Parshvanath Vidyashram Series : 34 *Editor* : Dr. Sagar Mal Jain

JAYAVALLABHA'S

# VAJ 'ĀLAGGAM

with

Hindi Tr: ation and Explanation

*by*

VISI NATH PATHAK
M. A, Sahityacarya, Prakritacarya
Lecturer
H. T. Inter College, Tanda
Faizabad (U. P.)




P. V. RESEARCH INSTITUTE
*VARANASI* - 221005
1984

# समप्पणं

एण्हिं जस्स दुल्लहा वाणी जस्स पावणं किच्छं ।
जस्स सुवयणं सिविणीहूअं, डंवर-सुमण-सरिच्छं ॥

जस्स णेत्तए णच्चइ रूवं, झाणे गुणो वलग्गइ ।
जस्स चेट्ठिए चिन्तिज्जते, अग्गी उररम्मि लग्गइ ॥

जेण जए हं कओ अपुत्तो, अंबा कआ अवित्ता ।
कआ य भइणी भाइविहूणा, सुहा सुयोमल-चित्ता ॥

दीवावली जेण मह णीआ, जणणीए तिलछट्ठी ।
रक्खा-पव्वं हिअं ससाए, पियामहस्स विलट्ठी ॥

घणं जेण तारिसं मेल्लिअं, तिमिरं मज्झ समीवे ।
दिणे ण णस्सइ उइए सुरिए, णिसि ण पलित्ते दीवे ॥

अज्ज तस्स णिट्ठुरस्स हा हा, दूरं गयस्स सग्गं ।
हरिप्पसायस्सिणमप्पिज्जइ, सस्स वज्जालग्गं ॥



# समर्पण

अब जिसकी वाणी दुर्लभ है, जिसका मिलना कठिन है,
जिसका सुन्दर मुँह गूलर के फूल के समान सपना हो गया,
जिसका रूप आँखों में नाचता है,
जिसका गुण ध्यान पर चढ़ा है,
जिसकी चेष्टायें सोचने पर हृदय मे आग लग जाती है,
जो जगत् मे मुझे अपुत्र, माँ को निर्धन और सुकोमल
हृदया बहन सुधा को भ्रातृहीन करके चला गया,
जिसने मेरी दीवाली, माँ की तिलपट्ठी बहन का
रक्षाबन्धन और पितामह की लाठी छीन ली, जिसने
मेरे निकट वह घना अन्धकार छोड दिया है जो
न तो दिन मे सूर्य के निकलने पर नष्ट होता है और
न रात में दीपक जलाने पर,
हाय ! आज सुदूर स्वर्ग को गये हुए उसी निष्ठुर हरिप्रसाद
को यह वज्जालग्ग आँसुओं के साथ समर्पित है ।



# प्रकाशकीय एवं सम्पादकीय

साहित्य के क्षेत्र में सुभाषितों एवं सूक्तियों का अपना स्थान है। सुभाषित काव्यों में धर्म, नीति, वैराग्य, शृङ्गार आदि सभी विधाओं को स्थान मिला है। सुभाषित और सूक्तियाँ कभी तो किसी मूल ग्रन्थ का एक अङ्ग होती हैं और कभी उन्हें उन कथाग्रन्थों से अथवा उपदेशपरक ग्रन्थों से अलग करके संकलित कर लिया जाता है। जैन आचार्यों ने भी प्राकृत और संस्कृत भाषा में ऐसे अनेक सूक्तिग्रन्थों का संकलन किया है। *वज्जालग्ग भी एक सूक्तिग्रन्थ है।* इसके सन्दर्भ में हमें स्पष्ट हो जाना चाहिए कि इसकी अधिकांश गाथाएँ संकलनकर्ता की अपनी मौलिक रचना न होकर *विविध ग्रन्थों से संकलित की गयी हैं। यद्यपि यह सम्भव* है कि इसमें कुछ सूक्तियों का प्रणयन स्वयं संकलनकर्ता ने भी किया हो। संकलनकर्ता ग्रन्थ के प्रारम्भ में ही इस तथ्य को स्पष्ट कर देता है—

विविह कइविरइयाणं गाहाणं वरकुलाणि घेत्तूण।
रइयं वज्जालग्गं विहिणा जयवल्लहं नाम॥

अर्थात् विविध कवियों द्वारा रचित श्रेष्ठ गाथाओं को लेकर जयवल्लभ ने वज्जालग्ग की रचना की। अतः यह स्पष्ट है कि यह एक संकलन ग्रन्थ है।

प्राकृत साहित्य में सूक्ति-कोशों की यह परम्परा राजा हाल से प्रारम्भ होती है। उनकी गाथा सप्तशती (गाहासत्तसई) सुप्रसिद्ध है। गाहासत्तसई के बाद प्राकृत के सूक्ति-कोशों में वज्जालग्ग का स्थान माना जा सकता है। यद्यपि हाल के गाहासत्तसई और वज्जालग्ग के बीच उवएसमाला जैसे अन्य सूक्तिसंग्रह निर्मित हुए हैं, किन्तु साहित्यिक दृष्टि से तो हमें उसके बाद वज्जालग्ग को ही स्थान देना होगा। ऐसा महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ हिन्दी जगत् को अलभ्य रहे, यह कमी सदैव खटकती रही। आज वज्जालग्ग नामक यह सुभाषित ग्रन्थ हिन्दी अनुवाद सहित पाठकों के हाथों में प्रस्तुत करते हुए हम प्रसन्नता एवं संकोच का अनुभव कर रहे हैं। हमें प्रसन्नता तो इस अर्थ में है कि प्राकृत का एक ग्रन्थरत्न—जो हिन्दी-पाठकों के लिए दुर्लभ था—सुलभ हो गया। वस्तुतः यह

ग्रन्थ सर्वप्रथम जर्मन विद्वान् लेबर द्वारा बिब्लोथिका इण्डिका के क्रमाक २२७ पर कलकत्ता से सन् १९४४ मे प्रकाशित हुआ था। लेबर के परिचयात्मक निबन्ध मे इस ग्रन्थ पर प्रकाश डाला गया और अग्रेजी मे भी अनूदित होकर प्रकाशित हुआ। प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी की ओर से सन् १९६९ मे प्रो० एम० वी० पटवर्धन के द्वारा यह प्रथम बार अग्रेजी अनुवाद के साथ छपा। किन्तु आज तक इस सरस ग्रन्थ का हिन्दी अनुवाद उपलब्ध नही था। वस्तुत हमने जो इसके प्रकाशन के लिए सकोचमिश्रित प्रसन्नता का प्रयोग किया, उसका कारण यह है कि इसका हिन्दी अथवा अन्य किसी भारतीय भाषा मे प्रकाशन करना बडे साहस का कार्य था। वस्तुत जब श्रीविश्वनाथ पाठक ने इसका हिन्दी अनुवाद हमारे समक्ष प्रस्तुत किया तो उसके प्रकाशन के सन्दर्भ मे निर्णय लेते समय हमे असमजस की स्थिति से गुजरना पडा। यद्यपि इसके पूर्व उनके वज्जालग्ग की कुछ गाथाओ के हिन्दी विवेचन "श्रमण" मे प्रकाशित हो चुके थे। वस्तुत भारतीय भाषाओ मे अनुवाद के सहित इसके प्रकाशन के लिए कोई भी साहस नही जुटा रहा था। प० बेचर-दासजी ने इसका गुजराती मे अनुवाद भी किया, किन्तु वह भी अभी तक प्रकाशित नही हो पाया है। प्राकृत भारती से भी इसकी कुछ चुनी हुई गाथाओ का हिन्दी अनुवाद प्रकाशित हो रहा है। किन्तु समग्र वज्जालग्ग को हिन्दी अनुवाद के साथ प्रकाशित करना एक बहुत बडे साहस का काम है। हमने यह साहस किया है। हम इस बात का भी पूर्व-अनुमान कर चुके हैं कि इसकी उभय प्रकार की प्रतिक्रियाएँ हो सकती हैं। कुछ लोग इस सन्दर्भ मे विद्याश्रम की प्रकाशन नीति की आलोचना भी कर सकते हैं, किन्तु हमने इस सन्दर्भ में विशुद्ध रूप से एक अकादमीय दृष्टिकोण मे सोचा है। प्रथम तो हम यह आवश्यक समझते हैं कि यदि प्राकृत भाषा और उसकी कृतियो की रक्षा करनी है तो हमे ऐसा साहस करना ही होगा। अन्यथा साहित्यिक दृष्टि से महत्त्वपूर्ण अनेक सरस प्राकृत-कृतियो के परिचय से ही विद्वत्समाज वचित रह जायेगा। वस्तुत ग्रन्थकार और टीकाकार की अव्यक्त प्रेरणा से ही हम यह साहस जुटा पाये हैं, जब एक जैन मुनि इन गाथाओ का सग्रह कर सकता है और दूसरा उस पर वृत्ति भी लिख सकता है तो हम नही समझते कि इसका प्रकाशन कर हमने कोई अपराध किया है। पुन. वज्जालग्ग मे ऐसा बहुत कुछ है, जो मनुष्य को सम्यक् जीवन जीने की एक कला सिखा सकता है। वस्तुत वज्जा-

लग्ग की गाथाएँ मनुष्य को एक जीवनदृष्टि प्रदान करती हैं। यह ठीक है कि उसमें कामसम्बन्धी गाथाओं का भी संकलन है, किन्तु काम भी मानव-जीवन का एक अंग है। वस्तुत वह हमारे जीवन के अन्तरंग में बैठा है और उसे जीवन से नकारा नहीं जा सकता है। यह ठीक है कि उसका परिशोधन और परिष्कार सम्भव है और हम यह भी देखते हैं कि वज्जालग्ग के रचयिता ने अनेक प्रसगों में मनुष्य की काम-वृत्ति के परिष्कार का निर्देश दिया है। वस्तुत प्रस्तुत ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद और गाथाओं के स्पष्टीकरण में श्री विश्वनाथ पाठक ने जो परिश्रम किया था, उसे विद्वज्जन के सामने लाना हमें अनिवार्य लग रहा था और इसीलिए हमने भावी आलोचनाओं की चिन्ता न कर इसे प्रकाशित करने का साहस किया। श्री पाठक जी का प्रयत्न इसलिए भी सराहनीय है कि उन्होंने ऐसी अनेक गाथाओं को—जिन्हें सस्कृत टीकाकार रत्नदेव और अग्रेजी अनुवादक प्रो० एम०वी० पटवर्धन ने अस्पष्ट कहकर छोड़ दिया था—विवेचित करने का प्रयास किया है। उनका श्रम सार्थक होगा, यदि विद्वज्जन उनके इस विवेचन से लाभान्वित होंगे। हम इस प्रकाशन के सन्दर्भ में विद्वज्जनों की प्रतिक्रियाओं से लाभान्वित हो, यही एकमात्र अपेक्षा रखते हैं। वस्तुत इस ग्रन्थ का प्रकाशन उन लोगों को—जो साहित्यिक अभिरुचि रखते हुए भी यह मानकर चलते हैं कि लालित्य और सौंदर्य-बोध केवल सस्कृत भाषा में ही सम्भव है, उन्हे—अपनी दृष्टि को परिवर्तित करने के लिए विवश करेगा। स्वय ग्रन्थकार की यह सूक्ति कि जिसने अमृतमय प्राकृत काव्य को न पढ़ा है और न सुना है फिर भी रागात्मकता की बात करते हैं, वे लज्जित क्यों नहीं होते—हमें सार्थक लगती है। अब यह प्रकाशन सुधीजनों के हाथों में है और वे ही इसकी उपयोगिता, महत्ता और आवश्यकता के निर्णायक हैं। हमने तो मात्र लेखक, अनुवादक और पाठक के बीच एक माध्यम बनने का कार्य किया है, वह भी कितना उचित या अनुचित है, यह भी निर्णय पाठकों को ही देना है।

प्रस्तुत ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद के लिए श्री पाठकजी ने जो परिश्रम किया है, वह कभी भी विस्मृत नहीं किया जा सकता है। प० विश्वनाथ पाठक अपने सकोची स्वभाव के कारण यद्यपि अधिक लोगों के परिचय में नहीं आ सके हैं, परन्तु ग्रन्थ के हिन्दी अनुवाद एव अर्थ-विश्लेषण से वह छिपी हुयी प्रतिमा प्रकाश में आयेगी—ऐसा हमारा निश्चित विश्वास

है। आज जब प्राकृत भाषा के विद्वान् अल्प से अल्पतम होते जा रहे हैं, तब प० विश्वनाथ पाठक जैसे प्राकृत भाषा में गहरी पैठ रखने वाले विद्वान् को पाकर निश्चय ही हम एक सन्तोष का अनुभव कर रहे हैं। प्राकृत में उनकी गति क्या है, इसका प्रमाण तो स्वय उनका अनुवाद ही है। उन्होंने पूर्व के टीकाकारो और अनुवादकों द्वारा अस्पष्ट और अन्याख्यात गाथाओं का सगतिपूर्ण अर्थ देकर अपने प्राकृत ज्ञान-गाम्भीर्य को प्रकट कर दिया है। प्रकाशन की इस वेला में हम उनका हार्दिक अभिनन्दन करते हैं। यदि उनका यह श्रम हमारे साथ न होता तो आज यह ग्रन्थ आप सब के हाथों में नहीं पहुँच पाता।

हम प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी के मन्त्री प० दलसुख भाई मालवणिया के अत्यन्त आभारी हैं, जिन्होंने मूल गाथाओं और उनकी सस्कृत छाया को अग्रेजी सस्करण से यथावत् लेने की अनुमति प्रदान की। प विश्वनाथ पाठक को जहाँ पूर्व सस्करण की सस्कृत छाया में त्रुटियाँ परिलक्षित हुईं, उन्हें हमने परिशिष्ट (ख) मे स्थान दिया है। मूल भाग में प्राकृत टेक्स्ट सोसायटी के सस्करण के अनुसार ही गाथा और उसकी छाया को रखा गया है।

इस ग्रन्थ के प्रकाशन एवं मुद्रण के कार्यो में डा० रविशकर मिश्र एव डा० अरुणप्रताप सिंह आदि का जो सहयोग मिला है, उसके लिए भी हम आभारी हैं।

अन्त में हम रत्ना प्रिंटिंग वर्क्स के सचालकों के प्रति अपना आभार प्रकट करते हैं, जिन्होंने इस ग्रन्थ के सुन्दर एव कलापूर्ण मुद्रण में हमें सहयोग दिया है।

| | |
|---|---|
| भूपेन्द्रनाथ जैन<br>मन्त्री | डा० सागरमल जैन<br>निदेशक |
| सोहनलाल जैन विद्या प्रसारक समिति,<br>फरीदाबाद | पा० वि० शोधसंस्थान<br>वाराणसी |

# वज्जालग्ग के हिन्दी अनुवाद सहित प्रस्तुत संस्करण के प्रकाशन-हेतु एवं वैशिष्ट्य

(१) वज्जालग्ग अपने हिन्दी अनुवाद सहित प्रथम बार प्रकाशित हो रहा है। इसके पूर्व इस ग्रन्थ के जो भी सम्पादित और अनूदित संस्करण थे, वे अंग्रेजी अथवा अन्य विदेशी भाषाओं में ही थे। स्व० पं० बेचरदासजी ने गुजराती में इसका अनुवाद किया था। परन्तु वह भी अभी तक अप्रकाशित ही है। अत यह सगर्व कहा जा सकता है कि प्रस्तुत ग्रन्थ किसी भारतीय भाषा में प्रथम बार प्रकाशित होकर पाठकों के सम्मुख आ रहा है।

(२) वज्जालग्ग के अंग्रेजी संस्करण में प्रो० पटवर्धन ने यह स्वीकार किया है कि पर्याप्त प्रयास करने पर भी अनेक गाथाओं के सन्तोषजनक अर्थ नहीं लग पाये हैं, साथ ही अनेक गाथाओं को अस्पष्ट कहकर अननूदित ही छोड दिया गया है। प्रस्तुत संस्करण में उन सभी गाथाओं का अर्थ एवं संगतिपूर्ण व्याख्या की गयी है।

(३) अंग्रेजी अनुवाद में जिन अनेक गाथाओं की संगतिपूर्ण व्याख्या नहीं हो पायी थी, उनकी संगतिपूर्ण एवं प्रामाणिक व्याख्या करने का प्रयत्न किया गया है, साथ ही संस्कृत टीकाकार रत्नदेव ने भी जिन गाथाओं अथवा शब्दों को अव्याख्यात छोड दिया था अथवा जिनकी भ्रामक व्याख्या की थी, उन सभी के वास्तविक अर्थ को सविस्तार स्पष्ट करने का प्रयास किया गया है।

(४) संस्कृत टीका के वाक्यों का अन्यथा अर्थ समझकर अंग्रेजी अनुवाद में जो भ्रान्तियाँ हो गयी थीं, उनका प्रस्तुत संस्करण में निराकरण किया गया है। इसके साथ ही पूर्ववर्ती टीकाकारों की अशुद्ध संस्कृत छाया को परिशिष्ट 'ख' में परिमार्जित एवं संशोधित करके प्रस्तुत किया गया है।

(५) प्रो० पटवर्धन ने अपने अंग्रेजी अनुवाद में अनेक गाथाओं की संस्कृत टीका पर जो अनुचित आक्षेप किये थे, प्रस्तुत संस्करण में उनका समुचित परिमार्जन किया गया है।

(६) वज्जालग्ग की हस्तप्रतियो मे जो अतिरिक्त गाथाएँ उपलब्ध हुई हैं, उनका भी हिन्दी में अनुवाद किया गया है।

(७) धम्मियवज्जा के अर्थ को नवीन दृष्टिकोण से व्याख्यायित करने का प्रयत्न किया गया है।

(८) वज्जालग्ग का अन्य नाम 'जयवल्लभ' था—इस प्रवाद का निरसन किया गया है।

(९) विस्तृत भूमिका में ग्रन्थकार का काल, वज्जालग्ग शब्द का अर्थ, वज्जालग्ग का वैशिष्ट्य प्रभृति विषयों पर विशद विवेचन किया गया है।

—विश्वनाथ पाठक

# विषय-सूची

भूमिका

मूल गाथाएँ एवं उनका हिन्दी अनुवाद पृष्ठसंख्या १—२७३

(५२०) ३९७, गाथा क्रमाक (५२१) ३९८, गाथा क्रमाक (५२४) ४००, गाथा क्रमाक (५३८) ४०१, गाथा क्रमाक (५३९) ४०२, गाथा क्रमाक (५४८) ४०३, गाथा क्रमाक (५५५) ४०५, गाथा क्रमाक (५६१) ४०६, गाथा क्रमाक (५६२) ४०७ गाथा क्रमाक (५६३) ४०८ गाथा क्रमाक (५६४) ४११, गाथा क्रमाक (५६६) ४१२, गाथा क्रमाक (५७०) ४१३, गाथा क्रमाक (५७६) ४१५ गाथा क्रमाक (५७९) ४१६, गाथा क्रमाक (५८५) ४१८, गाथा क्रमाक (५८७) ४१८, गाथा क्रमाक ( ९८) ४१९, गाथा क्रमाक (६००) ४२१ गाथा क्रमााक (६०४) ४२३, गाथा क्रमाक (६०९) ४२४, गाथा क्रमाक (६१०) ४२६ गाथा क्रमाक (६२८) ४२७, गाथा क्रमाक (६३४) ४२९, गाथा क्रमाक (६३६) ४३०, गाथा क्रमाक (६४०) ४३१, गाथा क्रमाक (६४१) ४३२, गाथा क्रमाक (६४५) ४३४, गाथा क्रमाक (६५५) ४३४, गाथा क्रमाक (६५६) ४३५ गाथा क्रमाक (६५७) ४३७, गाथा क्रमाक (६६२) ४३९ गाथा क्रमाक (६६३) ४४१, गाथा क्रमाक (६७३) ४४३, गाथा क्रमाक (६८१) ४४३, गाथा क्रमाक (६८३) ४४४, गाथा क्रमाक (६९३) ४४७, गाथा क्रमाक (६९५) ४४८, गाथा क्रमाक (६९९) ४४९, गाथा क्रमाक (७०१) ४५०, गाथा क्रमाक (७०२) ४५१, गाथा क्रमाक (७१२) ४५२, गाथा क्रमाक (७१३) ४५५, गाथा क्रमाक (७१७) ४५६, गाथा क्रमाक (७३०) ४५७, गाथा क्रमाक (७३५) ४५८, गाथा क्रमाक (७३९) ४६०, गाथा क्रमाक (७४१) ४६२, गाथा क्रमाक (७६२) ४६३, गाथा क्रमाक (७८७) ४६५, गाथा क्रमाक (७८९) ४६५।

## अतिरिक्त गाथाएं

गाथा क्रमाक (२१ × ७) ४२५, गाथा क्रमाक (७२ × २) ४६६, गाथा क्रमाक (९० × ६) २६७, गाथा क्रमाक (९० × १२) ४६८, गाथा क्रमाक (१६१ × १) ४६९, गाथा क्रमाक (१९९ × २) ४७१, गाथा क्रमाक (१९९ × ४) ४७२, गाथा क्रमाक (१९९ × ५) ४७४, गाथा क्रमाक (२१४ × १) ४७४, गाथा क्रमाक (२१४ × ५) ४७६, गाथा क्रमाक (२८४ × ६) ४७८, गाथा क्रमाक (३०० × ६) ४७९, गाथा क्रमाक (३१२ × २) ४८०, गाथा क्रमाक (३१२ × ११) ४८१, गाथा क्रमाक (३१८ × ६) ४८२, गाथा क्रमाक (३४९ × ६) ४८३, गाथा क्रमाक

# शुद्धि-पत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
| --- | --- | --- | --- |
| ६ | ९ | गवार | गामार |
| ६ | १८ | रस | रस |
| ९ | ५ | जिस | जिस मे |
| १२ | ४ | पठितु | पठित्वा |
| २४ | २ | सुरो | सूरो |
| ,, | २१ | सीस | सीसं |
| २६ | ४ | अधिकतर | अधिकतर |
| ४८ | १३ | सानुरागमसि | सानुरागोऽसि |
| ८२ | १५ | निर्भरोत्कण्ठनम् | निर्भरोत्कण्ठम् |
| ८४ | २० | निश्वसितमिन्दिरेण | नि श्वसितमिन्दिरेण |
| ९८ | ६ | ह्यपचमस्स | ह्मपञ्चमस्स |
| ९९ | २१ | पक्ष्ययुक्त | पक्ष्मयुक्त |
| १०१ | ६ | पक्ष्यो | पक्ष्मो |
| १०७ | १३ | उस की | उस के |
| १०८ | ४ | अङ्गेष्वमादित | अङ्गेष्वमायित |
| १११ | १७ | उन | उस |
| १२० | १ | पत्तिओस | परिओस |
| १३० | १४ | डहुई | डहइ |
| १३८ | १४ | गाढालिंगिए | गाढालिंगिए |
| १५३ | ८ | कायाग्नि | कामाग्नि |
| १५४ | २२ | तदा | तहा |
| १५६ | ८ | वरावयो | वरावयो |
| १६३ | ५ | वह | हम |
| ,, | ,, | करता रहे | करते रह |
| ,, | ८ | को इस | इस |
| १६५ | १० | ? ॥१६॥ | ॥१६॥ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| १६६ | १६ | मार्गंय | मार्गंय |
| १६७ | २५ | सुनओ | सुनाओ |
| १६८ | ४ | पथिक | पथिक |
| ,, | ८ | गणयति | यदि गणयति |
| १६९ | २७ | जिस से न पडे मुझे समझाना । | पडे जिस से न मुझे समझाना । |
| १८१ | ५ | घूर्तारत प्रेम | घूर्तारत से प्रेम |
| १८६ | १० | मदह णहओ | मदसणेहओ |
| १८८ | ८ | इत | इव |
| १९० | १८ | पत्त | पत्ते |
| १९४ | १७ | असोल्सवासो | असोलमवासो |
| २०९ | २४ | समान | समास |
| २२४ | ८ | शुकाना | पुशुकाना |
| २३७ | २० | (अच्छाईयाँ | अच्छाइयाँ |
| २४४ | १५ | वर्धितकोश | वर्धितकोशो |
| २४७ | १२ | (उतर) | (इतर) |
| २५६ | ७ | प्रशसत | प्रशसत |
| २५७ | ६ | नमक का लक्षण से | नमक, लक्षणा से |
| २६२ | ३ | त्वदमुये | त्वमुदये |
| २६३ | १३ | उठता | उठाता |
| ,, | २५ | क्लिश्यमनो | क्लिश्यमानो |
| २७० | ८ | मग | मम |
| २९५ | ३ | प्रिया कोमल | प्रिया के कोमल |
| ३२२ | २५ | प्रवसपघृ | प्रवस घृष्ट |
| ३२३ | १४ | जिस का | जिस को |
| ३२६ | ७ | मा रोदिहि | मा रुदिहि |
| ३३४ | २६ | मालाइदल | मालइदल |
| ३४३ | २ | को | के |
| ३५० | १२ | (अवच्छिन) | (अवाच्छिन) |
| ३५३ | १९ | पुजीभून | पुजीभूत |
| ३५८ | ५ | (आवद्पाले) | (आवइयाले) |
| ३६० | २ | चक्खिड | चक्खिउ |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ३६० | २१ | मरण। पूर्ववर्तिचेष्टासाम्य | मरण पूर्ववर्ति चेष्टा साम्य |
| ३६१ | ८ | अभीष्ट | अनिष्ट |
| ३६२ | ३१ | हो ही जाती ? | हो ही जाती है ? |
| ३७३ | १६ | तरुणीचल्लोचन | तरुणीचलल्लोचन |
| ३७५ | १० | तादृस | तादृश |
| ३७७ | १७ | सश्लेपोक्त सलग्नाता | सश्लेपोत्र संलग्नता |
| ३८० | २२ | कदम | देवता |
| ३८७ | ६ | दिशा | दशा |
| ३८८ | १७ | निराकाक्ष | साकाक्ष |
| ४०२ | १ | रयणेणा | रयणेण |
| ४०४ | ९ | उसिऊण | डसिऊण |
| ४०५ | १० | हे मूर्ख | हे मूर्खं |
| ४०६ | २१ | द्वारा विहीन | द्वारा |
| ,, | २६,२७ | रोटी के अर्थ | रोटी के पक्ष मे अर्थ |
| ४०८ | १४ | मुट्ठइ संवहइ | मुट्ठीइ सवहइ |
| ४०९ | २१ | (विध्यायाति) | (विध्यायति) |
| ४१३ | १६ | टिप्पणी मे पता नही कि | टिप्पणी मे लिखा है कि |
| ,, | २५ | (भगुरता) | (भगुरता) द्वारा |
| ,, | २६ | मे | × |
| ४१४ | ६ | सुलभ | मानें तो वह सुलभ |
| ,, | २१ | वादी | वाटी |
| ४१५ | २३ | नपुसकम् | नपुमकम् |
| ,, | २५ | वेश्याहृदय | वेश्याहृदयम् |
| ४१६ | ३ | कामविकाराच्छेदकम् | कामविकारोच्छेदकम् |
| ४२१ | २६ | तृप्त्याभाव | तृप्त्यभाव |
| ४२२ | २४ | पाणय | पणय |
| ४२३ | २१ | अत्थो अर्ण | अत्थो धण |
| ४२५ | १९ | स्तभात् | स्तस्मात् |
| ४४४ | १० | याद | यदि |
| ४५० | ४ | चतुर्थ = चरण निविष्ट | चतुर्थ चरण निविष्ट |

| | | | |
|---|---|---|---|
| ४५० | २७ | गुरुत्वलाघव वशात् | गुरुत्वलाघवच्छन्दो-वशात् |
| ४५२ | २० | जनीपे | जानीपे |
| ४५३ | २८ | आप्याञ्च | आप्यश्च |
| ४५९ | १५ | (फलनामनर्द्धि ) | (फलानामनर्द्धि ) |
| ४६१ | १५ | मुकुलयश्च | मुकुल्यतश्च |
| ४६४ | १ | यानी पात्रिण | यानपात्रिण |
| ,, | २२ | उपाधि = वैतथ्य | उपाधि वैतथ्य |
| , | २८ | सायत्तिक | सायत्रिक |
| ४६६ | ५ | जव | जव प्रेमो |
| ४६८ | ४ | यदृच्छ | यदृच्छा |
| ४७३ | ८ | पूर्णस्वर | पूर्वस्वर |
| ४७५ | ७ | विरल से विरल | विरल से विरर |
| ४७६ | १३ | या जस्स | य जस्स |
| ,, | १० | पश्चत्ताप | पश्चात्ताप |
| ४७८ | १८ | अन्य को | अन्यकोई |
| ४८२ | २१ | वृद्धा | वृद्ध |
| ४८४ | ६ | निपेध | (निपेध) |
| ४८७ | २ | अलीकसगमाशयो | अलीकसगमाशया |
| ४८८ | २७ | रमिता युक्ता | रमिता मुक्ता |
| ४९६ | ११ | (क्षुधया वा) | (क्षुधाया वा) |
| ,, | २१ | साधा | सोधा |

# भूमिका

प्राकृत सुभाषित ग्रन्थों में वज्जालग्ग का अप्रतिम स्थान है। यद्यपि उसे गाहा सत्तसई के समान प्रसिद्धि नही प्राप्त हो सकी तथापि उसकी गाथायें किसी भी साहित्य को गौरवान्वित करने में समर्थ हैं। ईसा की प्रथम शताब्दी में हाल ने सामयिक एव प्राचीन कवियों की उत्कृष्ट मुक्तक रचनाओं को सत्तसई में सकलित कर उन्हें जीवित रखने का जैसा स्तुत्य प्रयास किया था वैसा ही प्रयास आगे चल कर जैन मुनि जयवल्लभ ने भी किया है। यदि ये दोनों सग्रह ग्रन्थ न होते तो आज हम कितने महार्ह काव्य रत्नों से वचित रहते और भारती के कठहार की कई लड़ियाँ अधूरी होती। गाहा सत्तसई का महत्त्व सर्वविदित है। वह मुक्तक काव्यों का प्राचीनतम सग्रह है। वज्जालग्ग भी मुक्तक काव्यों का सग्रह है और सत्तसई की अपेक्षा पर्याप्त अर्वाचीन है, फिर भी उसका ऐतिहासिक एव साहित्यिक महत्त्व कम नही है। इसमें सत्तसई के अनन्तर रचित मुक्तकों के वे सुन्दर परन्तु उदास मुखड़े दिखाई देते हैं, जिनके अभागे कवियों के नाम भी हम नही जानते। काव्य की कितनी ही भगिमायें और प्रौढोक्तियाँ वज्जालग्ग में जीवित हैं। उनमें कुछ सत्तसई काल में प्रचलित रही होंगी, परन्तु हाल ने जिन्हें अपने सकलन में स्थान नहीं दिया था और कुछ पश्चात विकसित हुई होंगी, जिनका प्रभाव उत्तरवर्ती हिन्दी साहित्य पर भी पड़ा है। यह ग्रन्थ भाषा के कितने नूतन प्रयोगों, अप्रस्तुत योजना की कितनी नई प्रवृत्तियों और विभिन्न रसों की अक्षय निधि सँजोये दीर्घ काल तक उपेक्षित पड़ा रहा, इसका कोई व्यवस्थित एव सर्वांग पूर्ण सस्करण कही भी उपलब्ध नही था। प्राकृत ग्रन्थ परिषद् ने अग्रेजी अनुवाद के साथ इस अमूल्य ग्रन्थ का प्रकाशन कर साहित्य-जगत का बहुत बड़ा उपकार किया है। यदि उक्त सस्करण उपलब्ध नही होता तो कदाचित् मुझे वज्जालग्ग पर कुछ लिखने का अवसर ही न मिलता।

**वज्जालग्ग का अर्थ**

ग्रन्थकार के शब्दों में वज्जालग्ग विभिन्न पद्यों के समूहों का ऐसा सग्रह है जिसके प्रत्येक समूह का एक एक पृथक् विषय (शीर्षक) होता है, वज्जा का अर्थ पद्धति है—

एक्कत्थे पत्थावे जत्थ पढिज्जति पउर गाहाओ।
त खलु वज्जालग्ग वज्ज त्ति पद्धई भणिया॥

वज्जा शब्द सस्कृत व्रज्या का प्राकृत रूप है। प्राचीन सस्कृत में उसका अर्थ भले ही गमन या मार्ग रहा हो कालान्तर में वह वर्ग (समूह) के अर्थ में प्रचलित

हो गया था[1]। व्रज् धातु से दो समूहार्थक शब्द निष्पन्न होते हैं—व्रज और व्रज्या। प्रथम अति प्रचलित है और द्वितीय प्रायः अप्रचलित। प्राचीन काल में अपनी या अन्य की स्फुट रचनाओं को सगृहीत करने की परंपरा थी। जिन ग्रन्थों में ऐसी रचनाओं का सग्रह किया जाता था, वे कोष कहलाते थे। आचार्य हेमचन्द्र के काव्यानुशासन में लिखा गया है कि कोष में स्वरचित और पररचित सूक्तियाँ सगृहीत रहती है।[2] साहित्य दर्पण के अनुसार अन्योन्यानपेक्षक (स्फुट) पद्यो का सग्रह कोष है। व्रज्या क्रम से रचित कोष-काव्य अति मनोरम होता है।[3] सजातीय पद्यों के एकत्र सन्निवेश (सग्रह) का नाम व्रज्या[4] है। इन उल्लेखों से सूचित होता है कि प्राचीन काल में कोष-रचना की दो प्रमुख परिपाटियाँ थीं। एक में अपने या अन्य के सुन्दर पद्य इतस्ततः सगृहीत कर दिये जाते थे, उन्हें विषयों के अनुसार एक स्थान पर नही रखा जाता था। दूसरी में पद्यों का विषयानुसार वर्गीकरण किया जाता था। एक वर्ग के पद्य एक साथ, एक ही क्रम में रखे जाते थे। एक वर्ग में सगृहीत सभी पद्य एक ही विषय का वर्णन करते थे अतएव वे सभी सजातीय कहलाते थे। प्रथम परिपाटी प्राचीन है और द्वितीय अर्वाचीन। प्राकृत में प्रथम का प्रतिनिधि ग्रन्थ गाहा सत्तसई है और द्वितीय का वज्जालग्ग। वर्तमान वज्जालग्ग ९५ व्रज्याओं (वज्जाओं) या वर्गों में विभक्त है। द्वितीय ढग के सग्रहो या कोष-काव्यों में वर्ग का आधार विषय ही होता था। अतः आगे चलकर वर्ग वाचक व्रज्या शब्द अधिकार या प्रकरण के अर्थ में प्रचलित हो गया। इतना ही नहीं व्रज्या के समानार्थक पद्धति का भी उसी अर्थ में प्रयोग होने लगा। इस सन्दर्भ में आचार्य हेमचन्द्र की निम्नलिखित सूचना अत्यधिक महत्त्वपूर्ण है। उनके अनुसार वज्जा (व्रज्या) का अर्थ है अधिकार या प्रकरण—

वज्जा अहियारे (व्रज्या अधिकारे)। —देशीनाममाला, ७।३२

लग्ग शब्द का मूल यद्यपि संस्कृत लग्न है तथापि प्राकृत में वह भी एक नये अर्थ में प्रयुक्त होने लगा था। देशीनाममाला में उसका अर्थ चिह्न लिखा है—

लग्गं चिन्धे (लग्नं चिह्ने) —७।१७

१. व्रज्या प्रस्थाने वर्गे पर्य्यटनेऽपि च।—मेदिनी

२. स्व पर कृत सूक्तिसमुच्चय कोषः।—काव्यानुशासन, ६।१३

३ कोष. श्लोक समूह॰ स्यादन्योन्यानपेक्षकः।
व्रज्याक्रमेणरचित. स एवाति मनोरमः॥—साहित्य दर्पण, ६।३२९.

४. सजातीयानामेकत्रसन्निवेशो व्रज्या।

प्रो० पटवर्धन ने वज्जालग्ग का अर्थ वज्जाओं (प्रकरणों) का समूह किया है जो ठीक नहीं जान पडता, क्योंकि वे लग्ग की समूह वाचकता का संतोषजनक प्रमाण नहीं दे सके हैं। पिशेल ने उस काव्य को वज्जालग्ग बताया है जिसका प्रधान लक्षण (चिह्न) वज्जा (प्रकरण) है। मुझे यह अर्थ अधिक सटीक एवं प्रामाणिक लगता है। इस दृष्टि से हम किरातार्जुनीय और शिशुपालवध को भी श्र्यंक काव्य कह सकते हैं क्योंकि उनके प्रत्येक सर्ग के अन्त में श्री या लक्ष्मी शब्द का प्रयोग है[1]। प्राकृत में भी कृष्णलीला शुक ने सिरिचिंध (श्री चिह्न) नामक काव्य की रचना की है जिसके प्रत्येक सर्ग के अन्त में सिरी (श्री) का प्रयोग है। रचना-शैली के आधार पर ग्रन्थ का नामकरण कोई नई बात नहीं है और न अस्वाभाविक ही है। गाहासत्तसई का नाम भी संग्रह शैली की दिशा में स्पष्ट संकेत करता है। उसमें पद्यों को शतक क्रम में रख कर प्रत्येक शतक के समाप्त होने की सूचना दी गई है। प्रस्तुत संग्रह ग्रन्थ में शतक क्रम की प्रमुखता नहीं है। गाथायें प्रकरण के अनुसार रखी गई हैं। दूसरे शब्दों में यह शतकबद्ध नहीं, प्रकरणबद्ध रचना है। अतः सत्तसई से अपना शैलीगत वैशिष्ट्य प्रकट करने के लिए संग्रहकार ने इसे प्रकरणबद्ध (वज्जालग्ग) ग्रन्थ संज्ञा दी है। यदि हम लग्ग को देशी शब्द मान कर चिह्न के अर्थ में न ग्रहण करें, उसे संस्कृत लग्न के अर्थ में ही रहने दें, तो वज्जालग्ग से उस काव्य का अर्थ-बोध होगा जो वज्जाओं (प्रकरणों) से संलग्न हो (व्रज्याभिः लग्नं निबद्धं काव्यं व्रज्या-लग्नम् अर्थात् प्रकरणबद्ध रचना) या व्रज्याबद्ध शैली में रचा गया हो[2]। विद्वानों के अनुसार इस काव्य का दूसरा नाम जयवल्लभ है। इस बहुचर्चित मत का निराकरण तृतीय गाथा के अर्थ-निरूपण में किया गया है।

### संग्रहकार और उनका समय

संग्रहकार ने सर्वज्ञ वदन पंकज निवासिनी श्रुत देवी को प्रारंभ में प्रणाम किया है, इस से उनका जैन होना निश्चित है। टीकाकार रत्नदेव के अनुसार

---

१. श्री शब्दरम्यकृतसर्गसमाप्तिलक्ष्म लक्ष्मीधरेश्चरितकीर्तनमात्रचारु।
तस्यात्मज सुकविकीर्तिदुराशयाऽदः काव्यं व्यधत्त शिशुपालवधाभिधानम्॥
—माघ

२. संस्कृत में प्रकरण या अधिकार के अर्थ में व्रज्या शब्द का प्राचीनतम प्रयोग विद्याकर प्रणीत सुभाषितरत्नकोष में दिखाई देता है। इस सुभाषित संग्रह का रचनाकाल ११०० ई० के लगभग है।

उन का नाम जयवल्लभ हैं। वे श्वेताम्बर जैन थे। स्वयं संस्कृत के प्रकाण्ड पंडित होने पर भी उन्होंने लोगों को संस्कृतज्ञान शून्य एवं शृंगारप्रिय देख कर प्राकृत गाथाओं का यह संग्रह प्रस्तुत किया था[1]। संग्रहकार ने स्वयं भी मुद्रालंकार शैली में अपना नाम दिया है[2]। वे दुराग्रहहीन एवं साम्प्रदायिक संकीर्णता से निर्मुक्त व्यक्ति प्रतीत होते हैं। जैन होने पर भी अपने संग्रह में जैनेतर साहित्य को प्रमुख स्थान देना उन के हृदय की उदारता का सजीव प्रमाण है। इस से अधिक संग्रहकार के सम्बन्ध में कोई विशेष बात ज्ञात नहीं है। वज्जालग्ग की अनेक सरस गाथायें ध्वन्यालोक, काव्यप्रकाश, साहित्यदर्पण, काव्यानुशासन, सरस्वतीकण्ठाभरण प्रभृति ग्रन्थों में उदाहृत हैं परन्तु एक भी स्थान पर उसके नाम का उल्लेख नहीं है। संभव है, काव्य शास्त्र के विभिन्न आचार्यों ने उक्त गाथायें किसी अन्य स्रोत से प्राप्त की हों। संस्कृत या प्राकृत की किसी अन्य कृति में भी वज्जालग्ग या उस के रचयिता की कोई चर्चा नहीं है। ग्रन्थकार ने स्वयं अपना समय नहीं दिया है, अतः उनके काल का निर्धारण करना एक दुःसाध्य कार्य है। वज्जालग्ग के टीकाकार रत्नदेव ने अपनी टीका का समय संवत् १३९३ (ई० १३३६) दिया है जिससे केवल इतना पता चलता है कि मूल ग्रन्थ की रचना इस के पूर्व ही कभी हुई होगी। वाक्पतिराज (७५०ई०) की एक गाथा वज्जालग्ग में संगृहीत है। इस आधार पर प्रो० पटवर्धन का मत है कि यह ७५० ई० और १३३६ ई० के मध्य कभी रचा गया होगा। मुझे चउपन्नमहापुरिसचरिय[4] और लीलावई[5] की एक-एक गाथा वज्जालग्ग में मिली

---

१ देखिये टीका

२ रइयं वज्जालग्गं विहिणा जयवल्लहं नाम।—तृतीय गाथा

३ वच्चति अहो उद्दह अइति मूलकुरव्व पुहईए।
बीयाहि व एक्कत्तो कुलाहि पुरिसा समुप्पण्णा॥—गउडवहो ७२२
वज्जालग्ग में इस का विकृत पाठ इस प्रकार है—
उद्दह वच्चंति अहो वइति मूलकुरव्व भुवणंमि।
विज्जाहियए वक्तो कुलाहि पुरिसा समुप्पन्ना॥—७०२

४ ता तुंगो मेरुगिरी मयरहरो ताव होइ दुत्तारो।
ता विसमा कज्जगई जाव ण धीरा पवज्जति॥
—चउपन्नमहापुरिसचरिय–२९।३
यह धीर वज्जा की तेरहवीं गाथा है।

५ गहिऊण चूयमंजरि कीरो भमई पत्तलाहत्थो।

है। परन्तु उक्त दोनों ग्रन्थों का रचनाकाल पूर्णतया निर्णीत न होने के कारण इस सन्दर्भ में कुछ कहा नहीं जा सकता है। प्रो० पटवर्धन को कई अन्य ग्रन्थों की गाथाओं के साथ उद्योतन सूरि कृत कुवलयमाला की भी दो[1] गाथायें वज्जालग्ग में मिली हैं। मैंने मेरुतुंगाचार्य प्रणीत प्रबन्धचिन्तामणि और राजशेखर सूरि सन्दृब्ध प्रबन्धकोश में भी वज्जालग्ग की अनेक गाथायें देखी हैं जो कहीं अन्यत्र से उद्धृत जान पड़ती हैं, परन्तु उनका किसी अन्य स्थान से संगृहीत होना भी संभव है। प्रो० पटवर्धन ने कुवलयमाला को उक्त दोनों गाथाओं का विश्वसनीय आधार स्थान नहीं माना है। मैं उनके उद्योतन सूरि विरचित होने में सन्देह का कोई विशेष कारण नहीं देखता हूं क्योंकि कुवलयमाला कोई संग्रह-ग्रन्थ नहीं है चम्पू-शैली में निबद्ध एक उत्कृष्ट-कृति है। कुवलयमाला का रचनाकाल ७७९ ई० है। अतः वज्जालग्ग इसके पश्चात् ही रचा गया होगा। वज्जालग्ग में भवभावना की एक गाथा मुझे उपलब्ध हुई है[2]। भव भावना का रचनाकाल संवत् ११७० (११२३ ई०) है। यदि उक्त गाथा मलधारी हेमचन्द्र की ही

ओसरमु सिसिर-णरवइ पुहई लद्धा वसंतेण ॥—लीलावई ७४ X १
यह लीलावई की सभी प्रतियों में नहीं पाई जाती है। वसन्त वज्जा में इस को संगृहीत किया गया है।

१ मा दोसे च्चिय गेण्हह विरले वि गुणे पयासह जणस्स ।
अक्ख पहरो वि उयही भण्णइ रयणायरो लोए ॥
—कुवलयमाला पृ० ३

यह रयणायर वज्जा की तीसरी गाथा है। पयासह के स्थान पर पसंसह और उयही के स्थान पर उवही पाठ है।
अत्थो विज्जा पुरिसत्तणाइं अण्णाइं प्रणसहस्साइं ।
देव्वायत्ते कज्जे सव्वाइं जणस्स विहडंति ॥—कुवलयमाला पृ० १२
यह गाथा दिव्व वज्जा में है। वहाँ जणस्स के स्थान पर नरस्स पाठ है।

२ जाई रूव विज्जा तिन्नि वि निवडंतु कंदरे विवरे ।
अत्थो च्चिय परिवड्ढउ जेण गुणा पायडा हुंति ॥
—पृ० ५३४ कोशाम्बी विप्रकथा

यह दरिद्दवज्जा में पाई जाती है। होंति के स्थान पर हुंति पाठ है। भव भावना के छन्दोबद्ध 'कोशाम्बी विप्रकथा' प्रकरण नितान्त सहज भाव से आने वाला यह गाथा कहीं से उद्धृत नहीं है मलधारी हेमचन्द्र की ही रचना है।

रचना हो तो वज्जालग्ग का रचनाकाल ११२३ ई० और १२३६ ई० के मध्य माना जा सकता है। ग्रन्थ की अपभ्रंशबहुला भाषा भी इसी तथ्य की पुष्टि करती है।

## वज्जालग्ग का परिमाण

वज्जालग्ग विभिन्न कवियों की मनोरम रचनाओं का संग्रह है, जिसमें अधिकांश गाथायें मूलतः मुक्तक हैं और कुछ प्रबन्धों, आख्यायिकाओं और चरित-काव्यों से संगृहीत की गई प्रतीत होती हैं। हाल की सत्तसई में प्रत्येक गाथा के साथ कवि का नाम भी दिया गया था परन्तु इसमें कवियों के नाम नहीं हैं। रत्नदेव-कृत संस्कृत टीका में स्थित 'गाहादार' (गाथा-द्वार) की अन्तिम गाथा में वज्जालग्ग को 'सत्तसइय' बताया गया है। इससे पता चलता है कि प्रारम्भ में इस ग्रन्थ में केवल सात सौ गाथायें रही होंगी। कालान्तर में इसकी कलेवर वृद्धि होती गई। परिणामतः गाथाओं की संख्या पर्याप्त बढ़ गई और वज्जाओं की संख्या भी लगभग दूनी हो गई। इस समय इस में ७९५ गाथायें और ९५ वज्जायें पाई जाती हैं। गाहादार में मूल वज्जाओं (प्रकरणों) का उल्लेख इस प्रकार है—

गाहाण कव्वाण सज्जण पिसुणाण नीइ-धीराण।
सइ-असइ-घरणि-नेहाण छेय-जतीण मुसलाण॥
धम्मिय वेज्ज-निमित्तिय-वेसाण सेवयाण सुहडाण।
हरि-मयण-सुरय हिययालियाण वाहाण नयणाण॥
सिहिणाण ओलग्गावियाण दूईण धन्नससयाण।
पचम-वियोग-पिम्माण माण-माण-सवरणयाण॥
मालइ-भमर-गयाण करहय लायण्ण-वालकित्तोण।
दइयाणुरायवालसठवण-बाल-सिक्खाण ॥
पथिय-हसघणाण वसतयाण य सत्तसइयमि।
एव अट्ठालीसा हवंति वज्जाउ नायव्वा॥

—आठवीं गाथा की टीका

इसके अनुसार मूल ग्रन्थ में ४८ वज्जायें और सात सौ गाथायें ही थीं। वर्तमान संस्करण की उपर्युक्त ७९५ गाथाओं में विभिन्न प्रतियों की अतिरिक्त गाथाओं को भी मिला देने पर यह संख्या बढ़ कर ९९६ हो जाती है। गाहादार में वर्णित ४८ वज्जाओं में ४३ वज्जायें वर्तमान संस्करण में स्पष्टतया उपलब्ध

होती है।[1] बाल कित्ती और धण वज्जाओं का पता नहीं है। मानमवरण, बल्सवरण और बालसिक्खा को सन्दिग्धरूप से हियमवरण बालसवरण और कुट्टिणीसिक्खा के रूप में स्वीकार कर सकते हैं। शेष वज्जायें, जो गाहादार में उल्लिखित नहीं हैं, वे या तो नई जोड़ी गई हैं या विभिन्न वज्जाओं के विभाजन से बनी हैं।[2] जैन विद्वान् के द्वारा संगृहीत होने पर भी वज्जालग्ग में जैनधर्म के संकेत नगण्य हैं। अधिकतर गाथाओं में हिन्दू पुराणों के ही सन्दर्भ उपलब्ध होते हैं। शिव, ब्रह्मा, विष्णु, लक्ष्मी, पार्वती, गरुड, क्षीरसागर कृष्ण, राधा प्रभृति नाम और सागरमथन, रासलीला, बलिबन्धन अरिष्टासुरमदन आदि घटनाओं की चर्चा है। परन्तु इसका तात्पर्य यह नहीं है कि ग्रन्थ की सम्पूर्ण सामग्री का चयन केवल जैनेतर साहित्य से किया गया है। संग्रहकार ने सुभाषित शब्द का प्रयोग जिस व्यापक अर्थ में किया है, उसकी परिधि में रसपेशल काव्य भी आ जाते हैं। मैं समझता हूँ, सच्चे अर्थों में जिन्हें सुभाषित कहा जा सकता है वे उपदेश और नीति से सम्बन्धित पद्य तो अधिकतर जैन साहित्य के विभिन्न ग्रन्थों से लिए होंगे और रस, अलकार एव ध्वनि से युक्त शृंगारिक गाथायें जैनेतर ग्रन्थों से चुनी गई होंगी। साहित्य की जिन कृतियों का आलोडन कर इस मनोरम गाथाकोष का प्रणयन किया गया है उनमें प्रबन्ध काव्य भी हो सकते हैं और मुक्तक भी। साथ ही साथ बहुत से सामयिक कवियों की सुन्दर रचनाओं को भी सकलित किया गया होगा। उन आधारभूत ग्रन्थों में कुछ आज उपलब्ध भी हो सकते हैं और कुछ सम्भवत काल कवलित भी हो चुके होंगे। अत कौन सी गाथा किस कवि की है, इस का पूर्णतया पता लगाना असम्भव है। हाल संगृहीत गाथा-सत्तसई की ८३ गाथायें वज्जालग्ग में पाई जाती हैं। उनका विस्तृत विवरण प्रो० पटवर्धन की अंग्रेजी भूमिका में दिया गया है परन्तु यह निश्चित नहीं है कि उक्त गाथाए गाहासत्तसई से ही संगृहीत हुई हैं।

**संग्रह का प्रयोजन**

मगलाचरण की गाथा से पता चलता है कि ग्रन्थकार का लक्ष्य इस ग्रन्थ के माध्यम से धर्म, अर्थ और काम की शिक्षा देना[3] था। विद्वानों ने विभिन्न

१. सम्भवत अतिरिक्त गाथाओं में विद्यमान बाला सिलोय वज्जा ही बाल कित्ती है जो किसी कारण अपने स्थान से च्युत हो गई है। बाल-कित्ती और बाला सिलोय—दोनों शब्द समानार्थक हैं।

२. देखिये, प्राकृत ग्रन्थ परिषद् से प्रकाशित वज्जालग्ग में प्रो० पटवधन की अंग्रेजी भूमिका।

३ धम्मादितिवग्गजुय सुवणाण सुहासिय बोच्छ।

वज्जाओं को उक्त तीनों वर्गों में पृथक्-पृथक् बाँटने का प्रयास किया है। मेरे विचार से यह वर्गीकरण न आवश्यक है और न उपयुक्त। धर्म, अर्थ और काम—ये तीनो पुरुषार्थ एक दूसरे के आश्रित एव पूरक है, अतः प्रत्येक से सम्बन्धित गाथाओ को बिल्कुल पृथक् कर लेना सरल कार्य नही है। धर्म की चर्चा होने पर अर्थ अछूता नही रह सकता है, अर्थ का प्रसंग उठने पर धर्म स्वय चर्चित हो जाता है और काम का प्रश्न उपस्थित होने पर धर्म और अर्थ सहज भाव से सामने आ जाते है। तीनों का प्राधान्य और गुणीभाव संभव है, पार्थक्य नही। विद्वानों ने धर्म को अर्थ और काम का हेतु बताया है—धर्मादर्थश्च कामश्च।

प्रो० पटवर्धन के वर्गीकरण से सात वज्जायें धर्म से, सैंतालीस वज्जायें अर्थ से और पैंतीस वज्जायें काम से सम्बन्धित हैं। वज्जालग्ग की विभिन्न वज्जाओं को ध्यानपूर्वक पढने पर उक्त वर्गीकरण की त्रुटियाँ स्पष्टरूप से झलकने लगती है। जोइसिय और विज्ज वज्जाओ में ज्योतिष और वैद्यक के पक्ष में जो अर्थ निकलते हैं क्या उनका सम्बन्ध अर्थ से नही है? सुहड वज्जा में जो नैतिकता, कर्तव्यपरायणता और आत्मोत्सर्ग का वर्णन करने वाली गाथायें हैं, क्या वे धर्म से अछूती हैं? दीण वज्जा में जहाँ प्रार्थनाभगकारी पुत्र को गर्भ में भी न धारण करने के लिए माता से निवेदन किया गया है वहाँ क्या प्रकारान्तर-से दानशीलता को सुव्यक्त प्रेरणा नही मिलती है? नीइ-वज्जा की अधिकतर गाथायें क्या धर्म का निरूपण नही करती? जहाँ दुष्टो के निकट न जाने का उपदेश है वह दुज्जणवज्जा क्या केवल अर्थ को सीमित परिधि में बाँधी जा सकती है? क्या दारिद्द वज्जा की वे मार्मिक गाथायें जो दरिद्रों के प्रति बरबस करुणा एवं सहानुभूति के भाव जगा देती हैं, हमें अपना कर्तव्य सोचने के लिए बाध्य नही कर देतीं? सेवय-वज्जा को दसवी गाथा क्या हमें सन्तोष की शिक्षा नही देती? यदि धम्मिय वज्जा का शृंगारिक अर्थ काम से सम्बद्ध है तो क्या दूसरा अर्थ उपासना से नहीं? जहाँ पण्डितजन को वेश्यालय में न जाने का उपदेश दिया गया है और जहाँ अर्थ पिशाचिनी वेश्याओं की प्रवचनाओं को खुले शब्दों में भर्त्सना की गई है, वह वेस्सा-वज्जा क्या कोरे काम तत्त्व का ही प्रतिपादन करती है, अर्थ और धर्म का नही? कृपण की निंदा क्या हमें दान की प्रेरणा नही देती? हियाली वज्जा की सभी गाथायें क्या काम का ही निरूपण करता ह? कुछ गाथायें (पाँचवी और चौदहवी) क्या व्यग्यपूर्ण शैली में चरित्र की शिक्षा नही देतीं। कर्मफल की अपरिहार्यता का प्रतिपादन करने वाली पुव्व-

कम्मकम्म वज्जा क्या अर्थ तक ही सीमित है, हमें सत्कर्म करने की प्रेरणा नहीं देती ? चन्दन, वट, ताल और पलाश से सम्बद्ध वज्जाओं के वाच्यार्थ की पहुँच अर्थ तक है, तो क्या उनका व्यंग्यार्थ किसी धार्मिक तत्त्व की ओर इंगित नहीं करता है ? समुद्दणिदा की गाथायें क्या अर्थ का ही पाठ पढ़ा कर चुप हो जाती हैं ? कार्पण्य की निन्दा क्या उदारता, परोपकार और दान की शिक्षा नहीं देती ? हम उन्हें केवल अर्थ की संकुचित सीमा में बन्द कर क्या साहित्यिक अन्याय नहीं करते हैं ? इसी प्रकार अन्य वज्जाओं में भी विभिन्न पुरुषार्थों का प्रतिपादन परस्पर अनुस्यूत है, प्रत्येक को पृथक् करना असमव है[1]।

**वज्जालग्ग का वैशिष्ट्य :**

सम्पूर्ण ग्रंथ ९५ वज्जाओं में (प्रकरणों में) विभक्त है, जिनमें केवल प्राकृत के प्रिय एवं लोकप्रिय छन्द गाहा[2] (गाथा) का प्रयोग किया गया है। इस छन्द के प्रथम चरण में बारह, द्वितीय में अट्ठारह, तृतीय में बारह और चतुर्थ में पन्द्रह मात्रायें होती हैं। प्रारम्भ में श्रुतदेवी को प्रणाम कर सुभाषित संग्रह के प्रयोजन के साथ प्राकृत काव्य का माधुर्य और शृंगाररसैकत्व प्रतिपादित करते हुए यह बताया गया है कि ग्रंथ का नाम वज्जालग्ग है। इसके अनन्तर वज्जालग्ग का अर्थ और उसके पारायण से मिलने वाले फल का संक्षिप्त वर्णन है। प्रारंभ की दो वज्जाओं (गाहावज्जा और कव्ववज्जा) में काव्य से सम्बन्धित कुछ मान्यताओं के संकेत हैं, जिन्हें संभवतः ध्यान में रखकर ही गाथाओं का संग्रह किया गया होगा।

काव्य रचना कष्टसाध्य होती है, उसका पाठ करना भी सरल कार्य नहीं है परन्तु उसके मर्मज्ञ श्रोता सबसे दुर्लभ हैं। जब सहृदय श्रोता उपलब्ध हो जाते हैं तब किसी भी भाषा का काव्य अपूर्व रस देने लगता है (६, ७)। क्लिष्टत्व काव्य का प्रमुख दोष है, उसके रहने पर अलंकार, लक्षण और

1. प्रो० पटवर्धन ने जोइसिय, विज्ज, धम्मिय, वेस्सा और हिमालो वज्जाओं को काम के वर्ग में रखा है और सुहड, दीण, नीइ, दुज्जण, दारिद्द, सेवय, किविण, पुव्वकयकम्म, चदण, वडताल, पलास और समुद्दणिदा वज्जाओं को अर्थ के वर्ग में। (वज्जालग्ग की भूमिका)।
2. पढमं बारह मत्ता बीए अट्ठारहेहिं संजुत्ता।
जह पढमं तह तीअं दहपंच विहूसिआ गाहा ॥—प्राकृत पैंगल

गेयत्व—सभी गुणों से मंडित गाथा भी चित्त में खेद उत्पन्न करती है (९,१०)। गाथाओं का मर्म (ध्वनितत्व) सहृदय सवेद्य है (११)। वही रचना कामिनी के समान आनन्द प्रदान करती है जो सुन्दर छन्दों एव सुललित शब्द योजना के साथ-साथ अलकार और रस से युक्त हो (१२)। सत्काव्य दोषहीन, ललितपद विन्यासयुक्त, स्फुट (प्रसाद गुणयुक्त) और मधुर होता है। (२४)[1]

काव्य का पाठ भले ही सब लोग कर लें परन्तु उसका परमार्थ (ध्वनि) केवल विदग्ध जन जान पाते हैं[2] (१४)। काव्य का सौन्दर्य उस समय बिल्कुल चौपट हो जाता है जब उसे गवाँर लोग सीखने लगते हैं। काव्य का उद्गम हृदय में होता है परन्तु उसका उत्प्रेरक चिन्तन है[3] (७, ८, १९)। जो सबकी प्रशसा पाने में समर्थ हो वही सत्काव्य है। जिसे सुनकर रोमाच न हो जाय और लोग सिर न हिला दें वह काव्य व्यर्थ है। काव्य की आलोचना वस्तुतः वही कर सकता है जो स्वय अनुपयुक्त पदों को हटाकर उनके स्थान पर उपयुक्त पद रखने में समर्थ हो। काव्य-पाठक के निम्नलिखित दोष गिनाये गये हैं—

विराम के स्थान पर न रुकना, रसहीन होना, देशकाल की उपेक्षा करना, अनुनासिक उच्चारण, त्वरित पाठ, मुँह ऐंठना या बिगाडना और राग तोड देना (२७)।

प्राकृत काव्यों के सम्बन्ध में बताया गया है कि वे मधुर वर्णों और छन्दों से विभूषित, श्रृंगार बहुल तथा देशी शब्दों से युक्त होते हैं। स्फुटता (प्रसादत्व)

---

१. ये विचार काव्य के निम्नलिखित लक्षणों के अधिक निकट हैं—
निर्दोषा लक्षणवती सरीतिर्गुण भूषणा।
सालकाररसानेकवृत्तिर्वाक्काव्यनामभाक् ॥—चन्द्रालोक
साधुशब्दार्थसन्दर्भं गुणलङ्कार भूषितम्
स्फुटरीतिरसोपेत काव्य कुर्वीत प्रीतये ॥—वाग्भटालङ्कार
निर्दोष गुणवत्काव्यमलङ्कारैरलङ्कृतम्।
रसान्वित कवि कुर्वन् कीर्ति प्रीति च विन्दति ॥—सरस्वती कण्ठाभरण

२. *वेद्यते स तु काव्यार्थ तत्त्वज्ञैरेव केवलम्।—ध्वन्यालोक*

३ यहाँ चिन्तन में बुद्धि और कल्पना—दोनों का समावेश समझना चाहिए। हृदय रागात्मक तत्त्व का बोधक है। इस प्रकार काव्य के तीन तत्त्व यहाँ प्रतिपादित है—बुद्धि-तत्त्व, कल्पना-तत्त्व और रागात्मक तत्त्व।

विकटता गाम्भीर्य और प्रावृतार्थता (ध्वनिगर्भितता) उनके प्रमुख गुण हैं (१०) ऐसे शृंगार रस से लबालब भरे, युवतीजन-वल्लभ और मधुराक्षर प्राकृत काव्यों के रहते भला कोई संस्कृत कैसे पढ़ सकता है ? अन्त में अपार भक्ति एवं निष्ठा के उद्गार प्रकट करते हुए प्राकृत काव्य, प्राकृत-कवि और प्राकृत-काव्य-मर्मज्ञ को प्रणाम किया गया है।

वज्जालग्ग के प्रारम्भ की पाँच और अन्त की दो गाथायें संग्रहकर्ता की रचनायें हैं, शेष अन्य कवियों की। सम्पूर्ण ग्रन्थ में विभिन्न रसों का अभाव न रहने पर भी शृंगार की प्रमुखता है। अनेक वज्जाओं में करुण, बीभत्स, वीर, अद्भुत और शान्त रसों के उदाहरण बिखरे पड़े हैं। नायकनिष्ठ प्रणय के दो रूप हैं—स्वकीया के प्रति और परकीया के प्रति। इसी प्रकार नायिकानिष्ठ प्रणय भी द्विविध है—जार या उपपति के प्रति और पति के प्रति। यद्यपि प्राचीन प्रबन्ध काव्यों में स्वकीया का पवित्र प्रणय ही समादृत होता रहा है, तथापि मुक्तक काव्यों की परम्परा में दोनों को स्पृहणीय प्रतिष्ठा प्राप्त हो चुकी थी। वज्जालग्ग में परकीया नायिका के उद्दाम प्रणय का चित्र उपस्थित करनेवाली प्रभूत गाथायें विद्यमान हैं। सम्पूर्ण ग्रन्थ रस, ध्वनि, वक्रोक्ति और अलंकृति से परिपूर्ण है। इन्हीं विशेषताओं के कारण इसकी कितनी गाथायें काव्यशास्त्र के शीर्षस्थ ग्रन्थों के विभिन्न प्रकरणों में उद्धृत हैं। यद्यपि रूपक, उत्प्रेक्षा, परिकर, काव्यलिंग, समासोक्ति, अपह्नुति, दीपक, तुल्ययोगिता, अतिशयोक्ति, विरोधाभास, व्यतिरेक, अर्थान्तरन्यास आदि अलंकार स्थान-स्थान पर अनायास मिल जाते हैं तथापि अप्रस्तुत प्रशंसा (काव्यप्रकाशोक्त पंचम भेद,

अनायास आ जाती है। उपमाओं में सादृश्य और साधर्म्य की अपेक्षा शब्द साम्य का ही प्राधान्य दिखाई देता है। साम्य की इस अमूर्तार्थता के कारण वर्णनों में कृत्रिमता आ गई है। ऐसे ही स्थलों को लक्ष्य करते हुए आचार्य रुद्रट ने उपमा को केवल अर्थालंकार न मानकर उभयालंकार की कोटि में रख दिया था[1]। ऐसे उदाहरणों में शब्द के अतिरिक्त साम्य का अन्य सुदृढ़ आधार न होने के कारण हिन्दी अनुवाद पढ़ते समय कभी-कभी मूल शब्द के अभाव में पूरी उपमा अनर्गल प्रलाप सी प्रतिभासित होने लगती है। शब्द साम्यमूलक पूर्णोपमा की वर्णन शैली के दो रूप हैं—एक में उपमान और उपमेय एवं उनके विशेषणों में सामानाधिकरण्य रहता है और द्वितीय में नहीं। द्वितीय शैली को यदि व्याकरण के झरोखे से देखें तो वह अनेक स्थानों पर दोष-पूर्ण लगेगी।

घद्धो वंकग्गीवो अवंचिओ विसमदिट्ठिदुप्पेच्छो।
अहिणवरिद्धिव्व खलो सूलादिन्नुव्व पडिहाइ॥

इस गाथा में खल की उपमा शब्द साम्य के आधार पर नये धनी और शूल-प्रोत चोर से दी गई है। उपमान, उपमेय और उनके विशेषणों में एक ही विभक्ति, एक ही वचन और एक ही लिंग है। यह उपमा कवि की अप्रतिहत-प्रज्ञा और अगाध पाण्डित्य का परिचय देती है। कोरे शब्दसाम्य की वायवी भित्ति पर एक उपमेय का दो-दो उपमानों के साथ सफल साम्य निर्वाह करना कोई खेल नहीं है।

ठड्ढा खलो व्व सुयणो व्व सगया नरवइ व्व व्व मंडलिया।
थणया तह दुग्गयचिंतिय व्व हियए न मायंति॥

इस मालोपमा में उपमान खल, सुयण, नरवइ और दुग्गयचिंतिय एकवचन हैं, जबकि उपमेय थणया बहुवचन है।

सम उत्तंगविसाला उम्मथियकणयकलससंकासा।
कामणिहाणो व्व थणा पुण्णविहीणाण दुप्पेच्छा॥

इस उपमा में उपमान कामणिहाण एकवचन है और उपमेय थणा बहुवचन। अर्थ करते समय बहुवचन विशेषण बहुवचन उपमेय के साथ तो सरलतापूर्वक अन्वित हो जाते हैं, परन्तु उपमान से अन्वित करने के लिये उन्हें एकवचन में परिवर्तित करना पड़ता है।

---

१. स्फुटमर्थालङ्कारावेतावुपमासमुच्चयौ किन्तु।
आश्रित्य शब्दमात्रं सामान्यमिहापि सम्भवतः॥

तुच्छ तर्वाणि पि घरे घरिणी तह कह वि नेइ वित्थार।
जह ते वि बन्धवा जलणिहि जव्व थाह ण याणंति॥

इस गाथा में उपमेय तर्वाणि में द्वितीया है और उपमान जलणिहि में प्रथमा। यदि घरे को उपमेय मानें तो उसमें सप्तमी है और उपमान में प्रथमा। और यदि वित्थार को उपमेय मान लें तो उस में द्वितीया है और उपमान में प्रथमा।

पेम्म अणाइ परमत्थ पयडण महुमहो व्व बहुभेय।
मोहाणुराअजणय अव्वो किं वदिमो निच्च॥

इसमें उपमेय पेम्म नपुसक लिंग है और उपमान महुमह पुल्लिंग। सभी विशेषण उपमेय के अनुसार नपुसकलिंग ही है। उपमान से सम्बन्धित करने के लिये उन्हें पुल्लिंग बनाना पडता है। विशेषण ही क्यों कभी-कभी विशेष्य के लिंग की भी बहुत अधिक चिन्ता नहीं की गई है। ४१५ वी गाथा में जहाँ प्रिय के घर की *तुलना राज प्रागण से करते हुए उसे दूतियो से परिपूर्ण बताया गया है,* वहाँ राजपक्ष में अर्थ करते समय दूती को दूत बना लेने का दायित्व समर्थ पाठको को सौंप दिया गया है। उपमा अलकार और ध्वनि, दोनों रूपो में उपलब्ध होती है।

वज्जालग्ग में श्लेष को जो प्राधान्य प्राप्त है वह अन्य शब्दालकारो को नहीं। श्लेष के स्वतन्त्र उदाहरण तो कम ही मिलेंगे, परन्तु *अन्य अलकारों के सहायक के रूप में वह बार-बार आता है। प्राय विरोध, समासोक्ति, विभा*वना, उपमा, उत्प्रेक्षा, रूपक और दीपक के साथ वह बिल्कुल घुल मिल गया है। ऐसे स्थलों पर श्लेषाभास ही समझना चाहिये, क्योंकि उसका पूर्ण विकास तो तब होता है जब दोनों अर्थ समकक्ष हों। लगता है, सग्रहकार का झुकाव श्लेष की ओर अधिक था। *हाल की सत्तसई में शब्द साम्य और श्लेष का अभाव तो नहीं है पर वे नितान्त विरल हैं। शाब्दिक क्रीडा की इस पुष्क*लता के कारण बहुत सी गाथाओं में रस का वह तारल्य सुरक्षित नही रह सका है जो किसी उत्कृष्ट काव्य को सहृदय सवद्य बनाता है। जब एक या दो शब्द ही बार-बार भिन्न-भिन्न गाथाओं में प्रयुक्त होकर श्लेष का प्रतिनिधित्व करते दिखाई देते हैं और समान भावों की शृखलाबद्ध पुनरुक्ति होने लगती है तब पूरी वज्जा पिष्टपेषण सी *लगती है*[1] *। यह बात श्लेष के सम्बन्ध में ही नही है,*

१ देखिये, विउज, जोइसिय और धम्मिय वज्जायें।

विभिन्न वज्जाओं में बिल्कुल समान भाव और समान पदावली प्राय: देखने में आती है। इन स्थलों के पक्ष में केवल इतना कहा जा सकता है कि संग्रहकार ने समान भावों समान रचना पद्धति और समान पदयोजना से युक्त पद्यों को एक साथ सकलित कर तुलनात्मक दृष्टि का परिचय दिया है। जहाँ किसी अश्लील या गोप्य अर्थ की प्रतीति कराना लक्ष्य रहता है वहाँ गाथाओं में या श्लेष का अवलम्ब लिया गया है या प्रतीक का। गुह्य-प्रकाशन की यह पद्धति बहुत प्राचीन है। इससे अश्लीलत्व या ग्राम्यत्व किंचित आच्छादित हो जाता है। वैद्य, ज्योतिषिक, लेखक, यात्रिक, कूपखनक, मुसल, धार्मिक और दौषिक (वस्त्र विक्रेता)—ये आठ वज्जायें उपर्युक्त शैली में उत्कट एवं उच्छृंखल शृंगार का वर्णन करती हैं। इतना अश्लील काव्य अन्यत्र मिलना कठिन है। लेखक, यान्त्रिक, मुसल और कूपखनक में प्रतीक है और शेष में श्लेष। ज्योतिषिक प्रकरण में प्रतीक और श्लेष—दोनों का यथासंभव उपयोग किया गया है। इस प्रकरण में श्लेष का केन्द्र शुक्र शब्द है। ग्यारह गाथाओं के प्रकरण में यह नौ गाथाओं में प्रयुक्त हुआ है। वैद्य प्रकरण में विडंग और पुष्करादय शब्द कई बार आते हैं, परन्तु उनमें भाव वैविध्य भी है। धार्मिक वज्जा में एक ही शैली में रची विभिन्न गाथायें सकलित हैं। उनमें ऐसे पुष्पों या वनस्पतियों के नामों में अभिप्राय विशेष को ध्यान में रखते हुए स्वार्थिक प्रत्यय (प्राकृत में य) जोड़ कर मुद्रा शैली में बार-बार रय (रत) शब्द की उपस्थिति कराई गई है, जिनके अन्त में प्राय: र अक्षर पड़ता है। प्राकृत में अनाद्य क की परिणति अ अथवा य में होती है। अत: प्रत्येक वृक्ष या पुष्प के अन्त में अनिवार्यत: बार-बार रय (रत रमण या मैथुन) की उपस्थिति, विशेषत: वैसे ही पुष्पों एवं वृक्षों के अन्वेषक पुजारी (धार्मिक) की शृंगार प्रियता की ओर मनाक् संकेत करती है। इस उद्देश्य से कुरबक और धत्तूर को भी बलात् कुरय और धत्तीरय बना दिया गया है। गाथाओं में जहाँ लिंग या अन्य किसी ऐसे शब्द का निवेश नहीं है वहाँ शृंगार का सूचन मात्र होता है, वाचन नहीं। करण्ड[1] शब्द से अण्डकोश की सूचना कुछ उसी प्रकार लगती है जैसे काव्य प्रकाश में 'रुचि कुरु' से अश्लील चिकु शब्द की।

---

१ रत्नदेव ने करण्ड शब्द की व्याख्या इस प्रकार की है—
गृहीत कराभ्यामण्डक मुष्को येन अर्थात् जिसने दोनों हाथों से अण्डकोश को पकड़ लिया है

कंचीरएहि कणवीरएहि धुत्तीरएहि बहुएहि ।
जइ इच्छसि देहरयं घम्मिय ता मह घरे एज्ज ॥

इस गाथा में टीकाकार ने द्वितीयार्थ का प्रतिपादन निम्नलिखित शब्दों के द्वारा किया है—

*'पक्षान्तरे काञ्चीरतैः कन्यारतैर्धूर्तारतैर्बहुभिर्देहरत कर्तुं यदीच्छसि तदा मम गृहमागच्छेरिति'* अर्थात् बहुत से काचीरतों, कन्यारतों और धूर्तारतों से यदि देहरत करना चाहते हो तो मेरे घर आओ । यह अर्थ असगत है, क्योंकि पूर्वार्ध में उल्लिखित विभिन्नरत उत्तरार्ध निविष्ट देहरत के साधन नहीं हो सकते । रत स्वय रत का साधन नही हो सकता है । साधन-साध्य या करण-कर्म का ऐक्य सभव नही है । यदि पूर्वार्ध को तृतीया को सह के अर्थ में मान लें तो अर्थ का स्वरूप इस प्रकार हो जायगा—

यदि बहुत से काचीरतों, कन्यारतों और धूर्तारतों के साथ देहरत करना चाहते हो तो मेरे घर आ जाओ । यह अर्थ भी विसगति से मुक्त नही है, क्योंकि सभी रतों में देह-सम्बन्ध अनिवार्य है और विभिन्न रतों के साथ देह-रत करने की इच्छा तभी हो सकती है, जब अन्य रत देह-रत से भिन्न हों । साथ ही विभिन्न रतों का स्वरूपतः देहरत से अभेद होने के कारण पुन. देहरत की इच्छा में कृतकरण दोष की आपत्ति है । यदि यह मानें कि तृतीया विभक्ति रत के अधिकरण को लक्ष्य करती है तो भी उचित नही है, क्योंकि कन्या, काची और धूर्ता के साथ ही देहरत सभव है, उनकी रति-क्रीडाओं के साथ नहीं । रतिक्रिया के साथ रतिक्रिया लोक व्यवहार विरुद्ध है । अतः सर्वत्र श्लेष की प्रकल्पना निरर्थक है ।

इस गाथा में रय (रत) पर समाप्त होने वाले कचीरय, कणवीरय, धुत्तीरय और देहरय से यह मुख्यार्थ सूचित होता है कि पुजारी की रय (रत) में विशेष अभिरुचि है । अत' अन्तिम शब्द दहरय[1] में लब्धप्रसर श्लेष के द्वारा इत्वरी का यह तात्पर्य है कि जब तुम्हारी प्रत्येक प्रयोजनीय वस्तु के साथ रय शब्द जुडा है तब एक कदम और आगे बढ़ जाओ और मेरे घर आकर देहरत भी कर लो । टीकाकारों ने धम्मियवज्जा-निविष्ट पुष्पो के सभी नामों में श्लेष का अस्तित्व स्वीकार कर प्रत्येक के दो-दो अर्थ दिये हैं और मैंने भी हिन्दी

---

1. देहरय = १ मन्दिर, २. देहरत ।

अनुवाद में यथासभव उनका अनुवर्तन किया है परन्तु यह वास्तव में एक साकेतिक काव्यशैली है। श्लेष स जो द्वितीयार्थ निकलता है उसमें केवल विलष्ट कल्पना है, चमत्कार नही। कई स्थलो पर विसगतियाँ उभर आई हैं—

वियसियमुहाइ वण्णुज्जलाइ मयरदपायडिल्लाइ।
धुत्तरियाइ धम्मिय पुण्णेहि विणा न लब्भति॥

इस गाथा में विकसित मुखत्व, वर्णोज्ज्वलत्व और मकरकन्दप्रकटितत्व धर्मों का सम्बन्ध केवल धतूरे के पुष्प से है, साध्य रूप व्यापार धुत्तीरय (धूर्ता स्त्री से होने वाली मैथुन क्रिया) से नही। उक्त धर्मों का साक्षात्सम्बन्ध धूर्ता से अवश्य है परन्तु वह शब्द तो समास में गुणीभूत हो चुका है। इसी प्रकार—

सिसिर मयरदपज्झरणपउरपसरत परिमलुल्लाइ।
कणवीरयाइ गेण्हसु धम्मिय सब्भावरत्ताइ॥

यहाँ पूर्वार्ध निविष्ट विशेषण और उत्तरार्ध स्थित सद्भाव रक्तत्व दोनों का अन्वय कनर पुष्प (कणवीर) से ही समव है, कन्यारत से नही, क्योंकि धर्मों का सम्बन्ध प्रधान से होता है, गौण से नही। यदि चाहें तो इस वज्जा की पाँचवी और छठवी गाथाओ में दत्ताक्षरा नामक प्रहेलिका मानकर निम्नलिखित ढग से शृगारिक अर्थ ले सकत है।

वेत्तूण करड भमइ वावडो परपरोहडे तूण।
धुत्तीरएसु रत्तो एक्क पि न मल्लए धम्मी॥

प्रहेलिका की प्रकृति क अनुसार करड शब्द में क और धुत्तीरय में धु अक्षर अधिक जोड दिये गये हैं। इन्हें पृथक् कर देने पर रड (रण्डाम्) और तीरएसु (स्त्रीरतेषु) शब्द शेष रह जायेंगे। अब गाथा का यह अर्थ हो जायगा—

दूसरे के पिछवाडे व्यापारशील धार्मिक राँड को लेकर भटक रहा है। वह स्त्रीरतो में (स्त्री के साथ सभोग में) इतना अनुरक्त है कि एक को भी नही छोड सकता है।

सुलहाई परोहडसठियाइ धुत्तीरयाणि मोत्तूण।
कुरयाण कए रण्ण पेच्छह कह धम्मिओ भमइ॥

यहाँ धुत्तीरयाणि म धु और कुरयाण मे कु अक्षर अधिक हैं। इन्हें निकाल देने पर क्रमश तीरयाणि (स्त्रीरतानि) और रयाण (रतानाम्) शब्द शेष रह जायेंगे। अब अर्थ यह होगा—

देखो, पिछवाड़े स्थित सुलभ स्त्रोरत को छोडकर वह धार्मिक कैसे रतों (सभोगों) के लिए वन में भटक रहा है।

## रचना का उद्देश्य

सग्रहकार के सग्रह का उद्देश्य भले ही त्रिवर्ग रहा हो, मुझे इस रचना का उद्देश्य कुछ अन्य ही प्रतीत होता है, जो किसी भी दशा में कम महत्वपूर्ण नहीं है। तीसरी वज्जा में प्राकृत काव्यों, प्राकृत कवियों और प्राकृत काव्यों के विदग्ध पाठकों को श्रद्धापूर्वक प्रणाम किया गया है। देशी शब्दों से रचित, मधुर शब्दों और अक्षरों में निबद्ध स्फुट-गम्भीर गूढार्थ प्राकृत काव्यों को पढने का उपदेश दिया गया है। इतना ही नही, यह भी कहा गया है कि ललित, मधुराक्षरयुक्त, युवतीजनवल्लभ, शृगारपूर्ण प्राकृत काव्यो के रहते कौन सस्कृत पढ सकता है? इससे स्पष्ट परिलक्षित होता है कि ग्रन्थकार वज्जालग्ग के माध्यम से प्राकृत भाषा और साहित्य का प्रचार और प्रसार चाहते थे। वस्तुत. इसी उद्देश्य को समक्ष रखकर उन्होने इतस्तत बिखरी प्राकृत की अमूल्य गाथाओ को सगृहीत कर एक ऐसा मनोरम काव्य ग्रन्थ बनाया, जिसकी सरसता से आकृष्ट होकर सस्कृत काव्य-प्रेमी भी सस्कृत छोड प्राकृत काव्य का ही रसास्वादन करें। वज्जालग्ग की सरसता को देखते हुये हम नि सकोच कह सकते हैं कि सग्रहकार अपने उद्देश्य में पूर्ण सफल हैं। इसके अतिरिक्त वज्जालग्ग के सग्रह का अन्य भी हेतु है। उस युग में धीरे-धीरे अपभ्रश और प्राकृत को छोडकर सामान्य जन लोकभाषा काव्य की ओर आकृष्ट हो रहे थे। ऐसी दशा में प्राकृत की श्रेष्ठ एव अप्रसिद्ध रचनाओं की सुरक्षा का भी प्रश्न था। सग्रहकार की सूक्ष्म दृष्टि इस भावी सकट पर पडी और उन्होंने श्रेष्ठ रचनाओ को एकत्र कर उन्हें नष्ट होने से बचा लिया, साथ ही पाठको को एक ही ग्रन्थ में निर्दिष्ट विषयो पर विभिन्न कवियों की इन्द्रधनुषी कल्पनाओं से मडित मनोहर सूक्तियो के रसास्वादन का अमूल्य अवसर भी प्रदान किया।

## साहित्यिक मूल्य

वज्जालग्ग विभिन्न कवियों की उत्कृष्ट गाथाओ की अनुपम मजूषा है। इस में लगभग एक सहस्र गाथायें विद्यमान हैं। यह संख्या गाहासत्तसई की अपेक्षा लगभग डेढ़ गुनी है, परन्तु विषयों का जो विलक्षण वैविध्य सत्तसई में मिलता है, वह वज्जालग्ग में नहीं है। इसका कारण गाथाओ का वज्जा-बद्ध होना है। वज्जाओं में निर्दिष्ट विषय ही गाथाओं के प्रतिपाद्य हैं। यदि वज्जाओ को देखें,

तो उनमें भी सर्वत्र विषय-भेद नहीं है। बहुत सी वज्जायें बिल्कुल समान भावभूमि का ही स्पर्श करती हैं। विरह, प्रोषित, प्रियानुराग, हृदयसंवरण, बालासंवरण और ओलग्गाविया की भावभूमि एक है। उनमें प्रायः विरह का वर्णन है। हंस और चन्द्रन में केवल प्रतीक-भेद है, विषय-भेद नहीं। अप्रस्तुतप्रशंसा के स्थलों पर प्रायः भिन्न-भिन्न वज्जाओं में एक ही व्यंग्य की पृथक् प्रतीकों के माध्यम से प्रतीति कराई गई है। ऐसे स्थलों पर बाह्य-भेद होने पर भी आन्तरिक भेद नगण्य है। विभिन्न वज्जाओं में वैसे भी बिल्कुल समान भाव और समान पदावली प्राय दृष्टिगत होती है। इस दोष के मार्जन के लिये यही कहा जा सकता है कि संग्रहकार ने समान भाव, समान रचना-पद्धति और समान शब्द-योजना से सम्बन्धित गाथाओं को तुलनात्मक दृष्टि से एक साथ संगृहीत कर दिया होगा। परन्तु यह सब होने पर भी वज्जालग्ग सरसता और मौलिकता की दृष्टि से एक अनुपम काव्य है। उसमें भाव, कल्पना और शिल्प—तीनों का अद्भुत साहचर्य है। रसों का तारल्य जहाँ उसे भाव पक्ष के उच्च शिखर पर प्रतिष्ठित करता है, वहीं शैलीगत वैदग्ध्य और भणिति भंगिमा के कारण उसका कलापक्ष भी कमनीय बन गया है। इसी कारण वज्जालग्ग की गाथाओं में जहाँ प्राचीन काव्य-रूढ़ियों का अनुवर्तन है, वहाँ भी एक नवत्व दिखाई देता है। करुणा, मैत्री, परोपकार, दान, प्रणय, नीति, सदाचार, उदारता, उत्साह आदि श्रेष्ठ मानवीय गुणों की सत्प्रेरणा देने वाला यह काव्य अपने ढंग का अनूठा है। यदि इसमें उच्छृङ्खल कुलटाओं के कुटिल स्वैराचार का जुगुप्सित वर्णन है, तो महिमामयी सतियों के पवित्र आदर्श भी विद्यमान हैं। यदि अरुन्तुदभाषी दुष्टों की वक्रगति का निरूपण है, तो समाज-सेवी स्वार्थ-हीन सज्जनों के सरल, श्लाघ्य चरित के भी हृदयावर्जक चित्र हैं। यदि एक ओर अपने लिये भी, अर्जित द्रव्य का व्यय न करने वाले मक्खीचूस कृपणों की निन्दा है, तो दूसरी ओर उदारचरित महापुरुषों की प्रशंसा भी है। एक ओर उद्दाम यौवन के वासनापूर्ण वीभत्स चित्र हैं, तो दूसरी ओर जरा की अपरिहार्य विभीषिका भी है। एक ओर परिवार के लिए तिल-तिल जोड़ने वाली तप पूत कुलांगनाओं के कमनीय एवं कर्मठ व्यक्तित्व की मनोरम झांकी है, तो दूसरी ओर विषय-लोलुप लोलेन्द्रिय धनियों का रक्त चूसने वाली प्रपंचबहुला वारविलासिनियों की काली करतूतों का भंडाफोड़ भी किया गया है। इस प्रकार यह काव्य समाज का यथार्थ एवं उभयपक्षी चित्र प्रस्तुत करने के कारण कोरे आदर्शवादी काव्यों के समान एकांगी नहीं है। समाज के शिव और अशिव, पीयूष और कालकूट, राम और रावण—

-सब पर उसकी सूक्ष्म दृष्टि है। इसमें यदि स्पृहणीय आदर्श का समुज्ज्वल आकर्षण है, तो यथार्थ की उपेक्षणीय व्यावहारिक कुरूपता भी कम नहीं है। अत यह काव्य सच्चे अर्थों में एक साहित्यिक कृति है।

वज्जालग्ग एक उत्कृष्ट काव्य होने के साथ-साथ कवियों और समीक्षकों का उचित मार्गदर्शक भी है। प्रारंभिक दो वज्जाओं में काव्य, काव्य-श्रोता और काव्य-समीक्षकों के सम्बन्ध में अनेक मान्यतायें दी गई हैं।

ध्वनि, अलंकार, गेयत्व और ललितपद-विन्यास की सुषमा से मंडित इसकी प्रसन्न-गम्भीर शैली प्रत्येक हृदय को मुग्ध कर देती है। इसमें यत्र-तत्र विभिन्न रसों के सुन्दर उदाहरण बिखरे पड़े हैं। कुछ पंक्तियाँ देखिये—

रणभूमि में घायल पड़े वीर की आँतें गृध्र खींच रहे हैं, परन्तु वह उस पीड़ा को असह्य होने पर भी इसलिये सह रहा है कि पास में पड़े हुये स्वामी की मूर्च्छा पंखों की हवा से टूट जाय—

पक्खणिलेण पहुणो विरमउ मुच्छ त्ति पास पडिएण।
गिद्धेण कड्ढणं दूसहं पि साहिज्जइ भडेण॥

—यहाँ बीभत्स रस वीररस का अंग होने के कारण गुणीभूत है।

किसी प्रोषितपतिका बहू का प्रवासी पति दूर प्रवास में ही मर चुका है। वह बेचारी यह समाचार नहीं जानती है। अतः प्रत्येक दिन जब वेणी बाँधकर गृह-शिखर से (प्रिय को बुला लाने के लिये) कौआ उड़ाने लगती है, तब सारा गाँव रो पड़ता है—

अमुणिय पिय मरणाए वायसमुड्डाविरीइ घरिणीए।
रोवाविज्जइ गामो अणुदियहं बद्धवेणीए॥

—करुण रस

कृपण जन यह जानकर पृथ्वी में अपना धन गाड़ देते हैं कि हमें एक दिन रसातल में जाना ही है, तो पहले से ही प्रस्थान क्यों न रख दें—

निहणंति धणं धरणीयलम्मि इय जाणिऊण किविणजणा।
पायाले गंतव्वं ता गच्छउ अग्गठाणं पि॥

—हास्य रस

मनुष्य की आयु सौ वर्ष है। उसमें भी आधी रातें निकल जाती हैं। उस शेष आधे भाग का भी आधा जरा और शैशव छीन लेते हैं।—जीवन जल-बिन्दु

के समान हैं, यौन जरा के साथ उत्पन्न होता है, सब दिन समान नहीं होते, तब भी लोग क्यों निष्ठुर बन जाते हैं—

वरिससय णरआऊ तस्स वि अद्धेण हुंति राईओ।
अद्धस्स वि अद्धयर हरइ जरा बालभावो य॥
जीय जलबिंदुसम उप्पज्जइ जोव्वण सह जराए।
दियहा दियहेहिं समा ण हुंति किं निट्ठुरो लोओ॥

—शान्त रस

दरिद्र सेवक भूमि पर शयन करता है, जीर्ण चीर बाँधता है, ब्रह्मचर्य का पालन करता है और भिक्षा माँगता है, यद्यपि वह इस प्रकार मुनियों का आचरण करता है, परन्तु ( मुनियों के समान ) उस धर्म नहीं प्राप्त होता है। कितना आश्चर्य है—

भूमीसयण जरचीरबंधण बंभचेरय भिक्खा।
*मुणिचरिय दुग्गयसेवयाण धम्मो पर नत्थि॥*

—अद्भुत रस

कोई वीर अश्व पर इतनी दृढता से बैठा हुआ था कि पेट पर कृपाण का प्रहार होने से आधा शरीर कट कर पृथ्वी पर गिर गया और आधा अश्व की पीठ पर ही रह गया—

गाढासणस्स कस्स वि उयरे निहयस्स मडलग्गेण।
अद्ध महीइ पडिय तुरगपिट्ठिट्ठिय अद्ध॥

यहाँ वीर रस अद्भुत का अनुग्राहक है।

वीर ने एक पद तो गजराज के दाँत पर रख दिया और दूसरा कुंभस्थल पर। तीसरे पद के लिए स्थान न पाने पर उसकी वही शोभा हुई, जो बलि को बाँधते समय विष्णु की हुई थी—

एक्क दंतंमि पय बीय कुंभमि तइमलहंतो।
बलिबंधविलसिय महुमस्स आलबए सुहडो॥

यहां उपमा से उपकृत वीर रस का अप्रतिम वर्णन है।

घायल भट रणांगण में पड़ा है। उसके अंग शोणित से लिप्त हो गये हैं। एक शृगाली उसकी छाती पर बैठकर मुँह सूँघ रहा है। लगता है जैसे कोई कामिनी अपने प्रेमी का मुख चूम रही हो—

वच्छत्थल च सुहडस्स रुहिरकुंकुमविलित्तयंगस्स।
वर कामिणि व्व चुंबइ उरे निसन्ना सिवा वयण॥

—बीभत्स रस

रौद्र और भयानक रसों के स्वतन्त्र एवं असकीर्ण उदाहरण नहीं मिलते हैं। इस प्रकार वज्जालग्ग में विभिन्न रसों का अभाव नहीं है, परन्तु उसका प्रधान रस शृंगार ही है। सम्पूर्ण ग्रन्थ प्रणय के मनोरम चित्रों से परिपूर्ण है। संयोग और वियोग के विविध पटलों का जैसा सुरम्य उद्घाटन वज्जालग्ग में है, वैसा बहुत कम ग्रन्थों में दिखाई देता है। यहाँ प्रणय केवल मानवीय-हृदय की ही निधि है, पशुओं और मूक वनस्पतियों के भी निश्छल हृदय से उसका तरल उत्स फूटने लगता है। प्रेमी की शारीरिक, मानसिक एवं सामाजिक अन्तर्दशाओं का बड़ी ही सूक्ष्मता से प्रतिपादन किया गया है। पेम्मवज्जा में बताया गया है कि प्रेम विष्णु के समान अनादि और परमार्थ का प्रकाशक है। आलाप, वक्रोक्ति, संसर्ग और औत्सुक्य—ये उसके चार सोपान हैं। जहाँ जागरण नहीं है, ईर्ष्या, खेद एवं मान नहीं है और जहाँ सच्ची चाटुकारिता नहीं है, वहाँ प्रेम भी नहीं है। उभयपक्षी प्रेम ही आनन्ददायक होता है। उसकी गति शुक्रचक्रवत् वक्र है, क्योंकि प्रिय को न देखने पर उत्सुकता, देखने पर ईर्ष्या, सुख में स्थित होने पर मान और दूर चले जाने पर दुःख होता है। प्रेमी अपने को सैकड़ों दुःखों में डाल देता है। सच्चा प्रेम वही समझना चाहिये, जहाँ दूर चले जाने पर भी, अन्य से सम्बन्ध जोड़ लेने पर भी मन नहीं फिरता है। मनसा वाचा कर्मणा जिसका कोई प्रेमी नहीं है, वही सुख की नींद सोता है। इस लोक में कोई भी ऐसा नहीं दिखाई देता, जिसके दिन किसी को हृदय अर्पित कर देने पर सुख से बीतते हों। प्रेम व्यक्ति को उपहास्य बनाकर छोड़ता है। मान के चले जाने, स्नेह के नष्ट हो जाने और सद्भाव के न रह जाने पर, केवल अभ्यर्थना के बल पर प्रेम नहीं टिक सकता। प्रेम के क्षीण हो जाने के पाँच कारण हैं—न देखना, अधिक देखना, देखने पर भी न बोलना, मान और प्रवास। दो प्रेमियों में जब विरोध हो जाने पर पुनः सन्धि होती है, तब उष्ण करके शीतल किये हुये जल के समान प्रेम का स्वाद विकृत हो जाता है। सारी चतुराई तभी तक है, जब तक किसी से प्रेम नहीं हो जाता। कामदेव के पाँच बाण हैं—दृष्टि, दृष्टि का प्रसार, दृष्टि के प्रसार से रति, रति से सद्भाव और सद्भाव से प्रेम। मदिरा चन्द्र-किरण, मधुमास, कामिनियों का समापण और पंचम स्वर का गीत—ये उसके परिकर हैं। वज्जालग्ग की निम्नलिखित वज्जायें उस महामहिमाशाली प्रणय का निरूपण करती हैं—

| | |
|---|---|
| १. व्याध | ३. हरिण (मानवेतर प्रणय) |
| २. पंचम | ४. मयन |

के लिये ऋजु और शत्रु के लिये रक्त। मान के लिये यद्यपि स्वतन्त्र एक वज्जा है, तथापि तत्सम्बन्धित गाथायें अन्यत्र भी उपलब्ध होती हैं। मान के हेतु के रूप मे प्रणय और ईर्ष्या—दोनो के दर्शन होते हैं। प्रवास का वर्णन अनेक वज्जाओं में प्रमुख रूप से किया गया है। प्रोषित, विरह, पुरुषालाप, अवरुण्णा, धन्य आदि वज्जायें प्रवासियों की विरहव्यथा का करुण वर्णन करती हैं। नारीनिष्ठ वियोग की अपेक्षा पुरुषनिष्ठ वियोग कम हैं। पथिक और अन्य वज्जाओं में विप्रलंभ के आश्रय पुरुष हैं। परकीया के विरह का कारण लोकमर्यादा है। कहीं-कहीं एकपक्षीय प्रणय और लज्जादि भी सयोग में अन्तराय उपस्थित करते हैं। विरही नारी के आन्तरिक सौन्दर्य की स्मृतियाँ कम करते हैं। बाह्य रूप का आकर्षण ही प्राय: उनके प्रलापों का केन्द्र है।

विरह को वास्तविक अग्नि कहा गया है। वह काम रूपी वायु से प्रेरित और स्नेह रूपी ईंधन से उद्दीपित होने पर असह्य बन जाता है। सन्निपात के समान उसमें ज्वर, शीत और रोमाच के लक्षण प्रकट होते हैं। विरहताप के वर्णन अतिशयोक्ति पूर्ण हैं। शीतोपचार की रूढ़ियों को स्वीकार किया गया है। चन्द्र और चन्दन भी विरहिणियों को दग्ध करते हैं। वे प्राय: अनग और चन्द्र को उपालम्भ देती हैं। कहीं-कहीं निःस्वार्थ प्रणय के ऐसे उदात्त वर्णन भी मिलते हैं, जहाँ प्रेमिका प्रेमी के सुधासिक्त अंगो के स्पर्श की भी वाञ्छा नहीं करती, उसे देख लेना ही पर्याप्त समझती है—

> अच्छउता फंससुहं अमयरसाओ वि दूररमणिज्जं ।
> दंसणमेत्तेण वि पिययमस्स भण किं ण पज्जत्त ॥

प्रणय की परिधि बहुत विस्तृत है। पशुओं के अनेक प्रणय-चित्र नितान्त मार्मिक हैं। उनमें विरह-ताप की तीव्रता मनुष्यों से कम नहीं। प्रिया की स्मृति में आहें भरते गजेन्द्र के सूँड पर स्थित हरित तृणों का कौर जल कर भस्म हो जाता है। वियोगी चक्रवाक पद्मवन को अग्नि, नलिनी को चिता, अपने शरीर को मृतक और सरोवर को श्मशान समझता है। अस्ताचलशिखरारूढ रवि को देखता हुआ वह विरहाकुल होकर चञ्चुगृहीत मृणाली को न खाता है और न गिराता ही है। ऐसा लगता है जैसे शरीर से प्रयाण करते हुये प्राणों को रोक रखने के लिये कंठ में अर्गला लगा दी गई हो। चक्रदम्पति को कभी सुख नहीं मिलता। रात्रि में अलग-अलग रहते हैं, तो वियोग की दारुण यन्त्रणा झेलते रहने पर भी प्रभातकालिक मिलन की आशा उन्हें जीवित रखती है, परन्तु कल्पना

असलक्ष्य-क्रम ध्वनि कहा गया है। इसके अनेक उदाहरण पहले दिये जा चुके हैं। सचारी भावों के भी कतिपय उदाहरण प्रस्तुत हैं—

सेयच्छलेण पेच्छह तणुए अगमि से अमायत।
लावण्ण ओसरइ व्व तिवल्लिमोवाणपतीए॥

—औत्सुक्य

पत्ते पियपाहुणए मगलवलयाइ विक्किणतीए।
दुग्गयघरिणी-कुलवालियाइ रोवाविवो गामो॥

—दैन्य

उब्भेउ अगुलि सा विलया जा मह पइ न कामेइ।
सो को वि जपउ जुवा जस्स मए पेसिया दिठ्ठी॥

—गर्व

छिन्न पुणो वि छिज्जउ महुमहचक्केण राहुणो सीस।
गिलिओ जेण विमुक्को असईण दूसओ चन्दो॥

—अमर्ष

सभरिऊण य रुण्णं तोइ तुम तह विमुक्कपुक्कार।
निद्दय जह सुहियस्स वि जणस्स ओ निवडिओ बाहो॥

—विषाद

निम्नलिखित गाथा में प्रतिकूल सचारी भाव का उन्मेष रसापकर्षक है—

नइ पूर सच्छहे जोव्वणमि दिअहेसु निच्चपहिएसु।
अणियत्तासु वि राईसु पुत्ति किं दड्ढमाणे ण॥

यहाँ शृगार विरोधी विभाव यौवन की चचलता, दिन की गतिमत्ता और रातो की अनिवर्तनशीलता के द्वारा जगत् की अनित्यता का प्रतिपादन होने से निर्वेद की उपस्थिति हो जाती है।

वज्जालग्ग म भावों का तारल्य अलकारो के रसानुगुण विनिवेश के कारण और भी बढ़ गया है। विविध वज्जाओं में यमक (गा० १८८) रूपक (गा० १९) उत्प्रेक्षा (गा० ३१४, ३२२, ३१३) विभावना (गा० ३९, बाला श्लोक ४) विशेषोक्ति (गा० १५२, ४६४) विषम (गा० ८२, ६३९, ३०० × ५) काव्यलिंग (गा० १७७, ३२१) अतिशयोक्ति (गा० ५५४) अत्युक्ति (गा० ४३४) उत्तर (गा० २११, ४९४) विरोधाभास (गा० ३३, ५६१) अन्योन्य

कीजिये, वे दिन कैसे बीतते होंगे, जिनमें प्रत्येक क्षण सन्ध्या तक बिछुड जाने, का भय बना रहता है। करभ अशोक पल्लवों से परिपूर्ण नन्दनवन में चरता है फिर भी मरुस्थल के सुखों की मधुरस्मृतियाँ उसे कचोटती रहती हैं। वे शैलस्पृग, वे पीलुपल्लव, वे करील कुड्मल और जन्मभूमि की वे विलास क्रीडायें अन्यत्र कहाँ हैं ? भ्रमर मालती के वियोग मे मरणावस्था को प्राप्त हो जाता है। वह गुनगुनाता है, चक्कर काटता है, काँपता है, पखों को हिलाता है और अगों को पटकता है। *यह मानवेतर प्रणय शृगार कोटि मे नही, भावकोटि में* आता है।

शृगार रस के अन्तर्गत स्वाधीन पतिका, प्रोषित पतिका, विरहोत्कण्ठिता और खडिता नायिकाओं के ही वर्णन अधिक हैं। असती, वैद्य, ज्योतिषिक, मुसल आदि वज्जाओं में प्रणय अश्लीलता की सीमा तक पहुच गया है, परन्तु व्यग्य-प्रधान शैली का आश्रय लेने के कारण कुरूपता कम हो गई है। धार्मिक वज्जा की साकेतिक शैली अपने ढग की अनूठी है। यथासभव अश्लील अश को गुप्त ही रखा गया है। व्यग्य के रूप मे बडा विदग्धता के साथ उसका सकेत किया गया है। जहाँ तक हो सका है, वहाँ तक वाच्यार्थ को अभद्र नही होने दिया गया है। जैसे हम अपने गुह्य अगो को सुरम्य वस्त्रों से आवृत कर लेते हैं, नग्न नही रहने देते हैं, उसी प्रकार कुशल कवि भी अपने अभिप्रेत अर्थ को व्यग्य रख कर ही विदग्ध गोष्ठियों में प्रस्तुत करते हैं। उसमें यदि कही अभद्रता भी होती है, तो उसका नग्न प्रदर्शन नहीं रहता है। इस प्रकार शैली वैदग्ध्य से मनाक् प्रच्छादित अश्लीलता पर सबकी दृष्टि नही पडती है। वह तो सहृदय-सवेद्य होती है। मुसल, लेखक और यान्त्रिक वज्जाओं के वाच्यार्थ बिल्कुल अश्लील नही है। ज्योतिषिक और वैद्य वज्जाओं में शृगार का प्रच्छादन श्लेष से किया गया है। जिन गाथाओं में न तो श्लेष है और न कोई प्रतीक ही है, वहाँ भी उत्कट शृगार संलक्ष्यक्रम वस्तुध्वनि के रूप में प्रतीयमान ही रहता है, वाच्य नही। जहाँ वाच्यार्थ में श्लीलता का अभाव है, वहाँ भी अनेकार्थक शब्दों के कारण शाब्दी व्यंजना का स्फुरण हो जाता है। समासोक्ति के स्थलों पर वस्तुत: अश्लीलता रहती नही है। वहाँ विशेष्य (उपमेय, प्रस्तुत) में श्लेष नही रहता है। अत: कार्य, लिंग और विशेषणों के साम्य के कारण अप्रस्तुत व्यवहार का व्यंजना से आभास मात्र होता है।

असलक्ष्य-क्रम ध्वनि कहा गया है। उसके अनेक उदाहरण पहले दिये जा चुके हैं। संचारी भावों के भी कतिपय उदाहरण प्रस्तुत हैं—

सेयच्छलेण पेच्छह तणुए अगमि से अमायत।
लायण्ण ओसरइ व्व तिवलिसोवाणपतीए॥

—औत्सुक्य

पत्ते पियपाहुणए मगलवलयाइ विक्किणतीए।
दुग्गयघरिणी-कुलबालियाइ रोवाविओ गामो॥

—दैन्य

उव्मेउ अगुलिं सा विलया जा मह पइ न कामेइ।
सो का वि जपउ जुवा जस्स मए पेसिया दिठ्ठी॥

—गर्व

छिन्न पुणो वि छिज्जउ मह्रुमहचक्केण राहुणो सीस।
गिल्जिओ जेण विमुक्को असईण दूमओ चन्दो॥

—अमर्ष

सभरिऊण य रुण्ण तोइ तुम तह विमुक्कपुक्कार।
निद्दय जह सुहियस्स वि जणस्स ओ निवडिओ बाहो॥

—विषाद

निम्नलिखित गाथा में प्रतिकूल संचारी भाव का उन्मेष रसापकर्षक है—

नइ पूर मच्छहे जोव्वणमि दिअहेसु निच्चपहिएसु।
अणियत्तासु वि राईसु पुत्ति किं दड्ढमाणे ण॥

यहाँ शृंगार विरोधी विभाव यौवन की चंचलता, दिन की गतिमत्ता और रातों की अनिवर्तनशीलता के द्वारा जगत की अनित्यता का प्रतिपादन होने से निर्वेद की उपस्थिति हो जाती है।

वज्जालग्ग में भावों का तारल्य अलंकारों के रसानुगुण विनिवेश के कारण और भी बढ़ गया है। विविध वज्जाओं में यमक (गा० १८८) रूपक (गा० १९) उत्प्रेक्षा (गा० ३१४, ३२२, ३१३) विभावना (गा० ३९, बाला श्लोक ४) विशेषोक्ति (गा० १५२, ४६४) विषम (गा० ८२, ६३९, ३००×५) काव्यलिंग (गा० १७७, ३२१) अतिशयोक्ति (गा० ५५४) अत्युक्ति (गा० ४३४) उत्तर (गा० २११, ४९४) विरोधाभास (गा० ३२, ५६१) अन्योन्य

(गा० ७३) हेतु (गा० ६०२) तद्गुण (गा० ५५१, ५९६) सार (गा० ८५, १३५) अर्थान्तरन्यास (गा० ७८, ५४३, ५५७, १९३, ८० × १) तुल्ययोगिता (गा० ८९, ६८१) दीपक (गा० ९, १३, २४) अपह्नुति (गा० ६४९) यथासंख्य (गा० ६५८) दृष्टान्त (गा० ३५, ७०३) व्यतिरेक (गा० १४) एकावली (गा० ३४) आक्षेप (गा० ३६७, ४३८) समुच्चय (गा० २९६, ६३८) समासोक्ति (गा० ७११, ७०९) पुनरुक्तवदाभास (गा० २५५) आदि अलकारों के उदाहरण बिखरे पड़े हैं। अलकारो की सकीर्णता का एक उदाहरण देखिये —

सेयच्छलेण पेच्छह तणुए अंगमि से अमायत।
लावण्ण ओसरइ व्व तिवलिसोवाणपतीहिं ॥

यहाँ 'ओसरइ व्व' में क्रियोत्प्रेक्षा है। उसके अग हैं—रूपक, अपह्नुति और काव्यलिंग। काव्यलिंग का हेतु है—द्वितीय चरण म विद्यमान अत्युक्ति।

निम्नलिखित गाथा में कवि की उपमा गर्हित चोर से दन के कारण अनौचित्य है—

कह कह वि रएइ पय मग्ग पुलएइ छेय मारुहइ।
चोरो व्व कई अत्थं घेऊण कह वि निव्वहइ ॥

समुच्चय के साथ श्लेष का मणि-काञ्चन सयोग दर्शनीय है—

एक्को च्चिय दुव्विसहो विरहो मारेइ गयवई भीमो।
किं पुण गहियसिलीमुहसमाहवो फग्गुणो पत्तो ॥

अन्य अलकारों में चमत्कार सृष्टि करने वाले श्लेष के कतिपय उदाहरण इस प्रकार हैं—

हिट्ठकयकंटयाण पयडियकोसाण मित्तसमुहाण।
मामि गुणवनयाण कह कमले वसइ न हु कमला ॥

यहाँ अप्रस्तुत व्यवहार समारोपात्मक समासोक्ति और काव्यलिंग का आधार श्लेष है। कभी-कभी वह अर्थान्तरन्यास में समर्थ्य समर्थक-भाव की सिद्धि के लिये आवश्यक बन गया है—

जह जह वड्ढेइ ससी तह तह ओ पेच्छ घेप्पइ मएण।
वयगिज्जवज्जियाआ कस्स वि जइ हुति रिद्धीओ ॥
विमिओगि की स केमव किं न वओ धम्मगहो मूढ।
कत्तो मण परिओमो विसाहियं भुंजमाणस्स ॥

द्वितीय गाथा के पूर्वार्ध में अनुप्रास की कमनीयता भी कम नहीं है।

प्रहेलिका के स्थलों पर अर्थभ्रम उत्पन्न करने का कार्य श्लेष ही करता है—

> कस्स कएण किसोयरि वरणयरं वहसि उत्तमंगेण ।
> कण्णेण वण्णवहण वाणरसंसा य हत्थेण ॥

इसके अतिरिक्त अनेक गाथाओं में वह व्यतिरेक ( गा० १५० ) व्याघात ( गा० १६१ ) रूपक ( गा० ४३६ ) और विरोध का साधक है एवं शब्दशक्ति मूलक संलक्ष्यक्रमवस्तु ध्वनि के स्थलों पर भी उसकी उपयोगिता दिखाई देती है—

> जइ सो न एइ गेहं ता दूइ अहोमुही तुम कीस ।
> सो हो ही मज्झ पिओ जो तुज्झ न खंडए वयण ॥

यहाँ वचन खंडन की प्रतीति वदन खंडन के रूप में होती है, जिसका हेतु श्लेष है ।

उपर्युक्त स्थलों पर श्लेषकृत चमत्कार का अस्तित्व होने पर भी अन्य अलंकारों का प्राधान्य है । वज्जालग्ग में श्लेष की भारी संख्या देखकर पता चलता है कि संग्रहकार शब्द-चमत्कार के प्रबल समर्थक थे ।

## वज्जालग्ग में प्रकृति और प्रतीक

प्रायः काव्यों में प्रकृति की अवतारणा तीन रूपों में की जाती है—आलम्बन, उद्दीपन और अप्रस्तुत योजना । आलम्बन के रूप में प्रकृति-चित्रण वहाँ होता है, जहाँ प्रकृति ही कवि का प्रमुख प्रतिपाद्य विषय रहती है । ऐसे स्थलों पर सामान्य वस्तु सूचना भी हो सकती है और चित्रोपमता भी । प्रथम में अर्थग्रहण मात्र होता है और द्वितीय में बिम्ब-ग्रहण । साहित्य में वस्तुनिष्ठ बिम्बग्राही वर्णन को ही उत्कृष्ट माना गया है । वाल्मीकि, कालिदास और भवभूति ने प्रकृति के विविध परुष एवं मसृण दृश्यों का चित्रण करते समय अद्भुत बिम्बों की सृष्टि की है । वज्जालग्ग में उस कोटि के बिम्बों की बात तो दूर है, सामान्य बिम्ब के दर्शन भी दुर्लभ हैं । परन्तु इसका यह अभिप्राय कथमपि नहीं है कि वज्जालग्ग की गाथायें निम्नस्तर की हैं । साहित्यिक दृष्टि से उनका भी महत्त्व अक्षुण्ण है । प्रकृति-वर्णन में बिम्बों की सृष्टि करना या न करना, केवल प्रतिभा पर नहीं, दृष्टि पर भी निर्भर है । बहुत से महाकवि इस बात पर ध्यान नहीं देते कि प्रकृति का कौन सा दृश्यखण्ड कैसा है अथवा किस प्राणी की शारीरिक मुद्रा विशेष का स्वरूप क्या है । उनकी दृष्टि प्रकृति और मानव-जीवन के

विविध व्यापारों में विद्यमान सारूप्य पर ही अधिक रहती है। ऐसे कवि प्रकृति को प्रतीक के रूप में ग्रहण करते हैं। प्रकृति उनका साध्य नहीं, साधन-मात्र रहती है। अतः उनके वर्णनों में बिम्बसृष्टि का कोई प्रश्न ही नहीं है। इसी दृष्टि-भेद के कारण वज्जालग्ग में प्रकृति आलम्बन के रूप में कम उपलब्ध होती है। उद्दीपन और अप्रस्तुत योजना के अन्तर्गत ही उसका अधिक विनियोग दिखाई देता है। वस्तुतः अप्रस्तुत योजना के रूप में प्रकृति का जितना प्रचुर प्रयोग किया गया है, उतना उद्दीपन के रूप में भी नहीं। अप्रस्तुत योजना दो प्रकार की है—उपमान और प्रतीक। प्रथम में प्राकृतिक दृश्य विधान का कोई अवसर ही नहीं है। द्वितीय प्रकार में भी, प्रतीक स्वतन्त्र नहीं रहते हैं, उन्हें सारूप्यवशात् किसी अभिप्रेतार्थ की प्रतीति कराने के लिये ही ग्रहण किया जाता है। प्रतीकात्मक काव्यों की शैली सांकेतिक होती है, वहाँ प्रकृति के उतने अंश पर ही कवि का ध्यान केन्द्रित रहता है, जितने की उसे आवश्यकता रहती है। अत जहाँ प्रकृति-स्वरूप नहीं, केवल संकेत का प्राधान्य है, वहा बिम्ब-रचना कैसे संभव होगी। वज्जालग्ग में प्रयुक्त प्रधान प्रतीक इस प्रकार है, जिनमें अधिकांश का सम्बन्ध प्रकृति से है—

| प्रतीक | अर्थ |
|---|---|
| गज | प्रतापी या स्वाभिमानी पुरुष |
| विन्ध्य | आश्रयदाता |
| धवल | कर्मठ सेवक |
| सिंह | पराक्रमी पुरुष |
| करभ | प्रणयी, जन्मभूमि से वियुक्त पुरुष |
| वेलि | नायिका, सुन्दरी |
| इन्दिन्दिर (भ्रमर) | प्रणयी, छली प्रणयी |
| सुर-तरु-विशेष | श्रेष्ठ आश्रयदाता |
| हंस | सज्जन अथवा विद्वान् |
| लेखक | मैथुनकारी |
| यांत्रिक | ,, |
| मुसल | लिंग |
| उदूखल | भोगी |
| धारक | प्रवासी, प्रणयी |
| कमल | राजा और कुत्सित आश्रयदाता |

| | |
|---|---|
| हंस-मानस | आश्रित-आश्रय |
| चन्दन | सज्जन |
| वट | आदर्श आश्रयदाता |
| ताल | कृपण स्वामी |
| वडवानल | तेजस्वी पुरुष या शत्रु |
| सिन्धु | महापुरुष और आश्रयदाता |
| सुवर्ण | गुणवान् |
| दीपक | गुणवान् |
| रत्नाकर | धनी, कृपण, आश्रयदाता |
| कटहल | सुसेव्य स्वामी |
| जलधर | दाता |
| चातक | याचक |
| कृष्णदन्त | निकृष्ट सेवक |
| उज्ज्वलदन्त | कर्मठ सेवक |
| मधुपटल | आनन्द |
| कौस्तुभ | गुणवान् |
| चन्द्र | ,, |
| पाटला | श्रेष्ठ सुन्दरी |
| जलरंकु | खल |
| भ्रमर | खल |

उपर्युक्त प्रतीकों में अधिकतर साहित्यिक परम्परा में युगकाल से ही प्रसिद्ध हैं। इनमें बाह्य दृष्टि से जितना वैविध्य है, आन्तरिक दृष्टि से उतना नहीं है। प्राय एक अर्थ के प्रत्यायक कई-कई प्रतीक दिखाई देते हैं। परन्तु इन प्रतीकों के माध्यम से जिन भावों का सम्प्रेषण किया गया है, वे बड़े मार्मिक हैं। कहीं-कहीं एक ही प्रकरण में एक ही वस्तु के लिये कई प्रतीक बारी-बारी आये हैं, फिर भी आर्थिक चमत्कार में न्यूनता नहीं आने पाई है। शृंगारिक अभिव्यक्ति के लिए अनेक नूतन और मौलिक प्रतीकों की भी सृष्टि की गई है।[1]

ऋतु-वर्णन के प्रसंग में यद्यपि प्रकृति-वर्णन का पर्याप्त अवसर था, परन्तु वहाँ भी वह उद्दीपन विभाव का अंग बनकर रह गई है। प्रकृति का उपयोग

---

१. इन प्रतीकों का परिचय अनुवाद में यथास्थान दिया गया है।

वही तक सीमित रह गया है, जहाँ तक वह किसी मानवीय मनोभाव के उत्कर्ष या अपकर्ष में सहायक होती है। ऐसे वर्णनों में प्राकृतिक दृश्य विधान कवि का लक्ष्य नही है, फिर भी कल्पना की कमनीयता और शैली की वक्रता देखकर मन मुग्ध हो जाता है। तुलना में प्रकृति सुख की अपेक्षा दुःख का उद्दीपन करने के लिये अधिक प्रयुक्त है। गाथाओ में विप्रलम्भ शृंगार की बहुलता ही इसका हेतु है। जब पावस में सान्द्र मेघ गभीर-गर्जन करने लगते है और जब कल्लोलावर्त-सकुल कूलकषा कल्लोलिनियाँ सलिल-पूर-प्लावित वसुन्धरा को दुर्लंघ्य बना देती हैं, तब मार्गो के अवरुद्ध हो जाने के कारण प्रोषित-पतिका प्रवासी प्रियतम के लौटने की आशा छोड देता है। प्रियतम के ध्यान में तल्लीन कृशकलेवरा विरहिणियो की वेदना देख कर सहानुभूति से मेघो का हृदय भी द्रवित हो उठता है और जलधारा के व्याज म अश्रु टपकने लगते है। हरित शाद्वलमडित वनस्थली मे नर्तनशील उच्छृत शिखड मयूर उन प्रवासियो का पता पूछने लगते हैं, जो अपनी प्रयसियो को अकेली छोड कर दूर चले गये है। कलकठी प्रवासियो को चेतावनी देने लगती हैं कि जब तक तुम्हारी प्रिया मर नही जाती, तब तक घर लौट आओ। एकान्त सदन म अवधि-गणना-तत्पर अकेली पथिक-प्रिया को विद्युत पिगाक्ष कृष्ण मेघ उल्कापिशाच सा दिखाई देता है (६४१, ६४७, ६४८ ६४९, ६५०)। शिशिर के दिनों को इसलिये शाप दिया जाता है कि उनके कारण अप्रिय पत्नी के प्रति भी प्रणय का अभिनय करना पडता है ( ६६५ )। गृह प्रागण में प्रवर्धमान सहकार तरु भी वसन्त आने पर वसा, अस्थि और मास का शोषण करने लगता है (६३९)। ग्रीष्म में दवाग्नि की मसि मे मलिन विन्ध्य शिखरों को देख कर प्रोषितपतिकायें वर्षा के श्यामल मेघों की सभावना से व्याकुल हो उठती हैं।

उपर्युक्त उदाहरणों में प्रकृति विविध परिस्थियों में पडे मानव-हृदय को नाना रूपो से प्रभावित करती है। वज्जालग्ग में प्रकृति एक रूप में और दिखाई देती है। वहाँ वह न तो उद्दीपन के रूप में प्रभाव डालती है और न प्रतीक के रूप में। उसका उद्देश्य केवल व्यजनाव्यापार द्वारा किसी अभिप्रेतार्थ की अभिव्यक्ति कराना है :—

मा रुवसु ओणयमुही धवलायतेसु सालिछेत्तेसु।
हरियालमंडियमुहा नड व्व सणवाडया जाया॥

शालि क्षेत्रों के श्वेत हो जाने पर (सूख जाने पर) सिर झुकाये मत रोओ, हरिताल से विभूषित मुख वाले नट के समान सन के खेत तैयार हो गये हैं।

पुव्वेण सणं पच्छेण वंजुला दाहिणेण वट विडवो ।
पुत्तिइ पुण्णेहि विना न लब्भए एरिसो गामो ॥

पूर्व में सन, पश्चिम में बेंत और दक्षिण में बरगद है, बेटो! बिना पुण्य के ऐसा गाँव नही मिलता है ।

जत्थ न खुज्जियविडवो न नई नवनं न उज्जडो गेहो ।
तत्थ भण कह वसिज्जइ सुविसत्थवज्जिए गामे ॥

जहाँ न कुबड़े पेड़ है, न नदी है, न वन है और न उजड़ा घर ही है, उस निश्चिन्त स्थान से रहित गाँव में बताओ कैसे रहा जाय ? इन गाथाओं में गाँव की प्राकृतिक स्थिति का वर्णन प्रच्छन्न प्रणय में अपेक्षित संकेत-स्थलों की सुलभता अथवा दुर्लभता के उद्देश्य से किया गया है। अनेक गाथाओं में जहाँ प्रकृति के स्वतन्त्र चित्र मिलते हैं, वहाँ भी अलङ्कारों के चमत्कार में उसका स्वरूप तिरोहित हो गया है। परन्तु बीच-बीच में ऐसे भी वर्णन उपलब्ध होते हैं, जिनका शब्दचित्र चित्त को बरबस मोह लेता है—

रुंदारविंदमंदिरमयरंदाणंदियालि रिंछोली ।
रणझणइ कसणमणिमेहल व्व महुमासलच्छीए ॥

इस गाथा में विशाल अरविन्द मन्दिर में मकरन्द-पान से मुदित मधुकर-माला का उपमा के माध्यम से, जो चित्र अंकित किया गया है, उसमें नाद-सौन्दर्य ने चार चाँद लगा दिये हैं ।

इस प्रकार यद्यपि वज्जालग्ग में प्रकृति के बिम्बग्राही चित्रों की कमी है, किन्तु उद्दीपन के रूप में उसके वर्णन बड़े हृदयग्राही हैं ।

### भाषा एवं शैली

*वज्जालग्ग की भाषा को हम मिश्रित भाषा कह सकते हैं।* कतिपय विशेषताओं के आधार पर उसे जैनमहाराष्ट्री मान लेना बहुत उचित नहीं है, क्योंकि ग्रन्थ की सारी गाथायें न तो एक कवि की रचनायें हैं और न उनका रचना काल ही एक है। वे विभिन्न कालों में विभिन्न कवियों के द्वारा रची गई हैं। अतः भाषा की एकरूपता और व्यवस्था का सर्वत्र अभाव दिखाई देता है। यदि कतिपय गाथाओं में जैनमहाराष्ट्री की प्रवृत्तियाँ दृष्टिगत होती हैं, तो कुछ में अर्धमागधी के भी प्रयोग मिलते हैं। सबसे अधिक प्रभाव तो अपभ्रंश का है। संक्षेप में विभिन्न प्रकृति लक्षणों की संकीर्णता ही वज्जालग्ग की भाषा का प्रधान लक्षण है। उसमें यदि पैशाची के समान ण के स्थान

पर न का प्रयोग है, तो मागधी के समान ज के स्थान पर य भी विद्यमान है। यदि महाराष्ट्री में प्रचलित ( क्त्वा के स्थान पर ) ऊण के दर्शन होते हैं, तो अर्धमागधी के समान क्त्वा का तुमुन के अर्थ में प्रयोग भी है। यदि इस प्रकार लक्षणों की संकीर्णता पर तुलनात्मक दृष्टि से विचार करें, तो अपभ्रंश का प्रभाव सर्वाधिक है। जिन गाथाओं पर यह प्रभाव जितना अधिक है, उन्हें रचनाकाल दृष्टि से उतना ही अर्वाचीन समझना चाहिए। संक्षेप में भाषा की निम्नलिखित विलक्षणतायें दर्शनीय हैं —

१ आम् के स्थान पर हु, ङि के स्थान पर हिं, देमि के स्थान पर देहि, अन्ति के स्थान पर हिं और लोट प्रथम पुरुष एक वचन में उ के स्थान पर हु का प्रयोग।

२. इ, इवि एवि प्रभृति पूर्वकालिक क्रिया-प्रत्ययों का अपभ्रंशानुकूल प्रयोग।

३. निष्ठा के अर्थ में मूलधातु का प्रयोग।

४. अपभ्रंश उ प्रत्यय।

५ लुप्तविभक्तिक प्रयोग।

६ एतद् के स्थान पर एहु, युष्मद् का तृतीया में पइ।

७ लट में सि के स्थान पर इ, करसु के स्थान पर करि।

८ छन्दों की आवश्यकता के अनुसार स्वरों में परिवर्तन, काट-छांट, लघु को दीर्घ और दीर्घ का लघु बना देना।

९ व्यत्यय, किसी स्वर के स्थान पर अन्य स्वर का प्रयोग।

१० समास में छन्दों की गति सुरक्षित रखने के लिये व्यंजन-द्वित्व।

११ म, व और र का आगम[1]।

१२ म के स्थान पर व एवं व के स्थान पर म।

१३ द्वित्व के स्थलों पर द्वित्व का अभाव, मण्णे के स्थान पर मणे और दुस्सह के स्थान पर दूसह।

विभिन्न वज्जाओं में देशी शब्दों का भारी संख्या में प्रयोग मिलता है। कितने देशी शब्द तो ऐसे हैं, जो प्रसिद्ध शब्दकोषों में भी अप्राप्य हैं। ऐसे शब्दों का बाहुल्य कवियों पर उनकी मातृभाषा ( प्रान्तीय भाषा ) के प्रभाव का सूचक है क्योंकि उस समय तक प्रान्तीय भाषायें पर्याप्त विकसित हो चुकी थीं।

---

१. वर्णागम की प्रवृत्ति पालि में भी है, वहाँ व, न, त, र और ग का आगम होता है—

वनतरगा चागमा —मोग्गलान, १/४५।

एक ही वज्जा में निविष्ट विभिन्न गाथाओं में शैली-भेद विद्यमान है। यदि कहीं दीर्घ समासान्त-पदावली के विकट बन्ध हैं, तो कहीं समास की गन्ध भी नहीं है और कहीं समास है, किन्तु नितान्त विरल। यदि कहीं श्लेष के कारण आर्थिक जटिलता है, तो दूसरी ओर ऐसी आडम्बरहीन गाथायें भी हैं, जहाँ एक-एक पद से अनायास अर्थ छलकता दिखाई देता है। वैदर्भी रीति का प्राधान्य है। प्रसाद और माधुर्य गुणों की अनुपम छटा दर्शनीय है। किसी-किसी वज्जा में ( जैसे सुहृद और साहस ) ओज भी है। निम्नलिखित गाथाओं की विलक्षण प्रासादिकता दर्शनीय है—

थर-थर थरेइ-हियय जीहा घोलेइ कंठमज्झमि।
नासइ प्रहलावण्णं देहि त्ति परं भणंतस्स॥
ता रूव ताव गुणा लज्जा सच्च कुलक्कमो ताव।
ताव च्चिय अहिमाणो देहि त्ति ण भण्णए जाव॥

अनेक गाथायें अलकार के भार से लदी हैं। शब्दालकारों में यमक के उदाहरण कम हैं। अनुप्रास अनायास ही सुलभ हो जाता है। वस्तुतः श्लेष की ओर ही कवियों का झुकाव अधिक है। इसी कारण अनेक गाथायें बहुत दुरूह बन गई हैं। प्रायः गाथाओं में शब्दों को सँवारने की अपेक्षा अर्थों को अलकृत करने का अधिक प्रयास किया गया है, इसीलिये श्लेष जैसा शब्दालकार भी अन्य का अग होकर गौण हो रह गया है। मुहाविरों और लोकोक्तियों के प्रयोग भी अनेक गाथाओं में मिलते हैं ( गा० ५५६, ४४९×१३ )। ध्वन्यात्मक एवं अनुरणनात्मक शब्दों के द्वारा रसानुभूति को तीव्र बनाया गया है। अनेक गाथायें बिल्कुल आडम्बर-हीन और अनलकृत होने पर भी अपने भोलेपन से चित्त को अभिभूत कर लेती हैं। ऐसे स्थलों पर भाषा का जो अकृत्रिम सहज स्वरूप उपलब्ध होता है, वह अन्यत्र खोजने पर ही दिखाई देगा। यद्यपि कुछ स्थलों पर व्याकरण विरुद्ध प्रयोग[1] भी मिलते हैं, किन्तु गुणों की भीड़ में उन पर दृष्टि नहीं जाती है। उपमाओं में मूर्त उपमानों का बाहुल्य है। सवादात्मक शैली को अपनाने से कई गाथाओं में अद्भुत नाटकीयता आ गई है—

"कइया गओ पियो" "पुत्ति अज्ज" "अज्जेव कइदिणा होंति।"[2]
"एक्को" "एद्दहमेत्तो" भणिउ मोहं गया बाला॥

१. वज्जालग्ग, गा० ६६०।

२. इसी सवादात्मक शैली में रचित निम्नलिखित श्लोक दर्शनीय है,।

"कुसलं राहे" "सुहिओ सि कंस" "कंसो कहिं" "कहिं राहा।"
इय बालियाइ भणिए विलक्खहसिर हरिं नमह॥

प्रथम उदाहरण में नायिका के भोलेपन के साथ गाथा की सरलता और आडम्बरशून्यता भी अनुपम है।

लक्षक और व्यंजक शब्दों के उचित प्रयोग के कारण वज्जालग्ग की शैली में पर्याप्त भंगिमा आ गई है। अनेक गाथायें ध्वनि काव्य के सर्वोत्तम उदाहरणों के रूप में रखी जा सकती हैं। लक्षक शब्द कभी-कभी अपने वाच्य के साथ अर्थान्तर में संक्रमित हो जाते हैं और कभी-कभी उनका वाच्यार्थ बिल्कुल तिरोहित हो जाता है—

मयणाणिल सधुक्खिय णेहिंधदूसह दूरपज्जलिओ।
डहइ सहि पियविरहो जलणो जलणोच्चिय वराओ॥

—अर्थान्तर संक्रमित वाच्य ध्वनि

यहाँ द्वितीय जलण (ज्वलन) शब्द अपने अर्थ के साथ अर्थान्तर (नाम मात्र का अग्नि) में संक्रमित हो गया है। अत्यन्त तिरस्कृत वाच्य ध्वनि का एक उदाहरण देखिये—

कवडेण रमंति जणं पियं पयपंति अत्थलोहेण।
ताण णमो वेस्साणं अप्पा वि न वल्लहो जाणं॥

यहाँ नमस्कार का वास्तविक अर्थ असंगत होने के कारण उपेक्षित है। उक्त शब्द का अर्थ 'श्रद्धापूर्वक ग्रहण' नहीं, 'अश्रद्धापूर्वक त्याग' है। बहुत सी गाथाओं में वक्ता, बोद्धा, काकु, वाक्य, वाच्य, अन्यसन्निधि, प्रस्ताव (प्रकरण) देश, काल और हाव-भावादि के वैशिष्ट्य से वाचक शब्द भी स्वार्थ विश्रान्त न होकर व्यंग्य के वाहक बन गये हैं। वाच्य और व्यंग्य की प्रतीतियों में पूर्वापर क्रम लक्षित होने कारण ऐसे काव्यों को शास्त्रीय भाषा में संलक्ष्य-क्रम ध्वनि कहा गया है। वस्तु ध्वनि का एक निदर्शन प्रस्तुत है—

---

जिसे हिन्दी के प्रसिद्ध कवि पद्माकर ने जगद्विनोद में अनूदित किया है—

बाले! नाथ! विमुञ्च मानिनि! रुषं रोषान्मया किं कृतम्,
खेदोऽस्मासु, न मेऽपराध्यति भवान् सर्वेऽपराधा मयि।
तत्किं रोदिषि गद्गदेनवचसा, कस्याग्रतो रुद्यते,
नन्वेतन्मम, का तवास्मि, दयिता नास्मीत्यतो रुद्यते॥

—अमरुशतक

अत्ता वहिरंधल्लिया वहुविहवीवाह सकुलो गामो।
मज्झ पइ य विएसे को तुज्झ वसेरय देइ॥

इसका भावानुवाद मैंने यों किया है—

सास विचारी के आंख नही वह,
देखती है दिन मे ही अँधेरा।
आज विवाह मे लोग गये सब,
लौटेंगे होने के बाद सवेरा।
कोई नही है अकेली हूँ गेह मे,
दूर विदेश मे कत का डेरा।
ढूंढ लो रात मे दूसरा ठौर, है,
कौन यहां जो तुम्हे दे बसेरा॥

यहाँ प्रोषित पतिका वक्त्री है और बोद्धा ( श्राता ) है प्रोषित नवयुवक। दोनों में आगिक सपर्क की वासना समान है। सूना घर और रात्रि का समय—ऐसे अनुकूल देश-काल में वासना तृप्ति का कितना सुन्दर अवसर है। अत भावुक एव विदग्ध काव्य मर्मज्ञों को नायिका के निषेध में भी गुप्त स्वीकृति की झलक मिल जाती है। रीति काल के प्रसिद्ध कवि सुखदव मिश्र ( कविराज ) ने निम्न-लिखित कवित्त में ऐसी ही व्यजक परिस्थिति को उपस्थित करने का प्रयास किया है—

ननद निनारी, सासु मायके सिधारी,
अहै रैनि अँधियारी भरी, सूझत न करु है।
पीतम को गौन, कविराज न सोहात भौन,
दारुन वहत पौन, लाग्यो मेघ झरु है॥
सग ना सहेली, बैस नवल अकेली,
तन परी तलवेली-महा लाग्यो मैन सरु है।
भई अधिरात, मेरो जियरा डरात,
जागु जागु रे बटोही ! यहाँ चोरन को डरु है॥

परन्तु कवि ने *"तन परी तल्वेली-महा, लाग्यो मैन सरु है"*—इस वाक्य-द्वारा व्यग्य को बिल्कुल वाच्य कर दिया है। अत यह कवित्त पूर्वोदाहृत गाथा की समकक्षता में नही आ सकता है। इसकी अपेक्षा, इसी सन्दर्भ में कवीन्द्र का यह कवित्त वस्तु ध्वनि का सुन्दर उदाहरण है—

शहर मँझार ही पहर एक लागि जैहै,
छोरे पै नगर के सराय है उतारे की।
कहत कविंद मग माँझ ही परैगी साँझ,
खबर उडानी है बटोही द्वैक मारे की।
घर के हमारे परदेश को सिधारे,
यातें दया कै बिचारी हम रीति राह बारे की।
उतरौ नदी के तीर, बरके तरे ही तुम,
चौंकौ जनि चौकी तहीं पाहरू हमारे की॥

इसमें प्राकृत-गाथा के समान ही व्यजकता का पूर्ण निर्वाह है। कहीं-कहीं व्यग्य इतना अपरिहार्य हो गया है कि बिना उसके गाथा का अर्थ ही अधूरा और असगत प्रतीत होन लगता है—

एक्कसर पहर दारिय माइ द गइ द जुज्झमाभिडिए।
वाहि न लज्जसि नच्चसि दोहग्गे पायडिज्जते॥

व्याध ने युद्धरत व्याघ्र और गजेन्द्र को एक ही बाण से मार गिराया है। पति के इस शौर्य मे पुलकित हो कर व्याध वधू नाचन लगती है। सखी कहती है—अरी नाचती क्यो है? यह तो तेरा दुर्भाग्य प्रकट हुआ है। लीजिये, पति का पराक्रम भी पत्नी का दुर्भाग्य-सूचक बन गया। कितनी बडी असगति है, इस अर्थ से। परन्तु दूसरे क्षण व्यजना व्यापार का उन्मेष होता है। आखिर विवाहित व्याध का अपरिमित बाहुबल सुरक्षित कैसे रह गया? यदि वह अपनी पत्नी के प्रणय-पाश में आबद्ध होता तो नि सदह विषय सेवन से क्षीण हो गया होता और एक ही बाण से दो दुर्धर्ष वन्य पशुओ का वध न कर पाता। अत वह अपनी पत्नी से प्रम नही करता है। स्त्री का इससे बढ कर दुर्भाग्य और क्या हो सकता है? गाथाओ में जहाँ व्यग्य प्रधान नही रहता, वहाँ भी वह कभी वाच्य का साधक होता है, तो कभी अग। कभी उसकी प्रधानता सन्दिग्ध होती है, तो कभी वाच्य और व्यग्य दोनो समकक्ष होते है। व्यग्य जब वाच्य का अग होता है, तब समासोक्ति होती है और जब दोनों समकक्ष होते हैं, तब अप्रस्तुतप्रशसा। वाच्य की अपेक्षा व्यग्य का प्राधान्य होने पर काव्य का अभिधान ध्वनि होता है। वज्जालग्ग में इन तीनों के उदाहरण भरे पड़े हैं।

वज्जालग्ग की रचनाशैली विदग्धता से परिपूर्ण है। इसस सराबार होने पर भी उसकी गाथाओं को समझने के लिए केवल शब्द और अर्थ के ज्ञान से काम

नहीं चल सकता है, उनमें प्रतिपादित व्यंग्य को समझने के लिए वैदुषी के साथ-साथ सहृदयता भी अपेक्षित है। शैली की उदात्तता, भावों की तीव्रता, भाषा की सजीवता, अलंकारों की गरिमा और भणिति-भंगिमा की दृष्टि से यह प्राकृत साहित्य के श्रेष्ठतम काव्यों में से एक है।

## नैतिक आदर्श

नैतिक दृष्टि से भी वज्जालग्ग एक सुन्दर कृति है। समाज में भले-बुरे लोगों को ठीक-ठीक पहचान पाना एक कठिन कार्य है। प्रस्तुत ग्रन्थ में खलों और सज्जनों के लक्षण देकर एक को त्यागने और दूसरे को अंगीकार करने के उपदेश हैं। सज्जनों के चरित का बड़ा ही उदात्त चित्रण किया गया है। सज्जन क्रोध नहीं करता, यदि करता है, तो अमंगल नहीं सोचता। यदि सोचता है, तो कहता नहीं और यदि कहता है, तो लज्जित हो जाता है। दृढ रोष से कलुषित होने पर भी मुँह से अप्रिय वचन नहीं निकलते। वह न तो दूसरे का उपहास करता है और न अपनी श्लाघा। विप्रियकारी के प्रति भी उसका व्यवहार मधुर ही रहता है। दुष्टों के कठोर वचन सुन कर वह हँस देता है। नित्य उपकार में तत्पर रहता है, किसी का भी अहित नहीं करता। उसका क्रोध बिजली की कौंध के समान क्षणभंगुर होता है और उसकी मैत्री पाषाण-रेखा के समान कभी भी धूमिल नहीं होती। दीनों का उद्धार, शरणागत का रक्षण, अपराधियों को क्षमा कर देना—ये सज्जन की विशेषतायें हैं। वह विकट परिस्थिति में भी वचनभंग नहीं करता है। मैत्री के प्रसंग में जल और दुग्ध का दृष्टान्त दिया गया है। जल जब मिलता है, तब दुग्ध को अधिक बना देता है और औटाने पर पहले वही जलता है। सच्चा मित्र वही है, जो आपत्ति में पहले काम आता है। वस्तुतः उसे ही मित्र बनाना उचित है, जो भित्ति-चित्र के समान किसी संकट और देश-काल में पराङ्मुख न हो। कुलीन व्यक्ति का वाग्बन्धन लौह-शृंखला तथा अन्य सभी पाशों से सुदृढ होता है। अंगस्पर्श ही प्रेम का लक्ष्य नहीं है, प्रेमी को देख लेने मात्र से सुख की प्राप्ति होती है। खलों के चरणों में प्रणत होकर त्रैलोक्य की संपत्ति अर्जित कर लेने की अपेक्षा सम्मान-पूर्वक तृण का अर्जन भी सुखद है। धीरवज्जा में धैर्यगुण की प्रशंसा की गई है और बताया गया है कि धीर-पुरुषों को ही लक्ष्मी प्राप्त होती है। आकाश तभी तक विस्तीर्ण है, समुद्र तभी तक अगाध है और शैलश्रेणियाँ तभी तक दुर्लंघ्य हैं, जब तक उनकी तुलना धीरों से नहीं की जाती है। धीरों के लिए मेरु तृण के समान, स्वर्ग घर के प्रांगण के समान, आकाश हाथ से छुये हुये के समान और समुद्र क्षुद्र नदी के समान हो

जाता है। धीर-पुरुष सदैव पुरुषार्थ में प्रवृत्त रहता है, भाग्य के भरोसे बैठा नहीं रहता। साहसवज्जा में साहस के लिये प्रेरित करते हुये कहा गया है कि साहसी व्यक्ति मनोवांछित फल प्राप्त करके ही दम लेता है, राहु के केवल मस्तक ही था, शरीर, हाथ-पांव आदि नहीं थे, फिर भी वह चन्द्रमा को निगल गया। वीरों के साहस को देखकर प्रतिदैव (भाग्य) भी भयाक्रान्त हो जाता है और अनुकूल कार्य करने लगता है। व्यवसाय का फल है विभव, विभव का फल है विह्वलजनोद्धार, विह्वलजनोद्धार से यश की प्राप्ति होती है और यश से सब कुछ मिल जाता है। सत्पुरुषों को ऐश्वर्य में विनम्र और ऐश्वर्यहीन होने पर उन्नत रहना चाहिये। दान की सद्प्रवृति को प्रोत्साहित करती हुई गाथा कहती है—हे जननी! ऐसे पुत्र को जन्म मत देना, जो दूसरे से याचना करने में प्रवृत हो। जिसने याचना करने पर याचक को निराश कर दिया हो, उसे तो गर्भ में भी न धारण करना। प्रभु-वज्जा में बताया गया है कि स्वामी को मूर्खों का अनादर और सुपात्रों का समादर करना चाहिये। सेवकवज्जा में सेवा का उज्ज्वल आदर्श वर्णित है। आदर्श सेवक स्वामी से मुँह खोलकर कुछ नहीं मांगता है, विनम्र सेवा को ही अपनी याचना समझ कर सन्तुष्ट रहता है। कृषि की प्रशंसा में यह कथन है—यदि पीवर स्तनों वाली तीन गायें, चार समर्थ बैल और शालक धान्य की मंजरियाँ निष्पन्न हैं, तो सेवा-वृत्ति को दूर से ही प्रणाम कर लेना चाहिये। सुहृद-वज्जा में पराक्रम की प्रशंसा है। धवलवज्जा में कर्मठ भृत्य का आदर्श प्रतीक माध्यम से वर्णित है। सिंहवज्जा में साहस, पराक्रम और व्यवसाय की प्रेरणा दी गई है। हरिणवज्जा में संगीत पर प्राणों की बलि चढ़ा देने वाले हरिणों के मर्मस्पर्शी चित्र कलाकारों का उचित पुरस्कार देने के लिये उत्साहित करते हैं। करभवज्जा में मातृभूमि के अलौकिक अनुराग की अद्भुत झाँकी प्रस्तुत की गई है। करभ नन्दवन में भी रहकर जन्मभूमि के मरुस्थल को नहीं भूल पाता है। सुरतरु विराप और हंस वज्जाओं में श्रेष्ठ आश्रय को छोड़ कर निंद्य आश्रय में रहने की निंदा की गई है। वेस्सावज्जा में वेश्यागमन की घोर निंदा है। कुटिलता, वक्रता, वंचना और असत्य—ये दूसरे के दोष भले ही हों, वेश्या के भूषण हैं। उसकी छाती उस शैवाल लिप्त प्रस्तर के समान है, जिस पर चढ़ने वाले का पतन अवश्यभावी है। वेश्या श्मशान का उस शृगाली के समान है, जो एक मृतक को खाती है, दूसरे को कटाक्ष से सुरक्षित रखती है और तीसरे पर दृष्टि रखती है। जरावज्जा जगत् की क्षण-भंगुरता का प्रतिपादन करती है। गुणवज्जा में कुल की अपेक्षा गुण को श्रेष्ठ कहा गया है।

कर्म ही मानव को उच्च और नीच स्थान प्राप्त कराता है। मन्दिर और कूप बनाने वाले क्रमशः ऊपर और नीचे मुँह करके चलते हैं। संयम भारतीय संस्कृति की आत्मा है। निम्नलिखित गाथा में कुलबालिकाओं के मनोनिग्रह का कितना मनोरम चित्र है—

इच्छाणियत्तपसरो कामो कुलवालियाण किं कुणइ।
सीहो व्व पंजरगओ अंग च्चिय झिज्जइ वराओ॥

गाथा के अनुसार भारतीय ललना इन चार वस्तुओं का समाहार है—वीणा, वंश, आलापिनी, पारावत और कोकिल। जो सब के खा चुकने पर खाती है, सब के सो जाने पर सोती है और सबसे पहले जग जाती है, वह स्त्री नहीं, घर की लक्ष्मी है। आदर्श गृहिणी घर के थोड़े से भक्ष्यकणों को कुछ इस प्रकार बढ़ा देती है कि बान्धव भी समुद्र के समान थाह नहीं पाते हैं। दरिद्र महिलाओं के सन्तोष और गाम्भीर्य का वर्णन इस प्रकार है—

दुग्गयघरंमि घरिणी रक्खंती आउलत्तणं पइणो।
पुच्छियदोहलसद्धा उययं च्चिय दोहलं कहइ॥

गर्भिणी पत्नी से पति पूछता है—"तुम्हारी इच्छा क्या है?" वह सोचती है कि यदि कहीं कोई दूसरी वस्तु माँगूगी तो ये अकिंचनता वश नहीं दे पायेंगे। अतः कहती है—'मेरी कुछ भी इच्छा नहीं है, केवल जल पीना चाहती हूँ'। जल, राजा और रंक सब को सुलभ है। यह है भारतीय महिला का तपःपूत व्यक्तित्व। जब नैहर के लोग ठाट-बाट से आते हैं, तब आभिजात्य पर गर्व रखने वाले निःस्व पति को मर्यादा बनाये रखने में तत्पर गृहिणी उन पर कुपित हो उठती है। कामुक देवर का मन दूषित हो जाने पर चरित्रगुणशालिनी भाभी चिन्ता से क्षीण होती जाती है, परन्तु यह बात अपने क्रोधी पति को नहीं बताती, क्यों कि भय है कि कहीं संयुक्त परिवार विघटित न हो जाय। सुघरिणी-वज्जा में परिवार की नाव खेने वाली तपस्विनी ललनाओं के कर्मठ व्यक्तित्व एवं त्यागमय जीवन के अनेक मार्मिक प्रसंग हैं, जो दूसरों के लिये अनुकरणीय हो सकते हैं। एक दरिद्र के घर में कुछ भी नहीं रह गया है। संयोग से एक अतिथि आ जाता है। कुटुम्बभरण में लगी दरिद्र गृहस्वामिनी अपने विवाह का मांगलिक वलय बेंच कर उसका आतिथ्य करती है—

पत्ते पियपाहुणए मंगलवलयाइ विक्किणंतीए।
दुग्गयघरिणीकुलवालियाइ रोवाविओ गामो॥

दैन्य, श्रद्धा, कुलाभिमान और कर्तव्यनिष्ठा का विलक्षण दृश्य है। कभी वैभव के दिनों में जहाँ वायस बलि खाया करता था, अब उसी घर की गिरी दशा आ गई है। प्रत्येक दिन की तरह वह परिचित वायस आज भी आया परन्तु बिना कुछ पाये निराश होकर उड गया। यह देख कर दरिद्र गृहिणी इतना रोई, जितना बान्धवों के मरने पर भी न रोती—

वन्धवमरणे वि हहा दुग्गयघरिणोइ वि ण तहा रुण्ण।
अप्पत्तवलिविलक्खे वल्लहकाए समूड्डोणे॥

दरिद्रता में भी एक गृहिणी के त्याग और तप की तब पराकाष्ठा हो जाती है, जब वह स्वयं भूख से पीड़ित होन पर भी, बालकों के खाने से बचा हुआ भोजन दुःखियों में बाँट देती है—

डिंभाण भुत्तसेसं छुहाकिलता वि देइ दुहियाणं।
कुलगोरवेण वरईउ रोरघरिणीउ झिज्जंति॥

यह है दया, दैन्य और कुलगौरव की साक्षात् प्रतिमूर्ति। नारी केवल भोग्या नहीं है। वह गृहकार्य में गृहिणी, सुरत में वेश्या, सुजनों में कुलवधू, वृद्धावस्था में सखी एवं सकट में मन्त्री और सेवक है—इन पंक्तियों में वह अनेकान्तवाद का सुन्दर उदाहरण बन गई है—

घरवावारे घरिणी वेस्सा सुरयंमि कुलवहू सुयणे।
परिणइ मज्झमि सही विहुरे मति व्व भिच्चो व्व॥

जैन धर्म में एकान्त बुद्धि को अज्ञान बताया गया है। वज्जालग्ग की सग्रह-शैली इस धार्मिक मान्यता की सूचना देती है। यदि वज्जाओं का इस दृष्टि से अवलोकन करें, तो यह तथ्य स्पष्ट हो जायेगा। सयोग-वियोग, कमलनिन्दा-कमलप्रशसा, प्रेमनिन्दा-प्रेमप्रशसा, सुघरिणी-कुट्टिनी, सती-असती, पतिव्रता-वेश्या, दानी-कृपण, महिलानुराग-महिलानिन्दा ( महिलावज्जा ), भाग्यवाद-पुरुषार्थवाद, सज्जन-दुर्जन, प्रभु-सेवक, दीन धीर आदि युग्मों क द्वारा जिन परस्पर विरोधी धर्मों को प्रस्तुत किया गया है, उनके कारण पाठकों क मन में पदार्थ सम्बन्धी दुराग्रह या स्थिर ऐकान्तिक धारणा नहीं बन सकती है। स्थूल दृष्टि से ग्रन्थ में वासनात्मक चित्रों की बहुलता दिखाई पडती है, परन्तु सूक्ष्म-शेमुषी से कुछ और ही बात समझ में आती है। प्रेम में वियोग की प्रधानता क्या सन्देश देती है ? क्या वह प्रणय का दुःखद परिणति की ओर इगित नहीं करती ? यदि ग्रन्थ का लक्ष्य विलासिता का प्रचार होता, तो प्रेमवज्जा में ये गाथायें क्यों सकलित की जाती—

ताव च्चिय होइ सुहं जाव न कीरइ पिओ जणो को वि ।
पियसंगो जेहि कओ दुक्खाण समप्पिओ अप्पा ॥
सो मुवइ सुहं सो दुक्खवज्जिओ सो सुहाण नयखाणी ।
वाए मणेण काएण जस्स न हु वल्लहो को वि ॥

स्तनवज्जा में यदि संग्रहकार को स्तनाभिलाप प्रतिपादन ही अभीष्ट होता, तो अन्त में ये गाथायें नहीं आ सकती थी—

थणजुयलं तीइ निरंतरं पि दट्ठूण तारिमं पडियं ।
मा करउ को वि गव्वं एत्थ असारंमि संसारे ॥
कह नाम तीइ तं तह सभावगरुओ वि थणहरो पडिओ ।
अहवा महिलाण चिरं हियए को नाम सठाइ ॥

## परिवर्तित संस्कृत छाया

वाछित अर्थसिद्धि के लिये मैंने उपलब्ध संस्कृत छाया में स्थान-स्थान पर प्रमाण पुरस्सर परिवर्तन किये हैं । इस सन्दर्भ में मेरी विवेचनात्मक स्थापनायें परिशिष्ट ख में दी गई हैं । यहाँ उपलब्ध संस्कृत छाया-पाठ परिवर्तन के साथ नीचे दिया जा रहा है—

गाथांक

| | | |
|---|---|---|
| १ | सुजनाना सुभाषित वक्ष्यामि | |
| | सुजनेभ्यः सुभाषितं वक्ष्यामि | (परिवर्तित पाठ) |
| ५७ | पिशुने मुखम् | |
| | पिशुनेन मुखम् | (परिवर्तित पाठ) |
| ६१ | बहुकूटकपटभृतानाम् | |
| | १—बहुकूटकपट भृतानाम् २—बहुकूटकवंट भृतानाम् | (परिवर्तित पाठ) |
| ९० | भव्यात्मना सपद्यते | |
| | भव्यत्ववता सपद्यते | (परिवर्तित पाठ) |
| १२१ | शास्त्रार्थे पतितस्य (स्वस्वार्थे पतितस्य वा) | |
| | शास्त्रार्थे पतितस्य | (परिवर्तित पाठ) |
| १२७ | लक्ष्मीः स्थिराणि प्रेमाणि | |
| | लक्ष्मीरपि राति (ददाति) प्रेमाणि | (परिवर्तित पाठ) |
| १६२ | स्नेहस्य पदस्य वा | |
| | स्नेहस्य पयसो वा | (परिवर्तित पाठ) |

२८१ उत्सृष्टवृषभदार्हक मण्डिता
स्थूलवृषभदार्हकमण्डिता (परिवर्तित पाठ)

२११ नयने समानीततीक्ष्णे (तीक्ष्णो) परपुरुष जीवहरणे (हरणो)
अमितसिते (असितशितो) च मुग्धे
नयने सम्मानितपक्ष्मयुने (समानीत तीक्ष्णो) परपुरुष जीव हरणे (हरणो)
असितसित (असितश्रोको) च मुग्धे (परिवर्तित पाठ)

३०९ अमृतमयाविव समदो (समृगो) शशीव
निर्विकारो (अमनो) मद इव समदो (समृगो) शशीव (परिवर्तित पाठ)

३७४ गोदावर्याम्तटानि
गोदावर्यास्तीर्यानि (परिवर्तित पाठ)

४०० कररुहे तन् स्पृशन्ती
कररुहैस्तनु स्पृश्यमाना (तनो स्पृश्यमाना वा) (परिवर्तित पाठ)

४०२ आश्वास्यते श्वासा यावन्न श्वासा समाप्यन्त
१—आश्वास्यते साशा यावन्न श्वासा समाप्यन्ते (परिवर्तित पाठ)
२— ,, सास्रा ,, ,, ,, ,,

४१६ दूति कल्पयित्वा
दूती कल्पयित्वा (परिवर्तित पाठ)

५०१ विपरीत रविबिम्बे (रतिबिम्बे) नखत्राणा (नखक्षताना) स्थानगृहीतानाम
विपरीत रविबिम्बे (विवृतेरतिबिम्बे) नखत्राणा (नृक्षाप्ताना, नक्षातांना, आत्तनखाना वा) स्थानगृहीताना (स्थानवहृताना, मानेनग्रहणीयाना
गृहीतस्थाननां वा) (परिवर्तित पाठ)

५१६ प्रज्ञप्तिकानाम्
पञ्चाशत्स्त्रीणाम् (प्रज्ञप्तिदानं प्रवीणाणा प्राज्ञप्तिवेश्या वा)
(परिवर्तित पाठ)

५१६ पुक्कारय (पूत्कारस्तम्)
पुक्कारय, पूत्कारक, पुत्कारकम् (परिवर्तित पाठ)
,, वैदरवम्
वैदर्व (विदावरवम्) (परिवर्तित पाठ)

५१८ गतरयेन (गतरतेन)
घनरजसा (गतरवेन) (परिवर्तित पाठ)

५२० प्रहण्यते

मा हन्यताम् (परिवर्तित पाठ)

५२१ अन्न (अन्यत्) न रोचत एव मम पिपासया (प्रियाशया) पूरित हृदयम् ।
स्नेहमुरतार्द्राङ्गे तव सुरत वैद्य प्रतिभाति ॥
अन्न (अन्य ) न रोचत एव मम पिपासया (प्रियाशया) पूरित हृदयम् ।
नेह सुरजसार्द्राङ्गे (स्नेहमुरतार्द्राङ्गे स्नेहसुरयार्द्राङ्गे वा)
तव सुरज (सुरत) वैद्य प्रतिभाति (परिवर्तित पाठ)

५४८ अदृष्टदोषा अपि रज्यन्ते
अदृष्टदोषा अपि रज्यन्ते (अदृष्ट दोषा विरज्यन्ते) । (परिवर्तित पाठ)

५५५ ऊर्ध्वाक्षि वेदना अपि नमन्ति चरिता अपि गुणै ।
ऊर्ध्वाक्षि वेदनयापि नमन्ति चर्याया अपि गुणैः । (परिवर्तित पाठ)

५६२ वाणसम्बन्धम्
१ वानसम्बन्धम्, २. बाणसम्बन्धम् (परिवर्तित पाठ)
प्रचुरकुटिला
प्रचुरकुटिला (पौर कुटिला) (परिवर्तित पाठ)
मुष्ट्या सवहति
१. मुष्ट्या मुष्टे वा स्व वहति २. मुष्ट्या सवहति । (परिवर्तित पाठ)

५६३ यात प्रिय प्रिय प्रति एव निर्वापयति तमेव प्रदीप्तम् ।
भवत्यपरस्थित एव वेश्यासार्थस्तृणाग्निरिव ॥
यात प्रिय प्रिय (यातोऽप्रिय प्रियं) प्रति एक विध्यापयति
(विध्यापयति) तदेव (तमेव) प्रदीप्त (प्रलिप्तम्) ।
भवत्यपरस्थित एव ( भवत्यवरस्थित एव ) वेश्यासार्थ
तृणग्निरिव । (परिवर्तित पाठ)

५६४ पुलक्तिनाङ्गेन
पुलकितेनाङ्गेन (प्रर्दाशतेनाङ्गेन) (परिवर्तित पाठ)

५६६ न गणयति रूपवन्त न कुलीनं नैव रूपसम्पन्नम् ।
न गणयति रूपवन्त न कुलीनं नैवारूपसम्पन्नम् । (परिवर्तित पाठ)

५७० आल्या काल गमय
स्व पाप्या काल गमय (परिवर्तित पाठ)

५७६ मा जानीत मम सुभग वेश्याहृदय समन्मनोल्लापम् ।
मा जानीत मम सुखद वेश्याहृदय स्वमदनोल्लावम् । (परिवर्तित पाठ)

५९८ तृष्णका
तृष्णावती (परिवर्तित पाठ)

६०० क्रशितोऽसि कस्मात् केशव किं न कृतो धन्यासग्रहो
(धान्य सग्रह ) मूढ ।
कुतो मनः परितोषो विशाखिका (विषाधिक) भुञ्जानस्य ।
क्रशितोऽसि (कृष्टोऽसि) कस्मात् केशव किं न कृतः
धन्यासग्रहो (धान्य सग्रहः) मूढ ।
कुतो मनः परितोषो विशाखिका ( विसाधित ) भुञ्जानस्य ।
(परिवर्तित पाठ)

६०९ चन्द्राहतप्रतिबिम्बाया यस्या मुक्ताट्टहास-भीताया. ।
चन्द्राघृत प्रतिबिम्बाया (चन्द्राहृत प्रतिबिम्बाया.)
जातिमुक्ताट्टहासभीतायाः । (परिवर्तित पाठ)

६१० ललितकमलसरोभ्रमरम् ।
ललितकमलसर भ्रमरम् । (परिवर्तित पाठ)

६३४ दिङ्मणिमञ्जरीभिः
दिशि मणिमञ्जरीभिः (परिवर्तित पाठ)

६४० यद्बालक इति भणितोऽसि ।
यद्द्रुमालय इति भणितोऽसि (परिवर्तित पाठ)

६४१ मा रज्य शुभजनके शोभाञ्जनके च दृष्टमात्रे ।
भङ्क्ष्यस इति साहसिका सा हसिता सर्वलोकेन ।।
मा रज्य सुभञ्जनक शोभाञ्जनके च दृष्ट मात्रे ।
भङ्क्ष्यस इति शाखाश्रिता ( प्रियाश्रिता वा ) सा
हसिता सर्वलोकेन । (परिवर्तित पाठ)

६५६ प्रियमप्रिय जनो वहति
प्रियामप्रिया जनो वहति (परिवर्तित पाठ)
सोतातपनक्षयो जातः
शीतातपनक्षयो (शीतातपक्षतं शीताकम्पनक्षत वा)
जातः (जातम्) । (परिवर्तित पाठ)

६५७ अवधूतालक्षणधूसरा दृश्यन्ते पश्यन्ताः ।
पश्य शिशिरवातगृहीता अलक्षणा दीनपुरुषा इव ।।

अवधूतालक्षणधूसरा (अवधूतक लक्षणधूसरा)
दृश्यन्ते पश्यरूक्षा. ।
पत्य शिशिरवातलतिका (शिशिरवातगृहीता)
अलक्षणा दीन पुरुषा इव ॥ (परिवर्तित पाठ)

६६२ सकुचितकम्पनशीलाङ्ग. शङ्कनशीलो दत्तसकलपदमार्ग ।
पल्लिन्या लज्जमानो न गणयति अतीते दत्तम् ॥
सङ्कुचितकम्पशीलाङ्ग स्वशङ्कनशील (स्वशङ्कनशील)
दत्तमचलपदमार्ग (दत्तसकलपदमार्ग
दत्तसजलपदमार्गो वा ।
पल्लिन्योल्ज्जमानो न गणयत्यपि स्वया दत्तम् ॥ (परिवर्तित पाठ)

६६३ मन्मथभणणदिव्योपध्याङ्ग च करोति जराराज ।
प्रेशाघ्व निष्ठुरहृदय इदानीं सेवते तं काम ॥
मन्मथदिव्यभक्षण सस्या अङ्ग च घूणमति जराराज
(ज्वर राज)
प्रेशाघ्व निष्ठुरहृदय इदानी तां सेवते काम ॥ (परिवर्तित पाठ)

६८१ वधूनां वधूजने नया च ।
वधूनां बहुजने तथा च । (परिवर्तित पाठ)

६८३ गृहीत विमुक्तासनेजो जनयन्ति सामाजिका नरेन्द्राणाम् ।
दण्डस्तथैव स्थित आमूल हन्ति टणत्कारः ॥
गृहीतविमुक्तासतेजो जनयन्ति सामादयो नरेन्द्राणाम् ।
दण्डस्तथैव स्थित आमूल हन्ति तेज (टणत्कार) ॥ (परिवर्तित पाठ)

६९० किं तत जानेनापि पुण्येन पदपूरणेप्यसमर्थेन ।
येन न यशसा भृतं गरिष्ठद् भुवनान्तरं सकलम् ॥
किं तत जानतापि पुण्येन पदपूरणेऽप्यसमर्थेन
(पद पूरणेऽप्यसमर्थे न) ।
येन न यशसा भृत गरिष्ठद् भुवनान्तरं (भुवनान्तर)
सकलम् ॥ (परिवर्तित पाठ)

७०२ ऊर्ध्वं प्रजल्पयो व्रजन्ति मुक्ताङ्कुरा इव भुवने ।
विद्यायिर्वे पुरत कुलात् पुण्या समुत्पन्नाः ॥

९० × ६ तुलाग्रेण कार्यकर्तृणाम्
काकतालीयेन कार्यकर्तृणाम् (परिवर्तित पाठ)

९० × १२ बुद्धि सत्य मित्र *(?) नो महाकाव्यम् ।
बुद्धि सत्य मित्र चरन्ना महाकाव्यम् । (पूरित पाठ)

१९९ × ४ रे रत्नकोटिगर्विन् गजेन्द्र न खलु सेवनीयोऽसि ।
रे रदनकोटिगर्विन (रत्नकोटिगर्विन) गजेन्द्र
(गवेन्द्र) न खलु सेवनीयोऽसि । (परिवर्तित पाठ)

१९९ × ५ लघुत्व नीत
लघुत्व प्राप्त (परिवर्तित पाठ)

२१४ × १ अहा स्वपित लुलितघम्मिल्लकुन्तलकलाप ।
अो स्वपिति विरलाच्छलुलितघम्मिल्लकुन्तलकलाप । (पूरित पाठ)

पक्षान्तर मे छाया का निम्नलिखित स्वरूप होगा—
अो स्वपिति विरलानच्छलुलिताधार्मिककुन्तलकलाप । (परिवर्तित पाठ)

२१४ × ५ धनुर्हर समुल्लिखति
धनुर्भर समुल्लिखति (परिवर्तित पाठ)

२८४ × ६ किं कार्यं तेऽपि जानन्ति ।
कैङ्कर्यं यस्य ते विजानन्ति (परिवर्तित पाठ)

३०० × ६ बाष्पाम्यन्तरप्रसृतगलत " (?) अक्षिणी ।
बाष्पाभ्यन्तरप्रसृतगलद्बाधामिरक्षिणी । (पूरित पाठ)

३१२ × ११ पथि प्रपाकलशाम्यामिव स्तनाम्या दग्धमुखाम्याम् ।
पथि प्रपाकशाम्यामिव स्तनाम्यामधोमुखाम्याम् ॥ (परिवर्तित पाठ)

३१२ × ११ स्थानकराम्यामाम्यामधामुखाम्यामनवरतप्रोढाम्याम् ।
स्तनाम्या नरन्द्राम्यामिव किं क्रियते पदविमुक्ताम्याम् ॥
स्थानचरैरेतैरधोमुखैरनवरतप्रोढै- ।
स्तनैर्नरेन्द्रैरिव किं क्रियते पयोविमुक्तैं
(पदविमुक्तैं) । (परिवर्तित पाठ)

३१८ × ६ करोति लालाकुल हृदयम् ।
करोति लालायुक्त हृदयम् । (परिवर्तित पाठ)

व्रजन्ति अध ऊर्ध्वं अयन्ते मूलाङ्कुरा इव पृथिव्या: ।
बीजादिव एकत कुलाद् पुरुषा समुत्पन्ना: ।।
यह संस्कृत छाया गउडवहो काव्य से उद्धृत है ।

७१२ आत्मानं पर न जानासि नून सगुणोऽसि लक्ष्मीपरिचरित: ।
उज्ज्वलसम्मुख प्रेक्षघ्व तद्वदनमपि खलु न स्थापयति ।।
आप्यात (आत्मन ) पर न जानासि नून सगुणोऽसि
(शकुनोऽसि) लक्ष्मीपरिचरित (लक्ष्मीपरिकारित ) ।
उज्ज्वलसमूह (उज्ज्वलसम्मुख ) प्रेक्षस्व ह
तावदयनमपि (तद् वदनमपि) न स्थापयति ।। (परिवर्तित पाठ)

७१७ सरसाना सूय परिसस्थितानाम्
सरसाना सूर्य परिसस्थिताना
(शूर परिसस्थितानाम्) (परिवर्तित पाठ)

७३० *उत्तमकुलेषु जन्म तव चन्दन तरुवराणा मध्ये ।*
उत्तम कुल सुजन्म तव चन्दन तरुवराणा मध्ये । (परिवर्तित पाठ)

७३९ मुकुलयतश्च मुक्तास्तव पलाशा पलाश शकुनं ।
येन मधुमास समये निजवदनं झटिति श्यामलितम् ।।
मुकुलयतश्च मुक्तास्तव पलाशा पलाश स्वगुणं
( शकुनं )
येन मधुमाससमये (मधुमाससमये) निजवदनं
झटिति श्यामलितम् (परिवर्तित पाठ)

७४१ दृष्ट्वा किंशुक शाखास्त्व बालया कस्माद् वञ्चित ।
दृष्ट्वा किंशुक शाखया ताम्रवत्या कस्माद् वञ्चित ।।
(परिवर्तित पाठ)

७६२ मध्ये न यानवर्तिनोऽर्थायिनो यद् गता पारे ।
मध्येन यानपात्रिणोऽर्थायिनो यद् गता पारे । (परिवर्तित पाठ)

७८९ विस्तारेण त्यक्तम्
विस्तारे त्पघु (परिवर्तित पाठ)

## अतिरिक्त गाथायें

७२×२ अदृष्टे रणरणको दृष्ट ईर्ष्या अदृष्टे मान ।
अदृष्टे रणरणको दृष्ट ईर्ष्या अभीष्टके मान । (परिवर्तित पाठ)

९० × ६ तुलाग्रेण कार्यकर्तॄणाम्
काकतालीयेन कार्यकर्तॄणाम् (परिवर्तित पाठ)

९० × १२ बुद्धि: सत्य मित्रं''''(?) नो महाकाव्यम् ।
बुद्धिः सत्यं मित्रं चरन्ना महाकाव्यम् । (पूरित पाठ)

१९९ × ४ रे रत्नकोटिगर्विन् गजेन्द्र न खलु सेवनीयोऽसि ।
रे रदनकोटिगर्विन् (रत्नकोटिगर्विन्) गजेन्द्र
(गवेन्द्र) न खलु सेवनीयोऽसि । (परिवर्तित पाठ)

१९९ × ५ लघुन्व नीतः
लघुन्त्र प्राप्तः (परिवर्तित पाठ)

२१४ × १ अहो स्वपित''''''''''''लुलितधम्मिल्लकुन्तलकलापः ।
ओ स्वपिति विरलाच्छलुलितधम्मिल्लकुन्तलकलाप. ।
(पूरित पाठ)

पक्षान्तर में छाया का निम्नलिखित स्वरूप होगा—
ओ स्वपिति विरलानच्छलुलिताधामिककुन्तलकलाप. ।
(परिवर्तित पाठ)

२१४ × ५ धनुर्हरं समुल्लिखति
धनुर्मरं समुन्लिखति (परिवर्तित पाठ)

२८४ × ६ किं कार्यं तेऽपि जानन्ति ।
कैङ्कुर्यं यस्य ते विजानन्ति (परिवर्तित पाठ)

३०० × ६ बाष्पाम्यन्तरप्रसृतगलन्''''(?) अक्षिणी ।
बाष्पाम्यन्तरप्रसृतगलद्बाधाभिरक्षिणी । (पूरित पाठ)

३१२ × ११ पयि प्रपाकलशाभ्यामिव स्तनाभ्या दग्धमुखाभ्याम् ।
पयि प्रपाकशाभ्यामिव स्तनाभ्यामधोमुखाभ्याम् ॥
(परिवर्तित पाठ)

३१२ × ११ स्थानकराभ्यामाभ्यामधोमुखाभ्यामनवरतप्रौढाभ्याम् ।
स्तनाभ्या नरेन्द्राभ्यामिव किं क्रियते पदविमुक्ताभ्याम् ॥
स्थानचरैरेतैरधोमुखैरनवरतप्रौढैः ।
*स्तनैर्नरेन्द्रैरिव किं क्रियते पयोविमुक्तैः*
(पदविमुक्तै.) । (परिवर्तित पाठ)

३१८ × ६ करोति लालाकुलं हृदयम् ।
करोति लालायुक्त हृदयम् । (परिवर्तित पाठ)

प्रकटितबाहुमूलमवनमिन स्थूलस्तन मरोत्सङ्गम् ।
दिवसेन मा समाप्यना तवैनञ्चिकुर-सयमनम् ॥३॥
सुखित इति जीवति विद्धो म्रियतेऽविद्धो तवाक्षिवाणेन ।
इति शिक्षिता केनाप्यपूर्वमेतं धनुर्वेदम् ॥४॥
निपतति यत्र यत्रैव तव मनोहर तरलतरलिता दृष्टिः ।
सुन्दरि तत्र तत्रैवाङ्गेषु विजृम्भते मदनः ॥५॥
शशिवदने मा व्रजात्र तडागे मृगशावकाक्षि ।
मुकुलयन्ति न जानासि शशाङ्कशङ्कया कमलानि ॥६॥

मैंने व्याख्या की अपेक्षा से वज्जालग्ग के उपलब्ध पाठ में कतिपय परिवर्तन किये हैं। वे स्थल इस प्रकार हैं—

| गाथांक | उपलब्ध पाठ | स्वीकृत पाठ |
|---|---|---|
| २८१ | घोरवसण दाहेक्कमडिया | घोरवसह दाहेक्कमडिया<br>इस पाठ में वसण के स्थान पर वसह का स्वीकृति टीकाकार रत्नदव ने की है। |
| ५१२ | पुणो वि अग | पुणो विअग (पुणो वि अग)<br>श्लेषानुरोध से दोनों पाठ स्वीकार्य हैं। |
| ५२० | महम्मइ | म हम्मइ |
| ५४८ | विरज्जति | १—विरज्जति २—वि रज्जति |
| ५६१ | वि लग्गए कठ | १—विलग्गए कठ २—वि लग्गए कठ |
| ५६२ | वेस्सा मुट्टीइ सवहइ | १—वेस्सा मुट्ठीइ स वहइ।<br>२—वेस्सा मुट्ठीइ सवहइ।<br>श्लेष में दोनों स्वीकार्य हैं। |
| ५७० | सपत्तियाइ काल गमेसु | स पत्तियाइ काल गमेसु |
| ६०९ | चदाहयपडिबिबाइ,<br>जाइ मुक्कट्टहामभीयाए | चदाहयपडिबिबाइ,<br>जाइमुक्कट्टहास भीयाए |
| ६३४ | दिसिमणिमजरीहि | दिसि मणिमजरीहि |
| ७०२ | उड्ड वच्चति अहो वयति<br>मूलकुर व्व मुवणमि। | वच्चति अहो उडढ अइदि,<br>मूलकुरव्व पुहईए। |

१०८. तं कि पि साहसं साहसेण साहंति साहसमहावा ।
जं भाविऊण दिव्वो परम्मुहो धुणइ नियसीसं ॥ २ ॥
तत् किमपि साहसं साहसेन साधयन्ति साहसस्वभावाः ।
यद् भावयित्वा दैवं पराङ्मुखं धूनयति निजशिरः ॥

१०९. थरथरइ धरा खुब्भंति सायरा होइ विम्हलो दइवो ।
असमववसायसाहसलद्धजसाण धीराण ॥ ३ ॥
कम्पते धरा क्षुभ्यन्ति सागरा भवति विह्वलं दैवम् ।
असमव्यवसायसाहसलब्धयशोभ्यो धीरेभ्यः ॥

११० *अगणियसमविसमाणं साहसतुंगे समारुहंताणं ।
रक्खइ धीराण मणं आसन्नभयाउलो दइवो ॥ ४ ॥
अगणितसमविषमाणां साहसतुङ्गे समारोहताम् ।
रक्षति धीराणां मनः आसन्नभयाकुलं दैवम् ॥

१११. तं किं पि कम्मरयणं धीरा ववसंति साहसवसेण ।
जं बम्हहरिहराण वि लग्गइ चित्ते चमक्कारो ॥ ५ ॥
तत्किमपि कर्मरत्नं धीरा व्यवस्यन्ति साहसवशेन ।
यद् ब्रह्महरिहराणामपि लगति चित्ते चमत्कारः ॥

११२ धीरेण समं समसीसियाइ रे दिव्व आरुहंतस्स ।
होहिइ कि पि कलंको धुव्वंतो जो न फिट्टिहिइ ॥ ६ ॥
धीरेण समं समशीर्षिकया रे दैवारोहतः ।
भविष्यति कोऽपि कलङ्को धाव्यमानो यो न यास्यति ॥

११३. जह जह न समप्पइ विहिवसेण विहडंतकज्जपरिणामो ।
तह तह धीराण मणे वड्ढइ विउणो समुच्छाहो ॥ ७ ॥
यथा यथा न समाप्यते विधिवशेन विघटमानकार्यपरिणामः ।
तथा तथा धीराणां मनसि वर्धते द्विगुणः समुत्साहः ॥

१०८. साहसपूर्ण स्वभाव वाले पुरुष अपने साहस से कुछ ऐसा साहसमय कार्य सिद्ध कर लेते हैं कि जिसे देख कर प्रतिकूल भाग्य (पराजय के कारण) अपना सिर धुनने लगता है ॥ २ ॥

१०९. अथक परिश्रम और साहस से यश प्राप्त करने वाले धीर पुरुषों से पृथ्वी थर्राती है, सागर क्षुब्ध हो जाते हैं और भाग्य विस्मित हो जाता है ॥ ३ ॥

११०. *निकटवर्ती (पराजय जन्य) भय से आकुल दैव सम एवं विषम (अनुकूल एवं प्रतिकूल) अवस्थाओं को न गिनने वाले (परवाह न करने वाले) एवं साहस के समुन्नत शिखर पर आरोहण करने वाले धीर पुरुषों का मन रखता है (अनुकूल कार्य करने लगता है या उन के संकल्प को पूर्ण करता है) ॥ ४ ॥

१११. धीरजन अपने साहस से कर्मरत्न का कुछ ऐसा व्यवसाय (उद्योग या व्यापार) करते हैं जो शिव और विष्णु के मनों को भी आश्चर्य लगता है ॥ ५ ॥

११२. अरे भाग्य ! धीर के साथ स्पर्धा करने पर (तुझे) कुछ ऐसा कलंक लगेगा जो धोने पर भी नहीं मिटेगा ॥ ६ ॥

११३. जैसे-जैसे भाग्यवश बिगड़ते हुए कार्य का परिणाम[1] नहीं प्राप्त होता, वैसे-वैसे धीरों के मन में दूना उत्साह बढ़ने लगता है ॥ ७ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

१ परिणाम, यहाँ सफलता सूचक है।

११४. फलसंपत्तीइ समोणयाइ तुगाइ फलविपत्तीए ।
हिययाइ सुपुरिसाणं महातरूणं व सिहराइं ॥ ८ ॥
फलसपत्त्या समवनतानि तुङ्गानि फलविपत्त्या ।
हृदयानि सुपुरुषाणा महातरूणामिव शिखराणि ।

११५. हियए जाओ तत्थेव वड्ढिओ नेय पयडिओ लोए ।
ववसायपायवो सुपुरिसाण लक्खिज्जइ फलेहिं ॥ ९ ॥
हृदये जातस्तत्रैव वर्धितो नैव प्रकटितो लोके ।
व्यवसायपादप सुपुरुषाणा लक्ष्यते फलैः ॥

११६. ववसायफल विहवो विहवस्स य विहलजणसमुद्धरण ।
विहलुद्धरणेण जसो जसेण भण किं न पज्जत्त ॥ १० ॥
व्यवसायफल विभवो विभवस्य च विह्वलजनसमुद्धरणम् ।
विह्वलोद्धरणेन यशो यशसा भण किं न पर्याप्तम् ॥

११७. आढत्ता सप्पुरिसेहि तुंगववसायदिन्नहियएहिं ।
कज्जारभा होहिंति निप्फला कह चिर काल ॥ ११ ॥
आरब्धाः सत्पुरुषैस्तुङ्गव्यवसायदत्तहृदयैः ।
कार्यारम्भा भविष्यन्ति निष्फला. कथं चिरं कालम् ॥

११८. न महुमहणस्स वच्छे मज्झे कमलाण नेय खीरहरे ।
ववसायसायरे सुपुरिसाण लच्छी फुड वसइ ॥ १२ ॥
न मधुमथनस्य वक्षसि मध्ये कमलाना नैव क्षीरनिधौ ।
व्यवसायसागरे सुपुरुषाणा लक्ष्मी स्फुट वसति ॥

११९. तद्दियहारभवावडाण मित्तेक्ककज्जरसियाण ।
रविरहतुरयाण व सुपुरिसाण न हु हिययवीसामो ॥१३॥
तद्दिवसारम्भव्यापृताना मित्रैककार्यरसिकानाम् ।
रविरथतुरगाणामिव सुपुरुषाणा न खलु हृदयविश्रामः ॥

११४. सत्पुरुषों के हृदय बड़े वृक्षों के शिखर के समान ऐश्वर्य प्राप्त होने पर (वृक्ष-पक्ष मे फल लगने पर) विनम्र (वृक्ष-पक्ष मे अवनत) और ऐश्वर्यहीन होने पर (वृक्ष-पक्ष में फल झड जाने पर) उन्नत हो जाता है (वृक्ष-पक्ष में फल न रहने पर डालियाँ ऊपर चली जाती हैं) ॥ ८ ॥

११५. सत्पुरुषों का व्यवसायरूपी वृक्ष हृदय मे उत्पन्न होता है, वही बढता है, लोक म प्रकट नही होता, जब उस का फल (परिणाम) सम्मुख आता है तभी उसे लोग जान पाते हैं ॥ ९ ॥

११६. व्यवसाय का फल है विभव और विभव का फल है विह्वल जनो का उद्धार। विह्वल जनो के उद्धार से यश प्राप्त होता है और यश से कहो क्या नहीं मिलता ? ॥ १० ॥

११७. जिन का मन उन्नत व्यवसाय (कार्य) मे लग चुका है, उन सत्पुरुषों के द्वारा आरम्भ किए हुए कार्य चिरकाल तक कैसे निष्फल रह सकते हैं ॥ ११ ॥

११८. लक्ष्मी न तो विष्णु के वक्षःस्थल पर रहती है, न कमलों के मध्य में और न क्षीरसिन्धु में। वह तो प्रकट रूप से सत्पुरुषों के व्यवसाय-सागर मे निवास करती है ॥ १२ ॥

११९. सूर्य के रथ के घोडों के समान सत्पुरुषों को हार्दिक विश्राम नहीं ही मिलता है। सूर्य के रथ के घोडे उस दिन का आरम्भ करने मे सलग्न रहते हैं और सत्पुरुष उसी दिन आरम्भ किए हुए कार्य मे व्यापृत रहते हैं। सूर्य के रथ के घोडों को एक मात्र सूर्य के कार्य मे ही आनन्द मिलता है तो सत्पुरुषों को मित्र के एक मात्र कार्य को पूर्ण करने में ही आह्लाद मिलता है ॥ १३ ॥

## ११ दिव्ववज्जा [दैवपद्धति]

१२० अत्थो विज्जा पुरिसत्तण च अन्नाइ गुणसहस्साइ ।
दिव्वायत्ते कज्जे सव्वाइ नरस्स विहडति ॥ १ ॥

अर्थो विद्या पौरुष चान्यानि गुणसहस्राणि ।
दैवायत्ते कार्ये सर्वाणि नरस्य विघटन्ते ॥

१२१ *सत्यत्थे पडियस्स वि मज्झेण एइ किं पि त कज्ज ।
ज न कहिउ न सहिउ न चेव पच्छाइउ तरइ ॥ २ ॥

शास्त्रार्थे पतितस्यापि मध्येनैति तत् किमपि कार्यम् ।
यत्र कथयितु न सोढु न चैव प्रच्छादयितु शक्नोति ॥

१२२ जइ विसइ विसमविवर लघइ उयहिं करेइ ववसाय ।
तह वि हु फल न पावइ पुरिसो दिव्वे पराहुत्ते ॥ ३ ॥

यदि विशति विषमविवरे लङ्घयत्युदधिं कुरुते व्यवसायम् ।
तथापि खलु फल न प्राप्नोति पुरुषो दैवे पराङ्मुखे ॥

१२३ नग्घति गुणा विहडति बधवा वल्लहा विरज्जति ।
ववसाओ न समप्पइ नरस्स दिव्वे पराहुत्ते ॥ ४ ॥

नार्घन्ति गुणा विघटन्ते बान्धवा वल्लभा विरज्यन्ते ।
व्यवसायो न समाप्यते नरस्य दैवे पराङ्मुखे ॥

१२४ ज ज डाल लवइ हत्थे गहिऊण वीसमइ जत्थ ।
सा सा तडत्ति तुट्टइ नरस्स दिव्वे पराहुत्ते ॥ ५ ॥

या या शाखा लम्बते हस्ते गृहीत्वा विश्राम्यति यस्याम् ।
सा सा तटदिति त्रुट्यति नरस्य दैवे पराङ्मुखे ॥

१२५ ज नयणेहिं न दीसइ हियएण वि ज न चितिय कह वि ।
त त सिरम्मि निवडइ नरस्स दिव्वे पराहुत्ते ॥ ६ ॥

यन्नयनाभ्या न दृश्यते हृदयेनापि यन्न चिन्तित कथमपि ।
तत्तच्छिरसि निपतति नरस्य दैवे पराङ्मुखे ॥

## ११—दिव्व-वज्जा (दैवपद्धति)

१२० जब मनुष्य का कोई कार्य भाग्याधीन रहता है तब अर्थ, विद्या, पौरुष और अन्य सभी सहस्रो गुण व्यर्थ हो जाते हैं ॥ १ ॥

१२१ *प्रशंसनीय प्रयोजन (शास्त्रार्थ) मे पडे हुये (लगे हुये) मनुष्य को भी बीच मे कुछ वह कार्य आ जाता है जिसे वह न कह सकता है, न सह सकता है और न छिपा सकता है ॥ २ ॥

१२२ दैव के पराङ मुख होने पर यदि पुरुष विषम विवर मे प्रवेश करता है, समुद्र को पार करता है और व्यवसाय करता है तो भी उसका फल नही पाता ॥ ३ ॥

१२३ मनुष्य का भाग्य विपरीत होने पर उसके गुणो का मूल्य नही रह जाता, बान्धव साथ छोड देते हैं, प्रियजन विरक्त हो जाते हैं और व्यवसाय की समाप्ति नही होती (उसका काम पूरा नही हो पाता है) ॥ ४ ॥

१२४ मनुष्य का भाग्य विपरीत हो जाने पर वह जिस जिस डाली को हाथ से पकडकर विश्राम करता है, वही-वही तडतडा कर टूट जाती है ॥ ५ ॥

१२५ जब मनुष्य का भाग्य विपरीत हो जाता है तब वे-वे आपत्तियाँ सिर पर पडती हैं जिन्हे न तो आँखो से देखा गया है और न मन मे जिनकी कल्पना ही की गई है ॥ ६ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' म द्रष्टव्य ।

## १२—विहिवज्जा [विधिपद्धति]

१२६ खडिज्जइ विहिणा ससहरो वि सूरस्स होइ अत्यमण ।
हा दिव्वपरिणईए कवलिज्जइ को न कालेण ।। १ ।।

खण्ड्यते विधिना शशधरोऽपि सूर्यस्य भवत्यस्तमनम् ।
हा दैवपरिणत्या कवलीक्रियते को न कालेन ॥

१२७ *को एत्थ सया सुहिओ कस्स व लच्छी थिराइ पेम्माइ ।
कस्स व न होइ खलण भण को हु न खडिओ विहिणा ।।२।।

कोऽत्र सदा सुखित कस्य वा लक्ष्मी स्थिराणि प्रेमाणि ।
कस्य वा न भवति स्खलन भण क खलु न खण्डितो विधिना ॥

१२८ उन्नय नीया नीया वि उन्नया हुति तक्खण च्चेव ।
विहिपरिणामियकज्ज हरिहरबम्हा न याणति ।। ३ ।।

उन्नता नीचा नीचा अप्युन्नता भवन्ति तत्क्षणादेव ।
विधिपरिणामितकार्य हरिहरब्रह्माणो न जानन्ति ॥

१२९ विहिणा ज चिय लिहिय नलाडवट्टीइ तेण दइवेण ।
पच्छा सो वि पसन्नो अन्नह करिउ न हु समत्थो ।। ४ ।।

विधिना यदेव लिखित ललाटपट्टे तेन दैवेन ।
पश्चात्सोऽपि प्रसन्नोऽन्यथा कर्तु न खलु समर्थ ॥

१३० किं करइ किर वराओ साहसववसायमाणगरुओ वि ।
पुरिसो भग्गपयावो विहिणा विवरीयरूवेण ॥ ५ ॥

किं करोति किल वराक साहसव्यवसायमानगुरुरपि ।
पुरुषो भग्नप्रतापो विधिना विपरीतरूपेण ॥

१३१ बेण्णि वि महणारभे पेच्छह ज पुव्वकम्मपरिणामो ।
उप्पज्जइ हरह विस कण्हस्स घणत्थणा लच्छी ।। ६ ।।

द्व अपि मथनारम्भे प्रेक्षध्व यत् पूर्वकर्मपरिणाम ।
उत्पद्यते हरस्य विष कृष्णस्य घनस्तनी लक्ष्मी ॥

## १२—विहि-वज्जा (विधि-पद्धति)

१२६ विधि के द्वारा चन्द्रमा भी खंडित होता है और सूर्य का भी अस्तमन होता है। हाय, भाग्य की परिणति से काल किसे नहीं खा जाता ॥ १ ॥

१२७. *यहाँ कौन सदा सुखी है और लक्ष्मी भी किसे सदैव प्रेम प्रदान करती है? किसका स्खलन नहीं होता है? विधि ने किसे नहीं खंडित किया? ॥ २ ॥

१२८ विधिवश परिणत होने वाले कार्यों को ब्रह्मा, विष्णु और शिव भी नहीं जानते। उन्नत भी नीच और नीच भी क्षण भर में उन्नत हो जाते हैं ॥ ३ ॥

१२९ भाग्य से विधि ने जो भी ललाट पर लिख दिया, उसे पश्चात् प्रसन्न होने पर वह भी अन्यथा करने में समर्थ नहीं है ॥ ४ ॥

१३०. साहस से भारी उद्योग करने वाला बेचारा पुरुष भी क्या करता है? उसके प्रताप को विपरीत-रूप-धारी विधि भग्न कर देता है ॥ ५ ॥

१३१. पूर्वकृत-कर्म का जो परिणाम होना है उसे देखिये—शिव और विष्णु, दोनों सागर-मन्थन में आरम्भ से ही उपस्थित थे। शिव को विष मिला और विष्णु को पीन पयोधरा लक्ष्मी[1] ॥ ६ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

१ मैंने वज्जालग्ग की गाथाओं के भावों को लेकर कतिपय सवैये लिखे हैं। पाठकों के मनोरंजन के लिये अनुवाद के साथ उन्हें भी दे रहा हूँ—

दोनों ने सागर मन्थन में श्रम एक ही साथ समान लगाया।
देखिये किन्तु पुराकृत कर्म का क्या फल दोनों के सामने आया।
हाथ लगी हरि के कमला जिसकी छवि देख मयंक लजाया।
पीने को भोले महेश ने अन्त में हाय दुरन्त हलाहल पाया॥

१३२ विहिविहिय चिय लब्भइ अमय देवाण महुमहे लच्छी ।
रयणायरम्मि महिए हरस्स भाए विसं जाय ।। ७ ।।

विधिविहितमेव लभ्यतेऽमृत देवाना मधुमथने लक्ष्मी ।
रत्नाकर मथिते हरस्य भागे विष जातम् ॥

## १३ दीणवज्जा [दीनपद्धति]

१३३ परपत्थणापवन्न मा जणणि जणेसु एरिस पुत्त ।
उयरे वि मा धरिज्जसु पत्थणभगो कओ जेण ।। १ ।।

परप्रार्थनाप्रपन्न मा जननि जनयेदृश पुत्रम् ।
उदरेऽपि मा धारय प्राथनाभङ्ग कृतो येन ॥

१३४ ता रूव ताव गुणा लज्जा सच्च कुलक्कमो ताव ।
ताव च्चिय अहिमाणो देहि त्ति न भण्णए जाव ।। २ ।।

तावद्रूप तावद्गुणा लज्जा सत्य कुलक्रमस्तावत् ।
तावदेवाभिमानो देहीति न भण्यते यावत् ॥

१३५ तिणतूला वि हु लहुय दीण दइवेण निम्मिय भुवणे ।
वाएण किं न नीय अप्पाण पत्थणभएण ।। ३ ।।

तृणतूलादपि खलु लघुर्दीनो दैवेन निर्मितो भुवने ।
वातेन किं न नीत आत्मान प्रार्थनभयेन ॥

१३६ थरथरथरेइ हियय जीहा घोलेइ कठमज्झम्मि ।
नासइ मुहलावण्ण देहि त्ति पर भणतस्स ।। ४ ।।

कम्पते हृदय जिह्वा घूणते कण्ठमध्ये ।
नश्यति मुखलावण्य देहीति पर भणत ॥

१३७ किसिणिज्जति लयता उयहिजल जलहरा पयत्तेण ।
धवलीहुति हु देंता देंतलयततर पेच्छ ।। ५ ।।

कृष्णीभवन्ति गृह्णन्त उदधिजल जलधरा प्रयत्नेन ।
धवलीभवन्ति खलु ददतो ददद्गृह्णदन्तर प्रेक्षस्व ॥

१३२. रत्नाकर का मन्थन होने पर देवो को अमृत मिला, विष्णु को लक्ष्मी मिली और शिव के भाग मे विष आया। जो विधि-विहित होता है, वही मिलता है ॥ ७ ॥

## १३—दीण-वज्जा (दीन-पद्धति)

१३३. हे जननि! ऐसे पुत्र को जन्म मत देना जो दूसरे से याचना करने में प्रवृत्त हो। जिसने याचना करने पर याचक को निराश कर दिया है, उसे तो गर्भ मे भी न धारण करना ॥ १ ॥

१३४. तभी तक गुण है और तभी तक लज्जा, तभी तक सत्य एवं कुल-क्रम है और तभी तक अभिमान, जब तक 'दे दो' यह न कहिये ॥ २ ॥

१३५. दैव ने जगत् मे दरिद्र को तृण और तूल (रूई) से भी लघु (हल्का) बनाया है। तो फिर उसे हवा क्यो न उडा ले गई? इस भय से कि कहीं मुझ से भी न कुछ मांग ले[1] ॥ ३ ॥

१३६—केवल 'दे दो' यह कहने के लिये उद्यत होते ही हृदय थर्रा जाता है, कंठगत जिह्वा कांपने लगती है और मुख का लावण्य नष्ट हो जाता है ॥ ४ ॥

१३७. जब मेघ प्रयत्न पूर्वक समुद्र से जल लेने लगते हैं तब श्यामल हो जाते हैं। जब देने लगते हैं (बरसने लगते हैं) तब उज्ज्वल हो जाते हैं। देने वाले और लेने वाले का अन्तर देख लो ॥ ५ ॥

---

१ लघु है तृण भूतल में जितना यह जानते हैं सब लोग भले।
लघु काम का फूल है, तूल भी है, लघु धूल भी है पड़ी पाँव-तले।
सबसे लघु किन्तु दरिद्र ही है, लघुता जिसे डाह से देख जले।
उड़ा ले गई क्यों न हवा उसको, भय था कि कहीं कुछ माँग न ले ॥

## १४—दारिद्दवज्जा [दारिद्रयपद्धति]

१३८ दारिद्दय तुज्झ गुणा गोविज्जंता वि धीरपुरिसेहिं ।
पाहुणएसु छणेसु य वसणेसु य पायडा हुंति ॥ १ ॥

दारिद्रयक तव गुणा गोप्यमाना अपि धीरपुरुषैः ।
प्राघूर्णकेषु क्षणेषु च व्यसनेषु च प्रकटा भवन्ति ॥

१३९ दारिद्दय तुज्झ नमो जस्स पसाएण एरिसी रिद्धी ।
पेच्छामि सयललोए ते मह लोया न पेच्छंति ॥ २ ॥

दारिद्रयक तुभ्य नमो यस्य प्रसादेनेदृश्यृद्धिः ।
प्रेक्षे सकललोकास्ते मा लोका न प्रेक्षन्ते ॥

१४० जे जे गुणिणो जे जे वि माणिणो जे वियड्ढसमाणा ।
दालिद्द रे वियक्खण ताण तुमं साणुराओ सि ॥ ३ ॥

ये ये गुणिनो ये येऽपि मानिनो ये विदग्धसमाना ।
दारिद्रय रे विचक्षण तेषां त्वं सानुरागमसि ॥

१४१ दीसंति जोयसिद्धा अंजणसिद्धा वि के वि दीसंति ।
दारिद्दजोयसिद्धं मं ते लोया न पेच्छंति ॥ ४ ॥

दृश्यन्ते योगसिद्धा अञ्जनसिद्धा अपि केचन दृश्यन्ते ।
दारिद्रययोगसिद्धं मां ते लोका न प्रेक्षन्ते ॥

१४२ जे भग्गा विहवसमीरणेण वंकं ठवंति पयमग्गं ।
ते नूण दालिद्दोसहेण जइ पंजलिज्जंति ॥ ५ ॥

ये भग्ना विभवसमीरणेन वक्रं स्थापयन्ति पदमार्गम् ।
ते नूनं दारिद्रयौषधेन यदि प्राञ्जलीक्रियन्ते ॥

१४३ किं वा कुलेण कीरइ किं वा विणएण किं व रूवेण ।
धणरहियाण सुंदरि नराण को आयरं कुणइ ॥ ६ ॥

किं वा कुलेन क्रियते किं वा विनयेन किं वा रूपेण ।
धनरहितानां सुन्दरि नराणां क आदरं करोति ॥

## १४—दारिद्दवज्जा (दारिद्रच-पद्धति)

१३८ दारिद्रय ! धीर पुरुषो द्वारा छिपाये जाने पर भी तुम्हारे गुण पाहुनो, उत्सवो और व्यसनो (सकटो) मे प्रकट हो जाते हैं ॥ १ ॥

१३९ दारिद्रय ! तुम्हे नमस्कार है, तुम्हारी कृपा से मुझे ऐसी सिद्धि प्राप्त हो गई है कि मैं सब लोगो को देखता हूँ परन्तु मुझे वे लोग नही देखते ॥ २ ॥

१४०. दारिद्रय ! तुम बडे विचक्षण (विद्वान्) हो, (क्योकि) जितने गुणवान्, स्वाभिमानी और विदग्धो मे सम्मानित लोग हैं, उन पर अनुरक्त रहते हो ॥ ३ ॥

१४१ योग-सिद्ध देखे जाते हैं और कुछ अजनसिद्ध भी दिखाई देते हैं। मैं दारिद्रय-योग-सिद्ध हूँ, मुझे अन्य लोग नही देख पाते हैं ॥ ४ ॥

१४२ जो वैभवरूपी वातव्याधि से भग्न होकर टेढा पैर रख कर चलते हैं वे निश्चय ही दारिद्रय-रूपी महौषध से सीधे हो जाते हैं ॥ ५ ॥

१४३ सुन्दरि ! कुल, विनय और रूप से क्या होता है ? जो मनुष्य धन-हीन हो जाता है उसका कौन आदर करता है ? ॥ ६ ॥

१४४ जाई रूव विज्जा तिन्नि वि गच्छतु कदरे विवरे ।
अत्थो च्चिय परिवड्ढउ जेण गुणा पायडा हुति ॥ ७ ॥

जाती रूप विद्या त्रीण्यपि गच्छन्तु कन्दरे विवरे।
अर्थ एव परिवर्धता येन गुणा प्रकटा भवन्ति ॥

१४५ धम्मत्थकामरहिया जे दियहा निद्धणाण वोलीणा ।
जइ ताइ गणेइ विही गणेउ न हु एरिस जुत्त ॥ ८ ॥

धर्मार्थकामरहिता ये दिवसा निर्धनानामतिक्रान्ता ।
यदि तान् गणयति विधिर्गणयतु न खल्वीदृशं युक्तम् ॥

१४६ सकुयइ सकुयते वियसइ वियसतयम्मि सूरम्मि ।
सिमिरे रोरकुडुव पकयलील समुव्वहइ ॥ ९ ॥

सकुचति सकुचति विकसति विकसति सूर्ये।
शिशिरे दरिद्रकुटुम्ब पङ्कजलीला समुद्वहति ॥

## १५ पहुवज्जा [प्रभुपद्धति ]

१४७ छज्जइ पहुस्स ललिय पियाइ माणो खमा समत्थस्स ।
जाणतस्स य भणिय मोण च अयाणमाणस्स ॥ १ ॥

राजत प्रभोर्ललित प्रियाया मान क्षमा समर्थस्य।
जानतश्च भणित मौन चाजानन ॥

१४८ सच्छद वोलिज्जइ किज्जइ ज नियमणस्स पडिहाइ ।
अजसस्स न बीहिज्जइ पहुत्तण तेण रमणिज्ज ॥ २ ॥

स्वच्छन्द कथ्यते क्रियते यन्निजमनस प्रतिभाति।
अयशसो न भीयते प्रभुत्व तेन रमणीयम् ॥

१४९ जम्मदिणे थणणिवडणभएण दिज्जति धाइउच्छगे ।
पहुणो ज नीयरया मन्ने त खीरमाहप्प ॥ ३ ॥

जन्मदिने स्तननिपतनभयेन दीयन्ते धात्र्युत्सङ्गे।
प्रभवो यन्नीचरता मन्ये तत्क्षीरमाहात्म्यम् ॥

१४४ जाति, रूप और विद्या—ये तीनों कन्दरा और बिलों में चले जायें। जिससे गुण-वृद्धि होती है, वह धन ही बढ़े ॥ ७ ॥

१४५ निर्धनों के जो दिन धर्म, अर्थ और काम के अभाव में बीत चुके हैं, यदि विधाता उन्हें भी आयु के भीतर गिनता है, तो गिन ले परन्तु यह उचित नहीं है ॥ ८ ॥

१४६ शिशिर में दरिद्र-कुटुम्ब पङ्कजों की लीला धारण कर लेता है। वह सूर्य के सकुचित होने पर सकुचित और उसके विकसित होने पर विकसित होता है ॥ ९ ॥

## १५—पहु-वज्जा (प्रभुपद्धति)

१४७ प्रभु की क्रीडा, प्रिया का मान, समर्थ की क्षमा, ज्ञानी का भाषण और मूर्ख का मौन शोभा देता है ॥ १ ॥

१४८ स्वच्छन्दता से बातें की जाती हैं, जो अपने मन को रुचता है, वह कार्य किया जाता है और अपयश से भी नहीं डरा जाता—इसी से प्रभुत्व रमणीय है ॥ २ ॥

१४९ प्रभुजन (राजा) जो नीचों (अकुलीन लोगों) में अनुरक्त होते हैं—मैं समझता हूँ, यह दूध का प्रभाव है। (क्योंकि) वे जन्म के दिन ही माता के स्तनों के पतन-भय से धात्री की गोद में दे दिये जाते हैं ॥ ३ ॥

१५० हिट्ठट्ठे जडणिवह तह य सुपत्ताइ उत्तमंगेसु ।
जह होइ तरू तह जइ पहुणो ता किं न पज्जत्त ॥ ४ ॥
अधोऽधो मूलनिवह (जडनिवह) तथा च सुपत्राणि (सुपात्राणि) उत्तमाङ्गेषु ।
यथा भवति तरुस्तथा यदि प्रभवस्तत् किं न पर्याप्तम् ॥

## १६. सेवयवज्जा [सेवकपद्धति]

१५१ ज सेवयाण दुक्ख चारित्तविवज्जियाण नरणाह ।
त होउ तुह रिऊण अहवा ताण पि मा होउ ॥ १ ॥
यत्सेवकाना दुःख चारित्र्यविवर्जिताना नरनाथ ।
तद्भवतु तव रिपूणामथवा तेषामपि मा भवतु ॥

१५२ भूमीसयण जरचीरबंधण बभचेरय भिक्खा ।
मुणिचरिय दुग्गयसेवयाण धम्मो पर नत्थि ॥ २ ॥
भूमीशयन जरच्चीरबन्धन ब्रह्मचर्यं भिक्षा ।
मुनिचरित दुर्गतसेवकाना धर्म पर नास्ति ॥

१५३ जइ नाम कह वि सोक्ख होइ तुलग्गेण सेवयजणस्स ।
त खवणयसग्गारोहण व विग्गोवयसएहिं ॥ ३ ॥
यदि नाम कथमपि सौख्य भवति काकतालीयेन सेवकजनस्य ।
तत्क्षपणकस्वर्गारोहणमिव व्याकुलभावशतै ॥

१५४ *ओलग्गिओ सि धम्मम्मि होज्ज एण्हि नरिंद वच्चामो ।
आलिहियकुंजरस्स व तुह पहु दाण चिय न दिट्ठ ॥४॥
अवलग्नोऽसि धर्मे भूया इदानी नरेन्द्र व्रजाम ।
आलिखितकुञ्जरस्येव तव प्रभो दानमेव न दृष्टम् ॥

१५५ आसन्नफलो फणसो व्व नाह सयलस्स सेवयजणस्स ।
अम्ह पुण पत्थिव पत्थिओ वि तालो तुम जाओ ॥ ५ ॥
आसन्नफलो पनस इव नाथ सकलस्य सेवकजनस्य ।
अस्माक पुन पार्थिव प्रार्थितोऽपि तालस्त्वं जात ॥

१५० जिस प्रकार वृक्ष जडो को नीचे और पत्रों को मस्तक पर धारण करते हैं, उसी प्रकार यदि प्रभु-गण भी जडो (मूर्खों) का अनादर और सुपात्रो (विद्वानो) का सम्मान करते, यही क्या पर्याप्त (समुचित) नही था ? ॥ ४ ॥

## १६—सेवय-वज्जा (सेवक-पद्धति)

१५१ हे नरनाथ ! चारित्र्य-शून्य सेवकों को जो दुःख झेलना पडता है, वह तुम्हारे शत्रुओं को मिले, अथवा उन्हें भी न हो ॥ १ ॥

१५२ दरिद्र सेवक भूमि पर शयन करता है, जीर्ण चीर बाँधता है, ब्रह्मचर्य का पालन करता है और भिक्षा माँगता है। यद्यपि इस प्रकार वह मुनियों का आचरण करता है परन्तु (मुनियो के समान) उसे धर्म नही प्राप्त होता है ॥ २ ॥

१५३ यदि सयोग से सेवक-जनो को किसी प्रकार सुख भी मिलता है, तो वह क्षपणक (जैन साधु) के स्वर्गारोहण के समान अनेक कष्ट झेलने पर ॥ ३ ॥

१५४ *हे राजन् ! तुम धर्म में लगे हो, रहने दो मैं इस समय जाता हूँ। प्रभो ! चित्र-लिखित हाथी के समान तुम्हारा दान (अथवा मद जल) ही नहीं देखा गया है ॥ ४ ॥

१५५ हे नरनाथ ! सभी सेवको के लिये तो तुम उस कटहल के समान हो, जिसका फल बहुत ही निकट रहता है, परन्तु मैंने जब याचना की तो ताल के वृक्ष बन गये ॥ ५ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

१५६. फणसेण सम महिमडलम्मि का तरुवराण समसीसी ।
करिकुभसच्छह मग्गणाण जो देइ फलणिवह ॥ ६ ॥

पनसेन सम महीमण्डले का तरुवराणा समशीर्षिका ।
करिकुम्भसदृक्ष मार्गणाना यो ददाति फलनिवहम् ॥

१५७ वरिसिहिसि तुम जलहर भरिहिसि भुवणतराइ नीसेस ।
तण्हासुसियसरीरे मुयम्मि वप्पीहयकुडुबे ॥ ७ ॥

वर्षिष्यसि त्व जलधर भरिष्यसि भुवनान्तराणि नि शेषम् ।
तृष्णाशोषितशरीरे मृते चातककुटुम्बे ॥

१५८ देहि त्ति कह नु भण्णइ सुपुरिसववहारवाहिर वयण ।
सेविज्जइ विणएण एस च्चिय पत्थणा लोए ॥ ८ ॥

देहीति कथ नु भण्यते सुपुरुषव्यवहारबहिर्भूत वचनम् ।
सेव्यते विनयेनैव प्रार्थना लोके ॥

१५९. *भुजति कसणडसणा अब्भतरसठिया गइदस्स ।
जे उण विहुरसहाया ते धवला बाहिर च्चेव ॥ ९ ॥

भुञ्जते कृष्णदशना अभ्यन्तरसंस्थिता गजेन्द्रस्य ।
ये पुनर्विधुरसहायास्ते धवला बहिरेव ॥

१६० तवाउ तिन्नि सुपओहराउ चत्तारि पक्कलवइल्ला ।
निप्पन्ना सालयमजरीउ सेवा सुह कुणउ ॥ १० ॥

गावस्तिस्र सुपयोधराश्चत्वार समर्थवृषभा ।
निष्पन्ना शालेयमञ्जर्य सेवा सुखं करोतु ॥

१६१. सव्वो छुहिओ सोहइ मढदेउलमदिर च चच्चरयं ।
नरणाह मह कुडुव छुहछुहिय दुव्वलं होइ ॥ ११ ॥

सर्वो धवलित: शोभते मठदेवकुलमन्दिरं च चत्वरम् ।
नरनाथ मम कुटुम्बं सुधाधवलित (क्षुधाक्षुधित) दुर्बलं भवति ॥

१५६ भूमण्डल के वृक्षों में उस पनस (कटहल) के समान कौन है जो याचकों को करिकुम्भ के समान बडे-बडे फल प्रदान करता है॥ ६॥

१५७. जलधर! तुम बरसोगे और सम्पूर्ण भुवनान्तर (ससार) को जल से परिपूर्ण भी कर दोगे परन्तु कब? जब तृष्णा (तृषा) से शुष्क-शरीर वाले चातकों के परिवार मर जायँगे ॥ ७ ॥

१५८. 'दे दो' यह बात किसी से क्यों कही जाय। यह तो सत्पुरुषों के व्यवहार से बाहर है। मैं विनय-पूर्वक सेवा करता हूँ—ससार में यही मेरी प्रार्थना है (अर्थात् सेवा करना ही मेरी याचना है, मुँह से कुछ माँगना व्यर्थ है)

१५९. *गजेन्द्र के कृष्ण दन्त जो खाने का कार्य करते हैं वे भीतर रहते हैं। जो विपत्तियों मे सहायक बनते हैं वे शुभदन्त बाहर ही पडे रहते हैं॥ ९॥

१६० यदि पीन स्तनों वाली तीन गायें, चार समर्थ बैल और शालक धान्य की मजरियाँ निष्पन्न हैं तो सेवा (भृत्य-वृत्ति) सुखी हो (अर्थात् सेवा से प्रयोजन नहीं है, उसे दूर से ही आशीर्वाद है)॥ १०॥

१६१. हे नरनाथ! मठ, देवमन्दिर और चत्वर—ये सभी सुधालिप्त (छुहिय) होने पर शोभित होते हैं, परन्तु मेरा कुटुम्ब क्षुधा (सुधा = छुहा) से पीडित (छुहिय = क्षुधित) होने पर दुर्बल हो रहा है॥ ११॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

## १७. सुहडवज्जा [सुभटपद्धतिः]

१६२. *ज दिज्जइ पहरपरव्वसेहि मुच्छागएहि पयमेक्क ।
तह नेहस्स पयस्स व न याणिमो को समब्भहिओ ॥ १ ॥

यद्दीयते प्रहारपरवशैर्मूर्छागतैः पदमेकम् ।
तथा स्नेहस्य पदस्य वा न जानीमः किमभ्यधिकम् ॥

१६३. भग्गे वि वले वलिए वि साहणे सामिए निरुच्छाहे ।
नियभुयविक्कमसारा थक्कंति कुलुग्गया सुहडा ॥ २ ॥

भग्नेऽपि बले वलितेऽपि साधने स्वामिनि निरुत्साहे ।
निजभुजविक्रमसारास्तिष्ठन्ति कुलोद्गताः सुभटाः ॥

१६४. वियलइ धण न माण झिज्जइ अग न झिज्जइ पयावो ।
रूव चलइ न फुरण सिविणे वि मणसिसत्थाण ॥ ३ ॥

विगलति धनं न मानः क्षीयतेऽङ्ग न क्षीयते प्रतापः ।
रूप चलति न स्फुरण स्वप्नेऽपि मनस्विसार्थानाम् ॥

१६५. अवमाणिओ व्व समाणिओ व्व नवसेवओ व्व कुविओ व्व ।
पहरइ कयावराहो व्व निब्भओ को वि सगामे ॥ ४ ॥

अपमानित इव समानित इव नवसेवक इव कुपित इव ।
प्रहरति कृतापराध इव निर्भयः कोऽपि संग्रामे ॥

१६६. उयरे असिकप्परिए अंतोहे निवडियम्मि चलणेमु ।
भमइ भडो जसलुद्धो समकलो मत्तहत्थि व्व ॥ ५ ॥

उदरेऽसिदारितेऽन्त्रौघे निपतिते चरणयोः ।
भ्रमति भटो यशोलुब्धः सशृङ्खलो मत्तहस्तीव ॥

१६७. दाहिणकरेण खग्ग वामेण सिरं धरेइ निवडत ।
अंतावेढियचलणो जाइ भडो एक्कमेक्कम्म ॥ ६ ॥

दक्षिणकरेण खड्ग वामेन शिरो धारयति निपतत् ।
अन्त्रावेष्टितचरणो याति भटः एकैकस्य ॥

१७—सुहड-वज्जा (सुभट-पद्धति)

१६२ *जब रणभूमि में विपक्ष-प्रहारों से परवश और मूर्च्छित-प्राय हो जाने पर भी सुभटगण एक डग आगे हो रहते हैं, तब हम यह नही समझ पाते कि प्रेम और दूध मे कौन बडा है ॥ १ ॥

१६३. जब वल टूट जाता है, सेना पराङ्मुख हो जाती है और स्वामी भी उत्साह खो बैठता है उस समय भी अपनी भुजाओं का शौर्य और वल ही जिनका धन है, वे कुलीन सुभट (युद्ध में) स्थिर होकर खडे रहते हैं ॥ २ ॥

१६४. मनस्वियों के समूहों का धन नष्ट होता है, मान नही, अग क्षीण होते हैं, प्रताप नही, रूप चला जाता है, परन्तु उत्साह (या स्फूर्ति) स्वप्न में भी नही जाता ॥ ३ ॥

१६५ कोई निर्भय वीर सग्राम मे इस प्रकार प्रहार कर रहा है मानो अपमानित हो गया है, मानो सम्मानित हुआ है, मानो नया सेवक है, मानो कुपित हो गया है और मानो उस से कोई अपराध हो गया है ॥ ४ ॥

( उपर्युक्त सभी अवस्थाओ मे उत्साहातिरेक सभव है )

१६६ किसी वीर का उदर कृपाण के प्रहार से विदीर्ण हो गया और आँतें निकल कर पैरो पर गिर पडी तथापि वह यश-कामी (युद्ध में) ऐसे विचर रहा है जैसे शृखला-सहित मत्तगजराज ॥ ५ ॥

१६७ जिसके चरण आँतों से आवेष्टित हो चुके हैं, वह वीर दाहिने हाथ में कृपाण और बायें हाथ मे कट कर गिरते हुए मस्तक को लेकर एक-एक पर आक्रमण करता जा रहा है ॥ ६ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

१६८ अज्ज वि विहुरो सुपहू अज्ज वि पहरंति सुहडसघाया ।
अज्ज वि मज्झत्था जयसिरी वि ता जीव मा वच्च ॥ ७ ॥

अद्यापि विधुर सुप्रभुरद्यापि प्रहरन्ति सुभटसघाता ।
अद्यापि मध्यस्था जयश्रीरपि तस्माज्जीव मा व्रज ॥

१६९ नेच्छइ सग्गगमण कुवइ भडो सुरवहूहि निज्जन्तो ।
गरुयपडिवक्खपेल्लियसामियकज्जे अणिम्माए ॥ ८ ॥

नेच्छति स्वर्गगमन कुप्यति भट सुरवधूभिर्नीयमान ।
गुरुकप्रतिपक्षक्षिप्तस्वामिकार्येऽनिर्मिते ॥

१७० एक्को वि को वि नियगोत्तभूसणो धरउ जणणिउयरम्मि ।
जो रिउघडाण समुहो परमुहो परकलत्ताण ॥ ९ ॥

एकोऽपि कोऽपि निजगोत्रभूषणो ध्रियता जनन्युदरे ।
यो रिपुघटाना समुख पराड्मुख परकलत्रेभ्य ॥

१७१ वियड सो परिसक्कउ सामिपसाय च सो समुव्वहउ ।
दुव्वारवेरिवारणणिवारणा जस्स भुयदडा ॥ १० ॥

विकट स परिक्रामतु स्वामिप्रसाद च स समुद्वहतु ।
दुर्वारवैरिवारणनिवारणौ यस्य भुजदण्डौ ॥

१७२ एक्क दतम्मि पय वीय कुभम्मि तइयमलहतो ।
वलिवधविलसिय महुमहस्स आलबए सुहडो ॥ ११ ॥

एक दन्ते पद द्वितीय कुम्भे तृतीयमलभमान ।
बलिबन्धविलसितं मधुमथनस्यालम्बते सुभट ॥

१७३ चलचमरकण्णचालिरविज्जिज्जतो भडो गइदेण ।
ओ सुवइ सामिकयकज्जणिब्भरो दंतपल्लंके ॥ १२ ॥

चलचामरकर्णचलनशीलवीज्यमानो भटो गजेन्द्रेण ।
अहो स्वपिति स्वामिकृतकार्यनिर्भरो दन्तपल्यङ्के ॥

१६८. (रणागण मे मृतप्राय पड़ा वीर कहता है) अब भी प्रभु (राजा) संकट-ग्रस्त हैं, अब भी सुभट-समूह प्रहार कर रहे हैं, अब भी विजयलक्ष्मी मध्यस्थ है, तो हे मेरे जीव ! तुम भी अभी प्रस्थान मत करो ॥ ७ ॥

१६९. प्रबल प्रतिपक्षियो के प्रतिरोध के कारण स्वामी का कार्य अपूर्ण रह जाने पर वीर स्वर्ग नही जाना चाहता है। जब सुर-बालाएँ उसे ले जाने लगती है, तो क्रुद्ध हो जाता है ॥ ८ ॥

१७०. जननि ! अपने उदर मे वश को विभूषित करने वाले किसी ऐसे वीर को धारण करना–जो शत्रुओ की गजघटाओ के सम्मुख हो और परकलत्रो (पर स्त्रियो) के विमुख ॥ ९ ॥

१७१. जिसके भुजदण्ड वैरियों के दुर्निवार्य वारणो (हाथियो) का निवारण करने वाले हैं, उसे ही विकट गति से चलना चाहिये और उसे ही स्वामी की कृपा प्राप्त होनी चाहिये ॥ १० ॥

१७२. वीर ने एक पद तो गजराज के दाँत पर रख दिया और दूसरा कुंभस्थल पर। तीसरे पद के लिए स्थान न पाने पर उसकी वही शोभा हुई जो बलिको बाँधते समय विष्णु की हुई थी ॥ ११ ॥

१७३. अहा ! वह वीर स्वामी का कार्य समाप्त कर गजदन्त के पर्यंक पर निश्चिन्त सो गया है। गजराज अपने चचल-कर्णों से उसके ऊपर चँवर डुला रहा है ॥ १२ ॥

१७४. गाढासणस्स कस्स वि उयरे निहयस्स मंडलग्गेण ।
अद्ध महीइ पडियं तुरगपिट्ठिट्ठिय अद्ध ॥ १३ ॥

गाढासनस्य कस्याप्युदरे निहतस्य मण्डलाग्रेण ।
अर्धं मह्या पतित तुरगपृष्ठस्थितमर्धम् ॥

१७५ सब्भावे पहुहियए जीए सग्गे जसे जए सयले ।
ठविए रणम्मि सीसे कयकज्जो नच्चिओ सुहडो ॥ १४ ॥

सद्भावे प्रभुहृदये जीवे स्वर्गे यशसि जगति सकले ।
स्थापिते रणे शिरसि कृतकार्यो नर्तित सुभट ॥

१७६ छिन्ने रणम्मि वहुपहुपसायमालापडिच्छिरे सीसे ।
उत्तिण्णगरुयभार व नच्चिय नरवरकवध ॥ १५ ॥

छिन्ने रणे वहुप्रभुप्रसादमालाग्राहिणि शीर्षे ।
उत्तीर्णगुरुकभारमिव नर्तितं नरवरकबन्धम् ॥

१७७ पक्खाणिलेण पहुणो विरमउ मुच्छ त्ति पासपडिएण ।
गिद्ध तकड्ढण दूसह पि साहिज्जइ भडेण ॥ १६ ॥

पक्षानिलेन प्रभोर्विरमतु मूर्छेति पार्श्वपतितेन ।
गृध्रान्त्रकर्षण दुःसहमपि सह्यते भटेन ॥

१७८ वच्छत्यल च सुहडस्स रुहिरकुंकुमविलित्तयगस्स ।
वरकामिणि व्व चुवइ उरे निसन्ना सिवा वयण ॥ १७ ॥

वक्षःस्थल च सुभटस्य रुधिरकुंकुमविलिप्ताङ्गस्य ।
वरकामिनीव चुम्बत्युरसि निषण्णा शिवा वदनम् ॥

## १८. धवलवज्जा [धवलपद्धति]

१७९ सचुण्णियथोरजुयप्पहारसजणियगरुयकिणसोहो ।
धवलस्स महाभरकड्ढणाइ कथो च्चिय कहेइ ॥ १ ॥

सचूर्णितपृथुयुगप्रहारसजनितगुरुकिणशोभः ।
धवलस्य महाभरकर्षणानि स्कन्ध एव कथयति ॥

१७४. कोई वीर (अश्व पर) इतनी दृढ़ता से बैठा था कि पेट पर कृपाण का प्रहार होने से आधा शरीर कट कर पृथ्वी पर गिर गया और आधा अश्व की पीठ पर ही रह गया ॥ १३ ॥

१७५. वीर ने सद्भावना (सन्तोष) को प्रभु (स्वामी) के हृदय में, जीव को स्वर्ग में, यश को सम्पूर्ण जगत् में और मस्तक को रणभूमि में रख दिया और कृतार्थ होकर नाचने लगा ॥ १४ ॥

१७६. जब प्रभु (स्वामी या राजा) की बहुत सी कृपाओं के फल-स्वरूप प्राप्त पुष्पमालाओं को धारण करने वाला मस्तक रण में कट गया, तो श्रेष्ठ वीर का कबन्ध नाचने लगा, जैसे भारी बोझ उतर गया हो ॥ १५ ॥

१७७. रणक्षेत्र में घायल पड़े हुए वीर की आँतें गृध्र खींच रहे हैं, परन्तु वह उस पीड़ा को असह्य होने पर भी इसलिए सह रहा है कि पास में ही पड़े हुये स्वामी की मूर्च्छा (गृध्रों के) पंखों की हवा से टूट जाय ॥ १६ ॥

१७८. जिसके अंग रुधिर-कुंकुम से लिप्त हो चुके हैं, उस (घायल) वीर की छाती पर बैठी शिवा (शृगाली) श्रेष्ठ कामिनी के समान मुख और छाती का चुम्बन कर रही है ॥ १७ ॥

## १८—धवल-वज्जा (धवल-पद्धति)

१७९. पृथुल जूए के प्रहार से चूर-चूर हो कर, जिसमें घट्ठे पड़ गये हैं, वह बैल (धवल) का कन्धा ही कह देता है कि वह भारी बोझ ढोता है ॥ १ ॥

१८० अह मरइ धुरालग्गो सचुण्णियसधिबधणो धवलो ।
न हु पामरस्स विहुरे आरापरिघट्टण सहइ ॥ २ ॥

अथ म्रियते धुरालग्न सचूर्णितसन्धिबन्धनो धवल ।
न खलु पामरस्य विधुर आरापरिघट्टन सहते ॥

१८१ अह तोडइ नियकध अह कड्ढइ गुरुभरम्मि दुव्वोज्झ ।
धवलो धुरम्मि जुत्तो न सहइ उच्चारिय हक्क ॥ ३ ॥

अथ त्रोटयति निजस्कन्धमथ कर्षति गुरुभरे दुर्वाह्यम् ।
धवलो धुरि युक्तो न सहत उच्चारित प्रेरणम् ॥

१८२ चिक्कणचिक्खल्लचहुट्टचक्कथक्के भरम्मि जाणिहिसि ।
अविसेसन्नय गहवइ परमुहो ज सि धवलाण ॥ ४ ॥

चिक्कणकर्दममग्नचक्रस्थिते भरे ज्ञास्यसि ।
अविशेषज्ञ गृहपते पराङ्मुखो यदसि धवलेभ्य ॥

*१८३ अमुणियगुणो न जुप्पइ न मुणिज्जइ स य गुणो अजुत्तस्स ।
थक्के भरे विसूरइ अउव्ववग्ग गओ धवलो ॥ ५ ॥

अज्ञातगुणो न युज्यते न ज्ञायते स च गुणोऽयुक्तस्य ।
स्थिते भरे खिद्यतऽपूर्ववल्गा गतो धवल ॥

१८४ सा च्चिय सयडे सो च्चिय हलम्मि सो च्चिय वहेइ पिट्ठीए ।
वहुगोधणो वि हलिआ नदइ एक्केण धवलेण ॥ ६ ॥

स एव शकटे स एव हले स एव वहति पृष्ठे ।
वहुगोधनोऽपि हालिका नन्दत्येकेन धवलेन ॥

१८५ कत्तो लब्भति धुरधराइ धवलाइ भरसमत्याइ ।
अइविहुरे गुरुभार कड्ढति य लीलमत्ताए ॥ ७ ॥

कुतो लभ्यन्ते धुरधरा धवला भरसमर्था ।
अतिविधुरे गुरुभरं कर्षन्ति च लीलामात्रेण ॥

१८०. जिसके सन्धि-बन्धन चूर-चूर हो गये हैं, वह जुता हुआ उत्तम बैल मर भले ही जाय; परन्तु विषम परिस्थिति में यह नहीं सह सकता कि गँवार गाड़ीवान उसे पिराने (पैने) से खोदे ॥ २ ॥[1]

१८१. उत्तम बैल, भारी बोझ लदा होने पर या तो अपना कन्धा तोड़ डालता है या उस दुर्वाह्य शकट को खींच ले जाता है; परन्तु प्रेरणा के लिये उच्चारित उत्तेजनात्मक शब्द नहीं सह पाता (टिक्-टिक् शब्द) ॥ ३ ॥

१८२. अरे अविशेषज्ञ गृहपति ! तुम उत्तम बैलों से विमुख हो गये हो; किन्तु जब चिकने कीचड़ में पहिया फँस जाने के कारण बोझ से लदी गाड़ी रुक जायगी, तब (उत्तम बैल का गुण) जानोगे ॥ ४ ॥

*१८३. जिसका गुण अज्ञात है, वह (गाड़ी आदि में) जोता नहीं जाता और बिना जोते गुण भी नहीं जाना जाता है। जिसको पहली बार गत्यवरोध रज्जु से रोक दिया गया है, वह उत्तम बैल (किसी विषम परिस्थिति में) बोझ से लदी गाड़ी रुक जाने पर खिन्न होता है ॥ ५ ॥[2]

१८४. यद्यपि हालिक (किसान या हलवाह) के पास बहुत-सा गोधन है; तथापि वह एक ही उत्तम श्वेत बैल से आनन्दित रहता है, क्योंकि वही शकट में, वही हल में और वही पीठ पर भी भार ढोता है ॥ ६ ॥

१८५. जो भार वहन करने में समर्थ हैं और विषम परिस्थिति में भारी बोझ को भी लीला-पूर्वक (आनन्द-पूर्वक) खींच ले जाते हैं, वे धुरी को धारण करने वाले उत्तम श्वेत बैल कहाँ मिलते हैं ? ॥ ७ ॥

---

१. संस्कृत शब्द-प्राजन, बैलों को चुभाने वाला दण्डा विशेष

२. अर्थ के लिए टिप्पणी देखिए ।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

## १९ विझवज्जा [विन्ध्यपद्धति ]

१८६ दतच्छोह तडवियडमोडण सरसपल्लवुल्लिहण ।
जइ विंझो च्चिय न सहइ ता करिणो कत्थ वच्चति ॥१॥
दन्तक्षोभं तटविकटमोटम सरसपल्लवोल्लेखनम् ।
यदि विन्ध्य एव न सहते तत् करिण कुत्र व्रजन्ति ॥

१८७ सा रेवा ताइ पाणियाइ ते च्चेव करिणिसघाया ।
सा सल्लइ सल्लइ गयवरस्स विंझ मुयतस्स ॥ २ ॥
सा रेवा तानि पानीयानि ते चैव करिणीसंघाता ।
सा सल्लकी शल्यायते गजवरस्य विन्ध्यं मुञ्चत ॥

१८८ विंझेण विणा वि गया नरवइभवणेसु गोरविज्जति ।
विंझो न होइ अगओ गएहि वहुएहि वि गएहिं ॥ ३ ॥
विन्ध्येन विनापि गजा नरपतिभवनेषु गौरविता भवन्ति ।
विन्ध्यो न भवत्यगजो गजैर्बहुभिरपि गतै ॥

१८९ गोमहिसतुरगाण पसूण सव्वाण जुज्जए ठाण ।
दड्ढगइदाण पुणो अह विंझो अह महाराओ ॥ ४ ॥
गोमहिषतुरगाणा पशूना सर्वेषा युज्यते स्थानम् ।
दग्धगजेन्द्राणा पुनरथ विन्ध्योऽथ महाराज ॥

## २०. गयवज्जा [गजपद्धति ]

१९० वियलियमएण गयजोव्वणेण हल्लतदतमुसलेण ।
अज्ज वि वण सणाह जूहाहिव पइ जियतेण ॥ १ ॥
विगलितमदेन गतयौवनेन चलद्दन्तमुसलेन ।
अद्यापि वन सनाथ यूथाधिप त्वया जीवता ॥

१९१ अज्ज वि सभरइ गओ मज्जतो सरवरम्मि लीलाए ।
ज करिणिकरग्गुम्मूलिएण पहओ मुणालेण ॥ २ ॥
अद्यापि सस्मरति गजो मज्जन् सरोवरे लील्या ।
यत् करिणीकराग्रोन्मूलितेन प्रहतो मृणालेन ॥

## १९—विझ-वज्जा (विन्ध्य-पद्धति)

१८६. यदि विन्ध्याचल दांतों की चोट, विकट तट प्रान्त का आमोटन (मर्दन) एवं सरस पल्लवों का भक्षण न सहे तो हाथी कहाँ जायें ? ॥ १ ॥

१८७. गजेन्द्र जब विन्ध्य को छोड़ने लगता है तो उसे वह रेवा नदी, उसका वह पानी, वे ही हाथियों के झुंड और वे ही सल्लकी के वृक्ष शल्य के समान सालते हैं (पीड़ा देते हैं) ॥ २ ॥

१८८. विन्ध्य के अभाव मे भी गजो को नरपतियों के भवनो मे गौरव प्राप्त हो जाता है और विन्ध्य बहुत से गजों के चले जाने पर भी अगज (गजरहित) नही हो जाता है ॥ ३ ॥

१८९. गो, महिष, तुरग और सभी पशुओ के रहने के लिये उचित स्थान है, परन्तु इन दग्ध-गजो को या तो विन्ध्याचल है या तो फिर कोई महाराज ॥ ४ ॥

## २०—गयवज्जा (गज-पद्धति)

१९०. हे यूथपति ! तुम्हारा मद गलित हो चुका है, युवावस्था बीत गई है और मुसल के समान (मोटे) दाँत हिलने लगे है, परन्तु तुम्हारे जीवित रहने से आज भी यह वन सनाथ है ॥ १ ॥

१९१. (स्वतन्त्र जीवन मे कभी) सरोवर मे नहाते समय करिणी (हथिनी) ने सूँड़ से मृणाल उखाड कर जो मार दिया था, उसे आज भी (पराधीन दशा मे) वह गजराज भूल नही सका है ॥ २ ॥

१९२ मा सुमरसु चदणपल्लवाण करिणाह गेण्ह तिणकवल ।
जा जह परिणमइ दसा त तह धीरा पडिच्छति ॥ ३ ॥

मा स्मर चन्दनपल्लवाना करिनाथ गृहाण तृणकवलम् ।
या यथा परिणमति दशा ता तथा धीरा प्रपद्यन्ते ॥

१९३ मा झिज्जसु अणुदियह करिणिविओएण मूढ करिणाह ।
सोक्ख न होइ कस्स वि निरतर एत्थ ससारे ॥ ४ ॥

मा क्षीयस्वानुदिवस करिणीवियोगेन मूढ करिनाथ ।
सौख्य न भवति कस्यापि निरन्तरमत्र ससारे ॥

१९४ जायासुयविरहविसठुलस्स जूहाहिवस्स विझम्मि ।
ते सरसपल्लवा सल्लईइ विसकवलसारिच्छा ॥ ५ ॥

जायासुतविरहविसष्ठुलस्य यूथाधिपतेर्विन्ध्ये ।
ते सरसपल्लवा सल्लक्या विषकवलसदृक्षा ॥

१९५ गरुयछुहाउलियस्स य वल्लहकरिणीसुह भरतस्स ।
सरसो मुणालकवलो गयस्स हत्थे च्चिय विलीणो ॥ ६॥

गुरुक्षुधाकुलितस्य च वल्लभकरिणीसुख स्मरत ।
सरसो मृणालकवलो गजस्य हस्त एव विलीन ॥

१९६ तह नीससिय जूहाहिवेण चिरविलसिय भरतेण ।
करगहिय तिणकवल हरियं जह झत्ति पज्जलिय ॥ ७ ॥

तथा नि श्वसित यूथाधिपेन चिरविलसित स्मरता ।
करगृहीत तृणकवल हरितं यथा झटिति प्रज्वलितम् ॥

१९७ विरहपलित्तो रे वरगइद मा भज सयलवणराई ।
उम्मूलिए वि विंझे विरहावत्था तह च्चेय ॥ ८ ॥

विरहप्रदीप्त रे वरगजेन्द्र मा भङ्ग्धि सकलवनराजी ।
उन्मूलितेऽपि विन्ध्ये विरहावस्था तथैव ॥

१९२. हे करिनाथ ! तृणों का कौर उठा लो और चन्दन-पल्लवों की याद भूल जाओ। जो दशा जिस रूप में परिणत होती है, धीर पुरुष उस दशा को उसी रूप में स्वीकार करते हैं ॥ ३ ॥

१९३ मूढ़ गजेन्द्र ! करिणी (हथिनी) के वियोग में अनुदिन क्षीण मन होते जाओ। इस संसार में किसी का भी सौख्य निरन्तर नहीं रहता ॥ ४ ॥

१९४. विन्ध्य पर्वत पर पत्नी और पुत्र के विरह से संतप्त होने वाले गजराज को सल्लकी के वे सरस पल्लव विष के कौर के समान लगते हैं ॥ ५ ॥

१९५. तीव्र-क्षुधा से आकुल गजेन्द्र को प्यारी करिणी से प्राप्त सुखों की स्मृति आते ही मृणाल का सरस कौर सूँड पर ही नष्ट हो गया ॥ ६ ॥

१९६. बहुत दिनों की सुखमय लीलाओं को स्मरण कर गजेन्द्र ने ऐसी लम्बी साँस ली कि सूँड पर लिया हुआ हरे तृणों का कौर तुरन्त जल कर भस्म हो गया ॥ ७ ॥

१९७. हे गजेन्द्र ! विरह-दग्ध हो कर सम्पूर्ण वनराजि को मत तोड़ डालो। विन्ध्य पर्वत को भी उखाड़ डालने पर विरह-दशा वैसी ही रहेगी ॥ ८ ॥

१९८. जूहाओ वणगहण गहणाउ सर सराउ गिरिसिहर ।
सिहराहिंतो पुहविं निएइ हत्थी पियाविरहे ॥ ९ ॥
यूथाद्वनगहनं गहनात्सरः सरसो गिरिशिखरम् ।
शिखरात्पृथिवी पश्यति हस्ती प्रियाविरहे ॥

१९९. करिणिकरप्पियणवसरससल्लईकवलभोयण दंती ।
जइ न मरइ सुमरंतो ता किं किसिओ वि मा होउ ॥१०॥
करिणीकरार्पितनवसरससल्लकीकवलभोजनं दन्ती ।
यदि न म्रियते स्मरंस्तदा किं कृशितोऽपि मा भवतु ॥

## २१. सीहवज्जा [सिंहपद्धति]

२००. किं करइ कुरंगी बहुसुएहिं ववसायमाणरहिएहिं ।
एक्केण वि गयघडदारणेण सिंहो सुहं सुवइ ॥ १ ॥
किं करोति कुरङ्गी बहुसुतैर्व्यवसायमानरहितैः ।
एकेनापि गजघटादारकेण सिंही सुखं स्वपिति ॥

२०१ जाइविसुद्धाण नमो ताण मइंदाण अहह जियलोए ।
जे जे कुलम्मि जाया ते ते गयकुंभणिद्दलणा ॥ २ ॥
जातिविशुद्धेभ्यो नमस्तेभ्यो मृगेन्द्रेभ्योऽहह जीवलोके ।
ये ये कुले जातास्ते ते गजकुम्भनिर्दलना ॥

२०२. मा जाणह जह तुंगत्तणेण पुरिमाण होइ सोंडीर ।
मडहो वि मइंदो करिवराण कुंभत्थलं दलइ ॥ ३ ॥
मा जानीत यथा तुङ्गत्वेन पुरुषाणां भवति शौण्डीर्यम् ।
लघुरपि मृगेन्द्रः करिवराणां कुम्भस्थलं दलयति ॥

२०३ बेण्णि वि रण्णुप्पन्ना वज्झंति गया न चेव केसरिणो ।
संभाविज्जइ मरणं न गंजणं धीरपुरिमाणं ॥ ४ ॥
द्वावप्यरण्योत्पन्नौ बध्यन्ते गजा न चैव केसरिणः ।
[illegible] ॥

१९८. गजराज प्रिया के वियोग में यूथ से निकल कर वन को, वन से सरोवर को, सरोवर से गिरिशिखर का और गिरिशिखर से पुन पृथ्वी को देखता है ॥ ९ ॥

१९९. यदि गजराज करिणी की सूँड से अर्पित सरस सल्लकी के भोजन को स्मरण कर मर नही जाता, तो क्या दुर्बल भी न हो ? ॥ १० ॥

## २१—सीह-वज्जा (सिंह-पद्धति)

२००. मृगी व्यवसाय (पुरुषार्थ) और मान से रहित बहुत से पुत्रों से क्या कर लेती है ? सिंहनी एक ही गजघटा-विदारक पुत्र से सुखपूर्वक सोती है ॥ १ ॥

२०१. अहा ! इस जीवलोक मे जो जन्मना विशुद्ध हैं, उन मृगेन्द्रो को नमस्कार है, उन के कुल में जो-जो उत्पन्न हुए, वे सभी गजराजों के कुम्भो को विदीर्ण करने वाले थे ॥ २ ॥

२०२. बडे होने से (ही) पुरुषो मे शौर्य आता है—यह मन समझो । सिंह-शावक छोटा होने पर भी श्रेष्ठ गजों का कुम्भस्थल विदीर्ण कर डालता है ॥ ३ ॥

२०३ गज और सिंह—दोनो ही वन में उत्पन्न होते हैं । (परन्तु), गजो को लोग बाँध लेते हैं, सिंह को नही । धीर-पुरुषों का मरण हो सकता है, अपमान नहीं ॥ ४ ॥

## २२. वाहवज्जा [व्याधपद्धति.]

२०४. एक्कसरपहरदारियमाइदगइदजुज्झमाभिडिए ।
वाहि न लज्जसि नच्चसि दोहग्गे पायडिज्जते ॥ १ ॥

एकशरप्रहारदारितमृगेन्द्रगजेन्द्रयुद्धे प्रवृत्ते ।
व्याधि न लज्जसे नृत्यसि दौर्भाग्ये प्रकट्यमाने ॥

२०५. कत्तो त रायघरेसु विलसिय ज घरम्मि वाहस्स ।
गयकुभवियारियमोत्तिएहि ज जगल किणइ ॥ २ ॥

कुतस्तद्राजगृहेषु विलसित यद्गृहे व्याधस्य ।
गजकुम्भविदारितमौक्तिकैर्यज्जागल क्रीयते ॥

२०६ अज्ज कयत्थो दियहो वाहवहू रूवजोव्वणुम्मइया ।
सोहग्ग घणुरुपच्छलेण रच्छासु विक्खिरइ ॥ ३ ॥

अद्य कृतार्थो दिवसो व्याधवधू रूपयौवनोन्मत्ता ।
सौभाग्य धनुरल्लिखनच्छलेन रथ्यासु विष्किरति ॥

२०७ ओ खिप्पइ मडलमारुएण गेहगणाउ वाहीए ।
सोहग्गधयवडाइ व्व घणुरओरुपरिछोली ॥ ४ ॥

अहो क्षिप्यते मण्डलमारुतेन गेहाङ्गणाद्व्याधवध्वा ।
सौभाग्यध्वजपटानीव धनूरजस्त्वक्पङ्क्तिः ॥

२०८. जह जह वड्ढति थणा तह तह झिज्जति पच वत्थूणि ।
मज्झ पइ कोयड पल्लिजुवाणा सवत्तीओ ॥ ५ ॥

यथा यथा वर्धते स्तनौ तथा तथा क्षीयन्ते पञ्च वस्तूनि ।
मध्यं पति कोदण्ड. पल्लियुवानः सपत्न्य ॥

## २२—वाह-वज्जा (व्याध-पद्धति)

[विषय भोग से किस प्रकार शक्तिक्षीण हो जाती है—इसका चित्रण इस 'वज्जा' मे किया गया है]

२०४ व्याध (शिकारी) ने युद्ध-रत सिंह और हाथी—दोनो को एक ही बाण से विदीर्ण कर दिया। अरी व्याध-वधू! अपना दौर्भाग्य प्रकट होने पर नाच रही हो, लजाती नही हो' ? ॥ १ ॥

(यदि पति का तुम्हारे प्रति प्रगाढ प्रेम रहता तो अब तक निरन्तर सभोग करने के कारण वह इतना क्षीण हो गया होता कि एक ही बाण से हाथी और सिंह का आखेट करने की शक्ति न रह जाती। उसका शौर्य तुम्हारे दौर्भाग्य का सूचक है।)

२०५ जहाँ गजकुम्भ के विदारण से प्राप्त मौक्तिक से माँस मोल लिया जाता है, उस व्याध-गृह मे जो आनन्द है, वह राजप्रासादो मे कहाँ ? ॥२॥

२०६. आज का दिन कृतार्थ (सफल) हो गया। अहा! रूपयौवनोन्मत्ता व्याध-वधू धनुष के तनूकरण (खुरच कर पतला करने) से निकले चूर्ण को सौभाग्य के समान गलियो मे बिखेर रही है ॥ ३ ॥

(व्याध अनवरत सभोग से इतना क्षीण हो गया था कि अब पुराने भारी धनुष को उठाने मे उसे कष्ट होता था। अन्त मे उसने विवश होकर मोटे धनुर्दण्ड को खुरच-खुरच कर पतला कर दिया। उसकी पत्नी धनुष के खुरचने से निकले हुए महीन चूर्णो को गलियो मे फेक रही है। लगता है, जैसे वे चूर्ण उसके अखण्ड सौभाग्य की सूचना दे रहे हैं।)

२०७. अरे, मण्डल-मारुत (चक्रवात) धनुष के तनूकरण से उद्भूत वल्कल-चूर्ण को व्याध-वधू की सौभाग्य-पताका के समान प्रागण के बाहर उडा रहा है ॥ ४ ॥

२०८. जैसे-जैसे व्याध-वधू के पयोधर बढते हैं, तैसे-तैसे पाँच वस्तुयें क्षीण होती जा रही है—पति, धनुष, गाँव के तरुण और सपत्नियाँ ॥ ५ ॥

(पति विषय सेवन से, धनुष तनूकरण से, गाँव के युवक विरहताप से और सपत्नियाँ डाह से दुर्बल होती जा रही हैं)

---

१ केसरी और मतगज के रण ने, वन में उत्पात मचाया।
दोनो को रोष-भरे पति ने झट एक ही बाण से मार गिराया।
देखते ही यह व्याध-वधू! अरी तूने गडाधन कौन सा पाया ?
नाचती क्यों है ? अभागिन! सोच ले, तेरे तो रोने का वासर आया॥

२०९ जह जह वड्ढति थणा वियसइ मयणो सवम्महा दिट्ठी ।
तह तह वाहजुवाणो दियहे घणुल्लिहइ ॥ ६ ॥
यथा यथा वर्धेते स्तनौ विक्सति मदन समन्मथा दृष्टि ।
तथा तथा व्याधयुवा दिवसे दिवसे धनुरुल्लिखति ॥

*२१० जह जह न चडइ चावो उम्मिल्लइ करह पल्लिणाहस्स ।
तह तह सुण्हा विप्फुल्लगडविवरुम्मुही हमइ ॥ ७ ॥
यथा यथा नारोहति चापो भ्रश्यते (स्रसते) करात् पल्लिनायस्य ।
तथा तथा स्नुपा विफुल्लगण्डविवरोन्मुखी भवति ॥

२११ दिन्न थणाण अग्घ करिणीजूहेण वाहवहुयाए ।
रडत्तण न पत्त हे सुदरि तुह पसाएण ॥ ८ ॥
दत्त स्तनयोरर्ध करिणीयूथेन व्याधवध्वा ।
रण्डात्व न प्राप्त हे सुन्दरि तव प्रमादेन ॥

२१२ सिहिपेहुणावयसा वहुया वाहस्स गव्विरी भमइ ।
गयमुत्तागहियपसाहणाण मज्झे सवत्तीण ॥ ९ ॥
शिखिपिच्छावतसा वधूर्व्याधस्य गर्ववती भ्राम्यति ।
गजमुक्तागृहीतप्रसाधनाना मध्ये सपत्नीनाम् ॥

२१३ वाणियय हत्थिदता कत्तो अम्हाण वग्घकित्तीओ ।
उत्तुगयोरत्थणवट्टमाल्मा ज वहू सुवइ ॥ १० ॥
वाणिजक हस्तिदन्ता कुतोऽस्माक व्याघ्रकृत्तय ।
उत्तगपृथुस्तनपट्टमाल्मा यद्वधू स्वपिति ॥

२०९ जैसे-जैसे प्रिया के स्तन बढ रहे थे, काम की वृद्धि हो रही थी और दृष्टि सकाम होती जा रही थी, तैसे-तैसे व्याध-युवक प्रतिदिन अपना धनुर्दण्ड (छील कर) पतला करता जा रहा था ॥ ६ ॥

*२१० जैसे-जैसे पल्लीनाथ अपना धनुष नही चढा पाता या और वह उस के हाथ से गिर गिर पडता था, वैसे-वैसे उसकी वहू, जिसके विकसित कपोलो पर गड्ढे पड गये थे, दूसरी ओर मुँह करके हँस पडती थी[1] ॥ ७ ॥

(मुझ मे आसक्त होने के कारण इन की यह दशा हो गई है—यह सोच कर *व्याध-वधू को हँसी आ जाती थी)*

२११ हथिनियो के झुण्ड ने व्याध-वधू के स्तनो को अर्घ्य दिया—सुन्दरि तुम्हारे प्रसाद से हमे वैधव्य नही प्राप्त हुआ ॥ ८ ॥

(वधू के स्तनो से आकृष्ट व्याध ने विषयासक्त होकर आखेट करना बन्द कर दिया था जिससे हथिनियो का सौभाग्य अक्षुण्ण रह गया)

२१२ जिन्होंने गज-मुक्ताओ से शृगार किया था, उन सौतो के बीच मयूर-पुच्छ का आभूषण धारण करने वाली व्याध-वधू गर्व के साथ भ्रमण करती थी ॥ ९ ॥

(वह सोचती थी कि व्याध इन सौतो मे बिल्कुल नही आसक्त था। अत उस की शक्ति क्षीण नही हुई थी। उन दिनो उसने शक्तिशाली गजराजो को मार कर मुक्ताहलो से पत्नियो का शृगार किया था। आज मेरे प्रणय-पाश से आबद्ध होकर इतना दुर्बल हो गया है कि हाथियो का वध करने की शक्ति ही नही रह गई है। मयूरो के आखेट से ही सन्तोष कर लेता है। मैं तुच्छ मयूर-पुच्छ का आभूषण धारण कर के भी इन बहुमूल्य मुक्ताहलो से लदी हुई सौतो से श्रेष्ठ हूँ, क्योकि पति का दुर्लभ-प्रेम मैंने ही पाया है, इन (सौतो) ने नहीं)

२१३ वणिक्! जब तक घर म उत्तु ग-स्तन भार से अलसाने वाली वधू सोती है, हमारे पास हाथीदाँत और व्याघ्रचर्म कहाँ? ॥ १० ॥

१ विहारी ने भी हँसत समय कपोलो पर गाड पडने का वर्णन किया है—
गोरी गदकारी परै, हँसत कपोलन गाड।
कैसी लसति गमारि यह, सुनकिरवा की आड ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

२१४ वग्घाण नहा सीहाण केसरा मोत्तिया गइदाण ।
कत्तो वाणिय अम्ह मयचम्मपरिग्गहो नत्थि ॥ ११ ॥

व्याघ्राणा नखा सिंहाना केसरा मौक्तिकानि गजेन्द्राणाम् ।
कुतो वाणिजास्माक मृगचर्मपरिग्रहो नास्ति ॥

## २३ हरिणवज्जा [हरिणपद्धति]

२१५ हरिणा जाणति गुणा रण्णे वसिऊण गेयमाहप्प ।
ताण चिय नत्थि धण जीय वाहस्स अप्पति ॥ १ ॥

हरिणा जानन्ति गुणानरण्य उषित्वा गेयमाहात्म्यम् ।
तेषामेव नास्ति धन जीव व्याधस्यार्पयन्ति ॥

२१६ अम्हाण तिणकुरभोयणाण न हु किंचि सचिय दविण ।
मह मसपिंडतुट्ठो जइ वच्चइ ता अह धन्नो ॥ २ ॥

अस्माक तृणाङ्कुरभोजनाना न खलु किमपि सचित द्रविणम् ।
मम मासपिण्डतुष्टो यदि व्रजति तदाह धन्य ॥

२१७ एक्केण वि सरउ सरेण वाह किं बीयएण गहिएण ।
एक्क पि वसइ जीय हयास दोण्ह पि य सरीरे ॥ ३ ॥

एकेनापि पूर्यता शरेण व्याध किं द्वितीयेन गृहीतेन ।
एकोऽपि वसति जीवो हताश द्वयोरपि च शरीरे ॥

२१८ सरसल्लिएण भणिय कघ धुणिऊण जुण्णहरिणेण ।
गिज्जउ पुणो वि गिज्जउ जाव य कठट्ठिओ जीवो ॥ ४ ॥

शरशल्यितेन भणित स्कन्धं धूत्वा जीर्णहरिणेन ।
गीयता पुनर्गीयता यावच्च कण्ठस्थितो जीव ॥

२१९ घाएण मओ सद्देण मई चोज्जेण वाहवहुया वि ।
अवठभिऊण धणुह वाहेण वि मुक्किया पाणा ॥ ५ ॥

घातेन मृग शब्देन मृगी आश्चर्येण व्याधवधूरपि ।
अवष्टभ्य धनुर्व्याधेनापि मुक्ता प्राणा ॥

२१४. वणिक्! व्याघ्रों के नख, सिंहों के केसर और गजेन्द्रो के मौक्तिक कहाँ? हमारे पास तो मृगचर्म भी नही है॥ ११॥

(पुत्र की विषय-प्रसक्ति से खिन्न व्याध-माता की उक्ति है। वह कहती है कि मेरा विषयी-पुत्र अब हाथियो और व्याघ्रों को कौन कहे, तुच्छ मृगो को भी नही मार पाता है)

## २३—हरिण-वज्जा (हरिण-पद्धति)

२१५. हरिण वन मे रह कर भी गीत का महत्त्व जानते हैं। उन के पास धन नही है, व्याध (शिकारी) को जीवन ही अर्पित कर देते हैं॥ १॥

२१६. हम तृणाकुरों का भोजन करते है, हमारे पास (देने के लिए) कुछ भी संचित द्रव्य नही है। यदि वह गाने वाला व्याध हमारे मास-पिण्ड से तुष्ट हो कर चला जाय, तो धन्य हो जायेंगे॥ २॥

२१७. व्याध! एक ही बाण छोड़ो, दूसरा क्यो लेते हो। इन दोनो (हरिण और हरिणी) के शरीरो मे एक ही जीव बसता है (अर्थात् एक के मारने पर दोनो ही मर जायेंगे॥ ३॥

२१८. शर-विद्ध बूढे हरिण ने कन्धा हिला कर कहा—(व्याध!) जब तक कण्ठ मे जीव है, तब तक गाओ और फिर गाओ॥ ४॥

२१९. मृग तो आघात से मर गया, मृगी मृग के करुण शब्द को सुन कर मर गई, व्याध-वधू आश्चर्य से मर गई और व्याध ने भी धनुष रोक कर अपने प्राण छोड़ दिए[1]॥ ५॥

---

१. पहरेण मओ विहरेण तह मई घरिणिपयणसभरिओ
वाहो वियलियवाहो तिण्णि वि समय च्चिय मयाइं॥
—लीलावई

## २४. करहवज्जा [करभपद्धतिः]

२२०. ककेल्लिपल्लवोव्वेल्लमणहरे जइ वि नंदणे चरइ ।
करहस्स तह वि मरुविलसियाइ हियए खुडुक्कति ॥ १ ॥

कङ्केल्लिपल्लवोद्वेलमनोहरे यद्यपि नन्दने चरति ।
करभस्य तथापि मरुविलसितानि हृदय आविर्भवन्ति ॥

२२१. ते गिरिसिहरा ते पीलुपल्लवा ते करीरकसरक्का ।
लब्भति करह मरुविलसियाइ कत्तो वणेत्थम्मि ॥ २ ॥

तानि गिरिशिखराणि ते पीलुपल्लवास्ते करीरकुड्मलाः ।
लभ्यन्ते करभ मरुविलसितानि कुतो वनेऽत्र ॥

२२२. पुणरुत्तपसारियदीहकधरो करह किं पलोएसि ।
कत्तो लब्भति मरुत्थलीउ दिव्वे पराहुत्ते ॥ ३ ॥

पुनरुक्तप्रसारितदीर्घकन्धरः करभ किं प्रलोकयसि ।
कुतो लभ्यन्ते मरुस्थल्यो दैवे पराङ्मुखे ॥

२२३. दीहुण्हपउरणीसाससोसियासेसपीलुसयसिहरो ।
कवल पि न गेण्हसि करह मुद्ध किं चक्खियमपुव्वं ॥ ४ ॥

दीर्घोष्णप्रचुरनिःश्वासशोषिताशेषपीलुशतशिखरः ।
कवलमपि न गृह्णासि करभ मुग्ध किमास्वादितमपूर्वम् ॥

२२४. उन्नयकधर मा जूर करह ता धरसु किं चि चरिऊण ।
तुह जोग्गा अक्कमरुत्थलीइ तुगा तरू कत्तो ॥ ५ ॥

उन्नतकन्धर मा खिद्यस्व करभ तावद् ध्रियस्व किंचिच्चरित्वा ।
तव योग्या अर्कमरुस्थल्या तुङ्गास्तरवः कुतः ॥

*२२५. ज जोहाइ विलग्ग किंचि वर मामि तस्स तं दिट्ठं ।
थुक्केइ चक्खिउ वणसयाइ करहो धुयग्गीवो ॥ ६ ॥

यज्जिह्वाया विलग्नं किंचिद्वरं सखि तस्य तद्दृष्टम् ।
थूत्करोत्यास्वाद्य वनशतानि करभो धुतग्रीवः ॥

## २४—करह-वज्जा (करभ-पद्धति)

२२०. यद्यपि ऊँट अशोक-पल्लवो से भरे नन्दन वन मे चरता है, फिर भी मरुस्थल के सुखो की स्मृतियाँ हृदय में आ जाती हैं ॥ १ ॥

२२१ वे शैल-शिखर, वे पीलु-पल्लव, वे करील-कुड्मल और मरुस्थल की वे विलास-क्रीडाएँ इस वन मे कहाँ ? ॥ २ ॥

२२२. करभ (ऊँट) ! बार-बार लम्बी गर्दन फैलाकर क्या देख रहे हो ? भाग्य विपरीत हो जाने पर मरुस्थल भी कहाँ मिलते हैं ? ॥ ३ ॥

२२३. मुग्ध-करभ ! तुम बार-बार दीर्घ, उष्ण एव घनी उसाँसो से पीलु-वृक्षो के सम्पूर्ण पल्लवो को सुखा दे रहे हो । कौर भी नही उठा रहे हो । कौन-सा (ऐसा) अपूर्व पदार्थ चख लिया है ? ॥ ४ ॥

२२४. हे उन्नत-स्कन्ध करभ ! दु ख मत करो । कुछ चर कर धीरज धर लो । इस मदारो के मरुस्थल मे तुम्हारे योग्य उन्नत वृक्ष कहाँ ? ॥ ५ ॥

*२२५. (वह) ऊँट सैकडो वनो (वृक्ष समूहो) को चख कर और गर्दन हिला कर, थूक देता है । सखि ! यह देखा गया है कि जिसकी जिह्वा मे जो लग जाता है (रच जाता है), उसके लिए वही श्रेष्ठ है ॥ ६ ॥

*विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

२२६. अन्नेहि पि न पत्ता पत्तलकरहेहि करह सा वेल्ली ।
को एसो तुज्झ गहो ज चितमि विझसिहराइ ॥ ७ ॥
अन्यैरपि न प्राप्ता कृशकरभै करभ सा वल्ली ।
क एष तव ग्रहो यच्चिन्तयसि विन्ध्यशिखराणि ॥

## २५ मालईवज्जा [मालतीपद्धति ]

२२७ तह तुह विरहे मालइ महिमडलवदणिज्जमयरदे ।
परिझीण भमरउल जह जाय मसयवद व ॥ १ ॥
तथा तव विरहे मालति महीमण्डलवन्दनीयमकरन्दे ।
परिक्षीण भ्रमरकुल यथा जात मशकवृन्दमिव ॥

२२८ वड्ढसु मालइकलिए निब्भरमयरदपरिमलुग्गारे ।
मु चतु छप्पया सेसकुसुमसेवाकिलेसस्स ॥ २ ॥
वर्धस्व मालतीकलिके निर्भरमकन्दरन्दपरिमलोद्गारे ।
मुञ्चन्तु षट्पदा शेषकुसुमसेवाक्लेशम् ॥

२२९. वियसनु नाम गवुद्धुराउ सेसाउ कुसुमजाईओ ।
इदिदिरस्स रणरणयकारण मालइ च्चेव ॥ ३ ॥
विकसन्तु नाम गन्धोद्धुरा शेषा कुसुमजातय ।
इन्दिन्दिरस्य रणरणककारण मालत्येव ॥

२३० मडह मालइकलिय महुयर दट्ठूण कि पराहुत्तो ।
एत्तो पसरइ भुवणतराइ गधो वियंभतो ॥ ४ ॥
लघ्वीं मालतीकलिका मधुकर दृष्ट्वा कि पराङ्मुख ।
इत प्रसरति भुवनान्तराणि गन्धो विजृम्भमाण ॥

२३१. मडहुल्लियाइ कि तुह इमोइ कि वा दलेहि तलिणेहि ।
आमोए महुयर मालईइ जाणिहिमि माहप्प ॥ ५ ॥
लघुनया कि तवैनया कि पत्रैस्तलिनैः ।

२२६  अरे करभ ! अन्य कृशकाय करभों को यह वेलि भी नहीं मिल सकी। तुम्हारा यह आग्रह कैसा कि (आज उसे पाकर भी) विन्ध्य की ऊँची चोटियों की चिन्ता (ध्यान) कर रहे हो॥ ७ ॥

## २५—मालई-वज्जा (मालती-पद्धति)

२२७. हे मालती ! तुम्हारा मकरन्द महीमण्डल में वन्दनीय है। तुम्हारे विरह में क्षीण भ्रमर-कुल बिल्कुल मच्छरों का समूह बन गया है॥ १ ॥

२२८. हे मालती-कलिके ! तुम भरे हुए मकरन्द को महक फैला रही हो, वृद्धि को प्राप्त होओ, (ताकि) भंवरे अन्य पुष्पों की सेवा के कष्ट से मुक्त हो जायें॥ २ ॥

२२९. (चाहे) महकने वाले पुष्पों की शेष जातियां खिला करें। (किन्तु) भ्रमर की उत्कण्ठा का कारण तो एकमात्र मालती ही है ॥ ३ ॥

२३०. अरे मधुकर ! नन्ही सी मालती कलिका को देख कर फिरे क्यों जा रहे हो ? यहां से वह सुगन्ध फैलती है, जो सम्पूर्ण जगत् में व्याप्त हो जाती है॥ ४ ॥

२३१. अरे मधुकर ! यदि मालती की आकृति नन्ही-सी है और उसकी पँखड़ियां भी पतली हैं तो उस से क्या ? इस का महत्त्व सुगन्ध से समझोगे॥ ५ ॥

२३२ तह वासिय वण मालईइ कुसुमेहि निब्भर सरए ।
जह इत्थ तत्थ कत्थ वि भमरा दुक्खेहि लक्खते ॥ ६ ॥

तथा वासितं वन मालत्या कुसुमैर्निर्भरं शरदि ।
यथात्र तत्र कुत्रापि भ्रमरा दुःखैर्लक्ष्यन्ते ॥

२३३ का समसीसी सह मालईइ सेसाण कुसुमजाईण ।
जस्स वि गधविलित्ता भसला भसलेहि पिज्जति ॥७॥

का समशीर्षिका सह मालत्या शेषाणां कुसुमजातीनाम् ।
यस्यापि गन्धविलिप्ता भ्रमरा भ्रमरैः पीयन्ते ॥

२३४ कलियामिसेण उब्भेवि अगुलि मालईइ महमहिय ।
धरउ जु धरणसत्थो मह एता महुयरजुवाणो ॥ ८ ॥

कलिकामिषेणोर्ध्वीकृत्यवाङ्गुलिं मालत्या कथितम् ।
धरतु यो धरणसमर्थो माम् आयन् मधुकरयुवा ॥

२३५ पक्खुक्खेव नहसूइखडण भमरभरसमुव्वहणं ।
उव सहइ थरहरती वि दुब्बला मालइ च्चेव ॥ ९ ॥

पक्षोत्क्षेप नखसूचिखण्डन भ्रमरभरसमुद्वहनम् ।
पश्य सहते कम्पमानापि दुर्बला मालत्येव ॥

## २६ इंदिदिरवज्जा [इन्दिन्दिरपद्धति]

२३६ इंदिदिर छप्पय भमल भमर भमिओ सि काणण सयल ।
मालइसरिस कुसुम जइ दिट्ठ कि न ता भणसि ॥१॥

इन्दिन्दिर षट्पद भमल भ्रमर भ्रान्तोऽसि काननं सकलम् ।
मालतीसदृशं कुसुमं यदि दृष्टं किं न तदा भणसि ॥

२३७ *कत्थ वि दल न गंधं कत्थ वि गधो न पउरमयरदो ।*
एक्ककुसुमम्मि महुयर वे तिन्नि गुणा न लब्भंति ॥२॥

कुत्रापि दलं न गन्धः कुत्रापि गन्धो न प्रचुरमकरन्दः ।
एककुसुमे मधुकर द्वौ त्रयो गुणा न लभ्यन्ते ॥

२३२. मालती ने शरद् मे अपने फूलो से वन को कुछ ऐसा महका दिया कि कही भी इधर-उधर बडी कठिनाई से भँवरे दिखाई देते हैं (अर्थात् सभी भ्रमर मालती लताओ पर ही आ गये) ॥ ६ ॥

२३३ शेप पुष्प-जातियो की मालती से क्या स्पर्धा, जिसकी गन्ध से लिप्त भँवरो को भँवरे ही पी डालते हैं ॥ ७ ॥

२३४. मालती ने कलिका के व्याज (माध्यम) से अगुली उठा कर सुगन्ध की भाषा मे यो कहा—इधर आता हुआ जो भ्रमर-कुमार समर्थ हो, वह मेरे ऊपर अधिकार करे ॥ ८ ॥

२३५ देखो, पक्षियो के पखो का आघात, (चुनने वाला के) नाखूनो और (मालाकार की) सूईयों के घाव तथा भ्रमरो का भार थरथराती हुई टवली-पतली मालती ही सह पाती है ॥ ९ ॥

## २६—इंदिंदिर-वज्जा (इन्दिन्दिर-पद्धति)

२३६ इन्दिन्दिर ! षट्पद ! भ्रमर ! तुम सम्पूर्ण कानन म भ्रमण कर चुके हो। यदि मालती के समान कोई पुष्प देखा हो, तो क्यो नही बताते ? (कहते) ॥ १ ॥

२३७ भ्रमर ! कही पखडियाँ हैं, तो गन्ध नही और कही गन्ध है, तो प्रचुर मकरन्द नही। एक पुष्प म दो-तीन गुण नही पाये जाते ।

२३८. एक्कं महुयरहियं तं चिय पुण मालईइ पडिरुद्धं ।
सेसा फुल्लंतु फलंतु पायवा को निवारेइ ॥ ३ ॥

एकं मधुकरहृदयं तदेव पुनर्मालत्या प्रतिरुद्धम् ।
शेषाः पुष्पन्तु फलन्तु पादपाः को निवारयति ॥

२३९. मालइ पुणो वि मालइ हा मालइ मालइ त्ति जंपंतो ।
उव्विग्गो भमइ अली हिंडंतो सयलवणराई ॥ ४ ॥

मालति पुनरपि मालति हा मालति मालतीति जल्पन् ।
उद्विग्नो भ्रमत्यलिर्हिण्डमानः सकलवनराजीः ॥

२४०. *रुणरुणइ वलइ वेल्लइ पक्खउडं धुणइ खिवइ अंगाइं ।
मालइकलियाविरहे पचावत्थं गओ भमरो ॥ ५ ॥

रुणरुणायते वलति वेल्लति पक्षपुटं धुनोति क्षिपत्यङ्गानि ।
मालतीकलिकाविरहे पञ्चावस्था गतो भ्रमरः ॥

२४१. *मालइविरहे रे तरुणभसल मा रुवसु निब्भरुक्कंठं ।
वल्लहविओयदुक्ख मरणेण विणा न वीसरइ ॥ ६ ॥

मालतीविरहे रे तरुणभ्रमर मा रोदीर्निर्भरोत्कण्ठनम् ।
वल्लभवियोगदुःख मरणेन विना न विस्मर्यते ॥

२४२. जाव न वियसइ सरसा वरइ न ईसं पि मालईकलिया ।
अविणीयमहुयरेहिं ताव च्चिय पाउमारद्धा ॥ ७ ॥

यावन्न विकसति सरसा वृणोति नेशमपि मालतीकलिका ।
अविनीतमधुकरैस्तावदेव पातुमारब्धा ॥

२४३. वियमतमरसतामरसभमल वियसेइ मालई जाव ।
ता जत्थ व तत्थ व जह व तह व दियहा गमिज्जंति ॥८॥

विषमतामरसतामरसभ्रमर विकसति मालती यावत् ।
तावद्यत्र वा तत्र वा यथा वा तथा वा दिवसा गम्यन्ते ॥

३७६ उनके बिना आज ही ये रक्त, श्वेत और कृष्ण आखें जात्यन्ध मौक्तिक के समान दिशाओं मे लुढक रही हैं (जात्यन्ध मौक्तिको को कोई नही पूछता है) ॥ ३ ॥

३७७ आज चले गये, आज चले गये, वे आज चले गये—इस प्रकार लिखने वाली नायिका ने (वियोग के) पहले आधे दिन म ही सम्पूर्ण भित्ति रेखाओं से चित्रित कर डाली ॥ ४ ॥

३७८. जब नायिका प्रियतम के आगमन के दिन की गणना कर के दीवार पर रेखाय खीचती थी, तब उसकी सखिया 'अवधि का दिन कही आ न जाय'—इस आशका से दो-तीन रेखाय छिप कर पाछ देती थी (यदि कही अवधि का दिन आ जायगा तो यह हृपातिरेक स ही मर जायगी अथवा सखिया समझती थी कि नायक निश्चित समय पर नहीं लौट पायेगा। अवधि का दिन कही आ न जाय और यह मर न जाय, इसलिये चुपके से दो-तीन रेखायें पाछ दिया करती थीं) ॥ ५ ॥

३७९ प्रियतम कब गये ? पुत्रि ! आज। कितने दिनो का आज होता है ? एक। अरे इतना बडा एक दिन होता है—यह कह कर वह बाला मूर्च्छित हो गई ॥ ६ ॥

३८० जैसे फूटी सीपो का एक भाग दूसरे भाग से फिर नही जुड सकता वैसे ही कभी-कभी विरहणिया जब जीवित रह जाती है, तब उन का प्रेमी कुछ ऐसे कुमुहूर्त म लौटता है, जब मेल नही होता ॥ ७ ॥

३८१ अरे ! मन्दर के समान विरह ने क्षीर सागर के समान हमारे हृदय को मथ कर रत्नो के समान सुखो को निकाल लिया[१] ॥ ८ ॥

---

१ मह हियय रयणनिहि, महिय गुरुमदरेण त णिच्च।
उम्मूलिय असेस, सुहरयण कड्ढिय च तुह पिम्मे ॥
—सन्देश रासक, ११९

प्रेम अमिअ मन्दर विरह भरत पयोधि गम्भीर।
मथि काढेउ सुरसन्त हित, कृपासिधु रघुबीर ॥
—रामचरितमानस, अयोध्याकाण्ड, दो० २३८

३८२ अज्ज पुण्णा अवही करेसु मुहमडण पयत्तेण ।
अज्ज समप्पइ विरहो इते वि पिए अइते वि ॥ ९ ॥

अद्य पूर्णोऽवधि कुरुष्व मुखमण्डन प्रयत्नेन।
अद्य समाप्यते विरह आयत्यपि प्रियेऽनायत्यपि॥

३८३ खणमेत्त सतावो सेओ सीय तहेव रोमचो ।
अव्वो दूसहणिज्जो पियविरहो संणिवाओ व्व ॥ १० ॥

क्षणमात्र सताप स्वेद शीत तथैव रोमाञ्च ।
अहो दु सहनीय प्रियविरह सन्निपात इव॥

३८४ उण्हुण्हा रणरणया दुप्पेच्छा दूसहा दुरालोया ।
सवच्छरसयसरिसा पियविरहे दुग्गमा दियहा ॥ ११ ॥
उष्णोष्णा रणरणककारिणो दुष्प्रेक्ष्या दु महा दुरालोका ।
सवत्सरशतसदृशा प्रियविरहे दुर्गमा दिवसा ॥

३८५ मयणाणिलसधुक्खियणेहिंधणदुसहदूरपज्जलिओ ।
डहई सहि पियविरहो जलणो जलणो च्चिय वराओ ॥ १२ ॥

मदनानिलसधुक्षितस्नेहेन्धनदु सहदूरप्रज्वलित ।
दहति सखि प्रियविरहो ज्वलनो ज्वलन एव वराक ॥

३८६ थोरसुमलिलसित्तो हियए पज्जलइ पियविओयम्मि ।
विरहो हले हयासो अउव्वजलणो कओ विहिणा ॥ १३ ॥

स्थूलाश्रुसलिलसिक्तो हृदये प्रज्वलति प्रियवियोगे।
विरहो हले हताशोऽपूर्वज्वलन कृतो विधिना॥

३८७ विसहरविसग्गिसमग्गदूमिओ डहइ चदणो डहउ ।
पियविरहे महचोज्ज अमयमओ ज ससी डहइ ॥ १४ ॥

विषधरविषाग्निसंसर्गदूषितो दहति चन्दनो दहतु।
प्रियविरह महाश्चर्यममृतमयो यच्छशी दहति॥

३८२. आज अवधि पूर्ण हो गई, प्रयत्न पूर्वक मुख का शृंगार करो। आज प्रिय के आने और न आने पर भी विरह समाप्त हो रहा है[1] ॥ ९ ॥

३८३. क्षण भर मे ज्वर, स्वेद, शीत और रोमाच हो जाता है। अरे प्रिय का विरह सन्निपात के समान असह्य है ॥ १० ॥

३८४. जो उत्कण्ठा उत्पन्न करने वाले हैं, जो दुष्प्रेक्ष्य, निरालोक (प्रकाश-शून्य या निराशा-पूर्ण) हैं, वे उष्ण, असह्य और दुर्गम दिन प्रिय के विरह मे सौ वर्ष से लगने हैं ॥ ११ ॥

३८५ सखि! काम-रूपी वायु से प्रेरित, स्नेह-रूपी इँधन से उद्दीपित और असह्य हो जाने वाला विरह ही वास्तविक अग्नि है, बेचारी अग्नि तो नाम से ही अग्नि है ॥ १२ ॥

३८६ सखि! विधाता ने इस हताश विरह को अपूर्व अग्नि बना दिया है, यह तो प्रिय के अभाव मे स्थूल अश्रु-जल से (बडे-बडे अश्रु बिन्दुओं से) सिक्त होने पर भी हृदय में प्रज्ज्वलित हो उठता है ॥ १३ ॥

३८७ विषधर सर्पों की विषाग्नि के संसर्ग से दूषित शरीर वाला चन्दन यदि जलाता है, तो जलाये। प्रिय के वियोग मे अमृतमय चन्द्र भी जलाता है—यह आश्चर्य है ॥ १४ ॥

---

१ बीत चुके दिन पूरे प्रवास के होगा अवश्य हां शीतल छाती।
आयेंगे वे यदि गेह नही तब भी सखि! क्यों इतना पछताती?
वेणी नही क्यो सजा रहा फूल से क्यों न सुहाग का बिन्दु बनाती?
अन्त है आज ही सारे वियोग का प्रीति अहा! मन में न समाती ॥

३८८ ओसरसु मयण घेत्तूण जीविय हरहुयासणुच्चरिय ।
पियविरहजलणजालावलीहि सहस त्ति डज्झिहिसि ॥ १५ ॥

अपसर मदन गृहीत्वा जीविन हरहुताशनोच्चरितम् ।
प्रियविरहज्वलनज्वालावलीभि सहसा धक्ष्यसे ॥

३८९ जेहि सोहग्गणिही दिट्ठो नयणेहि ते च्चिय रुवतु ।
अगाइ अपावियसगमाइ ता कीस झिज्जति ॥ १६ ॥

याभ्या सौभाग्यनिधिर्दृष्टो नयनाभ्या ते एव रुदताम् ।
अङ्गान्यप्राप्तसगमानि तत् कस्मात् क्षीयन्ते ॥

## ४० अणगवज्जा [अनङ्गपद्धति]

३९० अनो को वि सहावो वम्महसिहिणो हला हयासस्स ।
विज्झाइ नीरसाण हियए सरसाण पज्जलइ ॥ १ ॥

अन्य कोऽपि स्वभावा मन्मथशिखिन सखि हताशस्य ।
वीध्यन नीरसाना हृदये सरसाना प्रज्वलति ॥

३९१ दिट्ठी दिट्ठिप्पसरो पसरेण रई रईइ सब्भावो ।
सब्भावेण य नेहो पच वि बाणा अणगस्स ॥ २ ॥

दृष्टिर्दृष्टिप्रसर प्रसरेण रतो रत्या सद्भाव ।
सद्भावेन च स्नेह पञ्चापि बाणा अनङ्गस्य ॥

३९२ उवरि मह चिय वम्मह पच वि बाणा निमस रे मुक्का ।
अन्न उण तरुणिजण कि हणिहिसि चावलट्ठीए ॥ ३ ॥

उपरि ममैव मन्मथ पञ्चापि बाणा नृशस रे मुक्ता ।
अन्य पुनस्तरुणीजन कि हनिष्यसि चापयष्ट्या ॥

३९३ इच्छाणियत्तपसरो वामो कुम्भाज्झियाण कि कुणइ ।
सीहो व्व पजरगओ अंग च्चिय झिज्जइ वराओ ॥ ४ ॥

इच्छानिवृत्तप्रसर वाम कुम्भाज्झिताना कि करोति ।
सिंह इव पञ्जरगतोऽङ्ग एव क्षीयते वराक ॥

३८८ अरे शम्भु को लोचनाग्नि से बचे मदन ! अपना जीव लेकर भाग जा। अन्यथा प्रिय के विरहानल की लपटों में सहसा भस्म हो जायगा ॥ १५ ॥

३८९ जिन्होंने सौभाग्य निधि (प्रियतम) को देखा है, वे आँखें भले रोवें, परन्तु जिन्हें कभी उनका संगम नहीं प्राप्त हो सका है, वे अंग क्यों क्षीण होते जा रहे हैं ?[1] ॥ १६ ॥

## ४०—अणग-वज्जा (अनंग-पद्धति)

३९० सखि ! इस निगोडी मदनाग्नि का कुछ अन्य ही स्वभाव है, नीरसों के हृदय में बुझती है और सरसों के हृदय में प्रज्वलित हो जाती है ॥ १ ॥

३९१ दृष्टि, दृष्टि का प्रसार, दृष्टि प्रसार से रति, रति से सद्भाव और सद्भाव से प्रेम—ये पाँचों काम के बाण हैं ॥ २ ॥

३९२ अरे नृशंस काम ! तुमने मेरे ही ऊपर पाँचों बाण छोड दिये। क्या अन्य तरुणियों को धनुर्दण्ड से मारोगे ? ॥ ३ ॥

३९३ जिनके हृदय में कामवासना उत्पन्न होते ही जान-बूझ कर दबा दी जाती है, उन कुलबालिकाओं का कामदेव क्या कर सकता ? बेचारा पंजर-गत सिंह के समान अपने शरीर में क्षीण हो जाता है ॥ ४ ॥

१ वह पीकर रूप छटा प्रिय की जो अघात नहीं थे कभी पहले।
अब रोते हुए इन लोचनों को यह दारुण पीर भले ही खले।
जिन्हें अवसर संगम का न मिला जो अभागे कभी हैं लगे न गले।
सखि ! वे चिरवंचित कोमल अंग वियोग में हो रहे क्यों दुबले ॥

३९४ *ए कुसुमसरा तुह डज्झिहिंति मा भणतु मयण न हु भणिय ।
पियविरहतावतविए मह हियए पक्खिवतस्स ॥ ५ ॥
हे कुसुमशरास्तव धक्ष्यन्ते मा भण मदन न खलु भणितम् ।
प्रियविरहतापतप्ते मम हृदये प्रक्षिपत ॥

३९५ मइरा मयंककिरणा महुमासो कामिणीण उल्लावो ।
पचमसरस्स गेओ तलवग्गो कामदेवस्स ॥ ६ ॥
मदिरा मृगाङ्ककिरणा मधुमास कामिनीनामुल्लाप ।
पञ्चमस्वरस्य गेय सेवकवर्ग कामदेवस्य ॥

३९६ वम्मह पससणिज्जो सि वदणिज्जो सि गुणमहग्घो त्ति ।
गोरी हरस्स देहद्धवासिणी जेण निम्मविया ॥ ७ ॥
मन्मथ प्रशसनीयोऽसि वन्दनीयोऽसि गुणमहार्घोऽसि ।
गौरी हरस्य देहार्धवासिनी येन निर्मिता ॥

३९७ *सच्च अणग कोयडवावडो सरपहुत्तलक्खो सि ।
तरुणीचलतलोयणपुरओ जइ कुणसि सधाण ॥ ८ ॥
सत्यमनङ्ग कोदण्डव्यापृत शरप्रभूतलक्ष्योऽसि ।
तरुणीचलल्लोचनपुरता यदि करोपि सधानम् ॥

## ४१ पुरिसुल्लाववज्जा [पुरुषोल्लापपद्धति]

३९८ कह सा न सभलिज्जइ जत्थ वि निवसति पच वत्थूणि ।
वीणावसालावणिपारावयकोइलालविय ॥ १ ॥
क्व सा न सस्मर्यते यत्रापि निवसन्ति पञ्च वस्तूनी ।
वीणावशालापिनीपारावतकोकिलालपितम् ॥

३९९ कह सा न नर्भालज्जइ जा सा अत्तत्तकणयतणुसोहा ।
तिवलीतरगमज्झा हरइ मण वरमइदाण ॥ २ ॥
क्व सा न सम्मर्यते या सातप्तकनकतनुशोभा ।
त्रिवलीतरङ्गमध्या हरति मनो वरमनीन्द्राणाम् ॥

*३९४. हे मदन ! तुम मुझ से मन बोलो (वैर मत करो), क्या मैंने तुम को बनाया नही कि मेरे प्रिय-वियोग-संतप्त हृदय पर यदि पुष्प-बाण छोडोगे, तो वे भस्म हो जायँगे ॥ ५ ॥

३९५. मदिरा, चन्द्र-किरण, मधुमास, कामनियो का सभाषण और पचमस्वर का गीत—ये काम के परिकर हैं ॥ ६ ॥

३९६ मन्मथ ! तुम प्रशसनीय हो, वन्दनीय हो और तुम्हारे गुण बहुमूल्य हैं क्योकि तुमने गौरी को शिव की अर्धांगिनी बना दिया ॥ ७ ॥

३९७ *अरे अनग ! यदि तरुणियो के चपल नयनो के समक्ष बाण सन्धान करो, तो जाने कि तुम सच्चे धनुर्धर हो और तुम्हारा लक्ष्य कभी चूकता नही है ॥ ८ ॥

## ४१—पुरिसालावबज्जा (पुरुषालाप-पद्धति)

३९८ जिसमे वीणा, वश (बाँसुरी), आलापिनी (वीणा विशेष), पारावत और कोकिल के शब्द—ये पाँच वस्तुयें बसती हैं, उसका स्मरण क्यो न हो ? ॥ १ ॥

३९९ जिसके शरीर की शोभा तप्त काचन के समान है, जिसका मध्य भाग त्रिवली तरंगो से विभूषित है और जो श्रेष्ठ ज्ञानियो के मन को भी मोह लेती है, उसका स्मरण क्यो न किया जाय ? ॥ २ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' मे द्रष्टव्य ।

*४०० कह सा न सभलिज्जइ जा सा नवणलिणिकोमला बाला।
करुरुह तणु छिप्पती अकाल घणभद्दव कुणइ ॥ ३ ॥
कथ सा न सस्मर्यते या सा नवनलिनीकोमला बाला।
करुरुहै तनु स्पृशन्ती अकाले घनभाद्रपद करोति ॥

४०१ कह सा न सभलिज्जइ जा सा घरबारतोरणणिसण्णा।
हरिणि व्व जूहभट्ठा अच्छइ मग्ग पलोयती ॥ ४ ॥
कथ सा न सस्मयते या सा गृहद्वारतोरणनिषण्णा।
हरिणीव यूथभ्रष्टा आस्ते मार्गं प्रलोकयन्ती ॥

*४०२ कह सा न सभलिज्जइ जा सा नीसाससोसियसरीरा।
आसासिज्जइ सासा जाव न सासा समप्पति ॥ ५ ॥
कथ सा न सस्मर्यते या सा निश्वासशोषितशरीरा।
आश्वास्यते श्वासा यावन्न श्वासा समाप्यन्ते ॥

## ४२. पियाणुरायवज्जा [प्रियानुरागपद्धति]

४०३ मुहराओ च्चिय पयडइ जो जस्स पिओ किमेत्थ भणिएण।
साहेइ अगण चिय घरस्स अब्भतरे लच्छि ॥ १ ॥
मुखराग एव प्रकटयति यो यस्य प्रिय किमत्र भणितेन।
कथयत्यङ्गणमेव गृहस्याभ्यन्तरे लक्ष्मीम् ॥

४०४ डज्झति कढंति समूससति ओ माइ सिमिसिमायति।
जीवति जीवसेसा जे रमिया पोढमहिलाहिं ॥ २ ॥
दह्यन्ते क्थ्यन्ते समुच्छ्वसन्त्यहो मिमिसिमायन्ते।
जीवन्ति जीवशेषा ये रमिता प्रौढमहिलाभि ॥

४०५ कपति वलंति समूसमति ओ माइ सिमिसिमायति।
अगाइ तम्म पुरओ न याणिमो कह धरिज्जति ॥ ३ ॥
कम्पन्त वलन्ते समुच्छ्वसन्त्यहो मान सिमिसिमायन्ते।
अङ्गानि तम्य पुरतो न जानीम कथ धार्यन्ते ॥

*४००. उस नव नलिन कोमलांगी प्रिया का स्मरण क्यों न किया जाय जो नखों से तनिक भर छूट जाने पर अकाल में ही घना भादों उपस्थित कर देती है (या कृष्ण मेघों के बिना ही रो-रो कर भादों कर डालती है) ॥ ३ ॥

४०१ जो गृह-द्वार के तोरण (द्वार का अंग विशेष) पर बैठी यूथ-भ्रष्ट हरिणी के समान मार्ग निहारती रहती है, वह कैसे याद न रहे ? ॥ ४ ॥

*४०२ निःश्वासों से शरीर सुखा देने पर भी जो आशावती है, उसका स्मरण क्यों न किया जाय। जब तक साँसें समाप्त नहीं हो जातीं तब तक आश्वासन दिया जाता है ॥ ५ ॥

## ४२—पियाणुरायवज्जा (प्रियानुराग-पद्धति)

४०३. मुख का रंग ही प्रकट कर देता है कि कौन किस का प्रिय है—इसमें कहने की आवश्यकता नहीं है। घर का आँगन ही भीतर की समृद्धि बता देता है ॥ १ ॥

४०४. अरी माँ, जिन्होंने प्रौढ महिलाओं (विदग्ध स्त्रियों) के साथ रमण किया है, उनके शरीर में केवल जीव शेष रह जाते हैं। वे जलते हैं, उबलते रहते हैं, आहें भरते रहते हैं और सिमसिमाते रहते हैं ॥ २ ॥

४०५ उस (प्रेमी) के अंगों को कैसे धारण किया जाता है—यह हमें ज्ञात नहीं है। अरी माँ ! वे तो काँपते हैं, ऐंठते हैं उच्छ्वसित होते हैं और सिमसिमाने लगते हैं ॥ ३ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'स' में द्रष्टव्य।

४०६ नीससिउक्कंपियपुलइएहिं जाणंति नच्चिउं धन्ना ।
अम्हारिसीण दिट्ठे पियम्मि अप्पा वि वीसरइ ॥ ४ ॥

नि:श्वसितोत्कम्पितपुलकितैर्जानन्ति नर्तितु धन्याः ।
अस्मादृशीनां दृष्टे प्रिय आत्मापि विस्मर्यते ॥

४०७ अच्छउ ता फंससुहं अमयरसाओ वि दूररमणिज्जं ।
दंसणमेत्तेण वि पिययमस्स भण किं न पज्जत्तं ॥ ५ ॥

आस्तां तावत्स्पर्शसुखममृतरसादपि दूररमणीयम् ।
दर्शनमात्रेणापि प्रियतमस्य भण किं न पर्याप्तम् ॥

४०८ अच्छउ ता लोयणगोयरम्मि पडिएण तेण जं सोक्खं ।
आयण्णिए वि पियसहि पिए जणे होइ निव्वाणं ॥ ६ ॥

आस्तां तावल्लोचनगोचरे पतितेन तेन यत्सुखम् ।
आकर्णितेऽपि प्रियसखि प्रिये जने भवति निर्वाणम् ॥

४०९ हत्थप्फंसेण वि पिययमस्स जा होइ सोक्खसंपत्ती ।
सा सरभसगाढालिंगिए वि इयरे जणे कत्तो ॥ ७ ॥

हस्तस्पर्शेनापि प्रियतमस्य या भवति सौख्यसंपत्तिः ।
सा सरभसगाढालिङ्गितेऽपीतरस्मिञ्जने कुतः ॥

४१०. ता किं करेमि माए लोयणजुयलस्स हयसहावस्स ।
एक्कं मोत्तूण पियं लक्खेवि न लक्खए लक्खं ॥ ८ ॥

तत् किं करोमि मातर्लोचनयुगलस्य हतस्वभावस्य ।
एकं मुक्त्वा प्रियं लक्षयित्वा न लक्षयति लक्षम् ॥

४११ ता किं करेमि पियसहि पियस्स सोहग्गभारभमिरस्स ।
रायगणं व खुब्भइ जस्स घरं दूइसंघेहिं ॥ ९ ॥

तत् किं करोमि प्रियसखि प्रियस्य सौभाग्यभारभ्रमणशीलस्य ।
राजाङ्गणमिव क्षुभ्यति यस्य गृहं दूतीसंघैः ॥

४०६. जो लम्बी साँसें लेकर, कांप कर और रोमाचित हो कर नाचना जानती हैं, वे धन्य हैं। हम-जैसी प्रेमिकायें तो प्रियतम के देखने पर अपने आप को भी भूल जाती हैं ॥ ४ ॥

४०७ अमृत-रस से भी अधिक रमणीय प्रियतम का स्पर्श तो दूर रहे, क्या उसको देख लेना भी पर्याप्त नही है ? ॥ ५ ॥

४०८. प्रिय सखि ! आँखो के आगे पडने पर जो सुख होता है, उसे कौन कहे, प्रेमी का तो नाम सुनने पर भी निर्वाण-सुख मिल जाता है ॥ ६ ॥

४०९. प्रियतम के हाथो के स्पर्श से भी जो सुख संप्राप्ति (या सुख-संपत्ति) होती है, वह अन्य लोगो के वेगपूर्वक आलिंगन से भी कहाँ मिलती है ? ॥ ७ ॥

४१० माँ ! इन दोनो दुष्ट स्वभाव वाली आँखो को क्या करूँ ? एक प्रियतम को छोडकर लाखो लोगो को देखकर भी ये नही देखती हैं ॥ ८ ॥

४११ जिस का गृह राजागण के समान सदैव दूतियो से परिपूर्ण रहता है, उस सौभाग्य-भार से भ्रमणशील (अनेक नायिकाओ के यहा जाने वाले) प्रियतम का मै क्या करूँ (क्या कर लूगी) ॥ ९ ॥

४१२ तह तेण वि सा दिट्ठा तीए तह तस्स पेसिया दिट्ठी ।
जह दोण्ह वि समय चिय निव्वत्तरयाइ जायाइ ॥ १० ॥

तथा तेनापि सा दृष्टा तया तथा तस्य प्रेषिता दृष्टि ।
*यथा द्वयोरपि सममेव निवृत्तरतानि जातानि ॥*

४३ दूईवज्जा [दूतीपद्धति]

४१३ दूइ तुम चिय कुसला कक्खडमउयाइ जाणसे वोत्तु ।
कडुइयपण्डुर जह न होइ तह त कुणिज्जासु ॥ १ ॥

दूति त्वमेव कुशला कठिनमृदूनि जानासि वक्तुम् ।
कण्डूयितपाण्डुर यथा न भवति तथा त्व कुर्या ॥

४१४ कित्तियमेत्त एय एसावत्था उ सहि सरीरस्स ।
महिला महिलाण गई ज जाणसि त कुणिज्जासु ॥ २ ॥

कियन्मात्रमेतदेषावस्था तु सखि शरीरस्य ।
महिला महिलाना गतिर्यज्जानासि तत्कुर्या ॥

४१५ ज तुह कज्ज भण त मह त्ति ज जाणिउ भणेज्जासु ।
ओ दूइ सच्चवयणेण त सि पार गया अज्ज ॥ ३ ॥

यत्तव कार्यं भण तन्ममेति यज्ज्ञातु भणे ।
हे दूति सत्यवचनेन त्वमसि पार गताद्य ॥

४१६ *तिलय विलय विवरीय कचुय सेयभिन्न सव्वग ।
पडिवयण अलहती दूई कलिऊण सा हसिया ॥ ४ ॥

तिलक विलय विपरीत कञ्चुक स्वेदभिन्न सर्वाङ्गम् ।
प्रतिवचनमलभमाना दूति कलयित्वा सा हसिता ॥

४१७ जइ नो न एइ गेहं ता दूइ अहोमुही तुम कीस ।
सो होही मज्झ पिआ जो तुज्झ न खडए वयण ॥ ५ ॥

यदि न नैति गेहं तद् दूति अधोमुखी त्वं कस्मात् ।
स भविष्यति मम प्रियो यस्तव न खण्डयति वचनं (वदनम्) ॥

४१२ नायक ने नायिका को कुछ ऐसे ढग से देखा और नायिका ने भी उस पर कुछ ऐसी दृष्टि डाली कि दोनो एक समय में ही रति का सुख अनुभव करने लगे ॥ १० ॥

## ४३—दूईवज्जा (दूती-पद्धति)

४१३ दूती[1] तुम्ही कुशल हो, कठोर और कोमल-दोनो प्रकार की बातें कहना जानती हो। उसको कुछ ऐसा करना, जिस से खुजली भी मिट जाय और चमडा भी विरूप न हो ॥ १ ॥

४१४ यह अपराध ही कितना बडा है और मेरे शरीर की यह अवस्था है। स्त्रियो की गति स्त्रियाँ हैं। तुम जो उचित समझना, करना ॥ २ ॥

४१५. (दूती नायिका से प्राय कहा करती थी कि तुम्हारा जो कार्य हो, उसे बताओ, वह मेरा कार्य है। एक दिन जब वह नायक से स्वय रमण करके लौटी तब नायिका ने कहा) 'तुम्हारा जो कार्य हो उसे बताओ, वह मेरा कार्य है—यह ऐसे कहो जो समझ मे आ सके। अरी दूती! आज तो तुम सत्य-वचन मे पारगत हो गई हो (अर्थात् तुम्हारी बातें पहले मेरी समझ में नही आती थी। आज तुमने अपनी वे बात सच कर दी क्यो कि नायक से रमण करना मेरा कार्य था, उसे अपना कार्य बना लिया है') ॥ ३ ॥

*४१६. जिस का तिलक मिट गया था, कंचुकी उलट गई थी और सारे अग पसीने से भर गये थे, उस दूती को देख कर (नायक का कोई) सन्देश (या उत्तर) न पाती हुई हँस पडी ॥ ४ ॥

(नायिका ने समझ लिया कि यह नायक से रमण करके लौटी है, इसी लिए तिलक मिट गया है, कचुकी विपरीत हो गई है, पसीने से तर हो गई है और मुझे नायक ने क्या उत्तर दिया है, इसे भी नही कह पा रही है, अतः उसकी दशा पर हँसी आ गई)

४१७ हे दूती! यदि वह घर पर नही आता है तो तुमने क्यो अपना मुँह लटका लिया है? मेरा प्रिय वही होगा जो तुम्हारा वचन (दूसरे पक्ष मे वदन = मुँह) न खडित करे (नायक से रमण करके लौटी हुई

---

१ अंग्रेजी अनुवादक ने इस को अस्पष्ट बताया है।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

*४१८ दूइ समागमसेउल्लयगि दरल्हसियसिचयधम्मिल्ले ।
थणजहणकवोलणहक्खएहि नाया सि जह पडिया ॥ ६ ॥
दूति समागमस्वेदार्द्राङ्गि ईषत्स्रस्तसिचयकेशपाशे ।
स्तनजघनकपोलनखक्षतैर्ज्ञातासि यथा पतिता ॥

*४१९ इय रक्खसाण वि फुड दूइ न खज्जति दूइया लोए ।
अह एरिसी अवत्था गयाण अम्ह वसे जाया ॥ ७ ॥
एव राक्षसानामपि स्फुट दूति न खाद्यन्ते दूतिका लोके ।
अथेदृश्यवस्था गतानामस्माक वशे जाता ॥

४२० अच्छउ ताव सविब्भमकडक्खविक्खेवजपिरी दूई ।
तग्गामकुडिलसुणहिल्लया वि दिट्ठा सुहावेइ ॥ ८ ॥
आस्ता तावत्सविभ्रमकटाक्षविक्षेपजल्पनशीला दूती ।
तद्ग्रामकुटिलशुनक्यपि दृष्टा सुखयति ॥

४२१ वेल्लहलालाववियक्खणाउ अडयणपउत्तिहरणाओ ।
सो रण्णो नो गामो जत्थ न दो तिन्नि दूईओ ॥ ९ ॥
कोमलालापविचक्षणाः असतीप्रवृत्तिहारिण्य ।
तदरण्य न ग्रामो यत्र न द्वे तिस्रो दूत्य ॥

४४ ओलुग्गाविया-वज्जा [अवरुग्णा-पद्धति]

४२२ तुह गोत्तायण्णणवियडरमणपज्जत्तरियरसजलेण व ।
रइमदिरम्मि बाला अब्भुक्खनी परिब्भमइ ॥ १ ॥
तव गोत्राकर्णनविकटरमणप्रस्तुतरसजलेनेव ।
रतिमन्दिरे बालाभ्युक्षन्ती परिभ्रमति ॥

*४२३ तुह सगमदोहलिणीइ तीइ सोहग्गविंभियासाए ।
नवसियसयाइ देतीइ सुहय देवा वि न हु पत्ता ॥ २ ॥
तव सङ्गमदोहदवत्या तया सौभाग्यविजृम्भिताशया ।
उपयाचितकशतानि ददत्या सुभग देवा अपि न प्राप्ता ॥

दूती अधरो और कपोलो पर लगे दन्त-क्षत को छिपाने के लिए मुँह नीचे करके खड़ी थी। नायिका ताड गई। गाथा मे दूती के प्रति उसकी श्लेष-गर्भित व्यंग्योक्ति है[1]) ॥ ५ ॥

*४१८. हे दूती! मेरे निकट तक आने मे जो स्वेद उत्पन्न हुआ है, उससे तुम्हारे अग भीग गये है, तुम्हारा कचपाश (जूडा) किंचित् खिसक गया है, तुम्हारे स्तनो, जघनो, कपोलो और नखो पर लगे घावो से ज्ञात हो गया है कि तुम कही (मार्ग मे) गिर पडी हो ॥ ६ ॥

शृगार-पक्ष—तुम्हारे अग समागमजनित स्वेद से आर्द्र हो गये हैं, तुम्हारा कचपाश किंचित खिसक गया है, स्तन, जघन और कपोलो पर लगे नखो के क्षतो से ज्ञात हो गया है कि तुम पतित (आचरण से) हो चुकी हो[2]।

४१९. *हे दूती! राक्षसो के लोक मे भी दूतियाँ इस प्रकार स्पष्ट रूप मे (स्वामी के हित को) नही खा जाती है। हमारे वश मे रहने वालो *(सेवको) की अब यह अवस्था हो गई है ? ॥ ७ ॥*

४२०. विलास एव कटाक्ष विक्षेप के साथ बातें करने वाली दूती को छोडिये, उस गाँव की कुटिल कुतिया भी देखने पर सुख देती है ॥ ८ ॥

४२१. जो कोमल आलाप मे पटु है और व्यभिचारिणी स्त्रियो का सन्देश (या समाचार) ले जाया करती है, वे दो-तीन दूतिया जहा न हो, वह गाव नही, वन है ॥ ९ ॥

## ४४—ओलुग्गाविया-वज्जा (अवरुग्णा-पद्धति)

४२२. तुम्हारा नाम सुनने पर विस्तृत नितम्बो (या योनि) से झरने वाले प्रेम-रस से मानो भीगी हुई वह रति मन्दिर मे भ्रमण करती है ॥१॥

(आर्द्रता का कारण सात्त्विकभावोद्रेक या चित्त-द्रुति है)

*४२३. हे सुभग! प्रचुरधन के कारण जिस की आशा बढ गई थी, जिसे तुम्हारे सगम की इच्छा थी और जो सैकडो मनौतिया कर रही थी, उसे देवता भी न मिले ॥ २ ॥

---

१ जइ न सु आवइ दूइ घरु, काइँ अहो मुँहु तुज्झु।
वयणु जु खण्डइ तउ सहिए, सो पिउ होइ न मज्झु॥
—हेमचन्द्र-कृत प्राकृत व्याकरण

२ मूल में धम्मिल की छाया केशपाश की गई है। वस्तुत वह जूडे के अर्थ में आने वाला सस्कृत शब्द है।

* विस्तृत विवेचन परिशिष्ट 'ख' मे द्रष्टव्य।

४२४ तुह अन्नेसणकज्जम्मि सुहय सा हरिसवियसियकवोला ।
ज जत्थ नत्थि त तत्थ मग्गमाणी चिर भमिया ॥ ३ ॥
तवान्वेषणकार्ये सुभग सा हर्षविकसितकपोला ।
यद्यत्र नास्ति तत्तत्र मार्गयन्ती चिर भ्रान्ता ॥

४२५ अगणियसेसजुवाणा वालय वोलीणलोयमज्जाया ।
अह सा भमइ दिसामुहपसारियच्छी तुह कएण ॥ ४ ॥
अगणितशेषयुवजना बाल्कातिक्रान्तलोकमर्यादा ।
अथ सा भ्रमति दिङ्मुखप्रसारिताक्षी तव कृते ॥

४२६ नयणाइ तुह विओए घोलिरवाहाइ सुहय तणुईए ।
हिययट्ठियसोयहुयामधूमभरियाइ व गलति ॥ ५ ॥
नयने तव वियोगे घूर्णनशीलबाष्पे सुभग तन्व्या ।
हृदयस्थितशोकहुताशधूमभृते इव गलत ॥

४२७ वइमग्गपेमियाइ तीए नयणाइ तम्मि वोलीणे ।
अज्ज वि गलति पडिलग्गकटयाइ व्व ओ सुहय ॥ ६ ॥
वृतिमार्गप्रेषित तस्या नयन तस्मिन्नतिक्रान्ते ।
अद्यापि गलत प्रतिलग्नकण्टके इव हे सुभग ॥

४२८ सभरिऊण य रुण्ण तीइ तुम तह विमुक्कपुक्कार ।
निद्दय जह सुहियस्स वि जणस्स ओ निवडिओ वाहो ॥ ७ ॥
सस्मृत्य च रुदित तया त्वा तथा विमुक्तपूत्कारम् ।
निर्दय यथा सुखितस्यापि जनस्याहो निपतितो बाष्प ॥

४२९ एक्केक्कमवइवेढियविवरतरतरलदिन्नणयणाए ।
तइ वोलते वालय पजरसउणाइय तीए ॥ ८ ॥
एकैकवृतिवेष्टितविवरान्तरतरलदत्तनयनया ।
त्वय्यतिक्रामति बाल पञ्जरशकुनवदाचरित तया ॥

४२४. हे सुभग ! तुम्हें ढढते समय जिस के कपोल हर्ष से खिले हुए थे वह बाला, जो गहा नही है उसे वहा खोजती हुई बडी देर तक भटकती रही ॥ ३ ॥

४२५. हे वालक ! वह लोक-मर्यादा का उल्लघन कर, शेप युवको की गणना न करके, दिशाओ मे आखे फैलाये, तुम्हारे लिये भटक रही है ॥ ४ ॥

४२६. हे सुभग ! उस तन्वगी की आख, जिनमे तुम्हारे वियोग के आसू छलछलाते रहते हैं मानो हृदय मे स्थित शोकाग्नि के धुंए से भर कर चू रही हैं ॥ ५ ॥

४२७. हे सुभग ! उस (युवक) के ओझल हो जाने पर उस(नायिका) की वे आखें जो वाड के छिद्रो से झाक रही थी, यो बह रही हैं जैसे उनमे काटे लग गये हो ॥ ६ ॥

४२८ हे सुभग ! वह तुम्हे स्मरण कर यो चिल्ला कर रोई कि सुखी मनुष्यो के भी आसू गिर पडे ॥ ७ ॥

४२९. वृत्ति (वाड) से वेष्टित एक-एक छिद्र मे आख डाल कर झाकने वाली सुन्दरी, तुम्हारे अदृश्य हो जाने पर ऐसे छटपटाने लगी जैसे पिंजडे मे वन्द पछी ॥ ८ ॥

४३०. नयणब्भतरघोलतबाहभरमथराइ दिट्ठीए ।
पुणरुत्तपेच्छिरीए वालय ता किं न भणिओ सि ॥९॥

नयनाभ्यन्तरघूर्णद्बाप्पभरमन्थरया दृष्ट्या ।
पुनरुक्तप्रेक्षणशीलया बालक तत् किं न भणितोऽसि ॥

४३१ सुहय गय तुह विरहे तिस्सा हियय पवेविर अज्ज ।
करिचलणचपणुच्छलियतुच्छतोय मिव दिसासु ॥१०॥

सुभग गत तव विरहे तस्या हृदय प्रवेपनशीलमद्य ।
करिचरणाक्रमणोच्छलिततुच्छतोयमिव दिक्षु ॥

४३२ सा तइ सहत्यदिन्न अज्ज वि ओ सुहय गंधरहियं पि ।
उव्वसियणयरघरदेवय व्व ओमालय वहइ ॥ ११ ॥

सा त्वया स्वहस्तदत्तामद्याप्यहो सुभग गन्धरहितामपि ।
उद्वासितनगरगृहदेवतेवावमालिका वहति ॥

४३३. तह झीणा तुह विरहे अणुदियहं सुदरंग तणुयंगी ।
जह सिढिलवलयणिवडणभएण उब्भियकरा भमइ ॥१२॥

तथा क्षीणा तव विरहेऽनुदिवसं सुन्दराङ्ग तन्वङ्गी ।
यथा शिथिलवलयनिपतनभयेनोर्ध्वीकृतकरा भ्राम्यति ॥

४३४ तुह विरहताविआए तिस्सा बालाइ थणहरुच्छगे ।
दिज्जती अणुदियहं मुणालमाला छमच्छमइ ॥ १३ ॥

तव विरहतापितायास्तस्या बालायाः स्तनभरोत्सङ्गे ।
दीयमानानुदिवसं मृणालमाला छमच्छमायते ॥

४३५. मा तुज्झ कए गयमयविलेवणा तह वणेक्कमाहारा ।
जाया निद्दय जाया मासाहारा पुलिंदि व्व ॥ १४ ॥

मा तव कृते गनमदविलेपना (गजमदविलेपना) तथा
पानीयैकम्वाहारा (वनैकम्वाधारा)
जाया निर्दय जाता मासाहारा (मांसाहारा) पुलिन्दीव ॥

४३०. बार-बार तुम्हें देखने वाली सुन्दरी की दृष्टि ने, जो नयनों के भीतर छलकते आसुओं के भार से मन्थर हो गई थी, क्या नहीं कह दिया ? ॥ ९ ॥

४३१. सुभग ! हाथी के चरण रखने पर उच्छलित होने वाले चचल स्वल्प-जल के समान उस का कपनशील हृदय तुम्हारे विरह में चारो दिशाओ में छिटक गया ॥ १० ॥

४३२. अरे सुभग ! तुम ने जिसे अपने हाथो से दिया था उस पुष्प-माला को गन्ध हीन होने पर भी, वह ऐसे धारण कर रही है, जैसे नगर से बाहर निकाली गई गृह-देवी ॥ ११ ॥

४३३. हे सुन्दर अगों वाले ! वह तन्वगी तुम्हारे वियोग मे इतनी क्षीण हो गई है कि प्रतिदिन ढीले-ढीले ककणों के गिर पडने के भय से हाथ [1]उठाये चलती है ॥ १२ ॥

४३४ तुम्हारे विरह-ताप मे मग्न उस बाला के स्तनो पर प्रतिदिन (शीतोपचार मे) दी जाती हुई मृणालमाला छनछनानें लगती है ॥ १३ ॥

४३५ हे निर्दय ! (विरह में) जिसने मद (मदिरा) और विलेपन का परित्याग कर दिया है, केवल जल ही जिसका आहार है और जो मास मे एक बार ही भोजन करती है, वह तुम्हारी प्रिया उस भीलनी के समान हो गई है, जो गजो के मद का विलेपन लगाती है, वन में ही रहती है और मास का भोजन करती है ॥ १४ ॥

---

१ वलयावलि निवडण भएँण, धण उद्धब्भुय जाइ ।
वल्लह विरह-महादहहो, थाह गवेसइ नाइ ॥

—हेमचन्द्रकृत प्राकृत व्याकरण

४३६. हत्थट्ठिय कवाल न मुयइ नूण खण पि खट्टग ।
सा तुह विरहे बालय बाला कावालिणी जाया ॥ १५ ॥
हस्तस्थित कपाल न मुञ्चति नून क्षणमपि खट्वाङ्गम् ।
सा तव विरहे बालक बाला कापालिनी जाता ॥

४३७ तह क्षीणा जह मउलियलोयणउडविहडणे वि असमत्था ।
सक्किहिइ दुक्कर घरगय पि दट्ठु तुम बाला ॥ १६ ॥
तथा क्षीणा यथा मुकुलितलोचनपुटविघटनेऽप्यसमर्था ।
शक्ष्यति दुष्कर गृहगतमपि द्रष्टु त्वा बाला ॥

४३८. नाह दूई न तुम पिओ त्ति को एत्थ मज्झ वावारो ।
मा मरइ तुज्झ अजसो त्ति तेण धम्मक्खर भणिमो ॥ १७ ॥
नाह दूती न त्व प्रिय इति कोऽत्र मम व्यापार ।
मा म्रियते तवायश इति तेन धर्माक्षर भणाम ॥

४३९ बहुसो वि कहिज्जत तुह वयण मज्झ हत्थसदिट्ठ ।
न सुय ति जपमाणी पुणरुत्तसय कुणइ अज्जा ॥ १८ ॥
बहुशोऽपि कथ्यमान तव वचन मम हस्तसदिष्टम् ।
न श्रुतमिति जल्पन्ती पुनरुक्तशत करोति प्रौढयुवति ॥

## ४५ पथियवज्जा [पथिकपद्धति ]

४४० मज्झण्हपत्थियस्स वि गिम्हे पहियस्स हरइ सताव ।
हिययट्ठियजायामुहमयक जोण्हाजलुप्पीलो ॥ १ ॥
मध्याह्नप्रस्थितस्यापि ग्रीष्मे पथिकस्य हरति सतापम् ।
हृदयस्थितजायामुखमृगाङ्कज्योत्स्नाजलोत्पीड ॥

४४१ मा उण्ह पियसु जल विरहिणिविरहाणलेण सतत्त ।
एत्थ मग्गे ए पथिय गयवइवहूयाउ मज्जिया ॥ २ ॥
मोष्ण पिब जल विरहिणीविरहानलेन सतप्तम् ।
अत्र मार्गे रे पथिक गतपतिवध्वो मज्जिता ॥

४३६ हे बालक ! जो हथेली पर अपना कपाल (मस्तक) रखे रहती है, जो निश्चित-रूप से क्षण भर भी चारपाई की पाटी नही छोडती है, वह वाला तुम्हारे विरह मे, क्षण भर भी खट्वाग (शस्त्र विशेष) का त्याग न करने वाली एव हाथ मे कपाल धारण करने वाली कापालिनी वन गई है[1] ॥ १५ ॥

४३७ वह वाला ऐसी क्षीण हो गई है कि बन्द आँखो को पलकें खोलने मे भी असमर्थ है। जव तुम घर जाओगे, तो तुम्हे भी कठिनाई से देख सकेगी ॥ १६ ॥

४३८. मैं दूती नही हूँ, न तुम उसे प्रिय हो। इस मे मेरा क्या स्वार्थ है ? वह मर रही है। तुम्हे अपयश होगा—इसलिये धर्म की वातें कह रही हूँ ॥ १७ ॥

४३९ मेरे हाथो से (द्वारा) सदिष्ट तुम्हारे वचनो को वहुत वार कहने पर भी—'मैंने नही सुना'—इस प्रकार कहती हुई प्रौढ नायिका ने सैंकडो बार कहलाया ॥ १८ ॥

## ४५—पथिय-वज्जा (पथिक-पद्धति)

४४०. हृदय मे प्रतिविम्बित प्रियतमा के मुख-चन्द्र की चाँदनी का जल-प्रवाह ग्रीष्म के मध्याह्न मे यात्रा करने वाले पथिक का ताप हर लेता है ॥ १ ॥

४४१. अरे पथिक ! विरहिणियो के विरहानल से तप्त जल मत पीना, इस सरोवर मे प्रोषित पतिकाओ (त्यक्तपति स्त्रियो) ने स्नान किया है ॥ २ ॥

---

१ तुय समरत समाहि मोहु विसमट्ठियउ,
तहि खणि खुवइ कवालु न वाम-करट्ठियउ,
सिज्जासणउण मिल्हउ खण खट्टगलय,
कावालिय कावालिणि तुय विरहेण किय ॥
—सन्देश रासक, ८६

४४२. को देसो उव्वसिओ को वसिओ सुहअ जत्थ चलिओ सि।
ओ पहिय पथदीवय पुणो तुम कत्थ दीसिहिसि ॥ ३ ॥
को देश उद्वासित को वासित सुभग यत्र चलितोऽसि।
हे पथिक पान्थदीपक पुनस्त्वं कुत्र द्रक्ष्यसे ॥

४४३ दिट्ठो सि जेहि पथिय जेहि न दिट्ठो सि वे वि ते मुसिया।
एक्काण हिययहरण अन्नाण वि निप्फल जम्म ॥ ४ ॥
दृष्टोऽसि यैः पथिक यैर्न दृष्टोऽसि उभयेऽपि ते मुषिताः ।
एकेषां हृदयहरणमन्येषामपि निष्फलं जन्म ॥

४४४ खरपवणचाडुचालिरव ठट्ठियदिन्नवप्पडो पहिओ।
दइयादसणतुरिओ अद्धुड्डीणो व्व पडिहाइ ॥ ५ ॥
खरपवनचाटुचलनशीलवप्ठस्थितदत्तकर्पट पथिक ।
दयितादर्शनत्वरितोऽर्धोड्डीन इव प्रतिभाति ॥

४४५ दइयादसणतिण्हालुयस्स पहियस्स चिरणियत्तस्स ।
नयरासन्ने धुक्कोडिया वि हियए न मायंति ॥ ६ ॥
दयितादर्शनतृष्णालोः पथिकस्य चिरनिवृत्तस्य।
नगरासन्ने मशका अपि हृदये न मान्ति ॥

४६ धन्नवज्जा [धन्यपद्धति]

४४६ ते धन्ना गरुयणियवविवभारालसाहि तरुणीहिं ।
फुरियाहरदरगग्गरगिराहि जे सभरिज्जंति ॥ १ ॥
ते धन्या गुरुनितम्बबिम्बभारालसाभिस्तरुणीभिः ।
स्फुरिताधरगद्गदगीर्भिर्ये सम्स्मर्यन्ते ॥

४४७ ते धन्ना कढिणुत्तुंगथोरथणवीढभारियगीहिं ।
सब्भावणेहहरिसाहिं जे समरिज्जंति ॥ २ ॥
ते धन्या कठिनोत्तुङ्गविस्तीर्णस्तनपीठभारिणीभिः ।
सद्भावस्नेहान्वस्तनगाभिर्ये सम्स्मर्यन्ते ॥

४४२ अरे पथिक! (तुम्हारे चले आने से) कौन सा देश आज उजड गया? जहाँ इस समय जा रहे हो ऐसा कौन-सा देश आज बस गया है? हे पन्थ के दीपक! इसके पश्चात् फिर कहाँ दर्शन दोगे?॥ ३॥

४४३. पथिक! जिन्होने तुम्हे देखा है और जिन्होंने नही देखा है—वे दोनो ही लुट चुके हैं। (क्योकि) एक का हृदय हर लिया गया है, तो दूसरे का जन्म लेना ही व्यर्थ है॥ ४॥

४४४ जिसके कठ मे लिपटे वस्त्र तीव्र पवन मे इधर उधर उड रहे हैं, वह पथिक प्रिया के दर्शन की शीघ्रता म आधा[1] उडता हुआ सा जा रहा है॥ ५॥

४४५ जो चिरकाल बीतने पर घर लौटा है, वह प्रिया के दर्शन का प्यासा पथिक आज जब गाँव के निकट पहुँचा, तो उसके हृदय की धडकन (टीकाकार के अनुसार सन्देह) ही नहीं समाप्त हो रही है॥ ६॥

## ४६—धन्न-वज्जा (धन्य-पद्धति)

४४६ गुरुनितम्बो के भार से अलसायी तरुणियाँ जिसे काँपते अधरो और गद्गद् वचनो से स्मरण करती हैं, वे धन्य हैं॥ १॥

४४७ कठिन, उत्तुग एव विस्तीर्ण उरोजो से जिनके अग भरे रहते हैं, वे सद्भाव, स्नेह और उत्कठा से युक्त रमणियाँ जिन्हे स्मरण रखती हैं, वे धन्य हैं॥ २॥

---

१ अद्धुड्डीणउ तिणि पहिउ पहि जोयउ पवहतु।
—सदेशरासक

४४८ ते धन्ना ताण नमो ते च्चिय जीवंति वम्महपसाया ।
ईसिल्हसतणीवीउलाहि जे सभरिज्जंति ॥ ३ ॥
ते धन्यास्तेभ्यो नमस्त एव जीवन्ति मन्मथप्रसादात् ।
ईषत्स्रसमाननीवीव्याकुलाभिर्ये सस्मर्यन्ते ॥

४४९ ते धन्ना समयगइंदलीललीलायरीहि अणवरयं ।
छणवासरससहरवयणियाहि जे सभरिज्जंति ॥ ४ ॥
ते धन्या समदगजेन्द्रलीलालीलाचरीभिरनवरतम् ।
क्षणवासरशशधरवदनाभिर्ये सस्मर्यन्ते ॥

## ४७ हिययसंवरणवज्जा [हृदयसंवरणपद्धति]

४५० झिज्जउ हियय फुट्टंतु लोयणा होउ अज्ज मरणं पि ।
मयणाणलो वियंभउ मा माणं मुंच रे हियय ॥ १ ॥
क्षीयतां हृदय स्फुटतां लोचने भवत्वद्य मरणमपि ।
मदनानलो विजृम्भतां मा मानं मुञ्च रे हृदय ॥

४५१ हा हियय क्षीणसाहस वियलियमाहप्पचिंत भज्जेसि ।
जत्थ गओ न गणिज्जसि तत्थ तुमं बंधसे नेहं ॥ २ ॥
हा हृदय क्षीणसाहस विगलितमाहात्म्यचिन्त भज्यसे ।
यत्र गतं न गण्यसे तत्र त्वं बध्नासि स्नेहम् ॥

४५२ हा हियय किं किलम्मसि दुल्लहजणगरुयमग्गमासाए ।
अघडंतजुत्तिकज्जाणुबंधकरणे मुह कत्तो ॥ ३ ॥
हा हृदय किं क्लाम्यसि दुर्लभजनगुरुमार्गमाशाया ।
अघटमानयुक्तिकार्यानुबन्धकरणे मुग्ध कुतः ॥

४५३ अप्पच्छंदपहाविर दुल्लहलाहं जणं विमग्गंतो ।
आयासं व भमंतो मुह व्व केणावि खज्जिहिसि ॥ ४ ॥
आत्मच्छन्दप्रधावनशील दुर्लभलाभं जनं विमार्गयत् ।
आकाशमिव भ्रमन्मुधेव केनापि खादिष्यसे ॥

४४८. नीवी के स्खलित हो जाने से किंचित् विह्वल तरुणियाँ जिसे स्मरण रखती है, वे धन्य है, उन्हे नमस्कार है और कामदेव की कृपा से वे ही वास्तव मे जीवित हैं ॥ ३ ॥

४४९. जो मत्त गजराजों के समान चलती हैं, वे पूर्णचन्द्रवदना रमणियाँ जिन्हे अनवरत स्मरण रखती हैं, वे धन्य हैं ॥ ४ ॥

## ४७—हिययसंवरण वज्जा (हृदयसंवरण-पद्धति)

४५०. हृदय भले ही क्षीण हो जाय, आँखें भले ही फूट जायँ और भले ही आज मृत्यु हो जाय, अरे मन! कायाग्नि कितनी भी धधके, मान मत छोड़ना ॥ १ ॥

४५१. अरे मन! तुम्हारा साहस क्षीण हो चुका है, तुम्हे अपने गौरव की भी चिन्ता नही है। जहाँ जाने पर कोई गणना नही होती, वहाँ नेह जोड़ते हो, टूट जाओगे ॥ २ ॥

४५२. अरे हृदय! दुर्लभजन के संगम की बड़ी आशा से क्यो कष्ट भोगते हो? जिसके पूर्ण होने का कोई उपाय नही है, उस कार्य के लिये क्यों हठ करते हो? ॥ ३ ॥

४५३. रे हृदय! तुम अपनी इच्छा से दौड़ रहे हो, दुर्लभजन को ढूंढ रहे हो। ऐसा लगता है जैसे आकाश में उडते हो, व्यर्थ ही तुम्हें कोई खा जायेगा ॥ ४ ॥

४५४ डज्झसि डज्झसु कड्ढसि कड्ढसु अह फुडसि हियय ता फुडसु ।
जेण पुणो न कयाइ य अन्नासत्ते मइ कुणसि ॥ ५ ॥
दह्यसे दह्यस्व, कथ्यसे कथ्यस्व, अथ स्फुटसि हृदय तत्स्फुट ।
येन पुनर्न कदापि चान्यासक्ते मति करोषि ॥

## ४८ सुघरिणीवज्जा [सुगृहिणीपद्धति]

४५५ भुजइ भुजियसेस सुप्पइ सुत्तम्मि परियणे सयले ।
पढम चेय विबुज्झइ घरस्स लच्छी न सा घरिणी ॥ १ ॥
भुङ्क्ते भुक्तशेष स्वपिति सुप्ते परिजने सकले ।
प्रथममेव विबुध्यते गृहस्य लक्ष्मीर्न सा गृहिणी ॥

४५६ तुच्छ तवणि पि घरे घरिणी तह कह वि नेइ वित्थार ।
जह ते वि बधवा जलणिहि व्व थाह न याणति ॥ २ ॥
तुच्छभक्ष्यकणमपि गृहे गृहिणी तथा कथमपि नयति विस्तारम् ।
यथा तेऽपि बान्धवा जलनिधेरिव तल न जानन्ति ॥

४५७ दुग्गयघरम्मि घरिणी रक्खती आउलत्तण पइणो ।
पुच्छियदोहलसद्धा उयय चिय दोहल कहइ ॥ ३ ॥
दुर्गतगृहे गृहिणी रक्षन्त्याकुलत्व पत्यु ।
पृष्टदोहश्रद्धोदकमेव दोहद कथयति ॥

४५८ पत्ते पियपाहुणए मगलवलयाइ विक्किणतीए ।
दुग्गयघरिणीकुलवालियाइ रोवाविओ गामो ॥ ४ ॥
प्राप्ते प्रियप्राघूर्णके मङ्गलवलयानि विक्रीणत्या ।
दुर्गतगृहिणीकुलबालिकया रोदितो ग्राम ॥

४५९ बधवमरणे वि हहा दुग्गयघरिणीइ वि न तदा रुण्ण ।
अप्पत्तवलिविलक्खे वल्लहकाए समुड्डीणे ॥ ५ ॥
बान्धवमरणेऽपि हहा दुर्गतगृहिण्यापि न तथा रुदितम् ।
अप्राप्तबलिविलक्षे वल्लभकाके समुड्डीने ॥

४५४ जलते हो, जलो, खौलते हो, खौलो, अरे हृदय ! टूटते हो तो टूट जाओ। जिससे फिर कभी अन्य से प्रेम करने वाले की कामना न करो ॥ ५ ॥

## ४८—सुघरिणी-वज्जा (सुगृहिणी-पद्धति)

४५५. जो सबके खा चुकने पर बचे हुए अन्न का भोजन करती है, जो सम्पूर्ण परिवार के सो जाने पर सोती है और पहले ही जग जाती है, वह गृहिणी नही, घर की लक्ष्मी है ॥ १ ॥

४५६. गृहिणी घर मे थोडे से भक्ष्य-कणो को भी कुछ इस प्रकार बढा देती थी कि वे बान्धव भी समुद्र के समान थाह नही पाते थे ॥ २ ॥

४५७. गर्भावस्था मे 'तुम्हारी क्या इच्छा है' यह पति के पूछने पर पति को आकुलता (कष्ट) से बचाती हुई दरिद्र-गृहिणी ने केवल जल की इच्छा प्रकट की ॥ ३ ॥

४५८ प्यारे पाहुन के आने पर जिसने अपने सुहाग के ककण बेंच दिये, उस दरिद्र घर की बहू और कुटुम्ब का पालन करने वाली (या उच्च कुल की बालिका) सुन्दरी ने उस गाँव को रुला दिया[1] ॥ ४ ॥

४५९. जब प्रिय के आगमन का सगुन बताने वाला कौआ बलि न पाने के कारण लज्जित होकर उड गया, तब दरिद्र गृहिणी इतना रोई कि जितना भाईयो के मरने पर भी न रोती ॥ ५ ॥

---

१. नैहर की कुल बालिका एक, अभाग से गेह दरिद्र के आई।
साँझ को पाहुन आ गया द्वार, करे किससे उसकी पहुनाई।
होकर लाजवती निरुपाय, सुहाग का कगन बेंचने लाई।
आ गई दीनता से दुःखी गाँव में, देख उसे किसको न रुलाई ॥

*४६० अमुणियपियमरणाए वायसमुड्डाविरीइ घरिणीए ।
रोवाविज्जइ गामो अणुदियह बद्धवेणीए ॥ ६ ॥
अज्ञातप्रियमरणया वायसमुड्डायिन्या गृहिण्या।
रोद्यते ग्रामोऽनुदिवस बद्धवेण्या ॥

४६१ डिभाण भुत्तसेस छुहाकिलता वि देइ दुहियाण ।
कुलगोरवेण वरईउ रोरघरिणोउ झिज्जति ॥ ७ ॥
डिम्भाना भुक्तशप क्षुधाक्रान्तापि ददाति दु खितेभ्य ।
कुल्गौरवेण वरावयो दरिद्रगृहिण्य क्षीयन्ते ॥

४६२ अहियाइमाणिणो दुग्गयस्स छाहिं पइ्स रक्खती ।
नियबधवाण जूरइ घरिणी विहवेण पत्ताण ॥ ८ ॥
अभिजातिमानिनो दुर्गतस्य च्छाया पत्यू रक्षन्ती।
निजबान्धवेभ्य क्रुध्यति गृहिणी विभवेन प्राप्तभ्य ॥

## ४९ सईवज्जा [सतीपद्धति]

४६३ उब्भेउ अगुलिं सा विलया जा मह पइ न कामेइ ।
सो को वि जपउ जुवा जस्स मए पेसिया दिट्ठी ॥ १ ॥
ऊर्ध्वीकरोत्वङ्गुलिं सा वनिता या मम पति न कामयते ।
स कोऽपि कथयतु युवा यस्य मया प्रेषिता दृष्टि ॥

४६४ चच्चरघरिणी पियदसणा वि तरुणी पउत्थवइया वि ।
असईसइज्झिया दुग्गया वि न हु खडिय सील ॥ २ ॥
चत्वरगृहिणी प्रियदर्शनापि तरुणी प्रापितपतिकापि ।
असतीप्रातिवेश्मिका दुर्गतापि न खलु खण्डित शीलम् ॥

४६५ असरिसचित्ते दियरे सुद्धमणा पिययमे विसमसीले ।
न कहइ कुडुबविहडणभएण तणुयायए मुद्धा ॥ ३ ॥
असदृशचित्ते देवरे शुद्धमना प्रियतमे विषमशीले ।
न कथयति कुटुम्बविघटनभयेन तनूभवति मुग्धा ॥

*४६०. जो परदेशी प्रिय की मृत्यु का समाचार नही जानती थी वह गृहिणी जब प्रतिदिन वेणी बांधकर कौआ उडाने लगती, तब सारे गाँव को रुला देती थी[1] ॥ ६ ॥

४६१. (वह) बालकों के खाने से जो बचता, उसे स्वय भूख से पीडित होने पर भी ट्रु सियों को दे देती थी। बेचारी दरिद्र गृहिणियाँ कुल गौरव से क्षीण होती रहती हैं ॥ ७ ॥

४६२. अपने आभिजात्य पर गर्व करने वाले पति की मर्यादा की रक्षा करती हुई गृहिणी ठाट-बाट से आने वाले नैहर के लोगो पर क्रुद्ध हो जाती थी ॥ ८ ॥

## ४९—सई-वज्जा (सती-पद्धति)

४६३. जो मेरे पति की कामना न करती हो वह स्त्री अँगुली ऊपर उठाये और वह युवक बोले, जिस की ओर मैंने दृष्टि भी डाली हो ॥ १ ॥

४६४. गृहिणी चौराहे पर रहती है, देखने में सुन्दर है, तरुणी है, पति-प्रवास मे है, पडोसिन व्यभिचारिणी है, दरिद्र भी है, फिर भी शील अखंडित है ॥ २ ॥

४६५. देवर का मन दूषित हो जाने पर भी वह मुग्धा कुटुम्ब-विघटन के भय से अपने क्रोधी पति को नही बताती थी, दुर्बल होती जा रही थी ॥ ३ ॥

---

१. जिस का पति दूर प्रवास में था, युग बीत गये फिर भी नही आया।
विधवा अब हो चुकी थी जो परन्तु, जो कुटुम्बियों ने उससे था छिपाया।
जिसने वर वर्णी सजा कर भाल में, आज सुहाग का बिन्दु बनाया।
गृह भाग से काग उड़ाती हुई, उस कामिनी ने किस को न रुलाया॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

४६६. घरवावारे घरिणो वेसा सुरयम्मि कुलवहू सुयणे ।
परिणइमज्झम्मि सही विहुरे मंति व्व भिच्चो व्व ॥ ४ ॥

गृहव्यापारे गृहिणी वेश्या सुरते कुलवधू सुजने ।
परिणतिमध्ये सखी विधुरे मन्त्रीव भृत्य इव ॥

४६७ कुलवालियाइ पेच्छह जोव्वणलावण्णविब्भमविलासा ।
सव्वे वि अग्गचलिया पियम्मि कयणिच्छए गंतु ॥ ५ ॥

कुलबालिकाया प्रेक्षध्व यौवनलावण्यविभ्रमविलासाः ।
सर्वेऽप्यग्रचलिताः प्रिये कृतनिश्चये गन्तुम् ॥

४६८ पुरिसविसेसेण सइत्तणाइ न कुलक्कमेण महिलाणं ।
सग्ग गए वि हाले न मुयइ गोला पइट्ठाण ॥ ६ ॥

पुरुषविशेषेण सतीत्वादि न कुलक्रमेण महिलानाम् ।
स्वर्गं गतेऽपि हाले न मुञ्चति गोदा प्रतिष्ठानम् ॥

४६९. इहपरलोयविरुद्धेण कण्णकडुएण गरहणिज्जेण ।
उभयकुलदूसणिज्जेण दूइ किं तेण भणिएण ॥ ७ ॥

इहपरलोकविरुद्धेन कर्णकटुकेन गर्हणीयेन ।
उभयकुलदूषणीयेन दूति किं तेन भणितेन ॥

४७०. जइ सो गुणाणुराई गुणन्नुओ मह गुणे पससेइ ।
पढम चिय जइ असई गुणगणणा का तह च्चेय ॥ ८ ॥

यदि स गुणानुरागी गुणज्ञो मम गुणान् प्रशसति ।
प्रथममेव यद्यसती गुणगणना का तथा चैव ॥

४७१ जइ उत्तमो वि भण्णइ मह पुरओ सो वि सुयणु अणुदियहं ।
मामि न उत्तम पुरिसा परस्स दाराइ पेच्छति ॥ ९ ॥

यद्युत्तमोऽपि भण्यते मम पुरतः सोऽपि सुतन्वनुदिवसम् ।
मामि नोत्तमपुरुषाः परस्य दारान् प्रेक्षन्ते ॥

४६६. वह गृह-कार्य में गृहिणी, सुरत में वेश्या, सुजनों में कुलवधू, वृद्धावस्था में सखी, सकट में मन्त्री और सेवक के समान है ॥ ४ ॥

४६७. देखो, प्रियतम के प्रवास का निश्चय करते ही उस कुलबालिका (या कुल-पालिका) का यौवन, सौन्दर्य, शृंगार-क्रियायें ( विभ्रम ) और आकर्षक चेष्टायें (विलास)—ये सभी पहले ही चले गये ॥ ५ ॥

४६८. महिलाओ का सतीत्व कुल-परम्परा से नहीं, पुरुष की विशेषता के कारण होता है। हाल ( प्रतिष्ठान के राजा सातवाहन ) के स्वर्ग चले जाने पर भी गोदावरी प्रतिष्ठान नामक नगर को नहीं छोड रही है, जैसे कोई सती विधवा होने पर पति के स्थान को नहीं छोडती ॥ ६ ॥

४६९. जो इहलोक और परलोक में विरुद्ध है, कर्णकटु है, निन्दनीय है, दोनो कुलो को दूषित करने वाला है, अरी दूती ! उसके कहने से क्या लाभ ? ॥ ७ ॥

४७०. यदि वह गुणवान् एव गुणानुरागी मेरे गुणों की प्रशसा करता है, तो जब मैं पहले ही व्यभिचारिणी बन जाऊँगी, तब गुणो की क्या गिनती रह जायगी ॥ ८ ॥

४७१. अयि सुन्दरि ! यदि तुम प्रतिदिन मेरे आगे उसे उत्तम पुरुष कहती हो तो सखि ! उत्तम पुरुष पर-स्त्रियों को नहीं देखते हैं ॥ ९ ॥

## ५० असईवज्जा [असतीपद्धतिः]

४७२ नियडकुडंग पच्छन्नदेउल बहुजुवाणसंकिण्ण ।
थेरो पइ त्ति मा रुवसु पुत्ति दिन्ना सि सुग्गामे ॥ १ ॥
निकटनिकुञ्ज प्रच्छन्नदेवकुल बहुयुवसकीर्णम् ।
स्थविर पतिरिति मा रुदिहि पुत्रि दत्तासि सुग्रामे ॥

४७३ मा रुवसु ओणयमुही धवलायतेसु सालिछेत्तेसु ।
हरियालमंडियमुहा नड व्व सणवाडया जाया ॥ २ ॥
मा रुदिह्यवनतमुखी धवलीभवत्सु शालिक्षेत्रेषु ।
हरितालमण्डितमुखा नटा इव शणवाटका जाता ॥

४७४ पुव्वेण सण पच्छेण वंजुला दाहिणेण वडविडवो ।
पुत्तिइ पुण्णेहि विणा न लब्भए एरिसो गामो ॥ ३ ॥
पूर्वेण शण पश्चाद् वञ्जुला दक्षिणेन वटविटपः ।
पुत्रिके पुण्यैर्विना न लभ्यत ईदृशो ग्रामः ॥

४७५ पेक्खह महाणुचोज्जं काणाघरिणीइ ज कय कज्ज ।
चुंबेवि न लहु नयणं झडत्ति नीसारिओ जारो ॥ ४ ॥
प्रेक्षध्वं महाश्चर्यं काणगृहिण्या यत् कृतं कार्यम् ।
चुम्बित्वा न लघु नयन झटिति नि सारितो जार ॥

४७६ पउरजुवाणो गामो महुमासो जोव्वणं पई थेरो ।
जुण्णसुरा साहीणा असई मा होउ किं मरउ ॥ ५ ॥
प्रचुरयुवको ग्रामो मधुमासो यौवन पतिः स्थविर ।
जीर्णसुरा स्वाधीनासती मा भवतु किं म्रियताम् ॥

४७७ देवाण बभणाण य पुत्ति पमाएण एत्तिय कालं ।
न हु जाओ अम्ह घरे कया वि सइत्तणकलंको ॥ ६ ॥
देवानां ब्राह्मणाना च पुत्रि प्रमादेनैतावन्त कालम् ।
न खलु जातोऽस्माकं गृहे कदाचिदपि सतीत्वकलङ्क ॥

## ५०—असई-वज्जा (असती-पद्धति)

४३२. निकट ही कुंज है, सूना देव मन्दिर है, बहुत से युवको से पूर्ण है, बेटी ! पति वृद्ध है—इस लिए रोओ मत, अच्छे गाँव मे दी गई हो (ब्याही गई हो) ॥ १ ॥

४३३. शालि-क्षेत्रो के श्वेत हो जाने ( सूख जाने ) पर सिर झुकाये मत रोओ, हरिताल से विभूषित मुख वाले नट के समान शणवाटक ( सन के खेत) तैयार हो गये हैं[1] ॥ २ ॥

४३४. पूर्व मे सन, पश्चिम मे बेंत और दक्षिण मे वरगद का पेड है, बेटी ! विना पुण्य के ऐसा गाँव नही मिलता ॥ ३ ॥

४३५ काने की घरनी ने जो कार्य किया, उस महान् आश्चर्य को देखो । उसने पति की आँख को देर तक चूम कर जार ( प्रेमी ) को घर से बाहर निकाल दिया ॥ ४ ॥

४३६ गांव मे प्रचुर युवक हैं, वसन्त का महीना है, युवावस्था है, पति वृद्ध है, अपने पास (अधिकार मे) पुरानी मदिरा है—वह कुलटा न हो तो क्या मर जाय ? ॥ ५ ॥

४३७ बेटी ! देवों और ब्राह्मणो के प्रसाद से इतने दिनो तक हमारे घर मे कभी सतीत्व का कलंक नही लगा है ॥ ६ ॥

---

१. मन सूक्यौ बीत्यौ बन्यौ, ईखौ लई उखारि ।
हरी हरी अरहर अजौं, धरु धरहरि हिय नारि ॥
—बिहारी

४७८ सट्ठीइ होइ सुहवा सएण रंभत्तणं च पावेइ ।
पुण्णे जारसहस्से इंदो अद्धासणं देइ ॥ ७ ॥

षष्ट्या भवति सुभगा शतेन रम्भात्वं च प्राप्नोति ।
पूर्णे जारसहस्रे इन्द्रोऽर्धासनं ददाति ॥

४७९ जइ फुडु एत्थ मुयाणं जम्मफलं होइ किं पि अम्हाणं ।
ता तेसु कुडंगेसु हं तेण समं तह नु कीलेज्जा ॥ ८ ॥

यदि स्फुटमत्र मृतानां जन्मफलं भवति किमप्यस्माकम् ।
तत्तेषु निकुञ्जेषु हा तेन समं तथा खलु क्रीडेयम् ॥

४८० जो जं करेइ पावइ सो तं सोऊण निग्गया असई ।
रमियव्वं तेण समं तत्थ जइच्छाइ ता एण्हिं ॥ ९ ॥

यो यत्करोति प्राप्नोति स तच्छ्रुत्वा निर्गतासती ।
रन्तव्यं तेन समं तत्र यदृच्छया तद् इदानीम् ॥

४८१ असईहिं सई भणिया निहुयं होऊण कण्णमूलम्मि ।
नरयं वच्चसि पावे परपुरिसरसं अयाणंती ॥ १० ॥

असतीभिः सती भणिता निभृतं भूत्वा कर्णमूले ।
नरकं व्रजसि पापे परपुरुषरसमजानाना ॥

४८२. जत्थ न खुज्जयविडवो न नई न वणं न उज्जडो गेहो ।
तत्थ भण कह वसिज्जइ सुविसत्थविवज्जिए गामे ॥ ११ ॥

यत्र न कुब्जकविटपो न नदी न वनं न निर्जनं गेहं ।
तत्र भण कथमुष्यते सुविश्वस्तविवर्जिते ग्रामे ॥

४८३ रे रे विडप्प मा मुयसु दुज्जण गिलसु पुण्णिमायंदं ।
अमयमयं भुंजंतो हयास दीहाउओ होसि ॥ १२ ॥

रे रे राहो मा मुञ्च दुर्जन गिल पूर्णिमाचन्द्रम् ।
अमृतमयं भुञ्जानो हताश दीर्घायुर्भविष्यसि ॥

४७८ साठ से सुभगा होती है, सौ से रंभा पद पाती है और हजार जारो ( उपपतियो ) के पूर्ण होने पर इन्द्र अपना आधा आसन दे देता है ॥ ७ ॥

४७९ यदि यहाँ मरने पर हमारे जीवन के पुण्यो का सचमुच कुछ फल है तो वह उन्ही निकुजो मे उसके साथ उसी प्रकार क्रीडा करता रहे ॥ ८ ॥

४८० मनुष्य जो करता है, उसे पाता है—यह सुनकर व्यभिचारिणी महिला, कौ इस समय उसके साथ इच्छा भर रमण करना चाहिये—इस विचार से निकल पडी ॥ ९ ॥

४८१. व्यभिचारिणियो ने सती के कानो के पास लग कर धीरे से कहा—अरी पापिन ! पर-पुरुष का रस न जानती हुई नरक जा रही हो ॥ १० ॥

४८२. जहाँ न कुबडे पेड हैं, न नदी है, न वन है, न उजडा घर है, उस निश्चिन्त स्थान से रहित गाँव मे बताओ, कैसे रहा जाय ? ॥११॥

४८३ अरे राहु ! पूर्णिमा के चन्द्र को निगल जाओ । उस दुष्ट को छोडना मत। अरे दुष्ट ! जो अमृतमय है, उसे खाकर दीर्घायु हो जाओगे ॥ १२ ॥

४८४ छिन्नं पुणो वि छिज्जउ महुमहचक्केण राहुणो सीसं ।
गिलिओ जेण विमुक्को असईण दूसओ चंदो ॥ १३ ॥

छिन्नं पुनरपि छिद्यतां मधुमथनचक्रेण राहोः शिरः ।
गिलितो येन विमुक्तोऽसतीनां दूषकश्चन्द्रः ॥

४८५ तं किं पि कह वि होहिइ लब्भइ पुहवि वि हिंडमाणेहिं ।
जेणोसहेण चंदो जीरिज्जइ पुण्णिमासहिओ ॥ १४ ॥

तत्किमपि कथमपि भविष्यति लभ्यते पृथ्वीमपि हिण्डमानैः ।
येनौषधेन चन्द्रो जीर्यते पूर्णिमासहितः ॥

४८६. किं विहिणा सुरलोए एक्का वि न पुंसलि त्ति निम्मविया ।
साहीणो जेण ससी न बोलिओ नीलरंगम्मि ॥ १५ ॥

किं विधिना सुरलोके एकापि न पुंश्चलीति निर्मापिता ।
स्वाधीनो येन शशी न निमज्जितो नीलरङ्गे ॥

४८७ पसरइ जेण तमोहो फिट्टइ चंदस्स चंदिमा जेण ।
तं सिद्ध सुमरि सिरिपव्वयाउ आणोसहं किं पि ॥ १६ ॥

प्रसरति येन तमओघो भ्रश्यति चन्द्रस्य चन्द्रिका येन ।
तत्सिद्ध स्मृत्वा श्रीपर्वतादानयौषधं किमपि ॥

४८८ मा पत्तिय पि दिज्जसु पुंसलि सिविणे वि कामडहणस्स ।
जो अम्हाण अमित्तं चंदं सीसे समुव्वहइ ॥ १७ ॥

मा पत्रिकामपि दद्याः पुंश्चलि स्वप्नेऽपि कामदहनस्य ।
योऽस्माकममित्रं चन्द्रं शीर्षे समुद्वहति ॥

४८९ असईण विप्पिय रे गव्वं मा वहसु पुण्णिमायंद ।
दीसिहिसि तुमं कइया जह भग्गो वलयखंडो व्व ॥ १८ ॥

असतीनां विप्रिय रे गर्वं मा वह पूर्णिमाचन्द्र ।
द्रक्ष्यसे त्वं कदापि यथा भग्नो वलयखण्ड इव ॥

४८४. जिसने असतियो को कलवित करने वाले चन्द्रमा को निगल कर छोड दिया, उस राहु का सिर विष्णु के चक्र से एक वार कट जाने पर भी फिर से काटा जाय ॥ १३ ॥

४८५. क्या भूमण्डल मे भी भ्रमण कर के वह औपधि किसी प्रकार मिलेगी, जिससे पूर्णिमा-सहित चन्द्रमा को पचाया जा सके ॥ १४ ॥

४८६ क्या विधाता ने स्वर्ग मे एक भी व्यभिचारिणी नही बनायी, जिसने अपने निकटवर्ती चन्द्रमा को नीले रग मे नही डुबो दिया ? ॥ १५॥

४८७. हे सिद्ध ! स्मरण करके श्री-पर्वत से वह औपधि ले आओ, जिससे अन्धकार का समूह फैलता है और चन्द्रमा की चाँदनी नष्ट हो जाती है ? ॥ १६ ॥

४८८. हे पुश्चलि (कुलटे) ! जो हमारे वैरी चन्द्रमा को मस्तक पर धारण करता है, उस शिव को स्वप्न मे भी एक पत्ती मत चढाना ॥ १७ ॥

४८९. अरे व्यभिचारिणिया के अप्रिय पूर्णचन्द्र ! गर्व मत करो ! तुम कभी टूटे ककण के टुकडे के समान दिखाई दोगे ॥ १८ ॥

४९०. अव्वो धावसु तुरियं कज्जल भरिऊण बे वि हत्थाइ ।
दिट्ठो कूवावडिओ असईण दूसओ चंदो ॥ १९ ॥

अहो धाव त्वरितं कज्जलेन भृत्वा द्वावपि हस्तौ ।
दृष्टः कूपापतितोऽसतीनां दूषकश्चन्द्रः ॥

४९१. महं एसि कीस पथिय जइ हरसि नियंसणं नियंबाओ ।
साहेमि कस्स पुरओ गामो दूरे अहं एक्का ॥ २० ॥

मामेषि कस्मात्पथिक यदि हरसि निवसनं नितम्बात् ।
कथयामि कस्य पुरतो ग्रामो दूरेऽहमेका ॥

४९२ अत्ता बहिरंधलिया बहुविहवीवाहसंकुलो गामो ।
मज्झ पई य विएसे को तुज्झ वसेरयं देइ ॥ २१ ॥

श्वश्रूर्बधिरान्धा बहुविधविवाहसंकुलो ग्रामः ।
मम पतिश्च विदेशे कस्तव वासं ददाति ॥

४९३ जणसंकुलं न सुन्नं रूसइ अत्ता न देइ ओआसं ।
ता वच्च पहिय मा मग्ग वासयं एत्थ मज्झ घरे ॥ २२ ॥

जनसंकुलं न शून्यं रुष्यति श्वश्रूर्न ददात्यवकाशम् ।
तद्व्रज पथिक मा मार्गय वासकमत्र मम गृहे ॥

४९४ कह लब्भइ सत्थरयं अम्हाण पहिय पामरघरम्मि ।
उन्नयपओहरे पेच्छिऊण जइ वससि ता वससु ॥ २३ ॥

कथं लभ्यते स्रस्तरकं (स्वस्थरतं) अस्माकं पथिक पामरगृहे ।
उन्नतपयोधरान् (उन्नतपयोधरौ) प्रेक्ष्य यदि वससि तद्वस ॥

४९५ वस पहिय अंगण च्चिय फिट्टउ ता तुज्झ वसणदोहलओ ।
इह गामे हेमंतो नवरं गिम्हस्स सारिच्छो ॥ २४ ॥

वस पथिकाङ्गण एव भ्रश्यतु तावत्तव वसनदोहदः ।
इह ग्रामे हेमन्तः केवलं ग्रीष्मस्य सदृशः ॥

४९०. अरे दोनों हाथों में कालिख भरकर शीघ्र दौड़ो। व्यभिचारिणियों का दूपक चन्द्रमा कुएँ में गिरा हुआ दिखाई पड़ा है ॥ १९ ॥

४९१. अरे पथिक! मेरे निकट क्यों आते हो? यदि मेरे नितम्बों से वस्त्र उतार लोगे, तो मैं किससे कहूँगी? क्यों कि गाँव दूर है और मैं अकेली हूँ ॥ २० ॥

४९२. सास अन्धी-बहरी है, गाँव नाना प्रकार से विवाह में व्यस्त है, मेरा पति परदेश में है। तुम्हें रैन-बसेरा कौन दे? ॥ २० ॥

४९३. पथिक! यह स्थान जन-संकुल है, सुनसान नहीं है। सास रुष्ट होती है, सोने का स्थान नहीं देती। अतः चले जाओ, यहाँ मेरे घर में रैन-बसेरा मत माँगो ॥ २२ ॥

२९४. पथिक! हम ग्रामीणों के घर में बिछौना कैसे मिल पायेगा? (पक्ष में स्वस्थ-रत कैसे मिल पायेगा)। उठे हुए पयोधरों (मेघों) को देखकर यदि रहते हो तो रहो[1] (पक्ष में—उठे हुए उरोजों को देख कर यदि रुकना चाहते हो तो रुक जाओ) ॥ २३ ॥

४९५ अरे बटोही! आँगन (बाह्य प्रागण) में ही टिक जाओ[2]। तुम्हें ओढ़ने की चिन्ता नहीं करनी है। केवल इसी एक गाँव में हेमन्त ग्रीष्म के समान है ॥ २४ ॥

---

१. इस गाथा का पाठ गाहा-सत्तसई में कुछ भिन्न है जिसका भावानुवाद मैंने इस प्रकार किया है—

थके होगे बटोही मैं जानती हूँ, बढ़ के किसी ठौर थकान मिटाओ।
इन पत्थरों से भरे बीहड़ गाँव में, वास को आस न लेकर आओ।
यहाँ है न बिछौने का कोई प्रबन्ध, रसोई का भी न प्रसंग चलाओ।
उठते हुये देख पयोधरों को यदि, चाहो तो रात भले रुक जाओ॥

२ आँगन में ही मिला यदि ठौर, तो क्या परवाह वहीं रुक जाओ।
छोड़ दो कंबल की चरचा, न बटोही अलाव का नाम सुनाओ।
दूसरे गाँव की बात ही और है, सोच उसे न खड़े पछताओ।
जेठ-समान है पूस यहाँ, न डरो तुम चैन से रैन बिताओ॥

४९६. इत्तो निवसइ अत्ता एत्थ अहं एत्थ परियणो सयलो ।
ए पहिय रत्तिअंधय मा मह सयणे निमज्जिहिसि ॥ २५ ॥

इतो निवसति श्वश्रूरत्राहमत्र परिजन: सकल ।
हे पथिक रात्र्यन्ध मा मम शयने निमङ्क्ष्यसि ॥

## ५१ जोइसियवज्जा [ज्योतिपिकपद्धति ]

४९७ दीहरखडियाहत्थो जोइसिओ भमइ नयरमज्झम्मि ।
जाणइ सुक्कस्स गइ गणइ जइ गणावए को वि ॥ १ ॥

दीर्घखटिकाहस्तो ज्यौतिपिको भ्राम्यति नगरमध्ये ।
जानाति शुक्रस्य गतिं गणयति कोऽपि ॥

४९८. जोइसिय मा विलवसु खडिय घेत्तूण गणसु मह तुरियं ।
अगारए पणट्ठे सुक्कस्स गई तह च्चेय ॥ २ ॥

ज्यौतिपिक मा विलम्बस्व खटिका गृहीत्वा गणय मम त्वरितम् ।
अङ्गारके (अङ्गरते) प्रनष्टे शुक्रस्य गतिस्तथैव ॥

४९९ अत्थि घर च्चिय गणओ विचित्तकरणेहि निट्ठुर गणइ ।
न हु जाणइ सुक्कगइ तेणाहं तुह घरे पत्ता ॥ ३ ॥

अस्ति गृह एव गणको विचित्रकरणैर्निष्ठुर गणयति ।
न खलु जानाति शुक्रगति तेनाहं तव गृहे प्राप्ता ॥

४९६. यहाँ सास सोती है, यहाँ मैं और यहाँ सब परिजन सोते हैं। अरे पथिक! तुम्हें रतौंधी होती है, कहीं मेरी शय्या पर न सो जाओ[1] ॥ २५ ॥

## ५१—जोइसियवज्जा (ज्योतिषिक-पद्धति)

इस प्रकरण में प्रयुक्त प्रतीकों के शृङ्गारिक अर्थ इस प्रकार हैं—

ज्योतिषिक = मैथुन कर्ता
खटिका = लिंग
गणना = मैथुन
करण = रति का आसन
फलक = भग
गणक = मैथुन कर्ता
शलाका = लिंग

(पाठकों को यथा-स्थान इस अर्थ का उपयोग कर लेना चाहिये।)

४९७. हाथ में लम्बी खटिका (*खड़िया मिट्टी का लम्बा टुकड़ा*) लेकर नगर के बीच ज्योतिषी भ्रमण कर रहा है। यदि कोई गणना कराये तो वह शुक्र (पक्ष में-वीर्य) की गति को जानता है ॥ १ ॥

४९८. ज्योतिषी! विलम्ब मत करो। खड़िया लेकर शीघ्र मेरी *गणना* कर डालो। मंगल के न रहने पर शुक्र की गति (दशा) *वैसी ही है* (शारीरिक मैथुन समाप्त हो जाने पर भी वीर्य की गति वैसी ही है) ॥ २ ॥

४९९. मेरे घर में ही ज्योतिषी है। वह विचित्र करणों (गणना के साधनों या दिन के ज्योतिष प्रसिद्ध भाग विशेषों) से निष्ठुरतापूर्वक गणना करता है, परन्तु शुक्र (ग्रह विशेष) की गति को नहीं जानता है (पक्ष में—वीर्य का प्रवेश कराना नहीं जानता) इसी से तुम्हारे घर पहुँची हूँ ॥ ३ ॥

---

१. रहती है पड़ी यहाँ साँझ से सास, अचेत हो पेट में जाते ही दाना।
उस ओर अकेली ही सोती हूँ मैं, चुपचाप बिछा कर टाट पुराना।
दिन में सब देख लो दूसरी बार, जिस से न पड़े मुझे समझाना।
अरे रात के अन्धे बटोही! कहो, तुम मेरी ही सेज पे लेट न जाना।

*५०० जोइसिय कीस चुक्कसि विचित्तकरणाइ जाणमाणो वि।
तह कह वि कुणमु सिग्घ जह सुक्क निच्चल होइ ॥ ४ ॥

ज्यौतिषिक किं प्रमाद्यसि विचित्रकरणानि जानानोऽपि।
तथा कुरु कथमपि शीघ्र यथा शुक्रो (शुक्र) निश्चलो (निश्चल) भवति ॥

५०१ *विवरीए रइबिंबे नक्खत्ताण य ठाणगहियाण।
न पडइ जलस्स बिंदू सुंदरि चित्तट्ठिए सुक्के ॥ ५ ॥

विपरीते रविबिम्बे(रतिबिम्बे)नक्षत्राणां (नखक्षताना) च स्थानगृहीतानाम्।
न पतति जलस्य (बीजस्य) बिन्दुः सुन्दरि चित्रास्थे (चित्तस्थे) शुक्रे ॥

५०२ विउल फलय थोरा सलायया तुं पि गणय कुसलो सि।
तह वि न आओ मुक्को सच्च चिय सुन्नहियओ सि ॥ ६ ॥

विपुलं फलकं दीर्घा शलाका त्वमपि गणक कुशलोऽसि।
तथापि नागत शुक्र सत्यमेव शून्यहृदयोऽसि ॥

५०३ *डज्झउ सो जोइसिओ विचित्तकरणाइ जाणमाणो वि।
गणिउं सयवारं मे उट्ठइ घूमो गणंतस्स ॥ ७ ॥

दह्यतां स ज्यौतिषिको विचित्रकरणानि जानानोऽपि।
गणयित्वा शतवारं ममोत्तिष्ठति धूमो गणयत ॥

*५०४ जइ गणसि पुणो वि तुमं विचित्तकरणेहि गणय मविसेसं।
सुक्कक्कमेण रहियं न हु लग्गं सोहणं होइ ॥ ८ ॥

यदि गणयसि पुनरपि त्वं विचित्रकरणैर्गणय सविशेषम्।
शुक्रक्रमेण रहितं न खलु लग्नं शोभनं भवति ॥

*५००. ज्योतिषी ! विशेष रूप से चित्रा नक्षत्र का प्रभाव जानते हुए (या दिन के करण सज्ञक भागो को जानते हुए) भी क्यो चूकते हो ? शीघ्र ही कुछ ऐसा करो जिससे शुक्र की स्थिति का निर्णय हो जाय ॥ ४ ॥
शृङ्गारपक्ष—रति के विविध आसनो को जानते हुए भी क्यो चूकते हो। ऐसा करो कि वीर्य स्थिर हो जाय (गर्भ रह जाय)।

*५०१. हे सुन्दरि ! जब रविमण्डल अपने स्थान पर स्थित नक्षत्रो के प्रतिकूल रहता है तब शुक्र के चित्रा नक्षत्र मे स्थित होने पर भी जल की बूँद नही पडती ॥ ५ ॥

शृङ्गार पक्ष—सुन्दरि ! पुरुषेन्द्रिय के निकट पहुँची हुई एव सम्मान पूर्वक ग्रहण करने योग्य युवतियो की विवृत योनि मे प्रणय (या काम विकार) के शुष्क हो जाने को दशा मे वीर्य की एक बूँद भी नही पडती है।

५०२ फलक (गणना करने के लिये निर्मित काष्ठ या धातु की तख्ती) विस्तृत है, शलाका (खडिया) मोटी है, गणक ! तुम भी कुशल हो, तब भी शुक्र ग्रह की गणना नही आई। सचमुच तुम्हारा मन नही लग रहा है (पक्ष मे—वीर्यपात नही हुआ, तुम हृदय-हीन हो) ॥ ५ ॥

*५०३ विचित्र करणः (दिन-विभागो) को जानता हुआ भी वह ज्योतिषी भस्म हो जाय, अनेक बार गणना करके पुन गणना करते हुये उसके द्वारा केतु ही निकलता है (या उसे केतु ही आता है) ॥ ६ ॥

शृंगार पक्ष—उसके बार-बार मैथुन से मुझे क्रोध आ जाता है।

*५०४ यदि गिनते हो तो विचित्र करणो से तुम विशेष गणना करो। शुक्र की गति के बिना (विवाहादि का) लग्न शुभ नही होता है (वीर्य प्रवेश अर्थात् मैथुन के बिना प्रेम शुभ नहीं होता है) ॥ ७ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५०५ मोत्तूण करणगणिय अंगुलिमेत्तेण जइ वि सो गणइ ।
अइणिउणो जोइसिओ कड्ढइ नाडीगय सुक्क ॥ ९ ॥

मुक्त्वा करणगणितमङ्गुलिमात्रेण यद्यपि स गणयति ।
अतिनिपुणो ज्यौतिषिक कर्षति नाडीगत शुक्रम् ॥

५०६ भणिओ वि जइ न कुप्पमि जइ न तुम होमि कूडजोइसिओ ।
ता कीस तुज्झ जाया अन्नेहि गणावए दियह ॥ १० ॥

भणितोऽपि यदि न कुप्यमि यदि न त्व भवसि कूटज्यौतिषिक ।
तत् किं तव जायान्यैर्गणयति दिवसम् ॥

*५०७. अंगारय न याणइ न हु बुज्झइ हत्थचित्तसंचारं ।
इय माइ कूडगणओ कह जाणइ सुक्कसंचारं ॥ ११ ॥
अङ्गारकं न जानाति न खलु बुध्यते हस्तचित्रासंचारम्(हस्तचित्रसंचारम्) ।
। मात कूटगणक कथं जानाति शुक्रसंचारम् ॥

५०५. यद्यपि करणो (गणना के साधनो) की गणना को छोडकर वह अगुलिमात्र से गणना करता है, फिर भी अति निपुण ज्योतिपी है, नाडी मे स्थित शुक्र (ग्रह) को निकाल लेता[1] है (गणना करके बता देता है ॥ ८ ॥

शृङ्गार पक्ष—लिग से मैथुन करना छोड कर अङ्गुलियो का योनि मे प्रवेश कराता है, फिर भी नाडियो (नसो) मे स्थित वीर्य को खीच लाता है।

५०६. कुछ कहने पर यदि क्रोध नही करते हो और यदि पाखडी ज्योतिपी नही हो, तो तुम्हारी पत्नी क्यो दिन भर दूसरो से गिनवाती रहती है ?

*५०७. अरी माँ! यह कूट गणक न तो मगल ग्रह को जानता है और न उस का हस्त और चित्रा नक्षत्रो मे प्रवेश (सक्रमण) ही समझता है। शुक्रग्रह का (हस्त और चित्रा मे) सचार कैसे जानेगा ? ॥ ११ ॥

शृङ्गार पक्ष—यह कूट मैथुनकारी रति-क्रिया नही जानता और न हाथो का विचित्र सचार ही समझता है। अरी माँ! यह कैसे योनि मे वीर्य का प्रवेश कराना जानेगा।

### ५२—लेहयवज्जा (लेखक-पद्धति)

प्रतीक परिचय—लेखक = मैथुन कर्ता
स्खलन = वीर्य पात
लेखनी = लिग
मसि-मर्दन = वीर्य प्रवेश
लेखन = मैथुन
मसि = वीर्य
सुललित-पात्र = भग (श्लेप से मसिपात्र)
ललित-पात्र = भग
ताल-पत्र = भग
मसि-भाजन = वृपण

१ अयोध्या के मान्य ज्योतिपी प० गोपीकान्त झा के अनुसार शुक्र, शनि, भौम आदि नाडियाँ ज्योतिपशास्त्र में कही गई हैं, जिनसे वर्षा के न्यूनाधिक्य का ज्ञान होता है।

## ५२ लेहयवज्जा [लेखकपद्धति]

५०८ मसि मलिऊण न याणसि लेहणि गहिऊण मूढ खलिओ सि।
ओसरसु कूडलेहय सुललियपत्त विणासिहिसि ॥ १ ॥
मषी मर्दितु न जानासि लेखनी गृहीत्वा मूढ स्खलितोऽसि।
अपसर कूटलेखक सुललितपत्र विनाशयिष्यसि ॥

५०९ ढलिया य मसी भग्गा य लेहणी खरडिय च तलवट्ट।
धिद्धित्ति कूडलेहय अज्ज वि लेहत्तणे तण्हा ॥ २ ॥
स्खलिता च मषी भग्ना च लेखनी भग्न च तालपत्रम् (तलपट्टम्)।
धिग्धिगिति कूटलेखकाद्यापि लेखकत्वे तृष्णा ॥

५१० पिहुल मसिभायणय अत्थि मसी वित्थर च तलवट्ट।
अम्हारिसाण कज्जे हयलेहय लेहणी भग्गा ॥ ३ ॥
पृथुल मषीभाजनमस्ति मषी विस्तृत च तालपत्रम् (वराङ्गम्)।
अस्मादृशीना कार्ये हतलेखक लेखनी भग्ना ॥

## ५३ विज्जवज्जा [वैद्यपद्धति]

५११ विज्ज न एसो जरओ न य वाही एस को वि सभूओ।
उवसमइ सलोणेण विडगजोयामयरसेण ॥ १ ॥
वैद्य नैष ज्वरो न च व्याधिरेष कोऽपि सभूत।
उपशाम्यति सलवणन विडङ्ग (विटाङ्ग) योगामृतरसेन ॥

*५१२ सच्च जरए कुसलो सरसुप्पन्न य लक्खसे वाहिं।
एय पुणो वि अग विज्ज विडगेहि पन्नत्त ॥ २ ॥
सत्य ज्वरे कुशल स्वरसोत्पन्न च लक्षसे व्याधिम्।
इद पुनरप्यङ्ग वैद्य विडङ्गै प्रज्ञप्तम् ॥

५१३ पुक्कारय पउज्जसु वालाइ रसुब्भवाइ वाहीए।
अज्ज अणज्ज निल्लज्ज विज्ज पेज्जाइ न हु कज्ज ॥ ३ ॥
पुक्कारयं (पुस्कारक) प्रयुङ्क्ष्व वालाया रसोद्भवस्य व्याधे।
अद्यानार्य निर्लज्ज वैद्य पेयया न खलु कार्यम् ॥

५०८. मसि मिलाना नहीं जानते, लेखनी लेकर स्खलित हो गये (भूल कर बैठे), अरे कूट-लेखक! तुमने तो मेरा बढ़िया ताल-पत्र नष्ट कर दिया ॥ १ ॥

५०९. मसि गिर पडी, लेखनी टूट गई, ताल-पत्र भी फट गया। अरे अनाडी लेखक! तुम्हें धिक्कार है। अब भी लिखना चाहते हो ॥ २ ॥

५१०. बडा सा मसिपात्र है, मसि है और विस्तृत ताल-पत्र है, अरे दुष्ट लेखक! हम-जैसों का काम पडने पर तुम्हारी लेखनी ही टूट गई ॥ ३ ॥

## ५३—विज्जवज्जा (वैद्य-पद्धति)

५११. वैद्य! यह न कोई ज्वर है, न कोई व्याधि है। यह तो ऐसा कोई रोग उत्पन्न हो गया है, जो लवण और विडग (वाय भिडग नामक दवा) के योग से (मिश्रण से) बनने वाले अमृत तुल्य रसायन से उपशान्त होता है (शृङ्गार पक्ष—जो लावण्य युक्त विट के अगो के अमृतोपम सयोग से शान्त होता है या जो विट (उपपति या जार-पुरुष) के लिंग का सयोग होने पर सुन्दर एवं निर्दोष वीर्य-निष्यन्द से शान्त होता है) ॥ १ ॥

*५१२ वैद्य! तुम ज्वर का निदान करने मे सचमुच कुशल हो और स्वभावत उत्पन्न हो जाने वाले रोग को देख रहे हो (लक्षित कर रहे हो) क्योंकि इस (रोग) को पुन वायभिडग से खण्डनीय (विनाश्य) बताया है ॥ २ ॥

शृङ्गार पक्ष—तुम ज्वर का निदान करने मे कुशल हो और अपने स्वभाव से उत्पन्न रोग को देख रहे हो, क्योंकि इसको पुन विट (उपपति या जार) के अग (लिंग) से खण्डनीय बताया[1] है ॥

५१३. अशुद्ध पारे या विष के कारण उत्पन्न हो जाने वाली इस बाला की व्याधि में पुष्कारय नामक जडी का प्रयोग करो। अरे अनार्य, 'निर्लज्ज वैद्य! आज मांड (या लपसी) का काम नहीं है ॥ ३ ॥
शृङ्गार पक्ष—प्रेम से उत्पन्न इस रोग में पुरुषलिंग का प्रयोग करो। शुष्क प्रेम (पिज्जा = प्रेम का स्त्रीरूप) का काम नहीं है।

१. विस्तृत विवेचन परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५१४ सामा खामा न सहेइ मद्दण विज्ज किं वियप्पेण ।
अग्गगुलीइ दिज्जउ अवलेहो माउलिंगस्स ॥ ४ ॥

स्यामा क्षामा न सहते मर्दनं वैद्य किं विकल्पेन ।
अग्राङ्गुल्या दीयताभवलेहो मातुलिंगस्य (मातृलिंगस्य) ॥

५१५ पुक्कारएण विज्जय निव्विण्णा तुह य दीहसासेण ।
मा वारिज्जउ बाला भुजउ अन्न जहिच्छाए ॥ ५ ॥

पुक्कारयेण वैद्य निर्विण्णा तव च दीर्घश्वासेन ।
मा वार्यता बाला भुङ्क्तामन्न (अन्य) यथेच्छम् ॥

*५१६ गहवइमुएण भणिय अउव्वविज्जत्तण हयासेण ।
जेण पउजइ पुक्कारय पि पन्नत्तियाण पि ॥ ६ ॥

गृहपतिसुतेन भणितमपूर्ववैद्यक हताशेन ।
येन प्रयुङ्क्ते पुक्कारय (पूत्काररतम्) अपि प्रज्ञप्तिकानामपि ॥

५१७. विज्ज तुहागमण च्चिय मुक्का जरएण किं न परिमुणसि ।
ता नियसु मज्झ अगे सपइ सेओ समुप्पन्नो ॥ ७ ॥

वैद्य तवागमन एव मुक्ता ज्वरेण किं न जानासि ।
तत् पश्य ममाङ्गे सप्रति स्वेद. समुत्पन्न ॥

*५१८ निज्जय अन्न वारं मह जरओ सयरएण पनत्तो ।
जइ त नेच्छसि दाउ ता वि छासी वि मा होउ ॥ ८ ॥

वैद्यान्य वार मम ज्वरः शतरयेण (शतरतेन) प्रशान्त ।
यदि तत् नेच्छसि दातु तत् वि तत्रमपि(षड्शीतिरपि)मा भवतु ॥

५१४. वैद्य ! यह कृशांगी श्यामा स्वयं निचोड नहीं सकती है, अतः क्यों सोच विचार में पड़े हो ? इसे अंगुली के अग्र-भाग से बिजौरे नींबू का अवलेह (चटनी) दो। (यह इतनी दुर्बल हो गई है कि रतिक्रिया में अंगों का मर्दन नहीं सह सकती। अतः मध्यमांगुलि से इसके भग का अवलेखन करो)

५१५ अरे वैद्य ! यह पुष्कराख्य नामक जडी और तुम्हारी (दुःख के कारण उत्पन्न) लम्बी साँसों से ऊब चुकी है (या जिसके कारण साँसें लम्बी हो गई हैं, उस पुष्कराख्य से ऊब चुकी है)। इसे रोकिये मत, इच्छा भर अन्न खाने दीजिये।

शृंगार पक्ष—तुम्हारे लिंग और तुम्हारी लम्बी साँसों (हाँफने से) से ऊब चुकी है। इसे अन्य पुरुष का उपभोग करने दीजिये।

*५१६. दुष्ट गृहपति कुमार ने अपूर्व वैद्यक शास्त्र बताया है, जिससे वह झाड-फूँक का भी प्रयोग करता है और उपदेश-दान का भी ॥ ६ ॥
शृङ्गार पक्ष—दुष्ट गृहपति कुमार ने अपूर्व विद्या बताई है, जिससे वह पचास (या पाँच) स्त्रियों के लिए भी पुरुषेन्द्रिय का प्रयोग करता है।

५१७ वैद्य ! तुम्हारे आते ही मैं ज्वर-मुक्त हो गई हूँ। क्या जानते नहीं ? तो देखो, इस समय मेरे अंग में पसीना उत्पन्न हो गया है ॥ ७ ॥
(प्रस्वेद का कारण द्रवी भाव या सात्त्विक भावोद्रेक)

*५१८. वैद्य ! अन्य बार मेरा ज्वर तुम्हारे हाथों की भभूत से मारा गया था (नष्ट हो गया था)। यदि उसे नहीं देना चाहते, तो क्या मट्ठा भी न होगा ? ॥ ८ ॥
शृङ्गार पक्ष—अन्य बार मेरा विरह-ताप सौ सभोगों से दूर हो गया था। यदि उतना नहीं देना चाहते तो क्या छियासी सभोग भी नहीं दोगे ?

५१९. जिसके अंग ज्वर से मलिन हो चुके थे, उस बल और मधुर भाषण करने वाली बाला को देखते हुए वैद्य को अच्छी तरह अभ्यस्त मुश्रुतमहिमा भी भूल गई ॥ ९ ॥

---

* विशेष विवेचन परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

*५२० मोत्तूण वालतत तह य वसीकरणमततर्तेहि ।
सिद्धत्थेहि महम्मइ तरुणी तरुणेण विज्जेण ॥ १० ॥

मुक्त्वा वालतन्त्र तथा च वशीकरणमन्त्रतन्त्रै ।
सिद्धार्थै प्रहण्यते तरुणी तरुणन वैद्येन ॥

*५२१ अन्न न रुच्चइ च्चिय मज्झ पियासाइ पूरिय हियय ।
नेहसुरयल्लयगे तुह सुरय विज्ज पडिहाइ ॥ ११ ॥

अन्न (अन्यत्) न रोचत एव मम पिपासया (प्रियाशया) पूरितं हृदयम् ।
स्नेहसुरतार्द्राङ्गे तव सुरत वैद्य प्रतिभाति ॥

५२२ जो धम्मिओ न पावइ कुरय मदारय च मुग्गरय ।
सो गहियकरडो च्चिय कत्तो धुत्तीरय' लहइ ॥ १ ॥
यो धार्मिको न प्राप्नोति कुरबक (कुरतं) मन्दारक (मन्दारत)
च मुद्गरकम् (मुग्धारतम्) ।
स गृहीतकरण्ड एव (गृहीतकराण्डक एव) कुतो धत्तूरक
(धूर्तारत) लभते ॥

५२३ धुत्तीरएण धम्मिय जइ इच्छसि लिंगपूरण काउ ।
ता एज्जसु मज्झ परोहडम्मि सूरम्मि अत्थमिए ॥ २ ॥
धत्तूरेकण (धूर्तारतेन) धार्मिक यदीच्छसि लिङ्गपूरण कर्तुम् ।
तत आगच्छ मम गृहपश्चाद्भागे सूर्येऽस्तमिते ॥

*५२४ धुत्तीरयस्स कज्जे गहिराणि परोहडाइ वच्चतो ।
धम्मिय सुरगकाओ कुरयाण वि नवरि चुक्किहिसि ॥ ३ ॥

धत्तूरकस्य (धूर्तारतस्य) कार्ये गभीरान् गृहपश्चाद्भागान् व्रजन् ।
धार्मिक सुरङ्गकात् कुरवकेभ्योऽपि (कुरतेभ्योऽपि) केवल भ्रंशिष्यसि ॥

५२५ धुत्तीरयाण कज्जेण धम्मिओ परपरोहडे भमइ ।
अन्नेहि विलुप्पत निययाराम न लक्खेइ ॥ ४ ॥

धत्तूरकाणा (धूर्तारताना) कार्येण धार्मिको परगृहपश्चाद्भागान् भ्रमति ।
अन्यैर्विलुप्यमान निजाराम न लक्षयति ॥

*५२०. बालातन्त्र को छोडकर, तरुण वैद्य के द्वारा यह तरुणी अभिमन्त्रित सर्षपो (सरसों) से नही मारी जा रही है (अर्थात् जिस उपाय से यह स्वस्थ हो सकती है, वह नही किया जा रहा है)॥ १०॥

*५२१. हे वैद्य! मुझे अन्न नही रुचता, मेरा हृदय प्यास से भरा है। इस मलिन (धूलि भरे) और प्रस्वेद से आर्द्र शरीर मे तुम्हारी भभूत (या आयुर्वेदिक भस्म) का पता नही लगता॥ ११॥

श्रृङ्गार पक्ष—अन्य कोई वस्तु रुचती ही नही, मेरा हृदय प्रिय की चाह से भरा है। प्रणय के प्रवेग से आर्द्र अंग (योनि) मे तुम्हारा मैथुन रुचता है।

## ५४—धम्मिय-वज्जा (धार्मिक-पद्धति)

५२२ जो पुजारी कुरवक, मन्दार और मुद्गर (मोगरा) नही पाता, वह चगेरी लेकर कहाँ धतूरा ही पायेगा॥ १॥

श्रृङ्गार पक्ष—जो कुरत (पृथ्वी पर की जाने वाली रति-क्रीडा), मन्दारत (स्वैरिणी या दुर्बल स्त्री से रमण) और मुग्धारत (मुग्धा स्त्री से रमण) नही पाता, वह भला भारी अंडकोष[1] धारण करने वाला पुजारी धूर्तारत (धूर्ता या विदग्धा स्त्री के साथ रमण) कैसे प्राप्त करेगा?

५२३. हे पुजारी! यदि धतूरे से लिंग (शिवलिंग) को परिपूर्ण (आच्छादित) करना चाहते हो, तो सूर्य अस्त हो जाने पर मेरे पिछवाडे आना॥ २॥

(यदि धूर्तारत के द्वारा अपने लिंग को आच्छादित करना चाहते हो तो सूर्य डूब जाने पर मेरे पिछवाडे आना)

*५२४. अरे पुजारी! धतूरे के लिये घर के पीछे के गभीर भागो मे भटकते हुये तुम केवल कुरवको (पुष्प विशेष) के सुन्दर वर्ण से भी वचित रह जाओगे॥ ३॥

श्रृङ्गार पक्ष—धूर्तारत के लिए कुरत (बिना शय्या के नगी पृथ्वी पर की जाने वाली कुत्सित रति) के आनन्द से भी वंचित रह जाओगे।

५२५. वह पुजारी धतूरे के लिये दूसरे के पिछवाडे चक्कर काटता है। अन्य लोगो द्वारा बरबाद किये जाते हुए अपने उद्यान को नही देखता॥ ४॥

श्रृङ्गार पक्ष—धूर्तारत के चक्कर मे दूसरो जगह भटकता है, दूसरो द्वारा उपभुक्त अपनी पत्नी को नही देखता।

१. हाथ में अण्डकोष पकडे हुए—संस्कृत टीका

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५२६ घेत्तूण करड भमइ वावडो परपरोहडे नूण ।
धुत्तीरएसु रत्तो एक्क पि न मेल्लए धम्मी ॥ ५ ॥

गृहीत्वा करण्ड भ्राम्यति व्यापृत परगृहपश्चाद्भागान् नूनम् ।
धत्तूरकेषु (धूर्तारतेषु) रक्त एकमपि (एकामपि) न मुञ्चति धर्मी ॥

५२७ सुलहाइ परोहडसठियाइ धुत्तीरयाणि मोत्तूण ।
कुरयाण कए रण्ण पेच्छह कह धम्मिओ भमइ ॥ ६ ॥

सुलभान् गृहपश्चाद्भागसस्थितान् धत्तूरकान् (धूर्तारतानि) मुक्त्वा।
कुरबकाणा (कुरताना) कृतेऽरण्य प्रेक्षध्वं कथ धार्मिको भ्रमति ॥

५२८ कच्चीरएहि कणवीरएहि धुत्तीरएहि बहुएहि ।
जइ इच्छसि देहरय धम्मिय ता मह घरे एज्ज ॥ ७ ॥

कचोरकै (काञ्चीरतै) करवीरकै (कन्यारतै) धत्तूरकै (धूर्तारतै) बहुभि ।
यदीच्छसि देवगृहं (देहरत) धार्मिक तन्मम गृह आगच्छे ॥

५२९ मदारय विवज्जइ कुरय परिहरइ चयइ भगरय ।
धुत्तीरयमलहतो गहियकरडो गणो भमइ ॥ ८ ॥

मन्दारक (मन्दारत) विवर्जयति, कुरवक (कुरत) परिहरति, त्यजति भृङ्गारक (भगरतम्) ।
धत्तूरक (धूर्तारतम्) अलभमानो गृहीतकरण्डो (गृहीतकराण्डो) गणो भ्रमति ॥

५३० वियसियमुहाइ वण्णुज्जलाइ मयरदपायडिरलाइ ।
धुत्तीरयाइ धम्मिय पुण्णेहि विणा न लब्भति ॥ ९ ॥

विकसितमुखानि वर्णोज्ज्वलानि मकरन्दप्रकटानि ।
धत्तूरकाणि (धूर्तारतानि) धार्मिक पुण्यैर्विना न लभ्यन्ते ॥

५३१ एक्केण वि जह धुत्तीरएण लिंगस्स उवरि लग्गेण ।
मदारयाण धम्मिय कोडीइ न त सुह होइ ॥ १० ॥

एकेनापि यथा धत्तूरकेण (धूर्तारतेन) लिङ्गस्योपरि लग्नेन ।
मन्दारकाणा (मन्दारताना) धार्मिक कोट्या न तत्सुख भवति ॥

५२६ वह पुजारी चगेरी लेकर, व्यस्त होकर दूसरे के पिछवाडे भटक रहा है। धतूरे से उस का प्रेम है। निश्चित है, एक भी नही छोडेगा ॥ ५ ॥

शृङ्गार पक्ष—हाथ मे अण्डकोष पकडे वह कार्यरत पुजारी दूसरे के पिछवाडे चक्कर काट रहा है। उसे धूर्तारत प्रेम है। निःसन्देह एक को नही छोडेगा।

५२७ देखो पिछवाडे स्थित सुलभ धतूरा को छोड कर वह पुजारी कुरवको के लिये किस प्रकार वन में भटक रहा है ॥ ६ ॥
शृङ्गार पक्ष—सुलभ धूर्तारत को छोड कर कुरत के लिये भटक रहा है।

५२८ पुजारी ! यदि बहुत से कचनार, कणवीर (कनेर) और धतूरो के साथ देव मन्दिर (देहरा एव देहरत) की इच्छा करते हो, तो मेरे घर आ जाओ ॥ ७ ॥

५२९ वह धूर्त साधु धतूरा न पाकर मन्दार, कुरबक और भृगारक (भँगरैया) को छोड रहा है और हाथ मे चगेरी लिये भटक रहा है ॥ ८ ॥
शृङ्गार पक्ष—धूर्तारत को न पाकर मन्दारत कुरत और भगरत (अधूरी रति क्रिया या पटसन के खेत म होने वाली रति) को छोड रहा है और अण्डकोष को धारण करता हुआ भटक रहा है।

५३० जिनके अग्र भाग विकसित है, जिनके वर्ण उज्ज्वल है और जिनमे मकरन्द प्रकट हो चुका है वे धतूरे बिना पुण्य के नही मिलते ॥९॥
शृङ्गार पक्ष—जिन के मुख खिले रहते हैं जिनकी कान्ति निर्मल है और जिनमें शृगार रस (या आनन्द) प्रकट हो चुका है, उन धूर्ताओ का रत पुण्य के बिना नही प्राप्त होता है ॥

५३१ पुजारी ! शिवलिंग के ऊपर लगे हुये (सलग्न या रखे हुये) एक ही धतूरे से जो सुख प्राप्त होता है वह करोडो मन्दारो से नही ॥१०॥

(लिंग से सलग्न एक ही धूर्ता के रत से जो सुख मिलता है वह कोटि मन्दा स्त्रियो के रत से नहीं)

५३२ सिसिरमयरदपज्झरणपउरपसरतपरिमलुल्लाइं ।
कणवीरयाइ गेण्हसु धम्मिय सब्भावरत्ताइं ॥ ११ ॥

शिशिरमकरन्दप्रक्षरणप्रचुरप्रसरत्परिमलयुक्तानि ।
करवीराणि (कन्यकारतानि) गृहाण धार्मिक स्वभावरक्तानि (सद्भावरक्तानि) ॥

## ५५ जतियवज्जा [यान्त्रिकपद्धति]

५३३ जतिय गुल विमग्गसि न य मे इच्छाइ वाहसे जंत ।
अरसन्न किं न याणसि न रसेण विणा गुल होइ ॥ १ ॥

यान्त्रिक गुड विमार्गयसे न च ममेच्छया वहसि यन्त्रम् ।
अरसज्ञ किं न जानासि न रसेन विना गुडो भवति ॥

५३४ वियडा वि जतवाया मउओ नालो रसाउलो उच्छू ।
लट्ठी वि सुप्पमाणा किं जतिय ऊणय वहसि ॥ २ ॥

विकटा अपि यन्त्रपादा मृदुको नालो रसाकुल इक्षुः ।
यष्टिरपि सुप्रमाणा किं यान्त्रिकोनक वहसि ॥

५३२ पुजारी ! गोनल मकरन्द-प्रस्रवन से जो प्रचुरपरिमलयुक्त हो गये हैं, उन निसर्गतः लाल रंग वाले करवीर (कनेर) के फूलों को ग्रहण कर लो ॥ ११ ॥

शृङ्गार पक्ष—सात्विक-भावोद्रेक में द्रवित होने के कारण जो आर्द्र बन गई हैं, उन वास्तविक प्रेम से युक्त कन्याओं का रत स्वीकार करो।

५५—जनियवज्जा (यान्त्रिकपद्धति = कोल्हू प्रकरण)

प्रतीक परिचय—

यान्त्रिक = मैथुन कर्ता
यन्त्र = योनि
गुड = पुत्र
पत्तल = लोम युक्त (यह विशेषण है)
पीडक = मैथुन कर्ता
यन्त्रवाहन, यन्त्रवाचक = मैथुन
रस = वीर्य, आनन्द
वाहसे—यह श्लिष्ट क्रिया-प्रतीक के रूप में नहीं है। इसका अर्थ व्ययसि या पीडयसि है। यन्त्र-पक्ष में यह संस्कृत वह् का प्रेरणार्थक रूप है।
इक्षु = लिंग
नाल - लिंग का अग्रिम वलयाकार भाग, ग्रन्थि या गाँठ
यन्त्र-पाद = जघन या नितम्ब
यष्टि (लट्ठी) = शरीर (यन्त्र पक्ष में हरसा)
कुण्डी = छिद्र (यन्त्र-पक्ष में वह पात्र, जिसमें रस चूता है)

(शृगार पक्ष में पाठकों को उपर्युक्त अर्थों का उपयोग स्वयं कर लेना चाहिये)

५३३ यान्त्रिक ! गुड चाहते हो और मेरी इच्छा से यन्त्र नहीं चलाते (या यन्त्र को प्रेरित नहीं करते या यन्त्र को नहीं दबाते) । अरे अरसज्ञ ! क्या तुम नहीं जानते कि बिना रस के गुड नहीं होता ॥ १ ॥

५३४. यान्त्रिक ! (कोल्हू चलाने वाले) यन्त्र (कोल्हू) के पैर भी (यन्त्र-पाद) सुदृढ हैं, ईख की गाँठें (नाल) भी कोमल हैं, ईख (इक्षु) भी रस से भरी है और हरसा (कोल्हू का एक अंग) भी उचित प्रमाण का है, फिर क्यों कम रस बहा रहे हो ? ॥ २ ॥

५३५ मद्दालय मम्व वित्थिण्ण वररस सुमद्दसह ।
ज एरिसिय जत तत्थ सुह जतिओ लहइ ॥ ३ ॥

शब्दालय मरुप विस्तीर्ण वररस सुमर्दसहम् ।
यद् ईदृशं यन्त्र तत्र सुख यान्त्रिको लभते ॥

५३६ तह जतिएण जत अक्कत नेहणिब्भररसेण ।
जह पढम चिय कुडी भरिया एक्केण घाएण ॥ ४ ॥

तथा यान्त्रिकेण यन्त्रमाक्रान्त स्नेह निर्भररसेन ।
यथा प्रथममेव कुण्डी भृतैकेन घातेन ॥

५३७ त जत सा कुडी सो उच्छू बहलपत्तलच्छाओ ।
पीलावय तुज्झ गुणो अज्ज वि ऊणो रसो जाओ ॥ ५ ॥

तद्यन्त्र सा कुण्डी स इक्षुर्बहलपत्रलच्छाय ।
पीडक तव गुणोऽद्याप्यूनो रसो जात ॥

५६ मुसलवज्जा [मुसलपद्धति]

*५३८ चदणवलिय दिढकचिवयण दीहर सुपरिमाण ।
होइ घरे साहीण मुसल धनाण महिलाण ॥ १ ॥

चन्दनवलित दृढकाञ्चीरन्वन दीर्घ सुपरिमाणम् ।
भवति गृहे स्वाधीनं मुसल धन्याना महिलानाम् ॥

*५३९ थोरगरुयाइ सु दरकचीजुत्ताइ हुति नियगेहे ।
धनाण महिलियाण उक्खलसरिसाइ मुसलाइ ॥ २ ॥

स्थूलदीर्घाणि सुन्दरकाञ्चीयुक्तानि भवन्ति निजगेहे ।
धन्याना महिलानामुदूखलसदृशानि मुसलानि ॥

५४० मुरभारियाइ सुट्ठु वि सुट्ठु वि कचीइ दिढनिबद्धाइ ।
अनाहि पि हु जुण्णुक्खलम्मि भज्जति मुसलाइ ॥ ३ ॥

मुरभारितानि सुष्ठ्वपि सुष्ठ्वपि काञ्च्या दृढनिबद्धानि ।
अन्याभिरपि खलु जीर्णोदूखले भज्यन्ते मुसलानि ॥

५३५. यदि शब्द वाला, (रति एव पीडन काल मे) उचित आकार वाला, विस्तीर्ण, रसयुक्त और भली-भाँति मर्दन (इक्षुपीडन और रतिकाल मे उपमर्दन) को सहने वाला—ऐसा यन्त्र (कोल्हू) है तो वह यान्त्रिक (कोल्हू का स्वामी) सुख पाता है ॥ ३ ॥

५३६ स्नेह से रस-पूर्ण (आनन्दपूर्ण) यान्त्रिक ने इस प्रकार यन्त्र को आक्रान्त कर लिया (अधिकार मे कर लिया) कि पहले ही एक आघात मे कुण्डी (वर्त्तन) भर गई ॥ ४ ॥

५३७ पीडक (ईख पेरने वाला) कोल्हू (यन्त्र) वही है, वही पात्र (कुण्डी) है और बहुत से पत्तो की छाया करने वाली वही ईख (इक्षु) है। यह तुम्हारा गुण (विपरीत लक्षणा से दोष) है कि अब भी रस कम हो गया ॥ ५ ॥

## ५६—मुसलवज्जा (मुसल पद्धति)

प्रतीक परिचय—

मुसल = लिंग
उदूखल (ओखली) = भग या योनि
काञ्ची (सेम) = लिंग का वलयाकार अग्रभाग

*५३८. वे महिलायें धन्य है, जिनके घर मे चन्दन की लकडी से बना हुआ (पक्षान्तर मे-चन्दनलिप्त), सुदृढ सेम से युक्त, दीर्घ एवं सुन्दर परिमाण (नाप) वाला मुसल स्वाधीन (वश मे) रहता है ॥ १ ॥

*५३९. वे महिलायें धन्य है, जिनके अपने घर मे मोटे और लम्बे (या थोडे वजन वाले) सुन्दर सेम (मुसल के अग्रभाग मे लगा लौह-वलय) से युक्त और ओखली के अनुरूप मुसल रहते हैं ॥ २ ॥

५४०. जिनके मुँह (अग्रभाग) खूब भारी भी हैं और जो अच्छे प्रकार सुदृढ सेमों से बँधे भी है, वे मुसल भी दूसरो के द्वारा पुरानी ओखली मे तोड डाले जाते हैं ॥ ३ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५४१. हे सखियो ! मै सौ बार पूरे गांव मे देर तक भटक चुकी, घर की ओखली के नाप का मुसल ही नही दिखायी दिया ॥ ४ ॥

५४२. जिनका अग्रभाग सुन्दर मण्डन से युक्त है, जो थोडे मोटे है और सुन्दर काञ्ची (सेम) से सुशोभित होते हैं, वे दूसरो के मुसल भी मुझे पसन्द है। अतः (ढूँढने) जाते हैं ॥ ५ ॥

## ५७—बाला-संवरण-वज्जा (बाला-संवरण-पद्धति)

५४३. पुत्रि ! जिस पर तुम अनुरक्त हो, वह तुमसे प्रेम नही करता। विशालाक्षि ! एक हाथ से ताली नही बजती है ॥ १ ॥

५४४. श्यामे ! सिंह चाहे जहाँ चला जाय, हल मे नहीं जोता जाता है। सत्पुरुष भी वैसे ही है, आँखे पोछ लो, मत रोओ ॥ २ ॥

५४५. तू उस समय रोकने पर भोगी आँखों से प्रियतम के सौन्दर्य को पी रही थी। इस समय विरहावस्था को वहन करती हुई क्लेश उठायेगी ॥ ३ ॥

५४६. पुत्रि ! छेकों (विदग्धों या चतुरो) के आगे राओ मत, तुम्हारी आँखें दुखने लगेंगी, परन्तु उनका मन दुःखी न होगा, जैसे जल-प्लावन से पर्वत क्षीण नही होता ॥ ४ ॥

५४१ भमिओ चिर असेसो गामो मइ सहियओ सयं वार ।
गेहुक्खलपरिमाणेण मामि मुसल चिय न दिट्ठ ॥ ४ ॥

भ्रान्तश्चिरमशेषो ग्रामो मया सख्य शतवारम् ।
गेहोद्दूखलपरिमाणेन सख्यो मुसलमेव न दृष्टम् ॥

५४२ भद्दमुहमडण चिय दरपिहुल तह य कचिसोहिल्ल ।
अन्नेसिं पिय मुसल पडिछद तेण वच्चामो ॥ ५ ॥

भद्रमुखमण्डनमेवेषत्पृथुल तथा च काञ्चीशोभितम् ।
अन्येषामपि मुसल प्रतिच्छन्द तेन व्रजाम ॥

## ५७ वालासवरणवज्जा [वालासवरणपद्धति]

५४३ जस्स तुम अणुरत्ता सा तुज्झ य मदहणेहओ पुत्ति ।
न हु दिज्जइ ताली दीहरच्छि एक्केण हत्थेण ॥ १ ॥

यस्य त्वमनुरक्ता स तव च मन्दस्नेह पुत्रि ।
न खलु दीयते तालिका दीर्घाक्ष्येकेन हस्तेन ॥

५४४ जत्थ गओ तत्थ गओ सामलि सीहो न जुप्पइ हलम्मि ।
सप्पुरिसो वि तह च्चिय पुमसु नयणाइ मा रुण्ण ॥ २ ॥

यत्र गतस्तत्र गत श्यामले सिंहो न युज्यते हले ।
सत्पुरुषोऽपि तथैव प्रोञ्छ नयने मा रुदितम् ॥

५४५ तइया वारिज्जती पियसि पइ उल्लिरीहि अच्छीहिं ।
एण्हि विरहावत्थ पुणो वहंती किलामिहिसि ॥ ३ ॥

तदा वार्यमाणा पिबसि पतिमार्द्राभ्यामक्षिभ्याम् ।
इदानीं विरहावस्था पुनर्वहन्ती क्लमिष्यसि ॥

५४६. मा रुवसु पुत्ति छेयाण अग्गए खिज्जिहिंति नयणाइ ।
न हु खिज्जइ ताण मण सेल्ल मिव सलिलपूरेण ॥ ४ ॥

मा रुदिहि पुत्रि च्छेकानामग्रे खेत्स्यते नयने ।
न खलु खिद्यते (क्षीयते) तेषां मन शैल इव सलिलपूरेण ॥

५४१. हे सखियो ! मैं सौ बार पूरे गाँव मे देर तक भटक चुकी, घर की ओखली के नाप का मुसल ही नही दिखायी दिया ॥ ४ ॥

५४२ जिनका अग्रभाग सुन्दर मण्डन से युक्त है, जो थोडे मोटे हैं और सुन्दर काञ्ची (सेम) से सुशोभित होते हैं, वे दूसरो के मुसल भी मुझे पसन्द हैं। अत (ढूँढने) जाते हैं ॥ ५ ॥

## ५७—बाला-संवरण-वज्जा (बाला-संवरण-पद्धति)

५४३ पुत्रि ! जिस पर तुम अनुरक्त हो, वह तुमसे प्रेम नही करता। विशालाक्षि ! एक हाथ से ताली नही बजती है ॥ १ ॥

५४४ श्यामे ! सिंह चाहे जहाँ चला जाय, हल मे नहीं जोता जाता है। सत्पुरुष भी वैसे ही है आँखे पोछ लो, मत रोओ ॥ २ ॥

५४५ तू उस समय रोकने पर भोगी आँखो से प्रियतम के सौन्दर्य को पी रही थी। इस समय विरहावस्था को वहन करती हुई क्लेश उठायेगी ॥ ३ ॥

५४६ पुत्रि ! छेको (विदग्धो या चतुरो) के आगे रोओ मत, तुम्हारी आँखें दुखने लगेंगी परन्तु उनका मन दु खी न होगा, जैसे जल प्लावन से पर्वत क्षीण नही होता ॥ ४ ॥

५४७ दाण न देति वहुल नेह दरिसति नेय रज्जति ।
गेण्हति न देति मण पुत्ति च्छेया दुराराहा ॥ ५ ॥

दान न ददति वहुल स्नेह दर्शयन्ति नैव रज्यन्ते ।
गृह्णन्ति न ददति मन पुत्रि च्छेका दुराराधा ॥

*५४८ रज्जति नेय कस्स वि रत्ता पसयच्छि न हु विरज्जति ।
दिणयरकर व्व छेया अदिट्ठदोसा वि रज्जति ॥ ६ ॥

रज्यन्ते नैव कस्मिन्नपि रक्ता प्रसृताक्षि न खलु विरज्यन्ते ।
दिनकरकरा इव च्छेका अदृष्टदोषा अपि रज्यन्ते ॥

५४९ रज्जावति न रज्जहि हरति हियय न देति नियहियय ।
छेया भुयगसरिसा डसिऊण परमुहा होति ॥ ७ ॥

रञ्जयन्ति न रज्यन्ते हरन्ति हृदय न ददति निजहृदयम् ।
छेका भुजङ्गसदृशा दष्ट्वा पराङ्मुखा भवन्ति ॥

*५५० रज्जावति न रज्जहि देति असोक्ख न दुक्खिया हुति ।
असुयविणय त्ति एण्हि दुक्खाराहा जए छेया ॥ ८ ॥

रञ्जयन्ति न रज्यन्ते ददत्यसौख्य न दु खिता भवन्ति ।
अश्रुतविनया इतोदानी दु खाराध्या जगति च्छेका ॥

५५१ रत्ते रत्ता कसणम्मि कसणया धवलयम्मि तह धवला ।
फलिहमणि व्व छइल्ला हुति जणे पुत्ति सपुण्णा ॥ ९ ॥

रक्ते रक्ता कृष्णे कृष्णा धवले तथा धवला ।
स्फटिकमणिरिव च्छेका भवन्ति जने पुत्रि सपूर्णा ॥

## ५८ कुट्टिणीसिक्खावज्जा [कुट्टिनीशिक्षापद्धति]

५५२ दरहसियकडक्खणिरिक्खणाइ सिंगारकम्ममसिणाइ ।
एयाइ पुणो सिक्खसु निरुवमसोहग्गदइयाइ ॥ १ ॥

ईषद्धसितकटाक्षनिरीक्षणानि शृङ्गारकर्ममसृणानि ।
एतानि पुन शिक्षस्व निरुपमसौभाग्यदायकानि ॥

५४७. पुत्रि ! छेक दुराराध्य है, वे देते नही, प्रेम बहुत दिखाते हैं, अनुरक्त नही होते, मन ले लेते हैं, पर देते नही ॥ ५ ॥

*५४८. मृगलोचने ! छेक जन (चतुर पुरुष) किसी पर अनुरक्त नही होते। जैसे रात्रि को न देखने वाली रवि-किरण भी (मूल मे रविकर शब्द पुंल्लिग है) रक्तवर्ण हो जाती है, वैसे ही वे (छेक) कोई दोष देखे बिना विरक्त हो जाते हैं ॥ ६ ॥

५४९ प्रेम करवाते हैं, करते नही, हृदय हर लेते हैं, अपना हृदय देते नही। विदग्धजन भुजग के समान हैं, डँस कर मुँह फेर लेते हैं ॥ ७ ॥

*५५०. प्रेम करवाते हैं, करते नही, दुःख देते हैं, दुःखी होते नही। विदग्धजन उपदेश (या शिक्षा) नही सुनते, अतः इस समय जगत् मे दुराराध्य हैं ॥ ८ ॥

५५१. पुत्रि ! सभी विदग्ध स्फटिक मणि के समान होते हैं। वे लोगो के रक्त होने पर रक्त, कृष्ण होने पर कृष्ण और उज्ज्वल होने पर उज्ज्वल बन जाते हैं ॥ ९ ॥

## ५८—कुट्टिणी-सिक्खा-वज्जा (कुट्टिनीशिक्षा-पद्धति)

५५२. इन अनुपम सौभाग्य प्रदान करने वाली, हावों और भावों से मसृण (स्निग्ध) किंचित् शुभ्र-कटाक्ष-पूर्ण दृष्टियो को पुनः सीखो ॥ १ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५५३ मग्गती मूलियमूलियाइ मा भमसु घरहर पुत्ति।
छंदाणुवत्तण पिययमस्स एय वसीकरण ।। २ ।।

मार्गयमाणा मूलिका मूलिका मा भ्रम गृहगृह पुत्रि।
छन्दानुवर्तनं प्रियतमस्यैतद्वशीकरणम् ।।

५५४ भूसणपसाहणाडंबरेहि मा खिवसु पुत्ति अप्पाण।
रजिज्जइ जेण जणो अन्न च्चिय ते अलकारा ।। ३ ।।

भूषणप्रसाधनाडम्बरैर्मा क्षिप पुत्र्यात्मानम्।
रञ्ज्यते येन जनोऽन्य एव तेऽलङ्कारा ।।

*५५५ अन्नासत्ते वि पिए अहिययर आयर कुणिज्जासु।
उद्धच्छि वेयणाइ वि नमंति चरियाइ वि गुणेहि ।। ४ ।।

अन्यासक्तेऽपि प्रियेऽधिकतरमादर कुर्वीथा ।
ऊर्ध्वाक्षि वेदना अपि नमन्ति चरिता अपि गुणैः ।।

५५६ न विणा सब्भावेण घेप्पइ परमत्थजाणओ लोओ ।
को जुण्णमजर कंजिएण वेयारिउ तरइ ।। ५ ।।

न विना सद्भावेन गृह्यते परमार्थज्ञो लोक ।
को जीर्णमार्जार काञ्जिकेन विकारयितु शक्नोति ।।

५५७ जेण विणा न वलिज्जइ अणुणिज्जइ सो कयावराहो वि।
पत्त वि नयरदाहे भण कस्स न वल्लहो अग्गी ।। ६ ।।

येन विना न स्थीयतेऽनुनीयते स कृतापराधोऽपि।
प्राप्तेऽपि नगरदाहे भण कस्य न वल्लभोऽग्निः ।।

५५८ अव्वो जाणामि अह तुम्ह पसाएण चाडुयसयाइ।
एक्क नवरि न जाणे निण्णेहे रमणपज्झरण ।। ७ ।।

अहो जानाम्यह तव प्रसादेन चाटुकशतानि।
एक केवलं न जाने निःस्नेहे रमणप्रक्षरणम् ।।

५५३ बेटी ! 'जडी' 'जडी' खोजती हुई घर-घर मत भटको। प्रिय की इच्छा के अनुकूल व्यवहार करना—यही वशीकरण है ॥ २ ॥

५५४. बेटी ! भूषण, प्रसाधन और आडम्बर में अपने को मत डालो। जिनसे लोग अनुरक्त होते हैं, वे अन्तःकरण दूसरे ही हैं ॥ ३ ॥

*५५५. विशाललोचने ! अन्य रमणी में आसक्त होने पर भी प्रिय का अधिकतर आदर करना। (क्योंकि) लोग ज्ञान से भी झुक जाते हैं (विनम्र हो जाते हैं) और चारित्रिक गुणों से भी ॥ ४ ॥

५५६. सत्यता (यथार्थता) के बिना परमार्थ को जानने वाला व्यक्ति पकड में नही आता। बूढे बिलाव को काजी से कौन धोखे में डाल सकता है ? ॥ ५ ॥

५५७ जिसके बिना नहीं रहा जा सकता है, अपराध करने पर भी उसका अनुनय किया ही जाता है। नगर जल कर भस्म हो जाने पर भी अग्नि से किसे प्रेम नहीं है[1] ? ॥ ६ ॥

५५८. तुम्हारी कृपा से सैकडो चाटुकारितायें जानती हूँ, केवल प्रेम-हीन के प्रति योनि का प्रक्षरण करना नहीं जानती हूँ (प्रणयशून्य व्यक्ति के प्रति द्रवीभूत होना मुझे नहीं आता है) ॥ ७ ॥

---

१ जिसके बिना जीवन दूभर है, नहीं संभव है जग में रह पाना।
यदि लाख करे अपराध कठोर, उसे पडता है परन्तु मनाना।
जला डालती गाँव को जो छिन में, नहीं जानती जो कभी नेह निभाना।
किसको उस आग से प्यार नहीं, किसको पडता न उसे अपनाना ॥
—यह भावानुवाद 'गाहासत्तसई' के पाठ पर अवलम्बित है।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५५९ ताव च्चिय ढलहलया जाव च्चिय नेहपूरियसरीरा ।
सिद्धत्था उण छेया नेहविहूणा खलीहुंति ॥ ८ ॥

तावदेव मृदुका यावदेव स्नेहपूरितशरीरा ।
सिद्धार्थाः पुनश्छेकाः स्नेहविहीना खलीभवन्ति ॥

## ५९ वेसावज्जा [वेश्यापद्धति]

५६० अहिणि व्व कुडिलगमणा रोरहरे दीवय व्व निण्णेहा ।
सुकइ व्व अत्थलुद्धा वेसं दट्ठूण वंदामि ॥ १ ॥

अहिरिव कुटिलगमना दरिद्रगृहे दीपक इव निःस्नेहा ।
सुकविरिवार्थलुब्धा वेश्यां दृष्ट्वा वन्दे ॥

*५६१ वण्णड्ढा मुहरसिया नेहविहूणा वि लग्गए कंठं ।
पच्छा करइ वियारं वलहट्टुयसारिसा वेसा ॥ २ ॥

वर्णाढ्या मुखरसिका स्नेहविहीनापि लगति कण्ठम् ।
पश्चात् करोति विकारं चणकरोटिकासदृक्षा वेश्या ॥

*५६२ सहइ सलोहा घणघायताडणं तह य बाणसंबंधं ।
कुंठि व्व पउरकुडिला वेसा मुट्ठीइ संवहइ ॥ ३ ॥

सहते सलोभा (सलोहा) घनघातताडनं तथा च बाणसंबन्धम् ।
संदशिकेव प्रचुरकुटिला वेश्या मुष्ट्या संवहति ॥

*५६३ जाओ पिय पिय पइ एक्क विज्झाइ तं चिय पलित्तं ।
होइ अवरट्ठिओ च्चिय वेसासत्थो तिणग्गि व्व ॥ ४ ॥

यातः प्रियं प्रियं प्रति एक निर्वापयति तमेव प्रदीप्तम् ।
भवत्यपरस्थित एव वेश्यासार्थस्तृणाग्निरिव ॥

*५६४ निम्मलपवित्तहारा बहुलोहा पुलइएण अंगेण ।
खग्गलइय व्व वेसा कोसेण विणा न संवहइ ॥ ५ ॥

निर्मलपवित्रहारा (धारा) बहुलोभा (लोहा) पुलकितेनाङ्गेन ।
खड्गलतिकेव वेश्या कोशेन विना न संवहति ॥

५ धणसचया मुगुज्झा निबद्धलोहा भुयगमहणिज्जा ।
मजूसिय व्व वेसा ठाण चिय लोहवित्तस्स ॥ ६ ॥
धनसचया सुगुह्या निबद्धलोभा (निबद्धलोहा) भुजगमहनीया ।
मजूपिकेव वेश्या स्थानमेव लोभवित्तस्य (लोहवित्तस्य) ॥

६६. न गणेइ रूववत न कुलीण नेय रूवसपन्न ।
वेसा वाणरिसरिसा जत्थ फल तत्थ सकमइ ॥ ७ ॥
न गणयति रूपवन्त न कुलीन नैव रूपसपन्नम् ।
वेश्या वानरीसदृशी यत्र फल तत्र सक्रामति ॥

६७ अन्नन्नरायरसिय आसन्नपओहर गुणविहूण ।
ठड्ढ सहाववक वेसाहियय सुरधणु व्व ॥ ८ ॥
अन्यान्यरागरसिकमासन्नपयोधर गुणविहीनम् ।
स्तब्ध स्वभाववक्र वेश्याहृदय सुरधनुरिव ॥

६८ कवडेण रमति जण पिय पयपति अत्थलोहेण ।
ताण नमो वेसाण अप्पा वि न वल्लहो जाण ॥ ९ ॥
कपटेन रमयन्ति जनं प्रिय प्रजल्पन्त्यर्थलोभेन ।
ताभ्यो नमो वेश्याभ्य आत्मापि न वल्लभो यासाम् ॥

६९ कुललछण अकित्ती अत्थस्स खओ असीलसवासो ।
गतु चिय वेसहर न जुज्जए पडियजणस्स ॥ १० ॥
कुललाञ्छनमकीर्तिरर्थस्य क्षयोऽशीलसवास ।
गन्तुमेव वेश्यागृह न युज्यते पण्डितजनस्य ॥

५७० सपत्तियाइ काल गमेमु सुलहाइ अप्पमुल्लाए ।
देउलवाडयपत्त तुट्टणसील अइमहग्घ ॥ ११ ॥
बालया काल गमय सुलभयाल्पमूल्यया ।
देवकुलवाटकपत्र त्रुटनशीलमतिमहार्घम् ॥

५६५. जैसे मंजूषा मे धन का सञ्चय किया जाता है, उसे गुप्त रखा
ा है, वह लोहे से निर्मित होती है, सर्पो से पूजित होती है और धातु
ंधी धनो का स्थान होती है, उसी प्रकार वेश्या धन-संचय करने वाली
ः है, उसका गुह्य अंग सुन्दर होता है, लोभ मे बँधी रहती है, विटो से
त रहती है और लोभ-रूपी धन का स्थान होती है (या लोभ से उत्पन्न
का स्थान होती है या लोभाचरण का स्थान होती है) ॥ ६ ॥

*५६६ वेश्या वानरी के समान जहाँ फल (लाभ) होता है, वहाँ जाती
वह न रूपवान् को गिनती है, न कुलीन को और न कुरूप को ॥ ७ ॥

५६७ जैसे इन्द्रधनुष विभिन्न रंगो से युक्त, मेघो का निकटवर्ती,
वारहित, स्तब्ध (नीरव) और स्वभाव से ही वक्र होता है, वैसे ही
ाओ का हृदय अन्य-अन्य लोगो का रसिक, स्तनो का निकटवर्ती, गुण-
स्तब्ध (निश्चल या निष्ठुर) और स्वभाव से कुटिल होता है ॥ ८ ॥

५६८. जो कपटपूर्वक लोगो से रमण करती है, धन के लोभ से
बोलती है और जिन्हे अपनी आत्मा भी प्रिय नही है, उन वेश्याओ को
कार है (अर्थात् उन्हे त्याग ही देना चाहिए) ॥ ९ ॥

५६९. पंडितो को वेश्याओ के घर जाना ही नही चाहिए, क्योकि
कुल-कलंक, अकीर्ति और धन-क्षय निश्चित है तथा दुश्चरित्र मनुष्यो
ाथ रहना पडता है ॥ १० ॥

*५७० सुलभ और अल्प मूल्य वाली थाली से (या पत्ती या पत्तल)
ा समय बिता दो। राज-भवन मे प्रयुक्त होने वाले पात्र (बर्तन) टूटने
और बहुमूल्य होते हैं ॥ ११ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५७१ वेसाण कवडमयपूरियाण सब्भावणेहरहियाण ।
अत्थरहिओ न रुच्चइ पच्चक्खो कामदेवो वि ॥ १२ ॥
वेश्याभ्य कपटशतपूरिताभ्य सद्भावस्नेहरहिताभ्य ।
अर्थरहितो न रोचते प्रत्यक्ष कामदेवोऽपि ॥

५७२ अत्थस्स कारणेण चुंबंति मुहाइ वक्कविरसाइ ।
अप्पा वि जाण वेसो को ताण परो पिओ होइ ॥ १३ ॥
अर्थस्य कारणेन चुम्बन्ति मुखानि वक्त्रविरसानी ।
आत्मापि यासा द्वेष्य कस्तासा पर प्रियो भवति ॥

५७३ सुपमाणा य सुमुत्ता बहुरूवा तह य कोमला सिसिरे ।
कत्तो पुण्णेहि विणा वेसा पडिय व्व संपडइ ॥ १४ ॥
सुप्रमाणा च सुसूक्ता (सुमूत्रा) बहुरूपा तथा च कोमला शिशिरे ।
कुत पुण्यैर्विना वेश्या पटिकेव सपतति ॥

५७४ कुडिलत्तण च वक्कत्तण च चवलत्तण असच्च च ।
अन्नाण हुंति दोसा वेसाण पुणो अलंकारा ॥ १५ ॥
कुटिलत्व च वक्रत्व च चपलत्वमसत्य च ।
अन्येषा भवन्ति दोषा वेश्याना पुनरलङ्कारा ॥

५७५ सरसा निहसणसारा गंधड्ढा बहुभुयंगपरिमलिया ।
चंदणलय व्व वेसा भण कस्स न वल्लहा होइ ॥ १६ ॥
सरसा निघर्षणसारा गन्धाढ्या बहुभुजङ्गपरिमृदिता ।
चन्दनलतेव वेश्या भण कस्य न वल्लभा भवति ॥

*५७६ मा जाणह मह सुहय वेसाहियय समम्मणुल्लाव ।
सेवाग्गिततपयरसरिस पडणेण जाणिहिसि ॥ १७ ॥
मा जानीत मम सुभग वेश्याहृदय समन्मनोल्लाप ।
सेवाग्नितप्तप्रस्तरसदृश पतनेन ज्ञास्यसि ॥

५७१ जो सैकडो कपटो से पूर्ण और जिनका हृदय वास्तविक प्रेम से शून्य होता है, उन वेश्याओं को धन न रहने पर साक्षात् कामदेव भी नही रुचता है ॥ १२ ॥

५७२. जो अर्थ के लिये टेढे-मेढे और कुरुचिपूर्ण (घृणित) मुखो को भी चूमती रहती है, तथा जिन्हे अपनी आत्मा भी प्रिय नही है, उन वेश्याओ को दूसरा कौन प्रिय होगा ? ॥ १३ ॥

५७३ जैसे सुन्दर नाप वाली, अच्छे सूतो से युक्त, (रक्त-पीतादि) बहु-रूपो वाली तथा कोमल साडी शिशिर मे पुण्य के बिना नही मिलती, वैसे ही सुन्दर गठन वाली, मृदुभाषिणी, नाना रूपो (वेशो) को धारण करने वाली कोमलांगी वेश्या भी शिशिर मे पुण्य के बिना नही प्राप्त होती है ॥ १४ ॥

५७४. कुटिलता, वक्रता, वञ्चना और असत्य—ये अन्य लोगो के दोष हैं, परन्तु वेश्याओ के आभूषण हैं ॥ १५ ॥

५७५. जैसे चन्दनलता सरस (रसयुक्त) होती है और रगडने पर महँकती है, सुगन्ध से पूर्ण रहती है और बहुत से सर्पो (भुजगो) से वेष्टित रहती है, वैसे ही वश्या भी प्रेम (रस) से युक्त होती है, सभोग के समय मर्दन करने पर सुख देती है, (गन्ध-द्रव्य लेप के कारण) सुगन्ध से पूर्ण रहती है और बहुत से विटो (वेश्या प्रेमियो = भुजगो) के द्वारा उपमर्दित होती है ॥ १६ ॥

*५७६. स्वजनो (प्रेमियो) की कामवासना का उपशमन करने वाली, वेश्या की छाती मुझे सुख देगी—यह मत समझो। तुम अपने पतन से जानोगे कि वह शैवाल-लिप्त (काई-लगे हुये) पत्थर के समान है ॥ १७ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

५७७ एक्क खायइ मडय अन्न च कडक्खरक्खिय धरइ ।
अन्नस्स दइ दिट्ठि मसाणसिवसारिसा वेसा ॥ १८ ॥
एक खादति मृतकमन्य च कटाक्षरक्षित धारयति ।
अन्यस्य ददाति दृष्टि श्मशानशिवासदृशी वेश्या ॥

५७८ गहिऊण सयलगथ मोक्ख झायति तग्गयमणाओ ।
वेसा मुणिमारिच्छा निच्च चिय कवलियाहत्था ॥ १९ ॥
गृहीत्वा सकलग्रन्थ मोक्ष ध्यायन्ति तद्गतमनस ।
वेश्या मुनिसदृक्षा नित्यमेव कवलित (कपालिका) हस्ता ॥

६० किविणवज्जा [कृपणपद्धति]

*५७९ न हु कस्स वि देति धण अन्न देत पि तह निवारति ।
अत्था वि किविणत्था सत्थावत्था सुयति व्व ॥ १ ॥
न खलु कस्यापि ददति धनमन्य ददतमपि तथा निवारयन्ति ।
अर्था अपि कृपणस्था स्वस्थावस्था स्वपन्तीव ॥

५८० निहणति धण धरणीयलम्मि इय जाणिऊण किविणजणा ।
पायाले गतव्व ता गच्छउ अग्गठाण पि ॥ २ ॥
निखनन्ति धन धरणीतल इति ज्ञात्वा कृपणजना ।
पाताले गन्तव्य तद्गच्छत्वग्रस्थानमपि ॥

५८१ करिणो हरिणहरवियारियस्स दीसति मोत्तिया कुभे ।
किविणाण नवरि मरणे पयड च्चिय हुति भडारा ॥ ३ ॥
करिणो हरिनखरविदारितस्य दृश्यन्ते मौक्तिकानि कुम्भे ।
कृपणाना केवल मरणे प्रकटान्येव भवन्ति भाण्डागाराणि ॥

५८२ परिमुसइ करयलेण वि पेच्छइ अच्छीहि त सया किविणो ।
आलिहियभित्तिबाउल्लय व न हु भुजिउ तरइ ॥ ४ ॥
परिमृशति करतलेनापि पश्यत्यक्षिभ्या तत्सदा कृपण ।
आलिखितभित्तिपाञ्चालिकामिव न खलु भोक्तु शक्नोति ॥

५७७. वेश्या उस श्मशान की शृगाली के समान है जो एक मृतक को खाती है, दूसरे को कटाक्ष से सुरक्षित रखती है और तीसरे पर दृष्टि रखती है ॥ १८ ॥

५७८. जैसे मुनिजन संपूर्ण ग्रन्थो का अध्ययन कर तल्लीन होकर मोक्ष का ध्यान (चिन्तन) करते हैं और हाथ मे भिक्षापात्र (या कवलिया = ज्ञानोपकरण विशेष) धारण करते है, वैसे ही वेश्या सम्पूर्ण धन लेकर, निर्धन विट से कब छुट्टी मिलेगी—यह सोचती रहती है और उसके हाथ मे जो कुछ भी ग्रास आ जाय, उसे कवलित करने के लिए ही सदा उद्यत रहती है ॥ १९ ॥

## ६०—किविण-वज्जा (कृपण-पद्धति)

*५७९. कृपण किसी को धन नही देते और ।अन्य देते हुए मनुष्य को रोक देते हैं। क्या उनके धन (अर्थ) शास्त्र मे अवस्थित ज्ञानतत्त्व (अर्थ = प्रतिपाद्य, अभिधेय) के समान सुने जाते हे ? ॥ १ ॥

५८०. कृपण-जन यह जान कर पृथ्वी में अपना धन गाड़ देते हैं कि हमे (एक दिन) रसातल मे जाना ही है तो आधारभूत धन भी जाय (या पहले से ही प्रस्थान[1] रख दिया जाय) ॥ २ ॥

५८१. गजराजो के कुंभस्थल को जब सिंह विदीर्ण कर देता है, तब उन मे (भी) मुक्ताफल दिखाई पड़ता है, परन्तु कृपणो के भण्डार तो केवल मरने पर ही प्रकट होते हैं ॥ ३ ॥

५८२. कृपण धन को सदा हाथो से छूता है, आँखो से देखता भी है परन्तु भित्ति पर अंकित चित्रपुत्तलिका के समान उसका उपभोग नही कर सकता है ॥ ४ ॥

---

१ आवश्यक-यात्रा के लिये शुभ मुहूर्त में घर के बाहर रखी हुई वस्तु।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

५८३ पुच्छिज्जता नियपरियणेण पयडति नेय त अत्थ ।
सत पि धण नत्थि त्ति जे भणति ते महाधीरा ॥ ५ ॥
पृच्छ्यमाना निजपरिजनेन प्रकटयन्ति नैव तमर्थम् ।
सदपि धन नास्तीति ये भणन्ति ते महाधीरा ॥

५८४ अत्थ धरति वियला दति पूयति सयलभूयाइ ।
पुण्णक्खएण झिज्जइ न सपया चायभोएण ॥ ६ ॥
अथ धरन्ति विकला न ददति पूजयन्ति सकलभूतानि ।
पुण्यक्षयेण क्षीयते न सपत् त्यागभोगाभ्याम् ॥

*५८५ देमि न कस्स वि जपइ उद्दारजणस्स विविहरयणाइ ।
चाएण विणा वि नरो पुणो वि लच्छीइ पम्मुक्को ॥ ७ ॥
ददामि न कस्यापि वदति उदारजनस्य विविधरत्नानि ।
त्यागेन विनापि नर पुनरपि लक्ष्म्या प्रमुक्त ॥

## ६१ उड्डवज्जा [कूपखनकपद्धति]

५८६ छुहइ दढ कुद्दाल अइगमणे आउल व पेल्लेइ ।
विल्हिइ दो वि तडीओ आणइ हियपाणिय उड्डो ॥ १ ॥
क्षिपति दृढ कुद्दालमतिगमन आकुलमिव प्रेरयति ।
विलिखति द्वे अपि तटयावानयति हृदयप्सितपानीय खनक ॥

*५८७ सिरजाणुए निउत्तो उड्डो हत्थेण खणणकुसलेण ।
कुद्दालेण य रहिय कह उड्डो आणए उयय ॥ २ ॥
शिरोजानुके नियुक्त खनको हस्तेन खननकुशलेन ।
कुद्दालेन च रहित कथ खनक आनयत्युदकम् ॥

५८८ निद्दयकुद्दालयमज्झ वहुलुच्छलतजलसोत्त ।
उड्डो ल्हद्दप्फरिमो भरिय पि न मेल्लए वावि ॥ ३ ॥
निदयकुद्दालमध्यबहुलोच्छलज्जलस्रोतसम् ।
खनको लब्धस्पर्शो भृतामपि न त्यजति वापीम् ॥

५८३ जो अपने परिजनों के पूछने पर धन को प्रकट नहीं करते तथा रहने पर भी 'नहीं है'—कहते हैं, वे महान् धैर्यशाली हैं ? ॥ ५ ॥

५८४ कृपण विकल होकर धन जोडते रहते हैं, किसी को देते नहीं हैं। (उसकी रक्षा के लिये) सभी भूतों की पूजा करते रहते हैं। उन की सपत्ति पुण्यक्षीण होने से नष्ट होती है, त्याग और भोग से नहीं ॥ ६ ॥

*५८५ कृपण कहता है—मैं किसी भी उदार (सत्पात्र) व्यक्ति को विविध रत्न नहीं देता हूँ। परन्तु दान के बिना भी मनुष्य को लक्ष्मी छोड देती है ॥ ७ ॥

## ६१—उड्ड-वज्जा (कूपखनक-पद्धति)

प्रतीक परिचय—

उड्ड (कूप खनक) = मैथुनकर्ता
कुद्दाल (कुदाल) = लिंग
पानी = रस या वीर्य
खनन = सभोग
वापी (बावली) = योनि
वसुधा (भूमि) = सरस महिला
वडवा (घोडी) = नीरस नारी

५८६. कूप-खनक (कुआँ खोदने वाला) दृढतापूर्वक कुदाल चलाता है, गहराई मे जाने के लिए व्यग्र सा हो कर उसे धँसाता है, दोनो किनारों को काटता है और हितकारक (या गया हुआ) पानी ला देता है[1] ॥ १ ॥

*५८७ खनन कुशल हाथो-द्वारा सिर और जानुओ मे जुडा हुआ कूपखनक कुदाल से (भूमि मे) अविद्यमान (रहित) जल कैसे लाये (कैसे निकाले) ? ॥ २ ॥

५८८ सुदृढ कुदाल के आघात से जिस के मध्य मे प्रचुरजल-स्रोत छलक रहा है, उस भरी हुई बावली को भी, वह खनक (खोदने वाला) स्पर्श पाकर नहीं छोड रहा है ॥ ३ ॥

१ मूल में हियपाणिय शब्द है। संस्कृत टीकाकार रत्नदेव ने उसका अर्थ 'हृदयेप्सित पानीयम्' लिखा है। मैंने मूल प्राकृत की छाया 'हित-पानीयम्' की है। हित का अर्थ है—गया हुआ या हितकारक। हित पथ्ये गते धृते। —मेदिनी

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' मे द्रष्टव्य।

५८९. कुद्दालघायघणताडणेण पज्झरइ वसुह न हु चोज्ज ।
सो उड्डो जस्स वि दसणेण वडवा जल देइ ॥ ४ ॥
कुद्दालघातघनताडनेन प्रक्षरति वसुधा न खल्वाश्चर्यम् ।
स खनको यस्य दर्शनेन वडवा जल ददाति ॥

## ६२ कण्हवज्जा [कृष्णपद्धति]

५९० 'कुसल राहे' 'सुहिओ सि कस' 'कसो कहिं' 'कहिं राहा' ।
इय वालियाइ भणिए विलक्खहसिर हरिं नमह ॥ १ ॥
'कुशल राधे' 'सुखितोऽसि कस' 'कस क्व' 'क्व राधा' ।
इति वालिकया भणिते विलक्षहसनशील हरिं नमत ॥

५९१. त नमह जस्स गोट्ठे मयणाणलताविआउ गोवीओ ।
पायडकठग्गहमग्गिरीउ रिट्ठ पससति ॥ २ ॥
त नमत यस्य गोष्ठे मदनानलतापिता गोप्य ।
प्रकटकण्ठग्रहमार्गणशीला अरिष्ट प्रशसन्ति ॥

५९२. कण्हो जयइ जुवाणो राहा उम्मत्तजोव्वणा जयइ ।
जउणा वहुलतरगा ते दियहा तेत्तिय च्चेव ॥ ३ ॥
कृष्णो जयति युवा राधोन्मत्तयौवना जयति ।
यमुना बहुलतरङ्गा ते दिवसास्तावन्त एव ॥

५९३. तिहुयणणमिओ वि हरी निवडइ गोवालियाइ चलणेसु ।
सच्च चिय नेहणिरधलेहि दोसा न दीसति ॥ ४ ॥
त्रिभुवननमितोऽपि हरिर्निपतति गोपालिकायाश्चरणयोः ।
सत्यमेव स्नेहान्धैर्दोषा न दृश्यन्ते ॥

५९४ कण्हो कण्हो निमि चदवज्जिया निविडवेडिसा जउणा ।
भमरी होहिसि जइ, लहसि पुत्ति वयणस्स गधेण ॥ ६ ॥
कृष्ण कृष्णो निशा चन्द्रवर्जिता निविडवेतसा यमुना ।
भमरी भविष्यसि यदि, लभसे पुत्रि वदनस्य गन्धेन ॥

५८९ कुदाल का भारी आघात करने पर पृथ्वी जल-क्षरण करने लगती है—यह कोई आश्चर्य नहीं है। खनक वह है, जिसके दर्शन से थोडी पानी देने लगती है ॥ ४ ॥

## ६२—कण्हवज्जा (कृष्ण पद्धति)

५९० राधे ! क्या कुशल है ? कम ! क्या तुम सुखी हो ? कम कहाँ है ? राधा कहाँ है ? इस प्रकार गोप-बालिका से संवाद होने पर लजा कर हँसने वाले कृष्ण का नमस्कार करो ॥ १ ॥

(गोत्र-स्खलन से कुपित किसी गोपी और कृष्ण का संवाद है)

५९१ गोष्ठ में सबकी आँखों के सामने जिसका आलिंगन चाहने वाली मदनानलतप्त गोपियाँ अरिष्टासुर की प्रशंसा करती हैं, उस कृष्ण को प्रणाम करो ॥ २ ॥

५९२ नवयुवक कृष्ण की जय हो (या वे विजयी हों)। उन्मत्त यौवना राधा की जय हो। तरग बहुला यमुना की जय हो। वे दिन कभी थे, अब नहीं हैं ॥ ३ ॥

५९३ कृष्ण त्रिभुवन वन्दित हो कर भी गोपी के चरणों पर गिर पडते हैं। सत्य है, प्रेमान्धों का दोष नहीं दिखाई देते ॥ ४ ॥

५९४ पुत्रि ! कृष्ण श्याम-वर्ण हैं। रात अँधेरी है (चन्द्र-वर्जित)। यमुना के तट पर घने वृक्ष हैं। यदि भ्रमरी बन जाओ, तो मुँह की महँक से उन्हें पा जाओगी ॥ ५ ॥

५९५. केसिवियारणरुहिल्लकुप्परुग्घसणलच्छणग्घवियं ।
न मुएइ कण्ह जुण्णं पि कंचुयं अज्ज वि विसाहा ॥ ६ ॥

केशिविदारणरुधिरार्द्रकूर्परोद्धर्षणलाञ्छनार्घितम् ।
न मुञ्चति कृष्ण जीर्णमपि कञ्चुकमद्यापि विशाखा ॥

५९६. राहाइ कवोलतलुच्छलतजोण्हाणिवायधवलंगो ।
रइरहसवावडाए धवलो आलिंगिओ कण्हो ॥ ७ ॥

राधया कपोलतलोच्छलज्ज्योत्स्नानिपातधवलाङ्गः ।
रतिरभसव्यापृतया धवल आलिङ्गितः कृष्णः ॥

५९७. धवल धवलच्छीए महुरं महुराउरीइ मज्झम्मि ।
तक्कं विक्कंतीए कण्हो कण्हो त्ति वाहरिओ ॥ ८ ॥

धवलं धवलाक्ष्या मधुर मथुरापुर्या मध्ये ।
तक्रं विक्रीणत्या कृष्ण कृष्ण इति व्याहृतम् ॥

*५९८. सच्चं चेय भुयंगो विसाहिया कण्ह तण्हहा होइ ।
मत्ते वि विणयतणए जीए धुम्माविओ त सि ॥ ९ ॥

सत्यमेव भुजङ्गी विशाखा कृष्ण तृष्णहा भवति ।
मत्यपि विनतातनये यया घूर्णितस्त्वमसि ॥

५९९. केसव पुराणपुरिसो सच्च चिय त सि ज जणो भणइ ।
जेण विसाहियाए भमसि सया हत्थलग्गाए ॥ १० ॥

केशव पुराणपुरुषः सत्यमेव त्वमसि यज्जनो भणति ।
येन विशाखया भ्रमसि सदा हस्तलग्नया ॥

*६०० किनिओ सि कीस केसव किं न कओ धन्नसंगहो मूढ ।
कत्तो मणपरिओसो विसाहियं भुजमाणस्स ॥ ११ ॥

क्रीतोऽसि कस्मात्केशव किं न कृतो धन्यासंग्रहो (धान्यसंग्रहो) मूढ ।
कुतो मनःपरितोषो विशाखिका (विषाधिकं) भुञ्जानस्य ॥

५९५ हे कृष्ण ! आज भी विशाखा (गोपी विशेष) उस कंचुक को जीर्ण हो जाने पर भी नहीं छोड रही है, जो केशी का वध करते समय रुधिरार्द्र कूर्पर (केहुँनी) को पोंछने से उत्पन्न धब्बों के कारण बहुमूल्य बन गया है ॥ ६ ॥

५९६ जिन के अंग (राधा के) कपोलों से छलकते ज्योत्स्ना-प्रवाह से श्वेत हो चुके थे, उन श्वेतांग कृष्ण का, रतिरस में लीन राधा ने आलिंगन कर लिया ॥ ७ ॥

५९७. मथुरापुरी के मध्य मे मधुर और श्वेत मट्ठा बेचती हुई कोई धवलाक्षी कृष्ण-कृष्ण[1] (काला-काला) कह पड़ी ॥ ८ ॥

*५९८. केशव ! जिसने गरुड के रहने पर भी तुम को (स्थान-स्थान पर) घुमा दिया[2] (पक्षान्तर में, जिस के कारण तुम्हें चक्कर आ गया), वह विशाखा (गोपी विशेष) सचमुच ही अधिक विष वाली तृष्णावती भुजंगी (सर्पिणी और स्वैरिणी) है ॥ ९ ॥

५९९ केशव ! जैसा लोग तुम्हें कहते हैं, सचमुच (तुम) पुराण-पुरुष (ईश्वर और वृद्ध पुरुष) हो, क्योंकि सदा हाथ मे लगी हुई विशाखा (एक गोपी और लाठी या बैसाखी) के साथ चलते हो ॥ १० ॥

*६००. कृष्ण तुम दुर्बल क्यों हो ? अरे मूढ ! तुमने धान्यसंग्रह क्यों नही किया ? जो अपरिपक्व (कच्चा) भोजन करता है, उसके मन को कैसे सन्तोष मिल सकता है ? ॥ ११ ॥

शृङ्गार पक्ष—कृष्ण ! तुम आकर्पित क्यों हो गये ? अरे मूढ ! तुमने सुन्दर रमणी को क्यों नहीं ग्रहण कर लिया ? जो विशाखा के साथ सभोग करता है, उसे सन्तोष कैसे हो सकता है ?

---

१. कृष्ण का अर्थ = कालारंग और श्रीकृष्ण यहाँ दोनों ग्राह्य हैं ।

२ मूल में घुम्माविअ पाठ है । अभिप्राय यह है कि जिसने अपने प्रेम में तुम्हें इधर-उधर घूमने के लिये विवश कर दिया है ।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

६०१. विहडउ मडलिवधो भज्जउ रासो न मुच्चए कण्ह ।
नवसियसएहि लद्धो तुह हत्थ मज्झ हत्थेण ॥ १२ ॥
विघटता मण्डलीवन्धो भज्यता रासो न मुच्यते कृष्ण ।
उपयाचितकशतैर्लब्धस्तव हस्तो मम हस्तेन ॥

६०२ कण्हो देवो देवा वि पत्थरा सुयणु निम्मविज्जति ।
असूहि न मउइज्जति पत्थरा किं व रुण्णेण ॥ १३ ॥
कृष्णो देवो देवा अपि प्रस्तरा सुतनु निर्माप्यन्ते ।
अश्रुभिर्न मृदूक्रियन्ते प्रस्तरा किं वा रुदितेन ॥

६०३ महुरारज्जे वि हरी न मुयइ गोवालियाण त पेम्म ।
खडति न सप्पुरिसा पणयपरूढाइ पेम्माइ ॥ १४ ॥
मथुराराज्येऽपि हरिर्न मुञ्चति गोपालिकाना तत्प्रेम ।
खण्डयन्ति न सत्पुरुषा प्रणयप्ररूढानि प्रेमाणि ॥

*६०४ सच्च चिय चवइ जणो अमुणियपरमत्थ नदगोवालो ।
थणजीवणो सि केसव आभीरो नत्थि सदेहो ॥ १५ ॥
सत्यमेव वदति जनोऽज्ञातपरमार्थो नन्दगोपाल ।
स्तन्यजीवनोऽसि केशवाभीरो नास्ति सदेह ॥

६०५ सभरसि कण्ह कालिंदिमज्जणे मह कडिल्लपगुरण ।
एण्हि महुरारज्जे आलवणस्सावि सदेहो ॥ १६ ॥
सस्मरसि कृष्ण कालिन्दीमज्जने मम कटीवस्त्रप्रावरणम् ।
इदानी मथुराराज्य आलपनस्यापि संदेहः ॥

## ६३ रुद्दवज्जा [रुद्रपद्धति]

६०६. रइवरुहुविपगोरीचलणाहयणिवडिए जडाजूडे ।
निवडतचदरुभणविलोलहत्थ हर नमह ॥ १ ॥
रतिवल्हकुपिनगौरीचरणाहतनिपतिते जटाजूटे ।
निपतच्चन्द्ररोधनविलोलहस्त हरं नमत ॥

६०१ भले ही मण्डली विघटित हो जाय, भले ही रासलीला भग हो जाय, परन्तु कृष्ण ! तुम्हारा हाथ मेरे हाथ मे है, छोडूँगी नही, क्योंकि वह मुझे बहुत मनौतियो से प्राप्त हुआ है ॥ १२ ॥

६०२ सुन्दरि ! कृष्ण देवता हैं, और देवता भी पत्थर से निर्मित होते हैं। पत्थर आँसुओ से नही पसीजते (कोमल नही होते), तब तुम क्यो रो रही हो ? ॥ १३ ॥

६०३ मथुरा का राज्य पाकर भी कृष्ण गोपियो का वह प्रगाढ प्रेम नही छोडते हैं। सत्पुरुष विश्वास से उत्पन्न प्रेम नही तोडते हैं ॥ १४ ॥

*६०४. केशव ! लोग सत्य ही कहते हैं, उत्कृष्ट धन को न जानने वाले तुम नन्द के चरवाहे (गोपाल) एव क्षीरजीवी अहीर हो—इसमे सन्देह नही है ॥ १५ ॥

शृंगार पक्ष—केशव ! लोग सत्य ही कहते हैं, अन्तिम प्रयोजन (भोग) को न जाननेवाले तुम नन्द के चरवाहे एव स्तन से जीवित रहनेवाले (स्तन मर्दन से ही सन्तुष्ट हो जानेवाले) अहीर (मूर्ख) हो—इसमे सन्देह नही है।

६०५ कृष्ण ! यमुना मे स्नान के समय तुमने मेरा कटिवस्त्र पहन लिया था—क्या वह याद है ? इस समय मथुरा के राज्य मे तो मिलने पर बात भी करने मे सन्देह है ॥ १६ ॥

## ६३—रुद्द-वज्जा (रुद्र-पद्धति)

६०६. रति-कलह मे कुपित गौरी के पदाघात से जटाजूट छूट जाने पर जिनका हाथ गिरते हुए चन्द्रमा को सँभालने (रोकने) के लिये चचल हो उठा था, उन शिव को प्रणाम करो ॥ १ ॥

*विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

६०७ परिहासवामछोडणकरकिसलयरुद्धणयणजुयलस्स ।
रुद्दस्स तइयणयण पव्वइपरिचुंबिय जयइ ॥ २ ॥
परिहासवासोमोचनकरकिसलयरुद्धनयनयुगलस्य ।
रुद्रस्य तृतीयनयन पार्वतीपरिचुम्बित जयति ॥

६०८ सञ्झासमए परिकुवियगोरियामुद्दविहडणं विउल ।
अद्धुम्मिल्लपलोयंत लोयण त हर नमह ॥ ३ ॥
सन्ध्यासमये परिकुपितगौरीमुद्राविघटन विपुलम् ।
अर्धोन्मीलत्प्रलोकयल्लोचन त हर नमत ॥

*६०९ चंदाहयपडिबिंबाइ जाइ मुक्कट्टहासभीयाए ।
गोरीइ माणविहडणघडतदेह हर नमह ॥ ४ ॥
चन्द्राहतप्रतिबिम्बाया यस्या जातिमुक्ताट्टहासभीताया ।
गौर्या मानविघटनघटमानदेह हर नमत ॥

*६१० नमिऊण गोरिवयणस्स पल्लव ललियकमलसरभमर ।
कयरइमयरंदकल ललियमुह त हर नमह ॥ ५ ॥
नत्वा गौरीवदनस्य पल्लव ललितकमलसरोभ्रमरम् ।
कृतरतिमकरन्दकल ललितमुख त हर नमत ॥

## ६४ हियालीवज्जा [हृदयवतीपद्धति]

६११ विवरीयरया लच्छी बंभ दट्ठूण नाहिकमलत्थं ।
हरिणो दाहिणणयण रसाउला कीस झंपेइ ॥ १ ॥
विपरीतरता लक्ष्मीर्ब्रह्माणं दृष्ट्वा नाभिकमलस्थम् ।
हरेर्दक्षिणनयन रसाकुला कस्मात्पिदधाति ॥

६१२ ढक्कसि हत्थेण मुह ज जपसि अणिमिसं पलोयंतो ।
हसिर च वहसि वयण तुह नाह न निव्वुया दिट्ठी ॥ २ ॥
छादयसि हस्तेन मुख यज्जल्पस्यनिमिषं प्रलोकयन् ।
हसनशील च वहसि वदन तव नाथ न निर्वृता दृष्टि ॥

६०७ रति-समय परिहास मे वस्त्र उतार लिये जाने पर लज्जावती पार्वती ने अपने पाणि-पल्लवो स शिव के दोनो नेत्रो को ढँक कर तृतीय नेत्र को चूम लिया था, उसे नमस्कार कर लो ॥ २ ॥

६०८. आधी खुली और आधी बन्द आखो से देखने वाले उन शिव को प्रणाम करो, जिन्होने सन्ध्या (पूजा) करते समय कुपित गौरी की मुख-मुद्रा (मौन) तोड दी थी ॥ ३ ॥

(कोप का कारण सन्ध्या सपत्नी मे अनुरक्ति और मौन-भग का कारण साभिलाप निरीक्षण है)

*६०९ जो चमेली (जाति) के पुष्प के समान (शिव के) उन्मुक्त अट्टहास से भीत हा चुकी थी तथा जिनका प्रतिबिम्ब (ललाटस्थ) चन्द्रमा मे पड रहा था, उन गौरी के मानापनयन में जिनका शरीर व्यापृत (सलग्न) है, उन शिव को प्रणाम करो ॥ ४ ॥

*६१० गौरी के अधरो का प्रणाम करके उन ललित मुख (सुन्दर मुखवाले) शिव को प्रणाम करो, जो लावण्य युक्त मुख रूपी कमल के निकट (चुम्बनार्थ) जाने वाल भ्रमर हैं और जिन्होने रतिरस की कला का अभ्यास किया है ॥ ५ ॥

## ६४—हियालीवज्जा (हृदयवती-पद्धति)

६११ विपरीत रति के समय सानुरागा लक्ष्मी ने (विष्णुके) नाभि-कमल म स्थित ब्रह्मा को देख कर विष्णु का दाहिना नेत्र क्या ढँक दिया ? ॥ १ ॥

(विष्णु का दाहिना नेत्र सूर्य है। उसके ढँक जाने पर रात हो जायगी और नाभिकमल सकुचित हा जायगा, फलत ब्रह्मा उसी म भँवरे के समान बन्द हो जायँगे। इस प्रकार अन्य पुरुष से लजाने की स्थिति समान हा जायगी और रति-क्रीडा निर्वाध चलती रहेगी)

६१२ नाथ! तुम्हारी दृष्टि स्वस्थ (या शान्त) नही है, क्योकि हाथ से मुँह ढँक रहे हो, एकटक देखते हुए बातें कर रहे हो और हँसने वाला मुख धारण कर रहे हो, (अर्थात् तुम्हे कोई रोग हो गया है) ॥ २ ॥

(अपराधी नायक दन्त-क्षत का छिपाने के लिए मुँह ढँक रहा है, पलको म लगी अजन रेखा या लाक्षारस को छिपाने के लिए एकटक देख रहा है, नायिका को सतुष्ट रखने के लिए हँस रहा है और रात्रि जागरण के कारण दृष्टि स्वस्थ नही है)

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

६१३. जइ सा सहीहि भणिया तुज्झ मुह पुण्णचदसारिच्छ ।
ता कीस मुद्धडमुही करेण गडत्थल पुसइ ॥ ३ ॥

यदि सा सखीभिर्भणिता तव मुख पूर्णचन्द्रसदृक्षम् ।
तत् कस्मान्मुग्धमुखी करेण गण्डस्थल प्रोञ्छति ॥

६१४ अच्छीहि पइ सिहिणेहि दियवर गुरुयण नियवेण ।
तिन्नि वि जूरेइ वहू न याणिमो केण कज्जेण ॥ ४ ॥

अक्षिभ्या पति स्तनाभ्या द्विजवर गुरुजनं नितम्बेन ।
त्रीण्यपि निन्दति वधूर्न जानीमः केन कार्येण ॥

६१५ जइ सा पइणा भणिया तिलयं विरएमि अत्तणो
(?अत्तणा) तुज्झ ।
ता कीस मुद्धडमुही हसिऊण परम्मुही ठाइ ॥ ५ ॥

यदि सा पत्या भणिता तिलक विरचयाम्यात्मनस्तव
(विरचयाम्यात्मना तव) ।
तत् कस्मान्मुग्धमुखी हसित्वा पराङ्मुखी तिष्ठति ॥

६१६ हियए रोसुग्गिण्ण पायपहार सिरम्मि पत्थतो ।
तह उ त्ति पिओ माणसिणीइ थोरसुअ रुण्ण ॥ ६ ॥

हृदये रोषोद्गीर्णं पादप्रहार शिरसि प्रार्थयमान. ।
तथैवेति प्रियो मनस्विन्या स्थूलाश्रुक रुदितम् ॥

६१७ त दट्ठूण जुवाण परियणमज्झम्मि पोढमहिलाए ।
उप्फुल्लदल कमल करेण मउलाइय कीस ॥७॥

तं दृष्ट्वा युवान परिजनमध्ये प्रौढमहिलया ।
उत्फुल्लदलं कमल करेण मुकुलीकृतं कस्मात् ॥

६१३ यदि सखियो ने कह दिया कि तुम्हारा मुख पूर्णचन्द्र के समान है तो भोले मुख वाली सुन्दरी हाथ से कपोल क्यो पोछ रही है ॥ ३ ॥

नायिका ने समझा कि कही मेरे कपोलो मे धब्बा तो नही पडा है, अन्यथा वह कलकी चन्द्रमा के समान कैसे हो सकता है ?)

६१४ वह तीनो की निन्दा कर रही है (या तीनो पर क्रोध कर रही है)—आँखो से पति को, स्तनो से पूज्य ब्राह्मण को और नितम्बो से गुरुजन को। किसलिये ? हम नही जानते ॥ ४ ॥

(लज्जाशील पति नवागता वधू के निकट देर तक नही ठहरता, अत उसे देर तक जी भर देखने के लिए तरसती आँखो से उसकी निन्दा करती है। स्थूल स्तनो के द्वारा वक्ष स्थल निरुद्ध हो जाने के कारण नमस्कार सूचित करने के लिये भी थोडा सा सिर नही झुका सकती, अत ब्राह्मण की निन्दा करती है। नितम्बो के भारी होने के कारण गुरुजनो की सेवा मे विलम्ब हो जाता था, अत उनकी भी निन्दा करती है)

६१५ यदि पति ने कहा कि लाओ, मैं तुम्हारे तिलक रच दूँ, तो वह मुग्धा क्यो हँस कर पराङ्मुख हो गई ? ॥ ५ ॥

(ऋतुमती नायिका ने समझा कि तिलक के व्याज से कही प्रिय मेरा मुख न चूम लें। अत उसने पराङ्मुख होकर अपना रुधिराक्त वस्त्र दिखला दिया)

६१६ जब हृदय पर प्रहार करने के लिये क्रोधपूर्वक चरण उठाया तब पति ने प्रार्थना की—मेरे सिर पर मारो। उस समय 'मैने जैसा समझा था मेरा पति वैसा ही है'—यह कहती हुई वह मनस्विनी बडे-बडे आँसू गिराती हुई रो पडी ॥ ६ ॥

(नायिका ने समझ लिया कि अवश्य इसके हृदय मे कोई अन्य प्रिया बसी है, जिसे बचाने के लिये मेरे चरण-प्रहार को सिर पर झेलना चाहता है)

६१७ प्रौढ महिला ने उस युवक को परिजनो के बीच मे देख कर खिली हुई पखडियो वाले कमल को हाथ से मुकुलित क्यो कर दिया ? ॥ ७ ॥

(वह सबके समक्ष अपने प्रेमी से कुछ नही कह सकती थी। अत उसने कमल को मुकुलित करके यह सकेत किया कि सूर्यास्त होने पर तुम आ जाना)

६१८. हतूण वरगइद वाहो एक्केण नवरि वाणेण ।
घुवइ सर पियइ जल त जाणह केण कज्जेण ॥८॥

हत्वा वरगजेन्द्रं व्याध एकेन केवल वाणेन ।
धावति शर पिबति जल तज्जानीत केन कार्येण ॥

६१९ कुकुमकयगराय पडिहत्थपओहरी कुरगच्छी ।
सयणम्मि नावगूहइ रमण भण केण कज्जेण ॥९॥

कुङ्कुमकृताङ्गराग परिपूर्णपयोधरा कुरङ्गाक्षी ।
शयन नावगूहति रमण भण केन कार्येण ॥

६२० सालत्तय पय ऊरएसु तह कज्जल च चलणेसु ।
पट्ठीइ तिलयमाल वहत कह से रय पत्तो ॥१०॥

सालक्तक पदमूर्वोस्तथा कज्जल च चरणयो ।
पृष्ठे तिलकमाला वहन् कथ तस्या रत प्राप्त ॥

६२१. अहिणवपेम्मसमागमजोव्वणरिद्धीवसतमासम्मि ।
पवसतम्म वि पइणो भण कीस पलोइय सीस ॥११॥

अभिनवप्रेमसमागमयौवनर्द्धिवसन्तमासे ।
प्रवसतोऽपि पत्युर्भण कस्मात् प्रलोकित शीर्षम् ॥

६२२ जइ देवरेण भणिया खग्ग घेत्तूण राउले वच्च ।
ता कीस मुद्धमुही हसिऊण पलोअए सेज्ज ॥१२॥

यदि देवरेण भणिता, खड्ग गृहीत्वा राजकुले व्रज ।
तत् कस्मान्मुग्धमुखी हसित्वा प्रलोकयति शय्याम् ॥

६१८. व्याध श्रेष्ठ गजेन्द्र को केवल एक बाण से मार डालता है और बाण को धोकर वही पानी पी जाता है। जानते हो, ऐसा वह क्यों करता है ? ॥ ८ ॥

(कहीं कोई यह न समझ ले कि मेरा बाण विष मे डुबोया हुआ था। मैंने गजराज का वध अपने पराक्रम से किया है, विष की सहायता से नहीं। यदि उसमे विष होता तो मैं धोकर पाता क्यो ? और पीकर जीवित ही कैसे रहता ?)

६१९. शय्या पर परिपूर्ण पयोधरा कुरगाक्षी ने उस पति का—जिस-ने कुकुम का अगराग लगाया था—आलिंगन नहीं किया। बताओ, उसने ऐसा किसलिये किया ? ॥ ९ ॥

(कुंकुम का अंगराग भी हम दोनो के बीच रहने पर स्पर्श-सुख का बाधक[1] है, यह सोचकर नायिका ने आलिंगन नहीं किया)

६२०. अरे, तुमने उसके साथ कैसा रमण किया है कि जाँघो पर महावर लगे पैरो के चिह्न हैं, चरणो में कज्जल लगा है और पीठ पर तिलकों की पंकियाँ पड़ी हैं ? ॥ १० ॥

(इन चिह्नो से नायक का रति के सभी आसनो में नैपुण्य सूचित होता है)

६२१. बताओ, नायिका ने अभिनव प्रेम, समागम, यौवन, समृद्धि और वसन्त मास के रहने पर भी प्रवासी होने वाले पति का शिर क्यो देखा ? ॥ ११ ॥

(इन दुर्लभ पदार्थो के रहने पर भी यह परदेश जाना चाहता है। अतएव सचमुच बैल है। कहीं सींग तो नहीं निकल आई है—यह सोच कर उस-का शिर देखने लगी)

६२२. जब देवर ने कहा कि तलवार लेकर राज कुल मे जाओ, तब मुग्धमुखी भाभी ने हँसकर सेज की ओर क्यो देखा ? ॥ १२ ॥

(जब देवर ने भाभी से कहा कि मेरे भाई के स्थान पर राज-सेवा के लिये तुम जाओ, तब उसने सोचा कि शायद देवर ने सेज पर अंकित लाक्षा-रस-रञ्जित चरणो के लाञ्छन देखकर गत रात्रि मे होने वाली मेरी विपरीत रति को ताड लिया है। अत उसका अभिप्राय है कि तुम रात मे मेरे भाई का काम करती हो, तो दिन में भी करो। भाभी के शय्या की ओर देखने का यही रहस्य है)

---

१. साध करि हार गले ना परिनू आमि।
हार अन्तराल पाछे रस रघुमनि ॥ —बंगकवि कृत्तिवास

६२३ जइ सानुयाइ भणिया पिययमम्हि पुत्ति दीवय देहि ।
ता कीस मुद्धमुही हसिऊण पलोयए हियय ॥१३॥
यदि श्वश्र्वा भणिता प्रियवसतौ पुत्रि दीपक देहि ।
तत् कस्मान्मुग्धमुखी हसित्वा प्रलोकयति हृदयम् ॥

६२४ जइ सा सहीहि भणिया तुज्झ पई सुन्नदेउलसमाणो ।
ता कीस मुद्धमुही अहिययरं गव्वमुव्वहइ ॥१४॥
यदि सा सखीभिर्भणिता तव पतिः शून्यदेवकुलसमान ।
तत् कस्मान्मुग्धमुखी अधिकतरं गर्वमुद्वहति ॥

६५ मसयवज्जा [शशकपद्धति]

६२५ दुल्दुल्लतो रच्छामुहेसु वरमहिलियाण हत्थेसु ।
खधारक्खारिससओ व्व पुत्ति दइओ न छुट्टिहिइ ॥१॥
परिभ्रमन् रथ्यामुखेषु वरमहिलाना हस्तेषु ।
स्कन्धावारस्थारिशशक इव पुत्रि दयितो न मोक्ष्यते ॥

६२६ तिलतुसमेत्तेण वि विप्पिएण तह होइ गरुयसतावो ।
सुहय विवज्जइ ससओ चम्मच्छेएण वि वराओ ॥२॥
तिलतुषमात्रेणापि विप्रियेण तथा भवति गुरुसताप ।
सुभग विपद्यते शशकश्चर्मच्छेदेनापि वराक ॥

६२७ इह इदधणू इह मेहगज्जियं इह सिहीण उल्लावो ।
पहिओ हारी ससओ व्व पाउसे कह न मालेइ ॥३॥
इहेन्द्रधनुरिह मेघगर्जितमिह शिखिनामुल्लाप ।
पथिको हारी शशक इव प्रावृषि कथ न म्लायति ॥

*६२८ जा इच्छा का वि मणोपियम्मि तग्गय मणम्मि पुच्छामो ।
ससय वहिल्लो सि तुम जीविज्जइ अन्नहा कत्तो ॥४॥
येच्छा कापि मन प्रियस्य तद्गत मनसि पृच्छाम ।
शशक शीघ्रोऽसि त्व जीव्यतेऽन्यथा कुत ॥

६२३. जब मास ने कहा कि पुत्रि ! प्रिय के घर मे दीपक जला दो, तब भोले मुँह वाली बहू हँस कर अपना हृदय क्यों देखने लगी ? ॥ १३ ॥
(उत्तर—उसके हृदय मे ही पति का घर था, वहाँ दीपक कैसे जलाये यह सोचकर उसे हँसी आ गई और अपना हृदय देखने लगी)

६२४ जब सखियो ने कहा—'तुम्हारा प्रिय शून्य देवमन्दिर के समान है, तब मुग्धमुखी नायिका क्यो अधिक गर्ववती हो गई ? ॥ १४ ॥
(उत्तर—उसने समझ लिया कि इन सखियो ने उससे प्रणय-याचना की होगी और उसने सुनी न होगी। अत उसे अपने प्रिय पर गर्व हो आया)

## ६५—ससय-वज्जा (शशक-पद्धति[1])

६२५ बेटी ! तुम्हारा प्रिय गलियो के अगले छोर पर सुन्दर महिलाओ के हाथो मे पड कर सेना को छावनी मे प्रविष्ट शशक (खरगोश) के समान बच नही पायेगा (छूट नही पायेगा) ॥ १ ॥

६२६ तिल-तुप (तिल का छिलका या भूसी) के बराबर भी (अर्थात् थोडा सा भी) अप्रिय (अपराध) हो जाने पर सन्ताप होता है। सुभग ! बेचारा खरगोश चर्मच्छेदन से भी मर जाता है ॥ २ ॥
(खरगोश चर्मछेदन से (चमडा कट जाने से) मर जाता है, यह लोक विश्वास है)

६२७ यहाँ इन्द्र-धनुष है, यहाँ मेघ-गर्जना है और यहाँ मयूरो का कोलाहल है। पावस मे पथिक, मनोहर शशक के समान (भीत होकर) क्यो नही देखता है ? ॥ ३ ॥
(पावस मे इन्द्र-धनुष मेघ-गर्जन आदि से भीत खरगोश अपना स्थान नही छोडता है)

*६२८. जब प्रिय मन मे आते हैं (या जब मन प्रिय के निकट जाता है) तब उमी मन मे, उनकी जो कुछ भी इच्छा रहती है, मैं पूछ लेती हूँ। (अर्थात् पूर्ण कर देती हूँ) शशक ! (प्रियतम या मन) तुम द्रुतगामी हो, अन्य किस ढग से जोवित रहा जाय ? (या जीवित रहा जाता है) ॥ ४ ॥

---

१. इस प्रकरण में शशक का वर्णन प्रमुख नहीं है। प्रमुखता प्रणय की है। शशक शब्द प्रिय के प्रतीक के रूप में बार-बार गाथाओ में आया है।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

६२९. अलिएण व सच्चेण व गेण्हसि नाम पि दड्ढगमणस्स ।
सुहय विवज्जइ ससओ चम्मच्छेएण वि वराओ ॥५॥

अलीकेन वा सत्येन वा गृह्णासि नामापि दग्धगमनस्य ।
सुभग विपद्यते शशकश्चर्मच्छेदेनापि वराकः ॥

६६. वसतवज्जा [वसन्तपद्धतिः]

६३०. वणयतुरयाहिरूढो अलिउलझंकारतूरणिग्घोसो ।
पत्तो वसंतराओ परहुयवरघुट्ठजयसद्दो ॥१॥

वनकतुरगाधिरूढोऽलिकुलझङ्कारतूर्यनिर्घोष ।
प्राप्तो वसन्तराज परभृतवरघुष्टजयशब्दः ॥

६३१. परिधूसरा वि सहयारमजरी वहउ मजरीणामं ।
नीसेसपसूणपरम्मुहं कयं जीइ भमरउल ॥२॥

परिधूसरापि सहकारमञ्जरी वहतु मञ्जरीनाम् ।
निःशेषप्रसूनपराङ्मुखं कृतं यया भ्रमरकुलम् ॥

६३२. उब्भिज्जइ सहयारो वियसइ कुंदो य वियसइ असोओ ।
सिसिरपरिणामसुहिय उम्मील पकय सहसा ॥३॥

उद्भिद्यते सहकारो विकसति कुन्दश्च विकसत्यशोकः ।
शिशिरपरिणामसुखितम् उन्मीलितं पङ्कजं सहसा ॥

६३३. रुदारविंदमदिरमयरदाणंदियालिरिंछोली ।
रणझणइ कसणमणिमेहल व्व महुमासलच्छीए ॥४॥

विशालारविन्दमन्दिरमकरन्दानन्दितालिपङ्क्तिः ।
रणझणति कृष्णमणिमेखलेव मधुमासलक्ष्म्याः ॥

*६३४. सधुक्किज्जइ हियए परिमलआणंदियालिमालाहिं ।
उल्लाहि वि दिसिमणिमजरीहि लोयस्स मयणग्गी ॥५॥

सधुक्ष्यते हृदये परिमलानन्दितालिमालाभिः ।
आर्द्राभिरपि दिङ्मणिमञ्जरीभिर्लोकस्य मदनाग्निः ॥

६३५ गहिऊण चूयमंजरि कीरो परिभमइ पत्तलाहत्थो ।
ओसरसु सिसिरणरवर लद्धा पुहवी वसंतेण ॥६॥

गृहीत्वा चूतमञ्जरी कीर परिभ्रमति प्रतीहार ।
अपसर शिशिरनरवर लब्धा पृथिवी वसन्तेन ॥

*६३६ किं करइ तुरियतुरियं अलिउलघणवम्मलो य सहयारो ।
पहियाण विणासासंकिय व्व लच्छी वसंतस्स ॥७॥

किं करोति त्वरितत्वरितमलिकुलघनशब्दश्च सहकार ।
पथिकाना विनाशाशङ्कितेव लक्ष्मीर्वसन्तस्य ॥

६३७ लंकालयाण पुत्तय वसंतमासम्मि लद्धपसराण ।
आवीयलोहियाणं बीहेइ जणो पलासाण ॥८॥

लङ्कालयेभ्य पुत्रक वसन्तमासे (वसान्त्रमासे) लब्धप्रसरेभ्य ।
आपीतलोहितेभ्यो बिभेति जन पलाशेभ्य ॥

६३८ एक्को च्चिय दुव्विसहो विरहो मारेइ गयवई भीमो ।
किं पुण गहियसिलीमुहसमाहवो फग्गुणो पत्तो ॥९॥

एक एव दुर्विषहो विरहो (विरथो) मारयति गतपतिका (गजपतीन्)भीम ।
किं पुनर्गृहीतशिलीमुखसमाधव फाल्गुन प्राप्त ॥

६३९ होसइ किल साहारो साहारे अंगणम्मि वड्ढंते ।
पत्ते वसंतमासे वसंतमासाइ सोसेइ ॥१०॥

भविष्यति किल साधार सहकारेऽङ्गणे वर्धमाने ।
प्राप्ते वसन्तमासे वसान्त्रमासानि शोषयति ॥

*६४० विकिरि करि म अजुत्तं जणेण जं बालओ त्ति भणिओ सि ।
धवलत्तं देंतो कंटयाण साहाण मलिणत्तं ॥११॥

विकरि कुरु मायुक्त जनेन यद्बालक इति भणितोऽसि ।
धवलत्वं ददान कण्टकाना शाखाना मलिनत्वम् ॥

६३५ आम्रमजरी को लेकर भ्रमर-रूपी प्रतिहार (द्वारपाल या दरबान) भ्रमण कर रहा है। अरे नरपति शिशिर! हट जाओ, पृथ्वी को वसन्त ने प्राप्त कर लिया है[1] ॥ ६ ॥

*६३६ भ्रमरो के प्रचुर कोलाहल से युक्त (वासन्ती सुषमा का) सहायक (या सहचर) आम्र त्वरित-त्वरित क्या कर रहा है? (अर्थात् निन्दनीय कार्य करने जा रहा है) ऐसा लगता है, मानो पथिको (विरहियो) के विनाश के लिये वासन्ती सुषमा सभावित है (अर्थात् वसन्त के आने की सभावना है) ॥ ७ ॥

६३७. पुत्र! जिनका गृह शाखाओ पर है, वसन्त मास मे जिनका प्रसार होता है और जिनका वर्ण पीत और लोहित (लाल) है, उन पलाश-पुष्पो से मनुष्य विरही) डर जाता है ॥ ८ ॥
अन्यार्थ—पुत्र! जिनका गृह लकापुरी मे है, जो वसा, आंत और मास से पुष्ट होते हैं और जो रक्त-पान कर चुके हैं, उन राक्षसो से मनुष्य डर जाता है।

६३८ असह्य एव भयानक विरह अकेला ही प्रोषितपतिकाओ को मार डालता है। तो फिर क्या भ्रमरो को लेकर चैत के साथ आया हुआ फागुन नही मारेगा? ॥ ९ ॥
अन्यार्थ—दुर्निवार्य भीमसेन रथहीन होने पर भी गजपतियो (गजारोहियो या श्रेष्ठ गजो) को अकेले मार डालता है। तो फिर क्या कृष्ण के साथ आया हुआ अर्जुन नही मारेगा?

६३९. (सोचा था) आँगन मे बढता हुआ आम सहारा होगा, परन्तु वसन्त मास आने पर वह वसा, आँत और मास को सुखा रहा है ॥ १० ॥ (आम की मजरियो से विरहोद्दीपन होता है)

*६४०. हे कोकर[2]! कण्टको को धवलता और शाखाओ को श्यामता (मलिनता) प्रदान करते हुए अनुचित (कार्य) मत करो अर्थात् दुष्टो का हित और सज्जनो का अहित मत करो क्योकि तुम दोनो कटको और शाखाओ के आश्रय (आलय) कहे गये हो ॥ ११ ॥

१ यह गाथा कौतूहलकृत लीलावई में भी पाई जाती है। समवत वही से सगृहीत हुई हो।
२. बबूल की जाति का वृक्ष।
* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

*६४१ मा रज्ज सुहजणए सोहजणए य दिट्ठमत्तम्मि ।
भज्जिहिसिय साहसिया सा हसिया सव्वलोएण ॥१२॥
मा रज्य शुभजनके शोभाञ्जनके च दृष्टमात्रे ।
भङ्क्ष्यस इति साहसिका सा हसिता सर्वलोकेन ॥

## ६७ गिम्हवज्जा [ग्रीष्मपद्धति]

६४२ अवरेण तवइ सूरो सूरेण य ताविया तवइ रेणू ।
सूरेणपरेण पुणो दोहिं पि हु ताविया पुहवी ॥१॥
अपरेण तपति सूर्यः सूर्येण च तापिता तपति रेणु ।
सूर्येणापरेण पुनर्द्वाभ्यामपि खलु तापिता पृथिवी ॥

६४३ गिम्हे दवग्गिमसिमइलियाइ दीसंति विंझसिहराइ ।
आससु पउत्थवइए न हुंति नवपाउसब्भाइ ॥२॥
ग्रीष्मे दवाग्निमषीमलिनीकृतानि दृश्यन्ते विन्ध्यशिखराणि ।
आश्वसिहि प्रोषितपतिके न भवन्ति नवप्रावृडभ्राणि ॥

६४४ डहिऊण निरवसेसं ससावयं सुक्करुक्खमारूढो ।
किं सेसं ति दवग्गी पुणो वि रण्णं पलोएइ ॥३॥
दग्ध्वा निरवशेषं सश्वापदं शुष्कवृक्षमारूढः ।
किं शेषमिति दवाग्निः पुनरप्यरण्यं प्रलोकयति ॥

*६४५. मूलाहिंतो साहाण निग्गमो होइ सयलरुक्खाण ।
साहाहि मूलबंधो जेहि कओ ते तरू धन्ना ॥४॥
मूलेभ्यः शाखानां निर्गमो भवति सकलवृक्षाणाम् ।
शाखाभिर्मूलबन्धो यैः कृतस्ते तरवो धन्याः ॥

## ६८ पाउसवज्जा [प्रावृट्पद्धति]

६४६ भग्गो गिम्हप्पमरो मेहा गज्जंति लद्धसमाणा ।
मोरेहि वि उग्घुट्ठं पाउसराया चिरं जयउ ॥१॥
भग्नो ग्रीष्मप्रसरो मेघा गर्जन्ति लब्धसमानाः ।
मयूरैरप्युद्घुष्टं प्रावृड्राजश्चिरं जयतु ॥

*६४१. सरलता से टूट जाने वाले (या सुख उत्पन्न करने वाले) सहिजन को देखते ही प्रसन्न मत हो जाओ, (गिरकर) टूट जाओगी—इस प्रकार शाखा पर आश्रित (डाल पर चढ़ी) तरुणी सब लोगों के द्वारा हँसी गई ॥ १२ ॥

द्वितीयार्थ—"इस प्रिय दर्शन और अस्थिरप्रणय तरुण को देखते ही अनुरक्त मत हो जाओ, निराश होना पडेगा"—इस प्रकार तरुणी लोगों के द्वारा हँसी गई।

## ६७—गिम्ह-वज्जा (ग्रीष्म-पद्धति)

६४२. ग्रीष्म से सूर्य तप रहा है और सूर्य से रेणु तप रही है। फिर सूर्य और ग्रीष्म (या उत्तरायण) दोनो से पृथ्वी तप गई है ॥ १ ॥

६४३ ग्रीष्म में दवाग्नि की मसि से मलिन विन्ध्य के शिखर दिखाई दे रहे हैं, प्रोषितपतिके! आश्वस्त हो जाओ, ये वर्षाकाल के नवीन मेघ नही हैं ॥ २ ॥

६४४. जन्तुओं के साथ सपूर्ण वन को जला कर अग्नि शुष्कवृक्ष पर चढ गई। मानो फिर वह देख रही है कि अभी क्या शेष रह गया है ॥ ३ ॥

*६४५. सभी वृक्षों की शाखाएं जडो से निकलती हैं, जिन्होने शाखाओ से ही जडें पकडी हैं, वे वृक्ष (वरगद) धन्य[1] हैं ॥ ४ ॥

## ६८—पाउसवज्जा (प्रावृट्-पद्धति = वर्षा-प्रकरण)

६४६ ग्रीष्म का प्रसार समाप्त हो गया, मेघ सम्मान पाकर गरज रहे हैं, मयूर भी मुखर हो उठे हैं। पावस-रूपी राजा की जय हो ॥ १ ॥

१. प्रो० पटवर्धन ने लिखा है (देखिये, भूमिका, पृ० १० की अंग्रेजी पाद-टिप्पणी) कि यह गाथा उचित प्रकरण में नही रखी गई है। इसका उचित स्थान वडवज्जा में है। यदि इसे ग्रीष्मातप-त्रस्त पथिक की साभिलाषोक्ति मानकर सोचें तो यह अपने ही स्थान पर प्रतीत होगी। ग्रीष्म में बरगद की सघन छाया में पथिकों को सुख मिलता है। रत्न-देव ने 'वे वृक्ष' का अर्थ अग्नि किया है। वह भी अपनी शिखाओ (शाखाओ) से दूसरी जगह जड बाँध लेती है।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

६४७ कक्खायपिंगलच्छो कसणगो चडुलविज्जुजीहालो ।
पहियघरिणीइ दिट्ठो मेहो उक्कापिसाओ व्व ॥२॥

कषायपिङ्गलाक्षः कृष्णाङ्गश्चटुलविद्युज्जिह्वः ।
पथिकगृहिण्या दृष्टो मेघ उल्कापिशाच इव ॥

६४८ गज्जंति घणा भग्गा य पथया पसरियाउ सरियाओ ।
अज्ज वि उज्जुयसीले पियस्स पथ पलोएसि ॥३॥

गर्जन्ति घना भग्नाश्च पन्थान प्रसृता सरित ।
अद्यापि ऋजुशीले प्रियस्य पन्थान प्रलोकयसि ॥

६४९ अणुझिज्जिरीउ आलोइऊण पहियस्स पहियजायाओ ।
धारामोक्खणिहेण मेहाण गलति असूणि ॥४॥

अनुक्षयणशीला आलोक्य पथिकस्य पथिकजाया ।
धारामोक्षनिभेन मेघाना गलन्त्यश्रूणि ॥

६५० उच्च उच्चावियकधरेण भणिय व पाउसे सिहिणा ।
के के इमे पउत्था मोत्तूण घरेसु घरिणीओ ॥५॥

उच्चैरुच्चीकृतकन्धरेण भणितमिव प्रावृट्काले शिखिना ।
के क इमे प्रोपिता मुक्त्वा गृहेपु गृहिणी ॥

६५१ जा नीलजलहरोदार गज्जिए मरइ नेय तुह जाया ।
ता पहिय तुरियतुरिय वह वह उल्लवइ कलकठी ॥६॥

यावन्नीलजलधरोदारगर्जिते म्रियते नैव तव जाया ।
तावत्पथिक त्वरितत्वरित वह वहेत्युल्लपति कलकण्ठी ॥

६५२ अमुणियपयसचारा दीसति भयंकरा भुयग व्व ।
विसविसमा दुल्लंघा मेहा महिमडले लग्गा ॥७॥

अज्ञानपदसंचारा दृश्यन्ते भयङ्करा भुजङ्गा इव ।
विपविपमा दुलङ्घ्या मेघा महामण्डले लग्ना ॥

६४७. जिसका वर्ण कषाय, पिंगल और स्वच्छ (उज्ज्वल) था, जिसके अङ्ग कृष्ण थे, और जो जिह्वा के समान चपला से युक्त था, उस मेघ को पथिक प्रिया ने ऐसे उल्का पिशाच के समान देखा, जिसके नेत्र कषाय और पिंगल वर्ण के थे, जिसकी जिह्वा विद्युत् के समान चंचल थी और जिसके अग कृष्ण थे ॥ २ ॥

६४८. मेघ गरज रहे हैं, मार्ग खण्डित हो चुके हैं, सरितायें दूर-दूर तक फैल गई हैं। अरी सरले ! अब भी प्रियतम का पथ देख रही हो ! (अब वह कैसे आ पायेगा ?) ॥ ३ ॥

६४९. पथिक के ध्यान में डूबी हुई प्रोषित-पतिकाओ (पति-त्यक्ताओं) को देख कर वर्षा की धारा के व्याज से मेघो के नयनो से भी आँसू टपक रहे हैं ॥ ४ ॥

६५०. प्रावृट् (वर्षा) में अपनी ग्रीवा उन्नत करके मानो मयूर ने कहा है कि ये कौन-कौन ऐसे लोग हैं जो अपनी पत्नियों को घर में छोड़कर प्रवास में हैं ॥ ५ ॥

६५१. अरे बटोही ! कलकण्ठी (कोयल) कह रही है कि जब तक तुम्हारी प्रिया श्यामल मेघों को गम्भीर गर्जना से मर नही जाती, उसके पूर्व ही घर जाओ, जाओ ॥ ६ ॥

६५२. जिनकी जल-संचालन-क्रिया अज्ञात है, जो जल (विष) से विषम (ऊँचे-नीचे या स्थूल) हैं और जिनके निकट नही पहुँचा जा सकता, वे भूमण्डल के निकट आ गये मेघ, ऐसे भयकर भुजङ्ग के समान दिखाई देते हैं, जिनका पद-सचालन (पैर चलाना, पैर रखना या पैरो से चलना) अज्ञात है, जो विष के कारण भयानक हैं, जिनका उल्लघन करना कठिन है और जो पृथ्वी से चिपके रहते हैं ॥ ७ ॥

६९ सरयवज्जा [शरत्पद्धति]

६५३ सुसइ व पंक न वहंति निज्झरा बरहिणो न नच्चंति ।
तणुआयंति नईओ अत्थमिए पाउसणरिंदे ॥१॥
शुष्यतीव पङ्को न वहन्ति निर्झरा, बर्हिणो न नृत्यन्ति ।
तनूभवन्ति नद्योऽस्तमिते प्रावृट्कालनरेन्द्रे ॥

६५४ उयह तरुकोडराओ गच्छंती पूसयाण रिंछोली ।
सरए जरिओ व्व दुमो पित्तं व सलोहियं वमइ ॥२॥
पश्यत तरुकोटराद्गच्छन्तीं शुकानां पङ्क्तिं ।
शरदि ज्वरित इव द्रुमः पित्तमिव सलोहितं वमति ॥

७० हेमंतवज्जा [हेमन्तपद्धति]

*६५५ जाणिज्जइ न उ पियमप्पियं पि लोयाण तम्मि हेमंते ।
सुयणसमागमं वग्गी निच्चं निच्चं सुहावेइ ॥१॥
ज्ञायते न तु प्रियमप्रियमपि लोकानां तस्मिन्हेमन्ते ।
सुजनसमागमं इवाग्निर्नित्यं नित्यं सुखयति ॥

७१ सिसिरवज्जा [शिशिरपद्धति]

*६५६ डज्झंतु सिसिरदियहा पियमप्पियं जणो वहइ ।
दहवयणस्स व हियए सीयायवणक्खओ जाओ ॥१॥
दह्यन्तां शिशिरदिवसाः प्रियमप्रियं जनो वहति ।
दशवदनस्येव हृदये सीतातपनक्षयो जातः ॥

*६५७ अवधूयअलक्खणधूसराउ दीसंति फरुसलुक्खाओ ।
उय सिसिरवायलइया अलक्खणा दीणपुरिस व्व ॥२॥
अवधूतालक्षणधूसरा दृश्यन्ते परुषरूक्षाः ।
पश्य शिशिरवातगृहीता अलक्षणा दीनपुरुषा इव ॥

६५८ चोराण कामुयाण य पामरपहियाण कुक्कुडो रडइ ।
रे पलह रमह वाहयह वहह तणुइज्जए रयणी ॥३॥
चौराणां कामुकानां पामरपथिकानां च कुक्कुटो रटति ।
रे पलायध्वं, रमध्वं वाहयत वहत तनुभवति रजनी ॥

## ६९—सरय-वज्जा (शरत्पद्धति)

६५३—पावस-रूपी राजा के अस्त हो जाने पर मानो (शोक से) पंक सूख गया है, झरने नहीं बह रहे हैं, मयूर नृत्य नहीं करते हैं और नदियाँ कृश होती जा रही हैं ॥ १ ॥

६५४ वृक्ष के कोटर से (निकल कर) जाती हुई, नव शुकों की पंक्ति देखो। ऐसा लगता है, जैसे शरद् में वृक्ष ज्वर-ग्रस्त होकर रक्त-मिश्रित पित्त का वमन कर रहा हो ॥ २ ॥

## ७०—हेमन्त-वज्जा (हेमन्त-पद्धति)

*६५५. उस हेमन्त में लोगों को प्रिय और अप्रिय का भी पता नहीं रहता है। आग सज्जनों के समागम के समान प्रतिदिन सुख देती है ॥ १ ॥

## ७१—सिसिरवज्जा (शिशिर-पद्धति)

*६५६ शिशिर के दिन (समय) भस्म हो जायँ। लोग अवाञ्छित पत्नी को भी वहन करते हैं। जैसे रावण के हृदय में सीता के वियोग से भय उत्पन्न हो गया था, वैसे ही शीत से आतप का विनाश हो गया है ॥ १ ॥

*६५७ देखो, प्रकंपित, स्वरूप-शून्य, धूसर, परुष और रूक्ष हो जाने वाली, शिशिर-शोषित लतिकायें इस प्रकार श्री-हीन दिखाई देती हैं, जैसे शिशिर-वात-गृहीत (ठण्डी हवा से पीड़ित) दरिद्रपुरुष कंपित, स्वरूप-शून्य, धूसर, परुष और रूक्ष होकर श्री-हीन दिखाई देता है ॥ २ ॥

६५८ चोरों, कामुकों, कृषकों और पथिकों से कुक्कुट कहता है—अरे भागो, रमण करो, खेत जोतो और यात्रा करो, रात बीत रही है।

---

* विस्तृत विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

## ७२. जरावज्जा [जरापद्धतिः]

६५९ ता धणरिद्धी ता सुंदरत्तण ता वियड्ढिमा लोए ।
जा तरुणीयणकडुयत्तणाइ न हु हुंति पलियाइं ॥१॥

तावद्धनऋद्धिस्तावत्सुन्दरत्वं तावद्विदग्धता लोके ।
यावत्तरुणीजनकटुकत्वानि न खलु भवन्ति पलितानि ॥

६६० न तहा लोयम्मि कडक्खियम्मि न हु जंपिय तह च्चेय ।
जह जह तरुणीयणलोयणेसु सीसे पडताण ॥२॥

न तथा लोके कटाक्षिते न खलु जल्पित तथैव ।
यथा यथा तरुणीजनलोचनेषु शीर्षे पतत्सु ॥

६६१ रमिय जहिच्छियाए धूलीधवलम्मि गाममज्झम्मि ।
डिंभत्तणस्स दियहा य ण कया जरयदियह व्व ॥३॥

रमित यथेप्सित धूलीधवले ग्राममध्ये ।
डिम्भत्वस्य दिवसाश्च ननु कृता जरादिवसा इव ॥

*६६२ सकुइयकंपिरंगो ससंकिरो दिन्नसयलपयमग्गो ।
पलियाण लज्जमाणो न गणेइ अइत्तए दिन्नं ॥४॥

सकुचितकम्पनशीलाङ्गः शङ्कनशीलो दत्तसकलपदमार्गः ।
पलितेभ्यो लज्जमानो न गणयति अतीते दत्तम् ॥

*६६३ वम्महभक्खणदिव्वोसहीइ अगं च कुणइ जरराओ ।
पेच्छह निट्ठुरहियओ एण्हि सेवेइ त कामो ॥५॥

मन्मथभक्षणदिव्यौषध्याङ्गं च करोति जराराजः ।
प्रेक्षध्वं निष्ठुरहृदय इदानीं सेवते तं कामः ॥

६६४. उज्झसु विसय परिहरसु दुक्कय कुणसु नियमणे धम्मं ।
ठाऊण कण्णमूले इट्ठं मिट्ठं व पलिएण ॥६॥

उज्झ विषयं परिहर दुष्कृतं कुरु निजमनसि धर्मम् ।
स्थित्वा कर्णमूल इष्टं कथितमिव पलितेन ॥

## ७२—जरावज्जा (जरा-पद्धति)

६५९. तभी तक धन और ऋद्धि है, तभी तक सुन्दरता है और ससार मे तभी तक विदग्धता है, जब तक तरुणियो को कटु लगने वाले श्वेत-केश नही हैं ॥ १ ॥

६६०. जब तरुणियों की आँखें श्वेत बालो वाले सिर पर पडती हैं, तब जैसा लगता है, वैसा न तो लोगो के कटाक्ष करने पर अनुभव होता है, और न व्यग्यपूर्ण वचनो से ॥ २ ॥

६६१. धूलि-धवल गाँव के बीच में हम इच्छा भर रमण करते रहे (खेलते रहे) और शैशव के दिनों को बुढापे का दिन बना दिया ॥ ३ ॥

*६६२. नायिका की वृद्धावस्था में उसकी सहेली कह रही है कि अरी ! देख, तेरा पुराना प्रणयी तेरे दिये हुए गुणो का अभ्यास कर रहा है। यौवन मे उत्कट प्रणयावेग से तेरे गृह मे रमणार्थ आने पर जो सिकुडा-सिकुडा-सा रहता था एवं जिसके अङ्ग भी कठिन परिस्थिति मे कांप उठते थे, जो कुत्तो से डरता रहता था (कि कही भूँकने न लगें) तथा सभी (सुगम या दुर्गम) स्थानो पर मार्ग बनाया करता था (क्योकि प्रणयी दुर्गम स्थानों में भी राह ढूंढ लेता है), वही वृद्धावस्था मे श्वेत बालो से लजाता हुआ, तेरे दिये हुए (सिखाये हुए) गुणो का अभ्यास कर रहा है क्योकि अब अङ्गो मे झुर्रियाँ (सिकुडन) पड गई हैं और वे कांपने लगे हैं, उसे अपने कुटुम्बियों पर शंका होने लगी है तथा मार्ग में लडखडाता-पैर रखता है ॥ ४ ॥

*६६३ देखो काम हो जिसका दिव्य भोजन है (या जो काम का दिव्य भक्ष्य है), वह निष्ठुर-हृदय वार्धक्य रूपी ज्वरराज, सखी के अग को सिकोड रहा है (उन मे झुर्रियाँ पड रही हैं या वे झुकते जा रहे हैं)। इस समय भी कामदेव उस (सखी) की सेवा कर रहा है।

६६४ जरा (वृद्धावस्था) ने कानो के निकट स्थित होकर (श्वेत बालो के रूप मे) मानो इष्ट कर्तव्य का उपदेश दिया है—"विषय त्यागो, दुष्कर्म छोडो अपने मन मे धर्म धारण करो ॥ ६ ॥

---

* विस्तृत विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

६६५. जीय जलविंदुसम उप्पज्जइ जोव्वण सह जराए ।
दियहा दियहेहि समा न हुंति कि निट्ठुरो लोओ ॥७॥

जीवित जलबिन्दुसममुत्पद्यते यौवन सह जरया ।
दिवसा दिवसैं समा न भवन्ति, किं निष्ठुरो लोक ॥

६६६ वरिससय नरआऊ तस्स वि अद्धेण हुंति राईओ ।
अद्धस्स य अद्धयर हरइ जरा बालभावो य ॥८॥

वर्षशत नरायुस्तस्याप्यर्धेन भवन्ति रात्रयः ।
अर्धस्य चार्धतर हरति जरा बालभावश्च ॥

६६७ को एत्थ सया सुहिओ कस्स व लच्छी थिराइ पेम्माइ ।
कस्स व न होइ पलिय भण को न हु खडिओ विहिणा ॥९॥

कोऽत्र सदा सुखित कस्य वा लक्ष्मी स्थिराणि प्रेमाणि ।
कस्य वा न भवति पलित भण को न खलु खण्डितो विधिना ॥

## ७३ महिलावज्जा [महिलापद्धति]

६६८. गहचरिय देवचरिय ताराचरिय चराचरे चरिय ।
जाणंति सयलचरिय महिलाचरिय न याणंति ॥१॥

ग्रहचरित देवचरित ताराचरित चराचरे चरितम् ।
जानन्ति सकलचरितं महिलाचरित न जानन्ति ॥

६६९ बहुकूडकवडभरिया मायारूवेण रजए हियय ।
महिलाए सब्भाव अज्ज वि बहवो न याणंति ॥२॥

बहुकूटकपटभृता मायारूपेण रञ्जयति हृदयम् ।
महिलायाः सद्भावमद्यापि बहवो न जानन्ति ॥

६७०. घेप्पइ मच्छाण पए आयासे पक्खिणो य पयमग्गो ।
एक्क नवरि न घेप्पइ दुल्लक्ख कामिणीहियय ॥३॥

गृह्यते मत्स्याना पयस्याकाशे पक्षिणश्च पदमार्गं ।
एवं केवल न गृह्यते दुर्लक्ष्य कामिनीहृदयम् ॥

६६५ जीवन जलबिन्दु के समान भगुर है यौवन जरा के साथ उत्पन्न होता है, सभी दिन समान नही रहते, लोक (ससार-चक्र) कैसा निष्ठुर है ? ॥ ७ ॥

६६६ मनुष्य की आयु सौ वर्ष है। उसके भी आधे भाग मे रातें होती हैं। आधे का आधा जरा और शैशव ले लेते हैं ॥ ८ ॥

६६७ इस लोक मे कौन सदा सुखी रहा अथवा किसके धन और प्रेम स्थिर रहे, किसके बाल नही श्वेत हुये और बताइये विधाता ने किसे नही खण्डित किया ॥ ९ ॥

## ७३—महिलावज्जा (महिला-पद्धति)

६६८ (लोग) ग्रह चरित्र, देव-चरित्र, तारा-चरित्र और चल तथा अचल सब चरित्र जानते हैं, परन्तु महिला-चरित्र नही जानते ॥ १ ॥

६६९ महिलायें छलछद्म से भरी रहती हैं, माधुर्य से हृदय को रजित कर देती हैं, उनके सत्य स्वभाव को आज तक बहुत लोग नहीं जानते हैं ॥ २ ॥

## ७४ पुव्वकयकम्मवज्जा [पूर्वकृतकर्मपद्धतिः]

६७१. इह लोए च्चिय दीसइ सग्गो नरओ य किं परत्तेण ।
घणविलसियाण सग्गो नरओ दालिद्दियजणाण ॥१॥

इह लोक एव दृश्यते स्वर्गो नरकश्च किं परलोकेन ।
घनविलसिताना स्वर्गो नरको दरिद्रजनानाम् ॥

६७२ विहडंति सुया विहडंति बंधवा विहडेइ संचिओ अत्थो।
एक्कं नवरि न विहडइ नरस्स पुव्वक्कयं कम्मं ॥२॥

विघटन्ते सुता विघटन्ते बान्धवा विघटते संचितोऽर्थः ।
एकं केवलं न विघटते नरस्य पूर्वकृतं कर्म ॥

*६७३ अवहरइ जं न विहियं जं विहियं तं पुणो न नासेइ ।
अइणिउणो नवरि विही सित्थं पि न वड्ढिउं देइ ॥३॥

अपहरति यन्न विहितं यद्विहितं तत्पुनर्न नाशयति ।
अतिनिपुणः केवलं विधिः सिक्थमपि न वर्धितुं ददाति ॥

६७४ जं चिय विहिणा लिहियं तं चिय परिणमइ सयललोयस्स।
इय जाणिऊण धीरा विहुरे वि न कायरा हुंति ॥४॥

यदेव विधिना लिखितं तदेव परिणमति सकललोकस्य ।
इति ज्ञात्वा धीरा विधुरेऽपि न कातरा भवन्ति ॥

६७५. पाविज्जइ जत्थ सुहं पाविज्जइ मरणबंधणं जत्थ ।
तेण तहिं चिय निज्जइ नियकम्मगलत्थिओ जीवो ॥५॥

प्राप्यते यत्र सुखं प्राप्यते मरणबन्धनं यत्र ।
तेन तत्रैव नीयते निजकर्मगलहस्तितो जीवः ॥

६७६ ता किं भएण किं चिंतिएण किं जूरिएण बहुएण ।
जइ सो च्चेव वियंभइ पुव्वकओ पुण्णपरिणामो ॥६॥

तत् किं भयेन किं चिन्तितेन किं खिन्नेन बहुना ।
यदि स एव विजृम्भते पूर्वकृतः पुण्यपरिणामः ॥

## ७४—पुव्वकयकम्मवज्जा (पूर्वकृत-कर्म-पद्धति)

६७१ इस लोक में ही स्वर्ग और नरक (दोनों) देखे जाते हैं, पर-लोक से क्या ? धन से सुख भोगने वालों को स्वर्ग है और दरिद्रों को नरक ॥ १ ॥

६७२. पुत्र साथ छोड देते हैं, बान्धव साथ छोड देते हैं और सचित धन भी साथ छोड देता है। केवल अकेला पूर्वकृत-कर्म ही मनुष्य का साथ नहीं छोडता है ॥ २ ॥

*६७३ जो पूर्व-निर्धारित नहीं है, उसे हर लेता है (प्राप्त नहीं होने देता), जो निर्धारित है, उसे नष्ट नहीं करता (सँजोये रहता है), भाग्य ही (मनुष्यों को उनका प्राप्य देने में) अति निपुण है, एक कण भी बढ़ने नहीं देता ॥ ३ ॥

६७४. विधाता ने जो लिखा है, वही सब लोगों को फलित होता है (प्राप्त होना है)—यह जान कर धीर पुरुष सकट में भी कातर नहीं होते ॥ ४ ॥

६७५. इस जीव को जहाँ सुख मिलना है और जहाँ मरना है—अपना कर्म—उसे गला पकड कर वहीं ले जाता है ॥ ५ ॥

६७६ यदि वही पूर्वकृत पुण्यकर्म का परिणाम ही प्रकट होता है, तो भय, चिन्ता, और अधिक सन्ताप करने से क्या लाभ ? ॥ ६ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

६७७ को दाऊण समत्थो को वा हरिऊण जस्स ज विहिय ।
परिणमइ फल पुत्तय पुव्वक्कम्माणुसारेण ॥७॥

को दातु समर्थं को वा हर्तुं यस्य यद्विहितम् ।
परिणमति फल पुत्रक पूर्वकर्मानुसारेण ॥

## ७५ ठाणवज्जा [स्थानपद्धति]

६७८ रायगणम्मि परिसठियस्स जह कुजरस्स माहप्प ।
विंझसिहरम्मि न तहा ठाणेसु गुणा विसट्टति ॥१॥

राजाङ्गणे परिसस्थितस्य यथा कुञ्जरस्य माहात्म्यम् ।
विन्ध्यशिखरे न तथा स्थानेषु गुणा प्रसरन्ति ॥

६७९ अज्झाकवोलपरिसठियस्स जह चदणस्स माहप्प ।
मलयसिहरे वि न तहा ठाणेसु गुणा विसट्टति ॥२॥

प्रौढयुवतिकपोलपरिसस्थितस्य यथा चन्दनस्य माहात्म्यम् ।
मलयशिखरेऽपि न तथा स्थानेषु गुणा प्रसरन्ति ॥

६८० वरतरुणिणयणपरिसठियस्स जह कज्जलस्स माहप्प ।
दीवसिहरे वि न तहा ठाणेसु गुणा विसट्टति ॥३॥

वरतरुणीनयनपरिसस्थितस्य यथा कज्जलस्य माहात्म्यम् ।
दीपशिखरेऽपि न तथा स्थानेषु गुणा प्रसरन्ति ॥

*६८१ केसाण दतणहठक्कुराण वहुयाण वहुयणे तह य ।
थणयाण ठाणचुक्काण मामि को आयर कुणइ ॥४॥

केशाना दन्तनखठक्कुराणा वधूकाना वधूजने तथा च ।
स्तनाना स्थानभ्रष्टाना सखि क आदरं करोति ॥

६८२ ठाण न मुयइ धीरो ठक्कुरसघस्स दुट्ठवग्गस्स ।
ठन पि देइ जुज्झ ठाणे ठाणे जस लहइ ॥५॥

स्थानं न मुञ्चति धीरष्ठक्कुरसघस्य दुष्टवर्गस्य ।
तिष्ठदपि ददाति युद्ध स्थाने स्थाने यशो लभते ॥

६७७. कौन देने मे समर्थ है या कौन लेने मे। बेटा! पूर्वकर्मानुसार जिसके भाग्य मे जो फल विहित है, वही प्राप्त होता है (परिणत होता है) ॥ ७ ॥

## ७५—ठाणवज्जा (स्थान-पद्धति)

६७८. राजाओ के प्रागणो मे स्थित होने पर गजराजो को जो महत्त्व प्राप्त होता है, वह विन्ध्य के शिखर पर नही। गुण उचित स्थानो पर ही विकसित होते हैं ॥ १ ॥

६७९. युवती (या नववधू) के कपोल पर स्थित होने पर चन्दन को जो महत्त्व प्राप्त होता है, वह मलयपर्वत के शिखर पर नही। उचित स्थानो पर ही गुण विकसित होते हैं ॥ २ ॥

६८०. श्रेष्ठतरुणियो के नेत्रो मे स्थित होने पर काजल[1] को जो महत्त्व मिलता है, वह दीपक की शिखा पर भी नही। गुणो का विस्तार उचित स्थान पर ही होता है ॥ ३ ॥

*६८१. सखि! केश, दाँत, नख, ठाकुर (क्षत्रिय या ग्रामपति) और वधूटियो के स्तन जब स्थान-च्युत हो जाते हैं, तब जनसमूह (बहुजन) मे कौन उनका आदर करता ॥ ४ ॥

६८२. धीर पुरुष दुष्ट साथियो वाले राजपूत-समूह को ठहरने[2] नही देता है। जब युद्ध छिडता है, तब लडता है और स्थान-स्थान पर यश प्राप्त करता है ॥ ५ ॥

---

१. नैना कै सिंगार कजरवा, मुँहु कै कारिख होय।
—सर्वमंगला, द्वितीय सर्ग

२. अथवा अपना स्थान नही समर्पित करता। मूल में 'ठक्कुर सघस्स' में अनादरार्थक षष्ठी मानना बहुत आवश्यक नही हैं।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

*६८३ गहियविमुक्का तेय जणति सामाइणो नरिंदाण ।
दंडो तह च्चिय ट्ठिय आमूल हणइ टकारो ॥६॥

गृहीतविमुक्तास्तजो जनयन्ति सामाजिका नरेन्द्राणाम् ।
दण्डस्तथैव स्थित आमूल हन्ति टणत्कार ॥

६८४ उयहिवडवाणलाण परोप्परल्हवणसोसणमणाण ।
अमुणियमज्झपजलणाणवइयरो जिणइ जियलोए ॥७॥

उदधिवडवानलयो परस्परनिर्वापणशोषणमनसो ।
अज्ञातमध्यप्रज्वलनयोर्व्यतिकरो जयति जीवलोके ॥

## ७६ गुणवज्जा [गुणपद्धति]

६८५ जइ नत्थि गुणा ता किं कुलेण गुणिणो कुलेण न हु कज्ज ।
कुलमकलक गुणवज्जियाण गरुय चिय कलकं ॥१॥

यदि न सन्ति गुणास्तत् किं कुलेन, गुणिन कुलेन न खलु कार्यम् ।
कुलमकलङ्क गुणवर्जिताना गुरुक एव कलङ्क ॥

६८६ गुणहीणा जे पुरिसा कुलेण गव्व वहति ते मूढा ।
वसुप्पन्नो वि धणू गुणरहिए नत्थि टकारो ॥२॥

गुणहीना य पुरुपा कुलेन गर्व वहन्ति ते मूढा ।
वंशोत्पन्नमपि धनु गुणरहित नास्ति टणत्कार ॥

६८७ जम्मतर न गरुय गरुय पुरिसस्स गुणगणारुहण ।
मुत्ताहल हि गरुय न हु गरुय सिप्पिसपुडय ॥३॥

जन्मान्तर न गुरु गुरु पुरुपस्य गुणगणारोहणम् ।
मुक्ताफल हि गुरु न खलु गुरु शुक्तिसपुटकम् ॥

६८८ खरफरुस सिप्पिउड रयण त होइ ज अणग्घेय ।
जाईइ किं व किज्जइ गुणेहि दोसा फुसिज्जति ॥४॥

खरपरुप शुक्तिपुट रत्न तद्भवति यदनर्घ्यम् ।
जात्या किमिव क्रियते गुणैर्दोषा प्रोञ्छ्यन्ते ॥

*६८३. (अनुकूल अवसर और उचित स्थान पर) ग्रहण किये गये और छोड दिये गये सामादि उपाय राजाओ के प्रभाव को उत्पन्न करते हैं। दण्ड उसी प्रकार स्थित रह जाता है (अर्थात् उसका प्रयोग ही नही होता), तेज ही शत्रु को आमूल नष्ट कर देता है, जैसे धनुर्दण्ड अपने स्थान पर ही रहता है, परन्तु उसकी टकार (ज्या शब्द) ही शत्रुओ को मूलसमेत मार डालती है ॥ ६ ॥

६८४. समुद्र वडवानल को बुझाना चाहता है और वडवानल समुद्र को सुखा डालना चाहता है। वडवानल नही समझता कि मैं अपार समुद्र मे प्रज्वलित हूँ (क्योकि उसे असीम समुद्र की अपार जल-राशि से कुछ भी भय नही है) और समुद्र भी यह ध्यान नही देता कि मेरे मध्य मे वडवानल धधक रहा है (क्योकि उसे अपनी अपार जलराशि के समक्ष वडवानल नगण्य प्रतीत होता है)। अत उन दोनो का सम्बन्ध ससार मे सभी प्राणियों को जीत लेता है (उनके सम्बन्ध की तुलना नही है) ॥ ७ ॥

## ७६—गुणवज्जा (गुण-पद्धति)

६८५ यदि गुण नही, तो कुल से क्या ? गुणवान् के कुल से क्या प्रयोजन ? जो गुणहीन हैं, पवित्र कुल, उसके लिये भारी कलक ही है ॥ १ ॥

६८६. जो पुरुष गुणहीन होकर भी, कुल पर गर्व करते हैं, वे मूढ हैं। धनुष वश (उत्तम कुल और बांस) मे उत्पन्न होता है, फिर भी गुण-रहित (प्रत्यचा और गुण) होने पर टकार नही होती (उसका तेज नही प्रकट होता) ॥ २ ॥

६८७ मनुष्य को उत्तम कुल मे जन्म लेने से नही, बहुत से गुणो को धारण करने से महत्त्व प्राप्त होता है। मुक्ताहल ही महान् होता है (बहुमूल्य होता है), सीपी नही ॥ ३ ॥

६८८ शुक्ति-सम्पुट कितना परुष होता है, परन्तु उससे उत्पन्न होने वाला रत्न (मोती) अमूल्य होता है। जन्म से क्या होता है, गुणो से दोष मिट जाते हैं ॥ ४ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' मे द्रष्टव्य।

६८९ ज जाणइ भणइ जणो गुणाण विहवाण अतर गरुय।
लब्भइ गुणेहि विहवो विहवेहि गुणा न घेप्पति ॥५॥
यज्ञानाति भणति जनो गुणाना विभवानामन्तर गुरुकम्।
लभ्यते गुणैर्विभवो विभवैर्गुणा न गृह्यन्ते ॥

६९० ठाण गुणेहि लब्भइ ता गुणगहण अवस्स कायव्व।
हारो वि नेय पावइ गुणरहिओ तरुणिथणवट्ट ॥६॥
स्थान गुणैर्लभ्यते तद्गुणग्रहणमवश्य कर्तव्यम्।
हारोऽपि नैव प्राप्नोति गुणरहितस्तरुणीस्तनपट्टम् ॥

६९१ पासपरिसठिओ वि हु गुणहीणे किं करेइ गुणवतो।
जायवयस्स दीवो हत्थकओ निप्फलो च्चेय ॥७॥
पार्श्वपरिसंस्थितोऽपि खलु गुणहीने किं करोति गुणवान्।
जात्यन्धकस्य दीपो हस्तकृतो निष्फल एव ॥

६९२ परलोयगयाण पि हु पच्छत्तावो न ताण पुरिसाण।
जाण गुणुच्छाहेण जियति वसे समुप्पन्ना ॥८॥ •
परलोकगतानामपि खलु पश्चात्तापो न तेषा पुरुषाणाम्।
येषा गुणोत्साहेन जीवन्ति वशे समुत्पन्ना ॥

## ७७ गुणणिंदावज्जा [गुणनिन्दापद्धति]

*६९३ मुत्ताहल व पहुणो गुणिणो किं करइ वेहरहियस्स।
जत्थ न पविसइ सूई तत्थ गुणा बाहिर च्चेय ॥१॥
मुक्ताफलमिव प्रभोर्गुणिनः किं करोति वेधरहितस्य।
यत्र न प्रविशति सूची तत्र गुणा बहिरेव ॥

६९४ पियकेलिम्मि गमोसारिएण हारेण चिंतिय एय।
अवसररहिया गुणवतया वि दूरे धरिज्जति ॥२॥
प्रियकेलिमगमोत्सारितेन हारेण चिन्तितमेतत्।
अवसररहिता गुणवन्तोऽपि दूरं ध्रियन्ते ॥

६८९. गुणो और वैभवो के बीच के भारी अन्तर को जो लोग जानते हैं, उसे कहते हैं—गुणो मे वैभव (ऐश्वर्य या धन) मिल सकता है, परन्तु वैभवो से गुण नही मिल सकते ॥ ५ ॥

६९०. स्थान गुणो से मिलता है, अत गुण अवश्य ग्रहण करना चाहिये। हार भी गुणरहित (सूत्रहीन) होने पर तरुणियो के स्तन-पृष्ठ पर स्थान नही पाता ॥ ६ ॥

६९१ गुणवान् पार्श्व में स्थित होने पर भी गुणहीन का क्या उपकार कर सकता है? जन्मान्ध के हाथ में दिया हुआ दीपक निष्फल ही है ॥ ७ ॥

६९२ जिनके गुणो के बल से वंश मे उत्पन्न होने वाले लोग जीवित रहते हैं, व सत्पुरुष परलोक चले जाते हैं, तब भी पश्चात्ताप नही होना ॥ ८ ॥

## ७७—गुणणिंदावज्जा (गुणनिन्दा-पद्धति)

*६९३ सेवक छिद्ररहित मुक्ताहल के समान उस गुणवान् प्रभु का क्या करे (अर्थात् उसकी कौन सी सेवा करे) जो उस (सेवक) के गुणा को भूल गया है (या जानता ही नहीं या जिस पर सेवक के गुणा का कोई प्रभाव ही नही पडता है)। जहां सूई का प्रवेश नही होता (अर्थात् छिद्र रहित मुक्ताहल में), वहां सूत (गुण) बाहर ही रह जाते हैं। अन्यार्थ—जहां तालिका (फेहरिस्त) का प्रवश नही होता (अर्थात् तालिका नही सामने लाई जाती), वहां गुण (अच्छाईयां) बाहर ही रह जाते हैं (उपेक्षित रह जाते हैं) ॥ १ ॥

६९४ जब प्रिय के साथ सगम-क्रीडा करते समय सुन्दरी ने अपना हार उतार दिया, तब उसने सोचा—अनवसर पर गुणवान् (सूत्रयुक्त और गुणयुक्त) भी दूर हटा दिये जाते हैं ॥ २ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

*६९५. ता निग्गुण च्चिय वर पहुणवलभेण जाण परिओसो ।
गुणिणो गुणाणुरुव फलमलहता किलिस्सति ॥३॥

तन्निर्गुणा एव वर प्रभुनवलम्भेन येषा परितोष. ।
गुणिनो गुणानुरूप फलमलभमाना क्लिश्यन्ति ॥

६९६ निग्गुण गुणेहि नियणिग्गुणत्तण देहि अम्ह सड्ढीए ।
कलिकाले कि कीरइ गुणेहि पहुणो न घेप्पति ॥४॥

निर्गुण गुणैर्निजनिर्गुणत्व देह्यस्मभ्य विनिमयेन ।
कलिकाले किं क्रियते गुणै प्रभवो न गृह्यन्ते ॥

६९७ सव्वत्तो वसइ धरा सति नरिदा गुणा वि अग्घति ।
ता कि सहति गुणिणो अणायर अत्थवताण ॥५॥

सर्वतो वसति धरा सन्ति नरेन्द्रा गुणा अप्यर्घन्ति ।
तत् किं सहन्ते गुणिनोऽनादरमर्थवताम् ॥

## ७८ गुणसलाहावज्जा [गुणश्लाघापद्धति]

६९८ जस्स न गेण्हति गुणा सुयणा गोट्ठीसु रणमुहे सुहडा ।
नियजणणिजोव्वणुल्लूरणेण किं तेण जाएण ॥१॥

यस्य न गृह्णन्ति गुणान् सुजना गोष्ठीषु रणमुखे सुभटा ।
निजजननीयौवनोच्छेदकेन किं तेन जातेन ॥

*६९९ किं तेण जाइएण वि पुरिसे पयपूरणे वि असमत्थे ।
जेण न जसेण भरिय सरि व्व भुवणतर सयल ॥२॥

कि तेन जातेनापि पुरुषेण पदपूरणेऽप्यसमर्थेन ।
येन न यशसा भृत सरिद्वद् भुवनान्तरं सकलम् ॥

७०० देसे गामे नयरे रायपहे तियचउक्कमग्गे वा ।
जस्स न पसरइ कित्ती धिरत्थु किं तेण जाएण ॥३॥

देशे ग्रामे नगरे राजपथे त्रिकचतुष्कमार्गे वा ।
यस्य न प्रसरति कीर्तिर्धिगस्तु किं तेन जातेन ॥

*६९५ तो निर्गुण (गुण-हीन) ही श्रेष्ठ हैं, जो प्रभु से नई उपलब्धि होने पर सन्तुष्ट हो जाते हैं। गुणीजन-गुणो के अनुरूप फल (पारितोषिक आदि लाभ) न पाते हुये क्लेश उठाते रहते है ॥ ३ ॥

६९६ हे निर्गुण ! मेरे गुणो के बदले अपनी निर्गुणता मुझे दे दो। गुणो से क्या होगा ? कलिकाल मे उनसे स्वामी वशीभूत (गृहीत) नही होते हैं ॥ ४ ॥

६९७ वसुधा सर्वत्र है (विस्तृत है), राजा भी सर्वत्र हैं और गुण भी सर्वत्र पूज्य हैं, तो गुणीजन धनियो का अनादर क्यो सहते हैं ? ॥ ५ ॥

## ७८—गुणसलाहावज्जा (गुणश्लाघा-पद्धति)

६९८ जिसके गुणो की प्रशंसा गोष्ठियो मे विद्वान् और रण के मोर्चे पर सुभट नही करते, अपनी जननी का यौवन नष्ट करने वाले उस कुपुत्र के जन्म लेने से क्या लाभ ? ॥ १ ॥

*६९९ श्लोक का एक चरण भी पूर्ण करने म असमर्थ रहने वाले उस पुरुष के उत्पन्न होने से क्या लाभ है, जिसने सरिता के समान जगत् के विभिन्न भागों को यश से भर नही दिया ॥ २ ॥

७००. देश, ग्राम, नगर, राजपथ, तिराहो या चौराहो पर जिसकी कीर्ति नही फैलती, धिक्कार है, उसके जन्म लेने से क्या लाभ है ? ॥ ३ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

७०१. किं तेण आइएण व किं वा पसयच्छि तेण व गएण।
जस्स कए रणरणय नयरे न घराघर होइ।
किं तेनागतेन वा किं वा प्रसृताक्षि तेन वा गतेन।
यस्य कृते रणरणको नगरे न गृहे गृहे भवति॥

## ७९ पुरिसणिंदावज्जा [पुरुषनिन्दापद्धति]

७०२ उड्ढ वच्चति अहो वयति मूलकुर व्व भुवणम्मि।
विज्जाहियए कत्तो कुलाहि पुरिसा समुप्पन्ना॥१॥
ऊर्ध्वं व्रजन्त्यधो व्रजन्ति मूलाङ्कुरा इव भुवने।
विद्याधिके कुत कुलात् पुरुषा समुत्पन्नाः॥

७०३ नियकम्मेहि वि नीय उच्च पुरिसा लहंति सठाण।
सुरमंदिरकूवयरा उड्ढमुहा य वच्चंति॥२॥
निजकर्मभिरपि नीचमुच्च पुरुषा लभन्ते सस्थानम्।
सुरमन्दिरकूपकरा ऊर्ध्वाधोमुखाश्च व्रजन्ति॥

७०४ एक्कम्मि कुले एक्कम्मि मंदिरे एक्ककुक्खिसभूया।
एक्को नरसयमामी अन्नो एक्कस्स असमत्थो॥३॥
एकस्मिन् कुल एकस्मिन् मन्दिर एककुक्षिसभूतौ।
एको नरशतस्वाम्यन्य एकस्यासमर्थः॥

७०५ सज्जणसलाहणिज्जे पयम्मि अप्पा न ठाविओ जेहि।
सुसमत्था जे न परोवयारिणो तेहि वि न किं पि॥४॥
सज्जनश्लाघनीये पद आत्मा न स्थापितो यैः।
सुसमर्था ये न परोपकारिणस्तैरपि न किमपि॥

## ८० कमलवज्जा [कमलपद्धति]

७०६ हिट्ठकयकटयाण पयडियकोसाण मित्तसमुहाण।
मामि गुणवतयाण कह कमले वसउ न हु कमला॥१॥
अधःकृतकण्टकाना प्रकटितकोशाना मित्रसंमुखानाम्।
सन्ति गुणवता कथ कमले वसतु न खलु कमला॥

७०१. हे मृगाक्षि ! उसके आने से क्या अथवा उसके चले जाने से ही क्या ? जिसके लिये नगर में घर-घर अधीरता न हो ॥ ४ ॥

## ७९—पुरिसणिंदा-वज्जा (पुरुष-निन्दा-पद्धति)

७०२. जैसे एक ही बीज से मूल और अंकुर, दोनो उत्पन्न होते हैं, मूल नीचे जाता है और अकुर ऊपर को, वैसे ही ससार में दो पुरुष एक ही कुल मे जन्म लेते हैं, परन्तु एक अधोगामी होता है और दूसरा उन्नति करता है ॥ १ ॥

७०३. अपने कर्म से ही मनुष्य उच्च और निम्न स्थान प्राप्त करता है। मन्दिर और कूप बनाने वाले क्रमश ऊपर और नीचे मुँह करके चलते हैं ॥ २ ॥

७०४. एक ही कुल, एक ही गृह और एक ही कोख से उत्पन्न होने पर भी एक तो सैकडो मनुष्यो का स्वामी बनता है और अन्य एक व्यक्ति का भी भरण-पोषण करने में असमर्थ रहता है ॥ ३ ॥

७०५. जिन्होंने अपने को सज्जनो के द्वारा श्लाघ्य कर्म मे नही लगाया, उन्होंने कुछ नही किया और समर्थ होकर भी जिन्होने परोपकार नही किया, उनसे भी कुछ न हो पाया ॥ ४ ॥

## ८०—कमलवज्जा (कमल-पद्धति)

७०६ सखि ! जिन्होंने कटको (काँटो और दुर्जनो) को नीचे रखा (तिरस्कृत किया), कोश (कली और भण्डार) को प्रकट किया और जो मित्र (सूर्य और सुहृद) के सम्मुख रहे, उन गुणवान् (गुणयुक्त और तन्तुयुक्त) कमलो मे लक्ष्मी क्यो न बसे ॥ १ ॥

७०७ अन्नन्नलग्गकयपत्तपरियणे निहयगुरुजडाजाले ।
मित्तालोयणसुहिए कह कमले वसउ न हु कमला ॥२॥
अन्योन्यलग्नकृतपत्र(पात्र) परिजने निहतगुरुजटाजाले ।
मित्रालोकनसुखिते कथ कमले वसतु न खलु कमला ॥

७०८ पयडियकोसगुणड्ढे तह य कुलीणे सुपत्तपरिवारे ।
एवविहे वसती कमले कमले कयत्था सि ॥३॥
प्रकटितकोशगुणाढ्ये तथा च कुलीने सुपत्रपरिवारे ।
एवविधे वसन्ती कमले कमले कृतार्थासि ॥

७०९ जडसवाहियफरुसत्तणस्स निण्हवियणियगुणोहस्स ।
रे कमल तुज्झ कमला निवसइ रत्ताण पत्ताण ॥४॥
जडसवाहितपरुषत्वस्य निह्नुतगुणौघस्य ।
रे कमल तव कमला निवसति रक्ताना पत्राणाम् ॥

७१० जह पलहिगुणा परछिद्दछायणे तह नु कमल जइ तुज्झ ।
ता इह सयले लोए का उवमा तव ठविज्जति ॥५॥
यथा कर्पासगुणा परिच्छद्रच्छादने तथा नु कमल यदि तव ।
तद् इह सकले लोके का उपमास्तव स्थाप्यन्ते ॥

## ८१ कमलणिंदावज्जा [कमलनिन्दापद्धति]

७११ अलियालावे वियसत कमल कलिओ सि रायहंसेहिं ।
ता सुदर न होही तुज्झ फल कालपरिणामे ॥१॥
अल्यालापे विकसत् कमल कलितमसि राजहंसै ।
तत् सुन्दर न भविष्यति तव फल कालपरिणामे ॥

७०७ जिसके पत्र (पंखडी) रूपी परिजन (पक्षान्तर मे, सुपात्र परिजन = सेवक या कुटुम्बी) परस्पर सलग्न (सटे हुये और प्रेम मे बँधे हुये) हैं, जिसने जडो के भारी जाल (समूह) को भूमि मे गाड (निखात = णिहुय) दिया है (पक्षान्तर मे जिसने मूर्खों के कपट को नष्ट (निहत) कर दिया है) तथा जो मित्र (सूर्य और सुहृद्) को देखने से (मित्रो की देख-रेख मे) सुखी है, उस कमल मे लक्ष्मी क्यो न बसे ? ॥ २ ॥

७०८ जिसका कोश (कली और भंडार) प्रकट है, जो गुणो (विसतन्तु और अच्छाइयो) से समृद्ध है, जो पृथ्वी पर स्थिति (कु + लीन) है (पक्षान्तर मे कुलीन है) और जो सुन्दर पत्रो से परिवेष्टित है (पक्षान्तर मे, जिसका परिवार सुपात्र है), ऐसे कमल मे रहने वाली लक्ष्मी ! तुम कृतार्थ हो गई हो ॥ ३ ॥

७०९ अरे कमल ! तुम ने अपनी कठोरता (कटक) जल मे डुबो दी है (जडो मे स्थानान्तरित कर दी है) और गुणो (तन्तुओ और अच्छाइयो) के समूह को छिपा दिया है। तुम्हारे इन रक्त (लाल और प्रेम-भरे) पत्रो (पखडियो) मे लक्ष्मी निवास करती है ॥ ४ ॥

७१० हे कमल ! यदि कपास के गुणो (तन्तुओ या रेशो)के समान तुम्हारे गुण (तन्तु) भी परछिद्र[1] को छिपा सकते, तो सम्पूर्ण जगत् मे तुम्हारी किससे उपमा दी जाती ? ॥ ५ ॥

## ८१—कमलणिंदा-वज्जा (कमलनिन्दा-पद्धति)

७११. अलियो (भ्रमरो) के आलाप (गुजन) मे खिलने वाले कमल ! राजहसो ने तुम्हे जान लिया है, तो तुम्हारा फल पकने पर सुन्दर नही होगा ॥ १ ॥

अन्यार्थ—मिथ्या वचनो के बीच प्रसन्न होने वाले कलाकार ! तुम्हे हसो के समान राजाओ ने ग्रहण कर लिया है, तो भी समय की परिणति होने पर (समय बीतने पर) तुम्हारा शुभ परिणाम नही होगा अर्थात् पुरस्कार नही मिलेगा।

---

१. साधु चरित सुभ सरिस कपासू। निरस विसद गुनमय फल जासू।
जो सहि दुख पर छिद्र दुरावा। वदनीय जेहि जग जस पावा।
—रामचरित मानस

*७१७ जल मे रहने वाले कमल यदि सूर्य के भरोसे रहते हैं, तो उनका कौन सा उपकार हो जाता है। जब कमलो की जडें उखाड दी गईं और सरोवर का पक भी शुष्क हो गया, तब सूर्य ने उन्हे क्यो नही बचा लिया॥ ७॥

## ८२—हस माणस-वज्जा (हसमानस-पद्धति)

७१८ हे हंस ! जब तक मायावी बक मस्तक पर पैर न रख दे, तभी तक सरोवर को छोड दिया जाता है। देव के विमुख हो जाने पर निवास कैसा ?॥ २॥

७१९ जो वर्षाकाल मे, पहले ही मानसरोवर को चले गये, उच्चासन पर बैठे वक-परिवार को जिन्होने नही देखा, वे हस धन्य हैं॥ २॥

७२० जहां पुलिन का पर्यन्त भाग क्षुद्र (उतर) विहंगो के चरण-चिह्ना से चित्रित है उस सरोवर मे राजहंसा को नही रहना चाहिए॥ ३॥

७२१ मनस्वी राजहंसो ने कमल वन को विविध (क्षुद्र) विहगो से मण्डित देख कर मानस को छोड दिया॥ ४॥

## ८३—चक्कवाय-वज्जा (चक्रवाक-पद्धति)

७२२ सूर्य के अस्त हो जाने पर चक्रवाको को जो दु ख होता है, वह तुम्हारे शत्रुओ को हो अथवा उन्हे भी न हो॥ १॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

*७१७ सरसाण सूरपरिसठियाण कमलाण कीस उवयारो ।
उक्खयमूला सुक्खतपकया कह न सठविया ॥७॥

सरसाना सूर्यपरिसस्थिताना कमलाना कीदृगुपकार ।
उत्खातमूलानि शुष्यत्पङ्कानि कथ न सस्थापितानि ॥

## ८२ हसमाणसवज्जा [हसमानसपद्धति]

७१८ छडिज्जइ हस सर कत्तो वासो परम्मुहे दिव्वे ।
जाव न ठवेइ चलणे कूडबओ मत्थए एण्हि ॥१॥

त्यज्यते हस सर कुतो वास पराङ्मुखे दैवे ।
यावन्न स्थापयति चरणौ कूटबको मस्तक इदानीम् ॥

७१९ पढम चिय जे विगया घणागमे साहु ताण हसाण ।
जेहि न दिट्ठ उच्चासणट्ठियं खलबयकुडुब ॥२॥

प्रथममेव ये विगता धनागमे साधु तेषा हसानाम् ।
यैर्न दृष्टमुच्चासनस्थित खलबककुटुम्बम् ॥

७२० इयरविहगमपयपतिचित्तला जत्थ पुलिणपेरता ।
तत्थ सरे न हु जुत्त वसियव्व रायहसाण ॥३॥

इतरविहङ्गमपदपङ्क्तिचित्रिता यत्र पुलिनपर्यन्ता ।
तत्र सरसि न खलु युक्त वसितव्य राजहसानाम् ॥

७२१. विविहविहगमणिवहेण मडिय पेच्छिऊण कमलवण ।
मुक्क माणब्भरिएहि माणस रायहसेहि ॥४॥

विविधविहङ्गमनिवहेन मण्डित प्रेक्ष्य कमलवनम् ।
मुक्त मानभृतैर्मानस राजहसै ॥

## ८३ चक्कवायवज्जा (चक्रवाकपद्धति)

७२२ अद्धत्थमिए सूरे ज दुक्ख होइ चक्कवायस्स ।
त होउ तुह रिऊण अहवा ताण पि मा होउ ॥१॥

अर्धास्तमिते सूर्ये यद् दुःख भवति चक्रवाकस्य ।

*७१७ जल में रहने वाले कमल यदि सूर्य के भरोसे रहते हैं, तो उनका कौन सा उपकार हो जाता है। जब कमलों की जड़ें उखाड़ दी गईं और सरोवर का पंक भी शुष्क हो गया, तब सूर्य ने उन्हें क्यों नहीं बचा लिया ॥ ७ ॥

## ८२—हंस माणस-वज्जा (हंसमानस-पद्धति)

७१८. हे हंस ! जब तक मायावी बक मस्तक पर पैर न रख दे, तभी तक सरोवर को छोड़ दिया जाता है। दैव के विमुख हो जाने पर निवास कैसा ? ॥ १ ॥

७१९ जो वर्षाकाल में, पहले ही मानसरोवर को चले गये, उच्चासन पर बैठे बक-परिवार को जिन्होंने नहीं देखा, वे हंस धन्य हैं ॥ २ ॥

७२०. जहाँ पुलिन का पर्यन्त भाग क्षुद्र (उतर) विहंगो के चरण-चिह्नों से चित्रित है, उस सरोवर में राजहंसों को नहीं रहना चाहिए ॥ ३ ॥

७२१. मनस्वी राजहंसों ने कमल वन को विविध (क्षुद्र) विहगों से मण्डित देख कर मानस को छोड़ दिया ॥ ४ ॥

## ८३—चक्कवाय-वज्जा (चक्रवाक-पद्धति)

७२२. सूर्य के अस्त हो जाने पर चक्रवाकों को जो दुःख होता है, वह तुम्हारे शत्रुओं को हो अथवा उन्हें भी न हो ॥ १ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

७२३. भूमीगय न चत्ता सूर दट्ठूण चक्कवाएण ।
जीयग्गल व्व दिन्ना मुणालिया विरहभीएण ॥२॥

भूमिगत न त्यक्ता सूर्यं दृष्ट्वा चक्रवाकेण ।
जीवार्गल्व दत्ता मृणालिका विरहभीतेन ॥

७२४ अग्गि व्व पउमसड चिय व्व नलिणी मडो व्व अप्पा ण ।
चक्केण पियाविरहे मसाणसरिस सर दिट्ठ ॥३॥

अग्निरिव पद्मषण्ड चितेव नलिनी मृतक इवात्मा खलु ।
चक्रेण प्रियाविरहे श्मशानसदृश सरो दृष्टम् ॥

७२५ आसासिज्जइ चक्को जलगयपडिबिंबदसणासाए ।
त पि हरति तरगा पेच्छह निउणत्तण विहिणो ॥४॥

आश्वास्यते चक्रो जलगतप्रतिबिम्बदर्शनाशया ।
तामपि हरन्ति तरङ्गा प्रेक्षध्व निपुणत्व विधे ॥

७२६ आसति सगमासा गमति रयणि सुहेण चक्काया ।
दियहा न य हुति विओयकायरा कह नु वोलति ॥५॥

आसते सगमाशया गमयन्ति रजनी सुखेन चक्रवाका ।
दिवसा न च भवन्ति वियोगकातरा कथ नु व्यतिक्रामन्ति ॥

७२७ अलिय जपेइ जणो ज पेम्म होइ अत्यलोहेण ।
सेवालजीवियाण कओ घण चक्कवायाण ॥६॥

अलीक जल्पति जनो यत् प्रेम भवत्यर्थलोभेन ।
शैवालजीविकाना कुतो धन चक्रवाकाणाम् ॥

८४. चदणवज्जा (चन्दनपद्धति )

७२८ सुसिएण निहसिएण वि तह कह वि हु चदणेण महमहियं ।
सरसा वि कुसुममाला जह जाया परिमलविलक्खा ॥१॥

शोषितेन निघर्षितेनापि तथा कथमपि खलु चन्दनेन प्रसृतम् ।
सरसापि कुसुममाला यथा जाता परिमलविलक्षा ॥

७२३. सूर्य को पृथ्वी के निकट गया हुआ देख कर विरह-भीत चक्रवाक ने मुँह मे (चोंच मे) ली हुई मृणाली को गिराया नही। निकलते हुए प्राणो को रोकने के लिए मानो कण्ठ मे अर्गला[1] लगा दी ॥ २ ॥

७२४. चक्रवाक ने प्रिया के वियोग मे पद्म-वन को अग्नि, नलिनी को चिता, अपने को मृतक और सरोवर को श्मशान के समान देखा ॥ ३ ॥

७२५. वियोगी चक्रवाक जल मे प्रतिबिम्बित अपनी परछाईं देखने की आशा से आश्वस्त हो जाता, परन्तु तरंगें उसे भी मिटा देती हैं। विधाता की निपुणता देखो ! ॥ ४ ॥

७२६. चक्रवाको को सगम की आशा रहती है, अतः बैठे रहते हैं एवं सुख (प्रतीक्षा-जन्य सुख) से रातें बिता देते हैं। क्या उन्हे दिनों मे सन्ध्या तक बिछुडने का भय नही रहता ? वे कैसे बीतते होगे ? ॥ ५ ॥

७२७. लोग असत्य कहते हैं कि प्रेम धन के लोभ से होता है। शैवाल-जीवी चक्रवाकों के पास धन कहाँ है ? ॥ ६ ॥

## ८४—चंदणवज्जा (चन्दन-पद्धति)

७२८. शुष्क हो जाने और घिस डाले जाने पर भी चन्दन कुछ इस प्रकार महमहा उठा कि जिससे फूलों की सरस-माला भी उसकी सुगन्ध से लजा गई ॥ १ ॥

---

१. मित्रे क्वापि गते सरोरुहवने बद्धानने ताम्यति
क्रन्दत्सु भ्रमरेषु वीक्ष्य दयितासन्न पुर सारसम् ।
चक्राह्वेन वियोगिना बिसलता नास्वादिता नोज्झिता
कण्ठे केवलमर्गलेव निहिता जीवस्य निर्गच्छतः ॥

—काव्य प्रकाश, ८

रवि-अत्यमणि समाउलेण कंठि विइण्णु न छिण्णु ।
चक्कें खण्डु मुणालिअहे नउ जीवग्गलु दिण्णु ॥

—हेमचन्द्रकृत प्राकृत व्याकरण

७२९. परसुच्छेयपहरणेण निहसणे नेय उज्झिया पयई ।
चदण सनयसीसो तेण तुम वदए लोओ ॥२॥

परशुच्छेदप्रहरणेन निघर्षणेन नैवोज्झिता प्रकृतिः ।
चन्दन सनतशीर्षस्तेन त्वा वन्दते लोकः ॥

*७३० उत्तमकुलेसु जम्म तुह चदण तरुवराण मज्झम्मि ।
दुज्जीहाण खलाण य निच्च चिय तेण अणुरत्तो ॥३॥

उत्तमकुलेषु जन्म तव चन्दन तरुवराणा मध्ये ।
द्विजिह्वाना खलाना च नित्यमेव तेनानुरक्तः ॥

७३१ एक्को चिय दोसो तारिसस्स चदणदुमस्स विहिघडिओ ।
जीसे दुट्ठभुयगा खण पि पास न मेल्लति ॥४॥

एक एव दोषस्तादृशस्य चन्दनद्रुमस्य विधिघटितः ।
यस्य दुष्टभुजङ्गाः क्षणमपि पार्श्वं न मुञ्चन्ति ॥

७३२. बहुतरुवराण मज्झे चदणविडवो भुयगदोसेण ।
छिज्जइ निरावराहो साहु व्व असाहुसगेण ॥५॥

बहुतरुवराणा मध्ये चन्दनविटपो भुजङ्गदोषेण ।
छिद्यते निरपराध साधुरिवासाधुसङ्गेन ॥

## ८५ वडवज्जा (वटपद्धति)

७३३. जाओ सि कीस पथे अहवा जाओ सि कीस फलिओ सि ।
अह फलिओ सि महादुम ता सउणविडवण सहसु ॥१॥

जातोऽसि कस्मात्पथि, अथवा जातोऽसि कस्मात्फलितोऽसि ।
अथ फलितोऽसि महाद्रुम तच्छकुनविडम्बना सहस्व ॥

७३४. नीरस-करीर-खरखइरसकुले विसमसमिमरुद्देसे ।
का होज्ज गई पहियाण ज सि वडपायव न होतो ॥२॥

नीरसकरीर-खर-खदिरसकुले विषमशमीमरुदेशे ।
का भवेद्गतिः पथिकाना यदसि वटपादप न भवन् ॥

७२९. परसु के छेदन और प्रहार से और पत्थर पर रगड़ने से भी तुमने अपनी प्रकृति नही छोड़ी। चन्दन ! इसी से संसार मस्तक झुका कर तुम्हारी वन्दना करता है।

*७३०. हे चन्दन ! वृक्षो के मध्य में तुम्हारा सुजन्म उत्तम कुल मे हुआ है, तभी तो जिनके दो जिह्वायें हैं और जो दुष्ट हैं, उन (सर्पों) पर नित्य अनुरक्त रहते हो ?

(यहाँ 'उत्तम कुल' के द्वारा चन्दन पर व्यंग्य किया गया है)

७३१. उस प्रकार के (नाना गुण-मण्डित) चन्दन मे एक ही विधि-विरचित दोष है कि दुष्ट भुजग क्षणभर भी उसका साथ नही छोड़ते ॥ ४ ॥

७३२ जैसे असाधु के सग से निरपराध साधु कष्ट पाते हैं, वैसे ही भुजगो के दोष से बहुत से वृक्षो के मध्य में निरपराध चन्दन काटा जाता है ॥ ५ ॥

(सर्पों को देख कर लोग चन्दन को आसानी से पहचान लेते हैं)

## ८५—वडवज्जा (वट-पद्धति)

७३३. हे महावृक्ष ! तुम मार्ग मे क्यो जनमे ? यदि जनमे ही तो फले क्यो ? और यदि फले तो अब पक्षियो की विडम्बना सहो ॥ १ ॥

७३४. हे वटवृक्ष ! यदि तुम न होते, तो शुष्क करील, तीक्ष्ण खैर और विषम शमी से भरे इस मरुस्थल में पथिको की क्या गति होती ! ॥ २ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

*७३५ भूमीगुणेण वडपायवस्स जइ तु गिमा इह होइ ।
तह वि हु फलाण रिद्धी होसइ बीयाणुसारेण ॥३॥
भूमिगुणेन वटपादपस्य यदि तुङ्गत्वमिह भवति ।
तथापि खलु फलानामृद्धिर्भविष्यति बीजानुसारेण ॥

## ८६ तालवज्जा (तालपद्धति)

७३६ किं ताल तुज्झ तुगत्तणेण गयणद्धरुद्धमग्गेण ।
छुहजलणताविएहि वि उवहेप्पसि ज न पहिएहिं ॥१॥
किं ताल तव तुङ्गत्वेन गगनार्धरुद्धमार्गेण ।
क्षुधाज्वलनतापितैरप्युपगृह्यसे यन्न पथिकैः ॥

७३७ छायारहियस्स निरासयस्स दूरयरदावियफलस्स ।
दोसेहि समा जा का वि तुगिमा तुज्झ रे ताल ॥२॥
छायारहितस्य निराश्रयस्य दूरतरदर्शितफलस्य ।
दोषैः सम यत् किमपि तुङ्गत्व तव रे ताल ॥

७३८ जेहिं नीओ वड्ढि तालो सयसलिलदाणसेवाए ।
तस्सेव जो न फलिओ सो फलिओ कह नु अनस्स ॥३॥
यैर्नीतो वृद्धि ताल शतसलिलदानसेवया ।
तस्यैव यो न फलित स फलित कथ न्वन्यस्य ॥

## ८७ पलासवज्जा [पलाशपद्धति]

*७३९ मउलतस्स य मुक्का तुज्झ पलासा पलास सउणेहिं ।
जेण महुमाससमए नियवयण झत्ति सामलियं ॥१॥
मुकुलयतश्च मुक्तास्तव पलाशा पलाश शकुनैः ।
येन मधुमाससमये निजवदन झटिति श्यामलितम् ॥

७४० अच्छउ ता फग्गणिवह फुल्लणदियहम्मि कलुसियं वयण ।
इय कलिऊण पलासो झड त्ति मुक्को सपत्तेहि ॥२॥
आस्ता तावत्फाल्गुनिवह पुष्पणदिवसे कलुषितं वदनम् ।
इति कलयित्वा पलाशो झटिति मुक्तः स्वपत्रैः ॥

*७३५. यद्यपि इस लोक मे भूमि (मिट्टी और पद विशेष) के गुण (प्रभाव) से वट वृक्ष ऊँचा हो गया (पक्ष मे, महान् हो गया), फिर भी फलो की ऋद्धि (फलो की वृद्धि और लाभ की अधिकता) बीज (नन्हे से बीज और पिता का वीर्य) के अनुसार ही होती है ॥ ३ ॥

## ८६—तालवज्जा (ताल-पद्धति)

७३६ हे ताल वृक्ष ! आधे आकाश-मार्ग को अवरुद्ध कर लेने वाली तुम्हारी ऊँचाई से क्या ? यदि भूख और गर्मी से तपे बटोही भी तुम्हे ग्रहण नही करते ॥ १ ॥

७३७ अरे ताल ! तुम छाया-हीन हो, किसी को आश्रय नही देते हो, परन्तु अपना फल बहुत दूर से दिखाते हो। तुम्हारी जो कुछ ऊँचाई भी है, वह दोषो के बराबर है (अथवा तुम्हारी ऊँचाई जितनी अधिक है, ठीक उतने ही अधिक तुम्हारे दोष भी अर्थात् ऊँचाई की उपमा दोषो से दी जा सकती है) ॥ २ ॥

७३८ जिसने स्वयं सैकडो बार पानी देकर अपनी सेवा से तालवृक्ष बडा किया, उसी के लिए जो नही फला, वह अन्य के लिए क्या फलेगा ? ॥ ३ ॥

(अनुश्रुति के अनुसार तालवृक्ष बहुत दिनो मे फल देता है, तब तक प्राय रगाने वाले व्यक्ति की मृत्यु हो जाती है)

## ८७—पलासवज्जा (पलाश-पद्धति)

*७३९. हे पलाश ! जब तुम मुकुलित हो रहे थे, तभी तुम्हारे पत्ते अपने गुणो द्वारा छोड दिये गये (अर्थात् पतझड से उत्पन्न होने वाली विवर्णता के कारण गुणहीन हो गये), जिससे वसन्त के समय मे तुम ने अपना मुँह काला कर लिया है (पलाश मुकुल काले होते हैं) ॥ १ ॥

७४०. फलो का समूह तो दूर रहे, फूलते समय ही मुँह काला हो गया—यह समझ कर पक्षियो ने झट पलाश को छोड दिया (अपने पत्तो ने पलाश को छोड़ दिया अथवा पक्षी (सपत्र) रूपी सत्पात्रो ने छोड दिया अथवा सत्पात्रो के समान स्वपत्रो ने छोड दिया) ॥ २ ॥

* विस्तृत विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य ।

*७४१ दट्ठूण किसुया साहा त बालाइ कीस वेलविओ ।
अह्वा न तुज्झ दोसो को न हु छलिओ पलासेहि ॥३॥
दृष्ट्वा किंशुक शाखास्त्व बालया कस्माद् वञ्चित ।
अथवा न तव दोष को न खलु च्छलित पलाशै ॥

७४२ गुरुविहववित्थरुत्थभिरे वि किविणम्मि अत्थिणो विहला ।
भण फलिए वि पलासे मणोरहा कस्स जायंति ॥४॥
गुरुविभवविस्तरोत्तम्भनशीलेऽपि कृपणेऽर्थिनो विफला ।
भण फलितेऽपि पलाशे मनोरथा कस्य जायन्ते ॥

७४३ सच्च पलास ज फुल्लिओ सि फलिओ सि रहणिउजेसु ।
जइ होज्ज सुखज्जफलो मण पि ता तुज्झ को मुल्लो ॥५॥
सत्य पलाश यत्पुष्पितोऽसि फलितोऽसि रहोनिकुञ्जेषु ।
यदि भवे सुखाद्यफलो मनागपि तत् तव किं मूल्यम् ॥

## ८८ वडवाणलवज्जा [वडवानलपद्धति]

७४४ सोसणमई उ निवससु वडवाणल मुणइ जाव न समुद्दो ।
जाव य जाणिहिइ फुड ता न तुम नेय भुवणयलं ॥१॥
शोषणमतिस्तु निवस वडवानल जानाति यावन्न समुद्र ।
यावत्समुद्रो ज्ञास्यति स्फुट तावन्न त्व नैव भुवनतलम् ॥

७४५ का समसीसी तियसिंदयाण वडवाणलस्स सरिसम्मि ।
उवसमियसिहिप्पसरो मयरहरो इधण जस्स ॥२॥
का समशीर्षिका त्रिदशेन्द्राणा वडवानलस्य सदृशे ।
उपशमितशिखिप्रसरो मकरालय इन्धन यस्य ॥

## ८९ रयणायरवज्जा [रत्नाकरपद्धति]

७४६ रयणायरेण रयण परिमुक्क जइ वि अमुणियगुणेण ।
तह वि हु मरगयखडं जत्थ गय तत्थ वि महग्घ ॥१॥
रत्नाकरेण रत्न परिमुक्त यद्यप्यज्ञातगुणेन ।
तथापि खलु मरकतखण्ड यत्र गत तत्रापि महार्घम् ॥

*७४१ (तुम) पलाश पुष्प (किंशुक) को देख कर रक्तवर्ण वाली शाखा (पुष्पों के कारण पलाश की शाखायें लाल हो जाती हैं) के द्वारा कैसे ठग लिये गये ? अथवा तुम्हारा दोष नहीं है, पलाशों (वृक्षों और राक्षसों) ने किसे नहीं छला ? ॥ ३ ॥

७४२. कृपण प्रचुर वैभव से पूर्ण होता है तब भी याचक कुछ नहीं पाते। बताओ, पलाश के फलने पर भी किसके मन में अभिलाषा उत्पन्न होती है (कौन उसके फलों की इच्छा करता है) ॥ ४ ॥

७४३. पलाश ! एकान्त कुंज में फूले हो, फले हो, यह सच है। यदि तुम्हारे फल किंचित् आस्वाद्य (खाने योग्य) होते, तो क्या तुम्हारा मूल्य होता ? (अर्थात् अमूल्य हो जाते) ॥ ५ ॥

## ८८—वडवानलवज्जा (वडवानल-पद्धति)

७४४. अरे, समुद्र को सुखाने का विचार करने वाले वडवानल ! जब तक समुद्र नहीं जानता, तब तक रह लो। जब वह सचमुच जान जायगा तब न तुम्हीं रहोगे और न संसार ही रहेगा ॥ १ ॥

७४५ अग्नि के प्रसार को शान्त कर देने वाला समुद्र जिसका ईंधन है, उस वडवानल जैसे—(व्यक्ति) से श्रेष्ठ देवताओं की क्या स्पर्धा ? ॥ २ ॥

## ८९—रयणायरवज्जा (रत्नाकर-पद्धति)

७४६. यद्यपि गुणों को न जानने वाले रत्नाकर (समुद्र) ने रत्न को त्याग दिया, फिर भी वह मरकत-खण्ड (मरकत मणि का टुकड़ा) जहाँ गया, वहीं अमूल्य बन गया ॥ १ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में द्रष्टव्य।

७४७ जलणिहिमुक्केण वि कुत्थुहेण पत्त मुरारिवच्छयलं ।
तेण पुण तस्स ठाणे न याणिमो को परिट्ठविओ ॥२॥

जलनिधिमुक्तेनापि कौस्तुभेन प्राप्त मुरारिवक्ष स्थलम् ।
तेन पुनस्तस्य स्थाने न जानीम क प्रतिष्ठापित ॥

७४८ मा दोस चिय गेण्हह विरले वि गुणे पससह जणस्स ।
अक्खपउरो वि उवही भण्णइ रयणायरो लोए ॥३॥

मा दोषमेव गृह्णीत विरलानपि गुणान् प्रशसत जनस्य ।
अक्षप्रचुरोऽप्युदधि मण्यते रत्नाकरो लोके ॥

७४९ वेलामहल्लकल्लोलपेल्लिय जइ वि गिरिणइ पत्त ।
अणुसरइ मग्गलग्ग पुणो वि रयणायरे रयण ॥४॥

वेलामहाकल्लोलप्रेरित यद्यपि गिरिनदी प्राप्तम् ।
अनुसरति मार्गलग्न पुनरपि रत्नाकरे रत्नम् ॥

७५० लच्छीइ विणा रयणायरस्स गभीरिमा तह च्चेव ।
सा लच्छी तेण विणा भण कस्स न मदिर पत्ता ॥५॥

लक्ष्म्या विना रत्नाकरस्य गम्भीरता तथैव ।
सा लक्ष्मीस्तेन विना भण कस्य न मन्दिर प्राप्ता ॥

७५१ वडवाणलेण गहिओ महिओ य सुरासुरेहि सयलेहिं ।
लच्छीइ उवहि मुक्को पेच्छह गभीरिमा तस्स ॥६॥

वडवानलेन गृहीतो मथितश्च सुरासुरै सकलै ।
लक्ष्म्यादधिर्मुक्त प्रेक्षध्व गम्भीरता तस्य ॥

७५२ जलण जल च, अमिय विस च, कण्हो सदाणवो च्चेव ।
खीरोयहि तुज्झ तहा परमहिमा अहियअहियपरो ॥७॥

ज्वलना जलं चामृत विष च कृष्ण सदानवश्चैव ।
क्षीरोदध तव तथा परमहिमाधिकाधिकतर ॥

७४७. समुद्र ने कौस्तुभ (मणिविशेष) को त्याग दिया, तब भी उसे विष्णु के वक्षःस्थल पर स्थान प्राप्त हो गया, परन्तु उसने पुनः कौस्तुभ के स्थान पर किसे रखा—नही जानते ॥ २ ॥

७४८. दोष ही मत ग्रहण करो, गुण कम होने पर भी व्यक्ति की प्रशसा करो। समुद्र में यद्यपि अक्ष (कपर्दक या कौडो का एक प्रकार एवं सोचर नमक का लक्षण से साधारण नमक) की ही प्रचुरता है, फिर भी वह ससार में रत्नाकर कहलाता है ॥ ३ ॥

७४९. यद्यपि समुद्र-तट पर फेलने वाली तरगो से प्रेरित होकर रत्न पहाडो नदियो में पहुँच जाता है, परन्तु (उन्ही तरगो के) पीछे लगा हुआ वह पुन रत्नाकर (रत्नो का भण्डार, समुद्र) मे चला जाता है ॥ ४ ॥

७५०. लक्ष्मी के अभाव मे भी समुद्र की अगाधता जैसी की तैसी रह गई, परन्तु समुद्र के विना वह लक्ष्मी, कहो, किस-किस के घर नही गई ? ॥ ५ ॥

७५१. समुद्र को वडवानल ने सुखाया, सम्पूर्ण सुरो और असुरो ने मथा तथा लक्ष्मी ने भी छोड दिया, फिर भी उसका गाम्भीर्य देखो ॥ ६ ॥

७५२. हे समुद्र ! तुम्हारे भीतर अग्नि और जल, अमृत और विष, विष्णु और दानव—ये सब एक साथ रहते हैं, तुम्हारी महिमा बहुत ही बडी है ॥ ७ ॥

७५३ रयणेहि निरंतरपूरिएहि रयणायरस्स न हु गव्वो।
करिणो मुत्ताहलससए वि मयविब्भला दिट्ठी ॥८॥

रत्नैर्निरन्तरपूरितै रत्नाकरस्य न खलु गर्वं।
करिणो मुक्ताफलसंशयेऽपि मदविह्वला दृष्टि ॥

७५४ अणवरय देंतस्स वि तुट्टंति न सायरे वि रयणाइ।
पुण्णक्खएण खिज्जइ न हु लच्छी चायभोएहि ॥९॥

अनवरत ददतोऽपि न खलु त्रुट्यन्ति सागरेऽपि रत्नानि।
पुण्यक्षयेण क्षीयते न खलु लक्ष्मीस्त्यागभोगाभ्याम् ॥

७५५ रयणायरस्स न हु होइ तुच्छिमा निग्गएहि रयणेहि।
तह वि हु चदसरिच्छा विरला रयणायरे रयणा ॥१०॥

रत्नाकरस्य न खलु भवति तुच्छत्व निर्गते रत्नै।
तथापि खलु चन्द्रसदृक्षाणि विरलानि रत्नाकरे रत्नानि ॥

७५६ रयणायरचत्तेण वि पत्त चदेण हरव्ह तिलयत्त।
तेण उण तस्स ठाणे न याणिमो को परिट्ठविओ ॥११॥

रत्नाकरत्यक्तेनापि प्राप्त चन्द्रेण हरस्य तिलकत्वम्।
तेन पुनस्तस्य स्थाने न जानीम क प्रतिष्ठापित ॥

७५७ जइ वि हु कालवसेण ससी समुद्दाउ कह वि विच्छुडिओ।
तह वि हु तस्स पयाव(?पयासो)आणद कुणइ दूरे वि॥१२॥

यद्यपि खलु कालवशेन शशी समुद्रान् कथमपि वियोजित।
तथापि खलु तस्य प्रताप (? प्रकाश) आनन्द करोति दूरेऽपि ॥

७५८ रयणाइ सुराण समप्पिऊण वडवाणलस्स छुहियस्स।
अप्पा (? अप्प) देतेण तए समुद्द मुद्दक्किय भुवण ॥१३॥

रत्नानि सुरेभ्य समर्प्य वडवानलाय क्षुधिताय।
आत्मानं ददता त्वया समुद्र मुद्राङ्कितं भुवनम् ॥

७५३. निरन्तर भरे रहने वाले रत्नों से भी रत्नाकर को गर्व नहीं है। किन्तु मौक्तिक का सन्देह होने पर ही (सन्देहमात्र से ही) हाथी की दृष्टि मद (द्रव, गर्व) से विह्वल हो जाती है ॥ ८ ॥

७५४. अनवरत देते रहने पर भी सागर के रत्न क्षीण नहीं होते। लक्ष्मी पुण्य-क्षय से क्षीण होती है, त्याग और भोग से नहीं ॥ ९ ॥

७५५. रत्नों के निकल जाने से रत्नाकर लघु नहीं हो जाता, फिर भी उसमें चन्द्र-जैसे रत्न विरले ही हैं ॥ १० ॥

७५६. रत्नाकर ने चन्द्रमा को त्याग दिया, फिर भी वह शिव के मस्तक का तिलक बन गया। रत्नाकर ने चन्द्रमा के स्थान पर किसे रखा—नहीं जानते ॥ ११ ॥

७५७. यद्यपि भाग्यवश (काल परिवर्तन से) चन्द्रमा किसी प्रकार समुद्र से बिछुड़ गया, फिर भी उसका प्रताप (प्रकाश) दूर देश में रहने पर भी सुख देता है ॥ १२ ॥

७५८. रत्नाकर! देवताओं को रत्न सौंप कर और स्वयं को (अपने आप को) भूखे बडवानल के लिए समर्पित कर तुम ने संसार पर अपनी मुहर लगा दी (सब के प्रशंसा-पात्र बन गये) ॥ १३ ॥

७५९ अत्थि असखा सखा धवला रयणायरस्स सभूया ।
न हु ताण सद्दलद्धी जा जाया पचजन्नस्स ॥१४॥
सन्ति असख्या शखा धवला रत्नाकरस्य सभूता ।
न खलु तेषा शब्दलब्धिर्या जाता पाञ्चजन्यस्य ॥

७६० जाएण तेण धवलीकओ सि नूण समुद्द सखेण ।
अत्थित्तणण हत्थ पसारिय जस्स कण्हेण ॥१५॥
जातेन तन धवलीकृतोऽसि नून समुद्र शखेन ।
अर्थित्वेन हस्त प्रसारितो यस्य कृष्णन ॥

९० समुद्दणिदावज्जा (समुद्रनिन्दापद्धति )

७६१ साहीणामयरयणो अमरमरोर च भुवणमकरतो ।
उल्लसिरीहि न लज्जसि लहरीहि तरगिणीणाह ॥१॥
स्वाधीनामृतरत्नोऽमरमदरिद्र च भुवनमकुर्वन् ।
उल्लसनशीलाभिन लज्जसे लहरीभिस्तरङ्गिणीनाथ ॥

७६२ रयणायर त्ति नाम वहल ता उवहि किं न सुसिओ सि ।
मज्झे न जाणवत्ती अत्थत्थी ज गया पारे ॥२॥
रत्नाकर इति नाम वहस्तद् उदधे किं न शुष्कोऽसि ।
मध्ये न यानवर्तिनोऽर्थार्थिनो यद्गता पारे ॥

७६३ उवहि लहरीहि गव्विर गज्जतो किं न दीह सुसिओ सि ।
जीसे गिम्हपिवासा वलति वि परम्मुहा पहिया ॥३॥
उदधे लहरीभिर्गर्वोद्वहनशील गर्जन् किं न दीर्घ शुष्कोऽसि ॥
यस्माद् ग्रीष्मपिपासा वलन्तेऽपि पराङ्मुखा पथिका ॥

७६४ सायर लज्जाइ कह न मुओ चिंताइ कह न वीसन्नो ।
पइ हुते वोहित्थियहि कओ जलसगहो अन्नो ॥४॥
सागर लज्जया कथ न मृतश्चिन्तया कथ न विषण्ण ।
त्वयि सति प्रवहणस्थितै कृतो जलसग्रहोऽन्य ॥

७५९ समुद्र मे असंख्य श्वेत शख उत्पन्न हुये हैं, परन्तु उनमें वह गम्भीर ध्वनि नही, जो पाञ्चजन्य मे है ॥ १४ ॥

७६०. हे समुद्र ! जिसके लिये याचक होकर विष्णु ने भी अपना हाथ फैलाया, उस शख (पाञ्चजन्य) के उत्पन्न होने से तुम यशस्वी हो गये ॥ १५ ॥

## ९०—समुद्दणिंदावज्जा (समुद्रनिन्दा-पद्धति)

७६१ हे तरगिणीनाथ (समुद्र) ! अमृत और रत्न तुम्हारे अधिकार मे हैं, फिर भी जगत् को अमर[1] और धनी नही बना देते ! क्या तुम उल्लसित होने वाली इन लहरो से लज्जित नही होते ? ॥ १ ॥

७६२. अरे रत्नाकर-नामधारी समुद्र ! तुम सूख क्यो नही गये, क्योंकि धन-लोलुप पोतवाही वणिक् तुम्हारे मध्य से होकर उस पार चले गये (तुम्हारे रत्न लेने के लिए क्षण भर भी नही रुके) ॥ २ ॥

७६३ अरे लहरो से गर्वित रहने वाले समुद्र ! बहुत गरजते हुये तुम शुष्क क्यों न हो गये, क्योकि ग्रीष्म मे प्यासे पथिक भी तुम्हारे निकट से मुँह फेर कर लौट जाते हैं ॥ ३ ॥

७६४. सागर ! लाज से मर क्यो न गये ? चिन्ता से उदास क्यो न हो गये ? तुम्हारे रहते पोन-यात्रियो को पानी का अन्य सग्रह करना पड़ा ॥ ४ ॥

---

१. सस्कृत टीकाकार ने यहाँ अमर का अर्थ देवता किया है जो ठीक नही है।

७६५ वद्धो सि तुम पीओ सि पुव्वय लघिओ सि त उवहि ।
कि गज्वसि अलियजए न लज्जसे उयहि किं भणिमो ॥५॥

वद्धोऽसि त्व पीतोऽसि पूर्व लङ्घितोऽसि त्वदमुधे ।
किं गजस्यलीकजये न लज्जस उदधे किं भणाम ॥

७६६ निद्धोयउदयकखिर पथिय मा वच्च सायरो एस ।
जत्थ नियत्तइ तण्हा अन च्चिय ते सरुद्देसा ॥६॥

निर्धौतादक्काक्षणशील पथिक मा व्रज सागर एष ।
यत्र निवर्तते तृष्णान्य एव त सरउद्देशा ॥

## ९१ सुवण्णवज्जा (सुवर्णपद्धति)

७६७ जलणपवेसो चामीयरस्स कह सहि न जुज्जए काउ ।
हद्धी जस्स परिक्खति पत्थरा नवरि गुणणिवह ॥१॥

ज्वलनप्रवशश्चामीकरस्य कथ सखि न युज्यत कतुम् ।
हा धिग्यस्य परोक्षन्त प्रस्तरा केवल गुणनिवहम् ॥

७६८ जलणडहणेण न तहा पत्थरघसणेण खडणे तह य ।
गुजाहलसमतुलणे ज दुक्ख होइ कणयस्स ॥२॥

ज्वलनदहनन न तथा प्रस्तरघषणन खण्डने तथा च ।
गुञ्जाफलसमतुलने यद् दुख भवति कनकस्य ॥

७६९ जूरिज्जइ किं न जए किं न जरा आवए अकालम्मि ।
जह सनसर तुलइ सली निरक्खरो कचण मूढ ॥३॥

खिद्यत कि न जगति कि न जरागच्छत्यकाले ।
यथा साक्षरस्तुल्यति खटिका निरक्षर काञ्चनं मूढम् ॥

७७० नाराय निरक्खर लोहवत दोमुह य तुज्झ किं भणिमो ।
गुजाइ समं कणय तोलतो कह न लज्जेसि ॥४॥

नाराच निरक्षर लोहवन् द्विमुख च तव कि भणाम ।
गुञ्जाफलेन समं कनक तोलयन् कथं न लज्जसे ॥

७६५. अरे समुद्र! पहले तुम्हें राम ने बाँध लिया, अगस्त्य ने पी डाला और बन्दर लाँघ गये। क्यों गरज रहे हो, निर्लज्ज! लजाते नहीं, क्या कहें? ॥ ५ ॥

७६६ अरे विशुद्ध जल की इच्छा वाले पथिक! मत जाओ, यह समुद्र है। जहाँ तृष्णा निवृत्त होती है, वे सरोवर दूसरे हैं ॥ ६ ॥

## ९१—सुवण्णवज्जा (सुवर्ण-पद्धति)

७६७. हाय री सखी! धिक्कार है, जिसके गुणों की परीक्षा निरे पत्थर करते हैं, वह सुवर्ण अग्नि में प्रवेश क्यों न करे? ॥ १ ॥

७६८. अग्नि में तपाये जाने पर, पत्थर पर घिसने पर और सोनार के द्वारा काटे जाने पर भी सुवर्ण को वह दुःख नहीं हुआ, जो गुंजा (घुमची) के बराबर तौलने पर हुआ[1] ॥ २ ॥

७६९ संसार में दुःख क्यों न हो? असमय में जरावस्था क्यों न आये? जबकि साक्षर (विद्वान्) खड़िया[2] उठता है और निरक्षर (मूर्ख) सोनार स्वर्ण-खण्ड तौलता है (पक्ष अक्षरांकित तुलादंड से खली तौली जाती है और अक्षरांकशून्य तुलादंड से सोना तौला जाता है) ॥ ३ ॥

७७०. नाराच (तौलने का काँटा)! तुम निरक्षर हो (मूर्ख हो, तुम्हारे ऊपर अक्षर नहीं अंकित है), लौह युक्त हो (लोभ युक्त हो), दो मुँह वाले हो (दो पलड़ों वाले, चुगली करने वाले), तुम्हें क्या कहें, गुंजा के साथ सुवर्ण को तौलते समय क्यों लज्जित नहीं होते? ॥ ४ ॥

---

१. कभी काटा गया कभी छेदा गया, कभी पीट के पत्र बनाया गया।
घिस डाला गया कभी पाहन पे, कभी पावक में पिघलाया गया।
इतनी बड़ी साधना का, तप का, प्रतिदान यही ठहराया गया।
घुमची के बराबर कंचन को, जब एक तुला पे चढ़ाया गया॥
न वै ताडनात् तापनाद् वह्नि मध्ये
न वै विक्रयात् क्लिश्यमानोऽहमस्मि।
सुवर्णस्य मे मुख्यदुःख तदेक
यतो मां जना गुञ्जया तोलयन्ति ॥

२ प्रो० पटवर्धन ने खली का अर्थ ईख किया है। उन्होंने मूल में स्थित खली को खडी और खडी को खटिका मानकर मराठी शब्द खडी साक्षर तक पहुँचने का प्रयत्न किया है।

७७१ जह कणय तह पडिमाणपत्थर पेच्छ तुलइ नाराओ ।
अहवा निरक्खराण गुणदोसवियारणा कत्तो ॥५॥
यथा कनकं तथा प्रतिमानप्रस्तरं पश्य तोलयति नाराचः ।
अथवा निरक्षराणां गुणदोषविचारणा कुतः ॥

## ९२ आइच्चवज्जा (आदित्यपद्धति)

७७२ भमिओ सि भमसि भमिहिसि अणुदिणु पासम्मि मेरुसिहरस्स।
जइ पावसि कचणमासय पि ता सूर सूरो सि ॥१॥
भ्रान्तोऽसि भ्रमसि भ्रमिष्यस्यनुदिनं पार्श्वे मेरुशिखरस्य ।
यदि प्राप्नोषि काञ्चनमाषकमपि तत् सूर्य शूरोऽसि ॥

७७३ वियलियतेएण वि ससहरेण जइ दरिसिओ दिणे अप्पा ।
तह जइ रयणीइ तुम ता सच्च सूर सूरो सि ॥२॥
विगलिततेजसापि शशधरेण यथा दर्शितो दिन आत्मा ।
तथा यदि रजन्यां त्वं तत्सत्यं सूर्य शूरोऽसि ॥

७७४ उयण भुवणक्कमण अत्थमण एक्कदिवसमज्झम्मि ।
सूरस्स वि तिन्नि दसा का गणणा इयरलोयस्स ॥३॥
उदयनं भुवनाक्रमणमस्तमनमेकदिवसमध्ये ।
सूर्यस्यापि तिस्रो दशा का गणनेतरलोकस्य ॥

## ९३ दीवयवज्जा (दीपकपद्धति)

७७५ सउणो नेहसउण्णो लोइल्लो लोयलोयणाणंदो ।
नासियतमोहपसरो किं सुयणो नेह जोइक्खो ॥१॥
सगुणः स्नेहसम्पूर्णः आलोकवाँल्लोकलोचनानन्दः ।
नाशिततमओघप्रसरः किं सुजनो नेह ज्योतिष्कः ॥

७७६ जोइक्खो गिलइ तमं तं चिय उग्गिलइ कज्जलमिसेण ।
अहवा सुद्धसहावा हियए कलुसं न धारेंति ॥२॥
ज्योतिष्को गिलति तमस्तदेवोद्गिरति कज्जलमिषेण ।
अथवा शुद्धस्वभावा हृदये कलुषं न धारयन्ति ॥

७७१. अरे देखो, कांटा सोने और पत्थर को बराबर तौल रहा है ! अथवा निरक्षरों (अक्षरांकशून्य, मूर्ख) को गुण और दोष का विचार ही कहाँ है !! ५ !!

## ९२—आइच्चवज्जा (आदित्य-पद्धति)

७७२. अरे सूर ! (सूर्य) भूतकाल मे मेरु-शिखर के चारों ओर चक्कर काटते रहे, वर्तमान मे चक्कर काट रहे हो और भविष्य मे चक्कर काटते रहोगे, यदि एक माशा भी सोना पा जाओ, तो समझें कि तुम सच्चे शूर हो (या सच्चे सूर्य हो) ॥ १ ॥

७७३. हे सूर (सूर्य) जैसे निस्तेज हो जाने पर भी चन्द्रमा ने अपने को दिन मे दिखला दिया है, वैसे ही यदि तुम भी रात मे अपने को दिखा सको, तो समझें कि तुम सच्चे शूर हो या (या सच्चे सूर्य हो) ॥ २ ॥

७७४. एक ही दिन मे सूर्य की भी—उदय, भुवनाक्रमण (जगत् आक्रान्त करना या तपना) और अस्त हो जाना—ये तीन अवस्थायें होती हैं। अन्य लोगों की क्या गणना ? ॥ ३ ॥

## ९३—दीवयवज्जा (दीपक-पद्धति)

७७५. सगुण (वर्तिकायुक्त, गुणवान्), स्नेह पूर्ण (तैलसहित, प्रेम युक्त,) आलोकवान् (तेजोमय, कान्तियुक्त), तम (अन्धकार, तमोगुण) के समूह को नष्ट करने वाला और लोगों की आँखो को आनन्द देने वाला कौन है ? क्या सज्जन ? नही, दीपक ॥ १ ॥

७७६. दीपक अन्धकार को निगल जाता है और उसे ही कज्जल के व्याज से उगल देता है अथवा जिनका स्वभाव शुद्ध रहता है, वे कालिमा को हृदय मे नहीं रखते ॥ २ ॥

७७७. निययालएसु मलिणा कुणंति मलिणत्तण जइच्छाए।
गुणणेहकंतिजुत्तय न जुज्जए तुज्झ जोइक्ख ॥३॥
निजालयेषु मलिना. कुर्वन्ति मलिनत्व यथेच्छम्।
गुणस्नेहकान्तियुक्त न युज्यते तव ज्योतिष्क ॥

७७८ नियगुणणेहखयकर मलिण निययालय कुणतस्स
जोइक्ख तुज्झ छाया परिचत्ता तेण सुयणेहि ॥४॥
निजगुणस्नेहक्षयकर मलिनं निजालयं कुर्वत.।
ज्योतिष्क तव च्छाया परित्यक्ता तेन सुजनै ॥

७७९ किं तुज्झ पहाए किं गुणेण किं दीव तुज्झ नेहेण।
छाय जस्स विसिट्ठा दूरे वि चयति निंदता ॥५॥
किं तव प्रभया किं गुणेन किं दीप तव स्नेहेन।
छाया यस्य विशिष्टा दूरेऽपि त्यजन्ति निन्दतः॥

## ९४ पियोल्लाववज्जा (प्रियोल्लापपद्धति.)

७८०. एक्केण विणा पियमाणुसेण वहुयाइ हुति दुक्खाइ।
आलस्सो रणरणओऽणिद्दा पुलओ ससज्झसओ ॥१॥
एकेन विना प्रियमानुषेण वहूनि भवन्ति दुःखानि।
आलस्य रणरणकोऽनिद्रा पुलकः ससाध्वस ॥

७८१ एक्केण विणा पियमाणुसेण सब्भावणेहभरिएण।
जणसवुला वि पुहवी अव्वो रण्ण व पडिहाइ ॥२॥
एकेन विना प्रियमानुषेण सद्भावस्नेहभृतेन।
जनसकुलापि पृथ्वी, अहो अरण्यमिव प्रतिभाति॥

७८२ सो कत्थ गओ सो सुयणवल्लहो सो सुहाण सयखाणी।
सो मयणग्गिविणासो सो सो सोसेइ मह हियय ॥३॥
स कुत्र गतः स सुजनवल्लभः स सुखाना शतखनिः।
स मदनाग्निविनाश• स स शोषयति मम हृदयम्॥

७७७ अरे दीपक! मलिन लोग ही अपने घर मे यथेच्छ मालिन्य उत्पन्न करते हैं। तुम तो गुण (बाती और अच्छाई) और स्नेह (तेल और प्रेम) से युक्त हो, तुम्हे यह उचित नही है॥ ३॥

७७८. दीपक! तुम अपने गुण (बाती और अच्छाई) और स्नेह (तेल और प्रेम) को नष्ट कर डालते हो और अपने घर को मलिन बना देते हो। इसी लिये सज्जनो ने तुम्हारी छाया का परित्याग कर दिया॥ ४॥

(दीपक, खर और गज की छाया त्याज्य है—सस्कृत टीकाकार)

७७९ दीपक! तुम्हारे गुण (बाती, अच्छाई), प्रभा और स्नेह (तेल, प्रेम) से क्या? जिसकी छाया को भी विशिष्ट लोग निन्दा करते हुये दूर से ही त्याग देते हैं॥ ५॥

### ९४—पियोल्लाव-वज्जा (प्रियोल्लाप-पद्धति)

७८०. एक ही प्रिय मनुष्य के बिना बहुत से दुःख हो जाते हैं—आलस्य, औत्सुक्य, अनिद्रा और पुलक के साथ-साथ भय॥ १॥

७८१. अहो! सच्चे प्रेम से परिपूर्ण एक ही प्रिय मनुष्य के अभाव मे जनसकुल पृथ्वी भी वन-जैसी लगती है॥ २॥

७८२. वह कहाँ गया? वह सुजन वल्लभ था, वह सैकडो सुखो की खानि था, वह मदनाग्नि-विनाशक था, आज वही मेरे हृदय का शोषण कर रहा है॥ ३॥

७८३ सो होहिइ को वि दिणो जत्थ पिओ बाहुपजरविलीणो ।
रइरहसखेयखिन्नो निज्झरइ पवासदुक्खाइ ॥४॥
तद्भविष्यति किमपि दिन यत्र प्रियो बाहुपञ्जरविलीन ।
रतिरभसखेदखिन्नो निःक्षरति प्रवासदु खानि ॥

७८४ आविहिइ पिओ चुबिहिइ निट्ठुर चुबिऊण पुच्छिहिइ ।
दइए कुसल त्ति तुम नमो नमा ताण दिवसाण ॥५॥
एष्यति प्रियश्चुम्बिष्यति निष्ठुर चुम्बित्वा प्रक्ष्यति ।
दयिते कुशलेति त्व नमो नमस्तेभ्यो दिवसेभ्य ॥

७८५ धन्न त चेव दिण सा रयणी सयललक्खणसउण्णा ।
अमय त पि मुहुत्त जत्थ पिओ झत्ति दीसिहिइ ॥६॥
धन्य तदेव दिन सा रजनी सकललक्षणसपूर्णा ।
अमृत सोऽपि मुहूर्तो यत्र प्रियो झटिति द्रक्ष्यते ॥

७८६ दूरयरदेसपरिसठियस्स पियसगम महतस्स ।
आसावधो च्चिय माणुसस्स अवलवए जीव ॥७॥
दूरतरदेशपरिसस्थितस्य प्रियसगम काङ्क्षत ।
आशाबन्ध एव मानुषस्यावलम्बते जीवम् ॥

७८७. हिययट्ठिओ वि सुहवो तह विहु नयणाण होइ दुप्पेच्छो ।
पेच्छह विहिणा न कया मह हियए जालयगवक्खा ॥८॥
हृदयस्थितोऽपि सुभगस्तथापि खलु नयनयोर्भवति दुष्प्रेक्ष्य ।
प्रेक्षध्व विधिना न कृता मम हृदये जालकगवाक्षा ।

## ९५ दोसियवज्जा (दौपिकपद्धति)

७८८ दीह लण्ह बहुसुत्तरु दय कडियलम्मि सुहजणय ।
तह वास च महग्घ दोसिय कडिलम्ह पडिहाइ ॥१॥
दीर्घं श्लक्ष्ण बहुसूत्रविशाल कटितले सुखजनकम् ।
तथा वासश्च महार्घ दौपिक कटिवस्त्रं मम प्रतिभाति ॥

७८३. क्या वह भी कोई दिन होगा, जब प्रियतम बाहु-पाश (आलिंगन) में आयेंगे और रति के आनन्द से खिन्न होकर (थककर) प्रवास के दिनों को भूल से जायेंगे ॥ ४ ॥

७८४. प्रियतम आयेंगे, निर्दयता-पूर्वक चुम्बन करेंगे और चुम्बन करके पूछेंगे—प्रिये ! तुम कुशल से हो न ? उन दिनों को नमस्कार है, नमस्कार ॥ ५ ॥

७८५. वही दिन धन्य है, वह रात सम्पूर्ण लक्षणों से पूर्ण है और वह मुहूर्त भी अमृत है, जब सहसा प्रियतम दिखाई देंगे ॥ ६ ॥

७८६. दूरतर देश में रहने वाले और प्रियतम के संगम की इच्छा रखने वाले मनुष्य के जीवन को आशाबन्धन ही सहारा देता रहता है ॥ ७ ॥

७८७. देखो, प्रियतम हृदय में रहकर भी नयनों को नहीं दिखाई देते। विधाता ने मेरे हृदय में जालीदार झरोखे नहीं रच दिये ! ॥ ८ ॥

## ९५. दोसिय-वज्जा (दौपिक-पद्धति)

७८८. हे दौपिक ! (वस्त्र-विक्रेता) मुझे ऐसा कटिवस्त्र रुचता है, जो दीर्घ, मृदु, घने सूतों वाला एवं चौड़ा हो तथा जिसका कपड़ा बहुमूल्य हो। (मुझे ऐसा पति[1] रुचता है, जो लम्बा, कोमल, सुभाषी तथा मोटा हो और जिसकी कटि सुखद हो) ॥ १ ॥

---

१ संस्कृत टीकाकार ने वस्त्र को स्त्री का प्रतीक मानकर व्याख्या की है। मैंने उसे पुरुष का प्रतीक मानकर अनुवाद किया है।

७८९ माणविहूण रु दीइ छोडय सिलधोयगयच्छाय ।
ज वसण न सुहावइ मुय दूर नम्मयाडे त ॥२॥
मानविहीन विस्तारेण त्यक्त शिलाधौतगतच्छायम् ।
यद्वसन न सुखयति मुञ्च दूर नर्मदातटे तत् ॥

७९० पम्मुहसुत्त अट्ठीसुहावह जणियरायपुलइल्ल ।
दोसिय दिज्जत पि हु नारग अम्ह पडिहाइ ॥३॥
प्रमुखसूत्रमस्थिसुखावह जनितरागपुलकवत् ।
दौपिक दीयमानमपि खलु नारङ्ग मम प्रतिभाति ॥

७९१ ज पक्वालियमार ज गरुय चेव खममहग्घ च ।
त दोसिय अम्हाण दमिज्जउ किं वियारेण ॥४॥
यत्प्रक्षालितसार यद् गुरुक चैव क्षममहार्घं च ।
तद् दौपिकास्माक दर्श्यता किं विचारेण ॥

७९२ दासिय घणगुणमार मुविणीय मुट्ठु मोहमजणय ।
दमहि मा कुण खेय त अम्ह जणइ परिओस ॥५॥
दौपिक घनगुणमार सुविनीत सुष्ठु शाभामजनकम् ।
दर्शय मा कुरु खेद तदस्माक जनयति परितोषम् ॥

७९३ जह पढमे तह दोमइ अवसाणे साडयस्स निव्वहण ।
त फुडु अम्ह नियवे दोसिय फुट्ट पि पडिहाइ ॥६॥
यथा प्रथमे तथा दृश्यतेऽवसाने शाटकस्य निर्वहणम् ।
तत् स्फुटं मम नितम्बे दौपिक स्फुटितमपि प्रतिभाति ॥

७८९. जिसमें लम्बाई न हो, विस्तार (चौडाई) में छोटा हो, शिला पर धोने से जिसका रग चला गया हो, (फीका हो गया हो) वह वस्त्र मुझे नही सुहाता। उसे दूर नर्मदा के तट पर छोड दो (जो नाटा हो, दुवला-पतला हो, जो शील एव कान्ति से शून्य हो, वह पुरुष मुझे नहीं सुहाता) ॥ २ ॥

७९०. दौषिक (वस्त्र-विक्रेता)! जो श्रेष्ठ सूत्रो से बुना है, अस्थियो को सुखदायक है, हृदय में अनुराग और शरीर मे पुलक उत्पन्न करने वाला है, वह वस्त्र दिये जाने पर भी यदि रग-हीन है, तो मुझे नहीं रुचता (जो पुरुष सुभाषी, शरीर को सुखद, प्रेम एव पुलक उत्पन्न करने वाला है, वह यदि नीरस है तो मुझे पसन्द नही है) ॥ ३ ॥

७९१. दौषिक! क्यो विचार करते हो? जो धोने पर चमके, बडा हो, टिकाऊ हो और बहुमूल्य हो, वही वस्त्र मुझे दो! (जिसका मुँह धोने पर सुन्दर लगे, जो महान् हो, जो सुरत में समर्थ एव दुर्लभ (महार्घ) हो, वह पुरुष मुझे विना विचारे दो) ॥ ४ ॥

७९२ दौषिक! कष्ट मत दो (या कष्ट मत करो), जो घने सूतो के कारण श्रेष्ठ हो, अच्छे ढग से बुना हो, सुन्दर हो, शोभाजनक हो, वही वस्त्र दिखाओ, वही मुझे सन्तोष देता है (जो अनेक गुणो से श्रेष्ठ हो, विनम्र हो, सुन्दर हो और शोभा उत्पन्न करने वाला हो, वही पति मुझे दो ॥ ५ ॥

७९३ जो शाटक (वस्त्र विशेष, साडी) पहले दिन पहनने पर जैसा लगता है वैसा ही अन्त मे लगता है, वह सचमुच मेरे नितम्बो पर फट जाने पर भी अच्छा लगता है (सदा एक रस पुरुष ही मुझे पसन्द है) ॥ ६ ॥

## ९६ पज्जतगाहाजुयल (पयन्तगाथायुगलम्)

अह पज्जतगाहाजुयल भण्णइ ।

७९४ इय कइयणेहि रइए वज्जालए सयललायहिट्ठिए ।
पत्थावे गोट्ठिट्ठिय इच्छियगाहा पढिज्जति ॥१॥

इति कविजनै रचिते व्रज्यालये सकललोकाभीष्टे।
प्रस्तावे गोष्ठीस्थित ईप्सितगाथा पठ्यन्ते ॥

७९५ एय वज्जालग्ग ठाण गहिऊण पढइ जो को वि ।
नियठाणे पत्थावे गुरुत्तण लहइ सो पुरिसो ॥२॥

एतद् व्रज्यालग्न स्थान गृहीत्वा पठति य कोऽपि ।
निजस्थाने प्रस्तावे गुरुत्व लभते स पुरुष ॥

## ९६. पज्जंतगाहाजुयलं (पर्यन्तगाथायुगलम्)

७९४. कविजनों के द्वारा रचित, सब लोगोंको अभीष्ट 'वज्जालय' में जो प्रिय गाथायें हैं, वे प्रसंगानुसार गोष्ठी में पढ़ी जाती हैं ॥ १ ॥

७९५. जो कोई भी इस वज्जालग्ग को स्थान देख कर पढ़ता है, वह पुरुष अपने स्थान और अवसर पर गुरुत्व प्राप्त करता है ॥ २ ॥

# परिशिष्ट 'क'

## अतिरिक्त गाथाएँ

गाहावज्जा

१५*१. गाहा रुअइ अणाहा सीसे काऊण दो वि हत्थाओ ।
सुकईहि दुक्खरइया सुहेण मुक्खो विणासेइ ॥१॥
गाथा रोदित्यनाथा शीर्षे कृत्वा द्वावपि हस्तौ ।
सुकविभिर्दुःखरचिता सुखेन मूर्खो विनाशयति ॥

१६*१. कुप्पाढएहि कुल्लेहएहि अत्थं अयाणमाणेहिं ।
नयरि व्व छत्तभंगे लुंच पलुंचीकिया गाहा ॥१॥
कुपाठकैः कुलेखकैरर्थमजानद्भिः ।
नगरीव च्छत्रभङ्गे लुञ्चप्रलुञ्चीकृता गाथा ॥

१६*२. वाससएण वि वद्धा एक्का वि मणोहरा वर गाहा ।
लक्खणरहिया न उणो कोडी वि खणद्धमेत्तेण ॥२॥
वर्षशतेनापि बद्धा एकापि मनोहरा वरे गाथा ।
लक्षणरहिता न पुन. कोटिरपि क्षणार्धमात्रेण ॥

१८*१. गाहाहि को न हीरइ पियाण मित्ताण को न सभरइ ।
दूमिज्जइ को न वि दूमिएण सुयणेण रयणेण ॥१॥
गाथाभि को न ह्रियते प्रियाणा मित्राणा को न संस्मरति ।
दूयते को नापि दूनेन सुजनेन रत्नेन ॥

कव्ववज्जा

३१*१. सरसा वि हु कव्वकहा परिओस जणइ कस्स वि मणम्मि।
वियसंति न सयलतरू वरतरुणीचरणफासेण ॥१॥
सरसापि खलु काव्यकथा परितोषं जनयति कस्यापि मनसि ।
विकसन्ति न सकलतरवो वरतरुणीचरणस्पर्शेन ॥

## हस्तप्रति 'स' में उपलब्ध अतिरिक्त गाथायें

(प्रो० पटवर्धन ने इन गाथाओ को परिशिष्ट मे दिया है। हमने उन्ही का अनुसरण किया है। बाईं ओर उस गाथा का क्रमाक दिया गया है, जिसके पश्चात् अतिरिक्त गाथा पाई जाती है और तारकाक के पश्चात् अतिरिक्त गाथा का क्रमाक है)

• •

### गाहावज्जा

१५*१. अनाथ गाथा शिर पर दोनो हाथ रख कर रोती है—कवियों ने मुझे दु ख से (कष्ट-पूर्वक) रचा है, परन्तु मूर्ख सुख से नष्ट कर रहा है ॥ १ ॥

१६*१. जैसे राजा की मृत्यु हो जाने पर नगरी की दुर्दशा हो जाती है, वैसे ही कुपाठको, कुलेखका और अर्थ को न समझने वालो ने गाथा को नोच-खसोट डाला है ॥ १ ॥

१६*२. सौ वर्षो मे रची गई एक भी मनोहर गाथा श्रेष्ठ है, परन्तु आधे क्षण में रची हुई करोड़ो लक्षण-हीन गाथायें श्रेष्ठ नही हैं ॥ २ ॥

१८*१. गाथायें किसे आकृष्ट नही करती? प्रिय मित्रो को कौन स्मरण नही करता? सज्जन-शिरोमणि के दु:खी होने पर कौन दु:खी नही होता? ॥ १ ॥

### कव्ववज्जा

३१*१. सरस गाथा (काव्य-कथा) भी किसी विरले व्यक्ति के मन में ही परितोष उत्पन्न करती है (सबके नही), सुन्दर तरुणियो के चरणो के स्पर्श से सभी वृक्ष नही विकसित होते ॥ १ ॥

३१*२ अणुसरइ मग्गलग्गं अज्ज वि कइमहुयराण रिंछोली ।
ताण छइल्लाण नमो पाइयकइगंघहत्थीण ॥२॥
अनुसरति मार्गलग्नमद्यापि कविमधुकराणा पङ्क्ति ।
तेषा छेकाना नम प्राकृतकविगन्धहस्तिनाम् ॥

३१*३ डज्झउ सक्कयकव्वं सक्कयकव्वं च निम्मियं जेण ।
वसहरम्मि पलित्ते तडयडतट्टत्तणं कुणइ ॥३॥
दह्यता सस्कृतकाव्य सस्कृतकाव्य च निर्मित येन ।
वशगृहे प्रदीप्ते तडतडशब्द करोति ॥

३१*४ पाइयकव्वुल्लावे पडिवयणं सक्कएण जो देइ ।
सो कुसुमसत्थरं पत्थरेण दलिउं विणासेइ ॥४॥
प्राकृतकाव्योल्लापे प्रतिवचन सस्कृतेन यो ददाति ।
स कुसुमस्रस्तर प्रस्तरेण दलित्वा विनाशयति ॥

३१५ छंदेण विणा कव्वं लक्खणरहियम्मि सक्कयालावं ।
रूवं विणा मरट्टो तिण्णि वि सोहं न पावंति ॥५॥
छन्दसा विना काव्य लक्षणराहित्ये सस्कृतालाप ।
रूप विना गर्वस्त्रीण्यपि शोभा न प्राप्नुवन्ति ॥

३१*६ तं किं वुच्चइ कव्वं तेण कएणावि विणडिओ अप्पा ।
एक्कसुय व्व कुडुंबे हत्था हत्थं न जं भमइ ॥६॥
तत् किमुच्यते काव्य तेन कृतेनापि विनटित आत्मा ।
एकसुत इव कुटुम्बे हस्ताद्धस्ते न यद् भ्रमति ॥

३१*७ अइचपिय विणस्सइ दतच्छेएण होइ निच्छाय ।
ढल्हलय चिय मुच्चइ पाइयकव्व च पेम्म च ॥७॥
अतिनिपीडित विनश्यति दन्तच्छेदेन भवति निच्छायम् ।
शिथिल चैव मुच्यते प्राकृतकाव्य च प्रेम च ॥

३१*२ जिनके पीछे-पीछे कविरूपी भ्रमरों की पंक्ति आज भी चल रही है, उन प्राकृत के विदग्ध-रूपी गन्धहस्तियो (मद-गन्ध-युक्त हाथियों) को नमस्कार है ॥ २ ॥

३१*३ सस्कृत-काव्य भस्म हो जाय और जिसने सस्कृत काव्य रचा है, वह भी। बांस के घर मे आग लगने पर तड-तड का कटु शब्द होता है ॥ ३ ॥

(सस्कृत काव्य-पाठ वैसा ही कटु लगता है जैसा बांस के घर में आग लगने पर तड-तड का शब्द)

३१*४ प्राकृत-काव्य पढने पर जो उसका उत्तर सस्कृत में देता है, वह पुष्प-शय्या को पत्थर से पीटकर नष्ट कर देता है ॥ ४ ॥

३१*५ छन्द के बिना काव्य, व्याकरण के बिना सस्कृत-भाषण, और रूप के बिना गर्व—ये तीनो शोभा नही पाते ॥ ५ ॥

३१*६ जो परिवार के इकलौते पुत्र के समान हाथ-हाथ पर नही फिरता अर्थात् जन-जन के पास नही पहुँचता, वह काव्य क्यों पढा जाता है ? उसकी रचना भी करके कवि ने अपनी विडम्बना की है ॥ ६ ॥

३१*७ प्राकृत काव्य और प्रेम—ढीले ही छोड दिये जाते हैं। दोनो ही दन्तच्छेद (दांत टूटना और दांत मे काट लेना) से श्रीहीन हो जाते हैं ॥ ७ ॥

## सज्जणवज्जा

४८*१ खुहइ न कडुय जपइ लेइ न दोसे गुणे पयासेइ ।
रूसताण न रूसइ दक्खिण्णमहोयही सुयणो ॥१॥
क्षुभ्यति न कटुक जल्पति लाति न दोषान् गुणान्प्रकाशयति ।
रुष्यता न रुष्यति दाक्षिण्यमहोदधि सुजन ॥

४८*२. सुयणस्स होइ सुक्ख न तेत्तिय जेत्तिय दुह होइ ।
ज ज पिच्छइ दुहिय त त अणुसोयमाणस्स ॥२॥
सुजनस्य भवति सौख्य न तावद्यावद् दु ख भवति ।
य य प्रक्षते दु खित त तमनुशोचत ॥

४८*३ होति परकज्जणिरया नियकज्जपरमुहा फुड सुयणा ।
चदो धवलेइ महि न कलक अत्तणो फुसइ ॥३॥
भवन्ति परकार्यनिरता निजकार्यपराङ्मुखा स्फुट सुजना ।
चन्द्रो धवलयति मही न कलङ्कमात्मन प्रोञ्छति ॥

४८*४ सच्चुच्चरणा पडिवन्नपालणा गरुयभारणिव्वहणा ।
धीरा पसन्नवयणा सुयणा चिरजीवणा होतु ॥४॥
सत्योच्चरणा प्रतिपन्नपालना गुरुकभारनिर्वहणा ।
धीरा प्रसन्नवदना सुजनाश्चिरजीवना भवन्तु ॥

४८*५ विहववखए वि सुयणो सेवइ रण्ण न जपए दीण ।
मरणे वि महग्घयर न विक्कए माणमाणिक्क ॥५॥
विभवक्षयेऽपि सुजन सेवतेऽरण्यं न जल्पति दीनम् ।
मरणेऽपि महार्घतर न विक्रीणीते मानमाणिक्यम् ॥

## दुज्जणवज्जा

६४*१ त नत्थि घर त न नत्थि देउल राउल पि त नत्थि ।
जत्थ अकारणकुविया दो तिन्नि खला न दीसति ॥१॥
तन्नास्ति गृह तन्नास्ति देवकुल राजकुलमपि तन्नास्ति ।
यत्राकारणकुपिता द्वौ त्रय खला न दृश्यन्ते ॥

## सज्जणवज्जा

४८*१. सज्जन दाक्षिण्य का समुद्र है, वह क्षुब्ध होता है, कटु नहीं बोलता, दोष नही ग्रहण करता, गुणो को प्रकाशित करता है और रूठने वालो पर भी नही रूठता ॥ १ ॥

४८*२. सज्जन को जितना दुःख होना है, उतना सुख नही, क्योंकि वह जिसे-जिसे दु खी देखता है, उसी-उसी के लिये शोक करने लगता है ॥ २ ॥

४८*३. सज्जन स्पष्टतया (या सचमुच) अपने कार्य से विमुख होकर परकार्य मे निरत रहते हैं। चन्द्रमा पृथ्वी को धवलित करता रहता है, अपना कलक नही पोछता ॥ ३ ॥

४८*४. जो सत्यवचन का उच्चारण करते हैं, अगीकृत का पालन करते हैं, जो गुरुभार वहन करते रहते हैं और प्रसन्न-मुख रहते हैं, वे धैर्यवान् सज्जन चिरायु हो ॥ ४ ॥

४८*५. यह गाथा धीरवज्जा मे गाथा क्रमाक ९४ मे किंचित् पाठ-भेद के साथ आ चुकी है ॥ ५ ॥

## दुज्जणवज्जा

६१*१. वह घर नही, वह मन्दिर नही और वह राजकुल नहीं, जहाँ अकारण कुपित होने वाले दो-तीन दुष्ट न दिखाई दें ॥ १ ॥

६४*२. खग्गे परिवत्ते पेच्छह तिक्खेण ज फल पत्त ।
नियणाहिमुहट्ठियानिवपट्टनीस उवलहेण ॥२॥
खड्गे परिवर्ते प्रेक्षध्वं तैक्ष्ण्येन यत् फलं प्राप्तम् ।
नृपनाभिमुखस्थितानिनप्रगुणीकृतं     उपलम्भनेन ॥

६४*३ धन्ना वहिरन्धलिया दो च्चिय जीवति माणुसे लोए ।
न सुणति पिसुणवयण खलस्स रिद्धी न पेच्छति ॥३॥
धन्यौ बधिरान्धौ द्वावेव जीवतो मानुषे लोके ।
न शृण्वन्ति पिशुनवचनं खलस्य ऋद्धीर्न प्रेक्षन्ते ॥

६४*४. आरंभ च्चिय चडुयारयाण निप्पन्नकज्जविमुहाण ।
मंडलसुणयाण व दुज्जणाण मग्गो च्चिय अउव्वो ॥४॥
आरम्भ एव चाटुकारकाणां निष्पन्नकार्यविमुखानाम् ।
मण्डलशुनकानामिव दुर्जनानां मार्ग एवापूर्वः ॥

६४*५ पयडियपयावगुणकित्तणेण लज्जति जे महासत्ता ।
इयरा पुण अलियपसंसणे वि अंगे न मायति ॥५॥
प्रकटितप्रतापगुणकीर्तनेन लज्जन्ते ये महासत्त्वाः ।
इतरे पुनरलीकप्रशंसनेऽप्यङ्गे न मान्ति ॥

६४*२. खल (खली और दुष्ट) का संग छोड देने से तेल ने जो फल पाया, उसे देख लो—कस्तूरी की महक से महकते हुये राजा के शिर पर उसे स्थान मिल गया ॥ २ ॥

६४*३. बहरे और अन्धे धन्य हैं, वे ही मनुष्यलोक मे जीवित हैं क्योंकि वे न तो निन्दकों के वचन सुनते हैं और न खलो का वैभव देखते हैं ॥ ३ ॥

६४*४ कुत्तो के मैथुन के समान दुष्टो का मार्ग ही अपूर्व है। वे प्रारम्भ मे चाटुवाक्य बोलते हैं और कार्य पूरा हो जाने पर मुँह फेर लेते हैं (कुत्ते भी मैथुन के पूर्व चाटुकारिता करते हैं और कार्य पूरा हो जाने पर मुँह दूसरी ओर कर लेते हैं) ॥ ४ ॥

६४*५ जो महासत्त्व (महापुरुष) होते हैं, वे अपने प्रताप का वर्णन होने पर लज्जित हो जाते हैं। क्षुद्र लोग तो झूठी प्रशंसा से ही फूले नही समाते ॥ ५ ॥

## मित्तवज्जा

७२*१ गगा का प्रवाह, वटवृक्ष की तुगता, सुजनो का अगीकार— ये पहले छोटे ही रहते हैं, पश्चात् वृद्धि प्राप्त करते हैं ॥ १ ॥

७२*२. प्रिय के न देखने पर औत्सुक्य, देखने पर ईर्ष्या, अधिक प्रेम होने पर मान और दूर चले जाने पर दुःख होता है। सखि ! प्रिय से सुख कहाँ मिलता है ? ॥ ३ ॥

७२*३. अज्जाहं पुप्फवई तुमं पि रे चुंवणसयण्हो ।
तह चुंव जह न छिप्पसि भणिऊण समप्पिओ अहरो॥३॥

अद्याहं पुष्पवती त्वमपि रे चुम्बनसतृष्णः ।
तथा चुम्ब यथा न स्पृशसि भणित्वा समर्पितोऽधरः ॥

७२*४. हत्थे ठियं कवालं न मुयइ वराई खणं पि खट्टंगं ।
सा निद्दय तुज्झ कए वाला कावालिणी जाया ॥४॥

हस्ते स्थितं कपालं न मुञ्चति वराकी क्षणमपि खट्वाङ्गम् ।
सा निर्दय तव कृते बाला कपालिनी जाता ॥

७२*५. कीरइ समुद्दतरणं पविसिज्जइ हुयवहम्मि पज्जलिए ।
आयामिज्जइ मरणं नत्थि दुलंघं सिणेहस्स ॥५॥

क्रियते समुद्रतरणं प्रविश्यते हुतवहे प्रज्वलिते ।
आकाम्यते मरणं नास्ति दुर्लङ्घ्यं स्नेहस्य ॥

७२*६. मा जाणसि वीसरियं तुह मुहकमलं विदेसगमणम्मि ।
सुन्नं भमइ करंकं जत्थ तुमं जीवियं तत्थ ॥६॥

मा जानासि विस्मृतं तव मुखकमलं विदेशगमने ।
शून्यं भ्रमति करंको यत्र त्वं जीवितं तत्र ॥

७२*७. रणरणइ घरं रणरणइ देउलं राउलं पि रणरणइ ।
एक्केण विणा सुंदरि रणरणइ ससायरा पुहवी ॥७॥

रणरणकं करोति गृहं रणरणकं करोति देवकुलं राजकुलमपि रणरणकं करोति ।
एकेन विना सुन्दरि रणरणकं करोति ससागरा पृथ्वी ॥

७२*८. वहले तमंधयारे विज्जुज्जोएण दीसए मग्गो ।
अहिसारियाण नेहो अत्थि-अणत्थी पयासेइ ॥८॥

बहले तमोऽन्धकारे विद्युद्द्योतेन दृश्यते मार्गः ।
अभिसारिकाणां स्नेहोऽस्तिनास्ति प्रकाशयति ॥

७२*३. "अरे आज मैं पुष्पवती (रजस्वला) हूँ और तुम भी चुम्बन के प्यासे हो रहे हो, ऐसा चूमना कि छू न जाय" कहकर नायिका ने अधर उसकी ओर कर दिया ॥ ३ ॥

७२*४. यह गाथा किंचित् पाठ-भेद से ओल्लुगाविया-वज्जा में गाथा क्रमांक ४३६ पर आ चुकी है ॥ ४ ॥

७२*५. समुद्र का संतरण किया जाता है, प्रज्ज्वलित हुताशन में प्रवेश किया जाता है, मृत्यु का वरण किया जाता है—प्रेम के लिये कुछ दुर्लंघ्य नहीं है ॥ ५ ॥

७२*६. विदेश चले जाने पर तुम्हारा मुखपंकज भूल गया होगा—यह मत समझ लेना, रिक्त अस्थिपंजर (करंक) ही डोल रहा है, जीव वहीं है, जहाँ तुम हो ॥ ६ ॥

७२*७ घर दुःख देता है, देव-मन्दिर दुःख देता है और राजभवन भी दुःख ही देता है। अकेली उसी (प्रेमी) के बिना समुद्र से घिरी सम्पूर्ण पृथ्वी कष्टमय हो गई है ॥ ७ ॥

७२*८. घनान्धकार मे बिजली की कौंध से मार्ग दिखाई देता है। अभिसारिकाओं का प्रेम—मार्ग मे क्या है, क्या नही ? —यह प्रकाशित कर देता है ॥ ८ ॥

(बिजली की जरा सी कौंध अँधेरे में मार्ग दिखाने के लिये पर्याप्त है, क्योंकि उन्हें अपने प्रेम से ही मार्ग दर्शन होता है)

## नेहवज्जा

८०*१ गुणवज्जिए वि नेहो अह नेहो होइ कस्स वि कह पि।
मोत्तूण मणहरदुमे निंबम्मि दिवायरो वसइ ॥१॥
गुणवर्जितेऽपि स्नेहोऽथ स्नेहो भवति कस्यापि कथमपि।
मुक्त्वा मनोहरद्रुमान् निम्बे दिवाकरो वसति ॥

८०*२ दूरयरदेसपरिसठियस्स पियसगम वहतस्स।
आसाबधो च्चिय माणुसस्स परिरक्खए जीय ॥२॥
दूरतरदेशपरिसस्थितस्य प्रियसङ्गम वहत।
आशाबन्ध एव मानुषस्य परिरक्षति जीवितम् ॥

८०*३ एक्केण विणा पियमाणुसेण सब्भावणेहभरिएण।
जणसकुला वि पुहवी अव्वो रण्ण व पडिभाइ ॥३॥
एकेन विना प्रियमानुषेण सद्भावस्नेहभृतेन।
जनसङ्कुलापि पृथ्वी अहो अरण्यमिव प्रतिभाति ॥

## नीइवज्जा

९०*१ लवणसमो नत्थि रसो विन्नाणसमो य बधवो नत्थि।
धम्मसमो नत्थि निही कोहसमो वेरिओ नत्थि ॥१॥
लवणसमो नास्ति रसो विज्ञानसमो बान्धवो नास्ति।
धर्मसमो नास्ति निधि क्रोधसमो वैरी नास्ति ॥

९०*२ महिला जत्थ पहाणा डिंभो राया निरक्खरो मंती।
अच्छउ ता धणरिद्धी जीय रक्खउ पयत्तेण ॥२॥
महिला यत्र प्रधाना डिंभो राजा निरक्षरो मन्त्री।
आस्ता तावद् धनऋद्धिर्जीव रक्षतु प्रयत्नेन ॥

९०*३ जस्स न गिण्हति गुणा सुयणा गाट्ठीसु रणमुहे सुहडा।
नियजणणिजोव्वणुल्लूरणेण जाएण कि तेण ॥३॥
यस्य न गृह्णन्ति न गुणान् सुजना गोष्ठीपु रगमुखे सुभटा।
निजजननीयौवनोच्छेदकेन जातेन किं तेन ॥

## नेहवज्जा

८०*१. गुणहीन से भी प्रेम हो जाता है अथवा प्रेम किसी से भी हो जाता है। मनोहर वृक्षों को छोड़कर कौआ नीम पर रहता है ॥ १॥

८०*२. यह गाथा पियोल्लावयवज्जा में (गा० ७८६) किंचित् परिवर्तन के साथ संगृहीत है। अर्थ में कोई विशेष अन्तर नहीं है ॥ २ ॥

८०*३. यह पियोल्लावयवज्जा की क्रमांक ७८१ की गाथा है। अर्थ वहीं देखें ॥ ३ ॥

## नीइवज्जा

९०*१. नमक के समान रस नहीं, विज्ञान के समान बान्धव नहीं, धर्म के समान निधि नहीं और क्रोध के समान वैरी नहीं ॥ १ ॥

९०*२. जहाँ महिला की प्रधानता है, राजा बालक है और मन्त्री निरक्षर है, वहाँ धन-सम्पत्ति रहने दो, प्रयत्न-पूर्वक प्राणों की रक्षा करो ॥ २ ॥

९०*३. यह गाथा गुणनिन्दावज्जा में गाथा क्रमांक ६९८ पर है।

९०*४ कुप्पुत्तेहि कुलाइ गामणगराइ पिसुणसीलेहि ।
नासति कुमतीहि नराहिवा सुट्ठु वि समिद्धा ॥४॥

कुपुत्रै कुलानि ग्रामनगराणि पिशुनशीलै ।
नश्यन्ति कुमन्त्रिभिर्नराधिपा सुष्ठु अपि समृद्धा ॥

९०*५ नासइ वाएण तुस नासइ गेय जणस्स सद्देण ।
अगुणिज्जती विज्जा नासइ भज्जा पवासेण ॥५॥

नश्यति वातेन तुष नश्यति गेय जनस्य शब्देन ।
अगुण्यमाना विद्या नश्यति भार्या प्रवासेन ॥

९०*६ कज्ज एव्व पमाण कह व तुलग्गेण कज्जइत्ताण ।
जइ त अवहेरिज्जइ पच्छा उण दुल्लह होइ ॥६॥

कार्यमेव प्रमाण कथ वा तुलाग्रण कार्यकर्तृणाम् ।
यदि तदवहेल्यते पश्चात् पुनर्दुलभ भवति ॥

९०*७ मा होसु सुयग्गाही मा पत्तीय ज न दिट्ठ पच्चक्ख ।
पच्चक्खे वि य दिट्ठे जुत्ताजुत्त वियारेह ॥७॥

मा भव श्रुतग्राही मा प्रत्येहि यन्न दृष्ट प्रत्यक्षम् ।
प्रत्यक्षेऽपि च दृष्टे युक्तायुक्त विचारयत ॥

९०*८ धम्मो धणाण मूल जाया मूल सुहाण सयलाण ।
विणओ गुणाण मूल दप्पो मूल विणासस्स ॥८॥

धर्मो धनाना मूल जाया मूल सुखाना सकलानाम् ।
विनयो गुणाना मूल दर्पो मूल विनाशस्य ॥

९०*९ नासइ जूएण धण नासेइ कुल अमीलवताण ।
अइरूवेण वि महिला नासइ राया कुमतीहि ॥९॥

नश्यति द्यूतेन धन नश्यति कुलमशीलवताम् ।
अतिरूपेणापि महिला नश्यति राजा कुमन्त्रिभि ॥

९०*४. कुपुत्र से कुल, पिशुनो (निन्दको) से ग्राम और नगर तथा कुमन्त्रियो से भली प्रकार समृद्ध राजा भी नष्ट हो जाते हैं ॥ ४ ॥

९०*५. हवा से भूसी नष्ट हो जाती है (उड जाती है), लोगो के शब्द (कोलाहल) करने से गीत चौपट हो जाता है, विद्या अभ्यास न करने से नष्ट हो जाती है और भार्या प्रवास से नष्ट हो जाती है ॥ ५ ॥

९०*६. कार्य ही (योग्यता का) प्रमाण कैसे हो सकता है? जो लोग काकतालीय न्याय (सयोग) से किसी कार्य मे सफल हो जाते हैं, वे यदि उस अवसर की (संयोग की) अवहेलना कर दें, तो फिर कभी भी वह कार्य नही कर सकते ॥ ६ ॥

९०*७. सुनी बात को मत ग्रहण करो। जिसे देखा-सुना नही, उस पर विश्वास न करो। अपनी आँखो से देखने पर भी युक्त और अयुक्त का विचार करो ॥ ७ ॥

९०*८. धर्म धनो का मूल है, स्त्री सम्पूर्ण सुखो का मूल है, विनय गुणों का मूल है और दर्प विनाश का मूल है ॥ ८ ॥

९०*९. धन द्यूत से नष्ट होता है, कुल दुराचारियो से नष्ट होता है, स्त्री अति सुन्दरता होने से नष्ट होती है और राजा कुमन्त्रियो से नष्ट होता है ॥ ९ ॥

९०*१० जम्मतर न गरुय गरुय पुरिसस्स गुणगणग्गहण ।
मुत्ताहल च गरुय न हु गरुय सिप्पिसउडय ॥१०॥
जन्मान्तर न गुरु गुरु पुरुषस्य गुणगणग्रहणम् ।
मुक्ताफल च गुरु न खलु गुरु शुक्तिसपुटकम् ॥

९०*११ ज जाणइ भणउ जणो गुणाण विहवस्स अतर गरुय ।
लब्भइ गुणेहि विहवो विहवेण गुणा न लब्भति ॥११॥
यज्जानाति भणतु जनो गुणाना विभवानामन्तर गुरु ।
लभ्यते गुणैर्विभवो विभवेन गुणा न लभ्यन्ते ॥

९०*१२ बुद्धी सच्च मित्त चरत नो महाकव्व (?) ।
पुव्व सव्वा पि सुह पच्छा दुक्खेण निव्वहइ ॥१२॥
बुद्धि सत्य मित्र (?) नो महाकाव्यम् ।
पूर्वं सर्वमपि सुख पश्चाद् दुःखेन निर्वहति ॥

९०*१३ किं वा गुणेहि कीरइ किं वा रूवेण किं च सीलेण ।
धणविरहियाण सुदरि नराण को आयर कुणइ ॥१३॥
किं वा गुणै क्रियते किं वा रूपेण किं च शीलेन ।
धनविरहिताना सुन्दरि नराणा क आदर करोति ॥

९०*१४ ठाण गुणेहि लब्भइ ता गुणगहण अवस्स कायव्व ।
हारो वि गुणविहूणो न पावए तरुणिथणवट्टं ॥१४॥
स्थान गुणैर्लभ्यते तद् गुणग्रहणमवश्य कर्तव्यम् ।
हारोऽपि गुणविहीनो न प्राप्नोति तरुणीस्तनपट्टम् ॥

९०*१५ देसे गामे नयरे रायपहे तियचउक्कमग्गे वा ।
जस्स न वियरइ कित्ती धिरत्थु किं तेण जाएण ॥१५॥
देशे ग्रामे नगरे राजपथे त्रिकचतुष्कमार्गे वा ।
यस्य न विचरति कीर्तिर्धिगस्तु किं तेन जातेन ॥

९०*१०. यह गाथा गुणवज्जा में गाथा क्रमांक ६८७ पर है† ॥१०॥

९०*११. यह गाथा भी गुणवज्जा में गाथा क्रमांक ६८९ पर है† ॥ ११ ॥

*९०*१२. बुद्धि, सत्य, मैत्री, सेवारत सेवक और महाकाव्य—ये सभी प्रारम्भ में सरल होते हैं, परन्तु बाद में इनका निर्वाह करना कठिन हो जाता है ॥ १२ ॥

९०*१३. यह गाथा दारिद्द्वज्जा में गाथा क्रमांक १४३ पर है† ।

९०*१४ यह गाथा गुणवज्जा में गाथा क्रमांक ६९० पर है† ॥१४॥

९०*१५. यह गाथा गुणसलाहा वज्जा में गाथा क्रमांक ७०० पर है† ॥ १५ ॥

† इन गाथाओं के अर्थ सूचित स्थलों पर देखें ।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिए ।

## साहसवज्जा

११९*१. विहवक्खए वि दाण माण वसणे वि धीरिमा मरणे ।
कज्जसए वि अमोहो पसाहण धीरपुरिसाण ॥१॥
विभवक्षयेऽपि दानं मानो व्यसनेऽपि धैर्यं मरणे ।
कार्यशतेऽप्यमोह प्रसाधन धीरपुरुषाणाम् ॥

११९*२ धीरा मया वि कज्ज नियय साहंति, पेच्छह हरस्स ।
दढ्ढेण वि अवरद्ध अवहरिय कुसुमबाणेण ॥२॥
धीरा मृता अपि कार्यं निजक साधयन्ति, पश्यत हरस्य ।
दग्धेनापि अपराधम् अपहृत कुसुमबाणेन ॥

११९*३ जह जह वाएइ विही विसरिसकरणेहि निट्ठुर पडह ।
धीरा पहसियवयणा नच्चंति य तह तह च्चेव ॥३॥
यथा यथा वादयति विधिर्विसदृशकरणैर्निष्ठुर पटहम् ।
धीरा प्रहसितवदना नृत्यन्ति च तथा तथैव ॥

## सेवयवज्जा

*१६१*१ अप्पत्थिय न लब्भइ, पत्थिज्जतो वि कुप्पसि नरिंद ।
हद्धी कह सहिज्जइ कयतवसहिं गए संते ॥१॥
अप्रार्थित न लभ्यते प्रार्थ्यमानोऽपि कुप्यसि नरेन्द्र ।
हा धिक् कथ सहिष्यते कृतान्तवसतिं गते सति ॥

## सुहडवज्जा

१७८*१ चिरयालसठियाइ सामियजणियाइ माणदुक्खाइ ।
रिउगयदसणप्पेल्लणविवरेहि भडस्स गलियाइ ॥१॥
चिरकालसस्थितानि स्वामिजनितानि मानदुःखानि ।
रिपुगजदशनप्रेरणविवरैर्भटस्य गलितानि ॥

१७८ २ कद्दमरुहिरविलित्तो रणगणे नेय निवडिओ सुहडो ।
अइसाहसेण भीओ इंदो अमएण सिंचेइ ॥२॥
कदमरुधिरविलिप्तो रणाङ्गणे नैव निपतित सुभट- ।
अतिसाहसेन भीत इन्द्रोऽमृतेन सिञ्चति ॥

साहसवज्जा

११९*१. धन क्षीण हो जाने पर भी दान, व्यसन (संकट) में भी मान, मरने पर भी धैर्य और सैकड़ों कार्यों में भी मोहग्रस्त न होना—ये धीर-पुरुषों के आभूषण हैं ॥ १ ॥

११९*२. धीर पुरुष मर कर भी अपना निश्चित कार्य सिद्ध कर लेते हैं, देखो भस्म हो जाने पर भी कामदेव ने शिव का आधा शरीर हर लिया ॥ २ ॥

११९*३. जैसे-जैसे विधाता विषमताओं को उत्पन्न करके निष्ठुरता पूर्वक नगाड़ा बजाता है, वैसे-वैसे धीर पुरुष प्रफुल्ल मुख से नाचते रहते हैं ॥ ३ ॥

सेवयवज्जा

*१६१*१. राजन् ! बिना माँगे मिलता नहीं और माँगने पर तुम क्रुद्ध हो जाते हो। हाय ! धिक्कार है, जब यमराज के घर जाओगे, तब वहाँ की यातना तुमसे कैसे सही जायगी ॥ १ ॥

सुहडवज्जा

१७८*१. स्वामी के सम्मान से उत्पन्न होने वाला चिर-काल-सञ्चित दुःख (यह सोच कर कि मैं इतने अधिक सम्मान का पात्र नहीं हूँ)—शत्रु के हाथियों के दाँतों के धँसने से होने वाले विवरों से बह गया ॥ १ ॥

१७८*२ रक्त-पंक से लिप्त होने पर भी वह रणांगण में गिरा नहीं, भयभीत इन्द्र ने (कहीं स्वर्ग में आकर उपद्रव न करे) अमृत से सींचकर जीवित कर दिया ॥ २ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

१७८*३. एक्कत्तो रुयइ पिया अन्नत्तो समरतूरणिग्घोसा ।
पेम्मेण रणरसेण य भडस्स दोलाइयं हियय ॥३॥
एकतो रोदिति प्रिया, अन्यत समरतूर्यनिर्घोपाः ।
प्रेम्णा रणरसेन च भटस्य दोलायित हृदयम् ॥

गयवज्जा

१९९*१. सिद्धगणाउरत्थलथणभरुच्छलतमथरतरग ।
सुमरतो च्चिय मरिहिसि गइद रे नम्मयाणीर ॥१॥
सिद्धाङ्गनाउरःस्थलस्तनभरोच्छलन्मन्थरतरङ्गम् ।
स्मरन्नेव मरिष्यसि गजेन्द्र रे नर्मदानीरम् ॥

*१९९*२ दंतुल्लिहण सव्वगमज्जण हत्थचल्लणायास ।
पोढगइदाण मय पुणो वि जइ नम्मया सहइ ॥२॥
दन्तोल्लिखन सर्वाङ्गमज्जन हस्तचालनायासम् ।
प्रौढगजेन्द्राणा मद पुनरपि यदि नर्मदा सहते ॥

१९९*३. सयलजणपिच्छणिज्जो जो अप्पा आसि सो तए मूढ ।
केसरिभएण भज्जत अज्ज लहुयत्तण पत्तो ॥३॥
सकलजनप्रेक्षणीयो य आत्मासीत् स त्वया मूढ ।
केसरिभयेन भज्यमान अद्य लघुत्व प्राप्तः ॥

*१९९*४. सरला मुहे न जीहा थोवो हत्थो मउब्भडा दिट्ठी ।
रे रयणकोडिगव्विर गइद न हु सेवणिज्जो सि ॥४॥
सरला मुखे न जिह्वा स्तोको हस्तो मदोद्भटा दृष्टि ।
रे रत्नकोटिगर्विन् गजेन्द्र न खलु सेवनीयोऽसि ॥

*१९९*५. कुजर मइददसणविमुक्कपुक्कारमयपसगेण ।
न हु नवरि तए अप्पा वि सो वि लहुयत्तण पत्तो ॥५॥
कुञ्जर मृगेन्द्रदर्शनविमुक्तपूत्कारमदप्रसङ्गेन ।
न खलु केवलं त्वया आत्मापि सोऽपि लघुत्व नीत. ॥

१७८*३. एक ओर प्रिया रो रही है, तो दूसरी ओर समर में तूर्य बज रहे हैं—प्रेम और रणोत्साह से वीर का मन सन्देह में पड गया ॥ ३ ॥

गयवज्जा

१९९*१. गजेन्द्र ! सिद्धो की रमणियो के वक्षःस्थल में स्थित उरोजो पर उछलती हुई जिस की तरंगें मन्थर गति से बहने लगती हैं, उस नर्मदा जल (नर्मदा नदी के पानी) की स्मृति करते-करते ही मर जाओगे ॥ १ ॥

*१९९*२. यह नर्मदा ही है, जो प्रौढगजेन्द्रो की प्रमत्तता की स्थिति में, दाँतो से तटो का खोदना, सम्पूर्ण शरीर को जल मे डुबो देना और सूँडो के सचालन का आयास (कष्ट) सह लेती है ॥ २ ॥
द्वितीयार्थ—यह सुन्दरी ही है जो (कपोलादि पर) दाँतो से होने वाला क्षत, सम्पूर्ण लिंग का भग में प्रविष्ट हो जाना, (कुचादि पर) हस्त सचालन से उत्पन्न आयास और गजेन्द्रो के समान प्रौढ पुरुषो का वीर्य (या रमणोन्माद) सह ले जाती है।

१९९*३. केसरी (सिंह) के भय से भागने वाले, अरे मूढ गजराज ! तुम्हारी जो आकृति सब लोगो के द्वारा प्रेक्षणीय थी, उसे तुम ने आज तुच्छ (लघु) बना दिया है ॥ ३ ॥

*१९९*४ मुँह में सीधी जिह्वा नहीं है, सूँड स्वल्पाकृति है, दृष्टि मद से भयानक हो गई है। अरे दाँतो की कोरो पर गर्वीले गजेन्द्र ! तुम आरोहण के योग्य नही हो ॥ ४ ॥
द्वितीयार्थ—सीधे मुँह बात नही करते हो, हाथ छोटा है (और छोटे हाथ से थोडा दान ही सम्भव है), दृष्टि गर्व से भयानक बन गई है। अरे करोडों रत्नों पर गर्वित (या रत्नो की श्रेणियों पर गर्वित) नरेन्द्र ! तुम सेवा करने योग्य नही हो (क्योंकि धनी होने पर तुम्हारी सेवा से कोई कुछ पा नही सकता)।

*१९९*५. अरे गजेन्द्र ! जब सिंह को देख कर मद (हाथी के कुम्भ-स्थल से प्रवाहित होने वाला जल) छोडकर चीत्कार करने लगे, तब तुम ने अपनी श्रेष्ठ आत्मा (या विशाल आकृति) को ही नहीं, उस दुर्धर्ष आक्रामक सिंह को भी लघु बना दिया (अर्थात् ऐसे भीरु एव निर्बल गज पर आक्रमण करने वाले सिंह में क्या पराक्रम रह गया) ॥ ५ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

## वाहवज्जा

*२१४*१ ओ सुयइ विल्लरव्विल्ललुलियधम्मिल्लकुंतलकलावो ।
अन्नत्थ वच्च वाणिय अम्हं मुत्ताहलं कत्तो ॥१॥
अहो स्वपिति लुलितधम्मिल्लकुन्तलकलाप ।
अन्यत्र व्रज वणिग् अस्माकं मुक्ताफलं कुत ॥

२१४*२ इतीइ कुलहराओ नाय वाहीइ भत्तुणो मरण ।
गयमयकवोलणिहसणमलमइलकरजसाहाहि ॥२॥
आयत्या कुलगृहाज ज्ञात व्याध्या भर्तुर्मरणम् ।
गजमदकपोलनिघर्षणमलमलिनकरञ्जशाखाभि ॥

२१४*३ न तहा पइमरणे वि हु रुण्ण वाहीइ निब्भरक्कंठ ।
जह पल्लिसमासन्ने गइदगलगज्जिय सोउ ॥३॥
न तथा पतिमरणेऽपि खलु रुदित व्याध्या निर्भरकण्ठम् ।
यथा पल्लीसमासन्ने गजेन्द्रगलगर्जित श्रुत्वा ॥

२१४*४ पल्लिपएसे पज्जूसणिग्गय लुलियकुंतलकलाव ।
दट्ठूण वाहवद दतक्कइया नियत्तति ॥४॥
पल्लीप्रदेशे प्रत्यूषनिर्गत लुलितकुन्तलकलापम् ।
दृष्ट्वा व्याधवृन्दं दन्तक्रयिका निवर्तन्ते ॥

*२१४*५ अच्छउ ता करिवहण तुह तणुओ धणुहर समुल्लिहइ ।
थोरथिरथणहराण किं अम्ह माहप्प ॥५॥
आस्ता तावद् करिवधन तव तनुजो धनुर्हर(?)समुल्लिखति ।
स्थूलस्थिरस्तनभराणा किमस्माक माहात्म्यम् ॥

## करहवज्जा

२२६*१ दे जं पि त पि अहिलससु पल्लव मा कहिं पि रे करह ।
उद्धमुहदीहसासो वल्लि सरतो विवज्जिहिसि ॥१॥
अहं प्रार्थये, यदपि तदपि अभिलषस्व पल्लव मा कुत्रापि रे करभ ।
ऊर्ध्वमुखदीर्घश्वासो वल्ली स्मरन् विपत्स्यसे ॥

बाहवज्जा

*२१४*१. ओह, मेरा पुत्र सो रहा है, उसके बालो की लटें प्रिया कोमल एव स्वच्छ केश-पाश में मिश्रित हो गई हैं। वणिक्! अन्यत्र जाओ, हमारे पास मुक्ताफल कहाँ ? ॥ १ ॥

२१४*२ पिता के घर से आती हुई व्याधवधू ने मनवाले गजराजो के कपोलो के घर्षण से लगने वाले मैल से मलिन करज-शाखाओ से जान लिया कि मेरे पति की मृत्यु हो गई है ॥ २ ॥

२१४*३ पति के मरने पर भी व्याधवधू ने वैसा मुक्तकंठ से क्रन्दन नहीं किया जैसा पल्ली (गाव) के निकट हाथियो की गर्जना सुन कर ॥ ३ ॥

२१४*४. गाँवो मे बिखरे बालो वाले व्याध-वृन्द को प्रत्यूप में निकला हुआ देखकर हाथी-दाँत खरीदने वाले लौट जाते हैं ॥ ४ ॥

*२१४*५ (हे सास!) हाथियो को मारना तो दूर रहे, तुम्हारा पुत्र भारी धनुप के भार को छील कर हल्का कर रहा है। हमारे पीन एव सुदृढ पयोधरों की क्या महत्ता रह गई ॥ ५ ॥

करह-वज्जा

२२६*१ मेरी प्रार्थना है, कही भी, जिस-किसी पल्लव की इच्छा कर लो। ऊर्ध्वमुख हो कर दीर्घ श्वास लेने वाले करभ! (ऊँट) उस वेलि का स्मरण करते हुए कही मर न जाओ ॥ १ ॥

* विशेप विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

२२६*२. कह वि तुलग्गावडियं महुपडलं चक्खिऊण मा खिज्ज।
हियइच्छियाइ कत्तो अणुदियह करह लब्भति ॥२॥

कथमपि यदृच्छापतित मधुपटलमास्वाद्य मा खिद्यस्व।
हृदयेप्सितानि कुतो अनुदिवस करभ लभ्यन्ते॥

२२६*३. नीससिस रुयसि खिज्जसि जूरसि चिंतेसि भमसि उव्विबो।
सा मरणस्स कए ण करह तए चक्खिया वल्ली ॥३॥

निःश्वसिषि, रोदिषि, खिद्यसे, क्षीयसे, चिन्तयसि भ्रमसि उद्विग्न।
सा मरणस्य कृते खलु करभ त्वया आस्वादिता वल्ली।

## इंदिदिरवज्जा

२५२*१ मोत्तूण वियडकेसरमयरदुद्दामसुरहिसयवत्त।
जे महइ महुयरो पाडलाइ त केण व गुणेण ॥१॥

मुक्त्वा विकटकेसरमकरन्दोद्दामसुरभिशतपत्रम्।
यत् काङ्क्षति मधुकर पाटलानि तत् केन वा गुणेन॥

२५२*२ त किं पि पएस पकयस्स भमिऊण छप्पओ छिवइ।
नलिणीण जेण कड्ढइ आमूलगय पि मयरद ॥२॥

तं किमपि प्रदेश पङ्कजस्य भ्रान्त्वा षट्पद स्पृशति।
नलिनीना येन कर्षति आमूलगतमपि मकरन्दम्॥

२५२*३ इंदिदिर मा खिज्जसु दे निलसु कहिं पि मालईविरहे।
हियइच्छियाइ न हु सपडति दिव्वे पराहुत्ते ॥३॥

इन्दिन्दिर मा खिद्यस्व प्रार्थये निलय कुत्रापि मालतीविरहे।
हृदयेप्सितानि न खलु सपतन्ति दैवे पराङ्मुखे॥

२५२*४ बहुगधलुद्ध महुयर कमलउडणिरुद्ध खिज्जसे कीस।
अहवा वसणासत्ता अन्ने वि सुह न पावति ॥४॥

बहुगन्धलुब्ध मधुकर कमलपुटनिरुद्ध खिद्यसे कस्मात्।
अथवा व्यसनासक्ता अन्येऽपि सुख न प्राप्नुवन्ति॥

२२६*२ हे करभ! कहीं सयोग से प्राप्त मधुपटल को चख कर खिन्न मत हो जाओ। मनमाने भोग सर्वदा कहाँ मिलते हैं ? ॥ २ ॥

२२६*३. आह भरते हो, रोते हो, खिन्न होते हो, क्षीण होते हो, चिन्ता करते हो, उद्विग्न हो कर भ्रमण करते हो, अरे करभ! तुम ने मानो अपनी मृत्यु के लिये उस वल्ली (लता) का आस्वादन किया था ॥ ३ ॥

## इंदिदिर-वज्जा

२५२*१. उत्कृष्ट केसर, मकरन्द और उद्दाम सुरभि वाले शतदल (कमल) को छोड़ कर यदि भ्रमर पाटला को चाहता है, तो वह उसके किस गुण के कारण ? ॥ १ ॥

२५२*२ भ्रमर मँडराकर कमल के कुछ ऐसे स्थान का स्पर्श करता है कि नलिनियों (कमल के पौधों) के मूल में भी स्थित मकरन्द को खींच लेता है ॥ २ ॥

२५२*२. मधुकर! खेद मत करो, प्रार्थना करता हूँ, मालती के वियोग में कहीं छिप जाओ। भाग्य विमुख होने पर मनोवाञ्छित वस्तु नहीं मिलती ॥ ३ ॥

२५२*४. सुगन्ध-लोभी भ्रमर! कमल के सपुट में निरुद्ध हो कर क्यों खिन्न होते हो। अन्य सकट में पड़े व्यक्ति भी सुख नहीं पाते हैं ॥ ४ ॥

## हंसवज्जा

२६३*१. वच्चिहिसि तुम पाविहिसि सरवर रायहंस, किं चोज्जं।
माणससरसारिक्ख पुहविं भमंतो न पाविहिसि ॥१॥
व्रजिष्यसि त्वं प्राप्स्यसि सरोवरं राजहंस, किं चित्रम्।
मानससरःसदृक्षं पृथिवीं भ्रमन् न प्राप्स्यसि ॥

२६३*२ माणससरोरुहाणं मा सायं सरसु रे हंस ।
कज्जाइं दिव्ववससंठियाइं दुक्खेहिं लब्भंति ॥२॥
मानससरोरुहाणां मा सातं स्मर रे हंस।
कार्याणि दैववशसंस्थितानि दुःखैर्लभ्यन्ते ॥

२६३*३ हंसेहि समं जह रमइ कमलिणी तह य महुयरेणावि।
सियकसिणणिव्विसेसाइं होंति महिलाण हिययाइं ॥३॥
हंसैः समं यथा रमते कमलिनी तथा च मधुकरेणापि।
सितकृष्णनिर्विशेषाणि भवन्ति महिलानां हृदयानि ॥

२६३*४. विउलं पि जलं जलरंकुएहिं तह कलुसियं हयासेहिं।
जह अवसरवडियाण वि न हु निलयं रायहंसाणं ॥४॥
विपुलमपि जलं जलरंकैस्तथा कलुषितं हताशैः।
यथा अवसरपतितानामपि न खलु निलयो राजहंसानाम् ॥

## छइल्लवज्जा

२८४*१ अक्खंडियउवयारा पुव्वाभावे अभिन्नमुहराया।
सिढिलंता वि सिणेहं छेया दुक्खेहिं नज्जंति ॥१॥
अखण्डितोपचारा पूर्वाभावे अभिन्नमुखरागाः॥
शिथिलयन्तोऽपि स्नेहं छेका दुःखैर्ज्ञायन्ते ॥

२८४*२ ताव च्चिय दक्खिन्नया जाव च्चिय नेहपूरियसरीरा।
छेया नेहविहूणा तिलसच्छाया खला हुंति ॥२॥
तावदेव अनुकम्पिनो यावदेव स्नेहपूरितशरीरा।
छेकाः स्नेहविहीनास्तिलसदृशाः खला भवन्ति ॥

हंस-वज्जा

२६३*१. अरे राजहंस ! तुम जाओगे और सरोवर भी पा जाओगे—इसमें आश्चर्य क्या ? परन्तु पृथ्वी भर में भटक कर भी मानस जैसा सरोवर तो नहीं ही पाओगे ॥ १ ॥

२६३*२. अरे हंस ! मानस के कमलों का सुख मत स्मरण करो। दैवाधीन वस्तु दुःख से ही मिलती है ॥ २ ॥

२६३*३. कमलिनी जैसे हंस के साथ क्रीडा करती है, वैसे ही भ्रमर के साथ भी। महिलाओं के हृदय कृष्ण और शुक्ल में अन्तर नहीं रखते ॥ ३ ॥

२६३*४. दुष्ट जलरंकुओं[1] (जल-जन्तुओं) ने सरोवर का विपुल जल ऐसा कलुषित कर दिया कि अवसर पर आने वाले राजहंसों के लिये अब स्थान ही नहीं रह गया ॥ ४ ॥

छइल्ल-वज्जा

२८४*१. जिनका उपचार खंडित नहीं होता (या जो उपकार करना बन्द नहीं करते), पहले-जैसा प्रेम न रह जाने पर भी जिनके मुँह का रंग परिवर्तित नहीं होता, वे विदग्ध जन विरक्त होने पर भी कठिनाई से जाने जाते हैं ॥ १ ॥

२८४*२. विदग्ध जन स्नेह-हीन (प्रेमहीन और तेलहीन) हो जाने पर तिलों के समान खल (दुष्ट और खली) बन जाते हैं। वे तभी तक कोमल रहते हैं, जब तक उनका शरीर स्नेह (प्रेम और तेल) से पूर्ण होता है ॥ २ ॥

१. रङ्कु शब्द मृगवाचक है। लक्षणया उसे जीव के अर्थ में ग्रहण कर सकते हैं। नैषध (२।८३) में यह मृग के अर्थ में ही प्रयुक्त है।

२८४*३. वंकभणियाइ कत्तो कत्तो अद्धच्छिपेच्छियव्वाइं ।
ऊससिय पि मुणिज्जइ छइल्लजणसकुले गामे ॥३॥

वक्रभणितानि कुतः कुतो अर्धाक्षिप्रेक्षितव्यानि ।
उच्छ्वसितमपि ज्ञायते छेकजनसङ्कुले ग्रामे ॥

२८४*४. अणुणयकुसल परिहासपेसल लडहवाणिसोहिल्लं ।
आलाव च्चिय छेयाण कम्मणं किं च मूलीहिं ॥४॥

अनुनयकुशल परिहासपेशल लटभवाणीशोभाढ्यम् ।
आलाप एव च्छेकाना कार्मणं, किं च मूलीभिः ॥

२८४*५. ते धन्ना ताण नमो ते कुसला ताण वम्महपसाओ ।
जे बालतरुणिपरिणयवयाहि हियए धरिज्जति ॥५॥

ते धन्यास्तेभ्यो नमस्ते कुशलास्तेषा मन्मथप्रसादः ।
ये बालातरुणीपरिणतवयोभिर्हृदये धार्यन्ते ॥

*२८४*६. वंक ताण न कीरइ किं कज्ज जस्स ते वि याणंति ।
सब्भावेण य छेया पुत्ति देव व्व घेप्पति ॥६॥

वक्रं तेषा न क्रियते किं कार्यं यस्य तेऽपि जानन्ति ।
सद्भावेन च च्छेकाः पुत्रि देवा इव गृह्यन्ते ॥

२८४*७. दिन्ना पुणो वि दिज्जउ रेहा छेयत्तणम्मि कण्हस्स ।
जो रमइ गोविसत्थ हिययणिहित्ताइ लच्छीए ॥७॥

दत्ता पुनरपि दीयता रेखा छेकत्वे कृष्णस्य ।
यो रमयति गोपीसार्थं हृदयनिहितया लक्ष्म्या ॥

२८४*८. हियए जं च निहित्तं तं पि हु जाणंति वुद्धीए ।
मा पुत्ति वंकबंध जंपसि पुरओ छइल्लाणं ॥८॥

हृदये यच्च निहितं तदपि खलु जानन्ति बुद्ध्या ।
मा पुत्रि वक्रबन्धं जल्पसि पुरतश्छेकानाम् ॥

२८४*३. कहाँ वक्रोक्ति-पूर्ण वचन और कहाँ आधी आँखो से देखना ? विदग्धो से भरे गाँव मे साँस लेने पर लोग जान लेते हैं ॥ ३ ॥

२८४*४. अनुनय मे समर्थ, परिहास से पेशल (मनोहर) और वैदग्ध्य-पूर्ण उक्तियो से सुशोभित संभाषण ही चतुरो के लिये वशीकरण है। अन्य मूलो (जडियो) से क्या प्रयोजन ? ॥ ४ ॥

२८४*५. वे धन्य हैं, उन्हे नमस्कार है, वे कुशल हैं, उनके ऊपर कामदेव की कृपा है, जो बालाओ, तरुणियो और वृद्धाओ के द्वारा हृदय में धारण किये जाते हैं ॥ ५ ॥

*२८४*६ उन (विदग्धो) से वक्र व्यवहार नही किया जा सकता, वे जिसकी (उनके प्रति) सेवा होती है, उसे विशेषत. जानते हैं। बेटी ! विदग्धजन देवताओ के समान सच्चे प्रेम से ही वशीभूत होते हैं ॥ ६ ॥

२८४*७ यद्यपि पहले दी जा चुकी है अर्थात् श्रेष्ठ मान लिया गया है फिर भी उस कृष्ण को विदग्धता में उच्च श्रेणी (कोटि) प्रदान करो, जो हृदय मे लक्ष्मी को रख कर भी गोपियो के समूह से रमण करते हैं ॥ ७ ॥

२८४*८ पुत्रि ! छेको के समक्ष वक्र वचन मत बोलो, वे हृदय मे जो रहता है उसे भी बुद्धि से जान लेते हैं ॥ ८ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

## नयणवज्जा

३००*१. धणु सघइ भुयवलयं आयड्ढइ नयणबाण कण्णता ।
विंघइ मण न जीय अउव्वधाणुक्किणी बाला ॥१॥
धनु सदधाति भ्रवलयम् आकर्षति नयनबाणान् कर्णान्तात् ।
विध्यति मनो न जीवम् अपूर्वधानुष्का बाला ॥

३००*२. पामरवहुयाइ सवम्महाण नयणाण रक्खसाण व ।
सासको भमइ जणो जोयइ मग्ग पुलोयतो ॥२॥
पामरवध्वा समन्मथाभ्या नयनाभ्या राक्षसाभ्यामिव ।
साशङ्को भ्रमति जनो पश्यति मार्गं प्रलोकयन् ॥

३००*३. अज्ज वि य तेण विणा इमीइ एयाइ कसिणधवलाइं ।
जच्चधगोरुयाइ व दिसासु घोलति नयणाइ ॥३॥
अद्यापि च तेन विना अस्या एते कृष्णधवले ।
जात्यन्धगोरूपाया इव दिशासु घूर्णतो नयने ॥

३००*४ सियकसिणदीहरुज्जलपम्हलघोलततारणयणाण ।
तरुणाण मा हु हयविहि दिट्ठीपसर पि भजिहिसि ॥४॥
सितकृष्णदीर्घोज्ज्वलपक्ष्मलघूर्णमानतारनयनानाम् ।
तरुणाना मा खलु हतविधे दृष्टिप्रसरमपि भङ्क्ष्यसि ॥

३००*५ रत्तं रत्तेहि सियं सिएहि कसिण कुणति कसिणेहि ।
सियकसिणच्छीहि तए मयच्छि रत्तो जणो चोज्ज ॥५॥
रक्तं रक्तै सितं सितै कृष्ण कुर्वन्ति कृष्णै ।
सितकृष्णाक्षिभ्या त्वया मृगाक्षि रक्तो जन आश्चर्यम् ॥

*३००*६ गाढयरचुम्बणुप्फुसियमहलणोलंजणाइ रेहंति ।
वप्फोम्भितरपसरियगलंतराहाहि अच्छीइ ॥६॥
गाढतरचुम्बनप्रोञ्छितमहलनीलाञ्जने शोभते ।
वाष्पाभ्यन्तरप्रसृतगलन् ...(?) अक्षिणी ॥

नयण-वज्जा

३००*१. वह बाला अपूर्व धनुर्विद्या जानती है। भौंहें टेढी कर धनुष का सन्धान करती है, कानों तक नयन-बाणों को खींचती है, मन को विद्ध कर देती है, परन्तु जीव को नहीं ॥ १ ॥

३००*२. जैसे राक्षसों को देख कर लोग शंकित (भीत) हो जाते हैं और (भागने के लिये) मार्ग देखने लगते हैं, वैसे ही कृपक-वधू के सकाम नेत्रों को देख कर लोग (प्रेम की) आशंका करने लगते हैं और (उसके निकट तक पहुँचने का) मार्ग (उपाय) देखने लगते हैं ॥ २ ॥

३००*३ आज भी उसके बिना इसके कृष्ण-श्वेत नेत्र जन्मान्ध पशुओं के समान दिशाओं में भटकते रहते हैं ॥ ३ ॥

३००*४. हे दुर्दैव ! (दुर्भाग्य) तरुणों और तरुणियों के श्वेत, कृष्ण, दीर्घ, उज्ज्वल, पक्ष्मल और चचल पुतलियों वाले नयनों की दृष्टियों का प्रसार भी मत तोड देना ॥ ४ ॥

३००*५ सब लोग लाल रंग से लाल, श्वेत रंग से श्वेत और काले रंग से काला बनाते हैं। मृगाक्षि ! आश्चर्य है, तुम्हारी कृष्ण और श्वेत आँखों ने लोगों को रक्त (लाल और अनुरक्त) कर दिया है ॥ ५ ॥

*३००*६ प्रगाढ चुम्बन से जिनका घना कृष्ण काजल प्रोंछित हो चुका है, वे आँखें अश्रुधारा के भीतर विवर्धमान विरोधों (बाधाओं) के विगलित (नष्ट) हो जाने के कारण सुन्दर लग रही हैं ॥ ६ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

३००*७. न मए रुण्ण न कयममंगलं होंतु सयलसिद्धीओ ।
विरहग्गिधूमकडुयावियाइ पगलंति नयणाइं ॥७॥
न मया रुदितं न कृतमङ्गलं भवन्तु सकलसिद्धयः ।
विरहाग्निधूमकटुकीकृते प्रगलतो नयने ॥

## थणवज्जा

३१२*१. नहकुंतग्गयभिन्ना हारावलिसुत्तमडलग्गठिया ।
रेहंति सुरयरज्जाहिसेयकलस व्व से थणया ॥१॥
नखकुन्ताग्रकभिन्नौ हारावलीसूत्रमण्डलाग्रस्थितौ ।
शोभते सुरतराज्याभिषेककलशाविव तस्याः स्तनौ ॥

*३१२*२. सो तण्हाइयपहिय व्व दूमिओ तीइ दिट्ठमेत्तेहिं ।
पयपवाकलसेहि व थणेहि उम्मथियमुहेहिं ॥२॥
स तृषितपथिक इव दूनस्तस्या दृष्टमात्राभ्याम् ।
पथिप्रपाकलशाभ्यामिव स्तनाभ्यां दग्धमुखाभ्याम् ॥

३१२*३. थणकणयकलसजुयलं रोमावलिलोहसंकलाबद्ध ।
कस्स कए ण बाला रयणणिहाण समुव्वहइ ॥३॥
स्तनकनककलशयुगलं रोमावलीलोहशृंखलाबद्धम् ।
कस्य कृते ननु बाला रत्ननिधानं समुद्वहति ॥

३१२*४. अणुरायरयणभरियं कंचणकलसम्मि तरुणियणजुयलं ।
ता किं मुहम्मि कालं मसिमुद्दा मयणरायस्स ॥४॥
अनुरागरत्नभृत काञ्चनकलशे तरुणीस्तनयुगलम् ।
तत् किं मुखे कालं मषीमुद्रा मदनराजस्य ॥

३१२*५. ठाणच्चुयाण सुंदरि मडलरहियाण विहवचत्ताणं ।
थणयाण सुपुरिसाण य को हत्थ देइ पडियाण ॥५॥
स्थानच्युताना सुन्दरि मण्डलरहिताना विभवपरित्यक्तानाम् ।
स्तनाना सुपुरुषाणा च को हस्तं ददाति पतितानाम् ॥

३००*७. मैं न तो रोई हूँ और न मैंने अमंगल ही किया है। तुम्हें सभी सफलतायें मिलें। ये आँखें तो विरहाग्नि के धुएँ से कड़वी होने के कारण टपक रही हैं ॥ ७ ॥

### थण-वज्जा

३१२*१. जो कुन्त (बर्छी) के समान नखों से भिन्न (घायल) हो चुके हैं, जिनके अग्रभाग हारावलि के सूत्र के मण्डल (घेरे) में स्थित हैं, वे स्तन सुरत राज्य के उग्र अभिषेक-कलश से लगते हैं, जो कुन्ताग्र से भिन्न हैं और सूत्र-मण्डल के आगे स्थित हैं ॥ १ ॥

*३१२*२. वह युवक उस महिला के अधोमुख (लटके हुए) स्तनों को देख कर ऐसे दुःखी हो गया जैसे कोई तृषित बटोही मार्ग में प्रपा (प्याऊ) के औंधे-मुँह वाले कलशों को देख कर दुःखी होता है ॥ २ ॥

३१२*३. रोमावलि रूपी लौह शृङ्खला में दो स्तन-रूपी कनक-कलश बँधे हैं। यह बाला किस के लिये रत्नों की निधि ढो रही है ? ॥३॥

३१२*४ कनक-कलश में अनुराग-रूपी रत्न भरा है। प्रश्न—तरुणी के दोनो स्तनों के मुख काले क्यों हैं ? उत्तर—मदन-राज ने मसि की मुद्रा (मुहर) लगा दी है ॥ ४ ॥

३१२*५. जो स्थानच्युत हो चुके हैं, जो मण्डल-(गोल आकृति या परिवार) रहित हैं, विभव (सौन्दर्य या धन) ने जिनका परित्याग कर दिया है, उन स्तनों और सत्पुरुषों को कौन हाथ देता है (हाथ से मर्दन करता है या सहारा देता है) ? ॥ ५ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिए।

३१२*६. नहकुतग्गयभिन्ना समुहागयकुंभपीलणसमत्था ।
थणया निव्वूढभरा भडु व्व पडिया वि सोहंति ॥६॥

नखकुन्ताग्रकभिन्नौ समुखागतकुम्भपीडनसमर्थौ ।
स्तनौ निर्व्यूढभरौ भट इव पतितावपि शोभते ॥

३१२*७ आसन्नपडणभयभीरुएहि जमलेहि सामलमुहेहि ।
दुद्धसुएहि रुण्ण थणेहि ठाण मुयतेहि ।

आसन्नपतनभयभीरुकाभ्याम् यमलाभ्या श्यामलमुखाभ्याम् ।
दुग्धाश्रुभि रुदित स्तनाभ्या स्थानं मुञ्चद्भ्या ॥

३१२८*. अलिया खल व्व कुडिला मज्झसे किविणदाणसारिच्छा ।
थणया उन्नयचिंतिय व तीइ हियए न मायंति ॥८॥

अलीकौ खल इव कुटिलौ मध्यांशे कृपणदानसदृशौ ।
स्तनौ उन्नतचिन्तितमिव तस्या हृदये न मात ॥

*३१२*९ थणहार तीइ समुन्नय पि दट्ठूण तारिस पडिय ।
मा कुणउ को वि गव्व एत्थ असारम्मि ससारे ॥९॥

स्तनभार तस्या समुन्नतमपि दृष्ट्वा तादृश पतितम् ।
मा करोतु कोऽपि गर्वमत्र असारे ससारे ॥

३१२*१० उच्चट्ठाणा वि सुसगया वि सपुण्णया वि तुह थणया ।
तरुणमणरयणसार हरति ज त महच्छरिय ॥१०॥

उच्चस्थानावपि सुसगतावपि सपूर्णावपि तव स्तनौ ।
तरुणमनोरत्नसारं हरतो यत् तत् महाश्चर्यम् ॥

*३१२*११ ठाणयरेहि एहि अहोमुहेहि अणवरयपोढेहि ।
सिहिणेहि नरिंदेहि व किं किज्जइ पयविमुक्केहि ॥११॥

स्थानवराभ्यामाभ्यामधोमुखाभ्यामनवरतप्रौढाभ्याम् ।
स्तनाभ्या नरेन्द्राभ्यामिव किं क्रियते पदविमुक्ताभ्याम् ॥

३१२*६. जो कभी कुन्ताग्र के समान नखों से विद्ध हो चुके हैं, जो कभी सम्मुख (तुलना के लिये) आये हुए कलशों को पीडित करने में समर्थ थे, जो अपना बोझ (पीनता) उतार चुके हैं, वे पयोधर गिर जाने पर भी रण भूमि में गिरे हुए उन वीरो के समान शोभित होते हैं, जो नख-तुल्य कुन्तों के अग्र-भाग से आविद्ध हो चुके हैं, जो अपने सम्मुख आये गजो के कुंभो (मस्तकों) को पीडित करने में समर्थ थे और जो अपना भार (कर्तव्य) वहन कर चुके हैं ॥ ६ ॥

३१२*७ जो आसन्नवर्ती पतन से भीत थे और जिनका मुँह श्याम हो गया था, वे दोनों सहजात पयोधर स्थान छोडते समय (गिरते समय) दुग्ध के आंसुओ से रो पडे ॥ ७ ॥

३१२*८. खल अलीक (मिथ्या) भाषी हैं, तो ये स्तन भी (कस्तूरी आदि से) अलिप्त (अलिप्य) हैं। उनका व्यवहार कुटिल है, तो इनकी आकृति कुटिल है। इनका मध्य भाग कृपण के दान के समान बहुत ही कृश है। ये उन्नत विचार के समान हृदय में समाते ही नहीं हैं ॥ ८ ॥[1]

३१२*९ उस सुन्दरी के समुन्नत स्तन भार को उस प्रकार गिरता हुआ देख कर इस असार ससार में कोई गर्व न करे ॥ ९ ॥

३१२*१०. तेरे स्तन उन्नत स्थान (वक्षःस्थल) पर स्थित हैं, सुभग हैं (उनकी आकृति सुन्दर है, वे सज्जनों के सग रहते हैं) और भरे-पूरे (पीन और सम्पन्न) हैं, फिर भी जो तरुणा का मन-रूपी रत्न-धन चुरा लेते हैं, यह बहुत बडा आश्चर्य है ॥ १० ॥

*३१२*११. जो अपने स्थान पर लटक रहे हैं, जो प्रथमावस्था के संयोगो से परिणत हो चुके हैं, जिनका मुख नीचे हो गया है, व दुग्धहीन स्तन उन पदच्युत एवं निरन्तर वृद्ध राजाओं के समान क्या कर सकते हैं, जो (निराशा और अनुत्साह से) उद्यम-रहित हो चुके हैं और जिनका मुख (लज्जा से) नीचा हो गया है ॥ ११ ॥

---

१ देखिये गाथा सख्या ३०२

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

## लावण्णवज्जा

३१८*१. इह तिवलिरमणे इह वयणकमले इह कढिणविउलथणवट्टे।
अज्झाए लावण्णं फलिय पिव ढुंगढुंगेहिं ॥१॥
इह त्रिवलिरमण इह वदनकमल इह कठिनविपुलस्तनपट्टे।
प्रौढयुवत्या लावण्यं फलितमिव स्तवकस्तवकैः॥

३१८*२. अन्नन्ना मेहलया अन्नन्नो कचुओ नववहूए।
परिहेउं न समप्पइ समारुहंतम्मि तारुण्णे ॥२॥
अन्यान्या मेखला अन्यान्य. कचुको नववध्वाः।
परिधातुं न समाप्यते समारोहति तारुण्ये॥

३१८*३. अंतोकढंत मयणग्गितावियं वहइ कणयकंतिल्लं।
वालाए लावण्णं उप्फिणियं थणभरमिसेण ॥३॥
अन्तःक्वथत् मदनाग्नितापितं वहति कनककान्तियुक्तम्।
वालाया लावण्यं वहिर्निर्गतं स्तनभरमिषेण॥

३१८*४. सहस त्ति जं न भज्जइ थणहरभारेण मज्झतणुयंगी।
भजणभएण विहिणा दिन्नो रोमावलीखभो ॥४॥
सहसेति यन्न भज्यते स्तनभरभारेण मध्यतनुकाङ्गी।
भङ्गभयेन विधिना दत्तो रोमावलीस्तम्भो॥

३१८*५. वालाकवोललावण्णणिज्जिओ चद खिज्जसे कीस।
अह माणो न हु कीरउ वहुरयणविभूसिया पुहवी ॥५॥
वालाकपोललावण्यनिर्जितश्चन्द्र खिद्यसे कस्मात्।
अथ मानो न खलु क्रियतां वहुरत्नविभूषिता पृथ्वी॥

*३१८*६. वाला लावण्णणिही नवल्लवल्लि व्व माउलिंगस्स।
चिंचि व्व दूरपक्का करेइ लालाउयं हियय ॥६॥
वाला लावण्यनिधिर्नवीनवल्लीव मातुलिङ्गस्य।
चिञ्चेव दूरपक्वा करोति लालायुक्तं हृदयम्॥

लावण्णवज्जा

३१८*१. यहाँ जघनों पर, यहाँ मुखकमल पर और यहाँ कठिन विस्तृत स्तन-पृष्ठ पर मानो युवती का लावण्य गुच्छों-गुच्छों में फला है ॥ १ ॥

३१८*२. नव यौवन पर आरूढ होने पर नववधू को दूसरी-दूसरी मेखलायें और दूसरी-दूसरी कचुकियाँ पहनने के लिये नही अँटती थी ॥ २ ॥

(यौवन की उत्तरोत्तर वृद्धि के कारण कटि सतत क्षीण होती जा रही थी, अत जो भी मेखला पहनती थी, वही थोडी देर के पश्चात् ढीली पड जाती थी और पयोधरो की निरन्तर वृद्धि के कारण प्रत्येक कचुकी कुछ ही क्षणो मे छोटी पड जाती थी। सस्कृत टीकाकार के अनसार सुरत के अन्त में जैसे ही नायिका कचुकी और मेखला पहनती थी, वैसे ही पति उन्हे उतार देता था।)

३१८*३. मदनाग्नि से सतप्त होकर भीतर ही भीतर खौलता हुआ, उस बाला का सुवर्णच्छवि-लावण्य मानो पयोधर-भार के व्याज से उफन कर बह रहा है ॥ ३ ॥

३१८*४. जिसका मध्य भाग कृश है, वह सुन्दरी स्तनो के भार से सहसा टूट न जाय—इसलिए विधाता ने रोमावलि का स्तम्भ (खमा) लगा दिया है ॥ ४ ॥

३१८*५. अरे चन्द्र! बाला के कपोल के सौन्दर्य से पराजित होकर खिन्न क्यो होते हो? गर्व मत करो। पृथ्वी बहुत से रत्नो से विभूषित है ॥ ५ ॥

*३१८*६ वह बाला बिजौरे की नवीन लता के समान लावण्य की निधि है। सुदूर डाली पर पकी इमली जैसे दर्शकों के मुँह मे लार उत्पन्न कर देती है, उसी प्रकार वह भी हृदय मे लोभ (अनुराग) उत्पन्न कर देती है ॥ ६ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

## सुरयवज्जा

३२८*१. अन्नोन्नणेहणिज्झरविइण्णहियायाण अलियकुवियाण ।
पत्तियजणाण सुरए ज सोक्ख त फुड अमय ॥१॥
अन्योन्यस्नेहनिर्झरवितीर्णहृदयानाम् अलीककुपितानाम् ।
विश्वस्तजनाना सुरते यत् सौख्य तत् स्फुटममृतम् ॥

३२८*२. सुरयावसाणसमए मउलियणयणाणणा य बिबोट्ठी ।
अलहती सुरयसुह पासत्थमुही पिय भणइ ॥२॥
सुरतावसानसमये मुकुलितनयनानना च बिम्बोष्ठी ।
अलभमाना सुरतसुख पार्श्वस्थमुखी प्रिय भणति ॥

३२८*३. सुरयप्पसुत्त कोवण अप्पभर मा हु रे निवज्जिहिसि ।
कयकज्ज कि न याणसि असमत्तरयाण ज दुक्ख ॥३॥
सुरतप्रसुप्त कोपन आत्मंभर मा खलु रे निपत्स्यसे ।
कृतकार्य कि न जानासि असमाप्तरताना यद् दु.खम् ॥

३२८*४. चलवलयमेहलरव कलकलिरमणोहर च सोऊण ।
ईसा रोसो महिलत्तण च मुक्क सवत्तीहि ॥४॥
चलवलयमेखलारव कलकलयुतमनोहर च श्रुत्वा ।
ईर्ष्या रोषो महिलात्वं च मुक्त सपत्नीभि ॥

३२८*५. बाला असमत्तरया रयावसाणम्मि पहरिसी भणइ ।
कि सुयसि नाह, ह सुयमि, कि नु पज्जत्तकज्जो सि ॥५॥
बाला असमाप्तरता रतावसाने प्रहृष्टा भणति ।
कि स्वपिषि नाथ, अहं स्वपिमि, कि खलु पर्याप्तकार्योऽसि ॥

## पेम्मवज्जा

३४९*१. पढमारभमणहर घणलग्ग माणरायरमणिज्जं ।
पेम्म सुरिदचाव व चचलं झत्ति वोलेइ ॥१॥
प्रथमारम्भमनोहरं घनलग्न मानरागरमणीयम् ।
प्रेम सुरेन्द्रधनुरिव चञ्चलं झटिति अपक्रामति ॥

## सुरय-वज्जा

३२८*१. जिनके हृदय पारस्परिक प्रेम के निर्झर में डुबकियाँ लगा रहे हैं और जिनका कोप कृत्रिम है, उन विश्वस्त प्रेमियों को सुरत मे जो सुख मिलता है, वह सचमुच अमृत है ॥ १ ॥

३२८*२. मुकुलित नेत्रों से युक्त मुख वाली, बिम्बोष्ठी नायिका रति का अवसान हो जाने पर पुनः सुरत-सुख न पाती हुई मुँह मोड़कर प्रिय से बातें करती है ॥ २ ॥

३२८*३. सुरत के अन्त में सो जाने वाले ! कोपन ! आत्मभर ! (अपना पोषण करने वाले स्वार्थी) सो मत जाओ। अपना काम निकाल लेने वाले ! जिनकी रति समाप्त नहीं हो पाती, उन्हें जितना दुःख होता है, क्या तुम उसे नहीं जानते ? ॥ ३ ॥

३२८*४. चंचल वलय और मेखला की मनोहर झंकार सुन कर सपत्नियों ने ईर्ष्या, रोष और स्त्रीत्व का परित्याग कर दिया ॥ ४ ॥

३२८*५. जिसकी रति अभी समाप्त नहीं हुई थी, उस प्रहृष्ट बाला ने रति के अन्त में कहा—"नाथ ! क्या तुम सो रहे हो ? (नायक ने कहा)—"हाँ मैं सो रहा हूँ"। (नायिका ने कहा)—"क्या तुम्हारा काम पूरा हो गया" ॥ ५ ॥

(आशय यह है कि तुम्हारा कार्य पूर्ण हो गया है, परन्तु मैं तो अभी सन्तुष्ट नहीं हुई हूँ)

## पेम्म-वज्जा

३४९*१. जिसका प्रथम आरम्भ मनोहर होता है, जिसमें घना लगाव हो जाता है तथा जो मान और अनुराग से रमणीय लगता है, वह प्रेम, उस इन्द्रधनुष के समान चंचल है और शीघ्र नष्ट हो जाता है, जिसका प्रथमारम्भ मनोहर होता है, जो सीमाबद्ध रंगों से रमणीय होता है और मेघों से सलग्न रहता है ॥ १ ॥

३४९*२ खणभगुरेण विसमेण हारिणा दुण्णिवारपसरेण।
अणवट्ठियसब्भावेण सव्वहा होउ पेम्मेण ॥२॥
क्षणभगुरेण विषमेण हारिणा दुर्निवारप्रसरेण।
अनवस्थितस्वभावेन सर्वथा भवतु प्रेम्णा ॥

३४९*३ जइ देव मह पसन्नो मा जम्म देहि माणुसे लोए ।
अह जम्म मा पेम्म, अह पेम्म मा विओय च ॥३॥
यदि देव मम प्रसन्नो मा जन्म देहि मानुषे लोके।
अथ जन्म मा प्रेम, अथ प्रेम मा वियोग च ॥

३४९*४ अन्न त सयदलिय पि मिलइ रसगोलिय व्व ज पेम्म।
अम्ह मयच्छि मुत्ताहल व फुट्ट न सघडइ ॥४॥
अन्यत् तत् शतदलितमपि मिलति रसगोलिकेव यत् प्रेम।
अस्माक मृगाक्षि मुक्ताफलमिव स्फुटित न सघटते ॥

३४९*५ दढणेहणालपसरियसब्भावदलस्स रइसुयधस्स ।
पेम्मुप्पलस्स मुद्धे माणतुसारो च्चिय विणासो ॥५॥
दृढस्नेहनालप्रसृतसद्भावदलस्य रतिसुगन्धस्य।
प्रेमोत्पलस्य मुग्धे मानतुषार एव विनाश ॥

*३४९*६ अव्वो जाणामि अह पेम्म च हवइ लोय ज्झम्मि ।
थिरआसाए रइय न पीडिय नवरि दिव्वेण॥६॥
अहो जानाम्यह प्रेम च भवति लोकमध्ये।
स्थिराशयारचित न पीडित केवल दैवेन ॥

३४९*७ जा न चलइ ता अमय चलिय पेम्म विस विसेसेइ ।
दिट्ठ सुय व कत्थ वि मयच्छि विसगब्भिण अमय ॥७॥
यावन्न चलति तावदमृत चलित प्रेम विष विशेषयति।
दष्ट श्रुत वा कुत्रापि मृगाक्षि विषगर्भितम् अमृतम् ॥

३४९*२. जो क्षण-भंगुर है, जो कठिनाइयों से पूर्ण है, जो मन को हर लेता है, जिसका प्रसार रोका नहीं जा सकता तथा जिसका स्वभाव स्थिर नहीं, उस प्रेम को सर्वथा होने दो ॥ २ ॥

३४९*३. यदि देव ! मुझ पर प्रसन्न हैं, तो मनुष्य लोक में जन्म न दें, यदि जन्म दें, तो प्रेम न हो और यदि प्रेम हो, तो वियोग न हो ॥ ३ ॥

३४९*४. वह प्रेम और ही है, जो पारे की गोली के समान सौ टुकड़े हो जाने पर भी जुड़ जाता है। मृगाक्षि ! हमारा प्रेम तो मुक्ताफल के समान टूटने पर फिर नही जुड़ता ॥ ४ ॥

३४९*५ दृढ़स्नेह ही जिसका नाल है, सद्भाव ही जिसके प्रसृत पत्र (फैली पखड़ियाँ) हैं तथा रति ही जिसकी सुगन्ध है, उस प्रणयोत्पल का विनाश करने वाला मान-रूपी तुषार ही है ॥ ५ ॥

*३४९*६. अहो ! संसार मे प्रेम सुदृढ़ आशा से निर्मित होता है—यह मैं जानती हूँ, परन्तु वह (प्रेम) भाग्य से पीड़ित होता है (भाग्याधीन होता है)—केवल यह नही जानती ॥ ६ ॥

३४९*७. प्रेम जब तक स्थिर रहता है, तब तक अमृत है। जब वह स्थिर नही रह जाता, तब विष से भी अधिक भयानक बन जाता है। मृगलोचने ! तुमने क्या कहीं भी विष से मिश्रित अमृत देखा या सुना है ? ॥ ७ ॥

---

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

३४९*८ भग्ग न जाइ घडिउ दुज्जणहियय कुलालभंड व ।
सयखंड पि घडिज्जइ कंचणकलसो सुयणचित्त ॥८॥
भग्न न याति घटितु दुर्जनहृदय कुलालभाण्डमिव ।
शतखण्डमपि घट्यते काञ्चनकलश सुजनचित्तम् ॥

३४९*९ भग्ग पुणो घडिज्जइ कणय ककणयणेउर नयर ।
पुण भग्ग न घडिज्जइ पेम्म मुत्ताहल जच्च ॥९॥
भग्न पुनर्घट्यते कनक कङ्कणनूपुर नगरम् ।
पुनर्भग्न न घट्यते प्रेम मुक्ताफल जात्यम् ॥

*३४९*१० सो को वि न दीसइ सामलगि जो घडइ विघडिय पेम्म।
घडकप्पर च भग्ग न एइ तेहि चिय सलेहि ॥१०॥
स कोऽपि न दृश्यते श्यामलाङ्गि यो घटयति विघटित प्रेम ।
घटकर्पर च भग्न नैति तैरेव (?) ॥

## माणवज्जा

३६४*१ दंते तिणाइ कठे कुवारय सुदर च तुह एय ।
माणमडप्फरणडिए तुह माणो केण निद्दिट्ठो ॥१॥
दन्ते तृणानि कण्ठे कुवारक (?) सुन्दर च तवैतत् ।
मानाहङ्कारवञ्चिते तव मान केन निर्दिष्ट ॥

३६४*२ एमेव कह वि माणसिणीइ तह महमहाविओ माणो ।
जह खेमकुसलसभासमेत्त सो पिओ जाओ ॥२॥
एवमेव कथमपि मनस्विन्या तथा प्रसारितो मान ।
यथा क्षेमकुशलसभाषमात्र स प्रियो जात ॥

## पवसियवज्जा

३७३*१ वासारत्ते पावासियाण विरहग्गितावतवियाण ।
अगेसु लग्गमाणो पढमासारो छमच्छमइ ॥१॥
वर्षारात्रे प्रवासिना विरहाग्नितापतप्तानाम् ।
अङ्गेषु लगन् प्रथमासारश्छमच्छमायते ॥

३४९*८ दुर्जन का हृदय कुलाल (कुम्हार) के भाण्ड (वर्तन) के समान टूट जाने पर नहीं जुड़ता, परन्तु सज्जनो का हृदय कंचन-कलश के समान शतखण्ड हो जाने पर भी जुड़ जाता है ॥ ८ ॥

३४९*९. सोने के कंकण, नूपुर और नगर टूट जाने पर पुनः जुड़ जाते हैं, परन्तु प्रेम और विशुद्ध मुक्ताफल टूट जाने पर फिर नही जुड़ते ॥ ९ ॥

*३४९*१०. श्यामांगि ! ऐसा कोई नही दिखाई देता, जो टूटे प्रेम को फिर जोड़ सके। टूटा हुआ घडा फिर उन्ही सांचों मे नही आता ॥ १० ॥

### माण-वज्जा

३६४*१. दांतो मे तृण और गले मे छोटा सा कलश—यही तुझे उचित है। अरी मान और गर्व से नाचने वाली ! तुझे मान किसने सिखा दिया ? ॥ १ ॥

३६४*२. उस मनस्विनी ने कुछ ऐसा मान का विस्तार कर दिया, कि उसका प्रेमी अब केवल कुशल-क्षेम और संभाषण का पात्र रह गया है ॥ २ ॥

### पवसिय-वज्जा

३७३*१. जो विरहाग्नि के ताप मे तप चुके है, इन प्रवासियो के अंगो पर वर्षा की रात्रि मे जब पहली बूँदें पड़ती है, तो छनछना कर रह जाती हैं ॥ १ ॥

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

## विरहवज्जा

३८९*१ जेहिं सोहग्गणिही दिट्ठो नयणेहि ते च्चिय रुयतु ।
अगाइ अपावियसगमाइ ता कीस खिज्जति ॥१॥
याभ्या सौभाग्यनिधिर्दृष्टो नयनाभ्या ते एव रुदताम् ।
अङ्गान्यप्राप्तसङ्गमानि तत् कस्मात् खिद्यन्ति ॥

३८९*२ तुह सुरयपवरतरुपल्लवग्गकवलाण लद्धमाहप्पो ।
मह मणकरहो मुद्धे दक्खाकवल पि परिहरइ ॥२॥
तव सुरतप्रवरतरुपल्लवाग्रकवलाना लब्धमाहात्म्य ।
मम मनःकरभो मुग्धे द्राक्षाकवलमपि परिहरति ॥

३८९*३ विरहग्गिजलणजालाकरालिय कुवलयच्छि मह अगं ।
तुह रमणमहाणइपाणिएण मुद्धे पविज्झाहि ॥३॥
विरहाग्निज्वलनज्वालाकरालित कुवलयाक्षि ममाङ्गम् ।
तव रमणमहानदीपानीयेन मुग्धे विध्यापय ॥

३८९*४ रेहइ पियपडिरुभण पसारिय सुरयमदिरद्दारे ।
हेलाहल्लावियथोरयणहर भुयलयाजुयलं ॥४॥
राजते प्रियप्रतिरोधनप्रसारित सुरतमन्दिरद्वारे ।
हेलाचालितस्थूलस्तनभर भुजलतायुगल्म् ॥

३८९*५ ता जाइ ता नियत्तइ ठाण गतूण झत्ति वाहुडइ ।
पियविरहो घोडा विग्गहो व्व हियए न सठाइ ॥५॥
तावद्याति तावन्निवर्तते स्थान गत्वा झटिति व्याघुटति ।
प्रियविरहोऽश्वो विग्रह इव हृदये न सतिष्ठति ॥

३८९*६ न जलति न धगधगति न सिमसिमंति न मुयति धूमवत्तीओ
अंगाइ अणगपरव्वसाइ एमेव डज्झति ॥६॥
न ज्वलन्ति, न धगधगन्ति न शमशमन्ति न मुञ्चन्ति धूमवर्ती ।
अङ्गानि अनङ्गपरवशानि एवमेव दह्यन्ते ॥

## विरह-वज्जा

३८९*१. जिन्होंने सौभाग्य-निधि प्रियतम को देखा है, वे आँखें ही रोयें। जिन्हें समागम (सयोग) नही प्राप्त हो सका है, वे अग क्यो क्षीण होते जा[1] रहे हैं ? ॥ १ ॥

३८९*२ मेरे मन का ऊँट तुम्हारे सुरत-रूपी श्रेष्ठ वृक्ष के कोमल पल्लवों का स्वाद पाकर द्राक्षा (अगूर) का कौर भी छोड रहा है ॥ २ ॥

३८९*३. कुवलयलोचने ! विरह-रूपी अग्नि की लपटो में जलते मेरे अग को अपने सभोग-रूपी महानदी के जल से बुझा दो ॥ ३ ॥

३८९*४ प्रिय को रोकने के लिये रतिमन्दिर के द्वार पर फैली हुई, वे सुन्दरी की लता-जैसी भुजायें, जो लीलापूर्वक पीन पयोधरो को हिला दे रही हैं, सुन्दर लगती हैं ॥ ४ ॥

३८९*५. कभी जाता है फिर मुडता है, स्थान पर पहुँच कर लौट पड़ता है। प्रिय का विरह बिना लगाम के घोड़े के समान हृदय में स्थिर नही रहता है ॥ ५ ॥

३८९*६. जो काम देव के अधीन हो चुके हैं, वे अंग ऐसे ही दग्ध होते हैं। न जलते हैं, न धकधकाते हैं, न सनसनाते हैं और न धुप का मण्डल छोड़ते हैं ॥ ६ ॥

---

१. वह पीकर रूप छटा प्रिय की जो अघाते नही थे कभी पहले।
अब रोते हुए उन लोचनों को यह दारुण पीर भले ही खले।
जिन्हें अवसर सगम का न मिला जो अभागे कभो है लगे न गले।
सखि ! वे चिरवचित कोमल अग वियोग में हो रहे क्यों दुबले ॥

३८९*७ वढ्डसि विरहे हस्ससि समागमे हा निसे निससा सि ।
भद्दे तुम पि महिला तह वि हु दुक्ख न याणासि ।।७।।
वर्धसे विरहे ह्रससि समागमे हा निशे नृशसासि ।
भद्रे त्वमपि महिला तथापि खलु दु ख न जानासि ॥

अणगवज्जा

३९७*१ ता किं करेमि माए निज्जियरूवस्स कामदेवस्स ।
दढ्ड पि डहइ अग निद्धूमो सखचुण्णु व्व ।।१।।
तत्कि करोमि मार्तर्निजितरूपस्य कामदेवस्य ।
दग्धमपि दहत्यङ्ग निर्धूम शखचूर्ण इव ॥

*३९७*२ हारेण मामि कुसुमच्छडायलुप्पन्नचिच्चिणा दड्ढो ।
वम्मीसणो न मन्नइ उलूविओ तेण म डहइ ।।२।।
हारेण सखि कुसुमच्छटातलोत्पन्नवह्निना दग्ध ।
वर्मेषणो न मन्यते विध्यापिन तेन मा दहति ॥

पियाणुरायवज्जा

४१२*१ जे के वि रसा दिट्ठीउ जाउ जे भरहभाविया भावा ।
ते नच्चिज्जति अणच्चिया वि सहसा पिए दिट्ठे ।।१।।
ये केऽपि रसा दृष्टयो या ये भरतभाविता भावा ।
ते ते नत्यन्ते अनृत्ता अपि सहसा प्रिये दृष्टे ॥

४१२*२ सो कत्थ गओ सो सुयणवल्लहो सो सुहासियसमुद्दो ।
सा मयणग्गिविणासो जो सो सोसेइ मह हियय ।।२।।
स कुत्र गत स सुजनवल्लभ स सुभाषितसमुद्र ।
स मदनाग्निविनाशो य स शोषयति मम हृदयम् ॥

४१२•३ सो मासो त पि दिणं सा राई सव्वलक्खणसउण्णा ।
अमयं व त मुहुत्तं जत्थ पिओ झत्ति दीसिहिइ ।।३।।
स मासस्तदपि दिन सा रात्रि सर्वलक्षणसपूर्णा ।
अमृतमिव स मुहूर्तो यत्र प्रियो झटिति द्रक्ष्यते ॥

३८९*७. प्रिय के विरह मे बढ जाती हो और समागम मे घट जाती हो। हाय री रात्रि ! तुम नृशंस हो (निर्दय हो) । भद्रे ! तुम भी तो महिला हो, तब भी दुःख नही समझ पाती[1] ॥ ७ ॥

## अणंग-वज्जा

३९७*१. माँ ! जिसका शरीर (शिव द्वारा) भस्म हो चुका है, उस रूपहीन कामदेव के लिए क्या करें ? वह नो जले हुए अंग को निर्धूम शंख चूर्ण के समान जला रहा है ॥ १ ॥

*३९७*२. सखि ! मैं समझती हूँ, जिसके पुष्पों के समूह के नीचे से अग्नि उत्पन्न हो रही थी, उस हार के द्वारा दग्ध होकर कामदेव फिर बुझा नहीं, तभी तो मुझे जला रहा है ॥ २ ॥

## पियाणुरायवज्जा

४१२*१. जो भी रस हैं, जो भी दृष्टियाँ हैं और भरतमुनि द्वारा कल्पित जो भी भाव हैं—वे सभी सहसा प्रिय को देखते ही अभिनीत हो जाते हैं (सबका अभिनय होने लगता है) ॥ १ ॥

४१२*२. जो मेरे हृदय का शोषण कर रहा है, वह सुजनों का प्रेमी, सुभाषितों का समुद्र और मदनाग्नि को बुझाने वाला कहाँ गया[2] ? ॥ २ ॥

४१२*३. वह मास, वह दिन और वह रात्रि सब लक्षणों से[3] पूर्ण है और वह मुहूर्त अमृत के समान है, जब प्रिय सहसा दिखाई देगा ॥ ३ ॥

---

१. घटने का समागम में प्रिय के, अति पाप भरा हठ ठानती है।
बढ़ जाती वियोग में है इतना, कि न बीतना भी क्षट जानती है।
तरसाने में ही अनुरागियों को, यों बड़प्पन वैरिनि ! मानती है।
अरी यामिनी ! तू भी तो भामिनी है, फिर पीर न क्यों पहचानती है ॥

* विस्तृत विवेचन परिशिष्ट 'ख' में देखिये ।

२. देखिये, गा० ७८२

३. देखिये, गा० ७८५

४१२*४. हिययट्ठिओ वि पिओ तह वि हु नयणाण होइ दुप्पेच्छो।
पेच्छह विहिणा न कया मह उयरे जालयगवक्खा ॥४॥
हृदयस्थितोऽपि प्रियस्तथापि खलु नयनयोर्भवति दुष्प्रेक्ष्यः।
प्रेक्षध्वं विधिना न कृता ममोदरे जालकगवाक्षाः॥

४१२*५ होही तं किं पि दिणं जत्थ पिओ बाहुपंजरणिबद्धो।
वित्ते सुरयपसंगे पुच्छिहिइ पवासदुक्खाइं ॥५॥
भविष्यति तत् किमपि दिनं यत्र प्रियो बाहुपञ्जरनिबद्धः।
वृत्ते सुरतप्रसङ्गे प्रक्ष्यति प्रवासदुःखानि॥

४१२*६ दिन्नं गेण्हइ, अप्पेइ पत्थियं, असइ, भोयणं देइ।
अक्खइ गुज्झं पुच्छेइ पडिवयं जाण तं रत्तं ॥६॥
दत्तं गृह्णाति, अर्पयति प्रार्थितम्, अश्नाति, भोजनं ददाति।
आख्याति गुह्यं पृच्छति प्रतिपदं जानीहि तं रक्तम्॥

## दूईवज्जा

*४२१*१ अहवा तुज्झ न दोसो तस्स उ रूवस्स हियकिलेसस्स।
अज्जावि न प्पसीयइ ईसायंति व्व गिरितणया ॥१॥
अथवा तव न दोषस्तस्य तु रूपस्य हितक्लेशस्य।
अद्यापि न प्रसीदति ईर्ष्यायमाणेव गिरितनया॥

४२१*२ कस्स कहिज्जंति फुडं दूइविणट्ठाइं सहि कज्जाइं।
अहवा लोयपसिद्धं न फलंति समक्कडारामा ॥२॥
कस्य कथ्यन्ते स्फुटं दूतीविनष्टानि सखि कार्याणि।
अथवा लोकप्रसिद्धं न फलन्ति समर्कटारामाः॥

## ओलुग्गावियावज्जा

४३८*१. सा दियहं चिय पेच्छइ नयणा पडियाइ दप्पणतलम्मि।
एएहि तुमं दिट्ठो सि सुहय दोहिं पि अच्छीहिं ॥१॥
सा दिवसमपि प्रेक्षते नयने पतिते दर्पणतले।
एताभ्यां त्वं दृष्टोऽसि सुभग द्वाभ्यामप्यक्षिभ्याम्॥

४१२*४. देखो, प्रिय हृदय मे रहता है, तव भी नयनो से उसे देख पाना कठिन है। विधाता ने मेरे पेट मे जालीदार झरोखे क्यो न किये[1] ? ॥ ४ ॥

४१२*५ वह भी कोई दिन होगा, जब प्रिय के भुजपाश में बद्ध होंगे और रति-क्रीडा समाप्त हो जाने पर प्रवास के कष्ट को पूछेंगे[2] ॥ ५ ॥

४१२*६ जो दी हुई वस्तु को ग्रहण करता है, प्रार्थित वस्तु ला कर देता है, खाता है और खिलाता है, गुप्तभेद बताता है और प्रतिक्षण सुख-दुःख पूछता रहता है—उसे अनुरक्त समझो ॥ ६ ॥

## दूई-वज्जा

*४२१*१. हे शिव ! तुम्हारा कोई अपराध नही है, अपराध तो क्लेश को हर लेने वाले, पार्वती के रूप का है, जिसके कारण अब भी वे प्रसन्न नही हो रही हैं ॥ १ ॥

४२१*२. सखि ! दूती के द्वारा जो कार्य नष्ट हो चुके हैं, क्या उन्हे स्पष्ट रूप से किसीसे कहा जाता है ? अर्थात् नही। यह लोक प्रसिद्ध है—जिस उपवन मे बन्दर रहते हैं, उनमे फल नही लगते (रहते) हैं ॥ २ ॥

## ओलुग्गाविया-वज्जा

४३८*१. सुभग ! वह दिन भर दर्पण मे प्रतिबिम्बित अपने नेत्रो को इसलिए देखती रहती है कि इन्ही (सौभाग्यशाली) दोनो नेत्रों के द्वारा तुम देखे जा चुके हो ॥ १ ॥

---

१. देखिये, गा० ७८७

२. देखिये, गा० ७८३

* विस्तृत अर्थ के लिए परिशिष्ट 'ख' देखिए।

४३८*२ दुक्खेहि वि तुह विरहे बालय दुक्ख ठिय, अह च्चाए।
असूजलेहि रुण्ण नीसासेहिं पि नीससिय ॥२॥
दु खैरपि तव विरहे बालक दु ख स्थितम्, अथ त्यागे।
अश्रुजलैरपि रुदित नि श्वासैरपि (च) नि श्वसितम् ॥

४३८*३ बालय नाहं दूई तीइ पिओ सि त्ति नम्ह वावारो।
सा मरइ तुज्झ अअसो त्ति तेण धम्मक्खर भणिमो ॥३॥
बालक नाहं दूती तस्या प्रियोऽसीति नास्माक व्यापार।
सा म्रियते तव अयश इति तेन धर्माक्षर भणाम ॥

४३८*४ सा सुहय सामलंगी जा सा नीसाससं सियसरीरा।
आसासिज्जइ सहसा जाव न सासा समप्पंति ॥४॥
सा सुभग श्यामलाङ्गी या सा नि श्वासशोषितशरीरा।
आश्वास्यते सहसा यावन्न श्वासा समाप्यन्ते ॥

४३८५ परपुरपवेसविन्नाणलाहव सुहय सिक्खिय कत्थ।
जेण पविट्ठो हियए पढम च्चिय दसणे मज्झ ॥५॥
परपुरप्रवेशविज्ञानलाघव सुभग शिक्षित कुत्र।
येन प्रविष्टो हृदये प्रथम एव दर्शने मम ॥

## पथियवज्जा

४४५*१ उद्धच्छो पियइ जल जह जह विरलंगुली चिर पहिओ।
पावालिया वि तह तह धार तणुय पि तणुएइ ॥१॥
ऊर्ध्वाक्ष पिबति जल यथा यथा विरलाङ्गुलि चिर पथिक।
प्रपापालिकापि तथा तथा धारा तनुकामपि तनूकरोति ॥

४४५*२ अहिणवगज्जियसद्द मोराण य कलयल निसामंतो।
मा पवस धिट्ठ पथिय, मरिहिसि, किं ते पउत्थेण ॥२॥
अभिनवगर्जितशब्द मयूराणा च कलकल निशाम्यन्।
मा प्रवसधृष्ट पथिक, मरिष्यसि, किं ते प्रवासेन ॥

४३८*२. बालक ! तुम्हारे विरह में दुःख को भी दुःख हुआ और जब तुमने त्याग दिया, तब आंसू भी रो पड़े और आहें भी आह भरने लगी ॥ २ ॥

४३८*३. बालक मैं दूती नहीं हूँ, तुम उसके प्रिय हो, अतः मेरा कोई प्रयत्न नहीं है ! वह मर रही है, तुम्हें अपयश होगा—इसलिए धर्म के वचन कह रही हूँ ॥ ३ ॥

४३८*४ सुभग ! जिसके शरीर को निःश्वासों ने सुखा डाला है, उस श्यामलांगी को तभी तक आश्वासन देना चाहिये, जब तक उसकी साँस बन्द नहीं हो जाती ॥ ४ ॥

४३८*५ सुभग ! दूसरे के नगर में प्रवेश करने की कला तुमने कहाँ से सीख ली, जो प्रथम दर्शन में ही मेरे हृदय में प्रविष्ट हो गये ? ॥५॥

४४५*३. वासारत्ते वाउद्धुएण वास विमग्गमाणेण ।
पहिएण पहियघरिणी रुयाविया थरहरतेण ॥३॥
वर्षारात्रे वातोद्धूतेन वास विमार्गयता ।
पथिकेन पथिकगृहिणी रोदिता कम्पमानेन ॥

४४५*४. सिहिरडिय घणरडिय दूर पि घर घणत्थण रमणि ।
सभरिऊण सएस पहिएण घणग्घण रुण्ण ॥४॥
शिखिरटित घनरटित दूरमपि गृह घनस्तनी रमणीम् ।
सस्मृत्य स्वदेश पथिकेन घन घन रुदितम् ॥

४४५*५. तइ वोलते बालय तिस्सा वलियाइ तह नु अगाइ ।
जह पट्ठिमज्झणिवडतवाहधारा व दीसति ॥५॥
त्वयि अपक्रामति बालक तस्या वलितानि तथा नु अङ्गानि ।
यथा पृष्ठमध्यनिपतद्बाष्पधारा इव दृश्यन्ते ॥

धन्नवज्जा

४४९*१ इय तरुणितरुणसभरणकारण तुरगतरणरणुच्छलिय ।
रइय इय वरकुलय पाइयसीलेण लीलेण ॥१॥
इति तरुणीतरुणसस्मरणकारण तुरगतरणरणोच्छलितम् ।
रचितमिति वरकुलक प्राकृतशीलेन लीलेन ॥

हिययसवरणवज्जा

४५४*१. हे हियय अव्ववट्ठिय अगणिज्जतो वि त जण महसि ।
कदु व्व सिलावडिय अलद्धपसर नियत्तिहिसि ॥१॥
हे हृदय अव्यवस्थित अगण्यमानमपि त जन काङ्क्षसि ।
कन्दुक इव शिलापतितो अलब्धप्रसर निर्वर्तिष्यसे ॥

*४५४*२ सातम्मि हियय दुलहम्मि माणुसे अलियसगमासाए ।
हरिण व्व मूढ मयतण्हियाइ दूर हरिज्जिहिसि ॥२॥
साते हृदय दुर्लभे मनुष्ये अलीकसङ्गमाशया ।
हरिण इव मूढ मृगतृष्णिकया दूर हरिष्यसे ॥

४४५*३ वर्षा की रात में वायु से आन्दोलित और थरथराते हुए बटोही ने जब आवास की याचना की, तब प्रोषित-पतिका को रुलाई आ गई ॥ ३ ॥

४४५*४ वह पथिक, मयूरों का शब्द, मेघों की गर्जना, सुदूरवर्ती गृह, पीवर-स्तनी पत्नी और अपने देश को स्मरण करके खूब रोया ॥ ४ ॥

४४५*५ तुम्हारे जाते ही उसके अंग (देखने के लिए) इतने अधिक मुड गये कि आँसुओं की धारा पीठ पर गिरती हुई सी दिखाई देने लगी[1] ॥ ५ ॥

घत्त-वज्जा

४४९*१ इस प्रकार प्राकृताभ्यासी लोल (कवि) ने तरुणों और तरुणियों की स्मृति (वियोग) से सम्बद्ध पद्यों के समूह की ऐसी रचना की है, जिसमें रणांगण में छलांगें भरते हुए अश्वों के समान शब्द उछलते हैं ॥ २ ॥[2]

हियय-संवरण-वज्जा

४५४*१ अरे चंचल हृदय ! तुम उपेक्षित होकर भी उस व्यक्ति को चाहते हो। शिला पर गिरे हुए कन्दुक के समान आगे न जाकर तुरन्त वहाँ से लौटोगे ॥ १ ॥

*४५४*२ अरे मूढ मन ! मानुष-सुख दुर्लभ हो जाने पर तू उसी प्रकार मिथ्या समाशा के द्वारा दूर तक भरमाया जायगा, जैसे हरिण मृगमरीचिका के द्वारा दूर तक दौडाया जाता है ॥ २ ॥

---

१ मूल में वाह शब्द है। संस्कृत टीकाकार ने उसका अर्थ अग्नि-ज्वाला किया है।

२ लोल कवि के सम्बन्ध में कुछ ज्ञात नहीं है। गाथा के अनुसार वह कोई श्रेष्ठ कवि था।

* विशेष विवरण परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

४५४*३ नयणाइ नयति नयतु, हियय को एत्थ तुज्झ वावारो।
होहिंति इमाइ तडे तुह पडिहिइ वम्महचडक्का ॥३॥
नयने नयतो नयता हृदय कोऽत्र तव व्यापार ।
भविष्यत इमे तटे तव पतिष्यति मन्मथचपेटा ॥

४५४*४ नयणाइ फुससु मा रुयसु अणुदिण, मुयसु तस्स अणुवध।
गाइज्जइ किं मरिऊण पचम मुद्ध हरिणच्छि ॥४॥
नयने प्रोञ्छ मारोदिहि अनुदिन, मुञ्च तस्यानुबन्धम् ।
गीयते किं मृत्वा पञ्चमो मुग्धे हरिणाक्षि ॥

४५४*५ इदीवरच्छि सयवारवारिया कीस त जण महसि ।
जइ कणयमयच्छुरिया ता किं घाइज्जए अप्पा ॥५॥
इन्दीवराक्षि शतवारवारिता कस्मात् त जन काङ्क्षसि ।
यदि कनकमयच्छुरिका तत् किं घात्यत आत्मा ॥

## सुघरिणीवज्जा

४६२*१ परघरगमणालसिणी परपुरिसविलोयणे य जच्चधा ।
परआलावे बहिरा घरस्स लच्छी, न सा घरिणी ॥१॥
परगृहगमनालस्यवती परपुरुषविलोकने च जात्यन्धा ।
परालापे बधिरा गृहस्य लक्ष्मीर्न सा गृहिणी ॥

४६२*२ अज्जेव पियपवासो, असई दूरे, विडवए मयणो ।
चरणुग्गओ वि अग्गी कया वि सीस समारुहइ ॥२॥
अद्यैव प्रियप्रवासो असती दूरे, विडम्बयति मदन ।
चरणोद्गतोऽप्यग्नि कदापि शीर्ष समारोहति ॥

## सईवज्जा

४७१*१. भद्द कुलगणाण जासि मणकमलकोसमणुपत्तो ।
मयणभमरो वराओ वच्चइ निहण तहिं चेव ॥१॥
भद्र कुलाङ्गनाना यासा मन कमलकोशमनुप्राप्त ।
मदनभ्रमरो वराको व्रजति निधन तत्रैव ॥

४५४*३. नेत्र मुझे उस (प्रेमी) के पास ले जाते हैं, तो ले जायँ, अरे हृदय ! तुम्हारा यहाँ क्या काम है ? ये (नेत्र) तो किनारे हो जायँगे, कामदेव के तमाचे (थप्पड) तो तुम पर पड़ेंगे ॥ ३ ॥

४५४*४. हे मुग्धे ! मृगलोचने ! आँखें पोछ डालो, प्रतिदिन रोओ मत, उसका अनुराग छोड़ दो, क्या पंचमराग मर कर गाया जाता है ?

४५४*५ इन्दीवर नेत्रे ! सौ वार मना करने पर उस व्यक्ति को क्यों चाहती हो ? यदि सोने की छूरी हो, तो क्या उससे अपनी हत्या की जाती है ? ॥ ५ ॥

## सुघरिणीवज्जा

४६२*१ जो दूसरे के घर जाने के लिए आलस करने वाली बन जाती है, जो पर-पुरुष को देखने के लिये जन्मान्ध हो जाती है और जो परायी बात के लिए बहरी हो जाती है, वह घर की लक्ष्मी है, गृहिणी नहीं है ॥ १ ॥

४६२*२ आज ही प्रिय प्रवासी हुए हैं, दूर व्यभिचारिणी स्त्री रहती है और कामदेव उपहास कर रहा है। चरणों से उठी आग कभी भी शिर पर चढ सकती है ॥ २ ॥

## सईवज्जा

४७१*१. जिनके मन-रूपी वज्र कोप में पहुँच कर बेचारा मदनरूपी भ्रमर वहीं मर जाता है, उन कुलांगनाओं का मंगल हो ॥ १ ॥

४७२*२ सकुलकलक नियकतवचण अजसपडहणिग्घोसो ।
सरिसवमेत्ते च सुहे को दूइ विडवए अप्प ॥२॥
स्वकुलकलङ्को निजकान्तवञ्चनम् अयशःपटहनिर्घोष ।
सर्षपमात्रे च सुखे को दूति विडम्बयत्यात्मानम् ॥

## असईवज्जा

४९६*१ जेण सम सबधो गिण्हइ नाम पुणो पुणो तस्स ।
पुच्छेइ मित्तवग्ग भण्णइ एवविहा रत्ता ॥१॥
येन सम सबन्धो गृह्णाति नाम पुन पुनस्तस्य ।
पृच्छति मित्रवर्गं भण्यते एवविधा रक्ता ॥

४९६*२. असई असमत्तरया सयड दट्ठूण गाममज्झम्मि ।
धन्ना हु चक्कणाही निच्च अक्खो हिओ जिस्सा ॥२॥
असती असमाप्तरता शकट दृष्ट्वा ग्राममध्ये ।
धन्या खलु चक्रनाभिर्नित्यम् अक्षो हितो यस्या ॥

४९६*३ डिंभत्तणम्मि डिंभेहि रामिया जोव्वणे जुवाणेहिं ।
थेरी वि गयवएहि मया वि असई पिसाएहि ॥३॥
डिम्भत्वे डिम्भैः रमिता यौवने युवभि ।
स्थविरापि गतवयोभिर्मृताप्यसती पिशाचैः ॥

४९६*४ भयव हुयास एक्कम्ह दुक्कय खमसु ज पई रमिओ ।
निहणइ पाव जाराणुमरणकयणिच्छया असई ॥४॥
भगवन् हुताश एकस्माक दुष्कृतं क्षमस्व यत् पतो रमित ।
निहन्ति पाप जारानुमरणकृतनिश्चया असती ॥

४९६*५ सकेयकुडगोड्डीणसउणकोलाहल सुणतीए ।
घरकम्मवावडाए वहूइ खिज्जति अगाइ ॥५॥
सङ्केतकुञ्जोड्डीनशकुनकोलाहल शृण्वत्या ।
गृहकर्मव्यापृताया वध्वा खिद्यन्ति अङ्गानि ॥

४७२*२. दूती ! सरसों के बराबर सुख के लिए अपने कुल में कलंक लगा कर, अपने पति को धोखा देकर और अपयश का नगाडा पीट कर कौन अपनी विडम्बना करे ? ॥ १ ॥

## असई-वज्जा

४९६*१. अनुरक्त महिला इस प्रकार बताई जाती है—जिसके साथ सम्बन्ध (प्रेम) होता है, उसका नाम बार-बार लेती है और मित्रों से उसे पूछती है ॥ १ ॥

४९६*२. जो रति से सन्तुष्ट नहीं हुई थी, उस व्यभिचारिणी ने गाँव के बीच में छकडे को देखकर सोचा[1] कि जिसमें धुरा निहित रहता है, वह चक्रनाभि (पहिये का वह छिद्र जिसमे धुरा लगाया जाता है) धन्य है ॥ २ ॥

४९६*३. उस व्यभिचारिणी ने बाल्यकाल मे बालकों से, युवावस्था में युवकों से, वृद्धावस्था में वृद्धो से और मर जाने पर भी पिशाचों से रमण किया ॥ ३ ॥

४९६*४. मृत जार (उपपति) की चिता पर सती हो जाने का निश्चय करने वाली व्यभिचारिणी अपना पाप नष्ट कर रही है—भगवन् अग्निदेव ! मैंने जो अपने पति के साथ रमण किया था, वह मेरा एकमात्र दुष्कर्म क्षमा कर दें ॥ ४ ॥

४९६*५. संकेत-कुंज मे उड़ते हुए विहंगों का कोलाहल सुनती हुई, गृहकार्य में लगी बहू के अंग टूटने लगे ॥ ५ ॥

---

१. मूल प्राकृत में यहाँ कोई क्रिया नहीं है ।

४९६*६　जारट्ठविणिम्मियमेहलावलि जा न बधइ नियवे ।
ताव च्चिय नवकामालिणीइ रमण व पज्झरियं ॥६॥
जारार्थविनिर्मितमेखलावली यावन्न बध्नाति नितम्वे ।
तावदेव नवकामातुराया रमणमिव प्रक्षरितम् ॥

४९६*७　जारमसाणसमुब्भवभूईसुहफससिज्जिरगीए ।
न समप्पइ नवकामालिणीइ उद्धूलणारभो ॥७॥
जारश्मशानसमुद्भवभूतिसुखस्पर्शस्वेदनशीलाङ्ग्या ।
न समाप्यते नवकामातुराया उद्धूलनारम्भ ॥

*४९६*८ बहले तमधयारे रमियपमुक्काण सासुसुण्हाण ।
समय चिय अब्भिडिया दोण्ह पि सरद्दहे हत्था ॥८॥
वहले तमोऽन्धकारे रमितप्रमुक्तयो श्वश्रूस्नुषयो ।
सममेव सगतौ (मिलितौ) द्वयोरपि　(?) हस्तौ ॥

४९६*९　सपत्तिया वि खज्जइ पत्तच्छेयम्मि, मामि को दोसो ।
निययवई वि रमिज्जइ परपुरिसविवज्जिए गामे ॥९॥
पिप्पलीपत्रमपि खाद्यते पत्रच्छेदे, सखि को दोष ।
निजकपतिरपि रम्यते परपुरुषविवर्जिते ग्रामे ॥

४९६*१०　रच्छातुलग्गवडिओ नालत्तो ज जणस्स भीयाए ।
सो चेय विरहडाहो अज्ज वि हियए छमच्छमइ ॥१०॥
रथ्यायदृच्छापतितो नालपितो यज्जनस्य भीतया ।
स चैव विरहदाहो अद्यापि हृदये छमच्छमायते (प्रज्वलति) ॥

४९६*११　अच्छीहि तेण भणिय मए वि हियएण तस्स पडिवन्न ।
जा पत्तिय पि जाय घुणहुणिय ता हयग्गामे ॥११॥
अक्षिभ्या तेन भणितं मयापि हृदयेन तस्य प्रतिपन्नम् ।
यावत् प्रतीतमपि जातं वर्णोपवर्णिकया प्रकटितं तावद् हतग्रामे ॥

४९६*६ नवीन कापालिनी अभी उपपति के धन से निर्मित मेखला को नितम्बो पर बांध भी न पाई थी कि उसका स्खलन हो गया ॥ ६ ॥

४९६*७. जार (उपपति) के मरघट की राख से उत्पन्न होने वाले सुख स्पर्श से जिसके अंगो मे पसीना (सात्त्विक भावोद्रेकवश) आ गया था (सस्कृत टीका के अनुसार, जार के मरघट पर उत्पन्न होने वाली राख की सुखस्पर्श शय्या पर जिसे सुखानुभूति हो रही थी) वह नवीन कापालिनी शरीर में भस्म (राख) लगाना बन्द ही नही करती थी ॥ ७ ॥

*४९६*८. निविड अन्धकार मे जिसके साथ रमण किया गया था और जिसे (विना रमण किये ही) छोड दिया गया था, उन आँसुओ से युक्त और (रमण जनित) उष्णता से युक्त, सास और बहू—दोनो के हाथ शरत् सरोवर में एक साथ डाले गये (या छू गये) ॥ ८ ॥

४९६*९. ताम्बूल आदि के पत्तो के अभाव में पिप्पलीपत्र (पीपल का पत्ता) भी खाया जाता है। सखि[1] दोष क्या है? जिस गाँव में पर-पुरुष नही हैं, वहाँ अपने पति से भी रमण किया जाता है ॥ ९ ॥

४९६*१०. वे गली मे सयोगवश आ मिले, पर उस समय लोगो के के भय से जो मैं उनसे बोली नही, वह विरहाग्नि की तपन आज भी हृदय मे सनसनाती हुई सुलग रही है ॥ १० ॥

४९६*११. उन्होंने आँखो से कह दिया और मैंने भी हृदय से स्वीकार कर लिया। जब तक दोनो के मनो ने इसे समझा, तब तक दुष्ट गाँव में कानाफूसी होने लगी ॥ ११ ॥

१. विस्तृत अर्थ परिशिष्ट 'ख' म देखिये।

४९६*१२. मिचतो वि मियको जोण्हामलिलेण पकयवणाइँ ।
तह वि अणिट्टयरो च्चिय, सकलको कस्स पडिहाइ॥१॥
सिञ्चन्नपि मृगाङ्को ज्योत्स्नामलिलेन पङ्कजवनानि ।
तथाप्यनिष्टतर एव, सकलङ्क कस्य प्रतिभाति ॥

४९६*१३. अत्ता जाणइ सुण्ह सुण्हा जाणेइ अत्तचरियाइ ।
वच्चउ सुहेण कालो मा फुट्टउ विल्ल विल्लेण॥१३॥
श्वश्रूर्जानाति स्नुषा स्नुषा जानाति श्वश्रूचरितानि ।
व्रजतु सुखेन कालो मा स्फुटतु विल्व विल्वेन ॥

४९६*१४ पढम चिय मह रेहा अमईमज्झम्मि उब्भिओ हत्थो ।
सरणामि तुज्झ पाया सुरसरि दूयत्तण कुणइ ॥१४॥
प्रथम चैव मम रेखा अमतीमध्ये ऊर्ध्वितो हस्तः ।
शरणयामि तव पादौ सुरसरिद् दूतत्व करोति ॥

## जोइसियवज्जा

*५०७*१ सीसेण कह न कीरइ निउवण मामि तस्स गणयस्स ।
अममत्तसुक्कमकमणवेयणा जेण मह मुणिया ॥१॥
शीर्षेण कथं न क्रियते निह्नुवनं(?)सखि तस्य गणकस्य ।
अममाप्तशुक्रमक्रमणवदना येन मम ज्ञाता ॥

## धम्मियवज्जा

५३२*१. धुत्तीरएण धम्मिय जो होइ चडाविएण एक्केण ।
सो कुरयाण सएण वि न होइ लिंगस्स परिओसो ॥१॥
धत्तूरकेण(धूर्तारतेन)धार्मिक यो भवति उपरिस्थापितेन एकेन ।
स कुरबकाणा शतेनापि न भवति लिङ्गस्य परितोषः ॥

५३२*२. धम्मिय धम्मो सुव्वइ दाणेण तवेण तित्थजत्ताए ।
तरुणतरुणम्लवुल्लूरणेण धम्मो वहिं दिट्ठो ॥२॥
धार्मिक धर्म श्रूयते दानेन तपसा तीर्थयात्रया ।
तरुणतरुण्योच्छेदनेन धर्मः कुत्र दृष्टः ॥

४९६*१२ चन्द्रमा पकजवनो को ज्योत्स्ना-जल से सीचता रहता है, फिर भी वह उन्हे अप्रिय ही है। कलंकी किसे भला लगता है ? ॥ १२ ॥

४९६*१३. सास बहू को जानती है और बहू सास की करतूत जानती है। दिन सुख से इसलिए बीत रहे हैं कि कहीं बेल से लड कर बेल फूट न जाय ॥ १३ ॥

४९६*१४ व्यभिचारिणियो के बीच मे मैंने अपना हाथ ऊपर उठाया है, उन सबमे मेरा पहला स्थान है। हे प्रिय ! मैं तुम्हारे चरणो के आश्रय में हूँ। गङ्गा नदी मेरे लिये दूती का कार्य करती है (जब तुम्हारे द्वारा प्रक्षिप्त नागवल्लीपत्र[1] या काष्ठ-मंजूषा म रखे प्रणयपत्र को अपनी धारा में बहा कर मेरे निकट तक लाती है) ॥ १४ ॥

## जोइसिय-वज्जा

*५०७*१. सखि ! उस गणक का शिर (मस्तक) क्यों न चूम लें (चूमा जाय), जो शुक्र नक्षत्र के सक्रमण के न समाप्त होने के कारण उपस्थित मेरी वेदना को समझ गया है (शुक्रपात क्रिया के अपूर्ण रहने पर होने वाले क्लेश को जान गया है) ॥ १ ॥

## धम्मिय-वज्जा

५३२*१. चढ़ाये हुए एक ही धतूरे स जो लिंग (शिवलिंग) का परितोष होता है, वह सैकडो कुरवको से नही (एक धूर्तारत से लिंग को जो आनद मिलता है, वह सैकडो कुरत से नहीं) ॥ १ ॥

५३२*२. (अपने संकेत-स्थल पर वृक्षो का पल्लव तोडने के लिए प्रतिदिन आने वाले पुजारी को रोकने के लिए व्यभिचारिणी की उक्ति) धार्मिक ! दान, तप और तीर्थयात्रा से धर्म होता है, यह तो सुना जाता है, पर तरुण वृक्षो के पत्तो को तोडने से उत्पन्न होने वाला धर्म तुमने कहाँ देखा है ? ॥ २ ॥

---

१. पहला व्यंग्यार्थ सस्कृत टीकाकार द्वारा निर्दिष्ट है और दूसरे की कल्पना मैंने की है।

* विशेष अर्थ परिशिष्ट 'ख' में देखिए।

### वालासवरणवज्जा

५५१*१ तोलिज्जति न केण वि सव्वगायारगोवणसमत्था ।
अन्न उण हिययतुलाइ दिट्ठ चिय तुलंति ॥१॥
तोल्यन्ते न केनापि सर्वाङ्गाकारगोपनसमर्थाः ।
अन्य पुनर्हृदयतुल्या दृष्टमेव तोलयन्ति ॥

### कुट्टिणीसिक्खावज्जा

५५९*१ पज्झरण रोमचो वयणे सच्च सया महादिट्ठी ।
एय पुणो वि सिक्खसु मुद्धे अत्थक्कविन्नाण ॥१॥
प्रक्षरण रोमाञ्चो वदने सत्य सदा महादृष्टि ।
एतत् पुनरपि शिक्षस्व मुग्धे अश्रान्तविज्ञानम् ॥

*५५९*२ करफंसमलणचुंवणपीलणणिहणाइ हरिसवयणेहिं ।
अत्ता मायदणिहीण किं पि कुमरीउ सिक्खवइ ॥२॥
करस्पर्शमर्दनचुम्बनपीडननिहननानि हर्षवचनैः ।
आर्या माकन्दनिधीत् किमपि कुमारी शिक्षयति ॥

### वेसावज्जा

५७८*१ अमुणियजम्मुप्पत्ती सव्वगया बहुभुयगपरिमलिया ।
मयणविणासणसीला हरो व्व वेसा सुह देउ ॥१॥
अज्ञातजन्मोत्पत्ति सर्वगता बहुभुजङ्गपरिमृदिता ।
मदनविनाशनशीला हर इव वेश्या सुख ददातु ॥

५७८*२ सव्वगरागरत्त दमइ कणवीरकुसुमसारिच्छ ।
गब्भे कह वि न रत्तं वेसाहियय तह च्चेव ॥२॥
सर्वाङ्गरागरक्त दर्शयति करवीरकुसुमसादृश्यम् ।
गर्भे कथमपि न रक्तं वेश्याहृदय तथा चैव ॥

### कण्हवज्जा

६०५*१ उव्वूढभुवणभारो वि केसवो थणहरेण राहाए ।
मालाइदल व्व मलिओ लहुइज्जइ को न पेम्मेण ॥१॥
उद्व्यूढभुवनभारोऽपि केशव स्तनभरेण राधायाः ।
मालतीदलमिव मलितो लघूक्रियते को न प्रेम्णा ॥

## बालासंवरण-वज्जा

५५१*१. जो सम्पूर्ण अंगों और आकृति की विकृतियों को छिपाने मे समर्थ हैं, उन्हे कोई भी तौल नही पाता (रहस्य नही जान पाता), परन्तु वे ही अन्य व्यक्ति को देखते ही हृदय की तुला पर तौल लेते हैं ॥ १ ॥

## कुट्टिणीसिक्खा-वज्जा

५५९*१. मुग्धे! द्रवीभाव, रोमाच, वाणी की सत्यता और निर्मल दृष्टि—ये कलायें अवसर न रहने पर भी पुनः सीखो ॥ १ ॥

*५५९*२. वेश्या माता आम के भण्डारो (धनियो) के लिए कुमारियो को कुछ सिखा रही है, जैसे—करस्पर्श, मर्दन, चुम्बन, निष्पीडन (निचोड़ना) और निहनन (फेंक देना या छोड देना) ॥ २ ॥

## वेसावज्जा

५७८*१. जिसका जन्म अज्ञात है (शिव के भी जन्म का पता नही है), जो सबके पास जाती है (सर्वगत है) (शिव भी सर्वगत है, सर्वत्र विद्यमान रहते हैं), जो बहुत से भुजगो (वेश्या प्रेमियो) से सेवित है (शिव भी बहुत से भुजंगो अर्थात् सर्पो से सेवित है) और जो (सभोग-द्वारा) मदन (काम) को नष्ट कर देती है (शिव ने भी मदन को नष्ट कर दिया था), वह वेश्या शिव के समान सुख प्रदान करे ॥ १ ॥

५७८*२. वेश्या का हृदय कनेर के पुष्प के समान होता है। कनेर के पुष्प का सम्पूर्ण भाग रक्त (लाल या रंगा) होता है, पर भीतर रग नही रहता है। वेश्या का शरीर रक्त (अनुरक्त) होता है, हृदय[1] नही (वह शरीर से प्रणय का अभिनय करती है, वस्तुतः मन से अनुरक्त नही होती) ॥ २ ॥

## कण्ह-वज्जा

६०५*१. यद्यपि कृष्ण अपने भीतर तीनो लोको का भार वहन करते हैं, फिर भी राधा के स्तन उन्हे मालती-पुष्प के पत्र के समान धारण कर लेते हैं, प्रेम से कौन नही लघु (हल्का) हो जाता ॥ १ ॥

---

* विस्तृत अर्थ परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

१. सा राग सर्वाङ्गे पुञ्जेव न तु मुखे वहति।
वचनपटोस्तव राग केवलमास्ये शुकस्येव ॥
—आर्या सप्तशती

६०५*२ तह रुण्ण तीइ तडट्ठियाइ राहाइ कण्हविरहम्मि ।
जह से कज्जलमइल अज्ज वि जउणाजल वहइ ॥२॥
तथा रुदित तया तटस्थितया राधया कृष्णविरहे ।
यथास्या कज्जलमलिनम् अद्यापि यमुनाजल वहति ॥

## हियालीवज्जा

६२४*१ छीए जीव न भणिय परियणमज्झम्मि पोढमहिलाए ।
छोडेइ चिहुरभार पुण वद्ध केण कज्जेण ॥१॥
क्षुते जीव न भणितं परिजनमध्ये प्रौढमहिलया ।
मोचयति चिकुरभार पुनर्बद्ध केन कार्येण ॥

६२४*२ कुलवालिया पसूया पुत्तवई सुरयकज्जतत्तिल्ला ।
एरिसगुणसपन्ना भण कीस न वासिया पइणा ॥२॥
कुलबालिका प्रसूता पुत्रवती सुरतकार्यतत्परा ।
ईदृशगुणसपन्ना भण कस्मात न वासिता पत्या ॥

*६२४*३ कस्स कएण किसोयरि बरणयर वहसि उत्तमगेणं ।
कण्णेण कण्णवहण वाणरसख च हत्थेण ॥३॥
कस्य कृत कृशादरि बरनगर(वर्णकर)वहसि उत्तमाङ्गेन ।
कर्णेन कर्णवहन वानरमख्य च हस्तेन ॥

## वसतवज्जा

*६३७*१ लंकालएण रत्तंबरवेमिण दिन्नपुप्फयाणेण ।
दहवयणेणेव कया सीयाहरण पलासेण ॥१॥
लङ्कालयेन रक्ताम्बरवपिणा दत्तपुष्पयानेन ।
दशवदनेनेव कृत शीताहरणं (सीताहरण) पलाशेन ॥

६०५*२. कृष्ण के वियोग मे तट पर खडी होकर वह राधा इतनी
ी कि आज भी यमुना मे उसके काजल से मैला जल बह रहा
। २ ॥

## हियाली-वज्जा

६२४*१ परिवार के मध्य मे (पति के) छीकने पर सुन्दरी तरुणी
चिरजीवी हो' यह नहीं कहा, बल्कि अपना चिकुर-भार छोड दिया
फिर बाँध लिया। उसका प्रयोजन क्या था ? ॥ १ ॥
र—शिर पर जितने बाल हैं, उतने वर्ष जीवित रहो, यह अर्थ प्रकट
के लिये नायिका ने केशपाश मुक्त कर पुन बाँध लिया)

६२४*२ जो उच्च कुल मे उत्पन्न हुई थी (या जो परिवार का
ा करने वाली थी), पुत्रवती थी, प्रसव कर चुकी थी एव सुरत-कार्य मे
थी, ऐसी गुणसम्पन्ना पत्नी को पति ने अपने घर मे ठौर क्यो नहीं
? बताओ ॥ २ ॥
र—पति को नन्हे बालक पर दया आ गई। अपने कक्ष मे पत्नी
स्थान देने पर सभोग के पश्चात् वह गर्भवती हो जाती)

*६२४*३. हे कृशोदरि[1] तुम किसके लिए मस्तक पर श्रेष्ठ नगर,
ा पर कर्ण का वध और हाथो पर वन्दरो की सख्या ढो
हो ? ॥ ३ ॥
अन्यार्थ—किसके लिये मस्तक पर चित्रवल्लरी (वर्णकर), कानों मे
ुल और हाथो मे अंगद (आभूषण विशेष) धारण करती हो ?
र—पति के लिये)

## वसन्त-वज्जा

*६३७*१. जैसे लकानिवासी, रक्ताम्बरधारी, (कुबेर से) पुष्पक
प्राप्त करने वाले एव मासभक्षी रावण ने सीता का हरण किया था,
प्रकार शाखाओं के आलय (अर्थात् शाखाओं के आश्रय, शाखायुक्त),
ों के कारण) लाल वेश धारण करने वाले और पुष्प प्रदान करने
पलाश ने शीत (ऋतु) का हरण कर लिया।

---

१. स्याम सुरति करि राधिका, निकसि तरनिजा तीर।
अँसुवन करति तिरौंह कौ, तनिक खिरौंहैं नीर॥
—बिहारी

* विस्तृत अर्थ परिशिष्ट 'ख' में देखिये।

'१*१ गुरुविरहसंधिविग्गहणिम्मवणो अत्थि को वि जइ मत्तो।
पढमिक्कमंजरिं अंगुलिं व उब्भेइ सहयारो ॥१॥

गुरुविरहसंधिविग्रहनिर्माता अस्ति कोऽपि यदि मत्त ।
प्रथमैकमञ्जरीमङ्गुलिमिव ऊर्ध्वयति सहकार ॥

'१*२ चंचुपुडकोडिवियलियमायंदरसोहसित्तदेहस्स ।
कीरस्स मग्गलग्गं भमरउलं भमइ गंधड्ढं ॥२॥

चञ्चूपुटकोटिविगलितमाकन्दरसौघसिक्तदेहस्य ।
कीरस्य मार्गलग्नं भ्रमरकुलं भ्रमति गन्धाढ्यम् ॥

४१*३ सच्चं चेव पलासो असइ पलं विरहियाण महुमासे ।
तित्तिं अवच्चमाणो जलइ व्व छुहाइ सव्वंगं ॥३॥

सत्यं चैव पलाशोऽश्नाति पलं विरहिणां मधुमासे ।
तृप्तिम् अव्रजन् ज्वलयतीव सुधया सर्वाङ्गम् ॥

४१*४ सुहियाण सुहजणया दुक्खजणया य दुक्खियजणस्स ।
एए सोहंजणया सोहंजणया वसंतस्स ॥४॥

सुखितानां सुखजनका दुःखजनकाश्च दुःखितजनस्य ।
एते शोभाजनकाः शोभाजनका वसन्तस्य ॥

## पाउसवज्जा

५२*१. विज्जुभुयंगमसहियं चवलबलायाकवालकयसोहं ।
गज्जियफुडट्टहासं भइरवरूवं नहं जायं ॥१॥

विद्युद्भुजंगमसहितं चपलबलाकाकपालकृतशोभम् ।
गर्जितस्फुटाट्टहासं भैरवरूपं नभो जातम् ॥

⁂

६४१*१ आम्रवृक्ष एकमात्र प्रथम मञ्जरी को अंगुली के समान ऊपर उठाकर मानो उद्घोष कर रहा है कि यदि मेरे अतिरिक्त प्रेमियों के दीर्घकालिक वियोग में सन्धि और विग्रह सम्पन्न करने वाला कोई है, तो कहे ॥ १ ॥

६४१*२ चञ्चु के अग्रभाग से विदलित आम्रमंजरी की रसधारा में जिसका शरीर सिक्त हो चुका था, उस कीर (शुक) के मार्ग के पीछे-पीछे गुञ्जन-कुञ्ज मधुकर-पुंज मँडरा रहा है ॥ २ ॥

*६४१*३ सत्य ही वसन्त में पलाश विरहियों का मांस खा जाता है और तृप्त न होने के कारण उसका सर्वांग मानो भूख की ज्वाला से जलता रहता है ॥ ३ ॥

६४१*४. सुखियों का सुख और दुखियों को दुःख देने वाले ये महुजन वसन्त की शोभा के जनक हैं ॥ ४ ॥

## पाउस-वज्जा

६५२*१. विद्युत्-रूपी भुजंग से युक्त, चपल बलाका-रूपी कपाल से शोभित, घनगर्जन रूपी अट्टहास को प्रकट करने वाले आकाश ने भैरव का रूप धारण कर लिया है ॥ १ ॥



---

* विस्तृत अर्थ परिशिष्ट 'ख' में देखिए।

## वालासिलोयवज्जा*

तुह तुंगपओहरविसमकोट्टमज्झट्ठिओ कुरंगच्छि ।
काही पुण व्व नूण हरेण सह विग्गहमणंगो ॥ १ ॥

अवहत्थियभयपसरो नूण पसयच्छि वम्महो इण्हि ।
हरजुज्झसहो वट्टइ तुह तुंगपओहरारूढो ॥ २ ॥

पायडियवाहुमूलं ओणमियथोरथणहरुच्छंग ।
दियहेण मा समप्पिय (?समप्पउ?) तुह
एयं चिहुरसंजमणं ॥ ३ ॥

सुहिउ त्ति जियइ विद्धो मरइ अविद्धो तुहच्छिवाणेण ।
इय सिक्खविया केण वि अउव्वमेयं धणुव्वेयं ॥ ४ ॥

निवडइ जहिं जहिं चिय तुज्झ मणोहरतरलतरलिया दिट्ठी ।
सुंदरि तहिं तहिं चिय अंगेसु वियंभए मयणो ॥ ५ ॥

ससिवयणे मा वच्चसु एत्थ तलायम्मि मयसिलंवच्छि ।
मउलंताइं न याणसि ससंकसंकाइ कमलाइं ॥ ६ ॥



*यह अतिरिक्त वज्जा पाण्डुलिपि 'ग' में उपलब्ध हुई है।

## वालासिलोय-वज्जा

१. हे कुरंगाक्षि ! निश्चय ही तुम्हारे उत्तुंग पयोधर के विषम कोट दुर्ग) में स्थित होकर मानो अनंग फिर शिव से युद्ध करेगा ॥ १ ॥

२. हे प्रसृताक्षि (हरिणलोचने, पसर भर की आँखों वाली) ! निश्चय ो यही तुम्हारे उन्नत उरोजों पर आरूढ मन्मथ अब निडर होकर शिव से द्ध करने में समर्थ हो गया है ॥ २ ॥

३ हे शशिवदने ! जिसके कारण भुजमूल दिखाई देने लगते हैं और ल स्तन ऊपर उठ जाते हैं, वह तुम्हारा केशबन्धन कार्य (ईश्वर करे) क दिन में न समाप्त हो ॥ ३ ॥

४. हे मृगाक्षि ! तुम्हें यह अपूर्व धनुर्विद्या किसने सिखाई है—जो बाण से विद्ध हो जाता है, वह अपने को सुखी समझ कर जीवित रहता और जो विद्ध नहीं होता है, वह मर जाता है ॥ ४ ॥

५. हे सुन्दरि ! जहाँ-जहाँ तुम्हारी मनोहर एवं चंचल दृष्टि पड़ती वहाँ-वहीं अंगों में मदन (धतूरे का विष और काम)-विकार हो जाता ॥ ५ ॥

६ हे मृगशावकलोचने ! हे शशिवदने ! इस सरोवर में मत ओ, क्या तुम नहीं जानती हो कि चन्द्रमा की आशंका से कमल मुकुलित गये हैं ? ॥ ६ ॥



# परिशिष्ट 'ख'

## कतिपय गाथाओ के अर्थ पर पुनर्विचार

प्राकृत ग्रन्थ-परिषद् से अग्रेजी अनुवाद सहित प्रकाशित वज्जालग्ग की भूमिका में विद्वान् सम्पादक श्री माधव वासुदेव पटवर्धन ने अनेक गाथाओं का भाव स्पष्ट करने में असमर्थता व्यक्त की है।[1] सस्कृत टीकाकार रत्नदेवसूरि ने भी बहुत सी गाथाओं की सन्तोषजनक व्याख्या नही की है। इसके अतिरिक्त कुछ गाथायें ऐसी भी हैं, जिनके अर्थ तो दोनो व्याख्याकारो ने दिये हैं परन्तु वे मुझे जँचे नही या अधूरे लगे। साथ ही कुछ स्थलो पर किया गया आक्षेप भी मुझे उचित नही प्रतीत हुआ। अत उन समस्त गाथाओ के अर्थतत्त्व का पुनर्निरूपण करना नितान्त आवश्यक समझता हूँ। यहाँ क्रमानुसार कतिपय गाथायें और उनकी विवेचनात्मक विवृत्तियाँ दी जा रही हैं —

### गाथा क्रमाक (१)

सव्वन्नुवयणपकयणिवासिणि पणमिऊण सुयदेविं।
धम्माइतिवग्गजुय सुयणाण सुहासिय वोच्छ ॥१॥

टीकाकारों ने इस गाथा की सस्कृत छाया इस प्रकार दी है —

सर्वज्ञवदनपङ्कजनिवासिनी प्रणम्यश्रुतदेवीम्।
धर्मादित्रिवर्गयुत सुजनाना सुभाषित वक्ष्यामि ॥

अर्थात् सर्वज्ञ के मुखाम्बुज में बसने वाली श्रुतदेवी को प्रणाम करके धर्म, अर्थ और काम से युक्त सज्जनो के सुभाषित कहूँगा।

---

१ I am aware of the fact that inspite of my efforts to unriddle the meanings of a number of obscure stanzas in the text, I have not been able to give a satisfactory rendering and explanation of their exact sense. I shall be grateful if my readers send their suggestions, if any, in all such cases

—वज्जालग्ग (अग्रेजी अनुवाद सहित) भूमिका पृ० ८।

इस अर्थ के सम्बन्ध में यह कहना है कि सुभाषित की उपादेयता उसके स्वरूप में ही निहित है। सज्जनों से सुभाषित का सम्बन्ध अनिवार्य नहीं है। दुर्जनों को भी सुभाषित ग्राह्य होते हैं। अतः इस रूप में सुजन शब्द की कोई सार्थकता नहीं रह जाती है।

प्राकृत व्याकरण के अनुसार चतुर्थी के स्थान पर षष्ठी विभक्ति का प्रयोग विहित है—

चतुर्थ्याः षष्ठी—प्राकृत प्रकाश

अतएव यदि हम 'सुयणाण' की छाया 'सुजनेभ्य' कर लें तो सुजन शब्द सार्थक हो जायगा, क्योंकि सुभाषित सुजनग्राह्य ही होता है, दुर्जनग्राह्य नहीं। साथ ही ग्रन्थारम्भ में 'सुभाषित' से विषय, 'सुजन' से अधिकारी, 'धर्मादि' पद से प्रयोजन और 'वक्ष्यामि' से प्रतिपादकता की प्रतीति होने लगेगी। अथवा 'सुयणाण' और 'सुहासियं' का समस्तपद मानकर चतुर्थ पाद की छाया इस प्रकार करें—

श्रुतज्ञानसुभाषितं वक्ष्यामि।

अर्थात् श्रुतज्ञान रूप सुभाषित का वर्णन करूँगा।

इस प्रकार श्रुतज्ञान रूप सुभाषित के वर्णन के पूर्व श्रुतदेवी को प्रणाम करना अन्वर्थ होगा।

## गाथा क्रमांक (३)

विविहकइविरइयाणं गाहाणं वरकुलाणि घेत्तूण।
रइयं वज्जालग्गं विहिणा जयवल्लहं नाम॥३॥

इस गाथा में प्रयुक्त नाम शब्द को अभिधानार्थक समझकर टीकाकारों ने यह असत्कल्पना की है कि वज्जालग्ग का अन्य नाम 'जयवल्लभ' है। इस कल्पना का उद्गम रत्नदेव का निम्नलिखित वाक्य है—

जयवल्लभं नाम प्राकृतकाव्यमिति—तृतीय गाथा की टीका

उपर्युक्त साक्ष्य पर प्रो० माधव वासुदेव पटवर्धन ने यह स्वीकार किया है कि 'वज्जालग्ग' ग्रन्थ का सामान्य नाम है और 'जयवल्लभ' विशेष[1]। अतः उक्त साक्ष्य की प्रामाणिकता का विवेचन आवश्यक है।

रत्नदेव प्रणीत छायाटीका के अवलोकन से प्रतीत होता है कि टीकाकार व्याख्येय ग्रन्थ के नाम के सम्बन्ध में सशयालु हैं। लगता है, जैसे वे 'वज्जालग्ग'

१ 'वज्जालग्ग' की भूमिका, पृ० १२।

का ठीक-ठीक अर्थ हो नहीं समझ सके। टीका में उक्त शब्द का जो अर्थ दिया गया है, वह केवल अटकल पर आधारित है, अन्यथा एक ही ग्रन्थ को कभी विद्यालय कभी पद्यालय और कभी वज्जालय कहने का कोई कारण नहीं। इस सन्दर्भ में टीका के निम्नलिखित वाक्य द्रष्टव्य हैं –

विद्यालयस्यच्छाया लिख्यते।—टीकारम्भ, पृ० ३
वज्जालय विरचितम।—तृतीय गा० टीका, पृ० ३
तत्खलु विद्यालय नाम।—चतुर्थ गा० टीका, पृ० ४
इद विद्यालय सर्वं य पठत्यवसरे सदा ।—पचम गा० टीका, पृ० ४
कविजनैर्विरचिते वज्जालये सकललोकाभीष्टे ।—७९४वीं गाथा की टीका
एतद् वज्जालग्गं पद्यालय स्थान गृहीत्वा ।—७९५वीं गाथा की टीका

उपर्युक्त स्थलों पर टीका वज्जालग्ग शब्द का कोई एक निश्चित अर्थ नहीं देती साथ ही चतुर्थ गाथा की टीका में यह स्वीकार किया गया है कि पद्धति वाचक सस्कृत पद्या शब्द प्राकृतवशात 'वज्जा' हो गया—

एकार्थे प्रस्तावे यत्र प्रचुरा गाथा पठ्यन्ते तत खलु विद्यालय नाम। वज्जा इति पद्धतिभणिता। अथवा प्राकृतवशात पद्या पद्धति सरणि ।

परन्तु प्राकृत व्याकरणानुसार पद्या से पज्जा शब्द निष्पन्न होगा, 'वज्जा' नहीं, क्योंकि आद्य प के स्थान पर व नहीं होता। यदि व्याकरण के नियमों की बहुलता (विभाषा) के कारण कथञ्चित 'वज्जा' की निरुक्ति पद्या से मान लें, तो भी ग्रन्थ का नाम वज्जालग्ग ही होगा, विद्यालय नहीं, क्योंकि मूल पाठ में वज्जा के साथ लग्ग शब्द जुडा है। फिर भी उसी गाथा की व्याख्या में ग्रन्थ का नाम 'विद्यालय' लिखा है। इस प्रकार टीका 'वज्जालग्ग' का असदिग्ध अर्थ देने में असमर्थ है। टीकाकार कदाचित पद्या से वज्जा और वज्जा से विज्जा (विद्या) का सम्बन्ध जोडना चाहते है, फिर भी लग्ग शब्द अव्याख्यात रह गया है। यह भी सभव है कि 'वज्जालग्ग' के तात्पर्य से अनभिज्ञ सशयग्रस्त टीकाकार ने 'जयवल्लभ' के साथ नाम शब्द का प्रयोग देखकर ग्रन्थ का वास्तविक नाम 'जयवल्लभ' ही समझ लिया हो। पर तु ग्रथ का वास्तविक और एकमात्र नाम 'वज्जालग्ग' है, जयवल्लभ नहीं। इसका प्रमाण मूल ग्रन्थ की निम्नलिखित गाथाओं में है, जिनमें ग्रन्थ के लिये 'वज्जालग्ग' का प्रयोग किया गया है—

एक्कत्थे पत्थावे जत्थ पढिज्जंति पउर गाहाओ
तं खलु वज्जालग्गं वज्ज त्ति य पद्धई भणिया ॥ गा० ४

एयं वज्जालग्गं सव्वं जो पढइ अवसरम्मि सया।
पाइय-कव्वकई सो होहिइ तह कित्तिमन्तो य ॥ गा० ५

एवं वज्जालग्गं ठाणं गहिऊण पढइ जो को वि।
नियठाणे पत्थावे गुरुत्तणं ल्हइ सो पुरिसो ॥ पर्यन्त गा० २

उपसंहार में केवल एक स्थान पर 'वज्जालय' का प्रयोग मिलता है, जो प्रमादवश भी हो सकता है। प्रो० पटवर्धन के अनुसार वहाँ छन्दोभंग है। उपर्युक्त अन्य गाथाओं में छन्द की गति को बिना तोड़े 'वज्जालग्ग' के स्थान पर 'वज्जालय' का प्रयोग संभव नहीं है। अतः ग्रन्थ का नाम वज्जालग्ग है। वज्जाओं का आलय होने से उसे 'वज्जालय' तो कह भी सकते हैं, परन्तु विद्यालय या पद्यालय कभी नहीं।

उपर्युक्त विवेचन से सिद्ध होता है कि टीकाकार व्याख्येय ग्रन्थ का ठीक-ठीक नाम नहीं दे सके। विवेच्य गाथा में 'जयवल्लह' के 'नाम' का प्रयोग देख कर उन्होंने ग्रन्थ का नाम ही 'जयवल्लभ' समझ लिया, जिससे आगे चल कर एक बहुत बड़ी भ्रान्ति की परम्परा चल पड़ी। नाम शब्द अनेकार्थक है—

नाम कोपेऽभ्युपगमे विस्मये स्मरणेऽपि च।
संभाव्यकुत्सा प्राकाश्य-विकल्पेऽपि दृश्यते ॥—मेदिनीकोश
नाम प्राकाश्य-संभाव्य-क्रोधोपगम-कुत्सने।—अमरकोश

'पाइयसद्दमहण्णव' के अनुसार नाम या णाम का प्रयोग वाक्यालंकार या पादपूर्ति के लिये भी होता है। कालिदास ने इस शब्द का प्रयोग निश्चय या स्वीकार के अर्थ में किया है—

विनीतवेषेण प्रवेष्टव्यानि तपोवनानि नाम।
—अभिज्ञानशाकुन्तल, प्र० अ०

अतः प्रस्तुत गाथा में नाम शब्द या तो पादपूर्ति या वाक्यालंकार के लिये प्रयुक्त है अथवा उपगम या निश्चय के लिये। जब तक रत्नदेव की अविश्वसनीय टीका के अतिरिक्त कोई अन्य प्रबल प्रमाण नहीं मिल जाता तब तक हम प्रस्तुत गाथा में प्रयुक्त नाम शब्द को अभिधानार्थक मानने के लिये बाध्य नहीं हैं।

'जयवल्लह' का संस्कृत रूपान्तर, जैसा कि कुछ विद्वानों ने माना

'जगदवल्लभ'[1] होगा। जगदवल्लभ का अर्थ है—लोकप्रिय (जगत लोकस्य वल्लभ' प्रिय जगदवल्लभ, प्राकृते जयवल्लहो)। यह शब्द ग्रन्थ का नाम नहीं, वज्जालग्ग का विशेषण है। इसी विशेषण की दृढ़ता या स्वीकृति के लिये नाम का प्रयोग किया गया है। इस आलोक में प्रस्तुत गाथा का हिन्दी अनुवाद इस प्रकार होगा—

'विविध कवियों द्वारा रची हुई गाथाओं से श्रेष्ठ गाथाओं का समूह चुन कर निश्चय ही लोकप्रिय वज्जालग्ग की रचना विधिपूर्वक की गई है'।

यहाँ एक बात हम स्पष्ट बता देना चाहते हैं कि ग्रन्थकार ने प्रस्तुत गाथा में मुद्रालंकार के माध्यम से अपने नाम की सूचना दी है। कवियों के द्वारा अपने नाम की इस प्रकार सूचना देने की यह कोई नवीन पद्धति नहीं है। प्राचीन काल में यह सांकेतिक पद्धति खूब प्रचलित थी। विमलसूरि ने 'पउमचरिय' की सन्धियों के अन्त में इसी पद्धति से अपने नाम की ओर इंगित किया है—

एवं विहा उहयसेढिगया महन्ता आहार-पाण-सयणासण-सपउत्ता।
विज्जाहरा अणुहवंति सुहं समिद्धं, धम्मं करिंति विमलं च जिणोवइट्ठं॥
—तृतीय सन्धि, गा० १६२

इसी प्रकार अपभ्रंश महाकवि स्वयम्भूदेव ने भी 'पउमचरिउ' की सन्धियों के अन्त में अपना नाम सूचित किया है—

रिसउ वि गउ णिव्वाणहो सासयथाणहो, भरहु वि णिव्वुइ पत्तउ।
अक्कित्ति थिउ उज्झहं दणुदुग्गेज्झहे, रज्जु सइंभुञ्जन्तउ॥
—विज्जाहरकंड, स० ४

उपर्युक्त उद्धरणों में विमल और सइंभु शब्द प्राकरणिक अर्थ में अन्वित रहने पर भी क्रमशः कवि विमलसूरि और स्वयम्भू की सूचना देते हैं। इसी प्रकार 'वज्जालग्ग' की उक्त गाथा में भी जयवल्लह शब्द यद्यपि मुख्यतया विशेषण के रूप में ही प्रतिबद्ध है तथापि उसका प्रयोग ग्रन्थकार ने जान-बूझ कर अपने नाम की सूचना देने के लिये किया है। 'जयवल्लह नाम' से 'जयवल्लभो नाम कवि'—यह सूच्यार्थ सूचित होता है। सूचना देना ही मुद्रालंकार का प्रयोजन है—

सूच्यार्थं सूचनं मुद्रा प्रकृतार्थपरैः पदैः
—कुवलयानन्द

---

१ देखिये प्राकृत ग्रन्थ परिषद् से प्रकाशित वज्जालग्ग की अंग्रेजी भूमिका, पृ० १२

### गाथा क्रमांक १०

सालंकाराहि सलक्खणाहि अन्नन्नरायरसियाहि ।
गाहाहि पणइणीहि य खिज्जइ चित्तं अइंतीहि ॥१०॥

टीकाकारों ने श्लिष्ट पदों के अर्थ इस प्रकार दिये हैं —

राय = राग, Emotion, अइंतीहि = In the absence of, ( उभयपक्ष )
—श्री पटवर्धन

राय = राग = प्रीति ( केवल प्रणयिनी-पक्ष में ), अइंतीहि = अनागच्छन्तीभि·
—श्री रत्नदेवसूरि

'रसिय' का रसिक और रसित अर्थ दोनों टीकाकारों ने समान रूप से किया है। उपर्युक्त व्याख्याओं में उभयपक्षीय श्लेष का निर्वाह नहीं हो सका है। अतः श्लिष्ट-पदों को इस प्रकार समझें —

राय = १—संगीतशास्त्र प्रतिपादित राग या स्वर[1] ( गाथापक्ष ) ।
२—रात[2] ( प्रणयिनी-पक्ष )
अइंतीहि = १—न आती हुई ( प्रणयिनी-पक्ष )
२—समझ में न आती हुई ( गाथापक्ष )

'रसिय' का अर्थ पूर्ववत् है तथा 'राय' का रत्नदेव-सम्मत अर्थ 'प्रीति' भी नायिका-पक्ष में स्वीकार्य है।

गाथार्थ—जैसे आभूषणों से मंडित, सुलक्षणों वाली ( सामुद्रिकशास्त्रवर्णित लक्षणों से युक्त ) तथा अन्य-अन्य रातों में रसयुक्त ( या प्रेम के रस को समझने वाली ) प्रेयसियों के (प्रतीक्षा करने पर भी) न आने पर चित्त दुःखी हो जाता है वैसे ही जब उपमादि अलंकारों से अलङ्कृत, व्याकरणप्रतिपादित लक्षणों से युक्त और विभिन्न रागों ( संगीत-स्वरों ) में रसित ( ध्वनित ) होनेवाली गाथायें समझ में नहीं आती हैं, तब मन दुःखी हो जाता है।

### गाथा क्रमांक २०

रयणुज्जल-पय-सोहं तं कव्वं जं सवेइ पडिवक्खं ।
पुरिसायत-विलासिणि-रसणादाम मिव रसंत ॥२०॥

---

१. ······ रागस्तु मात्सर्ये लोहितादिषु ।
क्लेशादावनुरागे च गान्धारादौ नृपेऽपि च ॥ —मेदिनीकोश

२. पाइयसद्दमहण्णव

रचनोज्ज्वल (रत्नोज्ज्वल)-पदशोभ तत् काव्य यन तापयति प्रतिवक्ष (प्रतिपक्षम्)। पुरुषायमाण-विलासिनी–रशनादामेव रसान्तम् (रसत्) ॥

प्रो० पटवर्धन ने 'पडिवक्ख' में श्लेष मानकर काव्य एव रशनादाम के पक्ष मे निम्नलिखित अर्थ दिये है —

पडिवक्ख = १—प्रतिवक्ष = प्रत्येक हृदय को

२—प्रतिपक्ष = Opponent in the सुरत-संगर। the male partner in coitus

गाथा में सुरत पर सगर का आरोप न होने के कारण उक्त अर्थ आयास-जनित है। अकारण प्रेमी ( नायक ) को प्रतिपक्ष ( विरोधी ) मानना प्रणय के साथ अन्याय है। ऐसे स्थलो पर उक्त शब्द का अर्थ सपत्नी ( Rival wife ) ही उचित है। अन्य कवियो ने इसी अर्थ में इसका प्रयोग किया है —

पियमुहपीउव्वरिय थोव थोव विरेण कावि पिया।
अमय व पियइ सरस सरोसपडिवक्खसच्चविय ॥

—कौतूहलकृत लीलावई, १२७३

उपर्युक्त संस्कृतच्छाया को देखने हुये 'पडिवक्ख' में श्लेष मानना बहुत अधिक आवश्यक नही है क्योंकि काव्यपक्ष में तापयति क्रिया प्रतिवक्ष के साथ उचितरूप से अन्वित नही हो पाती है। यदि 'पडिवक्ख' में श्लेष का रहना अधिक आवश्यक समझें तो 'ज तवेइ पडिवक्ख' को छाया यो करनी होगी —

१—यत् तापयति प्रतिपक्षम् ( रशना दाम पक्ष )

( जो सौतो को सतप्त करता है )

२—यत स्तौति प्रतिवक्ष ( काव्य पक्ष )

( प्रत्येक हृदय जिसकी प्रशसा ( स्तुति ) करता है )

प्राकृत में स्तव शब्द के दो रूप होने हैं—थव और तव (स्तवे वा—हे० प्रा० २।४६ )। प्राकृत सर्वस्व ( सूत्र ६७ ) के अनुसार 'तव' थुण ( स्तुतिकरना ) के अर्थ में होता है।[1]

## गाथा क्रमाक ४६

पडिवज्जति न सुयणा अह पडिवज्जति कह वि दुक्खेहिं।
पत्थर-रेहव्व समा मरणे वि न अन्नहा होइ ॥४६॥

---

१ सम्पूर्ण गाथा का अर्थ हिन्दी अनुवाद में देखिये।

प्रतिपद्यन्ते न सुजना अथ प्रतिपद्यन्ते कथमपि दुःखें ।
प्रस्तर-रेखेव समा मरणेऽपि नान्यथा भवति ॥

रत्नदेव ने 'पत्थर रेहव्व समा' की व्याख्या 'प्रस्तररेखासमा' की है। प्रो० पटवर्धन ने उक्त अंश पर टिप्पणी करते हुए लिखा है —

"This is a clumsy expression used in the sense of पत्थर-रेहाइ समा (प्रस्तररेखया समा)"

और पूर्वार्ध में निम्नलिखित संशोधन की सम्मति दी है —

We should expect न अन्नहा हुंति for न अन्नहा होइ, the subject being सुयणा (Plural)

परन्तु न तो पत्थररेहव्व समा को पत्थररेहाइ समा समझने की आवश्यकता है और न सुयणा से अन्वित करने के लिए अनहा होइ को अन्नहा हुंति करने की। गाथा का अर्थ इस प्रकार है —

सुजन अंगीकार नहीं करते हैं, यदि किसी प्रकार बड़ी कठिनाई से (मुँह से) अंगीकार भी कर लेते हैं तो वह (अंगीकार) पाषाण रेखावत् समान (एक जैसा) रहता है, प्राणों पर संकट आ जाने पर भी कभी अन्यथा (अन्य प्रकार का) नहीं होता। (जैसे पाषाण-रेखा सभी कालों और सभी परिस्थितियों में एक सी बनी रहती है वैसे ही सज्जनों की प्रतिपत्ति भी सर्वदा अपरिवर्तित होती है)।

गाथा में समा शब्द औपम्य वाचक नहीं, धर्म वाचक है।

## गाथा क्रमांक ५०

थद्धो वक्कग्गीवो अवचियो विसमदिट्ठि-दुप्पेच्छो ।
अहिणव-रिद्धि व्व खलो सूलादिन्नु व्व पडिहाइ ॥ ५० ॥

स्तब्धो वक्रग्रीवोऽवाञ्चितो विषमदृष्टिदुष्प्रेक्ष्य ।
अभिनवर्द्धिरिव खल शूलादत्त इव प्रतिभाति ॥

गाथा में प्रयुक्त विशेषणों, 'वक्कगीव' और 'अवचिय' की आलोचना इन शब्दों में की गई है—

The epithets वक्रग्रीव and अवाञ्चित hold good in the case of a शूलादत्त or शूलाभिन्न person, who hangs down from the pale in a lifeless and limp manner

But it is difficult to see how they can go with either a खल or an अभिनवऋद्धिक person

परन्तु ऐसी कोई कठिनाई नहीं है, जिसके कारण उक्त दोनों विशेषणों का अन्वय उक्त दोनों उपमानों से न हो सके। कवि ने तीन वस्तुओं की समानता तुल्य विशेषणों से प्रदर्शित कर अपनी प्रकाण्ड प्रतिभा एवं भाषा पर अपने असाधारण अधिकार का परिचय दिया है। गाथा का अर्थ इस प्रकार होगा —

जिसकी ग्रीवा (गर्व से) वक्र रहती है (भयानक दृष्टि के कारण) जिसे देखना कठिन है, वंचित न होने वाला (कभी धोखा न खाने वाला) वह अभिमानी (स्तब्ध = थद्ध—दे० पाइयसद्दमहण्णव) खल, शूलप्रोत (शूली पर चढाये हुए) मनुष्य और अभिनव धनी के समान प्रतीत होता है। शूलप्रोत निष्प्राण मनुष्य की ग्रीवा स्वभावतः अकड जाती है। वह निश्चेष्ट (थद्ध = स्तब्ध) हो जाता है और स्तब्धता रहता है (अवच्छिन्न)। मृत्यु के पश्चात् बाहर निकली हुई आँखों के कारण उसकी दृष्टि विषम हो जाती है और भयानकता के कारण उसे देखना कठिन हो जाता है। नवीन धनी अभिमानी (स्तब्ध) होता है, अकड कर चलता है अतः उसकी ग्रीवा भी टेढी रहती है, वह सुन्दर पदार्थों से रहित (वंचित) नहीं रहता, सबको समान दृष्टि से नहीं देखता (विषमदृष्टि) और अदर्शनीय (असभ्य) होता है।

गाथा क्रमांक ५३

निद्धम्मो गुणरहिआठाणविमुक्का य लाहसभूओ।
विंधइ जणस्स हियय पिसुणा बाणु व्व लग्गतो ॥ ५३ ॥

निद्धम्मो—संस्कृत-टीका में इस शब्द का अर्थ धनुर्मुक्त लिखा है। पउमचरिउ में भी इसी अर्थ में यह शब्द प्रयुक्त है। पाइयसद्दमहण्णव के अनुसार इसका एक अर्थ 'एक दिशा में जानेवाला' भी है।

गाथा क्रमांक ५७

परविवरलद्धलक्खे चित्तलए भीसणे जमलजीहे।
वक्कपरिसक्किरे गोणसे व्व पिसुणे मुहं कत्तो ॥ ५७ ॥

परविवरलब्धलक्ष्ये चित्रले (चित्रले) भीषणे यमलजिह्वे।
वक्रगमनशीले गोनस इव पिशुने सुखं कुतः ॥

प्रो० पटवर्धन ने चित्तल का अर्थ Possessed of a fickle, unsteady mind[1] लिखा है और रत्नदेव ने 'नानाचित्ते साश्चर्य युक्ते।' यदि पिशुन पक्ष में उक्त शब्द का अर्थ मंडित या सजा-धजा किया जाय तो अधिक उपयुक्त है :—

चच्चिय-चित्तला मंडियंमि।

—देशीनाममाला, ३।४

(चच्चिय और चित्तल का अर्थ मंडित है)

चित्तलं रमणीयमित्यन्ये।

—देशीनाममाला, ३।४ की वृत्ति।

(चित्तल का अर्थ अन्य विद्वान् रमणीय मानते हैं)

गाथार्थ—जिसका ध्यान दूसरों के दोषों (विवर) पर रहता है, जिसकी गति (व्यवहार) कुटिल है, जो चुगली किया करता है उस सजे-धजे (मंडित) एवं भयानक पिशुन (दुष्ट) से सुख कहाँ? ठीक वैसे ही, जैसे दूसरों के बिलों में प्रविष्ट हो जाना ही जिसका लक्ष्य है, जिसके शरीर पर चित्तियाँ हैं, जिसके दो जिह्वायें हैं और जो कुटिल गति से चलता है, उस भयानक सर्प से।

सर्प और पिशुन दोनों ही सुख के अधिकरण हो सकते हैं। सर्प अपने तुच्छ जीवन में सुखी रहता है और दुष्ट भी। अतः 'पिशुने सुख-कुतः' इस कथन की सार्थकता नहीं रह जाती। कदाचित् इसीलिए प्रो० पटवर्धन ने पिशुने का अर्थ 'in the company of a wicked person' और भीमसे का 'in the vicinity of a snake'[2] किया है। परन्तु यह तब संभव था जब उक्त दोनों शब्द बहुवचन होते। वस्तुतः यहाँ सप्तमी को तृतीया के अर्थ में स्वीकार करना चाहिए।

द्वितीया-तृतीययोः सप्तमी

—प्रा० व्या०, ३।१३५

'पिशुने सुखम्' का अर्थ पिशुनेन सुखम् है।

### गाथा क्रमांक ५८

असमत्थमंततंताण कुलविमुक्काण भोयहीणाणं।
दिट्ठाण को न बीहइ वितरसप्पाण व खलाणं ॥५८॥

---

१. वज्जालग्गं, पृ० ४२४
२. वज्जालग्गं, पृ०, २७९

असमर्थमन्त्रतन्त्रेभ्यः कुलविमुक्तेभ्यो भोगहीनेभ्यः।
दृष्टेभ्यः को न बिभेति व्यन्तरसर्पेभ्य इव खलेभ्यः॥

जिनके निवारण में उपदेश एवं उपाय (मन्त्रतन्त्र) व्यर्थ हैं, जो परिवार से मुक्त हैं, (परिवार की चिन्ता से मुक्त हैं या जिन्हें जन समूह ने त्याग दिया है) जो विषय-सेवन से नीच हो चुके हैं, उन खलों को मन्त्रतन्त्र (झाड़-फूंक) से असाध्य, (सांपों के) आठों कुलों से बहिर्भूत एवं फणहीन व्यन्तर सर्पों (प्रेतसर्पों) के समान देखकर कौन नहीं डरता ?

अवधी के महाकवि जायसी ने भी सर्पों के आठ कुलों की चर्चा की है :—

अस फँदवार केस वैं, परा सीस गिव फाँद।
आठौ कुरी नाग नव, भये केसन के बाँद॥

—पद्मावत, १०९

प्रो० पटवर्धन ने यह टिप्पणी की है :—

"व्यन्तरों के उत्तमकुल में उत्पन्न होने की आशा की जाती है क्योंकि वे पातालवासी देव हैं।[1]" यहाँ 'कुलविमुक्क' शब्द से उनकी अकुलीनता नहीं, अपितु अष्ट-प्रथित-कुल-बहिर्भूतता अभिप्रेत है।

अंग्रेजी अनुवाद 'भोयहीण' को 'भोयवन्त' पढ़कर किया गया है।

शब्दार्थ—कुलविमुक्क = कुलविमुक्त = १ गृह या परिवार से मुक्त (स्वतन्त्र) अर्थात परिवार की चिन्ता से मुक्त। अथवा जन-समूह के द्वारा मुक्त (छोड़ दिये गये)।
२. आठों कुलों से मुक्त (स्वतन्त्र या पृथक्)

अंग्रेजी अनुवाद में इस शब्द का अर्थ Devoid of noble birth दिया गया है।
भोयहीण = भोगहीन = १. विषय-सेवन के कारण हीन (अधम)
२ फण (भोग) से रहित

गाथा क्रमांक ६१

मा वच्चह वीसम्भं पमुहे बहुकूडकवडभरियाणं।
निव्वत्तियकज्जपरम्मुहाण सुणयाण व खलाण॥ ६१॥

१. वज्जालग्ग, पृ० ४२४

गाथा की प्रकृति को देखते हुए कुत्तों और खलों के निम्नलिखित दोनों विशेषणों में श्लेष का अस्तित्व स्वीकार करना चाहिये —

१ बहुकूडकवडभरियाण (बहुकूटकपटभृतानाम्)
२. निव्वत्तियकज्जपरम्मुहाण (निर्वर्तितकार्यपराङ्मुखानाम्)

टीकाकारों ने द्वितीय विशेषण के दोनो पक्षों में दो अर्थ दिये हैं। प्रथम विशेषण की व्याख्या केवल खल-पक्ष में की है। यदि मूल प्राकृत की वैकल्पिक छाया 'बहुकूटकर्वटभृतानाम्' करें तो यहाँ भी श्वान-पक्षीय अर्थ उभरने के कारण श्लेष झलक उठेगा। इस पद की व्याख्या भी करनी होगी :—

बहुकूटे बहुतुच्छे कर्वटे कुत्सितनगरे भृताना पुष्टानाम् अर्थात बहुत से तुच्छजनों वाले कुत्सितनगर में पले। कूट का यह अर्थ मेदिनी कोश से इस प्रकार समर्थित है —

कूटोऽस्त्री निश्चले राशौ लोहमुद्गर-दम्भयोः।
मायाद्रिशृङ्गयोस्तुच्छे ॥

यदि कूट का अर्थ कूडा करें तो यह अर्थ होगा—अति कूडों वाले क्षुद्र नगर में पले। कुत्ते प्राय घूरों या कूडों पर घूमते दिखाई देते हैं। संस्कृत कूट से ही हिन्दी का कूडा शब्द सम्बन्धित है। पालि महावग्ग में जीवक की उत्पत्ति के प्रसग में सकार-कूट शब्द का प्रयोग है। विसुद्धिमग्ग के द्वितीय परिच्छेद में भी सकार-कूट आया है। उक्त दोनो स्थलो पर सकार का अर्थ है—झाडू लगाने से पुंजीभूत धूल या गन्दगी। लगता है, प्रारम्भ में सकार और कूट—दोनो शब्द साथ-साथ प्रयोग में आते थे। धीरे-धीरे कालान्तर में सकार की सन्निधि में रह कर राशि वाचक कूट शब्द कूडे या बुहारन के अर्थ में रूढ हो गया। इस आलोक में गाथा का यह अर्थ होगा —

कार्य (मैथुन) समाप्त हो जाने पर जो अपना मुँह फेर लेते हैं और जिनका पोषण तुच्छजनों से पूर्ण क्षुद्र नगर में होता है (या जो बहुत से कूडों वाले क्षुद्र नगर में पलते हैं) उन कुत्तो के समान वह छल-छद्म-पूर्ण एव अपना कार्य समाप्त हो जाने पर मुँह फेर लेने वाले खलो के सम्मुख विश्वासपूर्वक मत जाओ।

## गाथा क्रमाक ७०

सगुणाण णिग्गुणाण य गरुया पालंति जंजि पडिवन्नं।
पेच्छह वसहेण समं हरेण वोलाविओ अप्पा ॥ ७० ॥

२३

इस गाथा में सम के प्रयोग पर आपत्ति करते हुए संपादक ने लिखा है —

"The use of सम is not happy"[1]

उन्होंने 'वसहेण वोलाविओ अप्पा' पढ़कर इस प्रकार अर्थ किया है —

"भगवान शिव ने बैल के द्वारा अपने को चलवाया।" परन्तु गाथा के पाठ को खण्डित करने के पश्चात उपलब्ध होने वाले इस अर्थ में कोई काव्योचित रसानुगुण्य या चमत्कारातिशय नहीं है। यही बात जब इस प्रकार कह दी जाती है कि शिव ने बैल के साथ अपना जीवन बिता दिया, तब स्थिति बदल जाती है। इससे यह प्रकट होता है कि सामर्थ्य रहते हुए भी शिव ने अंगीकृत बैल को नहीं छोड़ा, भले ही उस खूसटवाहन के साथ उनका जीवन चौपट हो गया। अतः सम का प्रयोग निरर्थक नहीं है। उक्त वाक्य का अर्थ है —

शिव ने बैल के साथ अपना जीवन बिता दिया।

शब्दार्थ—वोलाविय = बिता दिया (पाइयसद्दमहण्णव)
अप्पा = स्वयं को,
वोलाविओ अप्पा = अपने आप को बिता दिया अर्थात् अपना जीवन बिता दिया या चौपट कर दिया।

## गाथा क्रमांक ७३

चंदो धवलिज्जइ पुण्णिमाइ अह पुण्णिमा वि चंदेण।
समसुहदुक्खाइ मणे पुण्णेण विणा न लब्भंति॥ ७३॥

पूर्णिमा चन्द्रमा को धवल बना देती है और चन्द्रमा भी पूर्णिमा को धवल बना देता है। मैं समझता हूँ, जिनके सुख और दुःख समान हैं, वे पुण्य के बिना नहीं मिलते हैं। इस अर्थ पर श्री पटवर्धन का यह आक्षेप है —

'पूर्वार्ध में चन्द्र और पूर्णिमा का परस्पर धवलीकरण यह सूचित करता है कि वे एक दूसरे के सच्चे मित्र हैं। एक का सुख दूसरे का सुख है। परन्तु दुःख के सम्बन्ध में क्या स्थिति है? चन्द्र और पूर्णिमा तो केवल समसुख कहे जा सकते हैं। लेकिन लेखक ने यह दिखाने के लिए कुछ नहीं कहा है कि वे समदुःख भी हैं।" अतः गाथा के पूर्वार्ध का उत्तरार्ध द्वारा पूर्ण समर्थन संभव नहीं है। यह आक्षेप अविचारित है। गाथा में ऐसे मित्रों की दुर्लभता का ही प्रधानतया

1. वज्जालग्ग, पृ० ४२७।

वर्णन है जिनके सुख-दुःख सदैव समान रहते हैं, चन्द्रमा और पूर्णिमा का नही। कवि का आशय यह है —पूर्णिमा चन्द्रमा को धवल बनाती है और चन्द्रमा पूर्णिमा को। दोनो सुख में ही एक दूसरे के सहायक हैं, दुःख में नही। जिनके सुख-दुःख समान होते है, वे सच्चे मित्र तो मैं समझता हूँ, पुण्य के बिना नही मिलते है।

## गाथा क्रमांक ९०

छन्न धम्म पयड च पोरिस परकलत्तवचणयं।
गजणरहिओ जम्मो राढाइत्ताण सपडइ ॥ ९० ॥

छन्नो धर्म प्रकट च पौरुष परकलत्रवञ्चनम्।
कलङ्करहितं जन्म मध्यात्मना सपद्यते ॥

यहाँ राढाइत्ताण की छाया मध्यात्मनाम् का गई है। इत्त मतुप् का अर्थ देने वाला प्रत्यय है, आत्मन् शब्द से उसका सम्बन्ध नही है। 'मध्यत्ववताम्' यह छाया होगी।

## गाथा क्रमांक १०६

सघडियवडियविघडिय-घडन-विघडत-सघडिज्जतं ।
अवहत्थिऊण दिव्व करेइ धीरो समारद्धं ॥ १०६ ॥

यह पद्य रत्नदेवद्वारा अव्याख्यात है। प्रो० पटवर्धन ने लिखा है कि इसका भाव अस्पष्ट है। उन्होने घटनादि को समारब्ध कार्य का विशेषण मानकर यह अर्थ किया है :—

सघटन = Planning
घटन = Starting

परन्तु उपर्युक्त पद्य में प्रयुक्त सभी विशेषण दैव (भाग्य) के हैं और उनके अर्थ निम्नलिखित हैं —

घडिय = बना हुआ
विघडिय = बिगडा हुआ
संघडिय = सयुक्त, साथ लगा हुआ

इस दृष्टि से सम्पूर्ण गाथा का हिन्दी अनुवाद इस प्रकार होगा —जो पहले साथ था या बना था या बिगड गया था एवं अब जो बन रहा है या बिगड रहा है या साथ दे रहा है, उस भाग्य को छोडकर धीरपुरुष समारब्ध कार्य को कर डालता है।

### गाथा क्रमांक ११०

अगणिय-समविसमाणं साहसतुंगे समारुहंताणं ।
रक्खइ धीराण मणं आसन्न भयाउलो दिव्वो ॥ ११० ॥

प्रो० पटवर्धन ने 'रक्खइ धीराण मणं' (रक्षति धीराणां मनः) का अर्थ "Preserve the balance of their minds or to steady up their minds" लिखा है, जो ठीक नहीं है। 'मन रखना' एक मुहाविरा है, जो आज भी हिन्दी में प्रचलित है। इसका अर्थ है—अनुकूल कार्य करना। वैसे संस्कृत में मन का अर्थ संकल्प और रुचि भी होता है। इस दृष्टि से उद्धृत गाथा का अर्थ निम्नलिखित है :—

निकटवर्ती (पराजयजनित) भय से आकुल दैव, सम एवं विषम (अनुकूल एवं प्रतिकूल) अवस्थाओं को न गिनने वाले (परवाह न करने वाले) एवं साहस के समुन्नत शिखर पर आरोहण करने वाले धीर पुरुषों का मन रखता है (अनुकूल कार्य करता है या उनके संकल्प को पूर्ण करता है)।

### गाथा क्रमांक १२१

सत्थत्थे पडियस्स वि मज्झेणं एइ किं पि तं कज्जं ।
जं न कहिउं न सहिउं न चेव पच्छाइउं तरइ ॥ १२१ ॥

रत्नदेव ने 'सत्थत्थे' का अर्थ 'स्वस्थार्थे' और प्रो० पटवर्धन ने 'शास्त्रार्थे' लिखा है परन्तु इन दोनों की अपेक्षा 'शस्तार्थे' (शस्ते श्लाघ्येऽर्थे प्रयोजने अर्थात् प्रशंसनीय प्रयोजन में) अधिक संगत है। अतः सम्पूर्ण गाथा का अर्थ इस प्रकार है :—

श्लाघ्य प्रयोजन में लगे हुए (पडे हुए = पडियस्स) व्यक्ति का भी कार्य बीच में कुछ ऐसी स्थिति में पहुँच जाता है कि जिसे वह न कह सकता है, न सह सकता है और न छिपा सकता है।

'तरइ' का अर्थ शक्नोति है, शक्यते नहीं।

### गाथा क्रमांक १२७

को एत्थ सया सुहिओ कस्स व लच्छी थिराइं पेम्माइं ।
कस्स व न होइ खलणं भण को हु न खंडिओ विहिणा ॥ १२७ ॥

घर के भीतर रखे जाते हैं, जो सेवक कोई सहायता नहीं करते वे चाहे कितने ही सुन्दर क्यों न हों, बाहर रखे जाते हैं"।[1]

हम 'विहुरसहाय' को न तो सहायविहुर मानना ही आवश्यक समझते हैं और न सहाय को साहाय्य पढ़कर शब्द के साथ खिलवाड़ ही करना चाहते हैं। 'विहुर-सहाय' का सीधा सा अर्थ है—संकट में सहायक ( विहुरमि आवइ्पाते सहायो )।

गाथा का अर्थ यह है—

गजेन्द्र के कृष्णदन्त जो खाने का कार्य करते हैं, वे भीतर रहते हैं। जो विपत्तियों में सहायक बनते हैं, वे शुभ्रदन्त बाहर रहते हैं ( हाथी अभ्यन्तरवर्ती कृष्णदन्तों से खाता है और बाह्य श्वेत-दन्तों से युद्ध करता है )।

यहाँ अप्रस्तुतप्रशंसा के माध्यम से यह बताया गया है कि राजा लोग प्रायः गुणियों का सम्मान नहीं करते, चाटुकारों को ही अधिक प्रश्रय देते हैं। पद्य का अभिप्राय यह है—जो काली करतूतों वाले चाटुकार केवल बैठे-बैठे खाते हैं, कुछ करते नहीं, वे तो राजा के अन्तरंग बन जाते हैं और जो उज्ज्वल चरित वाले सेवक संकट काल में सहायक बनते हैं, वे उपेक्षित रह जाते हैं ( बाहर रह जाते हैं )।

## गाथा क्रमांक १६२

ज दिज्जइ पहरपरव्वसेहि मुच्छागएहि पयमेक्कं।
तह नेहस्स पयस्स व न याणिमो को समन्महिओ ॥ १६२ ॥

प्रो० पटवर्धन ने उत्तरार्ध में प्रयुक्त 'पयस्स' की छाया 'पदस्य' की है, जो असंगत है क्योंकि एक ही छन्द में और एक ही अर्थ में 'पद' शब्द दो बार प्रयोग होने से पुनरुक्ति दोष होगा। पृ० ४४१ पर व्याख्यात्मक टिप्पणी में उन्होंने अपने अनुवाद को अटकल पर आधारित बताया है और छन्द के उत्तरार्ध की अस्पष्टता का उल्लेख किया है। रत्नदेव ने 'पयस्स' को 'पयस' समझकर उक्त अंश की निम्नलिखित व्याख्या की है—

न जानीम किमधिकम् स्नेहपानीययोर्मध्ये।

अर्थात् स्नेह और पानी में क्या अधिक है—यह नहीं जानते। इस व्याख्या का आशय स्पष्ट नहीं है। मेरे विचार में 'पय' का अर्थ न 'पद' है, न 'पानीय'।

---

1. पृ० २९२ पर मूल अंग्रेजी और पृ० ४४० पर अंग्रेजी टिप्पणी देखिये।

उसका अर्थ दूत है। इसके अनुसार गाथा का अर्थ निम्नलिखित होगा—

"जब रणभूमि में विपक्ष-प्रहारों से परवश और मूर्च्छितप्राय हो जाने पर भी सुभटगण रणभूमि में एक डग आगे ही रखते हैं, तब हम यह नहीं समझ पाते कि प्रेम और दूत में कौन बड़ा है। अर्थात् उस दारुण दशा में भी वे प्रभु-प्रेम-वश ही आगे बढ़ते जाते हैं या उनकी माताओं के दूध में ऐसी अद्भुत शक्ति है जो उन्हें पीछे नहीं लौटने देती।" आगे पद रखना दोनों कारणों से सम्भव है, अतः कवि उनके आतिशय का निश्चय नहीं कर सका। अधिक शब्द यहाँ श्रेष्ठता के अर्थ में है।

### गाथा क्रमांक १८३

अमुणियगुणो न जुप्पइ न मुणिज्जइ स य गुणो अजुत्तस्स।
पक्क भरे विसूरइ अउव्ववग्ग गओ धवलो ॥१८३॥

अपूर्ववल्गा गत ( अउव्ववग्ग गओ ) प्रथम बार गत्यवरोधक रज्जु से रोका गया। श्री पटवर्धन ने 'वग्गा' को गमन के अर्थ में ग्रहण किया है, परन्तु यहाँ वल्गा का अर्थ रश्मि ( प्रग्रह ) या गत्यवरोधक रज्जु है। गाड़ी में जुते बैल की गति को नियन्त्रित करने के लिये उसको नाथ ( नासा-रज्जु ) में एक रस्सी बँधी रहती है, जिसे खीचकर गाड़ीवान उसे काबू में रखता है या अनावश्यक रूप से बढ़ने नहीं देता। इसी रस्सी को वल्गा कहा गया है। गाथा का भाव यह है—बिना गुणों को समझे कोई बैल जोता नहीं जाता है और जोते बिना गुण भी नहीं ज्ञात होता है। सुदृढ और बलवान् बैल को दुःख तब होता है जब भार से लदी गाड़ी में उसे पहली बार गत्यवरोधक रज्जु से रोक दिया जाता है।

### गाथा क्रमांक २१०

जह जह न चडइ चावो उम्मिल्लइ करह पल्लिणाहस्स।
तह तह सुण्हा विप्फुल्लगडविवरुम्मुही हसइ ॥२१०॥

'विप्फुल्लगडविवरुम्मुही' में समास इस प्रकार है—विप्फुल्लमि गडाम विवरो जीए सा विप्फुल्लगंडविवरा सा य उम्मुही विप्फुल्लगडविवरुम्मही ति। श्रीपटवर्धन का निम्नलिखित विग्रह-वाक्य भी ठीक है—विप्फुल्लगडविवरा च उन्मुखी च। परन्तु अंग्रेजी अनुवाद में विप्फुल्ल को विवर का विशेषण लिखना ठीक नहीं है क्योंकि उत्फुल्लत्व धर्म विवर में नहीं है। हास्य के समय गड में अवश्य उत्फुल्लता आ जाती है।

### गाथा क्रमांक २२५

ज जीहाइ विलग्ग किंचिवर मामि तस्स त दिट्ठं ।
थुक्केइ चक्खिड वण-सयाइ करहो धुयग्गीवो ॥२२५॥

अर्थ—( वह ) ऊँट सैकडों वनो को ( वृक्ष समूहा को ) चख कर, गर्दन हिलाकर थूक देता है। मामि, यह देखा गया है कि जिसकी जिह्वा में जा लग जाता है ( रुच जाता है ) उसक लिए वह श्रेष्ठ है।

उपर्युक्त गाथा के "किंचिवर मामि तस्स त दिट्ठं" का अर्थ प्रो० पटवधन ने यों दिया था—

Whatever is seen or found or thought by the camel to be somewhat good at first sight

यह अर्थ उचित नही है क्योंकि ज पद किंचि से अन्वित है, अत पूर्वार्ध का सस्कृत रूपान्तर इस प्रकार करना चाहिए—

यत्किञ्चिद जिह्वाया विलग्न, वर मखि ! तस्य ( तस्मै वा ) तद् दृष्टम् ।

जिह्वा में लगने का अर्थ—जिह्वा से सलग्न होना नही, अपितु अच्छा लगना ( रुचना ) है।

### गाथा क्रमांक २४०

रुणरुणइ वलइ वेल्लइ पक्खउड धुणइ खिवइ अगाइ ।
मालइकलियाविरहे पचावत्थ गओ भमरो ॥२४०॥

इस गाथा में रुणरुणइ (१) वलइ (२) वेल्लइ (३) पक्खउड धुणइ (४) अंगाइ खिवइ (५)—इन पाँच क्रिया रूप अवस्थाओं का वर्णन है। पचावत्थ शब्द इन्हीं पाँचों अवस्थाओ का अर्थ देता है। पचत्व या पचता का अर्थ मृत्यु है। व्यजना-व्यापार का स्फुरण होने पर पच शब्द से पचता या पचत्व की स्मृति होगी फिर मरण। पूर्ववर्तिचेष्टासाम्य-द्वारा 'पचावत्थ' का अर्थ हो जायगा—मरण की अवस्था। मात्र पचावत्थ शब्द से ही उक्त अर्थ ग्रहण करने में बाधा यह है कि पच शब्द मरण का वाचक नही है। इस अर्थ में पचत्व का ही प्रयोग होता है अत अवाचकत्व दोष भी होगा। यदि पचावत्थ का ही अर्थ पचत्व मान लें तो भी ठीक नहीं है क्योंकि मृत शरीर में उक्त क्रियायें असम्भव हैं।

### गाथा क्रमांक २४१

मालइविरहे रे तरुणभमर मा रुवसु निब्भरुक्कठ ।
वल्लहविओयदुक्ख मरणेण विणा न वोलेइ ॥२४१॥

गाथा में वर्णित 'प्रिय का वियोग बिना मरे नहीं भूलता' इस तथ्य पर निम्नलिखित टिप्पणी की गई है—

'द्वितीयार्थ में वर्णित तथ्य पूर्णतया ठीक नहीं है क्योंकि विरहियों को विरह-वेदना केवल मरने पर भूलती हो ऐसी बात नहीं है, प्रणयी के मिलन से भी भूल जाती है ( पृ० ४५४ )।" यह टिप्पणी उचित नहीं है। प्रणय की पराकाष्ठा में जब कभी अकस्मात् असह्य वियोग उपस्थित हो जाता है तब कालान्तर में सयोग होने पर व्यथा तो शान्त हो जाती है परन्तु उस असह्य विरह क्लेशानुभूति की अभीष्ट स्मृतियाँ आजीवन नहीं भूलती हैं। वे तो मरने पर ही भूलती है। गाथा में वीसरइ शब्द है, सम्मइ शब्द नहीं। सयोग होने पर विरह-वेदना का शमन मात्र सम्भव है, विस्मरण नहीं।

## गाथा क्रमाक २४८

छप्पय गमेसु काल वासवकुसुमाइ ताव मा मुयसु।
मन्न जियतो पेच्छसि पउरा रिद्धी वसतस्स ॥२४८॥

गाथा में प्रयुक्त वासव शब्द पर टिप्पणी करते हुए श्री पटवर्धन ने लिखा है कि यह शब्द-कोशों में नहीं मिलता है। सम्भवत इन्द्रवारुणी ही वासव हो। सस्कृत-टीका में वासव का अर्थ आटरूपक दिया गया है। इस सम्बन्ध में उन्होंने मूनियर विलियम और आप्टे का प्रमाण देते हुए लिखा है कि आटरूपक या अटरूपक एक लाभकारी औषधि का पौधा है। इस प्रकार उन्हें सस्कृत कोशो में वासव शब्द नहीं मिला। अत उन्होंने उस शब्द का अर्थ टीका में आये आटरूपक के आधार पर सशय-ग्रस्त मन से लिखा है।

वासव शब्द वस्तुत. सस्कृत वासक का विकृत रूप है। वासक और आटरूपक समानार्थक शब्द है। अमरकोश में दोनों का एक साथ उल्लेख है—

वृषोऽटरूप सिंहास्यो वासको वाजिदन्तक।

—द्वितीय काण्ड, वनौषधिवर्ग

वासक या आटरूपक को हिन्दी में अरूसा कहते हैं।

## गाथा क्रमाक २४९

वोसट्ट वहल परिमल केयइ मयरदवासियगस्स।
हिय इच्छिय पियलभा चिरा सयाकस्स जायति ॥ २४९ ॥

एक बार बहुपरिमला प्रफुल्ल केतकी के मकरन्द से जिसके अग सुवासित हो चुके है, ऐसे किस भ्रमर ( या युवक ) को चिरकाल में मनोवाछित प्रियाओ ( कलिकाओ, लताओ या तरुणियो ) की उपलब्धियाँ सदा होती हैं ? अर्थात् सदा नही होती ।

अग्रेजी अनुवादक ने समुद्धृत गाथा के अन्तिम अश का अर्थ निम्नलिखित ढंग से समझाया है —

"चिरात् सदा कस्य जायन्ते Means अचिरादेव जायन्ते ।" इसके अनुसार उक्त विशेषण विशिष्ट भ्रमर को शीघ्र ही मनोवाछित प्रियाओ की प्राप्ति हो जाती है। परन्तु इस व्याख्या से गाथा में वर्णित भ्रमर या युवक के विशेषणो की साभिप्रायता समाप्त हो जाती है, क्योकि केतकी-मकरन्द-वासितागत्व प्रिया प्राप्ति का हेतु नही है । यदि होता तो किसी भी भ्रमर या युवक को प्रेय का अभाव न रहता । विवेच्य गाथा के चतुर्थपाद के अन्वय-भेद एव विभिन्न शब्दों पर विवक्षानुसार अधिक बल देने से अनेक अर्थों की अभिव्यक्ति सभव है:—

१ चिरात् सदा **कस्य** जायन्ते ?

( चिरकाल में सदा **किस** को होती है ? अर्थात् किसी को भी नही होती )

२ कस्य सदा **चिरात्** जायन्ते ?

( किस को सदा **चिरकाल** में होती है ? अर्थात् शीघ्र हो जाती है । )

३. कस्य चिरात् **सदा** जायन्ते ?

( किसको चिरकाल में **सदा** होती है ? अर्थात् कभी-कभी ही होती है । )

४. कस्य **सदाचिरात्** जायन्ते ?

( किस को **सदाचिरकाल** में होती है ? अर्थात् कभी-कभी ही **चिरकाल** में होती है । )

५. **कस्य** चिरात् सदा जायन्ते ?

( **किस** को चिरकाल में सदा होती है ? अर्थात् चिरकाल में सदा सब को नही होती है । )

यदि 'प्रियलभ का अर्थ प्रिय वस्तुओ की प्राप्ति' करें तो भी भावोत्कर्ष में कमी न होगी ।

मैंने उपर्युक्त अर्थों के मध्य से तृतीय को ही ग्रहण किया है । उसके अनुसार 'चिरात् सदा कस्य जायन्ते' का अभिप्राय यह है कि यद्यपि चिरकाल में प्रियप्राप्ति सभव है तथापि कौन ऐसा विरही प्राणी है, जिसे बहुत दिन व्यतीत हो जाने पर प्रिय की प्राप्ति सदा हो ही जाती ? किसी-किसी को दुर्भाग्यवश नही भी होती है।

गाथा क्रमांक २६५

भमर भमंतेण तए अणेयवणगहणकाणणुद्देसे ।
दिट्ठो सुओ व कत्थ वि सरिसत्तण पारिजायस्स ॥ २६५ ॥

इस गाथा के द्वितीय पाद में वन, गहन और कानन तीन समानार्थक शब्दों का सह-प्रयोग है। श्री पटवर्धन ने सम्भावित पुनरुक्ति दोष के वारण के लिये वन का अर्थ वृक्ष, कानन का अर्थ उपवन और गहन का अर्थ A thicket (of trees) लिखा है। उसी टिप्पणी में पुनरुक्ति का दूसरा समाधान इस प्रकार है—

"वन उपवन के अर्थ में प्रयुक्त हो सकता है और कानन वन के।" उपर्युक्त दोनों समाधान केवल कल्पना पर अवलम्बित होने के कारण निरर्थक और भारहीन हैं। गाथा के 'वन गहन काननोद्देसे' पद में पुनरुक्ति दोष नहीं, पुनरुक्तवदाभास[1] नामक अलङ्कार है। यहाँ तीनों शब्द समानार्थक होने के कारण पुनरुक्ति का आभास मात्र कराते हुये प्राकरणिक स्वार्थ में विश्रान्त होकर चमत्कार उत्पन्न करते हैं। तीनों के अर्थ इस प्रकार हैं—

१. वन[2] = गृह, वन

२. गहन[3] = दुष्प्रवेश गह्वर, वन

३. कानन[4] = गृह, वन

गाथा का अर्थ यह होगा:—

हे भ्रमर ! अनेक गृहों, गह्वरों और वनप्रान्तों में भ्रमण करते हुये तुमने कहीं भी पारिजात के समान वृक्ष देखा और सुना है ?

---

१. आपाततो यदर्थस्य पौनरुक्त्येन भासनम् ।
पुनरुक्तवदाभासः स भिन्नाकारशब्दगः ॥ —साहित्यदर्पण, १०

२. क्लीबं स्यात् कानने नीरे निवासे निलये वनम् —अमरकोश
वनं नपुंसकं नीरे निवासालयकानने —मेदिनीकोश
वन प्रस्रवणे गेहे प्रवासेऽम्भसि —अनेकार्थसंग्रह

३. कलिल गहन समे । —अमरकोश
....................गहन कलिले त्रिषु ।
नपुंसकं गह्वरे स्याद् दुःखकाननयोरपि ॥ —मेदिनीकोश
...............गहनं वन गुह्ययोः ।
गह्वरे कलिले चापि..........॥ —अनेकार्थसंग्रह

४. काननं विपिने गेहे परमेष्ठिमुखेऽपि च
कानन तु ब्रह्मास्य विपिने गृहे ।

गाथा में प्रयुक्त 'सरिसतरु' पद को अशुद्ध बताते हुये श्री पटवर्धन ने सरिस शब्द को लुप्तविभक्तिक माना है परन्तु उक्त पद न तो अशुद्ध है और न लुप्तविभक्तिक। सरिसतरु समस्त पद है।

## गाथा क्रमाक २८१

जइ कह वि ताण छप्पन्नयाण तणुयगि गोयरे पडसि।
ता थोरवसण दाहेक्कमडिया दुक्कर जियसि ॥ २८१ ॥

अग्रेजी टिप्पणी में 'थोरवसण दाहेक्कमडिया' पाठ स्वीकार किया गया है। इसका आधार एक प्राचीन हस्तलिखित प्रति है। रत्नदेव ने 'थोर वसह-दाहेक्कमडिया' पाठ मान कर उसकी छाया 'उत्सृष्टवृषभदाहैकमण्डिता' की है। परन्तु थोर का अर्थ उत्सृष्ट नही है। टीकाकार ने अर्थ की स्पष्टता के लिए सभवत वैसा अनुवाद किया होगा। स्थूल होना चाहिए। अग्रेजी अनुवादक ने लिखा है कि 'थोरवसह दाहेक्क मडिया' का भाव स्पष्ट नही है। टीकाकार ने इसकी छाया तो दी है पर अर्थ पर प्रकाश नही डाला है। मूल मे वसह ( वृषभ ) का अर्थ सामान्य बैल नही, साँड है। साँड़ जब छोडा जाता है तब तपे लोहे से उसका शरीर अकित कर दिया जाता है। इस प्रक्रिया को गांवो में सॉड दागना कहते हैं। दाहाक से ही सॉड की पहचान होती है और वह स्वच्छन्द खेतो में चर कर खूब मोटा हो जाता है। कोई उसे बाँध कर हल में नही जोतता है। गाथा में दाह शब्द श्लिष्ट है—

दाह = १. तप्त लौह शलाका से जलाना या अकित करना ( सॉडपक्ष )
२. जलन पीडा ( तन्वगीपक्ष )

गाथार्थ —हे कृशागि ( दुबल अगोंवाली ) यदि किसी प्रकार तुम उन चतुर जनों के समक्ष पड गई तो स्थूल सॉड के समान एक मात्र दाह ( तप्तशलाकाक और पीडा या जलन ) से युक्त होकर कठिनाई से जीवित रहोगी। वसह के स्थान पर वसण पाठ स्वीकार करने पर यह अर्थ होगा—

एक मात्र भारी दु ख की जलन से युक्त होकर कठिनाई से दिन काटोगी।

## गाथा क्रमाक २८८

अप्पण कज्जेण वि दीहरच्छि थोरयर-दीहरणरणया।
पचमसरपसरुग्गार गब्भिणा एति नीसासा ॥ २८८ ॥

यह रत्नदेव द्वारा अव्याख्यात है। प्रो० पटवर्धन न इसका अनुवाद तो दिया

है परन्तु तात्पर्य अस्पष्ट बताया है—

**Exact sense of this stanza is not clear** ( पृ० ४६३ )

गाथा का रणरणय ( रणरण + क ) शब्द उद्वेगोत्पादक के अर्थ में है ( पाइयसद्दमहण्णव )। उद्गार का अर्थ है—वचन। 'पंचमसर पसरुग्गार-गब्भिण' का अभिप्राय ऐसे मार्मिक वचन से है, जिसके अन्तराल में पंचमस्वर का प्रसार रहता है।

कठिन कार्यरत सेवक को बीच-बीच में लम्बी साँस लेकर मार्मिक वचनों से युक्त पंचमराग गाते देखकर स्वामिनी, जिसे यह पता नहीं था कि वह मन ही मन छिपकर उससे प्रेम करता है, कुछ ताड़ जाती है। सेवक अपना अपराध छिपाने के लिये कहता है—

हे विशाल लोचने, जिनके भीतर पंचमस्वर का प्रसार रहता है, उन मार्मिक वचनों से युक्त, दीर्घ, स्थूल ( स्पष्ट या गम्भीर ) और उद्वेगोत्पादक निःश्वास अपने कार्य से भी आते हैं।

आशय यह है—ऐसे उद्गारपूर्ण पंचमराग और दीर्घ निःश्वास केवल प्रणय-प्रसूत नहीं होते। पराधीन सेवक विवशता की स्थिति में जब सेवा कार्यरत रहते हैं, तब भी कभी-कभी वेदना-भरे गीत गाकर लम्बी साँसें लेते हैं।

## गाथा क्रमांक २९१

नयणाइ समाणियपत्तलाइ परपुरिसजीवहरणाइ।
असियसियाइ य मुद्धे खग्गाइ व कं न मारंति ॥ २९१ ॥

इस पद्य में श्लिष्ट विशेषणों के द्वारा नेत्रों और खड्गों का औपम्य वर्णित है। रत्नदेव ने विशेषण पदों में श्लेष का अस्तित्व स्वीकारते हुये भी कोई विशेष व्याख्या नहीं दी। केवल 'असिय-सियाइ' का रूपान्तर 'असित सितानि' देकर छोड़ दिया है। प्रो० पटवर्धन ने इस पर आपत्ति करते हुये लिखा है कि नेत्रों का विशेषण 'असितसित' ( कृष्ण-धवल ) हो सकता है परन्तु खड्गों के लिये अनुपयुक्त है, क्योंकि साहित्य में उनका वर्ण कृष्ण बताया गया है। अतः 'असियसिय' का अनुवाद 'असितशित' होना चाहिये[1]। परन्तु यह सुझाव स्वीकार्य नहीं है, क्योंकि उन्होंने शेष विशेषणों के अर्थ इस प्रकार दिये हैं—

१. वज्जालग्ग, पृ० ४६४

समाणियपत्तल = तीक्ष्णता को प्राप्त

परपुरिसजाव हरण = अन्य पुरुषों के जीव को हरने वाले

यदि 'सिय' को शित मानकर उसका अर्थ तीक्ष्ण स्वीकार करें तो पूर्ववर्ती विशेषण की पुनरुक्ति होती। सिय शब्द वस्तुत: संस्कृत श्री का अपभ्रंश रूप है। महाकवि स्वयंभू ने 'पउमचरिउ' में इसका प्रयोग किया है —

गेय-पणच्चियाइँ वर वज्जइँ।

परियण पिण्डवास सियरज्जइँ॥ —जुज्झ कंड, ६७।१५।६

'भविस्सयत्त कहा' में धनपाल ने भी इसी अर्थ में इस शब्द का प्रयोग किया है —

सियवंतु वियणु विच्छाय छवि ण विणु नीरि कमलसरु।

—चतुर्थ सन्धि, पृ० २६

वर तरु सिहरग्गि दिट्ठ पडाय मुडावणिय।

हक्कारइ नाइ सनइ सिय भविसहो तणिय॥ —षष्ठ सन्धि, पृ० ४५

'पाइयसद्दमहण्णव' में सिय को सिरी (श्री) का पर्याय लिखा है। श्री का अर्थ शोभा या कान्ति भी होता है। शेष शब्दों के अर्थ निम्नलिखित हैं—

समाणिय = १. सम्मानित या आदृत ( नेत्र पक्ष में )

२. साथ में लाये गये या सञ्चालित ( खड्ग पक्ष में )

पत्तल = १. पक्ष्मयुक्त ( नेत्र पक्ष में, देखिये पाइयसद्दमहण्णव )

२. तीक्ष्ण[1] ( खड्ग पक्ष में )

पर = १. अन्य ( नेत्र पक्ष में )

२. शत्रु ( खड्ग पक्ष में )

पर: श्रेष्ठेऽरिदूरान्योत्तरेक्लीबं तु केवले। —मेदिनीकोश

दोनों पक्षों में सम्पूर्ण गाथा का अर्थ इस प्रकार है—अरी मुग्धे, शत्रु के सैनिकों ( पुरुषों ) का वध करने वाले, कृष्ण कान्तियुक्त एवं साथ में लाये गये ( या

---

१ देवसेनगणिकृत सुलोचनाचरिउ की निम्नलिखित पंक्तियों द्वारा पत्तल शब्द का उक्त अर्थ समर्थित है—

णयण इदीहरु कसणुज्जलाइ।

ण वम्मह कंडइ पत्तलाइ॥

—उद्धृत, अपभ्रंश साहित्य, पृ० २१८ ( हरिवंश कोछड़ कृत )

सचालित ) तीक्ष्ण खड्गो के समान, पराये पुरुषो का जीव लेने वाले (वियोग में) समादृत एवं पक्ष्मयुक्त तथा कृष्ण-धवल कान्ति वाले तेरे नेत्र किस-किस को नही मार डालते ? खड्गपक्ष में 'असियसिय' को निम्नलिखित व्याख्या भी समव है—

असित कृष्णवर्णं श्रिते आश्रिते कृष्णच्छवि युक्त इत्यर्थ । इस दृष्टि से भी पूर्वोक्त अर्थ ही होगा ।

## गाथा क्रमाक ३०२

अमुहा[1] खलो व्व कुडिला मज्झ से किविणदाण-सारिच्छा ।
थणया सप्पुरिसमणोरह व्व हियए न मायंति ॥ ३०२ ॥

'किविण-दाण-सारिच्छा' पर टिप्पणी करते हुए प्रो० पटवर्धन ने लिखा है कि "इसमें उपमा को उभयपक्षीय सगति स्पष्ट नही है । कृपणो का दान व्यवहार में दिखाई नहा देता क्योकि व लोभवश दान देते ही नही हैं, परन्तु स्तनों के मध्य भाग तो स्पष्ट दिखाई देते है । दोनों में एक विद्यमान वस्तु है और अन्य अविद्यमान । अत उनका साम्य किस आधार पर वर्णित है—यह समझ में नही आता है[2] ।"

इस सन्दर्भ में यह समझना चाहिये कि उक्त पद में उपमा के अन्तराल में अत्युक्ति है । गाथा के उत्तरार्ध में भी उपमा-द्वारा स्तनों के परिणाह का अतिशयोक्ति पूर्ण वर्णन है । अत्युक्ति दूसरा का दूषण भले ही हो पर कवियों का भूषण है । विहारी ने तो यहाँ तक कह दिया है—

करी विरह ऐसी तऊ, गैल न छाडत नीच ।
दीनें हू चसमा चखनि, चाहै लखै न मीच ॥

जायसी ने लक ( कटि ) को मृणालतन्तु के समान क्षीण बताया है—

मानहुँ नाल खड दुइ भए ।
दुहूँ बिच लक-तार रहि गए ॥ —पद्मावत, नखसिख खड

प्रो० पटवर्धन ने अमुहा का स्तन-पक्षीय अर्थ "जिसके[3] चूचुक विकसित नही

---

१. संदेश-रासक में भी स्तनों को मुखरहित बताकर उनका तुलना खल से की गई है—
पिहुणा सुयण-खला इव थड्ढा निच्चुन्नया य मुहरहिया ।
सगमि सुयण सरिच्छा आसासहि वेवि अगाइ ॥—द्वितीय प्रक्रम, ३६

२ वज्जालग्ग, पृ० ४६६

३. वही, पृ० ४६६

हुये हैं" लिखा है। परन्तु इसे स्वीकार करने पर 'मज्झ से किविण-दाण-सारिच्छा' यह वर्णन पिष्टपेषण जैसा प्रतीत होने लगता है। जिस मार्ग से नवजात शिशु के लिये दुग्ध-धारा प्रवाहित होती है, वह स्त्रियों के चूचुक में सन्तानोत्पत्ति के पश्चात् ही स्फुटित होता है। अतः अमुख का अर्थ इस प्रकार है—

अमुख = १ अभद्रमुख[1] ( खल पक्ष )
२ जिसमें छिद्र ( मुख ) नहीं है।

अर्थ—( अप्रजावतीत्व के कारण ) जिसमें दुग्ध-रन्ध्र नहीं है, वे कुटिलाकृति स्तन, अभद्रमुख एवं कुटिल व्यवहार वाले खल के समान हैं। उनका मध्याग्र कृपणों के दान के समान है और वे वक्षःस्थल में भी नहीं समा रहे हैं जैसे सत्पुरुषों के मनोरथ उनके मन में नहीं समाते।

## गाथा क्रमांक ३०९

अमया मओव्व समया मसि व्व हरि करि सिरो व्व वट्टुलया।
किविणब्भत्थण-विमुहा पसयच्छि पओहरा तुज्झ ॥ ३०९॥

अमृतमयाविव समदौ ( समृगौ ) मषीव हरि करि शिर इव वर्तुलौ।
कृपणाभ्यर्थन विमुखौ प्रसृताक्षि पयोधरौ तव ॥

रत्नदेवकृत उपर्युक्त छाया के आधार पर प्रो० पटवर्धन ने 'अमयामओव्व' और 'किविणब्भत्थणविमुहा' का भाव अस्पष्ट घोषित किया है एवं[2] टीकाकार-सम्मत 'अमया-मय (अमृतमयौ) पाठ को, उपमा नहीं, उत्प्रेक्षा के रूप में मान्यता दी है। परन्तु गाथा की प्रकृति का सूक्ष्म निरीक्षण करने पर उक्त टिप्पणी असंगत प्रतीत होती है। कवि ने प्रत्येक उपमान के साथ उसका श्लिष्ट सामान्य धर्म उपन्यस्त किया है। अतः 'मअ' का सामान्य धर्म भी उसके साथ रहना चाहिये। गाथा में बार-बार व्व की आवृत्ति समान-क्रम की सूचना देती है। संस्कृत टीका के आधार पर 'अमया मओव्व' को अमृतमयाविव ( उत्प्रेक्षा के रूप में ) स्वीकार कर लेने पर इस सलोने पद्य में उपमाओं की सुरभित माला प्रारंभ में ही टूट जायगी। अतः गाथा के प्रथम चरण की छाया इस प्रकार होगी —
निर्विकारौ ( अमदौ ) मद इव समदौ ( समृगौ ... ।

---

१ तस्मात्स्वयमभावश्च तदन्यत्वं तदल्पता।
अप्राशस्त्यं विरोधश्च नञर्थाः षट् प्रकीर्तिताः ॥

२. वज्जालग्ग पृ० ४६८

शब्दार्थ—अमय = १. विकार रहित[२], निर्दोष ( स्तनपक्ष में )
२. अमत = अनिष्ट, असम्मत ( मदिरा-पक्ष में )
मअ = मद = मदिरा
समया = १. समदो (मदेन कस्तूरिकयासहितो) = कस्तूरी-सहित ( स्तनपक्ष )
२. समृग = मृग-सहित ( चन्द्रपक्ष )
चक्कलया = विस्तीर्ण ( यहाँ वर्तुल अर्थ उचित नहीं है क्योंकि गजकुंभ में वैसी गोलाई नहीं होती )

किविणब्भत्थण-विमुह = कृपणाभ्यर्थनविमुख = कृपण के समान अभ्यर्थना से विमुख, जैसे कृपण अभ्यर्थना ( याचना ) करने पर मुह फेर लेता है ( विमुख हो जाता है ) उसी प्रकार स्तन भी अभ्यर्थना-विमुख हैं ( अर्थात् किसी को अभ्यर्थना नहीं करते ) अथवा अभ्यर्थना करने पर मुखहीन ( विमुख ) हो जाते हैं।

गाथार्थ—जैसे मदिरा अनिष्ट ( असम्मत ) है ( अमत ), वैसे ही ये भी निष्कलुष हैं ( दोषहीन ) ( अमय ), जैसे चन्द्रमा मृगयुक्त ( समय = समृग ) है वैसे ही ये भी कस्तूरीयुक्त ( समद ) हैं, जैसे ऐरावत का कुंभ विस्तृत है वैसे ही ये भी विस्तृत हैं, हे पसुयाक्षि ! ( मृग के समान आँखो वाली या पसर भर की आँखो वाली, प्रसुत = मृग, पसर ) जैसे कृपण अभ्यर्थना करने पर मुह फेर लेते हैं ( विमुख हो जाते हैं ) वैसे ही तेरे पयोधर भी अभ्यर्थना-विमुख हैं ( अर्थात् स्वय किसी की अभ्यर्थना नहीं करते अथवा अभ्यर्थना करने पर मुख-हीन हो जाते हैं, चुप रह जाते हैं )।

अचिरप्रसूता रमणी के पीन पयोधरों के प्रति कामुक पति का अभिलाष वर्णित है। पयोधर शब्द से जायात्व, अमय से निष्कलुषता और 'किविणब्भत्थणविमुह' से सयम की व्यजना होती है।

---

१. वज्जालग्ग, ( अंग्रेजी सस्करण ), पृ० ४६८
२. पाइयसद्दमहण्णव के अनुसार यह देशी शब्द 'विशेषावश्यक भाष्य' में यों प्रयुक्त है—अमयो च होइ जीवोकारणविरहा जहेव आयास।

## गाथा क्रमांक ३२८

२४— रेहइ सुरयवमाणे अद्धुक्खित्तो सणेउरो चलणा।
जिणिऊण कामदेवं ममुम्भिया धयवडाय व्व ॥ ३२८ ॥

श्री पटवर्धन ने इसका यह अर्थ किया है —

"रति के अन्त में नायिका का नूपुरयुक्त अर्धोत्क्षिप्त (आधा ऊपर उठा हुआ) चरण, ऐसा लगता है जैसे कामदेव को जीतकर ध्वजा फहरा दी गई हो।" गाथा पर यह आक्षेप है—

"विजेता ही ध्वज फहराता है (झंडा ऊपर करता है), विजित नहीं। जो दम्पति स्वयं काम के बाणों से परास्त हो चुके हैं, उन्हें विजयी कैसे कहा जा सकता है। विजयी तो वस्तुतः कामदेव ही है और उसे ही अपना झंडा फहराना चाहिये। उपमा का आशय स्पष्ट नहीं है। अतः 'जिणिऊण कामदेव' के स्थान पर 'जिणिऊण कामदेवे' पाठ रखना उचित है।"[1]

अब प्रश्न यह है कि कवियों की भाषा में जिनकी भृकुटिभंगिमा देखते ही कामदेव के हाथ से धनुष गिर पड़ता है,[2] जिन्हें संयोग से रच कर विधाता भी कृतार्थ हो गया, जिनकी अपरिमित मोहक रूपराशि के समक्ष मुनियों की निश्चल समाधियाँ भी टूट जाती हैं, उन त्रैलोक्य विजयिनी, अनुत्तम-लावण्य-महित नायिकाओं के पराभव का वर्णन कौन अभागा कवि करेगा? कामदेव शब्द यहाँ निम्नलिखित अर्थों को प्रकट करता है—

कामदेव = १ काम्यदेव, वाञ्छित देवता अर्थात् पति
(काम = काम्य, काम स्मरेच्छाकाम्येषु—अनेकार्थ संग्रह)
२ स्मर

अंग्रेजी अनुवादक ने प्रस्तुत गाथा में उपमा का उल्लेख किया है, परन्तु है उत्प्रेक्षा। उत्तरार्ध का अर्थ यह होगा—

---

१. वज्जालग्ग, पृ० ४६१ अंग्रेजी टिप्पणी

२. वारन के बेनी वान्हें पै,
होइ सिखी के कूटि।
भृगुटी लखे काम के धनुहाँ,
परें हाथ से छूटि॥ सर्वमंगला

मानों सुन्दरी ने पति-रूपी कामदेव को जीत कर ध्वजा फहरा दी है। यह अर्थ न करें तो भी उत्प्रेक्षा में साक्षात् कामदेव को जीत लेने की सम्भावना पर कोई प्रतिबन्ध नहीं है।

कामदेव में रूपकातिशयोक्ति मान कर भी अर्थ कर सकते हैं। इससे नायक का सर्वातिशायी लावण्य सूचित होता है। 'जिणिऊण' से नायिका के रतित्व की व्यंजना सम्भव है क्योंकि उसी के ( रति के ) द्वारा सम्भोग-समर में कामदेव का परास्त होना उचित है। इस प्रकार गाथा अध्यवसान द्वारा नायक को कामदेव और नायिका को रति के रूप में प्रतिष्ठित करती है।

### गाथा क्रमांक ३३४

दाडिमफलं व पेम्मं एक्कपक्खे य होइ सकसायं।
जाव न बीओ रज्जइ ता किं महुरत्तणं कुणइ ॥ ३३४ ॥

रत्नदेव ने इसकी पूरी व्याख्या की है। प्रो० पटवर्धन कदाचित् उसका भाव नहीं समझ सके, फलतः द्वितीय चरण का अंग्रेजी अनुवाद अधूरा रह गया और गाथा की दुरूहता का उल्लेख भी करना पड़ा।[1] उन्होंने केवल 'बीय' में श्लेष का अस्तित्व स्वीकार किया है परन्तु 'पक्ख' में भी श्लेष है।

एक्क मि पक्ख मि = १. एक पक्ष में ( एक ओर )
२. एक पाख में ( पन्द्रह दिनों में )

पूरा अर्थ इसप्रकार होगा—

जैसे दाडिम फल ( अनार ) जब पन्द्रह दिनों का होता है तब उसका स्वाद कसैला रहता है।

जब तक बीज लाल नहीं हो जाता तब तक क्या उसमें माधुर्य आता है? उसी प्रकार जब प्रेम एकपक्षीय ( नायक और नायिका में से किसी एक में ही स्थित ) रहता है तब कटु होता है। जब तक दूसरा प्रेमी अनुरक्त नहीं हो जाता तब तक क्या उसमें आनन्द आता है?

### गाथा क्रमांक ३६९

जइ वच्चसि वच्च तुमं अंचल गहिओ य कुप्पसे कीस।
पढम चिय मा मुच्चइ जो जीवइ तुह विओएण ॥ ३६९ ॥

---

१. वज्जालग्ग, ( अंग्रेजी संस्करण ) पृ० ४६२

यदि व्रजसि व्रज त्वमञ्चले गृहीतश्च कुप्यसि कस्मात् ।
प्रथममेव स मुच्यते यो जीवति तव वियोगेन ॥

रत्नदेव ने उत्तरार्ध की व्याख्या इस प्रकार की है —

प्रथममेव स मुच्यते यस्तव वियोगे जीवति । अहं तु न तथेति । अर्थात् जो तुम्हारे वियोग में जीवित रहता है, वह प्रथम ही छोड दिया जा रहा है । मैं वैसी नही हूँ । इस व्याख्या में स्पष्ट नही है कि नायक के विरह में कौन जीवित रहता है, जिसका परित्याग प्रथम ही किया जा रहा है और जिसके समान नायिका नही है । अग्रेजी टिप्पणी में लिखा है कि इस गाथा के द्वितीयार्ध का भाव स्पष्ट नही है । यदि इस गाथा को निम्नलिखित प्रसंग में रखकर व्याख्या करें तो अस्पष्टता नही रह जायगी —

नायक के प्रवास की अवधि में उसकी विरह विधुरा प्रेयसी जैसे-तैसे रोते-झखते दिन काट लेती थी । इस बार जब वह पुन. प्रयाणोद्यत हुआ तब प्रियतमा ने झट से आँचल पकड कर रोक लिया । प्रिया के इस अप्रत्याशित प्रतिरोध से नायक को कुछ रोप आ गया । यह देखकर नायिका ने आँचल छोड दिया और विनीत होकर बोली —

अर्थ—यदि तुम जाते हो तो जाओ, आँचल पकडने पर क्रोध क्यो करते हो ? जो तुम्हारे वियोग में ( प्रत्येक बार ) जीवित रहता था, उस (शरीर ) को मैं पहले ही छोड दे रही हूँ ।

### गाथा क्रमांक ३७४

अज्ज चेय पउत्थो उज्जागरओ जणस्स अज्जेय ।
अज्जेय हलद्दीपिंजराइ गोलाइ तूहाइं ॥ ३७४ ॥

तूह का अर्थ तीर्थ या घाट है । 'गोलाइ तूहाइ' की छाया गोदावर्या तीर्थानि होना चाहिये । आमासय सम तूह मणोहर । ( पउमचरिउ, विद्याधर काण्ड )

### गाथा क्रमांक ३९४

ए कुसमसरा तुह डज्झिहिति मा भणसु मयण न हु भणियं ।
पिय विरहतावतविए मह हियए पक्खिवंतस्स ॥ ३९४ ॥

( हे कुसुमशरास्तव धक्ष्यन्ते मा भण मदन न खलु भणितम् ।
प्रिय विरहतापतप्ते ममहृदये प्रक्षिपत. ॥ )

इस गाथा के द्वितीय पाद का अनुवाद प्रो० पटवर्धन ने नहीं किया है। उन्होंने लिखा है कि 'मा भणसु मयण न हु भणिय' का कोई संगत अर्थ नहीं निकलता है।[1] संस्कृत टीकाकार ने भी उसे उद्धृत कर अव्याख्यात ही छोड़ दिया है। हम अर्थ-सौकर्य के लिये द्वितीय पाद का निम्नलिखित अन्वय करते हैं—

( हे ) मदन ! मा भण, न खलु भणितं मयेति शेष ।

अर्थात् हे मदन, मत बोलो, क्या मैंने तुमसे नहीं कहा ?

भण का सामान्य अर्थ बोलना है। बोलना झगड़े के लिए भी हो सकता है। खेलता हुआ बालक प्रायः रूठ कर अपने साथी से कहता है—'मुझसे बोलना मत, नहीं तो बहुत बुरा हो जायेगा'। इस दृष्टि से गाथा का निम्नलिखित अर्थ होगा—

हे मदन ! मुझसे मत बोलो, क्या मैंने तुमको बताया नहीं कि प्रिय-वियोग से संतप्त मेरे हृदय पर यदि पुष्प-बाण छोड़ोगे तो वे दग्ध हो जायेंगे।

## गाथा क्रमांक ३९७

सच्चं अणंग कोयंडवावडो सरपहुत्तलक्खो सि ।
तरुणीचलंतलोयणपुरओ जइ कुणसि संधाणं ॥ ३९७ ॥

( सत्यमनङ्ग कोदण्डव्यापृत शरप्रभूतलक्ष्योऽसि ।
तरुणीचलल्लोचनपुरतो यदि करोषि सन्धानम् ॥ )

भावार्थ—अरे अनंग ! यदि तरुणियों के चपल नयनों के सम्मुख बाण-सन्धान करो तो जानें कि तुम सच्चे कोदण्ड-धारी ( धनुर्धर ) हो और तुम्हारा निशाना कभी नहीं चूकता।

इस अर्थ पर श्री पटवर्धन का आक्षेप है कि जब सर्वदा तरुण और तरुणी दोनों समान रूप से काम-बाणों के लक्ष्य बनते हैं तब इस कथन का कोई अर्थ नहीं रह जाता कि 'यदि तरुणियों के चपल नयनों के समक्ष शर-सन्धान करो तो.....' इत्यादि ! कामदेव तो सदैव तरुणों के साथ तरुणियों को लक्ष्य बनाता रहता है।[2]

यह आक्षेप अनुचित है। गाथा में अनंग, पुरतः और कोदण्डव्यापृत शब्द अर्थ-विशेष के अभिव्यञ्जक हैं। अनंग से काम के निरवयवत्व एवं अदृश्यत्व की प्रतीति के साथ-साथ कोदण्ड-व्यापृति में अश्रद्धा ( अविश्वास ) ध्वनित होती

१. वज्जालग्ग, अंग्रेजी टिप्पणी, पृ० ४८५।
२ वही, पृ० ४८६-४८७।

है। जो स्वय निरवयव है, वह कोदण्ड क्या उठायेगा ? 'पुरतो यदि करोपि सन्धान' से अग्रत अनभिगमन व्यक्त होता है। कामदेव प्राय अनगता का लाभ उठाता है। वह अदृश्य होकर रमणियो पर पीछे से प्रहार करता है। वह उन के सामने पडता ही नही है। अदृश्य होकर पीछे से शर-वृष्टि करने वाला निवल शत्रु भी अजेय होता है। अत काम के शौर्य का रहस्य उसकी अरूपता और अप्रत्यक्षता में निहित है। विश्वविजयिनी तरुणियो के अमोघ नयन-शर उस रूप-हीन पर पडत ही कब है ? यदि तरुणिया के समक्ष प्रकट होकर आगे से शर-सधान करने का दुस्साहस करे तो उस रूपवान् को व कुतूहलवश अवश्य देखेंगी। फलत अपाग दृष्टियो से आविद्ध होने के कारण उसका लक्ष्य चूक जायगा। अतएव कवि ने उसे सम्मुख प्रत्यक्ष होकर बाण-सन्धान करन की चुनौती दी है। इस मनोहर पद्य में रमणियों के कुटिल कटाक्षों की अमोधता का सहृदय-सवेद्य प्रतिपादन किया गया है। शब्दों में अद्भुत व्यजकता है।

## गाथा क्रमाक ४००

कह सा न सभलिज्जइ जा सा नवणलिणिकोमला बाला।
करुरुह तणु छिप्पती अकाल घणभद्दव कुणइ ॥ ४०० ॥

(कथ सा न सस्मयते या सा नवनलिनीकोमला बाला।
करुरुहै तनु स्पृशन्ती अकाले घनभाद्रपद करोति ॥)

—रत्नदेवसम्मत सस्कृत छाया

प्रो० पटवर्धन ने लिखा है कि इस गाथा के तृतीयपाद 'करुरुह तणु छिप्पती' का भाव स्पष्ट नही है।[1] रत्नदेव की सस्कृत छाया ऊपर दी गई है। यह छाया अशुद्ध एव भावसवहन में नितान्त असमर्थ है। छिप्पंती' वास्तव में कर्मणि प्रयोग है, कर्तरि नही। हेमचन्द्र ने भाव और कर्म में क्य प्रत्यय के लुक् (लोप) के साथ-साथ स्पृश धातु के 'छिप्प' आदेश का उल्लेख किया है—

स्पृशेश्छिप्प

—प्रा० व्या०, ४।२५७

करुरुह लुप्त विभक्तिक तृतीयान्त पद है। तणु अल्पार्थक है। इस दृष्टि से तृतीय पाद की छाया इस प्रकार होगी—

१ *वज्जालग्ग*, अंग्रेजी टिप्पणी पृ० ४८७।

करुरुहैस्तनु स्पृश्यमाना ।

अर्थात् नाखूनों से जरा छुई जाती हुई ।

यदि तणु को लुप्त विभक्तिक सप्तम्यन्त पद मान लें तो छाया का स्वरूप यह हो जायगा—

करुरुहैस्तनौ स्पृश्यमाना ।

अर्थात् नाखूनों से शरीर में छुई जाती हुई । इस छाया में तणु का अर्थ शरीर होगा । अकाल घण भद्दव की व्याख्या यों होगी—

१. अकाले घनभाद्रपदम् = अकाल में घना भादों

२ अकालघन भाद्रपदम् = न कालघना कृष्णमेघा विद्यन्ते यस्मिन् तादृश भाद्रपदम् अर्थात् बिना काले मेघों का भादों ।

गाथा में प्रेयसी के अंग मार्दव का अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णन है । वह इतनी सुकुमार थी कि नायक अंगुलियों से भी स्पर्श करते डरता था क्योंकि यदि कहीं नाखून छू गये तो रोते रोते असमय में ही आँखों के आँसुओं से भादों का प्लावन उपस्थित कर देती थी । विरह के दारुण दिनों में प्रिया का सुकुमारता और मसृणता की स्मृतियाँ नायक के भावुक हृदय-पटल को बार-बार कुरेद रही हैं । वह कहता है—

गाथार्थ—उस नवीन नलिनी के समान कोमल अंगों वाली प्रिया का स्मरण क्यों न करें जो (हाय के) नाखूनों से तनिक छू जाने पर (छुई जाती हुई) अकाल में ही घना भादों उपस्थित कर देती थी *(अथवा कृष्ण मेघों के बिना ही भादों उपस्थित कर देती थी)* ।

नाखून लग जाने की आशंका कुछ स्वाभाविक भी हो सकती है, बिहारी की नायिका तो जब पुष्पशय्या पर करवटें लेती थी तब उसकी सहेलियों को गुलाब की पंखुरियों से खरोंट लगने का भय होने लगता था ।[1]

## गाथा क्रमांक ४०२

वह सा न सम्मलिज्जइ जा सा नीमासमोमियसरीरा ।
आसासिज्जइ सासा जाव न सासा समप्पंति ॥ ४०२ ॥

---

१. हौं बरजी कै बार तैं, उत जनि लेहि करौट ।
पंखुरी लगे गुलाब की, परिहै गात खरौट ॥ —बिहारी सतसई

(कथ सा न सस्मर्यते या सा नि श्वासशोषितशरीरा ।
आश्वास्यते सासा यावन्न मासा समाप्यन्ते ।।)

—रत्नदेवसम्मत छाया

प्रो॰ पटवर्धन ने तृतीय चरण में सासा के स्थान पर श्वासा कर दिया है। अंग्रेजी अनुवाद में सासा (श्वासा) का अर्थ छोड दिया गया है। व्याख्यात्मक टिप्पणी में लिखा है—

आमासिज्जइ सासा is obscure

पुन 'सासा' को साशाए या श्वासवती के अर्थ में घसीटने का प्रयत्न किया गया है।[1]

उपर्युक्त दोनों व्याख्याकारों की सस्कृत छायाएँ दोषपूर्ण हैं। द्वितीयार्ध की छाया इस प्रकार की जानी चाहिये—

आश्वास्यते साशा यावन्न श्वासा समाप्यन्ते।

साशा का अर्थ है आशा सहित (आशया सहिता)। यदि साशा पद को पूर्वार्ध स्थित सा का विशेषण मानें तो यह अर्थ होगा—

नि श्वासों से शरीर (अपना या मेरा) सुखा देने पर भी जो आशावती है, उसका स्मरण क्यों न किया जाय। जब तक साँसें समाप्त नही हो जाती तब तक (अपने या दूसरे को) आश्वासन दिया जाता है।

यदि साशा पद को श्वासा का विशेषण मान लें तो अर्थ यह होगा—

जिसने नि श्वासों से शरीर सुखा डाला है उसका स्मरण क्यों न किया जाय ? जब तक आशा सहित साँसें (श्वास) समाप्त नही हो जाती तब तक आश्वासन दिया जाता है।

इस अर्थ के अनुसार सस्कृत छाया में साशा के स्थान पर साशा पद होगा।

यदि चाहें तो सासा की छाया सास्रा[2] मान कर यह अर्थ कर लें—

उस सास्रा (अश्रुयुक्त) विरहिणी को तब तक आश्वासन दिया जाता है जब तक साँसें समाप्त नही हो जाती, वह मर नही जाती।

---

१ वज्जालग्ग, अंग्रजी टिप्पणी, पृ॰ ४८८।

२ न दीर्घानुस्वारान—प्रा॰ व्या॰ २।९२ से द्वित्वाभाव। सास्रा = अस्रैं अश्रुभि सहिता अर्थात अश्रु-सहित।

## गाथा क्रमांक ४१६

तिलय विलय विवरीयकचुय सेयभिन्नसव्वग।
पडिवयण अलहती दूई कलिऊण मा हसिया ॥ ४१६ ॥

(तिलक विलय विपरीत कञ्चुक स्वदभिन्न सर्वाङ्गम।
प्रतिवचनमलभमाना दूती कलयित्वा मा हसिता ॥)

—श्रीपटवर्धनसम्मत संस्कृत छाया

अंग्रेजी अनुवाद, विवरीय को विवरीय तथा सेयभिन्न को सेयभिन्न मान कर किया गया है। इन पदों को लुप्तविभक्तिक मानना आवश्यक नहीं है। 'विवरीय-कञ्चुय' और 'सेयभिन्नसव्वग' समस्त पद हैं। 'दूई' अवश्य लुप्तविभक्तिक पद है। संस्कृत छाया में दूती के स्थान पर दूतीं होना चाहिये। अंग्रेजी अनुवादक ने पूर्वार्ध में प्रश्न की अनावश्यक प्रकल्पना की है। प्रतिवचन शब्द नायिका के द्वारा पूछे गये प्रश्नों के उत्तर की ओर नहीं, नायक-द्वारा दिये गये उत्तर या सन्देश की ओर इंगित करता है। विलय की छाया वेबर ने विलय गतम की है, जिससे उक्त पद का अर्थ सूचित होता है। प्रो० पटवर्धन को इस शब्द का प्रयोग कुछ अटपटा सा लगता है।[1] उक्त शब्द की व्याख्या बहुव्रीहि मान कर करें—

विलय = विगत लय: सश्लेषा[2] यस्य, सश्लेषोऽत्र सल्लग्नता।

• अर्थात् जिसकी सल्लग्नता नष्ट हो चुकी है, जो मिट चुका है।

गाथार्थ—जिसका तिलक मिट गया था, कंचुकी उलट गयी थी और शरीर पसीने से भर गया था उस दूती को देख कर (नायक का कोई) उत्तर (या सन्देश) न पाती हुई वह (नायिका) हँस पड़ी।

नायिका ने समझ लिया कि दूती नायक से रमण करके लौटी है, इसीलिए तिलक मिट गया है, कंचुकी विपरीत हो गई है शरीर पसीने से तर हो गया है और मुझे नायक ने क्या सन्देश दिया है—इसे भी उद्विग्नतावश नहीं कह (या सोच) पा रही है। अतः उसकी दशा पर नायिका को किंचित् हँसी आ गई। यह हँसी व्यंग्य की है, प्रसन्नता की नहीं।

---

१ वज्जालग्ग, (अंग्रेजी संस्करण) पृ० ४९० और ३२८

२ लयो विनाशे सश्लेषे साम्ये तौर्यत्रिके मतम्। —मेदिनी

### गाथा क्रमांक ४१८

दूइसमागमसेउल्लयगि दरल्हसियसिचयधम्मिल्ले ।
थणजहणकवोलणहक्खएहि नायासि जह पडिया ॥ ४१८ ॥

(दूति समागमस्वेदार्द्राङ्गि ईषत्स्रस्तसिचयकेशपाशे ।
स्तनजघनकपोलनखक्षतैर्ज्ञातासि यथा पतिता ।।)

नायक की अनुनय करने के लिए गई हुई और उसके साथ रमण करके लौटी हुई दूती के प्रति खिन्न नायिका की उक्ति है । टीकाकारो ने इसका निम्नलिखित अर्थ किया है—

हे दूति ! तुम्हारे अग समागम-जनित स्वेद से आर्द्र हो गये है, तुम्हारा कचपाश किंचित् खिसक गया है, स्तन, जघन, और कपोलो पर लगे नखो के क्षतो से ज्ञात होता है कि तुम ( आचरण से ) पतित हो चुकी हो ।[1]

अटकल की बात तो बहुत दूर है, विदग्ध नायिका प्रत्यक्ष प्रमाण पाकर भी किसी के चरित्र पर इतना स्पष्ट लाँछन नही लगाती है । अत टीकाकारो द्वारा प्रतिपादित उपर्युक्त अर्थतत्त्व का वर्णन अवश्य ही कुछ छिपा कर किया गया होगा । हम इसे सहृदय-सवेद्य एव निगूढ व्यग्यार्थ समझते है । प्रकट अर्थ कुछ और ही है । वस्तुत यहाँ पडिया ( पतिता ) और समागम शब्दों में श्लेष है—

पडिया = ( पतिता ) १ आचरण से पतित ।
२ भूमि पर गिरी हुई ।

समागम = १ सभोग
२ आगमन, चलन क्रिया ( सम्यक् आगम समागम )

अन्य शब्दों के अर्थ इस प्रकार है—

थणजहणकवोलणहक्खएहि = १ स्तन, जघन और कपोलो पर लगे नखों के क्षतों ( घावों ) से ।

जिस प्रकार स्तन, जघन और कपोलों पर अकित नखों के क्षतों से रमणी का रमण-व्यापार सूचित होता है, उसी प्रकार स्तन, जघन, कपोलों और नखो पर लगे घावो ( चोटो ) से यह आशका भी हो सकती है कि यह

---

१. रत्नदेवकृत सस्कृत टीका और प्रो० पटवर्धनकृत अग्रजी अनुवाद
२ स्तन, जघन, कपोल और नखो के घावो से

बेचारी कहीं गिर पड़ी होगी। अतः नायिका के वाग्वैदग्ध्य एवं गाथा के काव्य गुणोत्कर्ष की रक्षा के लिए विदग्ध वेद्य-उपर्युक्त अर्थ के अतिरिक्त निम्नलिखित सामान्यजन-ग्राह्य, प्रकट अर्थ स्वीकार्य है—

हे दूति ! मेरे निकट तक आने में जो स्वेद उत्पन्न हुआ है, इससे तुम्हारे अंग भीग गये हैं, तुम्हारा केशपाश थोड़ा खिसक गया है, तुम्हारे स्तनों, जघनों, कपोलों और नखों पर लगी चोटों से (क्षत = घाव या चोट) से क्षत हो गया है, कि जैसे तुम कहीं गिर पड़ी हो।

## गाथा क्रमांक ४१९

इय रक्खमाण वि फुड दूइ न खज्जति दूइया लोए।
अह एरिसी अवत्था गयाण अम्ह वसे जाया ॥ ४१९ ॥

(एव राक्षसानामपि स्फुट दूति न खाद्यन्ते दूतिका लोके।
अथेदृश्यवस्था गतानामस्माकं वशे जाता ॥)

रत्नदेव ने केवल इसकी संस्कृत छाया दी है, व्याख्या नहीं की है। प्रो० पटवर्धन ने खज्जति का अनुवाद 'खिद्यन्ते' किया है। व्याख्यात्मक टिप्पणी में गाथा के भाव की अस्पष्टता का उल्लेख है और अंग्रेजी अनुवाद को अनुमान पर अवलम्बित बताया गया है।[1] यदि गाथा को निम्नलिखित प्रसङ्ग में रख दें तो अर्थ स्वतः स्पष्ट हो जायगा—

नायिका ने नायक को मनाने के लिए जिस दूती को भेजा था, वह उसी के साथ रमण करके लौटी। कपोलों पर अंकित सम्भोग-सूचक दन्तक्षत स्पष्ट लक्षित हो रहे थे। अतः विदग्ध नायिका सब रहस्य ताड़ गई। वह कृत्रिम सहानुभूति के स्वर में व्यंग्य करती हुई कहती है—

अर्थ—हे दूति ! राक्षसों के भी लोक में दूतियाँ इस प्रकार स्पष्ट नहीं खाई जाती हैं। हमारे वश में रहने वाली (सेविकाओं, दूतियों) की हाय ! अब यह दशा हो गई। अथवा द्वितीयार्ध का यह अर्थ करें—

हम गये हुए (गये गुजरे, मृततुल्य या नष्टप्राय) लोगों के वश में रह कर तेरी यह दशा हो गई है।

---

१. The sense of the gatha is obscure The English translation is purely conjectural वज्जालग्ग पृ० ४९१

आशय यह है कि नायक ने रमण काल में तेरे कपोलों को इस प्रकार काट-खाया है कि राक्षस भी सन्देशवाहिका दूतियों को वैसी निर्दयता से नही काटते। मुझे इसका खेद है कि मेरे अधीन रह कर तेरी यह शोचनीय दशा हो गई है।

शब्दार्थ—खज्जति = खाद्यन्ते, खाई जाती है।

इय = एवम्, इस प्रकार

फुड = स्फुट, स्पष्ट या सचमुच, हिन्दी फुर

अह = अथवा, अब

अम्ह वसे गयाण = अस्माक वशे गतानाम्, हमारे वश में गये हुए लोगो का।

गयाण अम्ह वसे = गतानाम् अस्माक वशे, हम गये हुए (गये गुजरे, नष्टप्राय) लोगों के अधीन।

## गाथा क्रमाक ४२३

तुह सगमदोहलिणीइ तीइ सोहग्गविंभियासाए।
नवसियसयाइ देंतीइ सुहय देवा वि न हु पत्ता ॥ ४२३ ॥

इसके चतुर्थपाद का अर्थ अस्पष्ट बताया गया है (पृ० ४२८-४९२)। रत्नदेव भी मौन है।

अथ—हे सुभग! प्रचुर धन के कारण जिसकी आशा बढ गई थी, जिसे तुम्हारे सगम की इच्छा थी और जो सैकडो मनौतियाँ कर रही थी, उसे देवता भी नही मिले। आशय यह है कि धनवती नायिका धन के बलपर पूजा-पाठ और मनौतियाँ करके देवताओ की कृपा से नायक का समागम प्राप्त करना चाहती थी। परन्तु नायक का समागम देवानुकम्पा से साध्य नही था, अत नायिका को ऐसे कदम भी नही मिले, जो मनौतियाँ लेकर मनोरथ पूर्ण कर सकते। काम्य नायक-सम्प्राप्ति देवाराधना से भी असाध्य होने के कारण नितान्त दुर्लभ थी। अथवा 'देवा वि न हु वत्ता' का तात्पर्य यह है कि मनौतियाँ करने वाली नायिका को सुराधिक लावण्यशाली नायक का समागम तो दूर रहा, तुच्छ देवता (जो देवन-प्रकाशन विशिष्ट होने पर भी सौन्दर्यादि में नायक से बहुत घट कर है) भी सभोगार्थ नही मिले। इसमे नायक का देवातिक लावण्य-शालित्व व्यजित होता है। यदि चतुर्थ-पाद में स्थित 'सुहय देवा' को समस्त पद

मानकर 'सुखद-देवा अथवा 'सुहृत-देवा' यह छाया करें तो 'सुख देने वाले देवता भी नही मिले' या 'अभागे देवता भी नही मिले' ये दो अर्थ होंगे। इन दोनों अर्थों में प्रथम के भीतर यह व्यंग्य निहित है कि नायक के समागमसौख्याभाव में नायिका को देवता भी सुख न दे सके।

शब्दार्थ—सोहग्ग = सौभाग्यम् ( सुभगस्य भाव सौभाग्यम् ) धन[1] प्राचुर्य, महत्त्व या ऐश्वर्य

णवसिय—उपयाचितक = मनौती[2]

## गाथा क्रमांक ४६०

अमुणिय-पियमरणाए वायसमुड्डाविरीइ घरिणीए।
रोवाविज्जइ गामो अणुदियहं वद्धवेणीए ॥ ४६० ॥

'भो काक', 'उड्डयस्व मम भर्ता गमिष्यति' इस टीका-वाक्य को अन्यथा समझकर प्रो० पटवर्धन ने प्रस्तुत गाथा में निम्नलिखित टिप्पणी की है—

"जिनके पति, भाई और अन्य सम्बन्धी प्रवास में रहते है, वे स्त्रियां जब कौए को समीप आते देखती है तब उसे दूर उड़ा देती है।" उन्होंने आगे लिखा है "कौए की उपस्थिति और उसे दूर उड़ा देने का भाव स्पष्ट नही है। कदाचित् कौए का आगमन यह सूचित करता है कि प्रेमी नही लौटेगा और इसीलिये महिला उसे दूर उड़ा देती है—"हे काक! दूर उड़ जाओ, ईश्वर करे मेरा प्रेमी लौट आये। क्या काक-दर्शन प्रेमी की मृत्यु का सूचक है और क्या महिला उसे अपशकुन समझकर दूर उड़ा देती है? परन्तु पूर्ववर्ती गाथाओं में टीकाकार के अनुसार कौआ वल्लभागमन-सूचक है या वल्लभ कुशल-निवेदक है और इसलिये महिला उसका स्वागत करना चाहती है एवं उसे भोजन प्रदान करती है।"[3]

उपर्युक्त टिप्पणी भ्रम-जनित है। 'भो काक उड्डयस्व मम भर्ता गमिष्यति' इस कथन में विरहिणी के मनोगत आह्लाद का स्फुरण है। इस कथन का यह

---

१ भग श्रीयोनिवीर्येच्छा ज्ञानवैराग्यकीर्तिषु।
*माहात्म्यैश्वर्ययत्नेषु धर्मे मोक्षे च ना रवौ ॥*
—मेदिनी

२ देशीनाममाला, ४।२२।

३. वज्जालग्ग, ( अंग्रेजी संस्करण ) पृ० ५००

अभिप्राय नहीं है कि कौआ अमगल की सूचना देता है—इसलिये स्त्रियाँ उसे देखते ही डंडा लेकर उड़ाने लगती हैं। जब कौआ गृह-शिखर पर बैठकर बोलने लगता है तब उसे बड़ा शकुन माना जाता है। परदेशी प्रिय के पथ पर प्रतिक्षण आँखें बिछाये बैठी व्यथातुर विरहिणी तो यही समझती है कि मेरा प्रवासी अब अवश्य घर आ जायगा। वह उसे सादर उड़ाकर प्रिय तक अपना सन्देश पहुँचाती है। प्राचीन काव्यों और लोक-गीतों में पदे-पदे वल्लभागमननिवेदक काक के *वर्णन मिलते हैं। गोस्वामी तुलसीदासजी के निम्नलिखित पद में* कौए को देख कर माता कौशल्या के शकुन मनाने का वर्णन है—

बैठी सगुन मनावति माता।
कब ऐहैं मेरे बाल कुसल घर, कहहु काग फुरि बाता।
दूध-भात की दोनी दैहौं, सोने चोंच मढ़ैहौं।
जब सिय-सहित विलोकि नयन भरि, राम लषन उर लैहौं।
अवधि समीप जानि जननी जिय, अति आतुर अकुलानी।
गनक बोलाइ पायँ परि पूछति, प्रेम मगन मृदु-बानी॥
तेहि अवसर कोउ भरत निकट तें, समाचार लै आयो।
प्रभु आगमन सुनत तुलसी, मनो मीन मरत जल पायो॥

रतनसेन की विरहिणी नागमती ने उसे सन्देश-वाहक के रूप में देखा है—

पिय सौं कहेहु सँदेसड़ा, हे भौंरा हे काग।
सा धनि बिरहैं जरि मुई, तेहिक धुवाँ हम्ह लाग॥ —पद्मावत

अपभ्रंश-कवि ने तो यहाँ तक लिखा है कि इधर वियोगिनी कौआ उड़ा रही थी कि उधर से उसका प्रेमी सहसा दिखाई पड़ गया। कौए की मांगलिकता का इतना जीवित प्रमाण और क्या हो सकता है—

वायस उड्डावन्तिए, पिय दिट्ठो सहसत्ति।
अद्धा वलया महिहि गय, अद्धा फुट्टि तडत्ति॥
—हेमचन्द्रकृत प्राकृत व्याकरण

गाथा में अवस्थित 'अणुदियह बद्धवेणीए' की आलोचना में श्रीपटवर्धन लिखते हैं—"यह वर्णन उस कथन के सर्वथा विपरीत है, जिसके अनुसार प्रोषित पतिकाओं को विरह की अवधि में अपना केश-संस्कार नहीं करना चाहिये—

क्रीडा शरीर संस्कार समाजोत्सवदर्शनम् ।
हास्य परगृहे यान त्यजेत् प्रोषितभर्तृका ॥[1]

यहाँ विद्वान् आलोचक ने लोकभाषा-कवि के साथ समुचित न्याय नही किया है। उपर्युक्त श्लोक में एक पवित्र आदर्श का निरूपण है और बताया गया है कि प्रोषितपतिकाओ को उस प्रकार जीवन-यापन करना चाहिये। उसमें यह कहाँ कहा गया है कि प्रोषितपतिकायें उक्त प्रकार जीवन-यापन करती थी। गाहा-सत्तसइ, आर्यासप्तशती तथा वज्जालग्ग के बहुसख्य पद्यो में परकीया के जिस उद्दाम प्रणय का उन्मुक्त और कही-कही बीभत्स चित्रण है, वह किस स्मृति स समर्थित है ? कवि लोकजीवन का यथार्थ द्रष्टा है। उसके चरण ठोस धरातल पर होते हैं। वह समाज को जैसा देखता-सुनता है, वैसा ही चित्रित करता है। लोक-जीवन सर्वतोभावेन धर्म से अनुशासित नही होता है। अत गाथा में अनौचित्य नही है। आज भी गाँवों में प्रोषितपतिकायें लगभग सुहागिन स्त्रियो के समान वेश-भूषा धारण करती हैं। शरीर-सस्कार या प्रसाधन का परित्याग केवल विधवायें करती है। बहुत सी विधवायें केवल माँग में सिन्दूर डालना बन्द कर देती हैं, शरीर सस्कार पूर्ववत् करती रहती हैं।

### गाथा क्रमाक ५००

जोइसिय कीस चुक्कसि विचित्तकरणाइ जाणमाणो वि ।
तह कह वि कुणसु सिग्घ जह सुक्क निच्चल होइ ॥ ५०० ॥

( ज्योतिषिक कि प्रमाद्यसि विचित्रकरणानि जानानोऽपि ।
तथा कुरुकथमपि शीघ्र यथा शुक्रो (शुक्र) निश्चलो(निश्चल) भवति ॥ )

किसी ज्योतिषी पर आसक्त वन्चकी की उक्ति है। टिप्पणी में शुक्र के निश्चल होने का ज्योतिष-परीय अर्थ अज्ञात बताया गया है (पृ० ५१५)। श्लिष्ट शब्दों के अर्थ इस प्रकार हैं—

विचित्तकरण = १. विशेष रूप से चित्रा नक्षत्र का कार्य या प्रभाव, दिन के विभिन्न करण सज्ञक भाग ।
२. रति के विचित्र आसन

---

१. वज्जालग्ग, ( अंग्रेजी सस्करण ) पृ० ५०१

सुक्कं णिच्चलं होइ = १. शुक्र-ग्रह निश्चल हो जाय[1] (पुल्लिग की नपुसकलिंग में परिणति), शुक्र-ग्रह की स्थिति का निर्णय हो।

२. वीर्य स्थिर हो या गर्भ रह जाय।

अर्थ—( ज्योतिष-पक्ष ) हे ज्योतिषी ! विशेष रूप से चित्रा नक्षत्र का कार्य जानते हुए भी क्यो चूकते हो ? ( या दिन के विभिन्नकरण सज्ञक भागों को जानने हुए भी क्यो चूकते हो ) शीघ्र ही कुछ ऐसा करो जिससे शुक्र निश्चल हो जाय ( या शुक्र की स्थिति कैसी है, इसका निर्णय हो जाय )।

( प्रणय-पक्ष ) हे ज्योतिषी ! रति के विचित्र आसनो को जानते हुए भी क्यों चूकते हो ? कुछ ऐसा करो जिससे वीर्य स्थिर हो जाय ( गर्भ रह जाय )।

## गाथा क्रमांक ५०१

विवरीए रइबिंब नक्खत्ताणं च ठाणगहियाणं।
न पडइ जलस्स बिंदू सुदरि चित्तट्ठिए सुक्के ॥ ५०१ ॥

( विपरीते रविबिम्बे (रतिबिम्बे) नक्षत्राणा (नखक्षतानां) च स्थानगृहीतानाम्।
न पतति जलस्य बिन्दु सुन्दरि चित्रास्थे (चित्तस्थे) शुक्रे ॥
—रत्नदेवसम्मत संस्कृत छाया

टीकाकारों ने नक्खत्ताण की प्रणय-पक्षीय छाया नखक्षतानाम् की है, जो अस्वाभाविक लगती है। नख-क्षताना का प्राकृत रूप नहक्खयाणं या णहक्खयाणं होना चाहिये। वज्जालग्ग के अंग्रेजी संस्करण के पृ० ५१४ पर इस पद्य के शृङ्गारपक्षीय और ज्योतिष-पक्षीय-दोनों अर्थों की अस्पष्टता का उल्लेख है। संस्कृत टीका में शृङ्गार-पक्ष के कुछ शब्दार्थ इस प्रकार हैं—

जलस्य = वीर्यस्य

शुक्रे = वीर्ये

परन्तु जल का वीर्य अर्थ आरोपित है। जल और शुक्र का एक ही अर्थ ग्रहण करने पर पुनरुक्ति होगी। अत श्लिष्ट शब्दों की व्याख्या इस प्रकार करें—

---

१. अयोध्या के वयोवृद्ध ज्योतिर्विद् प० गोपीकान्त झा के अनुसार चित्रानक्षत्र में जाने पर शुक्र निश्चल एवं जलवृष्टिकारक होता है।

विवरीए रइबिंब १. विपरीते रविबिम्बे = सूर्य-मण्डल के प्रतिकूल होने पर ( ज्योतिष-पक्ष )
२ विपरीते रतिबिम्बे = योनि के विपरीत होने पर
३ विवृतेरतिबिम्बे = योनि के विवृत या अनावृत होने पर ( ये दोनो अर्थ शृङ्गार-पक्ष में हैं )

नक्खत्ताणं १. नक्षत्राणाम् = नक्षत्रों का ( ज्योतिष-पक्ष )
२ नृक्षातानाम् = नुः[1] नरस्य खम्[2] इन्द्रियम् आतानां प्राप्तानाम् अर्थात् पुरुषेन्द्रिय अथवा लिंग को प्राप्त।
३. नखार्तानाम्[3] = नखों से आर्त
४. आत्तनखानाम्[4] = नख धारण करने वाली स्त्रियों का

ठाण गहियाण १. स्थानकहृतानाम् = स्थानकात् ( गृहात् ) हृतानाम् अपहृतानाम् आनीतानां वा अर्थात् अपने घर या स्थान से अपहृत
२. मानेन[5] ग्रहणीयानाम् = सम्मान से ग्रहण करने योग्य

---

१. ऋतोत् ( प्राकृत व्याकरण, १।१२६ ) से नर वाचक नृ शब्द में स्थित ऋकार के स्थान पर अकार हो जाने पर न शब्द ( ण भी ) बनेगा।
२ ख शब्द अनेकार्थक है—

खमिन्द्रिये पुरे क्षेत्रे शून्ये बिन्दौ विहायसि।
संवेदने देवलोके शर्मण्यपि नपुंसकम्॥ —मेदिनी

आत्त का प्राकृत रूप है—अत्त। तीनों का समास होने पर ख का द्वित्व हो जायगा। आचार्य हेमचन्द्र के अनुसार समास में बहुलाधिकार के कारण शेष और आदेश के अभाव में भी द्वित्व होता है ( सूत्र २।९७ की वृत्ति )।
३. सेवादिषु ( प्राकृत प्रकाश, ३।५७ ) से द्वित्व।
४. यहाँ प्राकृत के स्वभावानुसार समास में आत्त शब्द का परनिपात हो गया है।
५. ठाण देशी शब्द है। देशीनाममाला में इसका अर्थ मान दिया गया है। पाइयसद्दमहण्णवकार ने मान को अभिमान के अर्थ में ग्रहण किया है, जो ठीक नहीं है। उक्त शब्द का प्रयोग प्रदर्शित करने के लिए उनके प्रमाण भूत आचार्य हेमचन्द्र ने जो गाथा दी है, उससे पता चलता है कि उक्त शब्द का अर्थ सम्मान है—

३. मानेन गृहीतानाम् = आदर से गृहीत या प्राप्त
४. गृहीत स्थानानाम् = रतिबन्ध ( आसन विशेष ) को ग्रहण करने वाली
५. रतिबन्ध में वक्र[1]
६. अपने स्थान पर स्थित, अपने स्थान को ग्रहण करने वाले ( ज्योतिष-पक्ष )

जल = १. पानी
२ जड़, नीरस ( जलं गोकलने नीरे ह्रीवेरेऽप्यन्यवज्जडे —मेदिनी )।

बिन्दु = १. एक बूंद
२. वीर्य

चित्तट्ठिय = १. चित्रा में स्थित ( ज्योतिष-पक्ष )
२ चित्त में स्थित रहने वाला अर्थात् काम या प्रणय
३. चित्त में रहने पर

सुक्क = १. शुक्र, वीर्य
२. शुष्क

गाथार्थ—( ज्योतिष-पक्ष ) हे सुन्दरि ! जब रविमण्डल अपने स्थान पर स्थित नक्षत्रों के प्रतिकूल रहता है, तब शुक्र के चित्रा नक्षत्र में स्थित होने पर भी जल की बूंद नहीं पड़ती है अर्थात् वर्षा नहीं होती है।

जब सूर्य, मङ्गल, केतु आदि के द्वारा नक्षत्र पीड़ित होते हैं तब अशुभ फल होता है और वृष्टि नहीं होती है।[2] वराहमिहिर के अनुसार चित्रा नक्षत्र में

---

ठाणो ण ठल्लाणं ठाणिज्जन्तं ण यावि ठइयाणं ।
(मानो न निर्धनाना गौरवितव्य न चाप्पुरिसानाम्)
हिन्दी में आज भी स्थान शब्द सम्मान के अर्थ में प्रचलित है ।
गहिय के ग्रहणीय अर्थ का आधार पाइयसद्दमहण्णव है ।

१ गहिल का अर्थ है—ग्रथिल ।
—देशीनाममाला, २।८९

२. रविगुरुकेतुपीडिते भे क्षितितनयविचेष्टिताश्रिते च ।
भवति च न शिवं न चापि वृष्टि शुभसहिते निरुपद्रवे शिवं च ॥
—बृहत्संहिता, प्रवर्षणाध्याय, १०

शुक्र संक्रमण वृष्टिकारक है, परन्तु जब वह हस्त नक्षत्र में पदार्पण करता है तब पीडाकारक एवं जलवृष्टि-निरोधक हो जाता है।[1]

द्वितीय अर्थ ( शृंगार-पक्ष ) १ सुन्दरि ! पुरुषेन्द्रिय के निकट पहुँची (प्राप्त) हुई और सम्मानपूर्वक ग्रहण करने योग्य ( अथवा आदर से उपलब्ध ) युवतियों की विवृत ( अनावृत ) योनि में प्रणय ( या काम विकार ) के शुष्क हो जाने की दिशा में नीरस मनुष्य का वीर्य नही पडता है ( अथवा जब वीर्य की स्थिति चित्त में होती है तब उक्त योनि में जड पुरुष को एक बूंद भी नही पडती है )।

२—(विपरीत रति की अवस्था में ) पुरुषेन्द्रिय को प्राप्त एव रतिबन्ध ( आसन विशेष ) में ( पुरुष की अनुचमता के कारण उसका ) स्थान ग्रहण करने वाली महिलाओ की विपरीत ( औंधी ) योनि में उस समय नीरस पुरुष की एक बूंद नही पडती, जब वीर्य की स्थिति चित्त में होती है।

३—जो ( आघातार्थ ) नखों को धारण करती हैं, जो स्थान ( शय्या या अन्य स्थान ) पर वक्र ( गर्हित ) हो जाती हैं, उन महिलाओं की विपरीत योनि में उस समय पानी की भी एक बूंद नही पडती, जब प्रणय ( या काम विकार ) शुष्क ( रसहीन ) हो जाता है ( अथवा जब वीर्य चित्त में स्थित हो जाता है )।

आशय यह है कि जो स्त्रियाँ अभिमानवश मुह फेर लेती हैं और छेड-छाड करने पर नखो से घाव कर देती है उनकी योनि में वीर्य की कौन कहे, पानी की भी बूंद नही पडती है।

## गाथा क्रमांक ५०३

डज्झउ सो जोइसिओ विचित्तकरणाइ जाणमाणो वि।
गणिउ समवार मे उट्ठइ घूमो गणतस्स ॥ ५०३ ॥

इस गाथा की अस्पष्टता का उल्लेख किया गया है ( पृ० ५१५ )। अंग्रेजी टिप्पणी में अष्टाध्यायी के 'समानकर्तृकयो पूर्वकाले' इस सूत्र को उद्धृत कर कहा गया है "गाथा में 'गणतस्स' की आवृत्ति के कारण समानकर्तृकता नही रह

---

१ कौरव चित्रकराणा हस्ते पाडा जलस्य च निरोध ।
कूपकृदण्डजपीडा चित्रास्थे शोभना वृष्टि ॥
—बृहत्संहिता, शुक्राचाराध्याय, ३०

गई है, अत व्याकरण के नियम का उल्लघन है।" यह आक्षेप अनुचित है। गाथा के सस्कृत रूपान्तर का अन्वय इस प्रकार कीजिये—

विचित्रकरणनि जानानोऽपि स ज्योतिषिको दह्यताम्। मे शतवार गणयित्वा गणयत धूम उत्तिष्ठति अथवा मे गणयित्वा शतवारं गणयत धूम उत्तिष्ठति। द्वितीयार्थ की अपेक्षा होने पर उत्तरार्ध का अन्वय इस प्रकार करना पडेगा—

शतवार गणयित्वा गणयत मे धूम उत्तिष्ठति अथवा गणयित्वा शतवार गणयत मे धूम उत्तिष्ठति।

अष्टाध्यायी की काशिकावृत्ति में उपर्युक्त सूत्रस्थ समानकर्तृकता का भाव स्पष्ट करते हुये आचार्य वामन ने लिखा है—

समानकर्तृकयोरिति किम्? भुक्तवति ब्राह्मणे गच्छति देवदत्त। अर्थात समानकर्तृक क्रियाओ मे क्तवा प्रत्यय का विधान क्यो किया गया है।? उत्तर यह है कि यदि ऐसा न होता तो 'भुक्तवति ब्राह्मणे गच्छति देवदत्त'—इस वाक्य में भी, जहाँ भोजन और गमन क्रियाओ के कर्ता पृथक-पृथक् है, क्त प्रत्यय की प्रसक्ति हो जाती।

अब इस सन्दर्भ में प्रस्तुत गाथा का अवलोकन कीजिये। हम पूर्वार्ध और उत्तरार्ध को दो स्वतन्त्र वाक्य मानते हैं, क्योकि एकवाक्यता की प्रकल्पना में तद् शब्द ( स ) निराकाक्ष रह जायगा और वाक्य दोष होगा[१]। द्वितीय वाक्य में गणककृत प्रथमगणन-व्यापार शतवारोत्तर-गणन-व्यापार का पूर्ववर्ती है। अथवा शतवार गणन-व्यापार भूयोगणन-व्यापार का पूर्ववर्ती है। इन दोनो व्यापारो का कर्ता एक ही गणक है, अत समानकर्तृकता का अभाव नही है। यहाँ पूर्वार्ध और और उत्तरार्ध के अर्थ-सम्बन्ध का विवेचन कर लेना भी अपरिहार्य है। विचित्र करणज्ञान ज्योतिषक का उत्कृष्ट गुण है। अभिप्रेत-गुण-विशिष्ट ज्योतिषक के भी भस्मी भवन का कथन विशेष हेतु के बिना असगत है। अत व्यजना-व्यापार-द्वारा भूयोभूयोगणन व्यापार की प्रतीति भस्मीभवन-कथन के हेतु-रूप में होती है। इस प्रतीति से ज्योतिषक और गणक में तादात्म्य स्थापित हो जाता है। इस दृष्टि से भस्मीभवन और भूयोगणन—इस अशेष व्यापार-परम्परा में समान कर्तृकता सिद्ध होती है।

---

१. काव्यप्रकाश, सप्तम उल्लास

शब्दार्थ— धूम = १. धूमकेतु, केतु ( आप्टे ), ग्रह विशेष ( पाइय-सद्दमहण्णव )
२. क्रोध, द्वेष, अप्रीति ( पाइयसद्दमहण्णव )
मे = मह्यम्, मेरे लिये ( ज्योतिष-पक्ष )
२. मम, मेरे ( श्रृगार )
सयवार = शतवार—यहाँ शत शब्द संख्याबोधक नहीं, लक्षणया पौन: पुन्य बोधक है।

'गणतस्स' की षष्ठी तृतीया का भी अर्थ देगी—क्वचिद् द्वितीयादे —प्रा० व्या० ३।१३४

अर्थ—विचित्र करणों ( दिन के ज्योतिष प्रसिद्ध ग्यारह भाग ) को जानता हुआ भी वह ज्योतिषी भस्म हो जाय। मेरे लिये अनेक बार गिन कर पुन गिनने वाले को धूम-केतु ही[1] याद आता है। (अथवा गिनकर अनेक बार गिनने वाले को धूमकेतु ही याद आता है )

आशय यह है कि ज्योतिषी की गणना के अनुसार मेरी कुण्डली में केतु ग्रह ही अरिष्ट है। अनेक बार गिनकर भी वह इस अरिष्ट ग्रह को हटा नहीं पाया। ऐसे निकम्मे ज्योतिषी को जलकर राख हो जाना चाहिये था।

श्रृंगार-पक्ष—विचित्र करणों ( रति के आसन विशेष ) को जानता हुआ भी वह ज्योतिषी भस्म हो जाय। शत बार मैथुन करके पुन मैथुन करने वाले के लिए मेरे धुआँ उठ जाता है ( शरीर में आग लग जाती है, क्रोध आ जाता है )।

प्रस्तुत अर्थ व्यंग्य है। ज्योतिषी और गणन व्यापार प्रतीक के रूप में प्रयुक्त होकर उक्त अर्थ की प्रतीति कराते हैं। यह ज्योतिषी के बार-बार रमण से सन्तुष्ट प्रणयिनी की वक्रभणिति है। 'धूमो उठ्ठइ' विपरीत लक्षणा-द्वारा मानसिक सन्तोष का व्यंजक है। साहित्य दर्पण में उदाहृत निम्नलिखित श्लोक में भी कुछ यही भंगिमा झलकती है—

अस्माकं सखि वाससी न रुचिरे ग्रैवेयकं नोज्ज्वलं,
नो वक्रा गतिरुद्धतं न हसितं नैवास्ति कश्चिन्मदः।

१. मूल में उठइ शब्द स्मरण का अर्थ देता है। हिन्दी में उठना का अर्थ स्मरण होना प्रसिद्ध है। व्याकरण के छात्र प्राय. कहते हैं—'सूत्र तो याद है, उसकी वृत्ति नहीं उठ रही है।

किन्त्वन्येऽपि जना वदन्ति सुभगोऽप्यस्या प्रियो नान्यतो,
दृष्टिं निक्षिपतीति विश्वमियतामन्यामहे दुःखितम् ।

## गाथा क्रमांक ५०४

३९— जइ गणसि पुणोवि तुम विचित्तकरणेहि गणय सविसेसं।
सुक्कक्कमेण रहियं न हु लग्ग सोहणं होइ ॥ ५०४ ॥

यदि गणयसि पुनरपि त्वं विचित्रकरणैर्गणय सविशेषम् ।
शुक्रक्रमेण रहितं न खलु लग्नं शोभनं भवति ॥

प्रो० पटवर्धन ने लिखा है "ज्योतिष पक्ष में 'शुक्रक्रमेण रहितम्' का अर्थ स्पष्ट नहीं है ( पृ० ५१२ )।" शृंगार पक्ष में उन्होंने 'लग्ग' ( लग्न ) का अर्थ मैथुन ( Coitus ) किया है। मेरे विचार से उभयपक्ष में उक्त दोनों शब्दों के अर्थ इस प्रकार हैं—

सुक्कक्कमेण रहियं = १ शुक्र की गति के बिना ( ज्योतिष पक्ष )
२. वीर्य प्रवेश के बिना ( शृंगार पक्ष )

लग्ग = १. लग्न, सूर्य का किसी राशि में प्रवेश करने का काल या विवाहादि का मुहूर्त ( ज्योतिष पक्ष )
२. लगन या प्रीति ( शृङ्गार-पक्ष )

करण = १. ज्योतिष प्रसिद्ध दिन के ११ भाग
२ कामशास्त्र प्रतिपादित आसन या बन्ध

गणय = १. गिनो
२. मैथुन करो। यहाँ गिनने की क्रिया और गणक दोनों मैथुन और मैथुनकर्ता के प्रतीक के रूप में गृहीत हैं।

गाथार्थ—यदि गिनते हो तो विचित्र करणों से तुम विशेष गणना करो शुक्र की गति के बिना लग्न शुभ नहीं होता है। ( अर्थात् जिस राशि में सूर्य के अवस्थित होने पर शुक्र अस्त रहता है, उसमें विवाहादि का मुहूर्त शुभ नहीं समझा जाता है )।

शृंगार-पक्ष—यदि मैथुन करते हो तो विचित्र रतिबन्धों से विशेष मैथुन करो। वीर्य-सङ्क्रम ( वीर्य-प्रवेश ) के बिना ( अर्थात् सम्भोग के बिना ) प्रीति ( लगन ) शुभ नहीं होती है।

गाथा क्रमांक ५०७

अगारय न याणइ न हु वुज्झइ हत्थचित्तसचार ।
इय माइ कूडगणओ कह जाणइ सुक्कसचार ॥ ५०७ ॥

अङ्गारकं न जानाति न खलु बुध्यति हस्तचित्रासचारम् (हस्त चित्रसचारम्) ।
इति मातः कूटगणक कथं जानाति शुक्रसचारम् ॥

इस गाथा पर यह टिप्पणी है—

The astrological significance of अगारय न याणइ is not clear

वराहमिहिर ने निम्नलिखित नक्षत्रों में मगल ग्रह के सचार और उदय प्रशस्त बताये हैं—

चारोदया प्रशस्ता श्रवणमघादित्यहस्तमूलेषु ।
एकपदाश्विविशाखाप्राजापत्येषु च कुजस्य ॥
बृहत्संहिता, भौमाचाराध्याय, १२

गाथार्थ—अरी माँ, यह कूटगणक न तो मगल ग्रह को जानता है और न यह उसका हस्त एव चित्रा नक्षत्रों में सक्रमण[1] ( गमन ) ही समझता है। अत शुक्र ग्रह का ( हस्त और चित्रा नक्षत्रों में ) सचार कैसे जानेगा ?

शृगार-पक्ष—यह कूट मैथुनकारी रति क्रिया ( अगारय = अगरत ) नहीं जानता है और हाथों का विचित्र सचार ( करिहस्त[2] का विचित्र प्रयोग ) भी नहीं समझता। अरी माँ, वह कैसे शुक्र ( वीर्य ) का ( योनि में ) सचार ( प्रवेश ) जानेगा ?

इस सन्दर्भ में काव्यप्रकाश के सप्तमोल्लास में उद्धृत निम्नलिखित श्लोक दर्शनीय है—

करिहस्तेन सम्बाधे प्रविश्यान्तर्विलोडिते ।
उपसर्पन् ध्वज पुस साधनान्तर्विराजते ॥

---

१ शुक्र का हस्त और चित्रा में सक्रमण होने पर क्रमश पीडा और जलवृष्टि होती है। —(गाथा ५०१ की टिप्पणी)

२ 'करिहस्त' काम शास्त्र प्रतिपादित विशेष अगुलि-मुद्रा है, जिसके द्वारा कठिन योनि को शिथिल किया जाता है—

तर्जन्यनामिके युक्ते मध्यमा स्यादृहिष्कृता ।
करिहस्त समुद्दिष्ट कामशास्त्रविशारदै ॥

## गाथा क्रमांक ५१२

सच्च जरए कुसलो सरसुप्पन्नं य लक्खसे वाहिं ।
एय पुणो वि अग विज्ज विडंगेहि पन्नत्तं[1] ॥ ५१२ ॥

सत्य ज्वरे कुशल स्वरसोत्पन्नं च लक्षसे व्याधिम ।
इद पुनरप्यङ्ग वैद्य विडङ्गैः प्रज्ञप्तम् ॥
—रत्नदेवसम्मत संस्कृत छाया

प्रो० पटवर्धनकृत अनुवाद इस प्रकार है—

हे वैद्य ! तुम सचमुच ज्वर का निदान करने में कुशल हो । तुम देखते हो कि मेरा रोग प्रेम के कारण उत्पन्न हुआ है । मेरा यह शरीर ( केवल ) विडग ( वायभिडग नामक दवा ) से स्वस्थ होगा ( अन्यार्थ—केवल जार के शरीर का संयोग होने से दूर होगा ) ।

उपर्युक्त अर्थ नितान्त अनौचित्यपूर्ण है, क्योंकि यह नायक वैद्य के चिकित्सार्थ उपस्थित होने पर रोग शय्या पर पड़ी व्याजरुग्णा परकीया नायिका की श्लेष-गर्भित उक्ति है, और कोई विदग्ध तरुणी परिवार के समक्ष इतनी उन्मुक्त भाषा में अपने प्रच्छन्न प्रणय का उद्घाटन नहीं करती । पूर्वार्ध के ऋजुकथन में भोलापन भले ही हो, वह 'बाँकपन' नहीं है, जो किसी उत्कृष्ट काव्य का प्राण होता है । इस भोले अर्थ में नायिका की विदग्धता नहीं, निर्लज्जता का बीभत्स प्रदर्शन है ।

गाथा में निविष्ट 'पन्नत्त' शब्द का जो अर्थ टीकाकारों ने दिया है, वह अनुमान पर अवलम्बित है । श्रीपटवर्धन ने 'पन्नत्त' का अर्थ स्वस्थ या उपचरित लिख कर पुन उसे संस्कृत प्रणष्ट से सम्बद्ध करने का प्रयत्न किया है, तो रत्नदेव ने उसका अर्थ 'पुनर्नूतनीसजातम्' बताया है । वस्तुत यह शब्द संज्ञानार्थक ज्ञप् से निष्पन्न है । सिद्धान्तकौमुदी की तत्त्वबोधिनी टीका में 'वा दान्तशान्तपूर्णदस्त स्पष्टच्छन्नज्ञप्ताः'—इस पाणिनीय सूत्र द्वारा निपातित ज्ञप्त शब्द के सन्दर्भ में निम्नलिखित उल्लेख है—

ज्ञपिर्मित्सज्ञाया मारणतोषणनिशामनेष्वित्युक्त ।
—पूर्व कृदन्त प्रकरण

---

१ अंग्रेजी टिप्पणी में इस गाथा के द्वितीयार्ध का भाव अस्पष्ट घोषित किया गया है । द्र० पृ० ५१९

अर्थात् मित संज्ञक ज्ञप् धातु मारण, तोषण और निशामन ( श्रवण ) में प्रयुक्त होता है। यज्ञीय प्रकरण में सर्वत्र ज्ञप् का मारण अर्थ प्रसिद्ध है। अतः प्रसंगानुसार प्रज्ञप्त ( पन्नत्त ) का उक्त अर्थों में से कोई भी अर्थ ले सकते हैं।

श्लिष्ट पदार्थ—सरसुप्पन्न = ( स्वरसोत्पन्नम् )—

१—स्वरसेन[1] स्वभावेनोत्पन्नम् अर्थात स्वभाव से उत्पन्न ( व्याधिपक्ष )

२—स्वकीयेन रसेन[2] रागेण प्रेम्णावोत्पन्नम् अर्थात् अपने प्रेम से उत्पन्न। (प्रणयपक्ष)

विअंग = व्यङ्गयम् १—( खण्डनीयम् ) खण्डन करने योग्य या नष्ट करने योग्य ( पाइयसद्दमहण्णव )

विडंग = १—विडंग अर्थात् वायभिडंग नामक औषध
२—विटाङ्ग, जार ( विट ) का अंग

पन्नत्त = प्रज्ञप्तम्, प्ररूपित, कथित या मारित,

गाथा का चिकित्सा पक्ष में प्रकट अर्थ यह है—

वैद्य! तुम ज्वर के निदान में सचमुच कुशल हो और स्वभावतः उत्पन्न हो जाने वाले रोग को देख रहे हो, क्योंकि इस ( रोग ) को पुनः वायभिडंग से खण्डनीय ( नाश्य ) बताया है।

प्रणयपक्षीय गुप्तार्थ—वैद्य! तुम ज्वर के निदान में सचमुच कुशल हो और अपने प्रेम से उत्पन्न रोग को लक्षित कर रहे हो, क्योंकि इसको पुनः विट ( उपपति ) के अंग से खण्डनीय ( उपशाम्य ) बताया है।

उपर्युक्त अर्थ 'विअंग' को एक पद मानकर किये गये हैं। यदि विडंग में श्लेष न मानें तो अर्थ यह होगा—

यद्यपि यह रोग स्वाभाविक है ( पक्षान्तर में—तुम्हारे प्रणय से उत्पन्न है ) फिर भी इस शरीर को विडंगों ( वायभिडंगों ) के द्वारा मार डाला गया है ( प्रज्ञप्त = मारित )। अर्थात् मैं व्यर्थ ही वायभिडंग खाते खाते मरी जा रही हूँ।

---

१ पाइयसद्दमहण्णव

२ रसो गन्धरसे जले।
शृङ्गारादौ विषे वीर्ये तिक्तादौ द्रवरागयोः ॥
—मेदिनी

यह अर्थ 'वि अंग' को समास-रहित पद मानकर किया गया है। अद
गाथा के उत्तरार्ध का यो अर्थ करें—

चिकित्सा पक्ष—यह अंग फिर भी वायभिडगों से संतुष्ट हो गया है।

प्रणय पक्ष—यह अंग फिर भी विट ( प्रेमी ) के अंगों से सन्तुष्ट हो ग
है। अर्थात् इस समय तुम्हारे अंगो के स्पर्शमात्र से सन्तुष्ट हो गया है। '
अर्थ में 'एय' ( एवम् ) का अन्वय 'अंग' के साथ किया गया है, व्याधि
साथ नहीं।

## गाथा क्रमांक ५१६

गहवइसुएण भणियं अउव्वविज्जत्तण हयासेण।
जेण पउजइ पुक्कारयं पि पन्नत्तियाण पि॥५१६॥

गृहपतिसुतेन भणितपूर्ववैद्यक हताशेन।
येन प्रयुङ्क्ते पुक्कारयं (पूत्काररतम्) अपि प्रज्ञतिकानामपि॥

—रत्नदेवकृत संस्कृत छा

इसमें किसी विलासी गृहपतिकुमार के विलक्षण वैद्यक-शास्त्रों की करामा
का वर्णन है। पद्य के चतुर्थ चरण में प्रयुक्त 'पन्नत्तिया' शब्द की व्याख्या में लि
है—The meaning of this word is obscure both in the ca
of the overt and the covert senses of the stanza आशय ?
है कि इस शब्द का न तो प्रकट अर्थ स्पष्ट है और न गुप्त। रत्नदेव मौन है
उन्होंने एक पक्ष में 'पन्नत्तियाण' का अर्थ 'प्राप्तानाम्' दिया है। मेरे विचार
श्लिष्ट शब्दों के अर्थ निम्नलिखित हैं—

क—पन्नत्तिया (पण्णत्तिया) = पचास स्त्रियाँ, पण्ण = पचास या पाँच (प्र
पन्न) ति[1] शब्द का अर्थ पाइयसद्दमहण्ण
अनुसार स्त्री है।

---

१. समासे वा (२।९७) इस हैमसूत्र की वृत्ति के अनुसार त का द्वित्व होने
अनन्तर स्वार्थिक क प्रत्यय जुड़ने पर पण्णत्तिया या पन्नत्तिया शब्द सि
होगा। स्त्र्यर्थक ति शब्द प्राचीन हिन्दी साहित्य में तिय, तीय, तिया औ
ती के रूप में देखा जा सकता है—

सुर तिय नर तिय नाग तिय, अस चाहति सब कोय।
गोद लिये हुलसी फिरै, तुलसी सो सुत होय॥

ख–पनत्तियाण (प्रज्ञप्तिदान प्रज्ञप्तिज्ञान वा) = प्रज्ञप्ति अर्थात् उपदेश का दान या प्रज्ञप्ति संज्ञक जैनशास्त्र का ज्ञान अथवा मृत्युदान (प्रज्ञप्ति = मृत्यु)

ग–पणत्तियाण (प्राज्ञप्तिकेभ्य) = चतुर्थी षष्ठी, ज्ञानिभ्य अर्थात् ज्ञानियों के लिये या ज्ञान संपन्न श्रमणियों के लिये (प्राज्ञप्तिकाभ्य)

घ–पण्णत्तियाण = पनातियों या प्रपौत्रों के लिये।

पुक्कारय (पुत्कारकम्) = १ पुरुषेन्द्रिय या शिश्न (कारक = इन्द्रिय)
२ औषध विशेष—टीका
३ (फूत्कार) फूंक (फूत्कार + क) यहाँ फूत्कार या फूंक का अभिप्राय जादू-टोने के निमित्त भभूत फूंकने से है।
४ पूत्काररत्न नामक रत्न विशेष
—संस्कृत टीका

विज्जत्तण = १ वैद्यक शास्त्र
२ पाण्डित्य या विद्या

गाथा में पि (अपि) शब्द दो बार आया है। यहाँ विभिन्न प्रसंगों के अनुसार उस के अर्थ निन्दा, विरोध और अवधारण[1] हैं—

गाथा का वैद्यक पक्षीय अर्थ—दुष्ट गृहपति कुमार ने अपूर्व वैद्यक शास्त्र बताया है जिससे (वह) झाड़ फूंक का भी प्रयोग करता है और उपदेश दान का भी (अथवा मृत्युदान भी, मार भी डालता है)।

उपदेश दान का तात्पर्य यह भी है कि कानों के समीप फूंक मारते समय संकेत स्थल की सूचना भी दे देता है। मृत्युदान से यह सूचित होता है कि प्रणयी वैद्य की एक-एक फूंक पर प्रेमिका के प्राण तड़पने लगते हैं।

अथवा उत्तरार्ध के निम्नलिखित अर्थ करें—

१ पुक्कारय नामक औषध का प्रयोग भी करता है और प्रज्ञप्तिदान (उपदेशदान)

---

१ पाइयसद्दमहण्णव।

भी ( अथवा मृत्यु दान का भी ) अर्थात दवा भी देता है और मार भी डालता है।

२ प्रशस्ति-शास्त्रज्ञ मुनियों के लिये भी पुष्करस्य नामक जड़ी का ही प्रयोग करता है (जैनमुनि सचित्त वनस्पतियों के सेवन से विरत रहते हैं )।

शृङ्गार पक्ष—दुष्ट गृहपति पुत्र ने अपूर्व विद्या बताई है, जिससे वह पचास (या पाँच) स्त्रियों के लिये भी पुरुषेन्द्रिय (लिंग) का प्रयोग करता है।

अथवा द्वितीयार्ध के निम्नलिखित अर्थ करें—

१ प्रपौत्रियों के लिए भी लिंग का प्रयोग करता है।

यह किसी ऐसी वृद्धा की उक्ति है जो गृहपति कुमार की गतिविधियों से असन्तुष्ट है।

२. लिंग का प्रयोग भी करता है (भोग) और उपदेश भी देता है।

## गाथा क्रमांक ५१८

विज्जय अन्न वार मह जरओ सयरएण पन्नत्तो।
जइ त नेच्छसि दाउ ता किं छासी वि मा होउ ॥ ५१८ ॥

वैद्यान्य वार ममज्वर शतरयेण (शतरतेन) प्रज्ञप्त।
यदि तन्नेच्छसि दातु तत् किं तक्रमपि (षडशीतिरपि) मा भवतु ॥

—रत्नदेवसम्मत संस्कृत छाया

चिकित्सार्थ प्रेमी वैद्य के उपस्थित होने पर कामज्वर-पीड़िता नायिका की सव्यग्योक्ति है। टीकाकार रत्नदेव सूरि के अनुसार श्लिष्ट पदों के अर्थ निम्नलिखित है—

सयरयेण = १ औषधेन

२. शतस्य रतम

छासी = १. तक्रम्

२ षडशीति

पन्नत्त[1] का कुछ भी अर्थ नहीं दिया है। अंग्रेजी अनुवाद में भी उपर्युक्त अर्थों को स्वीकार किया गया है। प्रो० पटवर्धन रत्नदेव की व्याख्या में 'शतस्यरतम्

---

१ पन्नत्त शब्द के अर्थ के लिये गाथा संख्या ५१२ का अवलोकन कीजिये।

और 'पडशीति' में निहित तर्क-शृङ्खला नहीं जोड़ सके हैं। दोनों टीकाकारों ने 'सयरय' को औषध विशेष बताया है परन्तु वह औषध विशेष क्या है—इसका पता नहीं है। अतः मैं उक्त अर्थ की अपेक्षा न करके अन्य व्याख्या दे रहा हूँ—

सयरयेण = १. शयस्य हस्तस्य रयेण रजसा तान्त्रिक विभूत्या वैद्यक प्रसिद्ध ताम्रादि भस्मना वा ( पञ्चशाख शय पाणिरित्यमरः ) हाथ की धूल, जिसका आशय भभूत या आयुर्वेदीय भस्म से है। यह विदग्ध नायिका की वक्रभणिति है।

२ सौ संभोग। ( शृङ्गार-पक्ष )

अथवा सय का अर्थ स्व है ( पाइयसद्दमहण्णव )। इस प्रकार 'सयरयेण' का अभिप्राय अपने द्वारा दी हुई भभूत या आयुर्वेदीय भस्म से है। रजत-सुवर्णादि-भस्मों के साथ-साथ झाड़-फूंक वाली भभूतों से भी रोगों का उपचार होता है। उपर्युक्त सरणि से उपचार और शृङ्गार—दोनों पक्षों में सम्पूर्ण गाथा के ये अर्थ होंगे—

उपचार-पक्ष—वैद्य! अन्य बार मेरा ज्वर हाथ की भभूत ( या आयुर्वेदीय भस्म या तुम्हारी भभूत या भस्म ) से मारा गया था ( नष्ट हो गया था ) यदि उसे नहीं देना चाहते तो क्या मट्ठा भी नहीं होगा ( मिलेगा )।

शृङ्गार-पक्ष—वैद्य, अन्य बार मेरा ज्वर सौ संभोगों से नष्ट हो गया था, यदि उतना नहीं देना चाहते तो क्या छियासी संभोग भी नहीं होंगे?

भाव यह है कि पहली बार नायिका का कामज्वर नायक ( वैद्य ) के सौ बार रमण करने से दूर हो गया था, इस बार वह छियासी ( चौदह कम ) ही चाह रही है।

### गाथा क्रमांक ५२०

मोत्तूण वालतंत तह य वसीकरणमततंतेहि।
सिद्धत्थेहि महम्मड तरुणो तरुणेण विज्जेण॥ ५२०॥

गाथा में स्थित महम्मड शब्द को टीका में उद्धृत करके भी रत्नदेव ने कोई अर्थ नहीं दिया है। प्रो० पटवर्धन ने इसकी छाया 'प्रहण्यते' की है। उनके अनुसार हम्मड् का धात्वादेश है और क्रिया के आदि में विद्यमान 'म' प्र उपसर्ग है। परन्तु प्र उपसर्ग के स्थान पर म का प्रयोग अस्वाभाविक और नियम विरुद्ध

है। संभव है, लिपि-कर्त्ताओं ने 'पहुम्मइ' को महुम्मइ' लिख दिया हो। यहाँ समस्या आदिवर्ती म की है, क्योंकि प्राकृत में हुम्मइ क्रिया ही होती है, महुम्मइ नहीं। गाथा पर अपभ्रंश का प्रभाव मान कर इस समस्या का समाधान अन्य प्रकार से भी हो सकता है। अपभ्रंश में प्रतिषेधार्थक अव्यय मा के स्थान पर प्रायः म हो जाता है। प्रतिलिपिकारों के प्रमाद से 'म हुम्मइ' का 'महुम्मइ' हो जाना नितान्त स्वाभाविक है। क्रिया का लट लोडर्थक है (व्यत्ययश्च ४।४४७)। अब गाथा का अर्थ इस प्रकार है—

इस तरुण वैद्य के द्वारा यह तरुणी बालातन्त्र (स्त्रीरोगशास्त्र) को छोड कर ऐसे पीतसर्षपों (पीली सरसों) से मत मारी जाय, जो वशीकरण करने वाले मन्त्र-तन्त्रों से युक्त है (या वशीकरण करने वाले मन्त्रों-तन्त्रों के साथ पीत सर्षपों से मत मारी जाय)।

क्रिया का लडर्थ (वर्तमानकालिक अर्थ) भी ग्राह्य है। किसी प्रीति-ज्वर-पीडिता बाला की चिकित्सा बालातन्त्रोक्त उपायों से हो रही थी। न उसका झाड-फूंक करने वाला तरुण वैद्य-उपचारार्थ बुलाया जाता था और न उसकी व्याधि ही दूर हो रही थी। इस रहस्य को जानने वाली सहेली की उक्ति है—

बालातन्त्रोक्त उपायों को छोड कर यह तरुण वैद्य के द्वारा अभिमन्त्रित सर्षपों से नहीं मारी जा रही है (अर्थात् जिस उपाय से व्याधि छोड़ेगी, वह नहीं हो रहा है)।

## गाथा क्रमांक ५२१

अन्न च रुच्चइ च्चिय मज्झ पियासाइ पूरियं हिययं।
नेहसुरयल्लयगे तुह सुरय विज्ज पडिहाइ[1] ॥ ५२१ ॥

अन्न (अन्यत्) न रोचत एव, मम पिपासया (प्रियाशया) पूरित हृदयम्।
स्नेहसुरतार्द्राङ्गे तव सुरत वैद्य प्रतिभाति ॥

—रत्नदेव सम्मत संस्कृत छाया

यह भी जार के उपचारार्थ उपस्थित होने पर अनग-ज्वर-पीडित कामिनी की उक्ति है। पद्य का उत्तरार्ध रत्नदेव-द्वारा अव्याख्यात है। उन्होंने संस्कृत छाया मात्र दी है। उस छाया में श्लेष की कोई संभावना नहीं सूचित होती है।

---

१ इस गाथा के उत्तरार्ध का अनुवाद श्री पटवर्धन ने नहीं किया है।

अंग्रेजी अनुवादक भी श्लेष का निर्वाह करने में असमर्थ हैं। उन्होंने उत्तरार्ध की अस्पष्टता की घोषणा करते हुए लिखा है कि 'नेहसुरय' का अर्थ कदाचित् 'स्नेह प्रचुररत' है। प्रणय-पक्ष में अन्न की व्याख्या 'अन्य' करते हुए उनका अभिमत है कि यहाँ नपुंसक लिङ्ग अन्यत् शब्द पुंलिंग अन्य के अर्थ में प्रयुक्त है।[1] इस क्लिष्ट एवं श्लिष्ट गाथा की व्याख्या यह है—

शब्दार्थ ( उपचारपक्ष )—अन्नं = अन्न ( अनाज )

पियासा = पिपासा, प्यास

नेह ( न+इह ) यहाँ नहीं, यह शब्द संस्कृत से सीधे प्राकृत में ले लिया गया है।

सुरय = सुष्ठु रजांसि यस्मिन् अर्थात् धूल्युक्त या मलिना यह शब्द विरहिणी नायिका के शारीरिक संस्काराभाव-जनित मालिन्य का व्यञ्जक है।

न पडिहाइ = ( न प्रतिभाति ) नहीं जान पड़ती अर्थात् उसका पता ही नहीं लगता है।

सुरय = ( सु+रजम् ) सुन्दर धूल अर्थात् भभूत या आयुर्वेदीय भस्म।

अल्लय ( अल्ल+य ) यहाँ 'य' स्वार्थिक 'क' का रूप है। अल्लय का अर्थ है, आर्द्र। यह देशी शब्द है।

प्रणय-पक्ष—अन्नं = अन्यत् किमपि वस्तु, अन्य कोई वस्तु।

पियास (प्रियाशा) = प्रिय की आशा ( चाह )।

सुरय ( सु+रय ) = १. अधिक वेग

( सुरत ) = २. मैथुन

पडिहाय (प्रतिभाति) = रुचता है, अच्छा लगता है।

नेह ( स्नेह ) = प्रेम

गाथार्थ—( चिकित्सापक्ष ) हे वैद्य, मुझे अन्न नहीं रुचता, मेरा हृदय प्यास से भरा है। इस मलिन ( धूल भरे ) और प्रस्वेद से आर्द्र शरीर में तुम्हारी भभूत या आयुर्वेदीय भस्म का पता नहीं लगता।

प्रणय-पक्ष—हे वैद्य ! अन्य कोई वस्तु रुचती ही नहीं, मेरा हृदय प्रिय की

---

१. वज्जालग्ग, ( अंग्रेजी संस्करण ) पृ० ५२१–५२२

चाह ( आशा, तृष्णा ) से भरा है। प्रणय के प्रवेग से आर्द्र अंग ( योनि ) में तुम्हारा मैथुन रचता है।

### गाथा क्रमांक ५२४

धुत्तीरयस्य कज्जे गहिराणि परोहडाइ वच्चतो।
धम्मिय सुरगकाओ कुरयाण वि नवरि चुक्किहिसि॥ ५२४॥

धत्तूरकस्य ( धूर्तारतस्य ) कार्ये गभीरान गृहपश्चाद्भागान् व्रजन्।
धार्मिक सुरङ्गकान कुरवकेभ्योऽपि ( कुरतेभ्योऽपि ) केवल भ्रंशिष्यसि॥

श्रीपटवर्धन-स्वीकृत संस्कृत छाया

रत्नदेव ने सुरङ्गा, कुरबक और धत्तूर—तीनों को पुष्पवाचक माना है और उत्तरार्ध की व्याख्या में लिखा है—

क—सुरङ्गाकार्ये कुरबकाण्यपि चुक्किहिसि न प्राप्स्यसि।

ख—सुरतकार्ये कुरतान्यपि न प्राप्स्यसि ( शृङ्गार-पक्ष )।

टीका का आशय यह है—

अरे धार्मिक, धतूरे के लिये घर के पीछे के भागों में भटकते हुये तुम सुरगा के लिए कुरबकों से भी वंचित रहोगे ( चूक जाओगे )।

शृंगारपक्ष—धूर्ता-रत के लिये भटकते हुए तुम सुरत के लिये कुरतों से भी वंचित रहोगे ( सुरग = सुरत )।

अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

क—तुम सुरगक और कुरबक से भी वंचित रहोगे।

ख—तुम सुरगक ( सुरत ) और कुरत से भी वंचित रहोगे।

प्रथम व्याख्या में दोष यह है कि पूर्वार्ध में जब एक बार धार्मिक की व्रज्या ( भ्रमण ) का प्रयोजन 'धुत्तीरय' को बताया गया है तब उत्तरार्ध में पुनः सुरगा ( जब कि मूल में सुरगक शब्द है ) को प्रयोजन के रूप में उपन्यस्त कर, उसके लिए कुरबक से वंचित रह जाने की चर्चा करना कोई अर्थ नहीं रखता है। साथ ही षष्ठ्यन्त 'धुत्तीरय' से सप्तम्यन्त 'कज्जे' का अन्वय करना तो स्वाभाविक है परन्तु सुरगकाओ से उसको सम्बद्ध करना व्याकरण की स्पष्ट अवहेलना है।

द्वितीय व्याख्या में दोनों पदों की भिन्न विभक्तियाँ बाधक हैं। इसीलिए अंग्रेजी टिप्पणी में लिखा है—

We should expect सुरयकाओ कुरयाउ वि (पृ० ५२३) परन्तु संशोधन अनावश्यक है। 'कुरयाण' और 'सुरयकाओ' में समानाधिकरण्य न होने से कोई क्षति नहीं है। अर्थ इस प्रकार करें—

सुरयकाओ (सुरङ्गकात्) = १ सुन्दर वर्ण से (रङ्ग = वर्ण, रंग)
२ सुन्दर आनन्द से (रङ्ग = आनन्द)

गाथा में कुरयाण की षष्ठी पंचमी का अर्थ दे रही है। कुरत शब्द सुरत का विपरीत अर्थ प्रकट करता है। सुरत का सार्थकता तल्पादि की सुरम्यता में ही है। कुरत (कु = पृथ्वी, रत = रमण) तो नंगी एवं कठोर भूमि पर व्यभिचारियों के द्वारा किसी बीहड़ स्थान पर छिप कर किया जाता है। अब पूरी गाथा का अर्थ इस प्रकार हो जायेगा—

अरे पुजारी, (धार्मिक) धतूरे के लिये घर के पीछे गंभीर (गहरे) मार्गों में भटकते हुये तुम केवल कुरवकों के सुन्दर वर्ण से भी वंचित रह जाओगे (अर्थात् सुन्दर रंग वाले कुरवक-पुष्प भी तुम्हें नहीं मिल पायेंगे। केवल यही लाभ इस भ्रमण से मिलेगा। यह व्यंग्य है)।

शृङ्गारपक्ष—अरे पुजारी, धूर्तारत (धूर्ता या विदग्ध स्त्री के साथ रमण) के लिये घर के पीछे के गहरे मार्गों में भटकते हुये तुम कुरतों (पृथ्वी पर की जाने वाली कुत्सित रति) के आनन्द से भी वंचित रह जाओगे।

### गाथा क्रमांक ५३८

चदणवलिय दिढकचिरघण दोहर सुपरिमाण।
होइ घरे साहीण मुसल धन्नाण महिलाण॥ ५३८॥

अंग्रेजी टिप्पणी में लिखा है—

'चदणवलिय' The sense of this expression is obscure (५२८) अंग्रेजी अनुवाद में (पृ० ३४९) 'चदणवलिय' और 'दिढकचिरघण' कुछ भी अर्थ नहीं दिया गया है। व्याख्यात्मक टिप्पणी में यह उल्लेख है—

"क्या चन्दन का अर्थ लोहा या अन्य कोई धातु है?"

उक्त पदों के अर्थ इस प्रकार है—

चदणवलिय = १. चदणण चदणकट्ठेण वलिय रइय अर्थात् चन्दन की लकड़ी से निर्मित (रचित) (वल = उत्पन्न होना, देखिये पाइयसद्द-

महण्णव) अहवा चदणणामधिज्जेण रयणेणा वलिय जडिय अर्थात् चन्दन नामक रत्न से जडा हुआ।

२. चदणेण चच्चिय अर्थात् चन्दन से चर्चित। यह अर्थ शृङ्गार-पक्ष में ग्राह्य है। विलासी तरुण अपने अंगों में चन्दन लगा लेते हैं।

दिढकचिवधण = १. जिसका काची-बन्धन सुदृढ है। मुसल के सिरे पर लगाया जाने वाला वलयाकार लोहा काची कहलाता है। हिन्दी में इसे सेम कहते है।

२. जिसका गोलाकार अग्रभाग सुदृढ है (लिंग के अग्र भाग में गोलाई होती है)।

गाथार्थ—वे महिलायें धन्य है, जिनके घर में चन्दन की लकडी से बना हुआ, सुदृढ सेम से युक्त, दीर्घ एवं सुन्दर परिमाण (नाप) वाला मुसल स्वाधीन (वश में) रहता है।

शृङ्गारपक्ष—वे महिलायें धन्य हैं, जिनके घर में चन्दन-चर्चित (अर्थात् सुवासित), सुदृढ वलयाकार अग्रभाग वाला, दीर्घ और सुन्दर परिमाण वाला लिंग स्वाधीन (अपने वश में) रहता है।

इस अर्थ में मुसल लिंग का प्रतीक है, वाचक नही।

## गाथा क्रमांक ५३९

थोरगरुयाइ सुंदरकचोजुत्ताइ हुति नियगेहे।
धन्नाण महिलियाण उक्खलसरिसाइ मुसलाइं॥ ५३९॥

रत्नदेव ने 'थोरगरुयाइ' का अर्थ 'स्थूल दीर्घाणि' लिखा है, फिर भी प्रो० पटवर्धन ने पुनरुक्ति दोष (Tautology) का उल्लेख किया है (पृ० ५२९) परन्तु विवक्षा और प्रकरण के अनुसार यहाँ उक्त पद के भिन्न-भिन्न अर्थ हैं—

थोरगरुय = १ स्थूल (मोटा) और लम्बा (गुरु)

२ थोडे वजन का अर्थात् हल्का। यहाँ गुरु का अर्थ वजन है। भारी वजन वाला मुसल कष्टप्रद होता है। थोर शब्द अवधी में स्वल्प के अर्थ में खूब प्रचलित है। अपभ्रंश काव्यों में इसी अर्थ में 'थोड' का प्रयोग हुआ है—

कहो वि गइंदु तुरगम कायु वि । थोडउ कहो वि दिणार रहासु वि ॥

—पउमचरिउ, जुज्झकड, ६२।१४।६

पिय हउँ थक्की सयलु दिणु, तुहु विरहग्गि किलंत ।
थोडइ जल जिमि मच्छलिय, तल्लोविल्लि करंति ॥

—कुमारपाल प्रतिबोध

माया मिल्लही थोडिय वि, दूसइ चरिउ विसुद्धु ।
कंजिय बिंदुइ वि तुहइ, सुद्धु वि गुल्यिउ दुद्धु ॥

—सावयधम्म दोहा

मूर्धन्य वर्ण ड के स्थान पर उसके सजातीय र का हो जाना अस्वाभाविक नहीं है। 'थोर-गरुय' के उपर्युक्त दोनों अर्थों में प्रथम उस स्थिति में ग्राह्य है जब नायिका स्वस्थ एव बलवती हो। द्वितीय अर्थ कृशकाय महिला के प्रसग में स्वीकार्य होगा।

गाथार्थ—धन्यमहिलाओ के अपने घर में मोटे और लम्बे (या थोडे वजन वाले) सुन्दर लौह वलय (सैम) से युक्त और उदूखल (ओखली) के अनुरूप मुसल रहते हैं।

शृङ्गारपक्ष—धन्यमहिलाओं के घर में मोटे और लम्बे (या थोडे लम्बे अर्थात् छोटे) सुन्दर वलयाकार अग्रभाग वाले और योनि के अनुरूप लिंग सुलभ रहते हैं।

इस अर्थ में उदूखल और मुसल क्रमश योनि और लिंग के प्रतीक हैं।

## गाथा क्रमाक ५४८

रज्जंति नेय कस्स वि रत्ता पसयच्छि न हु विरज्जति ।
दिणयरकर व्व छेया अदिट्ठदोसा वि रज्जति ॥ ५४८ ॥

रज्यन्ते नैव कस्मिन्नपि रक्ता प्रसृताक्षि न खलु विरज्यन्ते
दिनकरकरा इव च्छेका अदृष्टदोषा अपि रज्यन्ते ।

—रत्नदेवसम्मत सस्कृत छाया

श्री पटवर्धन ने यह अर्थ लिखा है—

"चतुर मनुष्य किसी व्यक्ति से प्रेम नहीं करते हैं। यदि वे प्रेम करते हैं तो कभी विरक्त नहीं होते हैं। मृगलोचने! वे बिना 'दूसरो' का दोष देखे ही प्रेम

करने लगते हैं। इसलिये वे उन सूर्य-किरणों के समान हैं जो रात को न देखकर लाल हो जाती हैं (साय और प्रात किरणें प्राय लाल हो जाती हैं)" उपर्युक्त विशेषतायें चतुर नहीं बल्कि भोले एव निष्कपट मनुष्य में पाई जाती हैं। यह अर्थ 'बालासवरणवज्जा' में सकलित अन्य गाथाओं में वर्णित छेकों के कुटिल स्वभाव के सर्वथा प्रतिकूल है। प्रस्तुत गाथा के पूर्व और समनन्तर सगृहीत पद्यों में छेकों को 'दुराराहा' (दुराराध्य), दुक्खाराहा (दु खाराध्य) कह कर उनकी कुटिलता का इन शब्दों में वर्णन है—

रज्जावंति न रज्जहि हरति हियय न देंति नियहियय।
छेया भुयगसरिसा वसिऊण परम्मुहा होंति॥

अर्थात् छेक प्रेम कराते हैं, करते नहीं, हृदय हरते हैं, अपना हृदय देते नहीं। वे भुजग के समान डँस कर पराङ्मुख हो जाते हैं। अत उक्त अंग्रेजी अनुवाद असगत है। छेक प्रकृति एव प्रकरण के अनुकूल अर्थ के निमित्त कतिपय श्लिष्ट पदों की व्याख्या में किंचित् परिवर्तन करना पड़ेगा—विरज्जति (वि + रज्जति = वि + रज्यन्ते) = विशेष अनुरक्त होते हैं।

*अदिट्ठदोसा* (अदृष्टदोषा) = न दृष्टा नावलोकिता दोषा रात्रिर्यै अर्थात् जिन्होंने रात्रि को नहीं देखा है। अन्यपक्ष में इस शब्द की व्याख्या यों हो जायगी—

न दृष्टा दोषा दुर्गुणा यैः अर्थात् जिन्होंने दुर्गुणों को नहीं देखा है।

विरज्जति = वि (अपि) = भी, रज्जति = अनुरक्त या लाल हो जाती है। यहाँ सस्कृत छाया में 'अपि रज्यन्ते' करना होगा। छेक-पक्ष में विरज्जति का अर्थ है—विरक्त हो जाते हैं। अत अर्थ करते समय 'वि रज्जति' को विरज्जति पढ़ना होगा।

गाथार्थ—मृगलोचने! छेकजन किसी पर अनुरक्त नहीं होते, अनुरक्त होने पर भी विशेष अनुरक्त नहीं होते। जैसे रात्रि को न देखने वाली भी रवि किरणें (रविकर पुल्लिंग) रक्त (वर्ण) हो जाती हैं, वैसे ही छेकजन कोई दोष देखे बिना विरक्त हो जाते हैं।

'अदिट्ठदोसा विरज्जति' में रविकर और दोषा के लिंगों के आधार पर नायक-नायिका व्यवहार समारोपात्मक समासोक्ति है। छेक-पक्ष में दोष दर्शनरूप कारणाभाव में भी विरक्ति रूप-कार्योत्पत्ति के कारण विभावना है।

गाथा क्रमांक ५५०

रज्जावति न रज्जंहि देंति असोक्ख न दुक्खिया होंति ।
असुयविणय त्ति एण्हि दुक्खाराहा जए छेया ॥ ५५० ॥

श्री पटवर्धन ने 'असुयविणय' का ठीक अर्थ देकर भी उस पर अविश्वास प्रकट किया है। उनके अर्थ का समर्थन मेदिनी कोश का यह वाक्य करता है—

विनया तु बलाया स्त्री विनयो प्रणतौ पुमान् ।

संस्कृतटीका में तृतीय चरण का 'असुणमि जाण एण्हि' यह पाठ उद्धृत है। अंग्रेजी टिप्पणी में इस पाठ का अर्थ अस्पष्ट बताया गया है। यदि निम्नलिखित ढंग से सोचें तो इसका कुछ अर्थ निकल सकता है—

'असुणमि' को 'असुणे मि' पढ़िये। 'असुणे' का अर्थ है—हे मूर्ख ! 'मि' अवि या वि (संस्कृत अपि) का अपभ्रंश रूप है (देखिये पाइअसद्दमहण्णव)। अवि या वि का प्रयोग पादपूर्ति के लिये होता है। पउमचरिय के निम्नलिखित पद्य में 'वि' का कोई अर्थ नहीं है, वह केवल पादपूर्ति के लिये ही आया है—

जइ पउम जिणरहो वि हु, भमिहि नयरे सुयपरिकिण्णो ।
ता होही आहारो नियमा पुण अणसण मज्झ ॥ —८।१४९

अब उत्तरार्ध का यह अर्थ कर सकते हैं—

'अरी मूर्खे ! इस समय जगत में छेकजन दुराराध्य हैं'—(यह) जान लो।

गाथा क्रमांक ५५५

अन्नासत्ते वि पिए अहिययर आयरं कुणिज्जासु ।
उद्धच्छि वेयणाइ वि नमंति चरियाइ वि गुणेहि ॥ ५५५ ॥

इसकी संस्कृत छाया यह दी गई है—

अन्यासक्तेऽपि प्रियेऽधिकतरमादरं कुर्वीया ।
ऊर्ध्वाक्षि वेदना अपि नमन्ति चरिता अपि गुणैः ॥

परन्तु तृतीयान्त 'वेयणाइ' को वेदना और 'चरियाइ' को चरिता कैसे समझ लिया गया ? श्रीपटवर्धन के अनुसार यहाँ लिंग व्यत्यय है और उत्तरार्ध का भाव बिल्कुल स्पष्ट नहीं है ( पृ० ५३४ )। संस्कृत टीका में उक्त शब्दों पर विशेष प्रकाश नहीं डाला गया है। 'चरियाइ वि गुणेहि' का विशिष्टार्थ 'चरितगुणैः' अवश्य लिखा है। उपर्युक्त गाथा के द्वितीयार्ध की संस्कृत छाया यों होगी—

ऊर्ध्वाक्षि वेदनया अपि नमन्ति चर्यायां अपि गुणैः ।

शब्दार्थ—वेदना = ज्ञान ( वेदना ज्ञानदुःखयोः —मेदिनी )

चर्या = चरित्र

पूर्ववर्ती टीकाकारों ने वेदना का अर्थ दुःख किया है ।

*अर्थ*—विशाल लोचने ! *अन्य रमणी में आसक्त होने पर भी प्रिय का अधिक*-तर आदर करना, क्योंकि लोग ज्ञान से भी झुक जाते हैं ( विनम्र हो जाते हैं ) और चरित्र के गुणों से भी ।

गाथा में किसी को विनम्र बनाने के दो हेतु बताये गये हैं—ज्ञान और चरित्र । नायिका को चरित्र-गुण ( आदर ) युक्त होने का सुझाव दिया गया है ।

## गाथा क्रमांक ५६१

वण्णड्ढा मुहरसिया नेहविहूणा वि लग्गए कंठे ।
पच्छा करइ वियारं वल्लहट्टुयसारिसा वेसा ॥ ५६१ ॥

रत्नदेव ने द्वितीय चरण की छाया यों की है—

स्नेह विहीनापि लगति कण्ठम् ।

इसकी संस्कृत टीका यह है = "स्नेह विहीनापि तैलादिरहिता कण्ठे तालुनि लगति, अतिरूक्षत्वात्तस्याः ।" गाथा में वेश्या की तुलना चने की रोटी से की गई है । टीकाकार ने अर्थ तो लगभग ठीक ही दिया है परन्तु संस्कृत छाया दोषपूर्ण है । 'नेह विहूणा विलग्गए कंठ' में 'वि' विरोध सूचक अव्यय है जो वेश्या पक्ष में सार्थक है, क्योंकि वह प्रेमरहित होने पर भी गले से लिपट जाती है । चने की रोटी की स्थिति भिन्न है । 'स्नेह विहीन ( तैलादिरहित ) होने पर भी कंठ में लग जाती है'—इस वाक्य में 'भी' के द्वारा विहीन स्नेह हीनता और कण्ठलग्नता का विरोध सूचित हो रहा है । उससे यह अर्थ निकलता है कि यद्यपि स्नेहहीन होने पर चने की रोटी को गले में नहीं लगना चाहिये ( या अटकना चाहिये ), फिर भी वह लगती है । यह वर्णन अनुभव विरुद्ध है । तथ्य यह है कि घी या तेल लगा देने पर चने की रोटी सरलता से गले के नीचे उतर जाती है, अटकती नहीं है । ऊपर उद्धृत टीका वाक्य से स्पष्ट प्रकट होता है कि उसमें चने की रोटी के अर्थ करते समय 'वि' को बिल्कुल छोड़ ही दिया गया है । चने की रोटी के पक्ष में अर्थ करते समय 'वि लग्गए' को 'विलग्गए' पढ़ना होगा—

विलग्गए = विलगति अर्थात् विशेष रूप से लग जाती है
( या अटक जाती है )

इस अर्थ में 'वि' अपि का प्राकृत रूप नहीं है। यह वि उपसर्ग है।

## गाथा क्रमांक ५६२

सहइ सलोहा घणघायताडण तह य वाणसंवंध।
कुठिव्व पउरकुडिला वेस्सा मुट्ठीइ संवहइ ॥ ५६२ ॥

सहते सलोमा ( सलोहा ) घनघातताडन तथा च बाणसम्बन्धम्।
सदंशिकेव प्रचुरकुटिला वेश्या मुष्ट्या संवहति ॥
—रत्नदेवसम्मत संस्कृत छाया

यहाँ बाण संरचना के समय कठोर घनाघात सहन करने वाली सँडसी और वेश्या की तुल्यता का श्लिष्ट शब्दों में प्रतिपादन है। संस्कृत-टीका में 'सलोहा' की उभयपक्षीय व्याख्या कर शेष पदों की छाया मात्र दे दी गई है। श्रीपटवर्धन ने श्लिष्ट-पदों के निम्नलिखित अर्थ दिये हैं—

सलोहा = १—सलोमा ( वेश्या-पक्ष )
२—सलोहा ( सदंशिका पक्ष )

घणघायताडण = १—घनों के आघातों की पीड़ा (सदंशिका-पक्ष)
२—संभोगजन्य सुदृढ़ निष्पीडन ( वेश्या-पक्ष )

बाणसंबंध = १—बाण का सम्बन्ध ( सदंशिका-पक्ष )
२—लिंग का सम्बन्ध ( वेश्या-पक्ष )

पउरकुडिला = १—प्रचुरकुटिला ( सदंशिका-पक्ष )
२—व्यवहार में कुटिल ( वेश्या-पक्ष )

संवहइ = १—वेश्या केवल घूसा मारती है या घूसे से जीती जाती है। ( वेश्या-पक्ष )
२— ।

यहाँ मुष्टि का अर्थ न तो घूसा है और न संवहइ का अर्थ विजित होना ही है। लिंग बाण का अभिधेय नहीं, व्यङ्ग्यार्थ है। अंग्रेजी अनुवादक ने कदाचित् आकार सादृश्य के बल पर ही उसका यह अर्थ किया है परन्तु श्लेष मुख प्रेक्षितया बाण और बाण ( वान ) की अभेद कल्पना अधिक सुकर एवं समीचीन है।

'पउर कुडिल' का अर्थ अपूर्ण है। अब उपर्युक्त पदों की यथार्थ व्याख्या नीचे दी जा रही है—

बाणससवध = १—बाण ( शर ) का सम्बन्ध बाणे बाणेषु वा सम्बन्धो यस्य, यह ताडन का विशेषण है जो बाणों से सम्बद्ध है ( सदशिका-पक्ष )

२—वान ( शुष्क या नीरस ) का संसर्ग ( वेश्या-पक्ष )

पउरकुडिला = १—प्रचुर कुटिल ( सदशिका-पक्ष )

२—पौर कुटिल अर्थात् पौरजनों के प्रति कुटिल व्यवहार करने वाली ( वेश्या-पक्ष )

मुट्ठीइ (मुष्ट्या मुष्टे वा) = मुट्ठी से

स ( स्वम् ) = धन

वहइ = ले लेती है ( वेश्या-पक्ष )

मट्ठइ सवहइ (मुष्ट्या सवहति) = मुट्ठी में वहन करती है या मुट्ठी में रखती है ( अर्थात् अपनी पकड़ में रखती है ) (सदशिका-पक्ष )

गाथा का अर्थ यह है—

जैसे लौह-युक्त प्रचुर कुटिला सदशिका ( सँड़सी ) बाणों से सम्बन्धित, कठोर घनों का आघात सहती है और उस बाण को अपनी पकड़ ( मुट्ठी ) में रखती है, वैसे ही लोभयुक्त एवं पौरजनों से कुटिल व्यवहार करने वाली वेश्या समोगजन्य सुदृढ़ अंग निष्पीडन एवं नीरस ( शुष्क ) जनों के संसर्ग का सहन करती है और ( वेश्यागामियों की ) मुट्ठी से धन ले लेती है।

गाथा क्रमांक ५६३

जाओ पिय पिय पद एवर विज्झाइ त चिय पलित्त।
होइ अवरट्ठिओ च्चिय वेमामत्थो निणग्गि व्व ॥ ५६३ ॥

इसमें तृणाग्नि और वेश्यासार्थ के साम्य का वर्णन है। टीकाकारों ने इस प्राकृत की संस्कृत छाया इस प्रकार दी है—

---

१ हेम प्राकृत व्याकरण, ३।२९

यात प्रियं प्रिय प्रति एक निर्वापयति तमेव प्रदीप्तम् ।
भवत्यपरस्थित एव वेश्यासार्थस्तृणाग्निरिव ॥

इस असमर्थ छाया से वेश्यासार्थ और तृणाग्नि—दोनो पक्षों से सम्बद्ध अर्थ एव श्लेपजन्य चमत्कारातिशय का सम्यक् स्फुरण सभव नही है । प्रो० पटवर्धन को इसकी व्याख्या में पर्याप्त आकर्ष और विकर्ष करना पडा है । उन्होंने श्लिष्ट पदों के ये अर्थ दिये हैं—

त पलित्तं चिय विज्झाइ = १—फूस की आग जैसे ही लगती है वैसे ही एक के बाद दूसरे तृण को बुझा देती है । (अग्निपक्ष)

२—जैसे ही उनमें प्रणय या आसक्ति की आग लगती है वैसे ही एक के बाद दूसरे वेश्या-प्रेमी को नष्ट कर डालती है । (वेश्या-पक्ष)

'विज्झा' क्रिया का वेश्या-पक्ष में कोई सगत अर्थ न बैठने के कारण उन्होने लिखा है—

The root विज्झा is used here in the metaphorical sense 'to destroy or to ruin' अर्थात् यहाँ विज्झा का आरोपित या ध्वनित अर्थ है, नष्ट कर देना। रत्नदेव ने 'त चिय पलित्त' को 'त चिय अपलित्त' समझ कर व्याख्या की है । परन्तु ये क्लिष्ट कल्पनायें प्रकृत-पदों में स्थित निगूढ श्लेप को न समझने के कारण की गई हैं । चर्चित गाथा की सस्कृत छाया इस प्रकार होगी—

यात प्रिय प्रिय ( यातोऽप्रिय प्रियम्[1] ) प्रति एकं विध्यापयति (विध्यायाति) तदेव ( तमेव ) प्रदीप्तम् ( प्रलिप्तम् ) ।

भवत्य परस्थित एव ( भवत्यवरस्थित एव ) वेश्यासार्थस्तृणाग्निरिव ॥

तृणाग्नि-पक्ष में 'विज्झाइ' की छाया विध्यापयति पाइयसद्दमहण्णव

१ प्राकृत व्याकरण में सर्वत्र बहुलाधिकार से यह प्रयोग सिद्ध है। यद्यपि ए और ओ के पश्चात् अ के आने पर प्राय सन्धि नही होती है तथापि सस्कृत से सीधे श्लेषार्थ शब्द निष्पन्न करने में कोई बाधा नही है ।

के आधार पर दी गई है। वस्तुत आचार्य हेमचन्द्र के अनुसार वि उपसर्ग पूर्वक इन्ध् धातु के संयुक्त वर्ण 'न्ध' के स्थान पर झ होता है—

इन्धो झः—हैम सूत्र, २।८

पुन द्वित्व (अनादौ शेषादेशयोर्द्वित्वम्—२।८९) एव पूर्वावस्थित झकार के स्थान पर जकार हो जाने (द्वितीयतुर्ययोरुपरि पूर्व —२।९०) के अनन्तर 'ह्रस्व' सयोगे'—इस सूत्र से ह्रस्वादेश करने पर विज्झ तथा 'स्वराणा स्वरा' (४।२३८)—इस सूत्र से दीर्घत्वविधान करने पर विज्झा क्रिया निष्पन्न होगी, जिसका अर्थ है बुझाना। अत 'विज्झाइ' की (तृणाग्निपक्ष में) हेमचन्द्रसम्मत छाया 'वीन्धे' है। अनेक विद्वान् 'विज्झाइ' की छाया विध्माति' करते है, जिसे केवल रूपान्तर कहा जा सकता है। 'त चिय' की, श्री पटवर्धन कृत छाया 'तमेव' स्वीकार करने पर नपुसक तृण के साथ उसका अन्वय कठिन हो जायगा।

शब्दार्थ—विध्यापयति (वीन्धे) = बुझा देती है (तृणाग्नि-पक्ष)
विध्यायति = वि + ध्यायति, चिन्तन नही करती है, अर्थात् उपेक्षा करती है। यह वि उपसर्ग अभाव-द्योतक है। (वेश्या-पक्ष)

एकम् = १-केवलम्
२-श्रेष्ठ—एकोऽन्य केवल: श्रेष्ठ सख्या कलकोऽप्यविद्ययो —अनेकार्थ संग्रह

पलित्त = १-प्रदीप्त
२-प्रलिप्त, पूर्णतया लिप्त या आसक्त (वेश्या-पक्ष)

अवरट्ठिय = १-अपरस्थित, अन्य में स्थित, (तृणाग्नि-पक्ष)
२-अवरस्थित, अधम जन में स्थित अर्थात् नीच जनों में आसक्त (वेश्या-पक्ष)

जाओ पिय पियं पइ = इष्ट-इष्ट के प्रति गया हुआ (तृणाग्नि-पक्ष)। वेश्या-पक्ष में इसकी संस्कृत छाया 'जातोऽप्रिय प्रिय प्रति' होगी। इसका अर्थ है—अप्रिय प्रेमी के प्रति गया हुआ प्रिय और अप्रिय-दोनों के प्रति गया हुआ।

भावार्थ—जैसे तृण की आग इष्ट-इष्ट (प्रिय) तृण के निकट जाती है एव उस प्रज्ज्वलित मात्र तृण को तुरन्त बुझा देती है (जलते ही बुझा देती है)

और अन्य तृण में स्थित हो जाती है ( लग जाती है ) वैसे ही वश्या समूह अवाञ्छित प्रेमी के निकट जाता है एव उसी पूर्णतया आसक्त श्रेष्ठ पुरुष की उपेक्षा ( अचिन्तन ) करता है तथा अधम नरों में स्थित हो जाता है ( अधम मनुष्यों से सम्बन्ध जोड लेता है ) ।

गाथा क्रमाक ५६४

निम्मलपवित्तहारा बहुलोहा पुलइएण अगेण ।
खग्गलइय व्व वेसा कोसेण विना न सवहइ ॥ ५६४ ॥

निर्मलपवित्रहारा (धारा) बहुलोमा (लोहा) पुलकितनाङ्गेन
खड्गलतिकेव वेश्या कोशेन विना न सवहइ

प्रस्तुत गाथा में निविष्ट 'सवहइ' का अर्थ रत्नदेव ने 'वशीभवति' लिखा है। सस्कृत टीका पर अवलम्बित अग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

जिसके हार निर्मल और पवित्र हैं, जो प्रचुर लोभयुक्त है, जिसके अंग पुलकों से परिपूर्ण हैं, जो कोश ( धन ) के बिना वश में नहीं होती, वह वश्या उस खड्गलतिका के समान है, जिसकी धारा निर्मल एव पवित्र है, जो प्रचुर लौह-युक्त है, जो पुलकों से परिपूर्ण सी दिखाई देती है ( प्रतिफलित किरणों के प्रकाशातिरेक के कारण ) और जो कोश ( म्यान ) के बिना वश में नही होती है ( या नियन्त्रित नहीं होती है ) ।

उपर्युक्त अनुवाद में 'सवहइ' क्रिया के साथ बलपूर्वक अत्याचार किया गया है। 'पुलइएण अगण' का खड्गपक्षीय अर्थ, जिसमें तृतीया विभक्ति की उपेक्षा कर दी गई है, नितान्त असगत है।

शब्दार्थ—सवहइ = १ सज्जित होती है या तैयार होती है ( पाइयसद्-महण्णव ) ।

२. वहन करती है या धारण करती है ।

पुलइएण अगेण = १. पुलकितेनाङ्गेन, पुलकित अगों से ( वेश्यापक्ष )

२ पुलअ ( दृश् ) + क्त ( अ ) = पुलइअ = दृष्ट, अवलोकित, देखे गये या अनावृत अग से ( खड्गपक्ष )

प्राकृत में दृश् धातु को वैकल्पिक पुलअ आदेश हो जाता है ( हैम सूत्र, ४।१८१ ) इस दृष्टि से अर्थ यों होगा—

जैसे निर्मल एवं निष्कलंक धारा वाली, प्रचुर लौहयुक्त खड्गलतिका (तलवार) म्यान के बिना, दिखाई पड़ने वाले (नंगे या अनावृत) अंग से (युद्ध में जाने के लिये) सज्जित नहीं होती है (अर्थात् म्यान के साथ ही जाती है) वैसे ही निर्मल एवं पवित्र हारों वाली, प्रचुर-लोभ-युक्त वेश्या, धन-राशि (कोश) के बिना पुलकित अंगों से (रमण के लिये) सज्जित (तैयार) नहीं होती है (अथवा द्रव्यराशि के बिना किसी को वहन (धारण) नहीं करती अर्थात् अंगीकार नहीं करती है)।

## गाथा क्रमांक ५६६

न गणेइ रूववंतं न कुलीणं नेय रूवमपन्नं।
वेस्सा वाणरि-सरिसा जत्थ फलं तत्थ संकमइ ॥ ५६६ ॥

इसके पूर्वार्ध की छाया यों दी गई है—

न गणयति रूपवन्तं न कुलीनं नैव रूपमम्पन्नम्।

यहाँ समानार्थक 'रूपवन्तम्' और 'रूपसम्पन्नम्' की उपस्थिति के कारण पुनरुक्ति दोष आ जाता है। शुद्ध छाया का स्वरूप यह होगा—

न गणयति रूपवन्तं न कुलीनं नैवारूपसम्पन्नम्।

'नेय अरूवसपन्नं' में सन्ध्यावचामज्लोपविशेषो बहुलम्[1] —इस वररुचि सूत्र से पूर्वस्वर-लोप के अनन्तर 'नेयरूवसंपन्नं' पद निष्पन्न होता है। प्रो० पटवर्धन ने पुनरुक्ति के मार्जन के लिये यह संभावना व्यक्त की है कि 'न गणेइ अरूववंतं' पूर्व सवर्ण सन्धि के परिणामस्वरूप इकारोत्तरवर्ती अकार के लुप्त हो जाने पर 'न गणेइ रूववंतं' हो गया होगा। परन्तु प्राकृत में ऐसे प्रयोग दुर्लभ हैं। पालि में अवश्य ऐसे प्रयोग मिलते हैं।[2] आचार्य हेमचन्द्र ने स्पष्ट उल्लेख किया है कि इकार और उकार के पश्चात् यदि क्रमशः इकार और उकार नहीं आता, कोई अन्य स्वर आता है तो सन्धि नहीं होती है—

न युवर्णस्यास्वे—१।६

गाथार्थ—वेश्या वानरी के समान जहाँ फल (लाभ) होता है वहाँ जाती

---

१ प्राकृत प्रकाश, ४।१

२ परो क्वचि

—मोग्गल्लान व्याकरण, १।२६

है। वह न रूपवान् को गिनती है, न कुलीन को और न कुरूप (अल्प सम्पन्न) को।

### गाथा क्रमांक ५७०

सपत्तियाइ काल गमेसु सुलहाइ अप्पमुल्लाए।
देउलवाडयपत्त तुट्टणसील अइमहग्घ ॥ ५७० ॥

प्रो० पटवर्धन सम्मत छाया—

बाल्या काल गमय सुलभयाल्पमूल्यया।
देवकुलवाटकपत्र त्रुटनशीलमतिमहाघम् ॥

रत्नदेव ने 'सपत्तिया' का अनुवाद 'सपत्रिका' देकर अन्य शब्दों के साथ उसका भी भाव स्पष्ट नहीं किया है। टीका के 'हे पुत्रि सपत्रिकया त्व काल गमय' इस उल्लेख से सूचित होता है कि गाथा में किसी बाला के प्रति उसके हितेच्छु का उपदेश है। परन्तु वेश्या प्रकरण में इस उपदेश की स्वरूपत कोई विशेष सार्थकता नहीं प्रतीत होती है। ऐसी व्याख्या करना अँधेरे में तीर फेंकना है। प्रो० पटवर्धन ने देशीनाममाला के अनुसार 'सपत्तिया' को देशी शब्द घोषित किया है और उसका अर्थ बाला या पिप्पलीपत्र दिया है। अंग्रेजी टिप्पणी में पता नहीं कि 'देउलवाडयपत्त' का अर्थ कदाचित् बिल्वपत्र है। यह पटवर्धनकृत अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

'अपना समय पीपल के पत्तों (या बाला पत्नी) से बिता दो क्योंकि यह सुलभ एव अल्पमूल्य है। देवमन्दिरोद्यान के वृक्ष का पत्ता टूटने वाला और अति महार्घ होता है'।[1]

यदि गाथा में निविष्ट दुल्लह, अप्पमुल्लाए, तुट्टणसील और अइमहग्घ विशेषणों पर किंचित सूक्ष्मता से ध्यान दें तो उपर्युक्त अनुवाद की विसगतियाँ स्वत उभर आयेंगी। पिप्पलपत्र की सुलभता में जितना औचित्य है उतना उसकी अल्पमूल्यता में नहीं, क्योंकि इस देश में वह बिना मूल्य भी प्राप्त हो जाता है। जिस 'तुट्टणसीलता' (भगुरता) 'देउलवाडयपत्त' और सपत्तिया म में धर्म-पार्थक्य प्रतिपादित करना कवि को अभीष्ट है, वह क्या पिप्पलपत्र में नहीं है? देवमन्दिर से सम्बन्ध होने के कारण किसी वाटिका के वृक्ष-पत्रों में अति-

---

1 वज्जालग्ग (अंग्रेजी संस्करण), पृ० ३५४ पर मूल अंग्रेजी

महार्घता का गुण नही आ जाता, अति पवित्रता अवश्य सभव है। यदि कदाचित् कारण विशेष से महार्घता भी आ जाये तो भी अति-महार्घता असभव है। अत पत्र-महार्घता का हेतु देवमन्दिरोद्यान-सम्बन्ध अपार्थक है। यदि गाथा में 'पत्त' का अर्थ पत्र (पत्ता) होता तो कवि उसे 'फटने वाला' लिखता 'टूटने वाला' नही। यहाँ न तो 'पत्त' का अर्थ पत्र है और न 'सपत्तिया' का अर्थ पिप्पल-पत्र। देशीनाममाला के साक्ष्य पर यदि 'सपत्तिया' का अर्थ बाला सुलभ भले ही हो, प्राय: बाजारो में बिकती नही, यदि कभी बिकती भी है तो अल्प मूल्य नही होती। अतएव उपर्युक्त व्याख्यायें भ्रामक एव व्यर्थ हैं। वस्तुत 'संपत्तिया' एक पद ही नही है। भ्रमवश दो भिन्न शब्दो को एक समझ लिया गया है—

१ स = स्वम् २ पत्तिया = पत्तिमा = पात्री, पात्री का प्राकृतरूप 'पत्ती' होगा। स्वार्थिक क (य) जोडने पर 'पत्तिया' हो जायगा। स्वम् का अर्थ है-- अपना और पात्री का अर्थ है—थाली। गाथा के पूर्वार्ध का अन्वय निम्नलिखित होगा—

सुलहाइ अप्पमुल्लाए पत्तियाइ स काल गमेसु।
(सुलभयाल्पमूल्यया पात्र्या स्व काल गमय)

'देउलवाडयपत्त' का अर्थ राजभवन का पात्र (बर्तन) है। वाडय शब्द यहाँ वाटिका नही, भवन के अर्थ में प्रयुक्त है। वज्जालग्ग की भाषा पर अपभ्रश का प्रभूत प्रभाव है। बहुत सी गाथाओ में अपभ्रश की विभक्तियो का नि सकोच प्रयोग किया गया है। अत हम विवेच्य गाथा को उसी प्रभाव-परिधि में रखत है। अपभ्रश में प्राय एक स्वर के स्थान पर दूसरा स्वर हो जाता है (स्वराणा स्वरा प्रायोऽपभ्रशे)। इस रीति से भवन वाचक सस्कृत वाटी शब्द प्राकृत में 'वाडी' और अपभ्रश में वाड हो गया। पुन स्वार्थिक क प्रत्यय (य) सयुक्त होने पर वही वाडय बन गया है। प्राकृतत्वात् लिंग व्यत्यय के परिणामस्वरूप भी 'वाडी' का 'वाड' होना समव है। यद्यपि मेदिनी कोश में 'कुटी वास्तुनो स्त्रियाम्' और हेमचन्द्रकृत अनेकार्थसग्रह में 'वाटी वास्तौ गृहोद्यानकुद्यो' इत्यादि उल्लेखों के साक्ष्य पर कहा जा सकता है कि सस्कृत में स्त्रीलिंग वाटी शब्द ही भवनवाचक है, वाट शब्द नही। परन्तु ऐसी बात नही है, सस्कृत ग्रन्थकारो ने वाट शब्द का भी भवन के अर्थ में प्रयोग किया है—

इत्य यशोदा तमशेषशेखर मत्वा सुत स्नेहनिबद्धधीर्नृप।
हस्ते गृहीत्वा सहराममच्युत नीत्वा स्ववाट कृतवत्यथोदयम्॥

—श्रीमद्भागवत महापुराण, १०।११।२०

गाथार्थ—सुलभ एवं अल्प मूल्यवाली थाली से (या पत्रिका = पत्तल से) अपना समय बिता दो। राजभवन में प्रयुक्त होने वाले पात्र (बर्तन) टूटने वाले और बहुत मूल्यवान होते हैं।

थाली, पत्तल या पत्ता अपनी पत्नी का प्रतीक है और राजभवन का पात्र वेश्या का।

## गाथा क्रमांक ५७६

मा जाणह मह सुहय वेस्साहियय समम्मणुल्लाव।
सेवाललित्तपत्थरसरिसं पडणेण जाणिहिसि ॥ ५७६ ॥

मा जानीत मम सुभग वेश्याहृदय समन्मनोल्लापम्
शैवाललिप्तप्रस्तरसदृशं पतनेन ज्ञास्यसि

—रत्नदेवसम्मत संस्कृत छाया

अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"यह मत सोचो (या विश्वास करो) कि विश्वासयुक्त अव्यक्त भाषणों से परिपूर्ण मेरा वेश्या-हृदय सुन्दर है। तुम अपने पतन से जानोगी कि यह उस प्रस्तर के समान है जो काई से ढक चुका है।"

उपर्युक्त अर्थ संस्कृत टीका के आधार पर है और उसके अनुसार गाथा किसी वेश्या को सम्बोधित की गई है। यह अनुवाद किसी भी दशा में उचित एवं सन्तोषप्रद नहीं कहा जा सकता। इस प्रकार अर्थ करने पर हृदय का विशेषण 'समन्मनोल्लाप' (अव्यक्त कथनयुक्त) असंगत हो जाता है, क्योंकि वेश्याहृदय सूक्ष्मविचारों का अधिकरण है, मुखनिष्ठ स्थूल उल्लापों का नहीं। प्रो० पटवर्धन ने हृदय का अर्थ Heart लिखा है जो ठीक नहीं है। यहाँ उसका अर्थ छाती (Breast) है।

हृदयं मानसे वृक्षोरसोरपि नपुंसकम्। —मेदिनी

विवक्ष्य गाथा का शुद्ध छाया निम्नलिखित है—

मा जानीत मम सुखदं वेश्याहृदयं स्वमदनोल्लापम्।
शैवाललिप्तप्रस्तरसदृशं पतनेन ज्ञास्यथ ॥

'मम्मण' का अर्थ मदन (काम) है—मम्मणो मयणरेहा—

देशीनाममाला, ६।१४१

उत् उपसर्ग युक्त 'लाव' (लू + कर्तरि घञ्) का अर्थ है—उखाड़ने या काटने वाला। स्व शब्द आत्मीय वाचक है। 'स्वमदनोल्लाव' की व्याख्या यह है—स्वस्य स्वानुरक्तस्य जनस्य मदनोल्लाव काम—विकाराच्छेदकम्। प्रस्तुत गाथा में वेश्या के आलिंगन को ही जीवन का चरम-सौख्य समझने वाले किसी विलास-लोलुप तरुण को सचेत किया गया है।

गाथार्थ—स्वजनो (प्रेमियो) की काम वासना का उच्छेद (उपशमन) करने वाली, वेश्या की छाती मुझे सुखद होगी—यह मत समझो। तुम अपने पतन से जानोगे कि वह शैवाल-लिप्त प्रस्तर के समान है।

### गाथा क्रमाक ५७९

न हु कस्स वि देंति धण अन्न देंत पि तह निवारंति।
*अत्था कि किविणत्था सत्थावत्था सुयति व्व* ॥ ५७९ ॥

न खलु कस्यापि ददति धनमन्य ददतमपि तथा निवारयन्ति
अर्था कि कृपणस्था शास्त्रावस्था श्रयन्त इव

—रत्नदेवकृत सस्कृत छाया

श्री पटवर्धन न उपर्युक्त छाया को गोरखधधा बताकर चतुर्थ चरण में यह परिवर्तन किया है—

स्वस्थावस्था स्वपन्तीव—और पूरी गाथा का अनुवाद यो किया है—

"वे स्वय किसी को धन नही देते, देते हुये अन्य व्यक्ति को भी रोक देते है, तब क्या हम यह कह सकते है कि कृपणो के धन निश्चिन्त (अपने में स्थित) होकर सोते है।" विभिन्न दृष्टियो से विचार करने पर यह अनुवाद उचित नही प्रतीत होता। गाथा में 'व्व' (इव) या तो उपमा द्योतक हो सकता है या उत्प्रेक्षा द्योतक। प्रश्नवाचक किम् शब्द की उपस्थिति के कारण उसे उत्प्रेक्षा द्योतक मानना सभव नही है क्योकि सभावना स्वरूपत प्रश्नशून्य होती है। प्रश्न के आविर्भाव के साथ ही उत्कटैककोटिक सन्देहात्मक सभावन व्यापार (उत्प्रेक्षा का हेतु) निरस्त हो जाता है। 'किम्' को वितर्क द्योतक मानने पर भी अर्थत सशय की ही उपलब्धि होती है। इस प्रकार सभावना स्वय सशय का विषय बन जाती है। अत 'व्व' (इव) को उपमा-द्योतक मानना ही उचित है। मैं रत्नदेवकृत सस्कृत छाया को ही उपयुक्त एव अर्थपूर्ण समझता हूँ। श्री पटवर्धन उस अव्याख्यात छाया का अर्थ नही समझ सके। फलत उन्हें दूसरी छाया गढनी पडी। रत्नदेवकृत सस्कृत छाया की व्याख्या इस प्रकार है—

शब्दार्थ—अत्था ( अर्था ) = १—धन

२—अभिधेय, प्रतिपाद्य विषय

सत्थावत्था ( शास्त्रावस्था ) = शास्त्रों में अवस्थित, यह पद अर्थ का विशेषण है।

किविणत्था ( कृपणस्थाः ) = कृपण में स्थित।

सुव्वंति ( श्रूयन्ते ) = सुने जाते हैं।

भावार्थ—कृपण किसी को भी धन नहीं देते और अन्य देते हुये व्यक्ति को रोक देते हैं। क्या उनके धन ( कृपण में स्थित धन ) शास्त्र में अवस्थित ज्ञान-तत्त्व ( अर्थ = अभिधेय, प्रतिपाद्यतत्त्व ) के समान सुने जाते हैं ?

आशय यह है कि शास्त्र में जिस ज्ञान तत्त्व का वर्णन होता है वह श्रुति का विषय है, चक्षु का नहीं। जैसे शास्त्र की दुरूह पदावली का अर्थ जब बतलाया जाता है तब सामान्य जन भी केवल सुनते हैं। उस परम तत्त्व का साक्षात् अनुभव करने की क्षमता सब में नहीं रहती है, उसी प्रकार दूसरों की चर्चा का विषय बनने के लिये ही कृपणों के पास धन रहता है। उपभोग न करने के कारण वह प्रत्यक्ष दिखाई नहीं पड़ता। उपर्युक्त अर्थ में 'व्व' को प्राकृतत्वात् 'सत्थावत्था' से अन्वित किया गया है। यदि कि किविणत्था। ( किं कृपणस्था. = कुत्सिते कृपणे स्थिता ) को एक पद मान लें तो अर्थ का स्वरूप यह हो जायगा—

मानों कुत्सित कृपण में अवस्थित अर्थ ( धन और अभिधेय या तत्त्व ) शास्त्र में स्थित रहकर सुने जाते हैं।

उत्तरार्ध के इस अर्थ में 'व्व' से उत्प्रेक्षा प्रकट होती है। यदि हम 'व्व' को अवधारण[1] के अर्थ में ग्रहण करें तो पूर्वोक्त रत्नदेवकृत संस्कृत छाया के चतुर्थ चरण का किंचित् परिवर्तित स्वरूप यह हो जायगा—

शास्त्रावस्था. श्रूयन्त एव।

तब उत्तरार्ध का यह अर्थ होगा—

---

१. पाइयसद्दमहण्णव में प्राकृत सर्वस्व के आधार पर 'व्व' को वा का रूप माना गया है। वा के अनेक अर्थों में अवधारण भी एक है। मेदिनी कोश में वा को उपमा वाचक माना गया है और यह भी बताया गया है कि यह शब्द केवल पादपूर्ति के लिये प्रयुक्त होता है।

क्या कृपण में अवस्थित अर्थ ( धन और अभिधेय या तत्त्व ) शास्त्र में स्थित होकर केवल सुने जाते हैं।

इस अर्थ में न उपमा है और न उत्प्रेक्षा।

### गाथा क्रमांक ५८५

देमि न कस्स वि जंपइ उद्दारजणस्स विविहरयणाइं।
चाएण विणा वि नरो पुणो वि लच्छीइ पम्मुक्को॥ ५८५॥

ददामि न कस्यापि वदति उदारजनस्य विविधरत्नानि
त्यागेन विनापि नरः पुनरपि लक्ष्म्या प्रमुक्तः

—रत्नदेवकृत संस्कृत छाया

रत्नदेव ने 'उद्दार' का अर्थ उदार लिखा है। श्री पटवर्धन ने उत् + द्वार = उद्द्वार = अद्वार अर्थात् द्वारहीन या दरिद्र—यह अर्थ किया है। अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—"कृपण, 'गृहहीनों को विविध रत्न देता हूँ'—यह नहीं कहता है। परन्तु फिर भी बिना दिये मनुष्य धन द्वारा त्याग दिया जाता है।"

उपर्युक्त अनुवाद से कृपणता के अभिप्रेत चरमोत्कर्ष की अविकल अवगति नहीं होती है क्योंकि कार्पण्य का व्यंजक दानाभाव है, जल्पनाभाव नहीं। अर्थ-प्रोक्त जल्पन प्रतिषेध मौनदातृत्व का भी साधक हो सकता है, क्योंकि उच्चाशय दाता सत्पात्रों को प्राज्य-द्रव्य देकर भी मौन रहते हैं, ढिंढोरा नहीं पीटते हैं। यदि पूर्वार्ध-प्रक्रान्त जल्पन-प्रतिषेध में विधेयत्व अभीष्ट होता तो उत्तरार्ध में 'जल्पनेन विनापि' इत्यादि कहकर उसका अनुवाद किया जाता। 'त्यागेन विनापि'—इस विरोध की परिपूर्णता के लिये पूर्वार्ध मे त्यागाभाव का प्रमुखतया प्रतिपादन उचित है। अन्यथा दोनो गाथार्धों में कोई सम्बन्ध नहीं रह जायेगा। गाथा का अर्थ यह है—कृपण कहता है—मैं किसी भी उदार ( श्रेष्ठ = सत्पात्र ) व्यक्ति को विविध रत्न नहीं देता हूँ। ( परन्तु ) दान के बिना भी मनुष्य को लक्ष्मी छोड़ देती है।

### गाथा क्रमांक ५८७

सिरजाणुए निउत्तो उड्डो हत्थेण खणणकुसलेण।
कुद्दालेण य रहियं कह उड्डो आणए उययं॥ ५८७॥

अर्थों में होने वाले, इस प्रत्यय के व्यापक प्रयोगों को अवधी के निम्नलिखित उदाहरणों से भली-भाँति समझ सकते हैं—

शील या स्वभाव—रिसिहा (क्रोधी स्वभाव वाला)
चौंकहा (चौंकने के स्वभाव वाला)
लतहा (लात मारने की आदत वाला)
लल्चिहा (लालची स्वभाव वाला)
नैकट्य —घुरहा (घूर के निकट रहने वाला)
निवास —कलकतिहा (कलकत्ता में रहने वाला या कलकत्ता का निवासी)
पुरबहा (पूरब का निवासी)
उतरहा (उत्तर का निवासी)
प्रवृत्ति —टोटकहा (जादू-टोने में प्रवृत्ति वाला)
टोनहा (टोना करने वाला)
रुचि —गुरहा (गुड़ में रुचि रखने वाला)
भतहा (भात में रुचि रखने वाला)
नैपुण्य —ढोलिहा (ढोल बजाने मे निपुण)
ढेलहा (ढेला फेंकने वाला)
प्राचुर्य —पनिहा (जिसमें पानी अधिक है)
ककरहा (जिसमें कंकण अधिक है)
नोनहा (जिसमें नमक अधिक है)
पण्य —कपड़हा (कपड़ा जिसका विक्रेय या पण्य है)
बरतनहा (बर्तन जिसका विक्रेय या पण्य है)
प्रहरण —लठिहा (लाठी जिसका प्रहरण या हथियार है)
तरवरिहा (तलवार जिसका प्रहरण है)
संस्करण—तेलहा (तेल से संस्कृत या तेल में बनी वस्तु)
नियोग —भितरिहा (भीतर नियुक्त)
रक्षण —घटहा (घाट का रक्षक)
तुल्यता —मुरदहा (मुरदे के समान, जैसे मुरदहा बैल)
संसृष्टि —दुधहा (दूध से संसृष्ट)

इस प्रत्यय का दर्शन अर्वाचीन प्राकृत व्याकरणों में नहीं होता। परन्तु इसका मूल संस्कृत में सुरक्षित है—

कराभ्या बमयुस्तितुतयस —अष्टाध्यायी, ५।२।१३८
तुन्दिवलिवटेर्भ —अष्टाध्यायी, ५।२।१३८

उपर्युक्त सूत्रों में उल्लिखित भ प्रत्यय ही हिन्दी में हा हो गया है। संस्कृत तुन्दिभ से ही अवधी का तोंतिहा शब्द बना है। पालि में भी इस प्रत्यय के अस्तित्व का पूर्ण पता है—

तुण्डयादीहि भो —मोग्गल्लान व्याकरण, ४।८३

यहाँ तुण्डिभ ( चोंच वाला ) सालिभ ( शालि वाला ) आदि शब्दों की निष्पत्ति बताई गई है। प्राकृत में तण्हा के अन्त्य स्वर का ह्रस्वादेश करने के पश्चात् हा प्रत्यय का विधान करने पर तण्हा शब्द बनेगा। संस्कृत में उसकी छाया तृष्णावती है। संस्कृत छाया में तृष्णका शब्द चिन्त्य है।

## गाथा क्रमांक ६००

किसिओ सि कीस केसव किं न कओ धन्नसंगहो मूढ।
कत्तो मणपरिओसो विसाहियं भुंजमाणस्स ॥ ६०० ॥

कृशितोऽसि कस्मात् केशव किं न कृतो धन्यासंग्रहो ( धान्यसंग्रह ) मूढ
कुतो मन परितोषो विशाखिका ( विषाधिक ) भुञ्जानस्य
—श्रीपटवर्धनसम्मत संस्कृत छाया

अंग्रेजी अनुवाद यों है—

केशव, क्यों दुर्बल हो? अरे मूढ! क्यों तुमने धान्य-संग्रह नहीं किया? (श्लेष-द्वारा—क्यों तुमने सुन्दर रमणियों का संग्रह नहीं किया?) जो व्यक्ति हानि-प्रद पदार्थ का भोजन करता है (जो वस्तु विषतुल्य हानिकर है) उसे कैसे मानसिक सन्तोष हो सकता है? (श्लेष-द्वारा—जो व्यक्ति विशाखा नामक गोपी के साथ संभोग करता है उसे कैसे मानसिक सन्तोष हो सकता है?)

टिप्पणी में लिखा गया है कि इस गाथा के पूर्वार्ध में प्रश्न और उत्तरार्ध में उसका उत्तर है। यह उल्लेख भ्रमजनित है। पूर्वार्ध में कृशता और धान्य-संग्रहाभाव का हेतु पूछा गया है और उत्तरार्ध में बताया गया है, मानसिक-तुष्ट्यभाव का हेतु विषाधिक भोजन, जो अपृष्ट-प्रतिवचन होने के कारण उन्मत्त प्रलापवत् है। जिजीविषा रहने पर किसी भी अनुन्मत्त मनस्तुष्टिकामी पुरुष का जान-बूझकर विषाधिक भोजन करना उपपत्ति रहित एवं असम्भव है। भोजन की विषाधिकता मरण का हेतु है, मनस्तोषाभाव का नहीं। विष को

ग्राह्य एवं आपाततः तृप्तिकारक बनाने के लिये ही उसे भोजन या गुडादि में मिला दिया जाता है। वस्तुतः भोजन की अनास्वाद्यता या रूक्षता मनस्तोषाभाव का हेतु है। गाथा में उसी का उल्लेख अपेक्षित है। रत्नदेवसूरि ने भोजन-पक्ष में 'विसाहिय' की छाया 'विसाधितम्' की है ( वि + साधितम् = अनिष्पन्न, अपरिपक्व या उचित रीति से न बनाया हुआ )। वही शुद्ध भी है क्योंकि कच्ची ( अधपकी ) रसोई विवशता की स्थिति में भले ही ग्राह्य हो जाय, सन्तोषप्रद नहीं हो सकती है। सूक्ष्मदृष्टि से पर्यालोचन करने पर 'किसिओ' के अन्तराल से भी झाँकते हुये श्लेष की झलक मिलती है—

किसिओ = १ कृशित = दुर्बल

२ कृष्ट = आकर्षित या खिंचा हुआ।

प्रसंग—किसी उन्मत्त यौवनावल्लवी के अनुपम लावण्य पर विशाखा-प्रेमी कृष्ण को आकृष्ट होते देखकर उसकी ( वल्लवी की ) सहेली की भंगिमा-पूर्ण उक्ति है।

अर्थ—कृष्ण, तुम दुर्बल क्यों हो ? अरे मूढ ! तुमने धान्य-संग्रह क्यों नहीं किया ? जो अपरिपक्व ( कच्चा ) भोजन करता है, उसके मन को सन्तोष कैसे मिल सकता है ?

शृङ्गार-पक्ष—कृष्ण, तुम आकृष्ट क्यों हो गये ? अरे मूढ ! तुमने सुन्दर रमणी का सम्यक् अधिग्रहण ( स = सम्यक्, ग्रह = अधिग्रहण या स्वीकार ) क्यों नहीं किया ? जो विशाखा ( एक गोपी ) के साथ संभोग करता है, उसे सन्तोष कैसे मिल सकता है ?

अंग्रेजी टिप्पणी में लिखा है कि विषाधिकम् ( विसाहिय ) में विष का अर्थ जल भी हो सकता है परन्तु जलाधिक वस्तु में पेयता का गुण आ जाता है, भोज्यता का नहीं। अतः वह भी अनुपयुक्त है।

पाणय परुटाइ पेम्माइ —६०३वीं गाथा का अन्तिम चरण

प्रो० पटवर्धन का आक्षेप है कि यहाँ पणय ( प्रणय ) और पेम्म ( प्रेम ) में पुनरुक्ति दोष है। यह आक्षेप सारहीन है। गाथा में प्रणय का अर्थ विश्वास है, प्रेम नहीं—

प्रणयः प्रश्रये प्रेम्णि याञ्चाविश्रम्भयोरपि —मेदिनी

हम इस वर्णन को पुनरुक्तवदाभास मान सकते हैं। प्रणय-प्ररूढ ( पणय-

पण्ड ) का अर्थ है—विश्वास से उत्पन्न । अथवा उसकी छाया 'प्रणत प्रहृदानि प्रेमाणि' करके यह अर्थ ले सकते हैं—

विनम्र लोगों के द्वारा उत्पन्न किये हुये प्रेम को ।

### गाथा क्रमांक ६०४

सच्चं चिय चवइ जणो अमुणियपरमत्थ नदगोवालो ।
थणजीवणो सि केसव आभीरो नत्थि संदेहो ॥ ६०४ ॥

सत्यमेव वदति जनोऽज्ञात परमार्थो नन्दगोपाल
स्तन्यजीवनोऽसि केशवाभीरो नास्ति सन्देह

—श्रीपटवर्धनसम्मत संस्कृत छाया

रत्नदेव ने इसकी व्याख्या नहीं की है । श्रीपटवर्धन ने 'अमुणिय परमत्थ' को 'अमुणियपरमत्थो' समझकर इस पद्य का निम्नलिखित अर्थ दिया है—

"लोग यह सत्य ही कहते हैं कि नन्दगोपाल ( कृष्ण के पोषक पिता ) सत्य को नहीं जानते हैं । अरे कृष्ण ! तुम माता की छाती का दूध पाने वाले अहीर ( मूर्ख ) हो—इसमें सन्देह नहीं है ।"

उपर्युक्त अर्थ के सम्बन्ध में उनका यह उल्लेख है—

This seems to be the sense. But the exact point of the taunt is obscure

यहाँ उसकी युक्तिमत्ता का विवेचन अनावश्यक है । द्वितीय-पाद में अवस्थित 'अमुणियपरमत्थ' को 'अमुणियपरमत्थो' समझना केवल क्लिष्टकल्पना है । 'अमुणिय-परमत्थनदगोवालो' एक ही समस्त पद है । उसकी व्याख्या यों होगी—न मुणियो णाओ परमो सेट्ठो अत्थो अण पयोअण वा जेण तारिसो नदस्स गोवालो गोरक्खओ कण्हो इच्चत्थो अर्थात् परम अर्थ को न जानने वाला, नन्द का चरवाहा या गोरक्षक । 'परमत्थ' और 'थणजीवणो' पदों में श्लेष है और उनका अर्थ निम्नलिखित है ।

परमत्थ (परमार्थ) = १. श्रेष्ठधन (परम = श्रेष्ठ, अर्थ = धन)
२. अन्तिम प्रयोजन अर्थात् मैथुन (परम = अन्तिम, अर्थ = प्रयोजन)

थण जीवण (स्तन्य जीवन) = १. स्तन्य क्षीरमेव जीवनमाजीविका यस्य अर्थात् दूध ही जिसकी जीविका है, दुग्ध-विक्रेता ।

२ स्तन एव जीवन प्राणप्रदो यस्य अर्थात् स्तन ही जिसे जिलाता है। अथवा स्तन एव जीवन प्रिय जीवित वा यस्य अर्थात् जिसे स्तन ही प्रिय है या स्तन ही जिसका जीवन है।

यह किसी ऐसी सुरतोत्कण्ठिता विदग्ध गोपिका की सोल्लासोक्ति है, जिसके पीनपयोधरों का उपमर्दन करके ही कृष्ण सतुष्ट रहते थे एव एकान्त में यथेष्ट अवसर उपलब्ध होने पर भी मैथुन के लिये कभी प्रयास नही करते थे।

अर्थ—केशव, लोग सत्य ही कहते हैं उत्कृष्ट धन को न जानने वाले, तुम, नन्द के चरवाहे (गोपाल) एव क्षीरजीवी (या दुग्ध-विक्रेता) अहीर (जाति-विशेष) हो—इसमें सन्देह नही है।

शृगारपक्ष—केशव, लोग सत्य कहते हैं—अन्तिम प्रयोजन (अर्थात् सभोग) को न जानने वाले तुम, नन्द के चरवाहे एव स्तन से जीवित रहने वाले (या स्तन-मर्दन को ही अति प्रिय समझने वाले) अहीर (मूर्ख) हो—इसमें सन्देह नही है।

### गाथा क्रमाक ६०९

चदाहयपडिबिबाइ जाइ मुक्कट्टहासभीयाए।
गोरीइ माणविहडणघडतदेह हर नमह ॥ ६०९ ॥

चन्द्राहतप्रतिबिम्बाया यस्या मुक्ताट्टहासभीताया
गौर्या मानविघटनघटमानदेह हर नमत

—रत्नदेवकृत सस्कृत छाया

छायाकार ने व्याख्या नही दी है। अग्रेजी टिप्पणी में शब्दों का अर्थ देकर लिखा है कि इस पद्य का भाव स्पष्ट नही है अर्थ-काठिन्य के कारणों का वर्णन इन शब्दों में है—

१ The sense of this stanza remains obscure, because of the expression चदाहयपडिबिंबाए।

२. The reason of Parvat s mana Is not clear

मेरे विचार से गौरी के मानहेतु और 'चदाहयपडिबिबाए' की दुरधिगम्यता के कारण गाथा में जो दुरूहता आ सकती है, उससे कही अधिक भयानक अर्थ-व्याघातकारी तत्त्व सस्कृत छाया में निविष्ट हो गया है। जिस पर श्रीपटवर्धन की दृष्टि ही नही पडी। चन्द्राहतप्रतिबिम्बाया मुक्ताट्टहासभीताया यस्याः गौर्याः

मानविघटनघटमानदेह हर नमत—यह संस्कृत छाया वाक्य साकाङ्क्ष है, क्योंकि यस्या की आकाङ्क्षा पूर्ण करने वाला कोई भी पद नहीं है। 'जिस गौरी का' इस वाक्यांश को सुनते ही 'किस गौरी का ?' यह प्रश्न निसर्गत समन्वित हो जाता है। अत उस प्रकान्त-प्रश्न का उत्तर बिना दिये अप्रकान्त हर को प्रणाम करने का उपदेश देने के कारण पूर्ववाक्यांश असंगत प्रलाप बन कर रह जाता है। 'जिस गौरी के मानविघटन में घटमानदेह हर को प्रणाम करो' यह वाक्य तब तक अपूर्ण एव अशुद्ध है जब तक 'जिस' की आकाङ्क्षा 'उस' शब्द के विनियोग द्वारा पूर्ण नहीं कर दी जाती।[1]

वस्तुत उक्त संस्कृत छाया ही प्रस्तुत गाथा की दुरूहता का मूल निदान है। यदि उस अशुद्ध छाया को निम्नलिखित परिमार्जित स्वरूप दे दें तो साकाङ्क्षत्व दोष की निवृत्ति हो जायगी और आर्थिक क्लिष्टता का भी निराकरण हो जायेगा—

चन्द्राधृतप्रतिबिम्बाया (चन्द्राहृतप्रतिबिम्बाया वा) जातिमुक्ताट्टहासभीताया गौर्या मानविघटनघटमानदेह हर नमत ॥

गाथार्थ—चन्द्राधृतप्रतिबिम्बाया = चन्द्रेण आधृत गृहीत प्रतिबिम्ब यस्या अथवा चन्द्रेण आहृत प्रतिबिम्ब यस्या अर्थात चन्द्रमा ने जिसके प्रतिबिम्ब को धारण किया है।

जातिमुक्ताट्टहास भीताया = जातिरिव मालतीपुष्पमिव मुक्तस्त्यक्तो योऽट्टहासस्तस्माद् भीताया अर्थात चमेली के पुष्प के समान विकीर्ण अट्टहास स डरी हुई।

अंग्रेजी अनुवादक ने प्रतिबिम्ब का अर्थ मुखमण्डल किया है, जो बिल्कुल निराधार एव कपोलकल्पित है।

प्रसग—शिव के मुक्ताट्टहास से भीत पार्वती जब शरणार्थ उनके निकट पहुँची तब उन्हें पति के ललाटस्थ चन्द्र में अपनी प्रतिच्छवि दिखाई पड़ी। फिर तो उसे अपनी सपत्नी समझकर तुरन्त हो मानकर बैठी। प्रस्तुत गाथा में उन्हीं कोपकषायिताक्षी अम्बिका के अनुनय म सलग्न शिव को प्रणाम करने का उपदेश है।

गाथार्थ—जो चमेली के पुष्प के समान (शिव के) उन्मुक्त शुभ्र अट्टहास

१ प्रागुपात्तस्तु यच्छब्दस्तच्छब्दोपादान विना साकाङ्क्ष।

—काव्यप्रकाश, सप्तम उल्लास

से भीत हो चुकी थी तथा जिनका प्रतिबिम्ब चन्द्रमा में पड़ रहा था, उन गौरी के मानापनयन में जिनका शरीर व्याप्त है, उन शिव को प्रणाम करो। शिव के ललाट पर स्थित कलामात्रावशेष शशिशकल में प्रकाश-पुञ्ज का स्फुरण न होने के कारण प्रतिबिम्बन क्रिया स्वाभाविक है।

### गाथा क्रमांक ६१०

नमिऊण गोरिवयणस्स पल्लव ललियकमलसरभमरं।
कय-रइ-मयरद-कल ललियमुहं तं हरं नमह॥ ६१०॥

नत्वा गौरीवदनस्य पल्लव ललितकमलसरोभ्रमरम्
कृतरतिमकरन्दकल ललितमुख त हर नमत॥

—रत्नदेवकृत अव्याख्यात छाया

अंग्रेजी टिप्पणी में लिखा गया है कि 'गोरी वयणस्स पल्लव' और 'कयरइ-मयरदकल'—इन दो वर्णनो की दुरूहता के कारण इस गाथा का अर्थ स्पष्ट नही है। टिप्पणी के अनुसार 'गोरी-वयणस्स' 'ललियकमलसरभमर' से अन्वित नही हो सकता और नमिऊण का भी सम्बन्ध स्पष्ट नही है। निम्नलिखित ढग से किया गया अंग्रेजी अनुवाद केवल शाब्दिक है—

"सुन्दर मुख वाले उन शिव को प्रणाम करो जो गौरी के मुखरूपी सरोवर में मँडराने वाले मधुप हैं।"

लेखक ने इस अनुवाद के सम्बन्ध में यह टिप्पणी दी है—

"The rendering given in the English translation is a desperate attempt to salvage some sense out of the stanza."

उपर्युक्त गाथा की दुरूहता का कारण सस्कृत छाया की अशुद्धि है। पूर्वार्ध की छाया इस प्रकार होनी चाहिये—

नत्वा गौरी वदनस्य पल्लव ललितकमलसरभ्रमरम।

'गौरोवदनस्य पल्लवम्' का अर्थ है—गौरी के मुख के पल्लव को अर्थात् अधरों को। सर का अर्थ है—जाने वाला ( सरतीति सर, सृ गतौ + अच् )। देशीनाममाला में कमल को मुख का पर्याय बताया गया है—

पिढरपडहेसु मुहहरिणेसु अ कमलो।—२।५४

यहाँ एक ही कमल में दो भिन्न अर्थों (मुख और पंकज) का अभेदारोप होने के कारण श्लेष मूलक रूपक है। अत कमल का अर्थ है—मुख ( कमल ) रूपी कमल

( पकज )। कयरइमकरदकल' ( कृतरतिमकरन्दकलम् ) द्रुर का विशेषण है। इसका अर्थ है—जिसने रतिरस की कला का अभ्यास किया है ( कृता अभ्यस्ता रतिमकरन्दस्य रतिरसस्य कला निपुणता येन )। अब पूरी गाथा का भाव बिल्कुल स्पष्ट है। अर्थ—गौरी के अधरों को प्रणाम करके उन ललित मुख शिव को प्रणाम करो, जो लावण्य-युक्त मुखरूपी कमल के निकट जाने वाले ( चुम्बनार्थ ) भ्रमर हैं और जिन्होंने रति-रस की कला का अभ्यास किया है।

गाथा क्रमाक ६२८

जा इच्छा कावि मणोपियस्स तग्गय मण म्मि पुच्छामो।
ससय वहिल्लो सि तुम जीविज्जइ अन्नहा कत्तो ॥ ६२८ ॥

येच्छा कापि मन प्रियस्य तद्गत मनसि पृच्छाम।
शशक त्वरितोऽसि त्व जीव्यतेऽन्यथा कुत ॥

—रत्नदेवकृत सस्कृत छाया

निम्नलिखित अंग्रेजी अनुवाद बिल्कुल शाब्दिक है—

"जो हृदय को प्रिय है उसकी जो कुछ भी इच्छा होती है, हम उसे अपने मन में पूछ लेती हैं। अरे शशक, तुम बहुत शीघ्रगामी हो, अन्यथा तुम कैसे जीवित[1] रहते।"

इस अर्थ में पूर्वार्ध और उत्तरार्ध परस्पर असम्बद्ध हैं और पद्य के तात्पर्य का भी पता नहीं है। अनुवादक ने तग्गयं' का अर्थ 'उस मन प्रिय के विषय में' या 'उस इच्छा के विषय में' ( पृ० ५५९ ) लिखा है, जो ठीक नहीं जँचता है। 'तग्गय' और 'मणम्मि'—दोनों को पृथक् नहीं, एक पद माना जा सकता है। 'तग्गय' को अकारण लुप्त विभक्ति घोषित करना ठीक नहीं है। गाथा में किसी ऐसी प्रोषित-पतिका का वर्णन है, जिसका मन अपने प्रिय के अनुध्यान में इतना तन्मय हो गया है कि उसे विरह की अनुभूति कभी असह्य नहीं हो सकी। जब देखती है तब प्राणेश्वर को मन-मन्दिर में उपस्थित पाती है। उनकी समस्त आकाक्षाओं का उसे पता है। प्राणों के पूत-प्रकोष्ठ में प्रतिष्ठित प्रिय की प्रणयपूर्ण प्रतिच्छवि ही उसके जीवन का अमूल्य सम्बल है। अत उसी के सहारे जी रही है। प्रणय की इस उत्कट तल्लीनता का मर्मस्पर्शी वर्णन कबीरदास के निम्नलिखित दोहे में दिखाई देता है—

१. वज्जालग्ग ( अंग्रेजी सस्करण ), पृ० ३६३ पर मूल अंग्रेजी देखिये।

प्रीतम को पतियाँ लिखूं, जो कहुँ होय विदेस ।
तन में मन में नयन में, ताकूं कया संदेस ॥

शब्दार्थ—तग्गयमणम्मि (तद्गतमनसि) = तेन प्रियेण गत यात तद्गत तस्मिन् तद्गते मनसि, यत्र ध्यानमार्गेण प्रिय प्रविष्ट इत्याशय । अर्थात प्रिय के द्वारा गये हुए मन में या जहाँ ध्यान-मार्ग से प्रिय आते हैं, उस मन में । दूर से आकर मन में बस जाने वाले प्रिय का प्रतीक हैं शशक । शशक तीव्रगामी होता हैं ।

२ त प्रिय गत यातम् (द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्त प्राप्तापन्नै' के अनुसार समास) यह पद मन का विशेषण है । इस व्याख्या में 'तद्गतमनसि' का अथ है—प्रिय के पास गये हुये मन में । यहाँ द्रुतगामी मन ही शशक है ।

पुच्छामो = पच्छाम = पूछती है (अस्मदो द्वयोश्च—पा० सू०, १।२।५९ से वैकल्पिक बहुवचन) । 'पूछती हूँ' का ध्वनितार्थ है—पूर्ण करती हूँ क्योंकि अतिशय प्रिय व्यक्ति की इच्छाओं को पूछ कर कोई निश्चेष्ट नही रहता हैं ।[1]

---

१अ साहित्य में इस प्रकार के प्रयोग दुर्लभ नही है । रामचरितमानस की निम्नलिखित चौपाइयों में विभीषण के अभिषेक के लिय सिन्धु नीर' माँगने का वर्णन है, मँगाने का नही, परन्तु उत्तरवर्ती वणन के आधार पर माँगना मँगाने में पर्यवसित हो गया है—

एवमस्तु कहि प्रभु रनधीरा, माँगा तुरत सिंधु कर नीरा ।
जदपि तात तव इच्छा नाही, मोर दरस अमोघ जग माही ।
अस कहि राम तिलक तेहि सारा, सुमन-वृष्टि नभ भई अपारा । —सुन्दरकाण्ड

ब व्यवहार में भी ऐसे प्रयोग प्राय देखे जाते है, जैसे—
'मैं प्रतिवष कवि सम्मेलन में श्यामनारायण पाण्डेय को बुलाता हूँ'—इस वाक्य का यह भी अर्थ है कि श्यामनारायण पाण्डेय मेरे कविसम्मेलन में आते है ।

गाथार्थ—जब प्रिय मन में आते हैं (या जब मन प्रिय के निकट जाता है) तब उसी मन में उस की जो कुछ भी इच्छा रहती है, मैं पूछ लेती हूँ (ध्वनि—पूर्ण कर देती हूँ)। शशक ! (हे प्रियतम या हे मन) तुम द्रुतगामी हो अन्यथा किस ढंग से जीवित रहा जाय ? ( अर्थात् विरह में जीवित रहने का यही ढंग है। यदि तुम द्रुतगामी न होते और उतनी दूर से आकर मेरे मन में बस न जाते तो भला इस प्राणान्तक वियोग में जीवित रहने का अन्य कौन सा उपाय था ? )

### गाथा क्रमांक ६३४

सधुक्किज्जइ हियए परिमलआणंदियालिमालाहिं ।
उल्लाहि वि दिसिमणिमजरीहि लोयस्स मयणग्गी ॥ ६३४ ॥

सन्धुक्ष्यते हृदये परिमलानन्दितालिमालाभिः
आर्द्राभिरपि दिङ्मणिमञ्जरीभिर्लोकस्य मदनाग्निः

—रत्नदेवकृत अव्याख्यात संस्कृत छाया

'दिसिमणिमजरी' ( दिङ्मणिमञ्जरी ) का अर्थ अस्पष्ट बताकर प्रस्तुत गाथा का जो अधूरा अनुवाद किया गया है, वह इस प्रकार है—

"लोगों के हृदय में कामाग्नि प्रज्ज्वलित कर दी गई है, फूलों के सौरभ से आनन्दित भ्रमरों की पंक्ति के द्वारा मानों आर्द्र ····· । ( पृ० ३६४ )

'दिसि' सप्तम्यन्त संस्कृत दिशि शब्द का प्राकृत रूप है, जिसका प्रयोग जात्यालम्बनात्मक एकवचन में किया गया है। 'मणिमंजरी' लाक्षणिक प्रयोग है। इस प्रयोजनवती सारोपा लक्षणा में मणि और मंजरी का तादात्म्य मंजरीनिष्ठ कान्तिशालित्वादि धर्मों का अभिव्यंजक है। इस शब्द का अर्थ है—मणियों के समान कान्ति वाली मंजरी ( आम का बौर )। 'दिसिमणिमंजरी' इस संयुक्त पाठ के स्थान पर 'दिसि मणिमंजरी' यह असंयुक्त पाठ स्वीकार करने पर कोई काठिन्य नहीं रह जाता। संस्कृत छाया में 'दिङ्मणिमञ्जरी' के स्थान पर 'दिशि मणि-मञ्जरी' का निवेश करना चाहिये।

अर्थ—दिशाओं में परिजनों से अलिमालाओं को आनन्दित करने वाली ( रस से ) आर्द्र, मणितुल्य मंजरियों से भी लोगों के हृदय में मदनाग्नि प्रदीप्त हो उठती है। 'उल्लाहि' पद विरोधाभास-जनित वैचित्र्य का व्यंजक होने के कारण व्यर्थ[1] नहीं है। 'परिमलानन्दितालिमालाभि' 'मणिमञ्जरीभि' का विशेषण है।

---

१ अंग्रेजी टिप्पणी में इस विशेषण की उपयोगिता को अस्पष्ट बताया गया है।
—वज्जालग्ग ( अंग्रेजी संस्करण ), पृ० ३६४

श्री पटवर्धन ने पूर्वार्ध और उत्तरार्ध को स्वतन्त्र रखकर परिमल के लिये पुष्पों का आक्षेप किया है, जो ठीक नहीं है।

### गाथा क्रमांक ६३६

किं करइ तुरियतुरियं अलिउलघणवम्मलो य सहयारो।
पहियाण विणासासंकिय व्व लच्छी वसंतस्स ॥ ६३६ ॥

किं करोति त्वरितत्वरितमलिकुलघनशब्दश्च सहकार
पथिकाना विनाशाशङ्कितेव लक्ष्मीर्वसन्तस्य

—रत्नदेवकृत अव्याख्यात संस्कृत छाया

प्रो० पटवर्धन ने इसका अनुवाद इस प्रकार किया है—

"भ्रमरों के प्रचुर शब्द से युक्त आम्र जल्दी-जल्दी क्या कर रहा है? ऐसा लगता है, वसन्त की देवी पथिकों के विनाश के प्रति सन्देहयुक्त है।"

टिप्पणी में लिखा गया है कि "गाथा के पूर्वार्ध और उत्तरार्ध में कोई तर्क-पूर्ण सम्बन्ध स्पष्ट नहीं है। क्रिया-विशेषण 'तुरिय-तुरिय' एवं प्रश्न 'किं करइ' की भी सार्थकता समझ में नहीं आती है। 'किं करइ सहयारो' यह प्रश्न अनुत्तरित रह गया है। उत्तरार्ध को किसी प्रकार भी उक्त प्रश्न का उत्तर नहीं कहा जा सकता। 'वम्मल' शब्द 'पाइयसद्दमहण्णव' में संकलित नहीं है। सम्भवतः वह ममर से निष्पन्न हुआ है।"

उपर्युक्त उल्लेख अविचारित एवं निराधार है। 'किं करइ सहयारो' यह प्रश्नवाचक वाक्य ही नहीं है। यहाँ किम् शब्द निन्दार्थक है—

किं क्षेप-निन्दयोः प्रश्ने वितर्के ˙ ˙ । —अनेकार्थसंग्रह

'तुरिय-तुरिय' क्रियाविशेषण भी अपार्थक नहीं है। वह वसन्त श्री के आगमन से किंचित् पूर्व ही मधुकर-मण्डली-मण्डित रसाल-कुञ्ज में द्रुत गति से विजृम्भमाण उद्दीपन सामर्थ्य का अभिव्यञ्जक है। 'सहयार' (सहकार) में एक शब्दाध्यवसान-मूलक रूपक है—

सहयारो = सहकार आम्र एवं सहकार सहाय सहचरो वा अर्थात आम्ररूपी सहायक। 'वसंतस्स लच्छी' Godess of spring (वसन्त की देवी) के अर्थ में नहीं है। उसका अभिप्राय वासन्ती सुषमा से है। 'वम्मल' कोलाहल वाचक देशी शब्द वमाल का अपभ्रंश प्रभावित रूप है। 'आसंकिया' का अर्थ यहाँ सन्देही (Apprehensive) नहीं, सम्भावित है (देखें—पाइयसद्दमहण्णव)। अब गाथा का अर्थ इस प्रकार करें—

भ्रमरों के प्रचुर कोलाहल से युक्त ( वासन्ती सुषमा का ) सहायक ( या सहचर ) आम्र, त्वरित-त्वरित क्या कर रहा है ( अर्थात् निन्दनीय कार्य करने जा रहा है )। ऐसा लगता है, मानो पथिकों ( विरहियों ) के विनाश के लिये वासन्ती सुषमा संभावित है ( अर्थात् वसन्त के आने की संभावना है ) 'अलि उलघणवम्मल' पद में अतिशयोक्ति है।

## गाथा क्रमांक ६४०

किंकरि करि म अजुत्तं जणेण जं वालओ त्ति भणिओ सि।
धवलत्तं दंतो कंटयाण साहाण मलिणत्तं ॥ ६४० ॥

किंकरि कुरु मायुक्तं जनेन यद्वालक इति भणितोऽसि
धवलत्वं ददानः कण्टकाना शाखाना मलिनत्वम्

इसकी व्याख्या न तो रत्नदेवसूरि ने की है और न प्रो० पटवर्धन ने ही। ग्रेजी अनुवाद में इस गाथा का स्थान रिक्त छोड़कर पाद-टिप्पणी दी गई है कि व स्पष्ट नही है। अर्थ की जटिलता के कारणों का उल्लेख इस प्रकार है—

क— स्त्रीलिंग सम्बोधन 'किंकरि' का किसी भी दशा में पुंलिंग 'वालओ' ाणिओ' और 'दंतो' के साथ अन्वय नही हो सकता।

ख—पूर्वार्ध और उत्तरार्ध के मध्य कोई तार्किक सम्बन्ध स्पष्ट नही है। किंकरि अर्थ गृहसेविका लिखा गया है परन्तु उत्तरार्ध से सूचित होता है कि गाथा में मों ऐसे वृक्ष को किंकरि शब्द से सम्बोधित किया गया है, जिसके कांटे श्वेत र शाखायें श्याम होती हैं। अतः उक्त अर्थ उपयुक्त नहीं है। वस्तुतः यहाँ करि का अर्थ कीकर ( बबूल विशेष ) है। 'वालओ' का अर्थ बालक प्रकरण-रुद्ध प्रतीत होता है क्योंकि इस विशेषण का प्रयोग न तो गृहसेविका के लिये युक्त है और न कीकर के लिए ही। प्राकृत में 'बा' का अर्थ दो ( द्वि ) होता बालय शब्द बा और आलय के योग से बना है। उसका संस्कृत रूपान्तर लय ( द्वयोरालयो द्वयालय प्राकृते बालओ ) होगा। अर्थ है—दोनों का आलय ात् आश्रय। यह गाथा किसी ऐसे आश्रयदाता के सन्दर्भ में कही गई है, जो ने आश्रितों को समान दृष्टि से नहीं देखता था।

अर्थ—हे कीकर! कण्टकों को धवलता और शाखाओं को श्यामता (मलिनता) न करते हुये अनुचित ( कार्य ) मत करो क्योंकि तुम दोनों ( कण्टकों और ाओं ) के आश्रय ( आलय ) कहे गये हो।

## गाथा क्रमांक ६४१

मा रज्ज सुहजणए सोहंजणए य दिट्ठमत्तम्मि ।
भज्जिहिसि साहसिया सा हसिया सव्वलोएण ॥ ६४१ ॥

मा रज्य शुभजनके शोभाञ्जनके च दृष्टमात्रे ।
भङ्क्ष्यसि इति साहसिका सा हसिता सर्वलोकेन ॥

—रत्नदेवसम्मत संस्कृत छाया

अंग्रेजी अनुवाद यों किया गया है—

"शुभजनक सहिंजन को देखते ही अनुरक्त मत हो जाओ, तुम टूट जाओगी"—इस प्रकार साहसिक युवती लोगों के द्वारा हँसी गई।

टिप्पणी में गाथा के अर्थ की अस्पष्टता के साथ-साथ उपर्युक्त अंग्रेजी अनुवाद के प्रति असन्तोष प्रकट किया गया है। अतएव उसकी उपयुक्तता का विवेचन अनावश्यक है। गाथा के तृतीय पाद में अवस्थित 'साहसिया' शब्द का अर्थ टीकाकारों ने 'साहसिका' किया है परन्तु प्रथम एवं द्वितीय पाद में जो वर्णन आया है, उससे किसी महिला की साहसिकता नहीं प्रकट होती है। किसी प्रियदर्शन तरु को देखते ही अनुरक्त हो जाना कठिन साहस नहीं, एक सरल एवं स्वाभाविक व्यापार है। अतः उक्त अर्थ, प्रकरण के अनुकूल नहीं लगता है। 'साहसिया' संस्कृत शाखाश्रिता का अपभ्रंशरूप है, जिसमें पूर्वपद ह्रस्व हो गया है। इसका अर्थ है—शाखा पर आश्रित ( साह सिया = शाखा श्रिता )। रत्नदेव ने 'सुहजणय' का अर्थ शुभजनक लिखा है परन्तु यह शब्द संस्कृत व्याकरणानुमोदित नहीं है। संस्कृत में खश् या खच् प्रत्यय उपस्थित होने पर सोपपद धातु में मुमागम का विधान है। इस गाथा से पता चलता है कि प्राकृत में ण्वुल् प्रत्यय के योग में भी मुमागम होने लगा था। वज्जालग्ग की निम्नलिखित गाथा में ऐसे कई शब्दों का एक साथ प्रयोग दिखाई देता है—

सुहियाण सुहंजणया दुक्खंजणया य दुक्खियजणस्स ।
एए सुहंजणया सोहंजणया वसंतस्स ॥ ६४१ × ४ ॥

अतः वह अर्थ अग्राह्य तो नहीं है परन्तु यहाँ संस्कृत व्याकरण का भी अनुरोध स्वीकार कर लेने में क्या क्षति है ? मेरे विचार से निम्नलिखित व्याख्या अधिक संगत है—

सुहजणय = सुभञ्जनक = सु + भञ्जन + स्वार्थिक क = सुए भञ्जन भङ्गो यस्य अर्थात् सरलता से टूट जाने वाला।

गाथा में अप्रस्तुतप्रशंसा पद्धति से किसी प्रियदर्शन परन्तु भंगुर-प्रणय तरुण का वर्णन है जिसे देखते ही दोषों पर ध्यान दिये बिना ही अनुरक्त हो जाने वाली तरुणी उपहासास्पद बन गई थी।

अर्थ—"सरलता से टूट जाने वाले (या सुख उत्पन्न करने वाले = सुख जनक) शोभाञ्जन ( सहिजन ) को देखते ही प्रसन्न ( रक्त ) मत हो जाओ, टूट जाओगी" ( गिरने के कारण ) इस प्रकार शाखा पर आश्रित ( डाल पर चढ़ी हुई ) तरुणी सब लोगों के द्वारा हँसी गई।

वसन्तागम में जब शोभाञ्जन की स्वभावतः भंगुर शाखायें पुष्प-प्रकारावनद्ध होकर झुक जाती हैं तब बहुत ही मनोरम लगती हैं। उस समय उन पर आरोहण करना बड़े साहस का कार्य है। किसी भी क्षण ( शाखाओं के टूट जाने के कारण ) आरोहक भूमि पर गिर सकता है और उसके हाथ-पैर टूट सकते हैं। उस पुष्पभराक्रान्त वासन्त शोभाञ्जन पर चढ़ने वाली कोमल-कलेवरा कामिनी को साहसिका ही कहा जायगा। महिलाजन-सुलभ शालीनता और लज्जा का परित्याग करने के कारण उसका हास्यास्पद होना भी स्वाभाविक है।

द्वितीयार्थ—"इस प्रियदर्शन एवं अस्थिर-प्रणय तरुण को देखने मात्र से अनुरक्त मत हो जाओ, निराश होना पड़ेगा" इस प्रकार वह प्रणयिनी लोगों द्वारा हँसी गई।

यदि शोभाञ्जनक ( सोहजणय ) पद को भी श्लिष्ट मान लें तो द्वितीय अर्थ यों होगा—

"सुख ( सुहजणय ) और शोभा उत्पन्न करने वाले ( शोभाञ्जक ) युवक को देखने मात्र से प्रेम मत करो, अन्त में तुम्हें निराश होना पड़ेगा" इस प्रकार ( कहकर ) सब लोगों ने प्रियाश्रिता ( साह = प्रिय, सिया = श्रिता ) महिला का उपहास किया।

इस व्याख्या में 'सोहजणय' का अर्थ शोभोत्पादक किया गया है। देशी शब्द साह प्रिय वाचक है ( दे० पाइयसद्दमहण्णव ) साहसिया का अर्थ है प्रिय की आश्रिता अर्थात् प्रेमिका—साह पिय सिया।

### गाथा क्रमांक ६४५

मूलाहिंतो साहाण निग्गमो होई सभलरुक्खाण ।
साहाहि मूलबधो जेहि कओ ते तरू धन्ना ॥ ६४५ ॥

ग्रीष्म के प्रकरण में बरगद का वर्णन अप्रासगिक नही है । गाथा में उन वट-वृक्षो की प्रशसा की गई है जो निदाघ-तप्त श्रान्त पथिको को अपनी शीतल छाया में आश्रय देत है । टीकाकार रत्नदेव के अनुसार इसमें ग्रीष्माग्नि का वर्णन है, बरगद का नही । उनका आशय इस प्रकार है:—

ग्रीष्माग्नि ऐसा वृक्ष है जिसकी शाखायें अन्य वृक्षों के समान मूल से नही निकलती है, शाखाओ से ही जड़ें फूटती है । ग्रीष्माग्नि का प्राकट्य मूल ( नीचे अर्थात् पृथ्वी ) से नही होता है । शाखाओ ( सूर्य की रश्मियो ) से ही वह पनपती है ।

### गाथा क्रमांक ६५५

जाणिज्जइ न उ पियमप्पियं पि लोयाण तम्मि हेमते ।
सुयणसमागम वग्गी णिच्च णिच्च सुहावेइ ॥ ६५५ ॥

प्रो० पटवर्धन इसके पूर्वार्ध एव उत्तरार्ध में अपेक्षित तार्किक सम्बन्ध नही ढूँढ सके है । अर्थ इस प्रकार है—

उस हेमन्त में लोगो को प्रिय और अप्रिय का भी पता नही चलता ( या प्रिय और अप्रिय भी नही जाना जाता ) । आग सज्जनो के समागम के समान प्रतिदिन सुख देती है ।

## गाथा क्रमांक ६५६

डज्झतु सिसिर दियहा पियमप्पिय जणो वहइ।
दहवयणस्स व हियए सीयायवणक्खओ जाओ॥ ६५६॥

रत्नदेव ने इसकी व्याख्या नहीं की है। श्री पटवर्धन ने उत्तरार्ध का अर्थ न समझने के कारण उस अंश का अनुवाद नहीं किया है। पूर्वार्ध का अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"शिशिर के दिन भस्म हो जायें। लोग प्रिय और अप्रिय का अनुभव करते हैं।" यह अर्थ कुछ अटपटा सा लगता है। एक तो 'वहइ' का सीधा अर्थ 'ढोना' है, 'अनुभव करना' नहीं, दूसरे शिशिर को अभिशाप देने का कारण भी इसमें स्पष्ट नहीं है। यदि प्रिय और अप्रिय की अनुभूति को उसका कारण मानें तो तुरन्त यह प्रश्न उठता है कि क्या अन्य ऋतुओं में प्रिय की ही अनुभूति होती है, अप्रिय की अनुभति कभी होती ही नहीं है? इस द्वन्द्वात्मक जगत् में अभिशाप देने का अवसर तब आता है जब प्रिय से नितान्त वंचित मनुष्य अप्रिय का दुर्वह भार ढोते-ढोते थक कर बैठ जाता है।

मैं इस गाथा की व्याख्या के पूर्व कतिपय शब्दों के अर्थ दे देना आवश्यक समझता हूँ—

पियं = प्रियाम्, पत्नी को
अप्पियं = अप्रियाम्, अनिष्ट, अवाञ्छित, जो प्रिय नहीं है उसको।
वहइ = वहति, ढोता है।
दियहा = समय, दिवस शब्द यहाँ कालवाची है।

सीयायवणक्खय = शीतातपनक्षय, शीत से ताप (आतपन) या धूप का विनाश (शिशिर-पक्ष)।

सीयायवणक्खय = सीतायवनक्षत अथवा सीताक्वथनक्षत, सीता के वियोग का भय या सीता के वचनों की चोट (दशवदन-पक्ष)

संस्कृत में यु धातु का अर्थ संयोग और वियोग, दोनों होता है—

यु मिश्रणेऽमिश्रणे च।

—सिद्धान्तकौमुदी, अदादि-प्रकरण

इस धातु में ल्युट् प्रत्यय जोड़ने पर वियोगार्थक यवन शब्द निष्पन्न होता है। प्राकृत में कथ् धातु को 'वद' आदेश हो जाता है—

कयेवज्जेर-पज्जरोप्पाल-पिसुण-संघ-बोल्ल-चव-जम्प-सीस-साहा

—हे० श०, ८।४।२

इस 'चव' से ल्युट् प्रत्ययान्त चवण शब्द बनने पर जब सीता शब्द के साथ उसका समास होगा, तब भाषा की प्रकृति के अनुसार चकार लोप और य श्रुति होगी और सीयावयण (सीता का कथन) शब्द सिद्ध होगा।

खअ = १—क्षय, विनाश

२—क्षत, भय[1] और चोट या घाव

उपर्युक्त गाथा किसी धूर्त जार की उक्ति है। इसमें ग्राम्य जनों की निष्किञ्चनता का मार्मिक सकेत है। प्राचीन काल में गाँवों में इतनी दरिद्रता थी कि लोग हेमन्त और शिशिर में शीतनिवारणार्थ अपेक्षित ओढने का जुगाड नही कर पाते थे[2]। परिवार के कई-कई व्यक्ति एक ही ओढने के नीचे पुआल में सिमिट कर हिममिक्त रातों में आत्मरक्षा करते थे। गाथा में जिस निस्स्व एव अधम ग्रामीण युवक का वर्णन है, वह अपनी अप्रिय पत्नी का सान्निध्य बिल्कुल नही चाहता था। परन्तु शिशिर की विवशता के कारण उसे उसी पत्नी के साथ एक ही शय्या पर सोना पडता था। यही नही, शीत के कारण एक अवाञ्छित महिला के उष्ण अगो का निविड परिरम्भ भी करना पडता था। इस सारी विवशता का अपराधी आखिर शिशिर ही तो है। यदि निदाघ के दिन होते तो वह पत्नी का मुह न देखता। अत शिशिर काल का भस्म हो जाना ही अच्छा है। मूल प्राकृत की सस्कृत छाया निम्नलिखित होगी—

दह्यन्तां शिशिरदिवसा प्रियामप्रिया जनो वहति।

दशवदनस्येव हृदये शीतातपनक्षमो ( सीतायवनक्षत सीताकथनक्षत वा) जाव ( जातम् )॥

उपमेय-पक्ष में श्लेषानुरोध से क्षत को पुलिंग रूप दे दिया गया है। लिंग-विपर्यय की यह प्रवृत्ति वज्जालग्ग की श्लिष्ट और अश्लिष्ट, दोनों प्रकार की गाथाओं में दिखाई देती है ( देखिये, ११६, १३१, ६५७ )।

अर्थ—शिशिर का समय भस्म हो जाय। ( क्योंकि ) लोग अवाञ्छित पत्नी को भी वहन करते हैं। जैसे रावण के हृदय में सीता के वियोग से भय उत्पन्न

---

१ देखिये, आप्टे का सस्कृत कोश

२ देखिये, गाथासप्तशती

हो गया या वैसे ही शीत से आतप ( धूप या गर्मी ) का विनाश हो गया है।

अथवा

शिशिर-काल भस्म हो जाय। ( क्योंकि ) वाञ्छित और अवाञ्छित, दोनों प्रकार की महिलाओं को वहन करना पड़ता है। जैसे, सीता के कटुवचनों से रावण के हृदय में चोट लग गई थी वैसे ही शीत से आतप का नाश हो गया है।

गाथा क्रमांक ६५७

अवघूयअलक्खणधूसराउ दीसंति फरुसलुक्खाओ।
उय सिसिरवायलइया अलक्खणा दीणपुरिस व्व॥ ६५७॥

अवधूतालक्षणधूसरा दृश्यन्ते फरुसरूक्षाः
पश्य शिशिरवातगृहीता अलक्षणा दीन पुरुषा इव

—श्री पटवर्धन-स्वीकृत संस्कृत छाया

रत्नदेव के अनुसार 'अवधूय अलक्खणधूसराउ' की संस्कृत छाया 'अवधूत-लक्षणधूसराः' है, जिसे उक्त पद का एकपक्षीय अर्थ कहा जा सकता है। टीका में इस गाथा की स्पष्ट व्याख्या नहीं की गई है। दो एक शब्दों के अर्थ दे दिये गये हैं, जिनसे काठिन्य कम होना तो दूर रहा, और अधिक बढ़ गया है। श्री पटवर्धन ने भी इसे दुरूह कह कर छोड़ दिया है। उनके अनुसार 'अवघूयअलक्ख-णधूसराउ' और 'फरुसलुक्खाओ' 'सिसिरवायलइया' के विशेषण हैं। 'अलक्खणा' 'दीणपुरिसा' का विशेषण है। साथ ही उन्होंने यह भी संकेत किया है कि 'अलक्खणा' शब्द श्लेष-द्वारा उपमान और उपमेय, दोनों से अन्वित है। रत्नदेव ने 'सिसिरवायलइया' का अर्थ 'शिशिरवातगृहीता' किया है परन्तु इस एक-पक्षीय अर्थ को स्वीकार कर लेने पर 'व' (इव) के माध्यम से उपमा का वर्णन करने वाली गाथा में कोई उपमेय ही नहीं रह जाता है। श्री पटवर्धन के द्वारा सुझाया हुआ अर्थ 'शिशिरवातलतिका' प्रसंगानुकूल न होने से ठीक नहीं जँचता है। वस्तुतः उक्त पद विशेष्य ( उपमेय ) का वाचक है परन्तु प्रकारान्तर से उसका उपयोग विशेषण के रूप में भी होने के कारण पद्य में किञ्चित् कूटत्व आ गया है। रत्नदेव सूरि का ध्यान इस तथ्य की ओर नहीं गया, इसी से उनकी संस्कृत छाया अधूरी रह गई। उपमेय और उपमान—दोनों पक्षों में उक्त पद की संस्कृत छाया इस प्रकार होगी—

उपमेय-पक्ष—शिशिर-वान-लतिका

संस्कृत ओवै ( शोषणे ) धातु से निष्ठान्त वान शब्द निष्पन्न होता है । प्राकृत में निष्ठा के तकार को नकार न होने पर वाय रूप भी बनेगा । वाय का अर्थ है—शुष्क । हेमचन्द्र के अनुसार ( म्लेर्वा-पव्वायौ, ४।११८ ) म्लै धातु को प्राकृत में वा आदेश हो जाता है—उसका निष्ठान्त रूप वाय होगा । वररुचि ने भी वा क्रिया को म्लै से ही सम्बद्ध किया है—

म्लै वावाओ—प्राकृत-प्रकाश, ८।२१

महाकवि वाक्पतिराज ने इस क्रिया का शोषण के अर्थ में प्रयोग किया है—

*जाय तारावइणो वायतमुणालपाडलमऊह ।*
*बिब अबालजम्बूफल-भग-पिसग परिवेस ॥*

—गउडवहो, ११६५

इस प्रकार सिसिरवायलइया ( शिशिरवानलतिकाः ) का अर्थ है—शिशिर से म्लान या शोषित लतिकायें—शिशिरेण वाना शोषिता या लतिका ।

उपमान पक्ष—शिशिरवात गृहीता = शिशिर की हवाओ या ठडी हवाओ से पीडित । गाथा में शिशिर-शोषित लतिकाओ की तुलना दीन पुरुषों से की गई है । कपत्व, स्वरूपरहितत्व (अलक्षण) धूसरत्व, परुषत्व, रूक्षत्व और दुर्भगत्व ऐसे धर्म है जो दोनों में उपलब्ध होते है । परन्तु 'अवधूयअलक्खणधूसराउ' और 'फरुषलुक्खाओ' पदो का स्त्रीलिंग, उनका 'दीणपुरिसा' से अन्वय करने में बाधक है । अत विशेषणो की उभयपक्षीय सगति के लिय स्त्रीलिंग शब्दों के व्याख्यान में लिंगविपर्यय करना पडेगा । यदि अर्थान्तर करते समय उक्त स्त्रीलिंग विशेषणो के अन्तिम उकार और ओकार को पृथक् कर दें तो वे स्वत पुंलिंग हो जायेंगे । 'उ' अनुकम्पा या आश्चर्य का बोधक अव्यय है ( देखिये, पाइयसद्दमहण्णव ) और 'ओ' सूचना और पश्चात्ताप का । (ओ सूचनापश्चात्तापे —प्रा० व्या०, २।२०३) । अर्थानुरोध से सम्पूण गाथा का अन्वय इस प्रकार है—

उय अवधूयअलक्खणधूसराउ फरुसलुक्खाओ सिसिरवायलइया[1] दीणपुरिसा व्व अलक्खणा दीसति ।

---

१ स्त्रीलिंग में जस् विभक्ति के स्थान पर उत और ओत का विधान वैकल्पिक है । अत वायलइया रूप भी बनता है ।

—*प्राकृत व्याकरण, ८।३।२७*

इस प्राकृतान्वय-वाक्य को संस्कृत में रूपान्तरित कर देने पर लिंग-विपर्यय की आवश्यकता बिल्कुल नहीं रहेगी—

अवधूतालक्षणधूसरा पुरुषरूक्षा शिशिरवातलतिका दीनपुरुषा इव अलक्षणा दृश्यन्ते।

इस प्रकार लतिका के सभी विशेषण दीनपुरुष के साथ निर्बाध-रूप से अन्वित हो जायेंगे।

शब्दार्थ—अवधूय अल्क्खणधूसराउ = १ अवधूतालक्षणधूसरा (लता-पक्ष)
२. अवधूतकलक्षणधूसरा (दीनपुरुष)

लता-पक्ष में अवधूत का अर्थ है—प्रकम्पित और अलक्षण का अर्थ है—स्वरूप-रहितत्व अर्थात् अपने वास्तविक रूप (लक्षण) में न दिखाई देना। दीनपुरुष के पक्ष में अवधूतक (अवधूत+क) शब्द हो जायगा, जिसका अर्थ है—धातु विशेष।[1] अवधूतक लक्षण का अर्थ है—अवधूतों के लक्षण वाला।

अलक्खणा = अलक्षणा = श्रीहीन

गाथार्थ—देखो, प्रकम्पित, स्वरूपशून्य, धूसर, परुष और रूक्ष हो जाने वाली शिशिर शोषित लतिकायें, इस प्रकार श्रीहीन दिखाई देती हैं जैसे—शिशिर वात गृहीत (जाड़े की हवा से पीड़ित) दरिद्र पुरुष कम्पित, स्वरूपशून्य, धूसर, परुष और रूक्ष होकर श्रीहीन दिखाई देते हैं (अथवा जैसे दरिद्र पुरुष अवधूतों के समान धूल भरे, परुष, रूक्ष और श्रीहीन दिखाई देते हैं)।

### गाथा क्रमांक ६६२

सकुडियकंपिरंगो ससंकिरो दिन्नसयलपयमग्गो।
पलियाण लज्जमाणो न गणेइ अइत्तए दिन्न ॥ ६६२ ॥

*सकुचित कम्पनशीलाङ्ग शङ्कनशीलो दत्त सकलपदमार्ग*
पलितेभ्यो लज्जमानो न गणयति अतीते दत्तम्
—श्रीपटवर्धन-स्वीकृत संस्कृत छाया

रत्नदेव की संस्कृत छाया में चतुर्थचरण का पाठ इस प्रकार है—
न गणयत्यपि त्वया दत्तम्।[2]

---

१. देखिये, श्रीमद्भागवत पंचम स्कन्ध

२. मुझे यही छाया मान्य है।

उपमेय-पक्ष—शिशिर-वान-लतिका

संस्कृत ओवै ( शोषणे ) धातु से निष्ठान्त वान शब्द निष्पन्न होता है। प्राकृत में निष्ठा के तकार को नकार न होने पर वाय रूप भी बनेगा। वाय का अर्थ है—शुष्क। हेमचन्द्र के अनुसार ( म्लेर्वा-पव्वायौ, ४।११८ ) म्लै धातु को प्राकृत में वा आदेश हो जाता है—उसका निष्ठान्त रूप वाय होगा। वररुचि ने भी वा क्रिया को म्लै से ही सम्बद्ध किया है—

म्लै वावाओ—प्राकृत-प्रकाश, ८।२१

महाकवि वाक्पतिराज ने इस क्रिया का शोषण के अर्थ में प्रयोग किया है—

जाय तारावइणो वायतमुणालपाडलमऊह ।
बिंब अबालजम्बूफल-भंग-पिसंग परिवेसं ॥

—गउडवहो, ११६५

इस प्रकार सिसिरवायलइया ( शिशिरवानलतिका[१] ) का अर्थ है—शिशिर से म्लान या शोषित लतिकायें—शिशिरेण वाना शोषिता वा लतिका।

उपमान पक्ष—शिशिरवात गृहीता = शिशिर की हवाओं या ठंडी हवाओं से पीड़ित। गाथा में शिशिर शोषित लतिकाओं की तुलना दीन पुरुषों से की गई है। कंपत्व, स्वरूपरहितत्व (अलक्षण) धूसरत्व, परुषत्व, रूक्षत्व और दुर्भगत्व ऐसे धर्म हैं जो दोनों में उपलब्ध होते हैं। परन्तु 'अवधूयअलक्खणधूसराउ' और 'फरुसलुक्खाओ' पदों का स्त्रीलिंग, उनका 'दीणपुरिसा' से अन्वय करने में बाधक है। अत विशेषणों की उभयपक्षीय संगति के लिये स्त्रीलिंग शब्दों के व्याख्यान में लिंगविपर्यय करना पड़ेगा। यदि अर्थान्तर करते समय उक्त *स्त्रीलिंग विशेषणों के अन्तिम उकार और ओकार को पृथक् कर दें तो व स्वत* पुंलिंग हो जायँगे। 'उ' अनुकम्पा या आश्चर्य का बोधक अव्यय है ( देखिये, पाइयसद्दमहण्णव ) और 'ओ' सूचना और पश्चात्ताप का। (ओ सूचनापश्चात्तापे —प्रा० व्या०, २।२०३)। अर्थानुरोध से सम्पूर्ण गाथा का अन्वय इस प्रकार है—

उय अवधूयअलक्खणधूसराउ फरुसलुक्खाओ सिसिरवायलइया[१] दीणपुरिसा *व्व अलक्खणा दीसंति।*

---

१ स्त्रीलिंग में जस् विभक्ति के स्थान पर उत और ओत का विधान वैकल्पिक है। अत वायलइया रूप भी बनता है।

—प्राकृत व्याकरण, ८।३।२७

इस प्राकृतान्वय-वाक्य को संस्कृत में रूपान्तरित कर देने पर लिंग-विपर्यय की आवश्यकता बिल्कुल नही रहेगी—

अवधूतालक्षणधूसराः पुरुषरूक्षा शिशिरवातलतिकाः दीनपुरुषा इव अलक्षणा. दृश्यन्ते।

इस प्रकार लतिका के सभी विशेषण दीनपुरुष के साथ निर्बाध-रूप से अन्वित हो जायेंगे।

शब्दार्थ—अवधूय अलक्खणधूसराउ = १. अवधूतालक्षणधूसराः ( लता-पक्ष )
२. अवधूतकलक्षणधूसरा. ( दीनपुरुष )

लता-पक्ष में अवधूत का अर्थ है—प्रकम्पित और अलक्षण का अर्थ है—स्वरूप-रहितत्व अर्थात् अपने वास्तविक रूप ( लक्षण ) में न दिखाई देना। दीनपुरुष के पक्ष में अवधूतक ( अवधूत+क ) शब्द हो जायगा, जिसका अर्थ है—साधु विशेष।[1] *अवधूतक लक्षण का अर्थ है—अवधूतों के लक्षण वाला।*

अलक्खणा = अलक्षणा = श्रीहीन

गाथार्थ—देखो, प्रकम्पित, स्वरूपशून्य, धूसर, परुष और रूक्ष हो जाने वाली शिशिर शोषित लतिकायें, इस प्रकार श्रीहीन दिखाई देती हैं जैसे—शिशिर वात गृहीत ( जाड़े की हवा से पीड़ित ) दरिद्र पुरुष कम्पित, स्वरूपशून्य, धूसर, परुष और रूक्ष होकर श्रीहीन दिखाई देते हैं ( अथवा जैसे दरिद्र पुरुष अवधूतो के समान धूल-भरे, परुष, रूक्ष और श्रीहीन दिखाई देते हैं )।

## गाथा क्रमांक ६६२

संकुड्यकंपिरंगो ससंकिरो दिन्नसयलपयमग्गो।
*पलियाण लज्जमाणो न गणेइ अइत्तए दिन्नं ॥ ६६२ ॥*

सकुचित कम्पनशीलाङ्गः शङ्कनशीलो दत्त सकलपदमार्ग.
पलितेभ्यो लज्जमानो न गणयति अतीते दत्तम्
—श्रीपटवर्धन-स्वीकृत संस्कृत छाया

रत्नदेव की संस्कृत छाया में चतुर्थचरण का पाठ इस प्रकार है—
न गणयत्यपि त्वया दत्तम्।[2]

---

१. देखिये, श्रीमद्भागवत पचम स्कन्ध

२. मुझे यही छाया मान्य है।

अंग्रेजी अनुवादक ने लिखा है—'दिन्नसयलपयमग्गो' में कदाचित् मग्ग शब्द का परनिपात हुआ है। अत उसे 'मग्गदिन्नसयलपओ' (मार्गदत्तसकल पद) समझना चाहिये। 'मागदत्तसकलपद' का अर्थ इस प्रकार है—

"जो मार्ग में पूर्ण एव समान पद रखता है।"

'अइत्तए दिन्न' का भाव अस्पष्ट बताया गया है।[1] रत्नदेव ने इसके अर्थ पर किंचित प्रकाश डालते हुए लिखा है—

अयि इति आमन्त्रणे दत्तमिति न गणयति।

श्रीपटवर्धन ने अपनी टिप्पणी में इस व्याख्यावाक्य का भाव अस्पष्ट बताया है। हम विवेच्य गाथा का व्याख्यान करने के पूर्व प्रासगिक भूमिका को स्पष्ट कर देना आवश्यक समझते है। तरुण नायक जब अँधेरी रातो में चोरी-चोरी परकीया नायिका के घर में रमणार्थ जाया करता था, तब रहस्य-भेद के भय से सिकुडा-सिकुडा-सा रहता था। उसके अग कभी-कभी भय से काँप उठते थे। प्राय कुत्तो की शका बनी रहती थी तथा सुगम एव दुर्गम, सभी स्थानो पर पैर रखते हुए चलना पडता था। आज वह वृद्ध हो चुका है। श्वेत केशो को लजाता हुआ प्रिया के घर नही जाता है परन्तु तारुण्य के दिनो में प्रिया के उद्दाम-प्रणय ने जो कुछ सिखा दिया था, अब उन्ही गुणो का अभ्यास कर रहा है, क्योकि वृद्धता के कारण अगो में सकोच (झुर्रियाँ) उत्पन्न हो गया है और वे काँपने भी लगे हैं (वृद्धता के कारण)। कुटुम्बियो के प्रति शका रहने लगी है (ये मेरा धन ले लेना चाहते है, इत्यादि सोच कर) और मार्ग में सचल (लडखडाते) पद रखता हुआ चलता है। कवि ने प्रणय और वार्धक्य के जिन अनुभावो की योजना की है, वे उभयत्र साधारण है।

शब्दार्थ—सकुइयवेविरगो (सकुचित कम्पनशीलाङ्ग) = १ भय वश सिकुडे या झुके हुए तथा काँपते हुए अगो वाला (प्रणय-पक्ष)

२. वृद्धता जनित सकोच (झुर्रियाँ) युक्त काँपते हुए अंगो वाला (वार्धक्य पक्ष)।

सकोच (सिकुडना) और कम्पन वृद्धता और भय दोनो कारणो से उत्पन्न होते हैं।

---

१. वज्जालग्ग (अंग्रेजी संस्करण), पृ० ५६८

ससकिर ( स्वशङ्कनशीलः ) = कुत्तों से शंका करने वाला ( प्रणय-पक्ष ) ।

ससकिर ( स्वशङ्कनशील ) = कुटुम्बियों से शंका करने वाला

( स्व = अपने लोग, कुटुम्बी ) ।

दिन्न सयल पयमग्गो = १. जो मार्ग में सचर (लड़खड़ाता) पैर रखता है—दिन्नो सयली सकपो पयो चलणो जमि सो दिन्नसयलपयो। दिन्नसयलपयो-मग्गो जस्स सो दिन्नसयलपयो, मग्गेसु दिन्ना सयला पया जेण वा (वृद्धता-पक्ष) ।

२ सभी स्थानों पर मार्ग बनाने वाला या सजल स्थान पर भी मार्ग बनाने वाला—दिन्नो ठविओ सअलेसु सव्वेसु पएसु ठाणेसु मग्गो पहो जेण। दिन्नो ठविओ सयलेसु ससलिलेसु पएसु ठाणेसु मग्गो पहो जेण वा (प्रणय-पक्ष) ।

गणेइ = अभ्यास करता है ।[1]

अइ (अयि) = अरी

तए (त्वया) तेरे द्वारा (छन्दोऽनुरोध से त का द्वित्व हो गया है) । वृद्धा नायिका की सहेली उससे कह रही है कि अरी, देख, तेरा पुराना प्रणयी तेरे दिये हुये गुणों का अब भी अभ्यास कर रहा है ।

गाथार्थ—(यौवन में उत्कट-प्रणयावेग से तेरे गृह में रमणार्थ आने पर) जो सिकुड़ा-सिकुड़ा सा रहता था एव जिसके अग भी कठिन परिस्थितियों में) काँप उठते थे, जो कुत्तों से डरता रहता था (कि कहीं भूँकने न लगें) तथा सभी (सुगम या दुर्गम) स्थानों पर मार्ग बनाया करता था (क्योंकि प्रणयी दुर्गम स्थानों में भी राह ढूँढ लेता है) वही (वृद्धावस्था में) श्वेत बालों से लजाता हुआ, तेरे दिये हुये (सिखाये हुये) गुणों का अभ्यास कर रहा है, क्योंकि अब अगों में झुर्रियाँ (सकोच) पड गई हैं और वे काँपने लगे हैं, (उस) अपने कुटुम्बियों से शंका होने लगी है तथा वह मार्ग में लडखड़ाते हुए चरण रखता है ।

### गाथा क्रमांक ६६३

वम्मह भक्खण दिव्वोसहीइ अग च कुणइ जरराओ।
पेच्छह निट्ठुरहियओ एण्हि सेवेइ त कामो ॥ ६६३ ॥

इसकी संस्कृत छाया इस प्रकार दी गई है—

१. पाइयसद्दमहण्णव ।

मन्मथभक्षण-दिव्यौषध्याङ्ग च करोति जराराज ।
प्रेक्षध्व निष्ठुरहृदय इदानीं त सेवते काम ।।

रत्नदेव ने इस गाथा की व्याख्या नही की है और प्रो० पटवर्धन ने भी इस का अनुवाद नही किया है। अग्रेजी टिप्पणी में लिखा है कि 'वम्मह भक्खण-दिव्वोसही' तथा 'अग' शब्दों के अर्थ स्पष्ट नही हैं।

प्रस्तुत गाथा की जटिलता का प्रमुख कारण उपर्युक्त सस्कृत छाया है। छाया को प्राजल रूप देन के पूर्व कतिपय पदो का आर्थिक विवेचन आवश्यक है। 'वम्मह भक्खणदिव्वो' इस पद में बहुव्रीहि है। यहाँ प्राकृत की प्रकृति के अनुसार दिव्व शब्द का पर-निपात हो गया है। समस्तपद का सस्कृत रूपान्तर 'मन्मथ-दिव्य भक्षण' होगा। इसका अथ है—कामदेव ही जिसका सुन्दर भोजन है (मन्मथ एव दिव्य भक्षण भोजन यस्य)। इस पद में निम्नलिखित समासान्तर भी समव है—मन्मथस्य दिव्य भक्षण (कर्तरि ल्युट्) भक्षक, अर्थात् कामदेव का दिव्य भक्षक। 'कुणइ' क्रिया का सम्बन्ध प्राकृत कुण (कृ का धात्वादेश) से नही है। यहाँ 'कुण' शब्द सस्कृत कूणधातु (कूण सकोचे) से निष्पन्न है। प्राकृत की प्रकृति और छन्द के अनुरोध ने 'कूण' को 'कुण' बना दिया है। 'कुणइ' का सस्कृत रूपान्तर कूणयति है। कूणयति का अर्थ है—सकुचित कर देता है या झुका देता है। तृतीय चरण निविष्ट 'निट्ठुर हियओ' पद 'जरराओ' का विशेषण है, चतुर्थ चरणस्थ 'कामो' का नही। 'जरराओ' में निम्नलिखित ढग से श्लेष है—

जरराओ (ज्वरराज) = १ श्रेष्ठ ज्वर

२. जराराज अर्थात् वार्धक्यरूपी राजा

त शब्द स्त्रीलिंग ताम् का प्राकृतरूप है और द्वितीय चरण में अवस्थित 'ताही' से अन्वित है। गाथा की संस्कृत छाया को यह रूप देना चाहिये—

मन्मथदिव्यभक्षण तस्या अङ्ग च कूणयति जराराज (ज्वर राज)।
प्रेक्षध्व निष्ठुरहृदय इदानी सेवत ता काम ।।

प्रसग—इस पद्य में काम विकार की अपरिहार्यता का अतिशयोक्तिपूर्ण वर्णन है। नायिका की अवस्था अब ढल चुकी है, फिर भी उसका मन कामवासना से मुक्त नही हो सका है। नायिका की सहेली किसी अन्य से उसकी इस प्रवृत्ति का वर्णन कर रही है।

अर्थ—देखो, काम ही जिसका दिव्य भोजन है (या जो काम का दिव्य भक्षक है) वह निष्ठुर हृदय वार्धक्यरूपी ज्वरराज सखी के अग को सिकोड रहा है (उनमें झुर्रियाँ पड रही है या वे झुकते जा रहे हैं)। इस समय भी काम उसकी (सखी की) सेवा कर रहा है।

स्वामिभक्त सेवक वही होता है, जो गाढे दिन में भी काम आये। काम नायिका का इतना भक्त सेवक है कि वार्धक्य में भी साथ नही छोड रहा है।

### गाथा क्रमाक ६७३

अवहरइ ज न विहिय ज विहियं तं पुणो न नासेइ।
अइणिउणो नवरि विही सित्थं पि न वड्ढिउ देइ ॥ ६७३ ॥

प्रो० पटवर्धन ने लिखा है कि इस गाथा का भाव स्पष्ट नही है।[1] रत्नदेव ने 'विहिय' का अर्थ 'कृतम्' लिखा है, जिसे आधार मानकर अग्रेजी टिप्पणी में बहुत बडा ऊहापोह किया गया है। सस्कृत-टीका में 'अवहरइ जं न विहियं' की व्याख्या इस प्रकार की गई है—

विधिर्यन्न कृतं तन्नापहरति अर्थात् जो नही किया गया है, उसका अपहरण विधि नही करता है। यह व्याख्या बिल्कुल निरर्थक है। श्री पटवर्धन ने भी 'विहिय' का अर्थ 'कृतम्' ही स्वीकार किया है। अत उन्हें बहुत अधिक भटकना पडा है और अन्त में इस नितान्त सरल गाथा को भी दुरूह घोषित करना पडा।

यहाँ 'विहिय' का अर्थ है—पूर्व-निर्धारित। मनुष्य को अपने जीवन में जो कुछ भी प्राप्य होता है, वह विधाता-द्वारा बहुत पहले से ही निर्धारित रहता है। उसमें किसी भी प्रकार न्यूनाधिक्य सम्भव नही है।

गाथार्थ—जो पूर्व-निर्धारित नही है उसे हर लेता है, (प्राप्त नही होने देता) जो निर्धारित है उसे नष्ट नही करता (सँजोये रहता है), भाग्य ही मनुष्यो को उनका प्राप्य देने में अति निपुण है, एक कण भी बढने नही देता।

### गाथा क्रमांक ६८१

केसाण दंतणह ठक्कुराण वहुयाण वहुयणे तह य।
थणयाण ठाणचुक्काण मामि को आयर कुणइ ॥ ६८१ ॥

---

१. वज्जालग्ग (अग्रेजी सस्करण), पृ० ५७०-७१।

श्रीपटवर्धन ने चतुर्थ चरणावस्थित 'बहुयणे' को 'वधूजने' समझकर तृतीय-चरणावस्थित 'थणयाण' से इस प्रकार अन्वित किया है—बहुयणे तह य थणयाण ( वधूजने तथा च स्तनानाम् )। परन्तु यह क्लिष्ट-कल्पना उचित नहीं है। इस व्याख्या से गाथा में वधू शब्द की दो बार निरर्थक आवृत्ति होने पर पुनरुक्ति दोष होगा। वधूजने तथा च स्तनाना स्थानच्युताना क आदर करोति—इस वाक्य का सीधा अर्थ है कि वधूजनो में स्थानच्युत स्तनो का कौन आदर करता है। प्रश्न यह है कि तरुणियो के उरोजो की उन्नति को महत्त्व और आदर तरुणियाँ ( वधुयें ) देती है या तरुण ? भला तरुणियो के कामोद्दीपक उरोजों के स्थानच्युत हो जाने पर दूसरी वधूटियो का क्या जाता है, जो वे उनका आदर नही करेंगी। यदि 'बहुयणे' की सप्तमी विभक्ति को षष्ठी के अर्थ में लें तो भी दुरारूढ कल्पना होगी। अत 'बहुयणे' की उपर्युक्त व्याख्या ठीक नही है। यदि 'बहुयणे' का सस्कृत-रूपान्तर 'बहुजने' कर दे तो अर्थ-सौकर्य होगा, गाथा के सस्कृत रूपान्तरका अन्वय इस प्रकार करना चाहिये—

स्थानच्युताना केशाना दन्तनखठक्कुराणा तथा च वधूकाना स्तनाना बहुजने क आदर करोति। इस वाक्य में 'तथा च' को वधूकाना के पूर्व या पश्चात्—कही भी रख सकते है। पूर्व रखने पर उतने अश का अर्थ होगा—'और उसी प्रकार वधुओ के स्थानच्युत स्तनो का आदर कौन करता है ?' पश्चात् रखने पर उसका अर्थ यो हो जायगा—स्थानच्युत बहुओ का और स्थानच्युत स्तनो का समादर कौन करता है ?

बहुयण = बहुजन = जनसमूह

गाथार्थ—सखि ! केश, दाँत, नख, ठाकुर ( क्षत्रिय या ग्रामपति ) और वधूटियो के स्तन जब स्थानच्युत हो जाते है, तब जनसमूह में उनका आदर कौन करता है ?

### गाथा क्रमाक ६८३

गहियविमुक्का तेय जणति सामाइणो नरिंदाण।
दडो तह च्चिय ट्ठिय आमूल हणइ टकारो ॥ ६८३ ॥

गृहीतविमुक्तास्तेजो जनयन्ति सामाजिका नरेन्द्राणाम्
दण्डस्तथैव स्थित आमूल हन्ति टणत्कार:
—श्री पटवर्धनकृत सस्कृत छाया

रत्नदेव ने इसकी व्याख्या नही की है। मूल में 'जणति' के स्थान पर 'जिणति' पाठ भी मिलता है। गाथा को अंग्रेजी में इस प्रकार अनूदित किया गया है—

"राज्य के लोग, जो पहले बन्दी बना लिये जाते हैं और फिर मुक्त कर दिये जाते हैं, राजाओं के प्रताप और महत्त्व को बढाते है। बाण जहाँ है वही रहता है, परन्तु धनुष की प्रत्यचा की टकार पूर्णतया मार डालने (या भयभीत करने) में समर्थ होती है।"

टिप्पणी में प्रमुख शब्दो के अर्थ इस प्रकार दिये गये हैं—

दण्ड = १—Physical Punishment, torture अर्थात् शारीरिक दड

२—Arrow अर्थात् बाण

परन्तु काण्ड के पर्याय दण्ड को भी बाणार्थक मान बैठना ठीक नही है। एक शब्द के अनेक पर्याय होते हैं, परन्तु उनके सभी अर्थ समान नही हो सकते हैं। साहित्य में कही भी दण्ड का प्रयोग बाण के अर्थ में दिखाई नही देता और न कोशों में ही उसका उल्लेख है।

गृहीत = Captured अर्थात् बन्दी

सामाइणो = समाजिन

यद्यपि 'सामाइणो' की छाया 'सामाजिका' दी गई है तथापि अनुवादक ने उक्त शब्द का सम्बन्ध 'समाजिन' से जोडते हुये लिखा है कि यहाँ सकार में दीर्घता (Elongation) आ गई है (पृ० ५७२)। सामाजिक या समाजी का अर्थ है—भद्रपुरुष या सभ्य व्यक्ति।

अब उपर्युक्त अर्थों का पर्यालोचन करने पर प्रश्न यह उठता है कि यदि सामाजिक का अर्थ भद्रपुरुष है तो उन्हें बन्दी क्यों बना लिया जाता है? क्या भद्र पुरुषों के साथ राजा ऐसा ही व्यवहार करते है? उक्त अंग्रेजी अनुवाद इतना विशृंखल है कि पूर्वार्ध और उत्तरार्ध में कोई सम्बन्ध ही नही रह गया है। यदि गाथा की दोनों पक्तियों में समर्थ्य-समर्थक-भाव मानें तो उत्तराध के द्वारा पूर्वार्ध का समर्थन सभव नही दिखाई देता है।

प्रस्तुत गाथा 'ठाण वज्जा' में सकलित है। अंग्रेजी अनुवाद से लगता है जैसे यह अपने शीर्षक से बहुत दूर हट गई है। कदाचित इसीलिये अनुवादक ने इसे 'Out of Place' कहा है (भूमिका पृ० १०)।

अब हम इस गाथा के वास्तविक अर्थ पर विचार करेंगे। इसमें यह बताया गया है कि जो राजा साम, दान और भेद—इन तीनों उपायों को उचित समय और स्थान पर कभी ग्रहण करते हैं और कभी छोड़ देते हैं, उनके प्रभाव की वृद्धि होती है और प्राय दण्ड की आवश्यकता ही नहीं पड़ती है। मूल में स्थित 'मामाइणो' का सस्कृत रूपान्तर 'सामादय' है, 'सामानिका' या 'समाजिन' नहीं। 'सामादय' का अर्थ है—साम, दान और भेद सज्ञक उपायत्रय। दण्ड और टकार शब्दों में श्लेष है—

दड = १ उपाय विशेष (दण्डनीति)
२ धनुर्दण्ड

टकार = १ ज्या-शब्द
२. ओज,[1] तेज

गाथार्थ—(अनुकूल अवसर और उचित स्थान पर) ग्रहण किये और छोड़ दिये गये सामादि उपाय राजाओं के प्रभाव को उत्पन्न करते हैं। दण्ड तो उसी प्रकार स्थित रह जाता है (अर्थात् उसका कभी उपयोग ही नहीं होता है)। तेज ही शत्रु को आमूल (जड़ समेत) नष्ट कर देता है। जैसे धनुर्दण्ड अपने स्थान पर ही रहता है परन्तु उसकी टकार (ज्या-शब्द) ही शत्रुओं को मूल समेत मार डालती है (अर्थात् पीड़ित करती है।)

हन् को गत्यर्थक मानकर निम्नलिखित अर्थ भी सभव है—

धनुर्दण्ड उसी प्रकार स्थित रहता है, उसकी टकार ही शत्रु के निकट (मूल = निकट, देखिये मेदिनी कोश) तक पहुँच जाती है। श्लेषानुरोध से हन् के इस अर्थ में अप्रयुक्तत्व दोष नहीं है—

अप्रयुक्तनिहतार्थौ श्लेषादावदुष्टौ।

—काव्य प्रकाश, सप्तमोल्लास

'जिणति' पाठ स्वीकार करने पर पूर्वार्ध का यह अर्थ होगा—

(उचित समय पर) ग्रहण किये गये और छोड़ दिये गये सामादि उपाय राजाओं (प्रतिपक्षियों) का तेज जीत लेते हैं।

---

१. महाकवि वाक्पतिराजने इस शब्द का इसी अर्थ में इस प्रकार प्रयोग किया है—
विणय गुणो दडाडबरो य महति जह णरिंदस्स।
तह टंकारो महुरत्तण य वाय पणाहेंति॥ —गउडवहो, ६७

गाथा में यह बताया गया है कि जैसे मुक्ता में सूत्र के प्रवेश के लिये छिद्र के साथ-साथ सूई का प्रवेश आवश्यक है ( क्योंकि सूई की सहायता से ही सूत्र मुक्ता के भीतर प्रवेश करता है ), वैसे ही संपर्क-शून्य प्रभु का अन्तरंग बनने के लिये गुणवान् जनों की तालिका में सेवक का नाम अंकित होना भी अनिवार्य है।

गाथार्थ—सेवक छिद्ररहित मुक्ताहल के समान उस गुणवान् प्रभु का क्या करे (अर्थात् उसकी कौन-सी सेवा करे) जो उसके (सेवक के) गुणों को भूल गया है (या जानता ही नहीं है या जिस पर कोई प्रभाव ही नहीं पड़ता है)। जहाँ सूई का प्रवेश नहीं होता वहाँ (अर्थात् छिद्ररहित मुक्ताहल में) सूत्र (गुण) बाहर ही रह जाते हैं।

अन्य अर्थ—जहाँ तालिका (फ़िहरिस्त) का प्रवेश नहीं हो पाता (अर्थात् तालिका सामने नहीं लाई जाती है। वहाँ गुण (अच्छाइयाँ) बाहर ही रह जाते हैं (अर्थात् उपेक्षित रह जाते हैं)।

## गाथा क्रमांक ६९५

ता निग्गुण च्चिय वर पहुणवलंभेण जाण परिओसो।
गुणिणो गुणाणुरूव फलमलहता किलिस्सति ॥ ६९५ ॥

श्री पटवर्धन ने लिखा है कि निग्गुण शब्द 'णिग्गुत्तणे (निर्गुणत्व) के अर्थ में है। उनका यह मत ठीक नहीं है। यहाँ 'निग्गुण च्चिय' का अर्थ 'निर्गुणा एव' है। 'पहुणवलंभेण' का अर्थ उन्होंने यह दिया है—"जिन्होंने नया स्वामी निश्चित किया है।" (पृ० ५७६)

मैं समझता हूँ, यहाँ इस शब्द का अर्थ है—प्रभु से होने वाला नया लाभ। जो सेवक गुणहीन होते हैं उन्हें जब स्वामी प्रसन्न होकर कुछ देता है, तब वह कृपोपजीविनी उपलब्धि उनके लिये सर्वथा नई होती है क्योंकि प्राय गुणहीन होने के कारण उन्हें पुरस्कृत होने का अवसर मिलता ही नहीं है। अत वे बेचारे यत्किंचित् लाभ से ही सन्तुष्ट हो जाते हैं। गुणीजनों की स्थिति विपरीत है। वे तो तभी सन्तुष्ट होते हैं जब गुणों की गरिमा के अनुकूल कोई पारितोषिक प्राप्त होता है। प्राय गुणों के अनुरूप पारिश्रमिक मिल नहीं पाता है। अतएव गुणीजन जीवन में अधिकतर असन्तोष-जनित क्लेश से पीड़ित रहते हैं।

श्री पटवर्धन ने लिखा है—"इस गाथा के पूर्वार्ध का भाव अस्पष्ट रह गया है और उत्तरार्ध से उसकी तर्कसम्मत सगति नहीं बैठती।" यदि गाथा को उप-

युक्त सन्दर्भ के आलोक में रख दें तो अर्थ में कोई विसंगति नहीं रहेगी।

गाथार्थ—जो निर्गुण (गुणहीनजन) हैं वे श्रेष्ठ हैं जो प्रभु से नई उपलब्धि होने पर सन्तुष्ट हो जाते हैं। गुणीजन गुणों के अनुरूप फल (पारितोषिक आदि लाभ) न पाते हुए क्लेश उठाते हैं।

गाथा क्रमांक ६९९

किं तेण जाइएण वि पुरिसे पयपूरणे वि असमत्थे।
जेण न जसेण भरियं सरिव्व भुवणंतरं सयलं॥ ६९९॥

किं तेन जातेनापि पुरुषेण पदपूरणेऽप्यसमर्थेन
येन न यशसा भृतं सरिद्वद् भुवनान्तरं सकलम्

—रत्नदेव-सम्मत संस्कृत-छाया

रत्नदेव की संस्कृत छाया के आधार पर श्री पटवर्धन ने इसका यों अनुवाद किया है—

"जो पुरुष उच्चपद को पूर्ण करने में भी असमर्थ है, जिसने सरिता के समान सम्पूर्ण जगत् को यश से भर नहीं दिया उसके जन्म लेने से भी क्या लाभ ?" इस अनुवाद को ठीक नहीं कहा जा सकता है। 'पयपूरणे वि' इस कथन में 'वि' (अपि) के द्वारा 'पयपूरण' (पदपूरण) की जिस तुच्छता की सूचना दी गई है, वह उच्चपद में बिल्कुल नहीं है। प्रायः चाटुकारिता, परिस्थिति-विशेष या अन्य आकस्मिक कारणों से अयोग्य व्यक्ति भी उच्च पदों पर पहुँच जाते हैं और सुयोग्य व्यक्ति खड़े ताकते रह जाते हैं। जब जब उच्चपद पर पहुँचना केवल अपने अधीन नहीं है तब उसके अभाव में किसी पुरुष के जन्म की व्यर्थता का प्रतिपादन करना अनुचित है। यदि हीरे को राजमुकुट में स्थान नहीं मिला तो उसका क्या दोष है ? दोष तो उन अभागे राजा का है जो उस बहुमूल्य हीरे को पहचान नहीं सका।

श्री पटवर्धन ने लिखा है—"पयपूरणे" को अपभ्रंश की शैली में करण कारक एकवचन का रूप मानकर निम्नलिखित रीति से इसे उपमान सरित् से भी सम्बद्ध *किया जा सकता है—*

यथा सरिता पयःपूरणेन (= पूरण) सकलं भुवनान्तरं भ्रियते (= व्याप्रियते) तथा येन पुरुषेन पदपूरणे असमर्थेन सकलं भुवनान्तरं यशसा न भृतं (= व्याप्तम्), तेन पुरुषेन जातेनापि किम् (पृ० ५७७)।

परन्तु यह क्लिष्ट कल्पना है। यहाँ सीधे-सादे शब्दों में यश कृत् भुवनान्तर-भरण की सरितकृद् भुवनान्तर-भरण से उपमा दी गई है। 'पय' (पद) का अर्थ है—श्लोक का एक चरण। गाथा में काव्य-रचना का महत्त्व और उससे मिलने वाले यश का वर्णन है। चतुर्थ = चरणनिविष्ट भुवणतर पद में श्लेष है। उसकी व्याख्या निम्नलिखित है—

भुवणतर (भुवनान्तरम्) = सम्पूर्ण जगत्

भुवणतर (भुवनान्तरम्) = भुवः पृथिव्या वनाना च अन्तर मध्यभागम्। अर्थात पृथ्वी और वनो के मध्य-भाग को। श्लेषानुरोधवश भू का भु हो जाना प्राकृत की प्रकृति के विरुद्ध नहीं है। अपभ्रंश में स्वरो के स्थान पर अन्य स्वर प्राय हो जाते है। प्राकृत में भी छन्दोऽनुरोध से गुरु को लघु और लघु को गुरु हो जाता है।[1]

चतुर्थ चरण की सस्कृत छाया में श्लेष की सूचना के लिये 'भूवनान्तरम्' का भी निवेश आवश्यक है। तभी सस्कृत-छाया पाठ से सरित्पक्षीय समीचीन अर्थ की स्पष्ट अवगति सभव होगी। सरित्पक्ष में भी भुवनान्तर का अर्थ सम्पूर्ण जगत् समझने की भूल नही करनी चाहिये क्योकि बडी से बडी सरिता भी सम्पूर्ण जगत को प्लावित करने में समर्थ नही है। अतिशयोक्ति उपमेय के पक्ष में होती है, उपमान के पक्ष में नही।

गाथार्थ—श्लोक का एक चरण भी पूर्ण करने में असमर्थ उस पुरुष के जन्म लेने से क्या लाभ है जिसने जगत् के विभिन्न भागो को इस प्रकार यश से नही भर दिया जिस प्रकार सरिता पृथ्वी और वनो के मध्य भाग को (प्लावन से) भर देती है।

### गाथा क्रमाक ७०१

कि तेण आइएण व कि वा पसयच्छि तेण व गएण।
जस्स कए रणरणय नयरे न घराघर होइ॥ ७०१॥

१ गुरु वलाघववशात्।
—प्राकृतानुशासन, १७।१६

इस गाथा का अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"उसके जन्म लेने से क्या ? अथवा उसके मर जाने से ही क्या ? जिसके लिये नगर में घर-घर शोक न हो।" ( मूल का अनुवाद ) प्रो० पटवर्धन ने मूल में स्थित आइय ( आगत ) का अर्थ उत्पन्न ( born ) और गय ( गत ) का अर्थ मृत ( dead ) तथा रणरणय का अर्थ शोक ( sorrow ) किया है। प्रथम दो शब्दों के अर्थ लाक्षणिक है। लक्षणा का आश्रय लेना उसी दशा में उचित है, जब मुख्यमार्ग बाधित हो। यहाँ जब मुख्यार्थ से ही काम चल सकता है तब दूर जाने की क्या आवश्यकता है ? यदि उक्त लाक्षणिक अर्थ मान भी लें तो अन्य प्रश्न उठ खड़ा होता है। उन्होंने 'रणरणय' का अर्थ शोक किया है। मृत्यु हो जाने पर शोक होना स्वाभाविक है। परन्तु किसी का जन्म होने पर शोक की बात समझ में नहीं आती। यदि कहें कि शोक केवल मरण के लिये है तो गाथा में वैशिष्ट्यहीन जन्म की चर्चा क्यों की गई ? यदि 'जिसके लिये' को आगमन और गमन के बजाय उस व्यक्ति विशेष से अन्वित करें तो भी ( जिस व्यक्ति के लिये नगर के घर-घर में शोक न हो ) यह अर्थ नितान्त अमांगलिक बन जाता है। यदि शोक के स्थान पर उत्सुकता अर्थ करें तो अमांगलिकता नहीं रहेगी। इस सीधी-सी गाथा का वास्तविक तात्पर्य तो यह है कि जिसके आने पर लोग प्रसन्न न हों और जाने पर दुःखी न हों, उसके आने और जाने से क्या लाभ है ? कवि ने यहाँ कुशलता पूर्वक एक ही शब्द से हर्ष और उद्वेग—दोनों अर्थों को प्रकट कर दिया है। 'रणरणक' अनेकार्थक शब्द है। वह निःश्वास, उद्वेग—औत्सुक्य और अधृति का बोधक है तथा आगमन के पक्ष में औत्सुक्य ( हर्ष जनित ) और गमन के पक्ष में उद्वेग का अर्थ दे रहा है। मैंने हिन्दी अनुवाद में उक्त शब्द का अर्थ अधीरता ( अधृति ) दिया है क्योंकि किसी प्रियदर्शन सज्जन के आगमन पर उसे देखने के लिये जैसी अधीरता प्राणियों में देखी जाती है, वैसी ही उसके चले जाने पर भी होती है।

## गाथा क्रमांक ७०२

उड्ढं वच्चति अहो वयति मूलंकुर व्व भुवणम्मि।
विज्जाहियए कत्तो कुलाहि पुरिसा समुप्पन्ना ॥ ७०२ ॥

गाथा का मूलपाठ अशुद्ध है। सग्रहकार ने इसे वाक्पतिराजकृत गउडवहो से सकलित किया है। वहाँ इसका पाठ इस प्रकार है—

वच्चति अहो उड्ढ अइति मूलकुरव्व पुहईए।
बीआहि व एक्कत्तो कुलाहि पुरिसा समुप्पण्णा ॥ ७२२ ॥

गाथा क्रमांक ७१२

अप्प पर न याणसि नूण सउणो सि लच्छिपरियरिओ।
उज्जल-समुहो पेच्छह ता वयण पि हु न ठावेइ॥ ७१२॥

आत्मान पर न जानासि नून सगुणोऽसि लक्ष्मीपरिचरित ।
उज्ज्वलसम्मुख प्रेक्षध्व तद्वदनमपि खलु न स्थापयति ॥

—श्री पटवर्धनस्वीकृत सस्कृत छाया

प्रस्तुत गाथा का विकृत पाठ प्रत्येक व्याख्याकार के समक्ष एक जटिल समस्या उपस्थित कर देता है जहाँ पूर्वार्ध में 'याणसि' और 'असि' क्रियायें मध्यम पुरुष एक वचन की हैं वही उत्तरार्ध में प्रथम पुरुष एकवचन की क्रिया 'पेक्खइ' भी विद्यमान है। यदि कमल को सम्बोधित मानते हैं तो पुरुषान्तर की क्रिया 'ठावेइ' से उसका अन्वय ही नही होता है। यदि 'उज्जलसमुहो' को उत्तरार्ध का कर्ता मान तो कठिनाई यह उपस्थित होती है कि मध्यम पुरुष बहुवचन की क्रिया 'पेच्छह' को किससे सम्बद्ध करें। इन समस्त अव्यवस्थाओ के निराकरण के लिये *सस्कृत-टीकाकारो न पुरुषव्यत्यय-द्वारा 'ठावइ' को 'स्थापयसि' मानकर व्याख्या* करने का प्रयत्न किया है परन्तु वे 'पेच्छह' का अर्थ 'पश्यत' लिखकर उससे सम्बन्धित जटिलता का कोई समाधान नही कर सके। सस्कृत-टीका में प्रमुख पदो के अर्थ इस प्रकार दिये गये हैं—

अप्पापर न याणसि = आत्मान पर च न जनीषे ।
सउणो = सपुण्य
लच्छिपरियरिओ = लक्ष्म्या परिकरित
ठावइ = स्थापयसि
पेक्खह = पश्यत
उज्जलसमुहो = उज्ज्वलसमूह

श्री पटवधन ने सउण' का अर्थ 'सगुण' और 'उज्जलसमुहो' का अथ 'उज्ज्वलसमुख' लिखकर यह अधूरा अनुवाद किया है—

"तुम न तो अपन को और न दूसरे को ही जानते हो। निश्चय ही तुम तन्तुयुक्त (पक्षान्तर में सद्गुणों से युक्त) हो और लक्ष्मी से सेवित हो।"

इस अनुवाद के सम्बन्ध में यह पाद-टिप्पणी दी गई है—

The sense of the second half of the gatha is obscure

उपर्युक्त अनुवाद से लगता है, जैसे गाथा में कमल की प्रशंसा की गई हो जबकि प्रकरण के अनुसार उसकी निन्दा होनी चाहिये। अत उक्त अधूरे अनुवाद को भी सन्तोषजनक नहीं कहा जा सकता है।

प्रस्तुत गाथा में प्रकरणत कमलनिन्दा वर्णित है। एतदर्थ कवि ने श्लिष्ट पदो का प्रयोग किया है। पूर्ववर्ती टीकाकारो ने श्लेष पर ध्यान नही दिया, जिससे उनकी व्याख्यायें कमल-प्रशंसा परक बन गई। उल्लू मूर्खता का प्रतीक होने के कारण निन्दा का पात्र है। यहाँ तुल्य विशेषणो द्वारा कमल और उल्लू ( उलूक ) को एक साथ प्रस्तुत किया गया है। यदि चाहें तो कमला के निवास कमल को धनिकों का प्रतीक भी मान सकते है। इस सन्दर्भ में एक बात पर और ध्यान देना है। गाथा में कमल शब्द का प्रयोग कही भी नही है। कमल निन्दा-प्रकरण में संकलित होने के कारण ही इसको कमल से सम्बद्ध किया गया है। अर्थसौकर्य की दृष्टि से विवेच्य गाथा को इस प्रकार पढना होगा।

अप्पा पर न याणसि नूण सउणो सि लच्छिपरियरिओ।
उज्जल समुहो पेच्छ ह ता वयण न हु ठावेइ॥

छाया—आप्यात् ( आत्मन ) पर न जानासि नून सगुणोऽसि ( शकुनोऽसि ) लक्ष्मीपरिचरित ( लक्ष्मीपरिकरित )।

उज्ज्वलसमूह (उज्ज्वलसम्मुख ) प्रेक्षस्व ह तावदयन (तद्वदन) न स्थापयति

शब्दार्थ—अप्पा[1] ( आप्यात्[2] ) = जल-विकार ( कर्दम-तरंग-भगादि )

---

१. डसेरादोदुहय —प्राकृत प्रकाश, ५।६

२ पाणिनीय व्याकरण अप् शब्द में विकारार्थक मयट् प्रत्यय का विधान करता है परन्तु श्री हर्ष ने कई स्थलो पर आप्य ( अम्मय के अर्थ में ) का प्रयोग किया है। निम्नलिखित श्लोक द्रष्टव्य है—

तस्या मनोबन्ध विमोचनस्य कृतस्य तत्कालमिव प्रचेता।
पाश ददान करबद्धवास विमुर्बभावाप्यमवाप्य देहम्॥-नैषध, १४।६७

टीकाकार मल्लिनाथ ने आप्य शब्द की सिद्धि के लिये चान्द्र व्याकरण का सूत्र 'आप्याञ्च' उद्धृत किया है। अमर कोश में इस शब्द का उल्लेख यों है—
आप्यमम्मयम्।

अप्पा ( आत्मन ) = अपने से

पर = अधिक भिन्न

सउण ( सगुण ) = १ तन्तु-सहित या गुण-सहित

२. शकुन = पक्षी

लच्छिपरियरिय = १. लक्ष्मीपरिचरित = लक्ष्मी से सेवित, २ लक्ष्मीपरिकरित = लक्ष्मी-द्वारा परिकर बनाया गया।

उज्जलसमुह = १. उज्ज्वल समूह = जिसका समूह उज्ज्वल है, २ उज्ज्वल-सम्मुख = सूर्य क सम्मुख ( उद्गच्छति जल यनासौ उज्जल सूर्यस्तस्य सम्मुख ), ३. जिसका अपना मुख उज्ज्वल है (उज्ज्वल स्व मुख यस्य )।

ह = निन्दार्थक या पादपूर्ति-प्रयोजक अव्यय।

ताव = १ तावत् = तो, २ वचनम्

वयण = १. वदनम् = मुँह, २ वचनम

ठावेइ = १. रक्षा करती है। २. स्थिर करता है।

'तावयण' की अन्य व्याख्या इस प्रकार सम्भव है—

ता = लक्ष्मी ( पाइयसद्दमहण्णव )

व = वा = और, ही (पाइयसद्दमहण्णव )

वाम्ययोस्खाता-दावदात १।६७, इस हेम सूत्र स ह्रस्वत्व।

अयण = घर

'तावयण न ह ठावइ' अर्थात् लक्ष्मी ही अपन घर ( अयण = गृह ) को स्थापित नहीं करती ( रक्षित नहीं रखती )।

गाथार्थ—( हे कमल ) तुम जड विकार म अधिक ( या अन्य ) नही जानत हो, निश्चय ही तुम्हारा समूह उज्ज्वल है, तन्तुसहित ( या गुण-सहित ) हो तथा लक्ष्मी स सेवित हो। ह देखो तो ( वह लक्ष्मी ) पर ( कमल ) को भी नहो सुरक्षित रखती है ( अर्थात् उसे भी श्री हीन करक अन्त में चली जाती है या तुषारादि स उसकी रक्षा नही करती है )।

द्वितीयार्थ—तुम अपने से अन्य को नहीं जानते हो, निश्चय ही लक्ष्मी-द्वारा परिगृहीत (वाहन बनाये गये) पद्म (अर्थात् पौराणिक पुराणों के अनुसार लक्ष्मी का वाहन पद्म है) हो। अरे! तुम सूर्य के सम्मुख होकर देखो तो, वह (सूर्य) तुम्हारे मुख को भी स्थिर नहीं होने देता है (अर्थात् सूर्य को देखने में असमर्थ होता है)।

कमल शब्द का प्रयोग न होने के कारण यदि धनिकनिन्दा के सन्दर्भ में निम्नलिखित अर्थ ग्रहण करें तो भी कोई क्षति नहीं है—

(हे धनिक) तुम अपने से अन्य को नहीं जानते हो, (अर्थात् अपने आगे किसी को भी सौन्दर्यशाली नहीं समझते), निश्चय ही तुम लक्ष्मी से सेवित और गुणवान् हो। परन्तु अरे! देखो तो, उज्ज्वल जनों का (पूतचरित मनुष्यों का) समूह (तुम से) वचन भी नहीं स्थापित करता है (अर्थात् बात भी नहीं करता है)।

द्वितीय अर्थ पूर्ववत् ही होगा।

### गाथा क्रमांक ७१३

लच्छीए परिगहिया उद्धमुहा जइ न हुंति ता पेच्छ।
जेहि चिय उद्धविया त चिय नाल न पेच्छंति ॥ ७१३ ॥

पता नहीं क्यों इसे भी अस्पष्ट घोषित कर दिया गया है। इस सुन्दर और सरल पद्य में कवि ने यह बताया है कि जिन पर लक्ष्मी की कृपा हो जाती है, उनकी दृष्टि ऊँची हो जाती है। वे उन लोगों की ओर कभी नहीं देखते हैं जिनके त्याग, बलिदान और श्रम के बूते पर आज भी जीवित हैं। इस मार्मिक तथ्य की अभिव्यक्ति के लिये कमल को प्रतीक-रूप में चुना गया है। परम्परानुसार कमल लक्ष्मी का आवास है। वह जब विकसित होता है तब उसका मुख ऊपर ही रहता है, कभी भी नालों की दिशा में नहीं मुड़ता है। कदाचित् वह भूल जाता है कि वे ही नाल (मृणाल) हैं जिन्होंने कभी कलुषित पंक से ऊपर उठा कर मुझे पंकज म सुरभित कमल (जल की शोभा बढ़ाने वाला) बनाने का कार्य किया है और आज भी आकण्ठ जल में निमग्न रह कर कण्टकित शरीर म अहरह इस अनुत्तम सुषमा समृद्धि और विभूति का असहनीय भार ढो रहे हैं।

गाथार्थ—लक्ष्मी के द्वारा गृहीत ( लक्ष्मी के कृपा-पात्र ) व्यक्ति यदि ऊर्ध्वमुख ( ऊपर की ओर मुँह या दृष्टि रखने वाले ) नहीं हो जाते तो देखो, भला कमलों को जिन्होंने ऊपर उठाया है, उन नालों को ही वे न देखते।

इस वर्णन से कमल का निम्नस्तर से ऊपर उठना और उन्नति के क्षणों में भी नालों पर अवलम्बित रहना व्यंजित होता है। जिससे निम्नस्तर से उठने वाले और ऊपर पहुँच जाने पर भी दूसरों के कन्धों पर टिक कर समृद्धि का उपभोग करने वाले उन अभिमानी श्रीमन्तों का परिचय मिलता है जो अपने सहायकों को बिल्कुल भूल जाते हैं।

### गाथा क्रमांक ७१७

सरसाण सूरपरिसठ्ठियाण कमलाण कीस उवयारो।
उक्खयमूला सुक्खंतपक्कया कह न संठविया ॥ ७१७ ॥

सरसाना सूर्यपरिसंस्थिताना कमलाना कीदृगुपकारः
उत्खातमूलानि शुष्यत्पङ्कानि कथं न संस्थापितानि

—रत्नदेवस्वीकृत संस्कृत छाया

श्री पटवर्धन ने इस गाथा को अस्पष्ट घोषित कर अनूदित नहीं किया है। रत्नदेव-कृत संक्षिप्त व्याख्या इस प्रकार है —

"सरसाना सूरपरिसंस्थिताना कमलाना कीदृगुपकार। जानामि यदि सूर्य उत्खातमूलानि शुष्यत्पङ्कानि संस्थापयति।"

यह व्याख्या इतनी संक्षिप्त है कि श्री पटवर्धन जैसे विद्वान् भी इसका मर्म नहीं समझ सके। टीका के 'जानामि यदि' में ही सम्पूर्ण अर्थ निहित है। उसका भाव इस प्रकार है —

कमल सदैव सूर्य पर अवलम्बित रहते हैं। सूर्य के उदय और अस्त के साथ उनका भी उन्मीलन और निमीलन होता है। साहित्यिक भाषा में यों भी कह सकते हैं कि वे सूर्य को देखते ही प्रसन्न हो जाते हैं और न देखने पर तुरन्त म्लान हो जाते हैं। सूर्य ( सूर ) भी तो आखिर सूर ( शूर ) ही ठहरा। उसे इतना महत्त्व देना अनुचित भी नहीं है। परन्तु कमल भले ही सूर्य पर लट्टू होते हों, सूर्य कमलों का कौन सा उपकार कर देता है, यह समझ में नहीं आता। जब तक बेचारे जल में रहते हैं तभी तक सूर्य की किरणें उन्हें विकसित करती हैं। जब सरोवर का जल शुष्क हो जाता है या उनकी जड़ें उखाड़ दी

जाता है, उस समय वह सूर ( सूर्यरूपी शूर ) कहाँ रहता है ? विपत्ति के दारुण क्षणों में उसकी सूरता ( सूर्यता या शूरता ) कमलों के किस काम आती है ? कवि के व्यंजक शब्दों के अनुसार हम सूर ( सूर्य ) को तभी शूर ( वीर ) समझें जब वह जल सूख जाने पर अथवा जड से उखाड दिये जाने पर भी कमलो का कोई उपकार ( या उपचार ) कर सके। परन्तु वह करता क्या है ? उलटे अपनी तप्त किरणों से उन्हें सुखा डालता है। यही है उसका आश्रितरक्षण !

शब्दार्थ—सरस = १ जल से युक्त ( रस = जल ), २. प्रेम से युक्त ( रस = प्रेम )।

सूरपरिसट्ठिय = सूर्य ( सूर ) रूपी शूर ( सूर ) के सम्मुख स्थित या सूर्य रूपी शूर के आश्रित।

सठविया = स्थापित किया अर्थात् पुन उसी स्थान पर लगा दिया।

गाथार्थ—जल से युक्त ( जल में रहने वाले ) और सूर ( सूर्य रूपी शूर ) के आश्रित ( सामने स्थित ) कमलो का कैसा हित ? ( अर्थात् सूर्य से उनका कौन सा स्वार्थ सिद्ध होता है ? ) जिनकी जडें उखाड दी गई हैं और जिनका पक शुष्क हो गया है उनको ( सूर्य ने ) फिर से क्यों नही लगा दिया ( या वे पुन क्यों नही स्थापित ( प्ररूढ ) हो गये ? )।

इस गाथा में यह मार्मिक तथ्य सकेतित है कि मनुष्य जिस परिधि में जन्म लेता है और जो उपादान उसके विकास के पोषक होते हैं, उच्च पद पर पहुँचने पर वह उनकी उपेक्षा करने लगता है। वह अपने निकट के निम्नस्तरीय सहायकों से विमुख होकर बहुत दूर किसी अभिजात वर्ग से अपना सम्बन्ध जोड लेता है। परन्तु जब वे आधारभूत प्रमुख तत्त्व नही रहते तब उसकी रक्षा नही हो पाती है। कमल पक में जन्म लेता है, मूल ( जड ) के ठोस आधार पर खडा होता है और सरोवर की शीतल जलराशि उसे सजीवनी शक्ति प्रदान करती है। परन्तु मकरन्द, सौरभ, सौन्दर्य, सुकुमारता और श्री का आगार बनने पर अपने उन पार्श्ववरो की उपेक्षा कर दूर आकाशवासी सूर्य का भरोसा करने लगता है।

## गाथा क्रमाक ७३०

उत्तमकुलेसु जम्म तुह चदण तरुवराण मज्झमि।

७३०वी गाथा का पूर्वार्ध

उत्तमकुलेपु जन्म तव चन्दन तरुवराणा मध्ये ।

—रत्नदेव-कृत सस्कृत छाया

श्रीपटवर्धन ने रत्नदेव-कृत सस्कृत छाया को शुद्ध मानकर लिखा है कि 'उत्तमकुलेसुजम्म' यह एक भद्दा प्रयोग है । इसके स्थान पर 'उत्तमकुलमि' होना चाहिए था । परन्तु यह बहुवचन गाथा के अशुद्ध पाठ के कारण है । शुद्ध पाठ इस प्रकार है—

उत्तमकुले सुजम्म ( अर्थात् उत्तम कुल मे सुन्दर जन्म )

**गाथा क्रमाक ७२५**

भूमीगुणेण वडपायवस्स जइ तुगिमा इह होइ ।
तह वि हु फलाण रिद्धी होसइ बीयाणुसारेण ॥ ७२५ ॥

भूमिगुणेन वटपादपस्य यदि तुङ्गत्वमिह लोके
तथापि खलु फलानामृद्धिभविष्यति बीजानुसारेण

—रत्नदेव कृत सस्कृत छाया

उत्तमकुलेषु जन्म तव चन्दन तरुवराणा मध्ये।

—रत्नदेव-कृत संस्कृत छाया

श्रीपटवर्धन ने रत्नदेव-कृत संस्कृत छाया को शुद्ध मानकर लिखा है कि 'उत्तमकुलेसुजम्म' यह एक भद्दा प्रयोग है। इसके स्थान पर 'उत्तमकुलम्मि' होना चाहिए था। परन्तु यह बहुवचन गाथा के अशुद्ध पाठ के कारण है। शुद्ध पाठ इस प्रकार है—

उत्तमकुले सुजम्म ( अर्थात् उत्तम कुल मे सुन्दर जन्म )

## गाथा क्रमांक ७३५

भूमीगुणेण वडपायवस्स जइ तुंगिमा इहं होइ।
तह वि हु फलाण रिद्धी होसइ बीयाणुसारेण ॥ ७३५ ॥

भूमिगुणेन वटपादपस्य यदि तुङ्गत्वमिह लोके
तथापि खलु फलानामृद्धिर्भविष्यति बीजानुसारेण

—रत्नदेव-कृत संस्कृत छाया

इस पर रत्नदेव की यह व्याख्या है—

यद्यपि भूमिगुणेन वटवृक्षो ह्रस्वः सजातस्तथापि फलप्राचुर्यं तथा भविष्यति येन सर्वेऽपि प्राणिनः सुखिनाः भविष्यन्ति। अर्थात् यद्यपि भूमि के गुणों से वटवृक्ष का आकार छोटा हो गया है फिर भी फलों की इतनी अधिकता होगी कि सभी प्राणी सुखी हो जायेंगे।

उपर्युक्त व्याख्या ठीक नही है क्योंकि एक तो तुङ्गत्व का अर्थ ह्रस्वत्व नही होता है और दूसरे वटवृक्ष के आकार की लघुता का कारण भूमि का दुर्गुण है, गुण नही। भूमि के गुणो को पाकर तो उसकी ऊँचाई आकाश चूमने लगती है। वटवृक्ष कितना ही विशाल क्यों न हो जाय, उसके नन्हें-नन्हें असख्य फलों से सभी प्राणी कभी सुखी नही हो सकते, कुछ स्वल्पाहारी छोटे फलभक्षी पक्षी अवश्य सुखी हो जाते हैं। श्रीपटवर्धन ने यह अर्थ किया है—

"यद्यपि वटवृक्ष की ऊँचाई, मिट्टी की विलक्षण विशेषता का परिणाम हो सकती है तथापि फलों की प्रचुरता बीज की विशेषता के अनुसार होगी।"

व्याख्यात्मक टिप्पणी में गाथा की आलोचना इन शब्दों में की गई है—

"मिट्टी और बीज, दोनों सम्मिलित रूप से वृक्ष के आकार और फलप्राचुर्य के हेतु हैं। गाथोक्त प्रकार से उन्हें पृथक् नहीं किया जा सकता।"[१]

यदि अंग्रेजी अनुवाद को प्रमाण मान लें तो उपर्युक्त टिप्पणी में कुछ भी अनौचित्य नहीं है। परन्तु प्राकृत-गाथा का तात्पर्य कुछ दूसरा ही है।

गाथा में समासोक्ति पद्धति से श्लिष्ट विशेषणों द्वारा प्रस्तुत वट वृक्ष पर अप्रस्तुत सिंहासनारूढ अकुलीन राजा के व्यवहारों का आरोपण किया गया है।

*शब्दार्थ*—भूमि = १. मिट्टी या पृथ्वी
२. स्थान

भूमिर्वसु-धरायां स्यात् स्थानमात्रेऽपि च स्त्रियाम्। —मेदिनी

रिद्धी (ऋद्धि) = वृद्धि, बड़ा होना
बीय (बीज) = १. बीज
२. वीर्य
जइ (यदा) = जब (पाइयसद्दमहण्णव)

'फलाण रिद्धी' का अन्य अर्थ इस प्रकार भी कर सकते हैं :—

फलाण + अरिद्धी (फलनामनृद्धि) = १ फलों की अवृद्धि, २. लाभ अथवा महत्कार्यों का न होना।

फल हेतुकृते जातीफले फलकसस्ययो।
त्रिफलायां च कक्कोले शस्त्राग्रे व्युष्टिलाभयो॥
—अनेकार्थसंग्रह

गाथार्थ—यहाँ भूमि के गुण से (पक्षान्तर में स्थान या पद के गुण से) जब वटवृक्ष में ऊँचाई होती है (पक्षान्तर में महत्त्व आ जाता है) तब भी फलों (पक्षान्तर में लाभ या कार्य) की लघुता, बीज (पक्षान्तर में वीर्य) के अनुसार होगी।

यह राजाश्रय से निराश किसी क्षुब्ध सेवक की उक्ति है। आशय यह है—वट वृक्ष का आकार उर्वर भूमि में विशाल एवं अनुर्वर भूमि में क्षुद्र हो जाता है

१. Both the soil and the seed should be jointly responsible for the stature of the tree and abundance of its fruit. They cannot be separated as done in this stanza.
—वज्जालग्ग (अंग्रेजी संस्करण), अंग्रेजी टिप्पणी, पृ० ५८८

परन्तु मिट्टी के प्रभाव से बहुत बड़ी ऊँचाई प्राप्त कर लेने पर भी उसके फल अपने नन्हें से बीज के अनुसार बहुत ही छोटे होते हैं। इसी प्रकार जब कोई दरिद्र एवं अकुलीन पुरुष उच्चस्थान (राजसिंहासन) पर पहुँच जाता है, तब स्थान के प्रभाव से उसमें महत्ता तो आ जाती है परन्तु याचकों या सेवकों को मिलने वाला लाभ, उसके दरिद्र पिता के वीर्य के अनुरूप बहुत स्वल्प होता है। अथवा उसके कार्य पिता के वीर्य के अनुरूप ही होते हैं।

गाथा क्रमांक ७३९

मउलत्तस्स य मुक्का तुज्झ पलासा पलास सउणेहिं।
जेण महुमाससमए नियवयणं झत्ति सामलियं ॥ ७३९ ॥

मुकुलत्वस्य च मुक्तास्तव पलाशा पलाश शकुनैः
येन मधुमाससमये निजवदनं झटिति श्यामलितम्
—रत्नदेव-कृत संस्कृत छाया

संस्कृत-टीका के आधार पर इसका जो अंग्रेजी अनुवाद किया गया है, उसका हिन्दी रूपान्तर निम्नलिखित है—

'हे पलाश वृक्ष, जब तुम खिल रहे थे तभी तुम्हारे पत्ते पक्षियों के द्वारा छोड़ दिये गये क्योंकि वसन्त के दिनों में तुमने अपना मुँह काला कर दिया है।"

व्याख्यात्मक टिप्पणी में 'सउण' और 'पलासा' के निम्नलिखित अर्थ दिये गये हैं, जिनका उपयोग अनुवाद में नहीं किया गया है —

सउण = १—पक्षी २—शकुन

पलासा = १—पत्ते २—फलाशा

'पलासा' को 'फलाशा' मान बैठना केवल असत्कल्पना है। वृक्ष या वृक्ष के फूलों को पक्षी छोड़ दें—यह तो ठीक है परन्तु पत्तों से उनका क्या अनुराग है? विशेष सम्बन्ध या प्रीति के अभाव में त्याग का कोई अर्थ नहीं है। 'पलासा' (पलाश-पत्र) का लाक्षणिक अर्थ पलाशवृक्ष हो नहीं सकता है। क्योंकि निर्दोष लक्षणा के लिए रूढि या प्रयोजन में से एक का होना आवश्यक है[1]।

---

१ मुख्यार्थबाधे तद्योगे रूढितोऽथ प्रयोजनात्।
अन्यो र्थो लक्ष्यते यत् सा लक्षणारोपिता क्रिया ॥
—काव्यप्रकाश, द्वितीय समुल्लास

यहाँ न तो रूढ़ि है और न प्रयोजन। अतः लक्षणा का आश्रय लेना ठीक नहीं। मुँह का काला होना, पत्तियों के पलाश को छोड़ देने का हेतु नहीं है। मूलपाठ के अनुसार मोचन क्रिया ही मुँह काला होने का हेतु है।

शब्दार्थ—पलास = १—किंशुक-वृक्ष

२—राक्षस ( पलं मांसम् अश्नातीति पलाश )

पलासा = १—पत्ते

२—मांस की आशा

सउणेहिमुक्का = १—( स्व + गुण = सगुण ) अपने गुणों के द्वारा छोड़ दिये गये।

२—( शकुनैः ) पक्षियों ( चील्ह, कौए आदि ) के द्वारा छोड़ दी गई

महुमास = १—वसन्त २—मधु और मांस

( मासादयो, प्रा० व्या० ११२९ से अनुनासिक लोप )

संस्कृत छाया का परिवर्तित रूप यह होगा —

मुकुलयतश्च मुखमस्तव पलाशाः पलाश स्वगुणैः ( शकुनैः )।
येन मधुमाससमये ( मधुमाससमये ) निजवदनं झटिति श्यामलितम् ॥

प्रस्तुत गाथा में किसी ऐसे उपेक्षाशील स्वामी का वर्णन है जिसने चिरकाल से सेवारत भक्त सेवकों के गुणों की उपेक्षा कर दी है।

अर्थ—हे पलाश, जब तुम मुकुलित हो रहे थे तभी तुम्हारे पत्ते अपने गुणों के द्वारा छोड़ दिये गये ( अर्थात् पतझड़ से उत्पन्न होने वाली विवर्णता के कारण गुणहीन हो गये ) जिससे वसन्त के दिनों में तुमने अपना मुँह काला कर लिया है।

उपर्युक्त अर्थ के साथ शब्दशक्ति के प्रभाव से निम्नलिखित अर्थ भी व्यक्त होता है जिसमें उपेक्षित सेवक के हृदय का अपरिमित आक्रोश प्रतिबिम्बित है—

अरे राक्षस! जब तुम मोटे हो रहे थे तभी पक्षियों ( चील्हों, कौओं आदि ) ने तुम्हारे मांस की आशा छोड़ दी थी ( जो सबसे अधम होता है उसका मांस चील्ह और कौए भी नहीं खाते ), जिससे इस मदिरा[1] और मांस के समय ( अर्थात् जब उक्त पदार्थों का सेवन किया जाता है ) में तुमने अपना मुँह काला कर लिया ( अर्थात् समाज में मुँह दिखाने योग्य नहीं रह गये )।

---

१. मधु शब्द का अर्थ मदिरा है।

यहाँ यह बता देना आवश्यक है कि पलाशमुकुल का वर्ण श्याम होता है।

### गाथा क्रमांक ७४१

दट्ठूण किंसुया साहा त बालाइ कीस वेलविओ।
अहवा न तुज्झ दोसो को न हु छलिओ पलासेहिं ॥ ७४१ ॥

दृष्ट्वा किंशुक शाखास्त्व बालया कस्माद् वञ्चित
अथवा न तव दोष को न खलु च्छलित पलाशैं

श्रीपटवर्धन ने इस गाथा की जटिलता का उल्लेख किया है ( पृ० ५८९ )। उनका अंग्रेजी अनुवाद केवल शाब्दिक है और उपर्युक्त सस्कृत छाया पर अवलम्बित है। उक्त अनुवाद का हिन्दी-रूप इस प्रकार है—

"हे किंशुक ( पलाश )! तुम्हारी शाखा को देखकर तरुणी ने तुम्हें क्यो ठग लिया ? अथवा तुम्हारा दोष नही है, पलाशो ( राक्षसो और पलाश-वृक्षो ) न किसे नही छला।"

तरुणी का पलाश-वृक्ष को ठगना समझ में नही आता है। रत्नदेव-कृत व्याख्या इस प्रकार है—

दृष्ट्वा हा इति खेदे। त्व बालया किमिति प्रतारित। अथवा न तव दोप को नाम न च्छलित पलाशैं।

परन्तु इस टीका का अभिप्राय स्पष्ट नही है।

विवेच्य गाथा की व्याख्या के पूर्व कुछ पदो के सम्बन्ध में विचार कर लेना आवश्यक है। 'किंसुया' लुप्तविभक्तिक द्वितीयान्त पद है जो 'किंसुय' (किंशुक) का अर्थ देता है। स्यादौ दीर्घह्रस्वौ—इस हेम सूत्र से अन्त्यवर्ण दीर्घ हो गया है। 'साहा' लुप्तविभक्तिक तृतीयान्त पद है और 'साहाइ' (शाखया) के अर्थ में है। इस प्रकार तृतीया का लोप वज्जालग्ग की अनेक गाथाओं में दिखाई देता है (देखिये, ३७३, ४९० और ७२६वी गाथायें, जहाँ गयवईए के लिये गयवइ, कज्जलेण के लिये कज्जल और सगमासाए के लिये सगमासा का प्रयोग है।) 'तबालाइ'—यह असयुक्त नही, सयुक्तपद है। तब (ताम्र = लाल) में मतुअर्थक आल[1] प्रत्यय जोडन पर स्त्रीलिंग में तबाला शब्द बनेगा जो विभक्ति

---

१. आल्विल्लोल्लालवन्तेन्ता मतुप
—प्राकृतप्रकाश, ४।२५

जुड़ने पर तृतीया में 'तबालाइ' हो जायगा। इसका अर्थ है—रक्तवर्ण वाली। पूर्वार्ध की छाया यों करनी होगी —

दृष्ट्वा किंशुक शाखया ताम्रवत्या कस्माद् वञ्चित।

गाथार्थ—(तुम) पलाश-पुष्प (किंशुक) को देखकर रक्तवर्ण वाली शाखा (पुष्पों के कारण पलाश की शाखायें लाल हो जाती हैं) के द्वारा कैसे ठग लिये गये। अथवा तुम्हारा दोष नहीं है, पलाशों (राक्षसों और वृक्षों) ने किसे नहीं छला?

इस अर्थ में कोष्ठकनिविष्ट सर्वनाम 'तुम' शुक का संकेत करता है। गाथा के 'किंसुया' पद में मुद्रालंकार के द्वारा सूच्यर्थ सुआ (शुक) की सूचना मिलती है। अथवा उक्त संस्कृत छाया को यह रूप दें—

दृष्ट्वा किंशुकाशा, हा त्वं बालया कस्माद् वञ्चितः।

रक्तवर्ण किंशुक-मंडित पलाशद्रुम का अद्भुत सौन्दर्य देखकर कोई फलाशी शुक उसकी मनोहर शाखा पर जा बैठा। यह देख संवेदनशील कवि के कोमल कंठ से सहानुभूति का स्वर फूट पड़ा है। पूर्वार्ध का अन्वय वाक्य निम्नलिखित है—

हे शुक किं दृष्ट्वा आशा? (अस्तीति शेषः) त्वं बालया (स्त्रीत्वान्मायाविन्या तया आशारूपया) कस्माद् वञ्चितः।

गाथार्थ—हे शुक! क्या देखकर आशा हो गई है? (अथवा देखकर क्यों आशा हो गई) अरे! तुम उस आशा-तरुणी के द्वारा क्यों ठग लिये गये? अथवा तुम्हारा दोष नहीं है, पलाशों ने किसे नहीं छला है?

पलाशवृक्ष के पुष्प अति लुभावने होते हैं परन्तु उसका फल निःसार एवं अखाद्य होता है।

## गाथा क्रमांक ७६२

रयणायर त्ति नामं वहंत ता उवहि किं न सुसिओ सि।
मज्झे न जाणवत्ती अत्थत्थी जं गया पारं॥ ७६२॥

रत्नदेव ने इसकी निम्नलिखित संस्कृत छाया की है—

रत्नाकर इति नाम वहंस्तद् उदधे किं न शुष्कोऽसि।
मध्ये न यानवर्तिनोऽर्थार्थिनो यद् गता पारे॥

श्री पटवर्धन ने 'जाणवत्ती' की वैकल्पिक छाया 'यानीपात्रिण.' का उल्लेख करते हुये उत्तरार्ध का यह अन्वय किया है—

"ज अत्थत्था जाणवत्ती पारे न गया।"

पूरी गाथा का अंग्रेजी अनुवाद यों है—

"अरे समुद्र रत्नाकर नाम धारण करते हुए तुम पूर्वकाल में ही शुष्क क्यों नही हो गये क्योंकि तुम्हारे ऊपर से यात्रा करने वाले धनेच्छु पति-वणिक् दूसरे तट पर नहीं पहुँच सके ( अर्थात् दुर्घटना ग्रस्त होकर मर गये )।"

इस अर्थ पर यह टिप्पणी दी गई है:—

"यह किसी प्रकार भी स्पष्ट नहीं है कि पोतवाहा व्यापारियो को आकस्मिक दुर्घटना का उत्तरदायी समुद्र का रत्नाकरत्व क्यो है।"

उपर्युक्त शका का समाधान करना आवश्यक नही है क्योंकि अंग्रेजी अनुवाद ही दोषपूर्ण है।

हम 'मज्झे न' को सयुक्तपद ( तृतीयान्त मज्झेन ) मानते हैं। अत उत्तरार्ध की सस्कृत छाया यों होगी.—

मज्झन जानवत्ती अत्थत्थिणो ज गया पारे।
( मध्येन यानपात्रिणोऽर्थार्थिनो यद् गताः पारे )

समुद्र का नाम रत्नाकर है। गाथा उसके रत्नाकरत्व का उपहास करती हुई कहती है—

अरे रत्नाकर नामधारी समुद्र ! तुम सूख क्यों नहीं गये क्योंकि धन लोलुप पोतवाही वणिक् तुम्हारे मध्य से होकर उस पार चले गये। तात्पर्य यह है कि समुद्र की उस रत्नाकरता को धिक्कार है, जिसका धनलोलुप सायत्रिकों की भी दृष्टि में कुछ मूल्य है।

यदि होता तो वे समुद्र के मध्य में ही रत्नों की कामना से ठहर जाते, उस पार कभी न जाते। गाथा की शब्दावली में विलक्षण व्यंजकता है। निगूढ व्यंजना-व्यापार को समझे बिना इसकी व्याख्या असभव है। 'रयणायर' से समुद्र की अनन्तनिधि, 'नाम वहन्त' से उसका अदातृत्व एव कार्पण्य, 'मज्झेन' से रिक्तता एव सेवन वैफल्य, 'अत्थत्थिणो' स उपाधि = वैतृष्ण्य, 'गया पारे' से याचक वृन्द-कृत उपेक्षा और 'जाणवत्तिणो' से सात्विक निर्लोभातिशयता व्यंजित होता है।

### गाथा क्रमांक ७८७

हिययट्ठिओ वि सुहवो तह वि हु नयणाण होइ दुप्पेच्छो ।
पेच्छह विहिणा न कया मह हियए जालयगवक्खा ॥ ७८७ ॥

रत्नदेव ने समानार्थक 'जालय' ( जालक ) और 'गवक्ख' ( गवाक्ष ) शब्दों के सह-प्रयोग से सम्भावित पुनरुक्ति की आशंका का मार्जन इन शब्दों में किया है—

विरहिणी प्रलापत्वात् न शब्दपौनरुक्त्यम् अर्थात् एक ही अर्थ में जालक और गवाक्ष शब्दों का प्रयोग होने पर भी पुनरुक्ति नहीं है, क्योंकि यह एक विरहिणी-प्रलाप है। श्री पटवर्धन ने भी पृष्ठ ६२ पर इस कथन को प्रमाण के रूप में उद्धृत कर गाथा में पुनरुक्ति दोष स्वीकार किया है। मैं समझता हूँ, पुनरुक्ति की आशंका ही यहाँ व्यर्थ है। दोनों शब्दों में एक विशेषण है, दूसरा विशेष्य। अनेकार्थक जालय ( जाल + स्वार्थिक क ) शब्द का अर्थ झरोखा नहीं, जाली है। 'जालय-गवक्खा' का अर्थ है—जालीदार झरोखा।

### गाथा क्रमांक ७८९

माणविहूणं रुंदीइ छोडयं सिलधोयगयछायं ।
जं वसणं न सुहावइ मुय दूर नम्मयाडे तं ॥ ७८९ ॥

इसकी छाया 'विस्तारेण त्यक्तम्' ठीक नहीं है। अंग्रेजी में 'छोडय' को छोडिय के अर्थ में प्रयुक्त बताया गया है, परन्तु प्राकृत 'छोडय' शब्द का अर्थ है—छोटा। 'रुंदीइ छोडयं' का संस्कृत अनुवाद 'विस्तारे लघु' है। 'रुंदीइ' तृतीयान्त नहीं, सप्तम्यन्तपद है।

## अतिरिक्त गाथाएँ

३१×७—अइचंपियं विणस्सइ दंतच्छेएण होइ विच्छायं ।
ढल्हलयं चिय मुच्चइ पाइयकव्वं च पेम्मं च ॥ १ ॥

संस्कृत टीका में प्राकृतपदों के संस्कृतरूप मात्र दिये गये हैं। अंग्रेजी अनुवाद केवल शाब्दिक है—

"प्राकृत-काव्य और प्रेम बहुत दबाये जाने पर नष्ट हो जाते हैं। दाँत से काटने पर वे अपने सौन्दर्य को खो देते हैं। इस लिये दोनों को सुकुमार बताया गया है।"

यहाँ महाराष्ट्री में शौरसेनी की विशेषता आ गई है। 'अदिट्ठए' का अर्थ है—अति इष्ट या अधिक प्रिय ( अति+इष्ट+क )। शौरसेनी की प्रकृति के अनुसार अति के त का द हो जाने[1] के अनन्तर पूर्व स्वर का लोप हो गया है। इस दृष्टि से संस्कृत छाया के द्वितीय पाद का परिमार्जित पाठ यह है—

अतीष्टके मानः।

गाथार्थ—प्रिय के न देखने पर औत्सुक्य, देखने पर ईर्ष्या, उनसे अधिक प्रेम होने पर मान और दूर चले जाने पर दुःख होता है। सखि ! प्रियजन से सुख कहाँ मिलता है ?

९०×६—कज्जं एब्व पमाणं कह व तुलग्गेण कज्जइत्ताणं।
जइ तं अवहेरिज्जइ पच्छा उण दुल्लहं होइ॥ ३॥

कार्यमेव प्रमाणं कथं वा तुलाग्रेण कार्यकर्तृणाम्
यदि तदवहेल्यते पश्चात् पुनर्दुर्लभं भवति

इसकी टीका यों की गई है—

कार्यकर्तृणां पुरुषाणां कथं वा कार्यमेतत् यत् तुलावत् प्रमाणं कार्यकृत्सु आस्थीयते। नो वा। यदि तत् कार्यं अवहेरिज्जइ अवहेल्यते पश्चात् तत् कार्यं दुर्लभं भवति। अर्थात् कार्य करने वाले पुरुषों का कार्य तुला के समान कर्मठ पुरुषों में प्रमाण स्वरूप कैसे हो सकता है ? अथवा नहीं। यदि उसकी उपेक्षा होती है *तो पुनः वह कार्य दुर्लभ हो जाता है ( नहीं हो पाता है )।* टीकाकार ने 'तुलग्ग' को संस्कृत तुला से सम्बद्ध किया है। परन्तु वह देशी शब्द है जिसका अर्थ है—काकतालीय न्याय[2] ( संयोग से होना )।

निम्नलिखित अंग्रेजी अनुवाद संस्कृत-टीका से तो सर्वथा भिन्न ही है, मूल प्राकृत गाथा की पदावली से भी बहुत दूर है—

"जो लोग किसी महत्कार्य को पूर्ण करने में लगे हैं, उनके लिये एक प्रारब्ध कार्य का ( दृढ़ता एवं निश्चयपूर्वक ) करना, बहुत महत्त्वपूर्ण वस्तु है। दैविक एवं सांयोगिक-व्यापार कैसे काम आ सकते हैं ? यदि उपेक्षा हुई ( प्रारम्भ में ) तो

---

१. अनादावयुजोस्तथयोर्दधौ—प्राकृत-प्रकाश, १२।३।
२. तुलग्गं कागतालीए—देशीनाममाला, ५।१५।

उपर्युक्त अनुवाद मूल प्राकृत की 'मुच्चइ' क्रिया का अर्थ 'उच्यते' समझ कर किया गया है और नितान्त अशुद्ध है। इसमें प्रणय और प्राकृत-काव्य की समानताओं को भी स्पष्ट नहीं किया गया है। गाथा का अभिप्राय यह है—

जब बहुत कसकर प्रगाढ आलिंगन किया जाता है या जब किसी प्रकार का अधिक दबाव डाला जाता है और जब प्रेमिका को दाँतों से काट लेता है ( चुम्बन के समय ), तब प्रणय का सौन्दर्य ( माधुर्य ) समाप्त हो जाता है। इसी प्रकार जब कोई अनाडी गला दबाकर गाने लगता है या गायक के दाँत खण्डित रहते हैं ( टूटे रहते हैं ), तब प्राकृत-काव्य श्रीहीन हो जाता है। वास्तव में प्राकृत-काव्य और प्रेम दोनों को खुला छोड दिया जाता है ( तभी आनन्द आता है )।

शब्दार्थ—चपिय = दबाया गया। प्रणयपक्ष में आलिंगनातिरेक और काव्यपक्ष में गला दबा कर गाना अभिप्रेत है।

दतच्छेद = प्रणयपक्ष में दाँतों से काटना और काव्यपक्ष में दाँतों का टूटना।

मुच्चइ = मुच्यते, छोड दिया जाता है।

ढलहलय = उन्मुक्त ( खुला, ढीला )

७२×२—अद्दिट्ठे रणरणओ दिट्ठे ईसा अदिट्ठए माणो।
दूर गए वि दुक्खं पिए जणे सहि सुहं कत्तो॥ २॥

अदृष्टे रणरणको दृष्टे ईर्ष्या अदृष्टे मान
दूर गतेऽपि दुःख प्रिये जने सखि सुख कुत

—परम्परागत संस्कृत छाया

श्री पटवर्धनकृत अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"प्रेमी को न देखने पर अशान्ति, देखने पर ईर्ष्या, न देखने पर मान ( ? ) और दूर चले जाने पर दुःख होता है। सखि ! प्रियजन से सुख कहाँ मिलता है ?"

यहाँ 'अद्दिट्ठे' और 'अदिट्ठए'—इन दोनों शब्दों का एक ही अर्थ देकर अनुवादक ने एक सरस गाथा को पुनरुक्ति-दोष-दूषित कर दिया है। वस्तुत गाथा में पुनरुक्ति नहीं है। हेमचन्द्र के अनुसार प्राकृत के विभिन्न भेदों का परस्पर व्यत्यय संभव है[1]। एक प्राकृत के लक्षण दूसरी प्राकृत में भी पाये जा सकते हैं।

1. व्यत्ययश्च—प्राकृत व्याकरण, ४।४४७।

यहाँ महाराष्ट्री में शौरसेनी की विशेषता आ गई है। 'अदिट्ठए' का अर्थ है—अति इष्ट या अधिक प्रिय ( अति+इष्ट+क )। शौरसेनी की प्रकृति के अनुसार अति के त का द हो जाने[1] के अनन्तर पूर्व स्वर का लोप हो गया है। इस दृष्टि से संस्कृत छाया के द्वितीय पाद का परिमार्जित पाठ यह है—

अतीष्टके मान ।

गाथार्थ—प्रिय के न देखने पर औत्सुक्य, देखने पर ईर्ष्या, उनसे अधिक प्रेम होने पर मान और दूर चले जाने पर दुःख होता है। सखि! प्रियजन से सुख कहाँ मिलता है ?

९० × ६—कज्ज एव्व पमाणं कहं व तुलग्गेण कज्जइत्ताणं ।
जइ तं अवहेरिज्जइ पच्छा उण दुल्लहं होइ ॥ ३ ॥

कार्यमेव प्रमाणं कथं वा तुलाग्रेण कार्यकर्तॄणाम्
यदि तदवहेल्यते पश्चात् पुनर्दुर्लभं भवति

इसकी टीका यों की गई है—

कार्यकर्तॄणां पुरुषाणां कथं वा कार्यमेतत् यत् तुलावत् प्रमाणं कार्यकृत्सु आस्थीयते। नो वा। यदि तत कार्यं अवहेरिज्जइ अवहेल्यते पश्चात् तत् कार्यं दुर्लभं भवति। अर्थात् कार्य करने वाले पुरुषों का कार्य तुला के समान कर्मठ पुरुषों में प्रमाण स्वरूप कैसे हो सकता है ? अथवा नहीं। यदि उसकी उपेक्षा होती है तो पुनः वह कार्य दुर्लभ हो जाता है ( नहीं हो पाता है )। टीकाकार ने 'तुलग्ग' को संस्कृत तुला से सम्बद्ध किया है। परन्तु वह देशी शब्द है जिसका अर्थ है—काकतालीय न्याय[2] ( संयोग से होना ।

निम्नलिखित अंग्रेजी अनुवाद संस्कृत-टीका से तो सर्वथा भिन्न ही है, मूल प्राकृत गाथा की पदावली से भी बहुत दूर है—

'जो लोग किसी महत्कार्य को पूर्ण करने में लगे हैं, उनके लिये एक प्रारब्ध कार्य का ( दृढ़ता एवं निश्चयपूर्वक ) करना, बहुत महत्त्वपूर्ण वस्तु है। दैविक एवं सायोगिक व्यापार कैसे काम आ सकते हैं ? यदि उपेक्षा हुई ( प्रारम्भ में ) तो

---

१ अनादावयुजोस्तथयोर्दधौ—प्राकृत-प्रकाश, १२।३ ।

२ तुलग्ग कागतालीए—देशीनाममाला, ५।१५ ।

आगे चलकर उसका पूर्ण होना कठिन हो जाता है।[1]"

प्राकृत गाथा का सीधा और सरल अर्थ यह है—

कार्य ही प्रमाण कैसे हो सकता है ? जो लोग काकतालीय न्याय से ( संयोग से ) किसी कार्य में सफल हो जाते हैं, वे यदि उस अवसर ( संयोग या यदृच्छ ) की उपेक्षा कर दें तो फिर कभी भी वह कार्य नहीं कर सकते हैं।

तात्पर्य यह है कि संयोगवश तुच्छ व्यक्ति भी असाध्य एवं कठिन कार्य कर डालता है, अतः कार्य को पूर्णता को ही योग्यता या सामर्थ्य का प्रमाण नहीं मान सकते। कार्य की पूर्णता, योग्यता ही नहीं, कभी-कभी यदृच्छा पर भी निर्भर रहती है। संयोगवश किसी कठिन कार्य को कर डालने वाले व्यक्ति जब उक्त अवसर की अवहेलना कर देते हैं, तब फिर कभी भी उसे नहीं कर पाते।

संस्कृत-टीकाकार ने मूल में 'त' को 'कज्ज' से अन्वित किया है परन्तु यह अन्विति पूर्वार्ध में प्रतिपादित तथ्य के अनुकूल नहीं है।

९०×१२—वुद्धी सच्च मित्त चरत नो महाकव्व।
पुव्व सव्व पि सुहं पच्छा दुक्खेण निव्वहइ ॥ ४ ॥

बुद्धि सत्य मित्र' '(?) नो महाकाव्यम्
पूर्वं सर्वमपि सुख पश्चाद् दु खेन निर्वहति
—उपलब्ध अपूर्ण छाया

यह गाथा छन्द की दृष्टि से अशुद्ध है। संस्कृत टीका ने 'सुगमा' कह कर इसकी व्याख्या ही नहीं की है। उपर्युक्त अधूरी छाया पर अवलम्बित अधूरा अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"बुद्धि, सत्य, मैत्री'''' महाकाव्य—ये सब प्रारम्भ में सरल होते हैं, परन्तु पश्चात् इनका निर्वाह कठिन हो जाता है।"

१ Discharging ( with determination and tenacity ) a work undertaken is the most important thing in the case of those who are engaged in accomplishing great tasks How possibly can random and casual efforts (तुलग्गेण) avail ? If it is ignored ( neglected ) ( in the beginning ) later on it becomes difficult to accomplish.

—पृ० ३९१-३९२।

गाथा में 'चरत नो' पद का ठीक-ठीक अर्थ नहीं किया जा सका है। मेरे विचार से यहाँ 'चरत' 'उपचरत' के अर्थ में प्रयुक्त है। प्राकृत में 'चर' का प्रयोग सेवा करने के अर्थ में भी होता है।[1] 'नो' संस्कृत ना (नृ = नर) का प्राकृत-रूप है। प्राकृत-ग्रन्थों में इसे देखा जा सकता है।[2] बाहुलकात् 'नो' और 'णो' का अभेद स्वीकार कर 'चरत नो' का निम्नलिखित अर्थ कर सकते हैं —

चरत = सेवा करता हुआ।

नो (णो) = नर

दोनों शब्दों का समास में 'चरत नो' रूप हो जायगा। तब उसका अर्थ होगा—सेवा करता हुआ नर या सेवक। इस दृष्टि से गाथा की आर्थिक क्षति इस प्रकार दूर की जा सकती है —

बुद्धि, सत्य, मैत्री, सेवारत सेवक और महाकाव्य—ये सभी आरम्भ में सुगम होते हैं, परन्तु पश्चात् इनका निर्वाह करना कठिन हो जाता है।

आशय यह है कि बुद्धि-वैभव, सत्य, मैत्री तथा महाकाव्य की रचना के समान सेवारत सेवक का कार्य भी आरम्भ में सरल होता है, परन्तु अन्त तक उसका निर्वाह कर ले जाना एक दुखद प्रक्रिया है।

१६१ × १—अप्पत्थिय न लब्भइ पत्थिज्जंतो वि दुल्लहि नरिंद।
हद्धी कह सहिज्जइ कयंतवग्गेहि गए मति॥ ५॥

अप्रार्थित न लभ्यते प्रार्थ्यमानोऽपि दुर्लभ नरेन्द्र।
हा धिक् कथ सहिष्यत कृतान्तवर्गैः गत मति॥

श्री पटवर्धन ने शाब्दिक अनुवाद देकर लिखा है कि इसका भाव स्पष्ट नहीं है। प्रस्तुत पद्य अहरह सेवारत किसी अभावग्रस्त राजसेवक की उक्ति है, जिसके

कृपण स्वामी कठोर श्रम का उचित मूल्य नही देता था। प्रायः उदार स्वामी बिना माँगे ही सेवको का देय चुका देते हैं। यदि कभी किसी कारणवश विलम्ब हो जाता है और सेवक को माँगना पड़ता है तो वे उन्हें मुँह-माँगा धन दे डालते हैं। जो इतने अधिक उदार नही होते वे बिना माँगे तो कुछ भी नही देते परन्तु मागने पर सेवा का उचित मूल्य चुका देने में नही हिचकते। तृतीय कोटि उन कृपणो की है जो बिना माँगे टका भी नही देते और माँगने पर आँखें भी लाल कर लेते हैं। ऐसे स्वामियों के आश्रित सेवकों के मनोरथो का अन्त हो जाता है, क्योंकि प्राप्ति का तीसरा उपाय हो नहीं है। प्रस्तुत पद्य में 'कयंत' (कृतान्त) शब्द साभिप्राय है। वह केवल यम वाचक नही है, निम्नलिखित अर्थ का भी व्यंजक है :—

> कयंत (कृतान्त) = कृतोऽन्तः (मनोरथाना येन, कृतोऽन्तः पराकाष्ठा येन। अर्थात् जिसने (मनोरथों का) अन्त कर दिया है या जिसने पराकाष्ठा कर दी है (कृपणता की)।

'कयंत वसहि गए सते' का एक अर्थ है—यमराज के घर जाने पर। दूसरा अर्थ इस प्रकार है—

जिसने मनोरथों का अन्त कर दिया है या जिसने कृपणता की पराकाष्ठा कर दी है, उसके घर जाने पर।

सेवक ने क्रोधी राजा के समक्ष यह अप्रिय गाथा पढ़ी होगी—यह संभव नही है। उसने एकान्त में भावातिरेक की दशा में मनोगत स्वामी को सम्बोधित कर अपना आक्रोश प्रकट किया होगा। गाथा को किसी निर्भीक याचक की उक्ति भी मान सकते हैं।

अर्थ—हे नरेन्द्र ! बिना माँगे मिलता नही और माँगने पर तुम क्रुद्ध हो जाते हो। हाय धिक्कार है, जब यमराज के घर जाओगे तब (वहाँ की यातना) कैसे सहोगे।

अन्यार्थ—धिक्कार है, जिसने अन्त कर दिया (अर्थात् अति कर दी) है उस (आश्रयदाता, या कृपण नरेश) के घर जाने पर (अर्थात् सेवाकार्यरत होने पर) मैं (यह अभावजनित क्लेश या अप्राप्ति रूप अपमान) कैसे सहूँ।

*यहाँ कृतान्त में अध्यवसान है। कभी भी दान न करने वाले मनुष्य को यम-लोक में नाना यातनायें दी जाती हैं। अतः याचक की उक्ति सार्थक है।* सेवक

की उक्ति भी इसलिये सार्थक है कि जब अपना ही द्रव्य दूसरे को दान-रूप में न देने पर यमलोक में भयंकर परिणाम भुगतने पड़ते हैं तब भला अपने सेवकों का अर्जित धन हज़म कर जाने वाला नराधम यमयातना से कैसे मुक्त हो सकता है ?

१९९×२—दतुल्लिहण सव्वंगमज्जण हत्थचल्लणायासं ।
पोढगइंदाण मय पुणो वि जइ णम्मया सहइ ॥ ६ ॥

संस्कृत टीकाकार ने इसका रूपान्तर इस प्रकार किया है —

दन्तोल्लिखनं सर्वाङ्गमज्जनं हस्तचालनायासम् ।
प्रौढ गजेन्द्राणां मद पुनरपि यदि नर्मदा सहते ॥

अंग्रेजी अनुवाद यों है—

'यह नर्मदा ही है जो प्रौढ गजेन्द्रों की प्रमत्तता की स्थिति में दाँतों से तटों का खोदना, सम्पूर्ण शरीर को जल में डुबो देना और सूँड़-संचालन का आयास ( कष्ट ) सहन कर लेती है ।"

सूक्ष्म दृष्टि से देखने पर उपर्युक्त अर्थ कुछ अधूरा-सा लगता है । गाथा प्रमत्त गजेन्द्रों की जल-क्रीडा का वर्णन कर वहीं विश्रान्त नहीं हो जाती है । वह शब्द-शक्ति के प्रभाव से शृङ्गारिक व्यापार की भी अभिव्यंजना करती है । टीकाकारों का ध्यान निगूढ ध्वनि तत्त्व की ओर गया ही नहीं, इसी से वे स्थूल अर्थ देकर मौन हो गये । श्लिष्ट पदों के अर्थ ये हैं :—

दतुल्लिहण ( दन्तोल्लेखनम् ) = १—दाँतों से तटों का खोदना या

पोढगइंदाण ( प्रौढ गजेन्द्राणाम् ) = १—प्रौढ गजराजों का
२—गजराजों के
गजेन्द्रा इव ) ।

मय ( मदम् ) = १—मत्तता
२—वीर्य ( अभि

मदो रेतस्यहङ्कारे मद्ये हर्षे
कस्तूरिकायां क्षैब्ये च मदी

णम्मया ( नर्मदा ) = १—नर्मदा नदी
२—रति-केलि[1] प्रदान
रतिकेलि

गाथा का प्रथम अर्थ अंग्रेजी अनुवाद में
प्रकार है—

( कपोलादि पर ) दाँतों से होने वाला क्षत,
हो जाना, ( कुचादि पर ) हाथ चलाने से उत्पन्न
प्रौढ पुरुषों का वीर्य ( या रमणोन्माद )
वाली सुन्दरी ( नर्मदा ) सह लेती है।

१९९×४—सरला मुहे न जीहा थोवो
रे रयणकोडिगव्विर गइंद न

सरला मुखे न जिह्वा स्तोको
रे रत्नकोटिगर्विन् गजेन्द्र न

श्रीपटवर्धन ने 'थोव' को 'ठोर' माना है और
'रदनकोटिगर्विन्' किया है। अंग्रेजी अनुवाद यों है—

"तुम्हारे मुँह में सीधी जिह्वा नहीं है ( मुड़ी है
( या मोटा है ), तुम्हारी दृष्टि मद से भयानक है, हे
के तीक्ष्णाग्र पर गर्व करते हो, इन दोषों के कारण तुम

१. गीतगोविन्द, १२।२

संस्कृत-टीकाकार ने 'रयणकोडिगव्विर' की व्याख्या 'रत्नकोटिगर्विन्' की है। शेष पदो का अर्थ अंग्रेजी अनुवाद के ही समान है। वस्तुतः उपर्युक्त दोनो व्याख्यायें अपूर्ण हैं। प्रस्तुत गाथा समान विशेषणों-द्वारा गजराज की असेव्यता के साथ-साथ किसी धनी राजा की असेव्यता का भी वर्णन करती है। हम इस वर्णन को समासोक्ति की सज्ञा नहीं दे सकते, विशेष्य 'गइद' भी श्लिष्ट है—

गइद ( गजेन्द्र, गवेन्द्र ) = १—गजेन्द्र

२—गो + इन्द्र ( गवेन्द्र ) अर्थात् राजा

अवादेश के पश्चात् प्राकृत नियमानुसार पूर्वस्वर और वकार का लोप हो जाने पर 'गइद' शब्द निष्पन्न होगा। गो शब्द पृथ्वी-वाचक है, अत 'गइद' का अर्थ है—राजा। अथवा संस्कृत गवेन्द्र शब्द से सीधे ह्रस्वादेश ( ह्रस्वः सयोगे ), वकारलोप तथा अनुस्वार करने पर 'गइद' सिद्ध हो गया। 'ठोव' को 'ठोर' मानने की आवश्यकता नही है। हाथी का सूँड कुभ के निकट स्थूल होता है परन्तु उसका निचला भाग, जिससे वह कार्य करता है सम्पूर्ण सहनन की अपेक्षा बहुत छोटा एव पतला होता है। अन्य श्लिष्ट शब्दो के अर्थ इस प्रकार हैं—

सरला मुहे न जीहा = १—तुम्हारे मुँह में सीधी जिह्वा नहीं है[1] (गजपक्ष)

२—तुम्हारे मुँह से सीधी बात नहीं निकलती है। ( नृपपक्ष )

हत्थ = १—सूँड ( गजपक्ष )

२—हाथ ( नृपपक्ष )

मद = १—हाथी के मस्तक से क्षरित होने वाला जल ( गजपक्ष )

२—गर्व

रयणकोडिगव्विर = १—रदनकोटिगर्विन्, दाँतों के अग्रभाग से गर्वित ( गजपक्ष )

२—रत्नकोटिगर्विन, कोश में स्थित रत्नो की श्रेणियो या कोटि सख्या से गर्वित ( नृपपक्ष )

---

१. सोऽपूर्वो रसना विपर्यय विधिस्तत् कर्णयोश्चापल,
दृष्टिः सा मद विस्मृतस्वपरदिक् किं भूयसोक्तेन वा।
सर्वं विस्मृतवानसि भ्रमर हे यद्वारणोऽद्याप्यसौ,
अन्त शून्यकरो निषेव्यत इति भ्रात. क एप ग्रह ॥ —काव्यप्रकाश, ७

पोढगइंदाण ( प्रौढ गजेन्द्राणाम् ) = १—प्रौढ गजराजों का।
२—गजराजों के समान प्रौढ पुरुष ( प्रौढा गजेन्द्रा इव ) ( प्रणय-पक्ष )

मय ( मदम् ) = १—मत्तता
२—वीर्य ( प्रणय-पक्ष )

मदो रेतस्यहङ्कारे मद्ये हर्षे भदानयोः।
कस्तूरिकाया क्षैब्ये च मदी कृपकवस्तुनि ॥

—अनेकार्थसंग्रह, २।२३४

णम्मया ( नर्मदा ) = १—नर्मदा नदी
२—रति-केलि[1] प्रदान करने वाली सुन्दरी ( नर्म-रतिकेलि ददातीति नर्मदा )

गाथा का प्रथम अर्थ अंग्रेजी अनुवाद में दिया जा चुका है, द्वितीय अर्थ इस प्रकार है—

( कपोलादि पर ) दाँतों से होने वाला क्षत, सम्पूर्ण लिंग का नग में प्रविष्ट हो जाना, ( कुचादि पर ) हाथ चलाने से उत्पन्न आयास और गजराजों के समान प्रौढ पुरुषों का वीर्य ( या रमणोन्माद )—यह सब तो केलि प्रदान करने वाली सुन्दरी ( नर्मदा ) सह लेती है।

१९९×४—सरला मुहे न जीहा थोवो हत्थो मउब्भडा दिट्ठी।
रे रयणकोडिगव्विर गइंद न हु सेवणिज्जो सि ॥ ७ ॥

सरला मुखे न जिह्वा स्तोको हस्तो मदोद्भटा दृष्टि
रे रत्नकोटिगर्विन् गजेन्द्र न खलु सेवनीयोऽसि

—संस्कृतटीका स्वीकृत छाया

श्रीपटवर्धन ने 'थोव' को 'ठोर' माना है और 'रयणकोडिगव्विर' का अर्थ 'रदनकोटिगर्विन्' किया है। अंग्रेजी अनुवाद यों है—

"तुम्हारे मुँह में सीधी जिह्वा नहीं है ( मुड़ी है ), तुम्हारा सूँड़ विशाल है ( या मोटा है ), तुम्हारी दृष्टि मद से भयानक है, हे गजराज! तुम अपने दाँतों के तीक्ष्णाग्र पर गर्व करते हो, इन दोषों के कारण तुम सेवनीय नहीं हो।"

---

१. गीतगोविन्द, १२।२

संस्कृत-टीकाकार ने 'रयणकोडिगव्विर' की व्याख्या 'रत्नकोटिगर्विन्' की है। शेष पदो का अर्थ अंग्रेजी अनुवाद के ही समान है। वस्तुत उपर्युक्त दोनो व्याख्यायें अपूर्ण हैं। प्रस्तुत गाथा समान विशेषणों-द्वारा गजराज की असेव्यता के साथ-साथ किसी धनी राजा की असेव्यता का भी वर्णन करती है। हम इस वर्णन को समासोक्ति की सज्ञा नही दे सकते, विशेष्य 'गइद' भी श्लिष्ट है—

गइद ( गजेन्द्र, गवेन्द्र ) = १—गजेन्द्र

२—गो + इन्द्र ( गवेन्द्र ) अर्थात् राजा

अवादेश के पश्चात प्राकृत नियमानुसार पूर्णस्वर और वकार का लोप हो जाने पर 'गइद' शब्द निष्पन्न होगा। गो शब्द पृथ्वी-वाचक है, अत 'गइद' का अर्थ है—राजा। अथवा संस्कृत गवेन्द्र शब्द से सीधे ह्रस्वादेश ( ह्रस्व' समोगे ), वकारलोप तथा अनुस्वार करने पर 'गइद' सिद्ध हो गया। 'ठोव' को 'ठोर' मानने की आवश्यकता नही है। हाथी का सूँड कुम के निकट स्थूल होता है परन्तु उसका निचला भाग, जिससे वह कार्य करता है सम्पूर्ण सहनन की अपेक्षा बहुत छोटा एव पतला होता है। अन्य श्लिष्ट शब्दो के अर्थ इस प्रकार हैं—

सरला मुहे न जीहा = १—तुम्हारे मुँह में सीधी जिह्वा नहीं है[१] (गजपक्ष)
२—तुम्हारे मुँह से सीधी बात नही निकलती है। ( नृपपक्ष )

हत्थ = १—सूंड ( गजपक्ष )
२—हाथ ( नृपपक्ष )

मद = १—हाथी के मस्तक से क्षरित होने वाला जल ( गजपक्ष )
२—गर्व

रयणकोडिगव्विर = १—रदनकोटिगर्विन्, दाँतों के अग्रभाग से गर्वित ( गजपक्ष )
२—रत्नकोटिगर्विन, कोश में स्थित रत्नों की श्रेणियो या कोटि सख्या से गर्वित ( नृपपक्ष )

---

१. सोऽपूर्वा रसना विपर्यय विधिस्तत् कर्णयोश्चापल,
दृष्टि. सा मद विस्मृतस्वपरदिक् किं भूयसोक्तेन वा।
सर्वं विस्मृतवानसि भ्रमर हे यद्वारणोऽप्यसौ,
अन्त शून्यकरो निषेव्यत इति भ्रात क एष ग्रह ॥ —काव्यप्रकाश, ७

न सेवणिज्जो सि = १—न चढने योग्य हो ( गज-पक्ष )
२—सेवा न करने योग्य हो ( नृप-पक्ष )

गाथार्थ—( गज-पक्ष ) मुह में सीधी जिह्वा नही है, सूंड स्वल्पाकृति है, दृष्टि मद से भयानक हो गई है, अरे दाँतो की कोरो पर गर्वशील गजेन्द्र, तुम आरोहणयोग्य नही हो।

( नृप-पक्ष ) सीधे मुह बात नही करते हो, हाथ छोटा है ( और छोटे हाथ से थोडा दान ही सभव है ), दृष्टि गर्व से भयानक बन गई है, अरे करोडो रत्नों पर गर्वित ( या रत्नो की श्रेणियो पर गर्वित ) नरेन्द्र ! तुम सेवा करने योग्य नही हो ( क्योकि धनी होने पर भी तुम्हारी सेवा करके कोई कुछ पा नही सकता )।

१९९ × ५—कुजर मइद दसणविमुक्कपुक्कारमय पसगेण।
न हु नवरि तए अप्पा वि सो वि लहुयत्तण पत्तो ॥ ८ ॥

कुञ्जर मृगेन्द्रदर्शनविमुक्तपूत्कारमदप्रसगन।
न खलु केवलं त्वया आत्मापि सोऽपि लघुत्व नीत

—उपलब्ध सस्कृत छाया

सस्कृत टीका में 'पत्तो' की छाया 'प्रापित' दी गई है, 'प्राप्त' होना चाहिये। नीत भावार्थ है, छाया नही। उत्तरार्ध का अग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"तुमने अपने आप को घटा कर बहुत निम्न स्तर पर पहुँचा दिया है।"

उपर्युक्त अनुवाद अशुद्ध है। उसमें 'नवरि' ( केवल ) और 'सोवि' ( सोऽपि ) पदो की उपेक्षा कर दी गई है। गाथा का अर्थ इस प्रकार होना चाहिए—

अरे कुञ्जर, जब मृगेन्द्र को देखते ही मद छोड कर चीत्कार करने लगे तब तुमने अपनी श्रेष्ठ आत्मा को ही नही, उस दुधर्ष आक्रामक सिंह को भी लघु बना दिया।

'आत्मापि' से गजेन्द्र की श्रेष्ठता और 'सोऽपि' से आक्रामक सिंह की दुर्धर्षता के साथ-साथ यह ध्वनित होता है कि ऐसे हीनसत्त्व शत्रु पर शौर्य प्रदशनकारी सिंह भी कलकित हो गया।

२१४ × १—ओ सुयइ विल्लरव्विल्ललुलियधम्मिल्लकुतलकलावो।
अन्नत्थ वच्च वाणिय अम्ह मुत्ताहल कत्तो ॥ ९ ॥

अहो स्वपिति '' लुलितधम्मिल्लकुन्तलकलाप
अन्यत्र व्रज वणिग् अस्माक मुक्ताफल कुत

—उपलब्ध सस्कृत छाया

इसकी सस्कृत छाया खण्डित है। 'विल्लर' और 'व्विल्ल' का अर्थ अस्पष्ट बताया गया है। सस्कृत-टीका में 'विल्लर' का अर्थ विरल' लिखा गया है, जो बिल्कुल ठीक है। सस्कृत विरल प्राकृत में 'विल्लर' के रूप में अवश्य प्रचलित रहा होगा। इसका प्रमाण अवधी का बहु प्रचलित शब्द 'विडर' है, जिसने विरल से विरल (वर्ण विपर्ययद्वारा) और 'विलर' से डलयरलयोरभेदात् 'विडर' का रूप धारण कर लिया है। 'विल्लर' वर्ण-विपर्यय एव लकार-द्वित्व की स्थिति में विरल का अपभ्रश रूप है। 'विल्ल' देशी शब्द है। इसका अर्थ हेमचन्द्र न इस प्रकार दिया है—

विल्लमच्छे विलसिए —देशीनाममाला, ७।८८

(विल्ल स्वच्छ और विलसित के अर्थ में है)

इस दृष्टि से सस्कृत छाया का स्वरूप यह होगा—

ओ स्वपिति विरलाच्छलुलितधम्मिल्ल कुन्तल कलाप।
अन्यत्र व्रज वणिग् अस्माक मुक्ताफल कुत ॥

शब्दार्थ—लुलिय = प्रसृत, विकीर्ण
धम्मिल्ल = केशपाश या जूडा
कुन्तलकलाव = केशों का गुच्छा
विल्लरव्विल्ल = १—विल्लर + अविल्ल (समास में व का द्वित्व और सन्धि होने पर रेफस्य अकार का लोप) किंचित मलिन।
२—किंचित् स्वच्छ (विल्लर + विल्ल)
ओ = सूचना का द्योतक।

गाथा में जिस तरुण व्याध का वर्णन है, वह प्रारभिक जीवन में दुर्धर्ष वीर एव उत्साही आखेटक के रूप में प्रसिद्ध था। परन्तु अब नवोढा के प्रणयपाश में बँध कर इतना विषयी हो चुका है कि जीविका के लिये भी गजराजों का वध नही करता। तब भी दूर-दूर के वणिक् हाथी-दाँत, मुक्ताफल और व्याघ्रकृत्ति खरीदने उसके द्वार पर पहुचते रहते हैं। विदग्ध व्याध-माता पुत्र की अकर्मण्यता और विलासिता की सूचना जिन शब्दों में दे रही है, उनसे ऐसा लगता है जैसे

वह हिंसा छोड़कर धार्मिक बन गया है। इस सन्दर्भ को ध्यान में रख कर गाथा के पूर्वार्ध की निम्नलिखित वैकल्पिक छाया भी करनी होगी —

ओ स्वपिति विरलानच्छलुलितधार्मिक कुन्तलकलापः।

प्राकृत 'अधम्म' ( अधर्म ) शब्द में मतुवर्थक इल्ल प्रत्यय जोड़ने पर 'अधम्मिल्ल' शब्द बनता है। सन्धि में 'लुलिय' के अन्त्य अकार का लोप हो जाने पर 'लुलियधम्मिल्ल' हो जायगा। अर्थ होगा—अधर्मवान् या अधार्मिक। यहाँ 'कुन्तलकलाव' का अर्थ भी भिन्न हो जायगा—

कुंतल = प्रास

कलाव ( कलाप ) = तूणीर या बाण।

'ओ' पश्चात्ताप का द्योतक है।

समास—( धार्मिक-पक्ष ) लुलिया इतस्ततः विकीर्णा विरलरच्छिल्ला किञ्चिन्मलिना अधम्मिल्ला अधमवन्त ( हिंसासाधनत्वात ) कुन्ता प्रासा कलावा ( कलापा ) तूणीरा या जस्स।

( शृंगार-पक्ष )—विरले कोमले ( विलक्षणे वा ) स्वच्छे च धम्मिल्ले केशपाशे लुलितो विकीर्णो मिलितो वा कुन्तलाना केशाना कलाप समूहो यस्य।

मूल में लुलिय का पूर्व निपात हो गया है।

गाथार्थ—( धार्मिक-पक्ष ) ओ जिसके किंचित अस्वच्छ ( प्रयोगाभाव से ) पापपूर्ण ( अधम्मिल्ल ) प्रास और तूणीर इधर उधर अस्तव्यस्त पड़े हैं, वह मेरा पुत्र सो रहा है। वणिक् अन्यत्र जाओ, मेरे पास मुक्ताफल कहाँ? यहाँ अधमवान शस्त्रसमुदाय का अस्तव्यस्त पड़ा रहना—यह सूचित करता है कि आखेटक की उनमें अब रुचि नही है। शस्त्रों के प्रति उपेक्षाभाव उसकी धार्मिकता की अभिव्यक्ति करता है। शृंगार-पक्ष—ओ मेरा पुत्र सो रहा है। उसके बालो की लटें प्रिया के कोमल एवं स्वच्छ केश-पाश में मिश्रित हो गई हैं। वणिक् अन्यत्र जाओ, हमारे पास मुक्ताफल कहाँ!

उपर्युक्त अर्थों में एक वाच्य है, दूसरा व्यग्य।

२१४×५—अच्छउ ता करिवहण तुह तणुओ धणुहरं समुल्लिहइ।
थोर-थिरथणहराण कि अम्ह माहप्प ॥ १० ॥

आस्तां तावत् करिवधनं तव तनुजो धनुर्हरं समुल्लिखति
स्थूलस्थिरस्तनभराणां किमस्माकं माहात्म्यम्
—उपलब्ध संस्कृत छाया

उपर्युक्त छाया में 'धनुर्हरम्' के स्थान पर 'धनुर्भरम्' होना चाहिये। इस स्थल पर श्रीपटवर्धन यथार्थ से किंचित् दूर हट गये हैं। अतएव उन्हें इस सरस एवं सरल गाथा को भी अस्पष्ट कहना पड़ा। उनकी व्याख्या यों है—

गजों को मारना तो दूर रहा, तुम्हारा पुत्र धनुर्दण्ड ( Bow staff ) को छीलकर हल्का कर रहा है। नहीं तो हमारे स्थूल, सुदृढ एवं भारी स्तनों का क्या महत्त्व है ( शक्ति है )।

विवेच्य गाथा व्यंग्य प्रधान शैली में लिखी गई है। इसमें सन्निहित ध्वनि तत्त्व को समझने के लिये प्रकरण पर दृष्टि रखनी पड़ेगी।

वनवासी बलवान् व्याध प्रतिदिन गुरुभार धनुष को अनायास हाथ में लेकर आखेट के लिये जाया करता था। जब से घर में चन्द्रमुखी नवोढा पत्नी आ गई तब से वह इतना कामुक हो गया है कि अंगों की सारी शक्ति ही समाप्त हो गई है। जिस भारी धनुष को वह कभी पुष्पवत् उठा लेता था, आज उसी को हाथ में लेने पर साँसें फूलने लगती हैं। अतः भार कम करने के लिये उसका दण्ड छील कर हल्का कर रहा है। कामुक व्याध का यह व्यापार देखकर उसकी प्रिया सास से कहती है :—

हे सास ! हाथियों को मारना तो दूर रहा, तुम्हारा पुत्र भारी धनुष के भार को ( धनुर्भर ) छील कर हल्का कर रहा है। हमारे पीन एवं सुदृढ पयोधरों की क्या महत्ता रह गई ? तात्पर्य यह है कि हमारे इन पयोधरों का महत्त्व तो तब था जब वह विषय-सेवन के अतिरिक्त अन्य किसी कार्य में रुचि ही न लेता। अभी तो वह आखेट करने की बात भी कभी-कभी सोचता है और उसके लिये भारी धनुष को हल्का करने का प्रयत्न करता है। धिक्कार है, ऐसे विफल स्तनों को जो अपने आकर्षण से प्रणयी को एकनिष्ठ भी नहीं बना सके।

अथवा तुम्हारा पुत्र विषय-सेवन-जनित दुर्बलता के कारण भारी धनुर्दण्ड को छील रहा है, यह क्या हमारा माहात्म्य है ? अरे ! यह तो हमारे पुष्ट पयोधरों का प्रभाव है ( अर्थात् हमारे पीनोन्नत पयोधरों के आकर्षणवश विषयी होकर आज इस स्थिति पर पहुँच गया है कि पुराने भारी धनुष को उठाने की शक्ति नहीं रह गई है। हे सास ! मैं निरपराध हूँ। ( अपराधी ये दुष्ट पयोधर हैं )

अथवा उत्तरार्ध का अर्थ यो करें —

यह हमारे पीन पयोधरो का महत्त्व है क्या ? ( अर्थात् उन्ही का महत्त्व है ) ।

२८४ × ६–वक ताण न कीरइ कि कज्ज जस्स ते वि याणति ।
सब्भावेण य छेया पुत्ति देव व्व घेप्पति ॥ ११ ॥

वक्र तेषा न क्रियते कि कार्यं यस्य तेऽपि जानन्ति
सद्भावेन च च्छेका पुत्रि देवा इव गृह्यन्ते

सस्कृत टीका 'न' को 'जानन्ति' क्रिया से सम्बद्ध करती है —

हे पुत्रि, च्छेका ये ते न जानन्ति ।

जिससे गाथा के अन्तराल तक पहुँचने के लिये कोई भी रन्ध्र नही मिलता । श्री पटवर्धन ने 'कि कज्ज जस्स ते वि जाणति' का निम्नलिखित अर्थ दिया है —

"वे यह जान लेते हैं कि एक मनुष्य का क्या कार्य है ।"

परन्तु उक्त प्राकृत-वाक्य का सीधा और सरल अर्थ यह है —

जिसका क्या कार्य है, वे भी जानते हैं ।

यहाँ 'जस्स' के लिये 'तस्स' की आकाक्षा स्वाभाविक है । गाथा में कहा भी 'तस्स' पद नही है । समुच्चयार्थक 'वि' से समुच्चित 'त' किसी अन्य को भी अपेक्षा रखता है, परन्तु उसके साथ अन्य को समुच्चीयमान पद दिखाई नही देता । इन विसगतियों के कारण द्वितीय चरण नितान्त अव्यवस्थित एव असगल प्रलाप-सा प्रतीत होता है । अत व्यवस्था के लिये उक्त अश का पाठ एव उसकी छाया इस प्रकार होगी—

किकज्ज जस्स ते वियाणति

( कैङ्कर्यं यस्य ते विजानन्ति )

अर्थात् जिसकी किंकरता ( सेवा या अनन्याश्रयता ) होती है ( उसे ), विशेषत जानते हैं । उपर्युक्त पाठ में 'वि' 'जाणति' क्रिया का उपसर्ग है । 'कि' और 'कज्ज' पृथक् नही, एक पद बन गये हैं । अब गाथा का अर्थ स्वत स्पष्ट है—

अर्थ—उन ( छेकों ) से वक्र व्यवहार नहीं किया जा सकता। वे जिसकी ( उनके प्रति ) सेवा होती है, उसे विशेषतः जानते हैं। बेटी, छेक देवताओं के समान सच्चे प्रेम से ही वशीभूत होते हैं।

तात्पर्य यह है कि विदग्ध-जन सच्ची सेवा को पहचानते हैं और छल-कपट से वशीभूत नहीं होते हैं।

३०० × ६—गाढयरचुंवणुप्फुसियवहलणीलजणाइ रेहंति।
वप्फब्भितरपसरियगलंतवाहाहि अच्छीइं ॥ १२ ॥

गाढतरचुम्बनप्रोञ्छितबहलनीलाञ्जने शोभेते
वाष्पाभ्यन्तरप्रसृतगलत्...... ·(?) अक्षिणी

—उपलब्ध खंडित संस्कृत छाया

प्रस्तुत गाथा का ठीक-ठीक संस्कृत रूपान्तर न तो संस्कृत टीकाकार कर सके हैं और न श्री पटवर्धन ही। श्री पटवर्धन ने मूल गाथा में निम्नलिखित संशोधन का सुझाव देकर 'बप्फ' शब्द को अस्पष्ट कहा है—

Read गलंतबाहाइ for गलंतवाहाहि

The sense of बप्फ is obscure.

न तो उक्त संशोधन ही आवश्यक है और न 'बप्फ' शब्द का अर्थ ही अस्पष्ट है। संभवतः अश्रुपर्याय 'वप्फ और 'वाह' की एक साथ उपस्थिति होने के कारण अंग्रेजी अनुवादक को दोनों में एक की अस्पष्टार्थता का आभास हुआ होगा। परन्तु गाथा में 'वप्फ' के साथ 'वाह' का नहीं, 'वाहा' ( बाधा ) का प्रयोग है। वाहा का अर्थ है—बाधा या अवरोध। इस दृष्टि से गाथा का संस्कृत रूपान्तर यों होगा—

गाढतरचुम्बनप्रोञ्छितबहलनीलाञ्जने शोभेते।
बाष्पाभ्यन्तरप्रसृतगलद्बाधाभिः अक्षिणी ॥

अपराधी नायक मानवती नायिका का मानापनयन कर रहा था। वह बार-बार विरोध करती जा रही थी। अन्त में उसने बलपूर्वक चुम्बन कर लिया। इससे आँखों से कज्जल-मिश्रित अश्रुओं की तरल धारा फूट पड़ी और मान-जनित सारा अवरोध तुरन्त विगलित हो गया। उत्तरार्ध का अन्वय इस प्रकार है—

अक्षिणी बाष्पाभ्यन्तर प्रसृत गलद्बाधाभि शोभेते।

( अक्षिणी नयने वाष्पाभ्यन्तरे प्रसृताभि गलन्तीभिश्च बाधाभि शोभेते अर्थात् अश्रुओं के प्रवाह के भीतर बढ़ी हुई और पिघलती हुई बाधाओं के द्वारा आँखें सुन्दर लगती है )

गाथार्थ—प्रगाढ चुम्बन से जिनका घना कृष्ण काजल प्रोञ्छित हो चुका है, वे आँखें अश्रुधारा के भीतर विवर्धमान विरोधों ( बाधाओं ) के विगलित हो जाने के कारण सुन्दर लगती हैं।

३१२ × २—सो तण्हाइयपहियव्व दूमिओ तीइ दिट्ठमेत्तेहिं।
पय पवाकलसेहि व थणेहि उम्मयियमुहेहिं॥ १३॥

स तृषितपथिक इव दूनस्तस्या दृष्टमात्राभ्याम्।
पथि-प्रपाकलशाभ्यामिव स्तनाभ्या दग्धमुखाभ्याम्॥

—उपलब्ध संस्कृत छाया

इस गाथा का अर्थ इस प्रकार दिया गया है—

"वह उसके कृष्णमुख पयोधरो को देखते ही ऐसे दुःखी हो गया जैसे कोइ तृषित बटोही मार्गस्थ पानीय-शाला में दग्धमुख कलशों को देख कर दुःखी हो जाता है।"

संस्कृत-टीका में 'उम्मयिय' का संस्कृत-रूपान्तर 'उन्मथित' दिया गया है और 'दिट्ठमेत्तेहिं' ( दृष्टमात्रै ) की व्याख्या उपमान-पक्ष में इस प्रकार की गई है—

असंगत है। कृष्णमुख पयोधरों को देखते ही किसी भी मनचले युवक के मन में स्वभावतः आनन्द ही होता है, दुःख नहीं। विलास-प्रिय नवयुवक का मग्नमोत्कण्ठा से दुःखी होना भी सम्भव है, परन्तु तृषित-पथिक का, पानीयशाला के कलशों को देखकर, दुःखी होना समझ में नहीं आता है। उसे तो आनन्द-विभोर हो जाना चाहिये था। कलशों की कृष्णमुखता में दुःख उत्पन्न करने की क्षमता नहीं है। संस्कृतटीका के अनुसार तृषित पथिक के दुःख का कारण पानी की स्वल्प मात्रा है, जिससे तृषा-निवृत्ति किसी प्रकार भी सम्भव नहीं है।

प्राकृत शब्द 'ओमथिय' ओकार की ह्रस्वता के कारण 'उम्मथिय' ( अव + मस्तिक ) हो गया है। 'ओमथिय' का अर्थ है—अधोमुख या नत।[1] लटकते हुए ( अधोमुख ) पयोधरों को देखकर विलास-प्रिय तरुण ही नहीं दुःखी होते हैं, पानीयशाला के औंधे कलशों को देखकर तृषित बटोही भी व्यथित हो उठते हैं। गाथा का अर्थ इस प्रकार होगा—

वह ( तरुण ) उस ( महिला ) के नतमुख ( लटकते हुए ) पयोधरों को देखते ही दुःखी हो गया, जैसे कोई तृषित पथिक पानीयशाला के उन घड़ों को देखकर दुःखी हो उठता है, जिनके भीतर पानी की थोड़ी मात्रा देख ली गई है।

३१२×११—ठाणयरेहिं एहिं अहोमुहेहिं अणवरयपीडेहिं।
सिहिणेहि नरिंदेहि व किं किज्जइ पयविमुक्केहिं ॥ १४ ॥

स्थानकराभ्यामाभ्यामधोमुखाभ्यामनवरतप्रौढाभ्याम्
स्तनाभ्यां नरेन्द्राभ्यामिव किं क्रियते पदविमुक्ताभ्याम्

—उपलब्ध संस्कृत छाया

इसमें पयोधरों और राजाओं का औपम्य वर्णित है। वर्णन श्लिष्ट है परन्तु संस्कृत-टीका प्राकृत शब्दों का संस्कृत रूपान्तर देकर ही मौन हो गई है। केवल 'पयविमुक्क' की व्याख्या इन शब्दों में की गई है—

पदविमुक्ताभ्यां स्थानच्युताभ्याम्।

अंग्रेजी अनुवाद का भावार्थ इस प्रकार है—

'जो अपने स्थान से च्युत हो चुके हैं, जो पूर्वकाल में अपनी स्थिति ( Position ) बनाने में समर्थ थे, जिन्होंने ( परिपुष्टता के कारण ) अपना

१. पाइयसद्दमहण्णव

( अक्षिणी नयने बाष्पाम्यन्तरे प्रभूतानि गलन्तीनिरव बाधानि शोभेते अर्थात् अश्रुओं के प्रवाह के भीतर बही हुई और पिघलती हुई बाधाओं के द्वारा आँखें सुन्दर लगती हैं )

भावार्थ—प्रगाढ़ चुम्बन से जिनका घना कृष्ण काजल प्रोञ्छित हो चुका है, वे आँखें अश्रुधारा के भीतर विद्यमान विरोधों ( बाधाओं ) के विगलित हो जाने के कारण सुन्दर लगती हैं ।

३१० × २—सो तण्हाइयपहियव्व दूमिओ तीइ दिट्ठमेत्तेहिं ।
पय पवाकलसेहि व थणेहि उम्मथियमुहेहिं ॥ १३ ॥

स तृषितपथिक इव दूनस्तस्या दृष्टमात्राभ्याम् ।
पथि-प्रपाकलशाभ्यामिव स्तनाभ्यां दग्धमुखाभ्याम् ॥

—उपलब्ध संस्कृत छाया

इस गाथा का अर्थ इस प्रकार दिया गया है —

"वह उसके कृष्णमुख पयोधरों को देखते ही ऐसे दुःखी हो गया जैसे कोई तृषित बटोही मार्गस्थ पानीय-शाला में दग्धमुख कलशों को देख कर दुःखी हो जाता है ।"

संस्कृत-टीका में 'उम्मथिय' का संस्कृत-रूपान्तर 'उन्मथित' दिया गया है और 'दिट्ठमेत्तेहिं' ( दृष्टमात्रैः ) की व्याख्या उपमान-पक्ष में इस प्रकार की गई है—

दृष्टा स्तोका मात्रा पानीयलक्षणा येषु ते दृष्टमात्राः । तैर्दृष्टमात्रैः । उन्मथित का अर्थ टीका में नहीं लिखा है । संस्कृतटीकानुसार गाथा का यह अर्थ होना चाहिये —

वह ( युवक ) उसके उन्मथित-(?)-मुख पयोधरों को देखते ही दुःखी हो गया, जैसे कोई तृषित पथिक मार्गस्थ पानीयशाला ( प्याऊ ) के उन कलशों को देखकर दुःखी हो जाता है जिनके जल की थोड़ी मात्रा देख ली गई है ।

यदि उन्मथित का भी अर्थ दिया गया होता तो उपर्युक्त व्याख्या में कोई कमी न रह जाती । यों पटवर्धन ने संस्कृतटीका के 'पथि प्रपाकलशैः' इस व्याख्या-वचन में अवस्थित पथि शब्द को समस्त-पद के रूप में छाया में निविष्ट कर दिया है, जो उचित नहीं है । समास-गत पथ शब्द में सप्तमी निरर्थक है । गाथा का अंग्रेजी अनुवाद, जिसका भावार्थ ऊपर दिया गया है, नितान्त

असगत है। कृष्णमुख पयोधरों को देखते ही किसी भी मनचले युवक के मन में स्वभावत आनन्द ही होता है, दुःख नहीं। विलास-प्रिय नवयुवक का नगमोत्कण्ठा से दुःखी होना भी सम्भव है, परन्तु तृषित-पथिक का, पानीयशाला के कलशों को देखकर, दुःखी होना समझ में नहीं आता है। उसे तो आनन्द-विभोर हो जाना चाहिये था। कलशों की दग्धमुखता में दुःख उत्पन्न करने की क्षमता नहीं है। संस्कृतटीका के अनुसार तृषित पथिक के दुःख का कारण पानी की स्वल्पता माना है, जिससे तृषा-निवृत्ति किसी प्रकार भी सम्भव नहीं है।

प्राकृत शब्द 'ओमथिय' ओकार की ह्रस्वता के कारण 'उम्मथिय' ( अव + मस्तिक ) हो गया है। 'ओमथिय' का अर्थ है—अधोमुख या नत।[1] लटकते हुए ( अधोमुख ) पयोधरों को देखकर विलास-प्रिय तरुण ही नहीं दुःखी होते हैं, पानीयशाला के औंधे कलशों को देखकर तृषित बटोही भी व्यथित हो उठते हैं। गाथा का अर्थ इस प्रकार होगा—

वह ( तरुण ) उस ( महिला ) के नतमुख ( लटकते हुए ) पयोधरों को देखते ही दुःखी हो गया, जैसे कोई तृषित पथिक पानीयशाला के उन घड़ों को देखकर दुःखी हो उठता है, जिनके भीतर पानी की थोड़ी मात्रा देख ली गई है।

३१७ × ११—ठाणयरेहिं एहिं अहोमुहेहिं अणवरयपोढेहिं।
रिहिंणहिं नरिंदेहि व किं किज्जइ पयविमुक्केहिं॥ १४॥

स्थानकराभ्यामाभ्यामधोमुखाभ्यामनवरतप्रौढाभ्याम्
स्तनाभ्यां नरेन्द्राभ्यामिव किं क्रियते पदविमुक्ताभ्याम्

—उपलब्ध संस्कृत छाया

इसमें पयोधरों और राजाओं का औपम्य वर्णित है। वर्णन श्लिष्ट है परन्तु संस्कृत-टीका प्राकृत शब्दों का संस्कृत रूपान्तर देकर ही मौन हो गई है। केवल 'पयविमुक्क' की व्याख्या इन शब्दों में की गई है—

पदविमुक्ताभ्यां स्थानच्युताभ्याम्।

अंग्रेजी अनुवाद का भावार्थ इस प्रकार है—

"जो अपने स्थान से च्युत हो चुके हैं, जो पूर्वकाल में अपनी स्थिति ( Position ) बनाने में समर्थ थे, जिन्होंने ( परिपुष्टता के कारण ) अपना

---

१. पाइयसद्दमहण्णव

मुह झुका लिया है, जो पहले निरन्तर प्रवर्धमान थे वे स्तन, उन स्थानभ्रष्ट राजाओं के समान क्या कर सकते हैं, जो पहले अपना उच्च स्थान बनाने में समर्थ थे, जिन्होंने अपना मुह (विनम्रता के कारण) झुका लिया था और जो पूर्वकाल में निरन्तर (शक्ति के क्षेत्र में) प्रवर्धमान थे।"

उपर्युक्त अनुवाद चमत्कारशून्य है। उसमें श्लेष का निर्वाह भी नही हो सका है। प्राकृत गाथा की छाया इस प्रकार होनी चाहिये —

स्थानचरैरेतैरधोमुखैरनवरतप्रौढैः।
स्तनैर्नरेन्द्रैरिव किं क्रियते पयोविमुक्तैः (पदविमुक्तैः)॥

शब्दार्थ—स्थानचर = १ स्थान से चलित (चर = चचल, चलायमान)
= २ (थाणयर)—स्थानम् उपशान्ति स्थैर्यं वा चरतीति स्थानचर, शान्त हो जाने वाले या उद्यमहीन हो जाने वाले। अथवा स्थाने स्वराज्ये चरति भ्राम्यति निरुद्देश्य स्थानचर, अपने राज्य में निरुद्देश्य भटकने वाले।

अधोमुख = १—जिनका मुख (वय. परिणति के कारण) नीचे की ओर हो गया है।
= २—जिनका मुँह लज्जा से नीचा हो गया है।

अनवरत प्रौढ = १—जो पुराने (तारुण्य में होने वाले) सभोगो के कारण परिपक्वता को प्राप्त हो चुके हैं (अनवेन अनूतनेन तारुण्यकालकृतेन रतेन सभोगेन प्रौढं परिणतिं गतैरिति)।
२—निरन्तर वृद्ध

पयोविमुक्त. = दुग्धहीन
पदविमुक्त. = पदच्युत, जिन्होने अपना राज्य खो दिया है।

गाथार्थ—जो स्थान से चलित हो चुके हैं, जो प्रथमावस्था के सभोग से परिणत हो चुके हैं, जिनका मुँह नीचे हो गया है, वे दुग्धहीन, स्तन, उन पदच्युत एव निरन्तर वृद्ध राजाओं के समान क्या कर सकते हैं, जो (निराश एव अनुत्साह से) उद्यमरहित हो चुके हैं और जिनका मुँह (लज्जा से) नीचा हो गया है।

३१८ × ६ वालालावण्णणिहो नवल्लवल्लिव्व माउलिंगस्स।
चिंचिव्व दूरपक्का करेइ लालाउयं हिययं॥ १५॥

बालालावण्यनिर्निर्वीनवल्लीव मातुलिङ्गस्य
चिन्चेव दूरपक्वा करोति लालाकुल हृदयम्

—उपलब्ध संस्कृत छाया

उपर्युक्त संस्कृत छाया में 'लालाकुलम्' के स्थान पर 'लालायुतम्' होना चाहिये।

३४९ × ६ अव्वो जाणामि अह पेम्म च हवेइ लोयमज्झम्मि।
थिरआसाए रइय न पोडिय नवरि दिव्वेण ॥ १६॥

अहो जानाम्यह प्रेम च भवति लोकमध्ये
स्थिराशया रचित न पीडित केवल दैवेन

—उपलब्ध संस्कृत छाया

श्री पटवर्धन ने इसका यह अनुवाद किया है —

"अहो, मैं जानती हूँ कि कैसे इस जगत में प्रेम सुदृढ आशा के द्वारा रचित होता है परन्तु कैसे यह भाग्य से पीडित है ?"

उपर्युक्त अनुवाद सन्तोषजनक नही है क्योंकि अनुवादक पूर्वार्ध या उत्तरार्ध के किसी वाक्य से 'न' का अन्वय नही कर सके हैं। यह किसी ऐसी निराश प्रेमिका की मर्ममेदिनी उक्ति है, जिसने कभी बडी ही आशा से प्रणय का सूत्रपात किया था।

गाथार्थ—हाय मैं जानती थी कि जगत् में प्रेम सुदृढ आशा से रचित होता है, वह केवल भाग्य से पीडित ( भाग्याधीन या भाग्य से बाधित ) नही होता। ( परन्तु खेद है, प्रेम केवल भाग्य के ही अधीन होता है )

इस अर्थ में 'न' को अन्तिम चरण से सम्बद्ध किया गया है। उसे द्वितीय चरण से सयुक्त करके यह अर्थ ले सकते हैं —

मैं जानती हूँ कि ससार में प्रेम सुदृढ आशा से रचित नही होता। वह केवल भाग्य के अधीन रहता है।

अथवा यह अर्थ करें —

अहो, ससार में प्रेम सुदृढ आशा से निर्मित होता है—यह तो मैं जानती थी परन्तु वह केवल भाग्य से पीडित होता है ( भाग्य ही उसमें बाधक बनता है )—यह नहा जानती थी।

'जाणामि' का भूतकालिक अर्थ हेमचन्द्र के 'व्यत्ययश्च', ४।४४७—इस सूत्र से समर्थित है। इस अर्थ में जानामि क्रिया को प्रमुखता दी गई है। अथवा इसका निम्नलिखित अर्थ समझें —

अहो, ससार में प्रेम सुदृढ आशा से निर्मित नही होता है और भाग्य से पीड़ित होता है—इसे मैं जानती थी ( या जानती हूँ )।

इस प्रकार 'न' निषेध और 'जानाति' क्रिया के अन्वय-भेद से विवेच्य गाथा के कई अर्थ समव है।

३४९×१० सो को वि न दीसइ सामलगि जो घडइ विघडिय पेम्म।
घडकप्पर च भग्ग न एइ तेहि चिय सलेहि॥ १७॥

स कोऽपि न दृश्यते श्यामलाङ्गि यो घटयति विघटित प्रेम
घटकपर च भग्न नैति तैरेव (?)

—उपलब्ध अपूर्ण छाया

सस्कृत छाया का चतुर्थ चरण खण्डित है। 'सलेहि' पद को छोड दिया गया है। सस्कृत टीका के अनुसार 'सलेहि' की छाया का अनुवाद सचै' होना चाहिये। श्री पटवर्धन 'सचै' का अर्थ नही समझ सके। उन्होने टीका के इस पद को प्रश्नाकित किया है। इस शब्द का अर्थ है—साँचा। 'सल' शब्द देशी प्रतीत होता है परन्तु देशीनाममाला आदि कोशों में सगृहीत नही है। उसके अर्थ का आधार केवल निम्नलिखित टीका है —

तैरेव सलैं सचै न एति नागच्छति।

गाथार्थ—अयि श्यामलागि, ऐसा कोई भी नही दिखाई देता जो टूटे प्रेम को जोड सके। फूटा घडा उन्ही साँचों में नही आता ( अर्थात् उसका आकार पूर्ववत् नहीं हो सकता या साँचे में पुन उसी रूप में नही बनाया जा सकता )।

३९७×२—हारण मामि कुसुमच्छडायलुप्पन्नचिन्हिणा दड्ढो।
वम्मीसणो न मन्नइ उल्हविआ तेण म डहइ॥ १८॥

हारण सखि कुसुमच्छटातलोत्पन्नवह्निना दग्ध
वर्मेषणो न मन्यते विध्यापित तेन मा दहति

—उपलब्ध सस्कृत छाया

गाथा और संस्कृत टीका के सम्बन्ध में यह पाद टिप्पणी है :—

The sense of the Gatha and that of the commentary are obscure.

संस्कृत-टीका के निम्नलिखित वाक्य से गाथा के अर्थ पर कुछ भी प्रकाश नहीं पड़ता —

य. शीतवीर्येण दग्धो भवति स शीतत्वे न उपशमन प्राप्नोति ।

क्योंकि पूर्वार्ध-वर्णित वह्नि में शीतवीर्यता की कल्पना लोकविरुद्ध है ।

श्री पटवर्धन ने गाथा का यह अर्थ किया है —

"सखि, मैं समझती हूँ, पुष्प-समूह के नीचे से उठी (उत्पन्न) आग के द्वारा जला हुआ कामदेव (वर्मपण) बुझा नहीं, तभी तो मुझे सतत जला रहा है।"

उपर्युक्त अर्थ अपूर्ण है। इसमें 'हारेण' पद को बिल्कुल छोड़ दिया गया है। 'कुसुमच्छडायलुप्पन्नचिच्चिणा' 'हारेण' का विशेषण है। अर्थ में उसे विशेषणवत् ही रखना होगा। गाथा का अर्थ इस प्रकार होगा :—

सखि, जिसके पुष्प-समूह के नीचे से अग्नि उत्पन्न हो गई थी, उस हार के द्वारा दग्ध होकर कामदेव, मैं समझती हूँ, बुझा नहीं। तभी तो मुझे जला रहा है।

यह वर्णन किसी वियोगिनी का है। उस बेचारी को शीतल पुष्पहार भी दाहक प्रतीत हो रहा था। अत वह सोचती थी कि पुष्पहार की इस असह्य ज्वाला से हृदय में अवस्थित उत्पीडक कामदेव अवश्य जलकर राख हो जायगा और मेरी यह विरह-व्यथा दूर हो जायगी। परन्तु मनोरथ अपूर्ण ही रह गया। काष्ठ अग्नि में दग्ध हो जाने पर भी तब तक लोगों को जलाता रहता है जब तक उसका अंगार बुझकर राख नहीं हो जाता। इसी प्रकार यद्यपि कामदेव स्वय जल तो गया है परन्तु अभी जलते हुये अंगार के रूप में है, बुझा नहीं है। अत. विरहिणी को जला रहा है। पुष्पहार की दाहकता का अत्युक्तिपूर्ण वर्णन है।

४२१ × १—अहवा तुज्झ न दोसो तस्स उ रूवस्स हियकिलेसस्स।
अज्जावि न प्पसोयइ ईसायंति व्व गिरितणया ॥ १९ ॥

अथवा तव न दोषस्तस्य तु रूपस्य हितक्लेशस्य
अद्यापि न प्रसीदति ईर्ष्यायमाणेव गिरितनया

मानवती गिरिजा को मनाकर निराश लौटी दूती की उक्ति है। श्री पटवर्धन ने पादटिप्पणी में लिखा है कि टीका-सहित गाथा का अर्थ स्पष्ट नहीं है।

अंग्रेजी अनुवाद यों है—

'यह तुम्हारा दोष नहीं है। यह सौन्दर्य का दोष है जो कष्ट को जन्म देता है। ईर्ष्या करती हुई पार्वती प्रसन्न नहीं हो रही हैं।'

संस्कृत-टीका में 'हितक्लेशस्य' की व्याख्या इन शब्दों में की गई है—

हित क्लेशो यस्य असौ हितक्लेश, तस्य हितक्लेशस्य।

टीका का आशय यह है—अनेक अनुनय-विनय के पश्चात् भी पार्वती का मान नहीं टूट रहा है, इसका कारण उनका वह अपरिमित सौन्दर्य है, जिसे क्लेश भोगना और भोगाना ही प्रिय है। यदि वे कुरूप होतीं तो किस बूते पर इतना कठोर मान करतीं। सुन्दरी का मान शोभा देता है, असुन्दरी का नहीं। सौन्दर्य गर्व का कारण है और गर्व मान का। इस प्रकार मानिनी के लिये विरह-जनित क्लेश अनिवार्य है। अतः 'हितक्लेश'—यह सौन्दर्य का विशेषण सार्थक है। अथवा 'हिय किलेसस्स' की छाया 'हृतक्लेशस्य' है। व्याख्या इस प्रकार करें—

हृतो दूरीकृत क्लेशः प्रणयोत्कण्ठाजनितसन्तापः येन। अर्थात् जिसने प्रणयोत्कण्ठा से उत्पन्न कष्ट को दूर कर दिया था। इस आलोक में गाथा का अर्थ यह होगा—

हे शिव! ईर्ष्या करती हुई पार्वती, जो अब तक प्रसन्न नहीं हो रही हैं, यह आपका दोष नहीं है। यह तो उस सौन्दर्य का दोष है, जिसने (कभी संयोगावस्था में) आपके प्रणयोत्कण्ठाजनित सन्ताप को हर लिया था। पार्वती के मान न छोड़ने का कारण अनन्त लावण्य और शिव के सतत अनुनय का कारण हृतक्लेशत्व है। 'हिय किलेस' का अन्य अर्थ इस प्रकार भी कर सकते हैं—

हित स्थापित क्लेशो यस्मिन्।

४५४ × २—सातम्मि हियय दुल्लहम्मि माणुसे अलियसगमासाए।
हरिणव्व मूढ मयतण्हियाइ दूर हरिज्जिहिसि॥ २०॥

सातं हृदय दुर्लभे मनुष्ये अलीकसंगमाशया
हरिण इव मूढ मृगतृष्णिकया दूरं हरिष्यसे

इसकी संस्कृत-टीका नितान्त अव्यवस्थित है। लेखक ने एकबार 'माणुसे' का अर्थ 'मनुष्यमवे' लिखा है और दूसरी बार 'मनुष्य'। 'अलीकसगमाशयो' को 'अलीकसगमाश' समझ कर उसकी व्याख्या मनुष्य के विशेषण के रूप में की है, जो व्याकरण-विरुद्ध है। अंग्रेजी अनुवाद यों है—

"हे मूढ हृदय, दुर्लभ-जन के सगम की मिथ्या आशा से तुम उसी प्रकार दूर तक ले जाये जाओगे जैसे कोई हरिण मृगतृष्णा-द्वारा दूर तक भटकाया जाता है।"

इस अनुवाद में 'माणुसे' और 'सातम्मि' पद उपेक्षित रह गये हैं। गाथा का अर्थ इस प्रकार होना चाहिये—

अरे मूढ मन! मानुष-सुख ( मानुष = मनुष्य, सात = सुख ) दुर्लभ हो जाने पर तू उसी प्रकार मिथ्या सगमाशा के द्वारा दूर तक भरमाया जायगा जैसे हरिण मृग मरीचिका के द्वारा दूर तक दौड़ाया जाता है।

८९६ × ८—वहले तमधयारे रमियपमुक्काण सासुसुण्हाण।
समय चिय अब्भिडिया दोण्ह पि सरद्दहे हत्था ॥ २१ ॥

बहले तमोऽन्धकारे रमितप्रमुक्तयो श्वश्रूस्नुषयो
सममेव सगतौ ( मिलितौ ) द्वयोरपि " (?) हस्तौ
—उपलब्ध संस्कृत छाया

संस्कृत टीका के अनुसार गाथा का संस्कृत रूपान्तर इस प्रकार है—

वहलेतमोऽन्धकारे रमित प्रमुक्तयो. श्वाससोष्णयो ।
समकालमेवावलम्बितौ द्वाभ्यामपि सारद्दहे हस्तौ ॥

सम्पादक ने टीका के 'श्वाससोष्णयो' और 'सारद्दहे' पदों के आगे प्रश्नचिह्न लगा दिये हैं। अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है—

"घने अन्धकार के मध्य में सास और बहू—दोनों ने अपने उपपतियों के साथ जलाशय में गुप्तरूप से रमण किया और मुक्त होकर जब तैरती हुई तट की ओर लौटी तब उनके हाथ सयोग से परस्पर छू गये ( मिल गये )।"

जल पूर्ण जलाशय के मध्य रमण करना अस्वाभाविक व्यापार है। अभिसारिकाओं का सकेत-स्थल जलशून्य जलाशय में ही सभव है। निशीथ की निस्तब्धता में रमण एव आप्लवन से जलाशय की प्रशान्त जलराशि का विक्षुब्ध

होना स्वाभाविक है। ऐसी स्थिति में उन पुश्चलियों के दुष्कृत्य में गोपनीयता कहाँ रह गई ? आप्लवन से आलोडित, कल-कल-छल-छल करते जलाशय में यदि उनके हाथ परस्पर छू गये तो उसे सयोग कैसे कहा जा सकता है। अन्धकार में कोई भी आप्लवनकारी जलरव से सतर्क होकर रहस्य की रक्षा के लिये अपनी गति की दिशा बदल सकता है। अत उक्त अर्थ नितान्त असगत है। संस्कृत टीका 'सरद्दह' को 'सारद्रह' मानती है और श्री पटवर्धन उसे water reservoir लिखते हैं। सार शब्द जलवाचक है—

सार तु द्रविणन्याय वारिषु।

—अनेकार्थसग्रह

अत 'सर' को 'सार' मानकर व्याख्या करना बहुत उचित नहीं है। स्वरूप से जल प्रत्यायक दह ( सरोवर ) के साथ उसका प्रयोग निरर्थक[1] है। मूल में 'सासुसुण्हाण' पद विशेष महत्त्व का है। संस्कृत-टीकाकार ने उसका अर्थ 'श्वश्रू-स्नुषयो' लिखकर यद्यपि ठीक दिशा का सकेत किया है परन्तु 'दोण्ह' की व्याख्या 'द्वाभ्याम्' पाठकों को पुन निबिड अन्धकार में भटकने के लिये अकेला छोड देती है। मेरे विचार से 'सासुसुण्हाण' का संस्कृतरूपान्तर 'श्वश्रूस्नुषयो' की अपेक्षा साश्रुसोष्णयो करना अधिक प्रामाणिक है। हेमचन्द्रकृत प्राकृत व्याकरण के लुप्तयरवशषसा शषसा दीर्घ १।४३—इस सूत्र से रेफ का लोप हो जाने पर पूर्वस्थित स्वर दीर्घ हो जायगा और साश्रु शब्द ( जिसे सस्सु होना चाहिये ) सासु का रूप धारण कर लेगा। 'सासु' का अर्थ है—आँसुओं के सहित ( अश्रुभि सहित )। 'सोण्ह' का अर्थ है—गर्मी से युक्त ( उण्हेण तावेण सहिया सुण्हा ) 'सासुसोण्ह' शब्द अध्यवसान के द्वारा अर्थ-युगल का अवबोधक है, अत श्री पटवर्धन के द्वारा स्वीकृत अर्थ भी उपादेय है। मूल प्राकृत की संस्कृत छाया इस प्रकार होनी चाहिये—

बहुले तमोऽन्धकारे रमितप्रमुक्तयो श्वश्रूस्नुषयो ( साश्रुसोष्णयो )।
सममेव मगतो द्वयोरपि सरदहे ( सारद्रहे ) हस्तौ॥

प्रमुख पदों के अर्थ इस प्रकार हैं—

रमियपमुक्काण = रमितप्रमुक्तयो = रमिता मुक्ता प्रमुक्ता परित्यक्ता च तयो. रमित प्रमुक्तयो।

---

१ सार शब्द को सरोवर की जलपूर्णता का प्रकाशक मान लेने पर वह सार्थक है।

सासुसुण्हाणं = श्वश्रूस्नुषयोः = सास और बहू के ।
सासुसुण्हाणं = साश्रुसोष्णयोः = आँसु से युक्त और उष्णता से युक्त रहने वाली ( सास और बहू ) के ।
सरद्दह = १—शरद्द्रह = शरत्कालीन सरोवर ।
२—सारद्रह = जलयुक्त सरोवर ।

अब्भिडिया = छू गये या मिले । संस्कृतटीका के अनुसार लटकाया या डाला । विवेच्य गाथा में सास और पुत्रवधू के प्रच्छन्न स्वैराचार का व्यंग्यपूर्ण शैली में चित्रण किया गया है । दोनों एक दूसरे से छिपकर अँधेरी रात में अपने-अपने अनुरागियों के निकट अभिसार करती हैं । एक संभोग से कृतार्थ हो जाती है और दूसरी को परिश्रम ही हाथ लगता है, उसका उपपति बिना रमण किये ही छोड़ देता है । एक रमण से उत्पन्न उष्णता की शान्ति के लिये सरोवर में हाथ डालती है तो दूसरी आँसुओं भरा मुँह धोने के लिये । संयोग से अँधेरी रात में दोनों स्वैरिणियों के हाथ परस्पर छू जाते हैं । गाथा में छन्द के अनुरोध से यथासंख्य भाव नहीं है ।

अर्थ—निविड अन्धकार में जिसके साथ रमण किया गया था और जिसको ( बिना रमण किये ही ) छोड़ दिया गया था ( मुक्त ) उन आँसुओं से युक्त और ( रमण-जनित ) उष्णता युक्त सास और बहू—दोनों के हाथ शरत्सरोवर ( या जलमय सरोवर ) में परस्पर एक साथ टकरा गये ( छू गये, या डाले गये ) ।

यदि 'सासुसुण्हाण' में श्लेष न स्वीकार करें, केवल 'श्वाससोष्णयो.' के अर्थ में ही सीमित रहने दें तो गाथा का अर्थ इस प्रकार हो जाएगा :—

दो अज्ञात अभिसारिकाओं में से एक ने तो रमण किया और दूसरी जार के द्वारा बिना रमण किये ही मुक्त कर दी गई । अत. एक रतिश्रम-जनित दीर्घश्वास से उष्णता का अनुभव कर रही थी तो दूसरी अपमान से जनित रोष की स्थिति में लम्बी साँस लेती हुई प्रतप्त हो रही थी । अत. दोनों अन्तताप की निवृत्ति के लिये शरत्सरोवर में चुपके-चुपके गईं और अन्धेरे में दोनों के हाथ एक साथ टकरा गये (या दोनों ने हाथ मिलाये ) ।

संस्कृत टीकासम्मत अर्थ का समर्थन यदि करना चाहें तो इस प्रकार कर सकते हैं—

अँधेरी रात में गुप्तरूप से दो अज्ञात अभिसारिकायें अपने-अपने उपपतियों के निकट पहुँची और रति-क्रिया से मुक्त होकर जब लौटीं तब उनके अंग सुरता-

यास-जनित प्रश्वास से प्रवस हो रहे थे। सयोग से गात्र-प्रक्षालनार्थ एक साथ सरस्सरोवर पर पहुँचने पर दोनों ने हाथ मिलाये ( अपनी सफलता की प्रसन्नता में ) अथवा सयोग से अँधेरे में उन दोनो ने एक दूसरे को हाथ का सहारा दिया।

५०७ × १—सीसेण कह न कीरइ निउंवणं मामि तस्स गणयस्स।
असमत्तसुक्कसंकमणवेयणा जेण मह मुणिया॥ २२॥

शीर्षेण कथ न क्रियते निकुबन(?)सखि तस्य गणकस्य।
असमासशुक्रसक्रमणवेदना येन मम ज्ञाता॥

—उपलब्ध सस्कृत छाया

सस्कृत-टीका में 'निउंबण' की छाया 'निकुबनम्' की गई है। श्री पटवर्धन ने उसके स्थान पर 'निचुम्बनम्' शब्द रख कर पूर्वार्ध का यह अर्थ किया है :—

"हे सखि! उस गणक के चरणो का स्पर्श ( चुम्बन ) अपने सिर से क्यो न करें।"

इस अर्थ में स्पर्शन क्रिया ( चुम्बन ) के कर्म के रूप में चरणो का बाहर से आक्षेप करना पड़ता है। अत. 'सीसेण' में सप्तम्यर्थक तृतीया मान कर यह अर्थ करना अधिक सरल एव समीचीन है:—

हे सखि! उस गणक का मस्तक क्यों न चूम लें।

इस अर्थ में चूमना क्रिया मस्तक से सीधे अन्वित हो जाती है।

५५९ × २—करफसमलणचुवणपीलणणिहणाइ हरिसवयणेहिं।
अत्ता मायदणिहीण किंपि कुमरीउ सिक्खवइ॥ २३॥

कर स्पर्शमर्दनचुम्बनपीडन निहननानि हर्षवचनैः।
आर्या माकन्दनिवीन् किमपि कुमारी शिक्षयति॥

—उपलब्ध सस्कृत छाया

सस्कृत-टीकाकार ने कूटरत्र के कारण इसकी व्याख्या नही की है :—

अस्या गाथायाः टीका न कृतास्ति। कूटत्वात्।

श्री पटवर्धन-कृत अंग्रेजी अनुवाद इस प्रकार है .—

"प्रौढ़ा स्त्री मुस्कान के साथ तरुणियों को हाथ पकड़ने (प्रेमी का), लिपटने, चूमने, दबाने और थपथपाने की क्रियाओं की शिक्षा देती है, जो माधुर्य एवं आकर्षण की निधि है।"

अर्थ के अन्त में 'मायदणिहीण' को ... भीतर ... है इस

प्रकार अंकित किया गया है —

( मायदणिहीण ? )

उपर्युक्त अंग्रेजी अनुवाद और संस्कृत छाया-दोनों दोष-पूर्ण हैं। 'माकन्द-निधीन्' का प्राकृत रूपान्तर 'मायदणिहीण' नहीं, 'मायदणिहिणो' होगा।[1] अन्त्यव्यंजनलोप प्राकृत की प्रमुख विशेषता है। अतः अन्त्यहल् का 'ण' के रूप में परिणत होकर शेष रह जाना किसी भी दशा में व्याकरण-सम्मत नहीं है। यही नहीं, 'मायदणिहीण' और 'किं पि' का सह-प्रयोग भी संस्कृत-छाया को प्रमाण मानने पर अर्थावरोधक बन जाता है। उक्त शब्द स्पष्टतः षष्ठ्यन्त है। उसका संस्कृत रूपान्तर है–माकन्दनिधीनाम्। संस्कृत छाया में 'माकन्दनिधीन्' के स्थान पर 'माकन्दनिधीनाम्' होना चाहिये।

वेश्यायें धनी पुरुषों से बड़ा कुटिल व्यवहार करती हैं। इस दृष्टि से देखें तो आम का फल खाने वाले व्यक्ति से उनका बहुत अधिक साम्य है। कुट्टिणी-सिक्खा में संगृहीत इस प्राकृत गाथा में आम के फलों को अप्रस्तुत के रूप में रख कर वेश्याओं की धूर्तता का अत्यन्त बिम्बग्राही चित्र अंकित किया गया है। आम खानेवाला व्यक्ति हाथ से आम का स्पर्श करता है, उसे चूसने योग्य बनाने के लिये खूब मलता है ( दबाता या मसलता है ), खाते समय बार-बार मुँह से चूमता है एवं अन्त में निचोड़ कर फेंक देता है। बिल्कुल यही प्रक्रिया वेश्याओं की भी है। वे वेश्यागामी का हाथ पकड़ती हैं, रति के समय शय्या पर उपमर्दन करती हैं, चूमती हैं, धन निचोड़ती हैं और अन्त में छोड़ देती हैं।

शब्दार्थ—निहण ( निहनन ) = फेंक देना, छोड़ देना[2]। प्राकृत में 'हण' का हणण ( हनन ) के अर्थ में भी प्रयोग होता है।[3]

मायदणिहीण ( माकन्दनिधीनाम् ) = १— लक्ष्मी के सुदृढ़ भंडार अर्थात् धनियों का (माया लक्ष्म्या कन्दा दृढा निधय ) देशीनाममाला के अनुसार कन्द शब्द दृढ और मत्त का अवबोधक है :—

कन्दो दढमत्तेसु—२।५१

---

१. इदुतो शसोणो—प्राकृत प्रकाश, ५।१४

२ पाइयसद्दमहण्णव और आप्टे-कृत संस्कृत शब्द कोश।

३. काराविया य निरया, जमेण वयरणिमाइया बहवे।
हण-दहण-पयण-मारण छिंदण-भिज्जंतकम्मन्ता ॥
—विमलसूरि-कृत पउमचरिय

२—आम के भंडारो या समूहो का
(माकन्द = आम) यहा षष्ठी चतुर्थी के
अर्थ में है ।

यदि अपर-पक्ष में मायदणिहीण की सस्कृत छाया 'माचन्द्रनिधीनाम्' स्वीकार कर लें तो अर्थ इस प्रकार हो जायगा—

माचन्द्रनिधीनाम् = मायाः लक्ष्म्याः चन्द्राः काम्याः आह्लादका वा निधयस्तेषाम् ।
लक्ष्मी के काम्य या आह्लादक निधियो अर्थात् धनिको का ।

चन्द्रोऽम्बुकाम्ययो ।

—अनेकार्थसंग्रह

अर्थ—वेश्यामाता आम के समूहो के लिये (पक्षान्तर में धनियों के लिये) कुमारियो को कुछ सिखा रही है जैसे—करस्पर्श, मर्दन चुम्बन, निष्पीडन, (निचोडना) और निहनन (फेंक देना या छोड देना)।

६२४ × ३—कस्स कएण किसोयरि वरणयरं वहसि उत्तमंगेण ।
कण्णेणकण्णवहणं वाणरसंखं च हत्थेण ॥ २४ ॥

कस्य कृते कृशोदरि वरनगर (वर्णकर) वहसि उत्तमाङ्गेन
कर्णेन कर्णवहन वानरसख्यं च हस्तेन

—उपलब्ध सस्कृत छाया

सस्कृत-टीका में 'वरणयर' के दो अर्थ दिये गये हैं—श्रेष्ठ नगर और वर्णकर (चित्रवल्लरी मण्डन)। 'कण्णवहण' और 'वाणरसंख' की छाया क्रमशः 'कर्णवहनम्' और 'वानरसख्यम्' तो दी गई है परन्तु उन शब्दो के अर्थ नही लिखे गये हैं । अन्त मे 'कस्यकृते' का उत्तर 'पत्यु कृते' लिख कर पद्य को अस्पष्ट ही छोड दिया गया है । श्री पटवर्धन-कृत शाब्दिक अनुवाद इस प्रकार है :—

"हे कृशोदरि, तुम किसके लिये मस्तक पर विशाल नगर, कानों पर कर्ण की हत्या और हाथो पर बन्दरो की सख्या ढो रही हो ।"

उन्मत्त प्रलापवत् प्रतीत होने वाले इस अर्थ से प्रहेलिका का आशय स्पष्ट नही होता है ।

'वरणयर के समान 'कण्णवहण' के भी दो अर्थ हैं। इस शब्द की व्याख्या इस प्रकार है :—

कण्णवहणं = १—कर्णवहनम् । २—कर्णवधनम् । वह् धातु में ल्युट् प्रत्यय

जोडने पर वहन और घञ् प्रत्यय जोडने पर वाह शब्द बनते हैं। दोनो समानार्थक है। वाह ( प्रवाह ) का प्रसिद्ध पर्याय पूर है। प्रहेलिकाकार ने अर्थ-भ्रम उत्पन्न करने के लिये पूर के स्थान पर वहन का प्रयोग किया है। इस प्रकार कणवहन का अर्थ है—कणपूर ( कर्णाभरण, कनफूल )। कर्णवधन शब्द कर्ण की हत्या के अर्थ में है।

संस्कृतटीका में 'वाणरसख' की छाया 'वानरसख्यम्' दी गई है, जो अशुद्ध है। उसे वानरसख्याम् होना चाहिए। इस शब्द का सीधा अर्थ है—वानरा की सख्या। परन्तु प्रहेलिका के मम तक पहुँचन के लिये अन्य अर्थ की भी पहचान आवश्यक है। इसके लिये प्रस्तुत पद को निम्नलिखित रीति से व्याख्या करनी होगी—

वाणरसख = वानरसख्याम् = ( वानरस्य सख्या सज्ञाम् ) वानर का नाम अर्थात् वालिपुत्र अगद ( रामायण का पात्र विशेष )। अगद एक हस्ताभरण का भा नाम है। इस पद में बहुव्रीहि मानकर भी हम यही अर्थ ले सकते हैं। वानरेषु सख्या गणना यस्यास्तो वानरसख्य। वानरो में जिसकी गणना है अर्थात वालिपुत्र अगद। यह अथ अभिप्रत होने पर छाया में 'वानरसख्यम्' का निवेश करना पडेगा। प्रथम अर्थ में सख्या शब्द अर्थभ्रम उत्पन करने के लिये आख्या ( सज्ञा ) के अर्थ में प्रयुक्त[1] है। अर्थानुरोध से सस्कृतछाया का पूर्वार्ध यो हो जायगा—

कर्णेन कर्णवधन ( कणवहन ) वानरसख्या ( वानरसख्य ) च हस्तेन। प्रहेलिका का शाब्दिक अर्थ ऊपर दिया जा चुका है। निगूढ अथ इस प्रकार है—

हे कृशोदरि! तुम किसके लिय मस्तक पर चित्रवल्लरी, कानों में कणफूल (कर्णपूर ) और हाथों में अगद धारण करती हो ? उत्तर—पति के लिये।

चित्रवल्लरी एक रचना विशेष का नाम है। महिलायें इसके द्वारा मुखमण्डल को अलकृत कर सौन्दर्य-वृद्धि करती थी। मूल में वर्णकर शब्द ( वर्णं करोतीति वणकर ) स्वरभक्ति के कारण 'वरणयर' रूप में परिणत हो गया है।

---

१. सो च पुग्गलो परिसुद्धाजीवो त्वेव सङ्ख गच्छति
—मिलिंदपञ्ह, पृ० २२७, बबई विश्वविद्यालय सस्करण
यस्मि समये खीर हाति, नेव तस्मि समये दधीति सङ्ख गच्छति, न नवनीत ति सङ्ख गच्छति, न सप्पीति सङ्ख गच्छति, न सप्पिमण्डो ति सङ्ख गच्छति, खीर त्वेव तस्मि समये सङ्ख गच्छति। —दीघनिकाय, पोट्ठपादसुत्त

६३७×१—लंकालएण रत्तंबरवेसिण दिन्नपुप्फयाणेण।
दहवयणेणेव कयं सीयाहरणं पलासेण ॥ २५ ॥

लङ्कालयेन रक्ताम्बरवेषिणा दत्तपुष्पयानेन
दशवदनेनेव कृतं शीताहरण (सीताहरण) पलाशेन

संस्कृतटीकाकार ने 'लकालएण' में च्युताक्षरा मानकर व्याख्या की है। च्युताक्षरा और दत्ताक्षरा—प्रहेलिका के भेद हैं। एक में अर्थ करते समय च्युत (अविद्यमान) अक्षर जोड़ दिया जाता है और दूसरे में दत्त (अधिक रहने वाला) अक्षर छोड़ दिया जाता है।[1] पलाश-पक्ष में अर्थ करते समय च्युताक्षर अ को जोड़कर 'लकालएण' को 'अलकालएण' बनाना पड़ेगा।

टीकाकार ने शब्दों के अर्थ इस प्रकार दिये हैं—

लकालएण = १—अलकालकेन = अत्यधिक काले किसलय वाले (पलाश-पक्ष)
२—लंका में रहने वाले।

रत्तंबरवेसिणा = १—रक्ताम्बरवेशिना = लाल आकाश के समान वेश वाले। (पलाश-पक्ष)
२—लाल वस्त्र का वेश धारण करने वाले। (रावण-पक्ष)

दिन्नपुप्फयान = १—दत्तपुष्पयान = जिसने पुष्प का यान दिया है उस पलाश ने। (पलाश-पक्ष)
२—जिसने पुष्पक विमान दिया है (रावण-पक्ष)

इस प्रकार गाथा का यह अर्थ होगा—

अत्यधिक कृष्ण किसलय वाले (पुष्पों के कारण), लाल आकाश के समान वेश वाले और पुष्पयान (?) प्रदान करने वाले पलाश ने शीत (ऋतु) का आहरण (हरण) कर लिया है, ठीक वैसे ही, जैसे लंका में रहने वाले, लाल वस्त्र का वेश धारण करने वाले और (सीता को) पुष्पकयान प्रदान करने वाले (अर्थात् सीता को पुष्पक विमान पर बैठा लेने वाले) मायावी रावण ने सीता का हरण कर लिया था।

यद्यपि द्वितीय पक्ष में 'दत्तपुष्पयाण' का अर्थ सन्तोषजनक नहीं है और 'लकालएण' का अर्थ भी कुछ ठीक नहीं लगता, क्योंकि पुष्पोद्गम के पूर्व पलाश-पत्र प्रायः झड़ जाते हैं एवं उनका रंग भी काला नहीं होता है तथापि टीकाकार की मौलिकता श्लाघ्य है। टीकाकार की सुझाई दिशा से सोचने पर मुझे कुछ दूसरा ही अर्थ भासित हो रहा है—

१. साहित्यदर्पण, दशम परिच्छेद

शब्दार्थ—लकालएण = अलकालकेन = १—अत्यधिक भौरों वाले
( अल = अत्यधिक, कालय = भौरा)[1]
२—अति धूर्त ( रावण ) के द्वारा ( कालय[2] = धूर्त )
च्युताक्षरा न मानने पर यह व्याख्या होगी—
लकालएण = लङ्कालयेन = १—शाखा पर आश्रित ( लका = शाखा, आउय = आश्रय )
२—लका में जिसका घर है ( रावण )
रत्तबरवेसिणा = रक्ताम्बरवेशिना = १—लाल वस्त्रो का वेश धारण करने वाले ( पुष्पोपचय के कारण पलाश-वृक्ष रक्त वर्ण हो जाता है )
२—अनुरक्त एव आकाश में प्रवेश ( वेश = प्रवेश ) करने वाले ( आकाशचारी ) रावण के द्वारा ( रक्तश्चासौ अम्बर-वेशी, अम्बरमाकाश विशति प्रविश-तीति अम्बरवेशी )।
दत्तपुष्फयानेन = १—दत्तपुष्पदानेन = जिसने पुष्प प्रदान किये हैं।
२—दत्तपुष्पयानेन = जिसने पुष्पक नामक विमान प्रदान किया है अर्थात् पुष्पक विमान पर बैठा लिया है।
पलास = पलाश = १—पलाश नामक वृक्ष
२—मासभक्षी राक्षस

अर्थ—अत्यधिक भौरों वाले ( या शाखा पर रहने वाले ) लाल वस्त्र के समान वेश धारण करने वाले ( रक्तपुष्पयुक्त ) और पुष्प प्रदान करने वाले पलाश ने शीत ( ऋतु ) का हर प्रकार से हरण ( आहरण ) कर लिया है।

द्वितीयार्थ—अतिधूर्त ( या लकावासी ) अनुरक्त और आकाशचारी तथा ( सीता को ) पुष्पकविमान प्रदान करने वाले ( अर्थात् पुष्पकविमान पर बैठा लेने वाले ) मासभक्षी रावण ने सीता का हरण कर लिया।

६४१ × ३—सच्च चेद पलासो असइ धल विरहिणाण महुमासे।
तित्ति अवच्चमाणो जलइ व्व छुहाइ सव्वग ॥ २६॥

---

१ पाइयसद्दमहण्णव
२ देशीनाममाला, २।२८

सत्यं चैव पलाशोऽश्नाति पल विरहिणां मधुमासे
तृप्तिम् अव्रजन् ज्वलयतीव सुधया सर्वाङ्गम्

—श्रीपटवर्धनसम्मत छाया

संस्कृत-टीकाकार ने 'जलइ व्व' को 'जलमिव' समझकर व्याख्या की है :—

"किमिव। जलमिव। यथा क्षुधादीप्तसर्वाङ्गो जलात् तृप्तिं न प्राप्नोति, तथा अयं मधुमासो विरहिणां पलम् अश्नन् सन् तृप्तिं न व्रजति।"

अर्थात् किसके समान ? जल के समान। जैसे क्षुधा से प्रदीप्त अंगों वाला व्यक्ति जल से तृप्त नहीं होता उसी प्रकार वसन्त वियोगियों का मांस खाता हुआ तृप्त नहीं होता है।

पता नहीं उपर्युक्त अर्थ किस व्याकरण से समर्थित है। यदि 'अव्रजन्' को मधुमास का विशेषण मानते हैं तो 'क्षुधया (क्षुधाया वा) जलमिव तृप्तिम् अव्रजन मधुमास'—यह वाक्य बनेगा। परन्तु 'मधुमासे' की सप्तमी इसमें बाधक है। फिर इस वाक्य का कर्ता तो पलाश है, न कि मधुमास।

अंग्रेजी अनुवाद यों है :—

"सचमुच वसन्त में पलाश विरहियों का मांस खा जाता है और पकाये हुये चूने के द्वारा उनका शरीर जलता रहता है। वह सन्तुष्ट नहीं होता है।

उपर्युक्त अनुवाद में 'व्व' का कहीं उपयोग ही नहीं किया गया है। साथ ही चूने से (छुहा = सुधा = चूना) सर्वांग को जलाना समझ में नहीं आता। मूल में 'जलइ' क्रिया है। उसका रूपान्तर 'ज्वलति' होगा, 'ज्वलयति' नहीं। अतः छाया में 'ज्वलति' होना चाहिये।

गाथा का सीधा-सा अर्थ यह है—

सचमुच वसन्त में पलाश (राक्षस और वृक्ष) विरहियों का मांस खाता है और तृप्त न होने के कारण मानों उसका सर्वांग भूख से जलता रहता है (तभी तो अंगार के समान रक्तवर्ण दिखाई देता है)।

अथवा—सचमुच वसन्त में तृप्त न होता हुआ पलाश (वृक्ष और राक्षस) विरहियों का मांस खाता है। (उसका) सर्वांग मानों क्षुधा से जलता है।

इस प्रकार अव्याख्यात एवं प्रमादवश अन्यथा व्याख्यात गाथाओं के अर्थोद्धार का कार्य पूर्ण हो गया और साथ ही सरस गाथाओं के सम्बन्ध में उठाई गई आपत्तियों और शंकाओं का मार्जन भी कर दिया गया। आशा है, सुधीजन मेरे इस प्रयास का सहृदयता और सहानुभूति के साथ मूल्यांकन करेंगे।

---

# गाथानुक्रमणिका

अति० = अतिरिक्त गाथाएं ( पाण्डुलिपि 'म' में उपलब्ध तथा परिशिष्ट 'क' में पृ० २७४ से ३४१ तक ) । * यह चिह्न इस बात को सूचित करता है कि वह अतिरिक्त गाथा किस गाथा क्रमांक के बाद है और किस क्रम पर है ।

× = इस चिह्न से चिह्नित गाथाएँ परिशिष्ट 'ख' में विशद रूप से विवेचित है ।

पृ० = पृष्ठ (वालासिलोयवज्जा के अन्तर्गत पृ० ३४० पर विवेचित गाथाएँ) ।

※